# भूमिका.

अनेक धन्यवाद हैं उस पूर्ण ब्रह्म परमात्माको कि जिसने अपनी अनुपम दयासे इस जगत्में समस्त प्राणियोंके उपकारार्थ वेदविद्याको उत्पन्न किया. सृष्टिकर्ता परमेश्वरने जिस समय वेदके चार भाग किये उसी समय छः अंग अर्थात् १ शिक्षा, २ कल्प, ३ व्याकरण, ४ निरुक्त, ५ उपनिषद और ६ ज्योतिष नाम वेदके छः अंग प्रगट किये हैं. तहां व्याकरणको वेदका मुख, ज्योतिषको नेत्र, निरुक्तको कर्ण, कल्पको हस्त, शिक्षाको नासिका और छन्दको चरण कल्पना कियाहै; जैसा कि सिद्धान्त शिरोमणिमें लिखा है—

**शब्दशास्त्रं मुखं ज्योतिषश्चक्षुषी, श्रोत्रमुक्तं निरुक्तं च कल्पं करौ ।**
**सा तु शिक्षाऽस्य वेदस्य सा, नासिका पादपद्मद्वयं छन्द आद्यैर्बुधैः ॥१॥**

परंतु इन अंगोंमें मुख्य नेत्रही हैं; क्योंकि नेत्रहीन होनेसे मनुष्य किसी शास्त्रकाभी अवलोकन नहीं करसकता. कहा है कि—

'संयुतोऽपीतरैः कर्णनासादिभिश्चक्षुषांगेन हीनो न किंचित्करः ॥'

**अर्थ**—कर्ण, नासिका आदि अंगोंसे युक्त मनुष्यभी नेत्रहीन होनेसे कुछभी नहीं करसकता है ।

सो ऐसा ज्योतिषशास्त्ररूपी रत्नकी जिसके द्वारा सम्पूर्ण प्राणियोंके पूर्वजन्म इहजन्म-परजन्मका वृत्तान्त ( सुख दुःख आदि ) भलीभांति जानाजाता है. ज्योतिषविद्याके सब अवयवोंमें एक होराशास्त्रही अद्वितीय रत्न है, जिसने होराशास्त्ररूपी अंजनको नेत्रोंमें दिया है, वह जगत्में त्रिकालदर्शी और देवताओंके समान पूजनीय होता है.

उस होराशास्त्रके अनेक ग्रन्थ हैं जैसे—पाराशरहोरा, शंभुहोराप्रकाश, होरारत्न, होरार्णव, होरामार्तण्ड, जैमिनिसूत्र, लोमशहोरा, जातक पारिजात, बृहज्जातक, मनुष्यजातक, भावकुतूहल, जातकालंकार, जातकाभरण, इत्यादि. इन समस्त ग्रन्थोंमें जातकाभरणग्रन्थ अति सरल है और सरल होनेपर भी साधारण पण्डितोंकी समझमें न आनेके कारण हमने इसकी भाषाटीका अतिसुगम किया, सो वह मुम्बापुरनिवासी **शास्त्री गजानन शंभु साधले** इन्होंने अच्छीतरहसे सुधारकर कठिन विषयपर बृहज्जातक जातकपारिजात आदि ग्रंथोंपरसे टिप्पणी देकर यह ग्रन्थ अलंकृत किया है. ऐसे इस अमूल्य ग्रन्थको हमने सर्वाधिकारोंके साथ पंडित **हरिप्रसाद भागीरथजी**को समर्पण किया है; कि जिनकी कृपासे यह सर्वांग सुंदर मुद्रित होकर पण्डितोंका बहुत कुछ उपकार होगा. यह ग्रंथ औरभी एक दो जगह छपगया है परंतु उनकी इसके साथ समालोचना करके उत्तमताकी परीक्षा कर लेना. यही सूज्ञ सदसद्विवेकी पण्डितोंसे सविनय विनंति है.

समस्त पण्डितोंके प्रेमी—

**नारायणप्रसाद मुकुन्दरामजी**
संस्कृत पुस्तकालयाध्यक्ष
बांसबरेली और
लक्ष्मीपुर ( अवध )

पुस्तक मिलनेका ठिकाना-

हरिप्रसाद भगीरथजीका पुस्तकालय

कालकादेवीरोड रामवाडी, मुंबई नं० २.

हनुमानदास ब्रजवल्लभजीका पुस्तकालय

ठिकाना-चौक, कानपुर.

श्रीः ।

# अथ जातकाभरणस्य विषयानुक्रमः ।

श्रीढुण्ढिराजो विजयतेतराम् ।

# जातकाभरणम् ।

## भाषाटीकासमलंकृतम् ।



### भाषाकारकृतं मङ्गलाचरणम् ।

**नत्वा भवानीतनयं गजास्यं नारायणो भूसुरवृन्दभक्तः ॥**
**श्रीढुण्ढिराजोक्तसुजातकस्य टीकां प्रवक्ष्ये सुगमां मनोज्ञाम् ॥ १ ॥**

अन्वयः—भवानीतनय (पार्वतीपुत्रं) गजास्यं (गजाननं 'श्रीगणेशं') नत्वा (नमस्कृत्य) भूसुरवृन्दभक्तः नारायणः (मिश्र-नारायणप्रसादाख्योऽहं) श्रीढुण्ढिराजोक्तसुजातकस्य (श्रीढुण्ढिराजाचार्यकृतसमीचीनजातकस्य) सुगमां (सरलां) मनोज्ञाम् (मनोहराम्) टीकां प्रवक्ष्ये (कथयिष्ये) ॥ १ ॥

भाषार्थ—श्रीपार्वतीजीके पुत्र गजवदन श्रीगणेशजी महाराजको नमस्कार करके ब्राह्मणोंका भक्त मैं मिश्र नारायणप्रसाद 'श्रीढुण्ढिराज' आचार्यके कहेहुए सुन्दर जातकाभरण नाम जातकग्रन्थकी सरला और मनोहरा 'भाषा' टीकाको वर्णन करूंगा ॥ १ ॥

## ग्रन्थकारकृतं मङ्गलाचरणम् ।

**श्रीदं सदाऽहं हृदयारविन्दे पादारविन्दं वरदस्य वन्दे ॥**
**मन्दोऽपि यस्य स्मरणेन सद्यो गीर्वाणवन्द्योपमतां समेति ॥१॥**

अन्वयः—अहं (ढुण्ढिराजः) सदा (सर्वस्मिन्काले) स्वकीये हृदयारविन्दे वरदस्य (वरं ददातीति वरदस्तस्य 'श्रीगणेशस्य') पादारविन्दं (चरणकमलं) वन्दे (नमस्करोमि)। कथम्भूतं गणेशं, श्रीदम्। यस्य (गणेशस्य) स्मरणेन मन्दः (मूढः) अपि सद्यः गीर्वाणवन्द्यः (बृहस्पतिरिन्द्रो वा) तस्य उपमतां (समानतां) समेति (सम्यक् प्राप्नोति) ॥ १ ॥

भाषार्थ—मैं ( ढुण्ढिराज ) सदैव अपने हृदयकमलमें वरदाता श्रीगणेशजीके चरणकमलको नमस्कार करताहूं. कैसे हैं गणेशजी? कि, ऋद्धिसिद्धियोंके देनेवाले हैं; जिन गणेशजीके स्मरणसे मन्दबुद्धि मनुष्यभी देवताओंके गुरु बृहस्पति अथवा देवताओंके स्वामी इन्द्रजीके समान भावको शीघ्रही प्राप्त होता है अर्थात् पूर्ण विद्वान्के बराबर हो जाता है ॥ १ ॥

उदारधीमन्दरभूधरेण प्रमथ्य होरागमसिन्धुराजम् ॥
श्रीढुण्ढिराजः कुरुते किलार्य्यामार्यां सपर्य्याममलोक्तिरत्नैः ॥२॥

अन्वयः—श्रीढुण्ढिराजः उदारधीमन्दरभूधरेण (श्रेष्ठबुद्धिः एव मन्दराचलः तेन ) होरागमसिन्धुराजं ( होराशास्त्रं एव सिन्धुराजः समुद्रस्तं ) प्रमथ्य (मथनं कृत्वा ) अमलोक्तिरत्नैः (अमलाः सत्याः उक्तयः होराशास्त्रोपदेशाः ताः एव रत्नानि तैः कृत्वा ) किल ( निश्चयेन ) आर्य्यां आर्य्यां सपर्य्यां कुरुते ॥ २ ॥

भाषार्थ—श्रीढुण्ढिराज आचार्य उत्तम बुद्धिरूपी मन्दराचलसे होराशास्त्ररूप समुद्रको मथकर सत्य होराशास्त्रके उपदेशरूपी रत्नोंसे श्रेष्ठ छन्दोंद्वारा इस परमोत्तम ग्रन्थको भलीभांति सुशोभित करता है. भावार्थ यह है कि-ढुण्ढिराज आचार्यने प्राचीन महर्षियोंके रचेहुए होराशास्त्ररूपी समुद्रको अपनी श्रेष्ठ बुद्धिरूपी मन्दराचलसे मथकर अर्थात् महर्षिप्रणीत ग्रन्थोंको अच्छेप्रकार देखकर उनमेंसे सुन्दर सुन्दर योगरूप रत्नोंको निकालकर मनहरण छन्दोंमें इस जातकाभरण नाम जातकग्रन्थको रचा है ॥ २ ॥

ज्ञानराजगुरुपादपङ्कजं मानसे खलु विचिन्त्य भक्तितः ॥
जातकाभरणनाम जातकं जातकज्ञसुखदं विधीयते ॥ ३ ॥

अन्वयः—खलु (निश्चयेन) ज्ञानराजगुरुपादपङ्कजं भक्तितः मानसे विचिन्त्य जातकज्ञसुखदं जातकाभरणनामजातकं ( जातकग्रन्थं ) ( मया ) विधीयते ॥ ३ ॥

भाषार्थ—निश्चय करके ज्ञानराज नाम गुरुदेवके चरणकमलोंको भक्तिपूर्वक अपने मनमें ध्यान करके जातक जाननेवाले पण्डितोंको सुख देनेवाला जातकाभरण नाम जातकग्रन्थका मैं विधान करताहूँ अर्थात् बनाता हूँ ॥ ३ ॥

शास्त्रोक्तां यो जन्मपत्रीं करोति नानाग्रन्थालोकनात्तस्य चित्तम् ॥
अत्युद्विग्नं स्यात्ततो जातकेऽस्मिन्कुर्वे व्यक्तां जातकोक्तिं च सर्वाम् ४

अन्वयः—यः (पण्डितः) शास्त्रोक्तां जन्मपत्रीं करोति तस्य (पण्डितस्य) चित्तं नानाग्रन्थालोकनात् अत्युद्विग्नं स्यात् (भवति) ततः (तस्मात्कारणात्) आस्मिन् जातके सर्वां जातकोक्तिं व्यक्तां कुर्वे। (अहमिति शेषः। च इति पादपूरणे) ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जो विद्वान् शास्त्रोक्त रीतिसे जन्मपत्रीको बनाता है, उसका चित्त अनेक ग्रन्थोंको देख २ कर घबराय जाता है; इसकारण मैं इस जातक ग्रन्थमें सम्पूर्ण जातकोंकी उक्तिको प्रगट करताहूँ अर्थात् समस्त जातकरीतिको लिखकर प्रकाश करता हूं ॥ ४ ॥

विचित्रपत्रीकरणादराणां श्रमं विनाऽनुक्रमलेखनार्थम् ॥
समर्थमेतत्प्रकटार्थमेवात्यर्थं ततो नाम यथार्थमस्य ॥ ५ ॥

अन्वयः—विचित्रपत्रीकरणादराणां (विदुषां) श्रमं विनाऽनुक्रमलेखनार्थं एतत् पुस्तकं अत्यर्थं प्रकटार्थं समर्थम्। ततः अस्य पुस्तकस्य जातकाभरणं नाम यथार्थं स्यात् ॥ ५ ॥

भाषार्थ—विचित्र जन्मपत्री बनानेमें आदर (इच्छा) करनेवाले विद्वानोंके विना परिश्रम लिखनेको यह पुस्तक अत्यंत प्रगटार्थ होनेके कारण समर्थ है; इसी कारण इस पुस्तकका 'जातकाभरण' यह नाम अत्युपयोगी है अर्थात् बहुत बड़ी जन्मपत्री रचना करनेवालोंको थोड़ेही परिश्रमसे क्रमपूर्वक यथार्थ लिखनेकी सामर्थ्य हो इस हेतु यह जातकाभरण नाम ग्रन्थ प्रगट किया है ॥ ५ ॥

सन्मङ्गलाशीर्वचनान्वितानि पद्यानि चाग्रे समुदीरयन्ते ॥
तान्येव पत्रीकरणे प्रवीणाः श्रेयस्कराणि प्रथमं लिखन्तु ॥ ६ ॥

अन्वयः—सन्मङ्गलाशीर्वचनान्वितानि (यानि) पद्यानि मया अग्रे समुदीरयन्ते, पत्रीकरणे प्रवीणाः तानि एव श्रेयस्कराणि (पद्यानि) प्रथमं लिखन्तु ॥ ६ ॥

भाषार्थ—इस ग्रन्थमें श्रेष्ठ मंगल आशीर्वादयुक्त जो पद्य (श्लोक) मैंने आगे वर्णन किये हैं जन्मपत्री बनानेमें चतुरजन उन्हीं कल्याणकारी पद्योंको प्रथम लिखा करें ॥ ६ ॥

शुण्डामण्डलसम्प्रसारकरणैर्मौलिस्थलान्दोलनै-
र्नेत्रोन्मीलनमीलनैरविरलश्रीकर्णतालक्रमैः ॥

दानालिध्वनितैर्विलासचरितैरूर्ध्वाननोद्गर्जितै-
र्जातानन्दभरः करीन्द्रवदनो वः श्रेयसे कल्पताम् ॥ ७ ॥

अन्वयः—शुण्डामण्डलसम्प्रसारकरणैः मौलिस्थलान्दोलनैः नेत्रोन्मीलनमीलनैः अविरलश्रीकर्णतालक्रमैः दानालिध्वनितैः विलासचरितैः ऊर्ध्वाननोद्गर्जितैः जातानन्दभरः ( आनन्देन पूर्णः ) करीन्द्रवदनः ( गजवदनः गणेशः ) वः युष्माकं श्रेयसे कल्पताम् ( कल्याणाय भवतु ) ॥ ७ ॥

भापार्थ—वारवार शुण्ड (सूंड)को घुमाना, मस्तकको हिलाना, नेत्रोंको खोलना और मूंदना, निरन्तर कानोंको हिलाकर ताल बजाना, निकली हुई गजमदकी सुगन्धिके लोभी भ्रमरोंके गुंजारशब्दसे युक्त अनेक प्रकारकी क्रीडा व चरित्र करना, तथा ऊंची सूंडकर चिंघारना इत्यादिसे आनन्दपूरित हुए गजवदन (हाथीके समान मुखवाले) श्रीगणेशजी महाराज तुम्हारे निमित्त कल्याणकारी होवें ॥७॥

पुनः पुनर्मङ्गलमूर्तिस्मरणं प्रत्यूहव्यूहनिवारणपरमेवेति पद्यान्तरम् ।

भापार्थ—यहाँ वारंवार मङ्गलमूर्ति ( श्रीगणेशजी )का स्मरण किया जाता है सो केवल सम्पूर्ण विघ्नोंके निवारण करनेके लिये है. औरभी मंगलश्लोक लिखते हैं—

नानादानविधानयज्ञनिकरैरुग्रैस्तपोभिश्चिरात् प्राप्ते कल्पतरौ प्रकल्पितफलावाप्तिः कथञ्चिद्भवेत् ॥ तूर्णं यच्चरणाम्बुजस्मरणतः सम्पूर्णकामः पुमान् सोऽयं वोऽभिमतं ददातु सततं हेरम्बकल्पद्रुमः ॥ ८ ॥

अन्वयः—नानादानविधानयज्ञनिकरैः, उग्रैः तपोभिः, च कल्पतरौ प्राप्ते सति चिरात् कथञ्चित् प्रकल्पितफलस्य प्राप्तिः भवेत् । यच्चरणाम्बुजस्मरणतः पुमान् तूर्णं सम्पूर्णकामः भवति, सः अयं हेरम्बकल्पद्रुमः ( सर्वाभीष्टप्रपूरको गणेशः ) वः ( युष्माकम् ) सततं ( निरन्तरम् ) अभिमतं ( वाञ्छितं ) ददातु ॥ ८ ॥

भापार्थ—अनेक प्रकारके महादान और यज्ञोंके करनेसे, व कठिन तप करके और कल्पवृक्षकी प्राप्ति होनेपर चिन्तित मनोरथकी प्राप्ति होती है; परंतु वह महापरिश्रम करके कभी कालांतरमें होती है. और जिन गणेशजीके चरण-

कमलोंका स्मरण करतेही मनुष्य शीघ्र सम्पूर्ण कामनावाला होता है. वेही कल्पवृक्षके समान समस्त अभिलाषाओंके पूर्ण करनेवाले गणेशजी तुमको निरन्तर वाञ्छित सिद्धि प्रदान करैं ॥ ८ ॥

सन्मानसावासविलासहंसी कर्णावतंसीकृतपद्मकोशा ॥
तोषादशेषाभिमतं विशेषादेषा विभाषा भवतां ददातु ॥ ९ ॥

अन्वयः—सन्मानसावासविलासहंसी कर्णावतंसीकृतपद्मकोशा एषा विभाषा ( सरस्वती ) विशेषात् तोषात् भवतां अशेषाभिमतं ( सम्पूर्णं वाञ्छितं ) ददातु ॥ ९ ॥

भावार्थ—सज्जनोंके मनमें वसकर हंसिनीके समान विलास करनेवाली अथवा उत्तम मानससरोवरमें विचरनेवाले हंसपर चढ़नेवाली, और पद्म ( कमल ) कोशका आभूषण ( झुमका ) कानोंमें धारण करनेवाली ऐसी सरस्वती देवी परम प्रसन्नतासे आपके सम्पूर्ण मनोरथ प्रदान करैं ॥ ९ ॥

कल्याणानि दिवामणिः सुललितां कान्तिं कलानां निधि-
र्लक्ष्मीं क्ष्मातनयो बुधश्च बुधतां जीवश्चिरञ्जीविताम् ॥
साम्राज्यं भृगुजोऽर्कजो विजयतां राहुर्बहूत्कर्षतां
केतुर्यच्छतु तस्य वाञ्छितमियं पत्री यदीयोत्तमा ॥ १० ॥

अन्वयः—यदीया ( यस्य पुरुषस्य) इयं उत्तमा पत्री मया लिख्यते तस्य दिवामणिः ( सूर्यः )कल्याणानि, कलानिधिः ( चन्द्रः ) सुललितां कान्तिं, क्ष्मातनयः ( भौमः ) लक्ष्मीं, बुधश्च बुधतां ( पाण्डित्यं ), जीवः ( बृहस्पतिः ) चिरञ्जीवितां, भृगुजः ( शुक्रः ) साम्राज्यं ( सौभाग्यं ), अर्कजः ( शनिः ) विजयतां, राहुः बहूत्कर्षतां, च केतुः वाञ्छितं यच्छतु ॥ १० ॥

भावार्थ—जिस मनुष्यकी यह उत्तम पत्री मैं लिखताहूँ, उस पुरुषको श्रीसूर्यनारायण कल्याण, चन्द्रमा सुन्दर कान्ति, मंगल लक्ष्मी, बुध बुद्धि, बृहस्पति दीर्घायु, शुक्र सर्वसुख, शनैश्चर विजय, राहु परम ऐश्वर्य, और केतु मनोवाञ्छित फल देवैं ॥ १० ॥

ननु पूर्वजन्मोपार्जितानां सदसत्कर्मणां परिपाकोऽस्मिन् जन्मनि शुभाशुभफलावाप्तिकालादेव व्यक्तोऽस्तीति जातकागमोक्तप्र-

श्चेन किं प्रयोजनमिति चेत् सत्यम् । पूर्वोपार्जितकर्मपरिपाकः शुभाशुभफलोपलब्धिदर्शनादेव ज्ञायते । परमभीष्टकाले ज्ञातुं न शक्यते । तथाच भाग्यमग्रे खण्डितमखण्डितं रिष्टं रिष्टभङ्गो-प्यायुर्मानमित्यादिज्ञानार्थे जातकागमएवात्यर्थं समर्थस्तदेक-शरणत्वात् । तथा हि दिनरात्रिविभागेन सूक्ष्मकालावयवसाधनो-पायैस्तुर्यध्रुवभ्रमादिविचित्रयन्त्रैरुपलक्षितातिस्पष्टसमयोपात्त-लग्नादिद्वादशराशिचक्रेः स्वोच्चादिगतानां ग्रहाणां सदसद्दशानु-क्रमेणाभीष्टसमयेऽपि प्राक्कर्मपरिपाकोऽवगम्यते । रिष्टभङ्गः प्रकृ-ष्टं तु रिष्टस्यापि विनष्टिं विशिनष्टि । तद्वदायुर्दायानयनप्रकारेण वयःप्रमाणस्य च निर्णयः स्यात् । तस्माद्वेदाङ्गत्वेनाधुनिकाभाव-त्वेन प्रत्ययसिद्धित्वेनापि जातकस्कन्धाङ्गीकरणमुचितमेवेति ।

भाषार्थ—शङ्का यह है कि, पूर्वजन्मोत्पादित सत् असत् कर्मोका फल इसी जन्ममें शुभ अशुभ फल प्राप्त होनेके समयसेही प्रगट होता है. यह यदि सत्य है तो फिर जातकमें कहेहुए प्रपञ्चसे क्या प्रयोजन है ? समाधान—पूर्वजन्मार्जित कर्मका फल प्राप्त प्रत्यक्ष होने और देखनेसेही जान पडता है; पर अवश्यक समयमें नहीं जाना जा सकता है सो सब इच्छित समयमें जाननके लिये जातकशास्त्रकी अवश्यकता है. तैसेही भाग्य आगामी कालमें खण्डित है वा अखण्डित ? अरिष्ट योग कब है ? और उस अरिष्टका भंग है या नहीं ? आयुका प्रमाण कितना है ? इत्यादि विषयोंके जाननेके अर्थ जातकशास्त्र परमोपयोगी समर्थ है. और वही एक शरण्य है । उसी प्रकार दिनरातके विभागसे सूक्ष्मकाल अवयवसाधनोंके उपाय तुरीय यंत्र और दिशाज्ञान आदि विचित्रयंत्रोंसे साधनकिये हुए ठीक समयसे प्राप्त लग्न आदि द्वादशराशि चक्र अपने उच्च आदिस्थानोंमें प्राप्त ग्रहोंकी शुभ अशुभ दशाओंके क्रमसे अभीष्ट समय-पर पूर्वकर्मका फल विदित होता है । अरिष्टभंग अधिक अरिष्टके भंगका उपायभी कहाहै । उसी प्रकार आयुर्दाय निकालनेका प्रकार और आयुके प्रमाणका निर्णय होता है, । इसी कारण यह शास्त्र वेदांग होने और इस समयके लोगों द्वारा माने जानेके तथा उसपरसे विश्वासकी सफलताभी होने अथवा अनुभवों-सेभी सिद्ध है ऐसा समझकर जातकस्कन्धका स्वीकार करनाही उचित है.

उपार्जितं यत्सदसद्भिमिश्रं जन्मान्तरे कर्म नरैरिदानीम् ॥
होरागमस्तस्य विपाकमुच्चैर्दशाक्रमेण प्रकटीकरोति ॥ ११ ॥

अन्वयः—नरैः जन्मान्तरे सदसद्भिमिश्रं यत् कर्म उपार्जितं इदानीं अस्मिन् जन्मनि तस्य कर्मणः विपाकं होरागमः उच्चैः दशाक्रमेण प्रगटीकरोति ॥ ११ ॥

*भावार्थ—मनुष्योंने पूर्वजन्ममें शुभ अथवा अशुभ मिलाहुआ जो कर्म किया* है, इस जन्ममें उस कर्मके फलको होराशास्त्र महादशाक्रमसे प्रकट करता है ॥ ११ ॥

साक्षाद्भवेद्भाग्यनिरीक्षणाय सुनिर्मलादर्शतलङ्किलेदम् ॥
शास्त्रं वियद्वारिनिधिम्प्रतर्तुं तरिस्तथार्थार्जनचारुमित्रम् ॥ १२ ॥

अन्वयः—किल (निश्चयेन) इदं शास्त्रं भाग्यनिरीक्षणाय सुनिर्मलादर्शतलं भवेत् । वियद्वारिनिधिं तर्तुं तरिः तथा ( तेन प्रकारेण ) अर्थार्जनचारुमित्रं भवेत् ॥ १२ ॥

भावार्थ—निश्चयकरके यह होराशास्त्र भाग्य देखनेके निमित्त निर्मल दर्पण है. यह ग्रहरूपी समुद्रके पार उतरनेको नौका है तथा द्रव्य उपार्जन करनेमें परममित्र ( सहायक ) है ॥ १२ ॥

आधानकाले कमलोद्भवेन वर्णावलिर्भालतलान्तराले ॥ या
कल्पिता पश्यति दैववित्तां होरागमज्ञानविलोचनेन ॥ १३ ॥

अन्वयः—कमलोद्भवेन (ब्रह्मणा) आधानकाले ( गर्भाधानसमये ) भालतलान्तराले मस्तके या वर्णावलिः कल्पिता दैववित् तां ( वर्णावलिं ) होरागमज्ञानविलोचनेन पश्यति ॥ १३ ॥

भावार्थ—विधाताने गर्भाधानसमयमें मनुष्यके कपालमे जो अक्षरावली लिख दी है, दैववित् ( भाग्य जाननेवाला ज्योतिषी ) उस अक्षरावलीको होराशास्त्र ज्ञानरूपी नेत्रोंसे देखता है ॥ १३ ॥

होरागमो व्योमचरानुसारस्तेषां विचारः सुतरामुदारः ॥ सिद्धान्त
एवाकलनं तदास्याभ्यासो यदा स्याद्गणितद्वयस्य ॥ १४ ॥

अन्वयः—होरागमः व्योमचरानुसारः, तेषां विचारः सुतरां उदारः

(श्रेष्ठः) । सिद्धान्त एव आकलनं तदा स्यात् । यदा गणितद्वयस्य अभ्यासः स्यात् ॥ १४ ॥

भाषार्थ—होराशास्त्र ग्रहोंके अनुसार है. उन (ग्रहों) का विचार निरन्तर उदार (श्रेष्ठ) है. उस विचारमें सिद्धान्तज्ञान तब होता है, जब व्यक्त और अव्यक्त नाम दोनोंप्रकारके गणितमें अभ्यास हो जाता है ॥ १४ ॥

अपारहोरागमपारगामी पाट्यां च बीजे सुतरां प्रगल्भः ॥
सद्गोलविद्याकुशलः स एव भवेत्फलादेशविधौ समर्थः ॥ १५ ॥

अन्वयः—यः अपारहोरागमपारगामी पाट्यां बीजे च सुतरां प्रगल्भः सद्गोलविद्याकुशलः सः एव पुमान् फलादेशविधौ समर्थः भवति ॥१५॥

भाषार्थ—जो ज्योतिषी अपार होराशास्त्रका पारगामी हो, अंकगणित और बीजगणितमें दक्ष हो. तथा भूगोल खगोल विद्यामें कुशल हो, वही ज्योतिषी फलादेश कहनेमें समर्थ होता है ॥ १५ ॥

श्रीजन्मपत्रीशुभदीपकेन व्यक्तं भवेद्भाविफलं समस्तम् ॥
क्षपाप्रदीपेन यथालयस्थं घटादिजातं प्रकटत्वमेति ॥ १६ ॥

अन्वयः—श्रीजन्मपत्रीशुभदीपकेन समस्तं भाविफलं व्यक्तं भवेत् यथा क्षपाप्रदीपेन आलयस्थं घटादिजातं प्रकटत्वं एति ॥ १६ ॥

भाषार्थ—श्रीजन्मपत्ररूपी शुभदीपकसे सम्पूर्ण भावि (होनेवाला) फल प्रगट हो जाता है. जैसे रात्रीमें दीपककेद्वारा घरमें रक्खेहुए घटआदि पदार्थ दिखाई देने लगते हैं ॥ १६ ॥

सा जन्मपत्री विमला न यस्य तज्जीवितं सन्ततमन्धकं स्यात् ॥
अनल्पमल्पं च ततोऽल्पकं वा न कल्पते भाग्यमतीव हेतोः १७

अन्वयः—यस्य (पुरुषस्य) सा विमला जन्मपत्री न भवेत् तस्य जिवितं सन्ततं अन्धकं स्यात्। अतीव हेतोः अनल्पं वा अल्पं ततः अल्पकं भाग्यं न कल्पते ॥ १७ ॥

भाषार्थ—जिस पुरुषकी ऐसी निर्मल जन्मपत्री नहीं है, उस पुरुषका जीवन निरन्तर अन्धरूप होता है. इसमें मुख्य हेतु यह है कि विना जन्मपत्रीके बहुत वा थोडा अथवा बहुतही थोडा ऐसे भाग्योदयकी कल्पना नहीं सकती है. इस कारण जन्मपत्रीका होना परमावश्यक है ॥ १७ ॥

जन्मकालतिथिवारतारकाश्चापि योगकरणक्षणाभिधाः ॥
मङ्गलाय किल सन्तु पत्रिका यस्य शास्त्रविहिता विरच्यते॥१८॥

अन्वयः—यस्य (पुरुषस्य) शास्त्रविहिता पत्रिका (मया) विरच्यते (तस्य पुरुषस्य) किल (निश्चयेन) जन्मकालतिथिवारतारकाः अपि च योगकरणक्षणाभिधाः मङ्गलाय सन्तु ॥ १८ ॥

भाषार्थ—जिस मनुष्यकी यह शास्त्रविधिसे जन्मपत्री मेरेद्वारा बनाई जाती है, उस मनुष्यके निश्चयकरके जन्मसमयके तिथि वार नक्षत्र और योग करण लग्न मुहूर्त आदि ये सब मंगलदायक होवें अर्थात् ये सब मंगलकारी होवें ॥१८॥

ये वक्ष्यमाणा इह राजयोगा रश्मिप्रभूता अपि नाभसाश्च ॥
ये कारकाः पूर्णफला हि पूर्णं यच्छन्तु पत्री क्रियते यदीया ॥१९॥

अन्वयः—यदीया पत्री मया क्रियते (तस्य जनस्य) इह (अस्मिन् ग्रन्थे) ये वक्ष्यमाणाः रश्मिप्रभूता राजयोगा नाभसाश्चापि पूर्णफलाः ये कारकाः ते पूर्णं (फलं) यच्छन्तु ॥ १९ ॥

भाषार्थ—जिस मनुष्यकी जन्मपत्री मैं बनाता हूँ, उस मनुष्यको इस ग्रन्थमें जो ग्रहजनित राजयोग, और नाभसयोग कहे हैं, तथा जो कारकयोग कहे हैं वे सब पूर्ण फल देनेवाले होवें ॥ १९ ॥

यस्यामलेयं किल जन्मपत्री कुतूहलेन क्रियते यथोक्ता ॥
तस्यालये सत्कमला सलीलं सुनिश्चला तिष्ठतु दीर्घकालम्॥२०॥

अन्वयः—किल (निश्चयेन) यस्य (नरस्य) इयं अमला (निर्मला) यथोक्ता (शास्त्रविहिता) जन्मपत्री कुतूहलेन मया क्रियते तस्य (नरस्य) आलये (गृहे) सुनिश्चला सत्कमला सलीलं दीर्घकालं तिष्ठतु ॥ २० ॥

भाषार्थ—निश्चयकरके जिस मनुष्यकी यह निर्मल जन्मपत्री शास्त्रविधिसे मैं रचना करता हूं. उस मनुष्यके घरमें सुन्दर लक्ष्मी निश्चल होकर लीलापूर्वक बहुतसमय पर्यन्त ठहरे ॥ २० ॥

कृतं मया नोदकयंत्रसाधनं नृपेक्षणां चापि न शंकुसाधनम्॥
परोपदिष्टात्समयात्प्रयत्नतः शुभाशुभं जन्मफलं मयोच्यते॥२१॥

अन्वयः—मया उदकयंत्रसाधनं न कृतम् । नृपेक्षणां शंकुसाधनं च अपि न कृतम् । मया परोपदिष्टात् समयात् प्रयत्नतः शुभाशुभं जन्मफलं उच्यते ॥ २१ ॥

भाषार्थ—मैंने जलयंत्रका साधन नहीं किया और राजयंत्र व शंकुसाधनभी नहीं किया. केवल दूसरेके बतायेहुए समयसे यत्नपूर्वक शुभअशुभ जन्मफल इस जन्मपत्रीके द्वारा वर्णन करताहूं ॥ २१ ॥

अथ सांहितिकाभिप्रायेण पञ्चाङ्गफलानि निरूप्यन्ते । तत्रादौ संवत्सरफलानि ।

भाषार्थ— अब संहिताके अभिप्रायसे पञ्चांगों ( संवत्सर अयन ऋतु तिथि आदि ) के फलका निरूपण करते हैं. तहां प्रथम संवत्सरफल लिखते हैं:-

## संवत्सरोंके फल-

सर्ववस्तुपरिसंग्रहे रतः पुत्रसन्ततिरतीव सन्मतिः ॥
सर्वभोगयुतदीर्घजीवितो जायते प्रभवसम्भवः पुमान् ॥ १ ॥

भाषार्थ—प्रभवनाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष, सम्पूर्ण वस्तुओंके संग्रह करनेमें तत्पर, बहुतही पुत्रसन्ततिवाला, श्रेष्ठ मतिवाला, समस्त भोग भोगनेवाला और बहुत आयुवाला होता है ॥ १ ॥

उत्पन्नभोक्ता प्रियदर्शनश्च बलाधिशाली चतुरः कलाज्ञः ॥
राजा भवेदात्मकुले सुशीलो विद्वान्मनुष्यो विभवाब्दजन्मा ॥ २ ॥

भाषार्थ—विभवसंवत्सरमें जन्माहुआ मनुष्य उत्पन्नभोगी देखनेमें प्यारा अर्थात् स्वरूपवान्, अधिक बली, चतुर, कलाओंका ज्ञाता अर्थात् कारीगर, अपने कुलमें राजा ( श्रेष्ठ ) और सुशील व विद्यावाला होता है ॥ २ ॥

सदा सहर्षोऽतितरामुदारः सत्पुत्रदारो विभवैः समेतः ॥
सद्भाग्यविद्याविनयो प्रपन्नो नूनं पुमान् शुक्लसमुद्भवः स्यात् ॥३॥

भाषार्थ—शुक्ल नाम संवत्सरमें उत्पन्न पुरुष, सदा प्रसन्नमुख, अति उदारचित्त, श्रेष्ठ पुत्र व स्त्रीसंयुक्त, ऐश्वर्यवान्, और उत्तम भाग्य विद्या व विनयसे युक्त होता है ॥ ३ ॥

दाता सदानन्दयुतोऽतिकान्तः सत्येन नित्यं सहितो गुणी स्यात् ॥
दक्षश्च धूर्तः परकार्यकर्ता प्रमोदजन्मा मनुजोऽभिमानी ॥ ४ ॥

भाषार्थ—प्रमोदनाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ मनुष्य दाता, सदाही आनन्दयुक्त, अत्यन्त कान्तिवाला, निरन्तर सत्यवक्ता, गुणवान्, दक्ष (प्रवीण), धूर्त, पराये कार्यका करनेवाला और अभिमानी होता है ॥ ४ ॥

दानाभिमानः सुतरां दयालुः कुलानुवृत्तः किल चारुशीलः ॥
देवद्विजार्चाभिरतो विनीतो मर्त्यः प्रजाधीशसमुद्भवः स्यात् ॥५॥

भाषार्थ—प्रजापति नाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य दानी, अभिमानी, अत्यंत दयावान्, अपने कुलके अनुकूल चलनेवाला, सुन्दर शीलवाला, देवता और ब्राह्मणकी पूजा करनेवाला तथा सबसे विनयपूर्वक बोलनेवाला होता है ॥ ५ ॥

कान्तः सुखी भोगयुतश्च मानी प्रियप्रवक्ता बहुपुत्रयुक्तः ॥
सुगुप्तबुद्धिः खलु दीर्घजीवी नरोऽङ्गिरावत्सरसम्भवः स्यात् ॥६॥

भाषार्थ—अङ्गिरा नाम संवत्सरमें उत्पन्न मनुष्य प्रसन्नमुख, सुखी, सम्पूर्ण भोगोंसे युक्त, अभिमानी, प्रियवचन बोलनेवाला, बहुत पुत्रोंसे युक्त, सुंदर गुप्त बुद्धिवाला, और निश्चय करके बहुत कालतक जीनेवाला होता है ॥६॥

श्रीमान् प्रतापी बहुशास्त्रवेत्ता सुहृत्प्रियश्चारुमतिर्बलीयान् ॥
सत्कीर्तियुक्तो नितरामुदारो भवेन्नरः श्रीमुखसम्भवोऽसौ ॥ ७ ॥

भाषार्थ—श्रीमुख नाम संवत्सरमें जन्मनेवाला मनुष्य धनवान्, प्रतापी, बहुत शास्त्रोंका जाननेवाला, सुहृज्जनोंका प्यारा, सुन्दर बुद्धिवाला, बली, श्रेष्ठ-कीर्तियुक्त और अत्यंत उदारचित्त होता है ॥ ७ ॥

प्रशस्तचेताः सुतरां यशस्वी गुणान्वितो दानरतो विनीतः ॥
सदा सहर्षोऽभिमतो बहूनां भावाभिधानोद्भवमानवः स्यात् ॥८॥

भाषार्थ—भावनाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य प्रसन्नचित्त, बड़ा यशस्वी, गुणी, दानी, नम्र स्वभाववाला, सदा हर्षयुक्त, और बहुत लोगोंको मान्य ऐसा होता है ॥ ८ ॥

प्रसन्नमूर्तिर्गुणवान् विनीतः शान्तश्च दानाभिरतो नितान्तम् ॥
सुधीश्चिरायुर्दृढदेहशाली जातो युवाब्दे पुरुषः सतोषः ॥ ९ ॥

भाषार्थ—युवानाम संवत्सरमें जिसका जन्म हो वह पुरुष प्रसन्नमूर्ति, गुणवान्,नम्र स्वभाववाला,शान्तस्वरूप, बडा दानी,सुन्दर बुद्धिवाला, बहुत काल पर्यन्त जीनेवाला, पुष्ट शरीरवाला, और हर्षित चित्तवाला होता है ॥ ९ ॥

सर्वलोकगुणगौरवयुक्तः सुन्दरोऽप्यतितरां गुरुभक्तः ॥
शिल्पशास्त्रकुशलश्च सुशीलो धातृवत्सरभवो हि नरः स्यात् १०

भाषार्थ—धातानाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ पुरुष सर्व लोकोंमें गुण व गौरवसे युक्त, सुन्दर शरीरवाला, अत्यन्त गुरुभक्त,शिल्पशास्त्र (कारीगरी) में निपुण, और सुशील होता है ॥ १० ॥

तत्कालसञ्जातमहाप्रकोपो हर्षाभियुक्तो गुणवान् प्रतापी ॥
दक्षः कलाकौशलशीलशाली मर्त्यो भवेदीश्वरजातजन्मा॥ ११॥

भाषार्थ—ईश्वरनाम संवत्सरमें जन्मनेवाला मनुष्य तत्काल महाकोप करनेवाला, सदा प्रसन्न रहनेवाला, गुणवान्, प्रतापी, चतुर, कलाओंमें कुशल, और शीलवान् होता है ॥ ११ ॥

व्यापारदक्षः क्षितिपालमानी दानाभिमानी ननु शास्त्रवेत्ता ॥
बहुप्रकारैर्बहुधान्यवित्तः स्यान्मानवो वै बहुधान्यजन्मा॥ १२॥

भाषार्थ—बहुधान्यनाम संवत्सरमें जन्म लेनेवाला मनुष्य व्यापार करनेमें निपुण, राजसभामें मान पानेवाला, दानाभिमानी, शास्त्रोंका जाननेवाला, और अनेक प्रकारसे बहुत धान्य व धन उत्पन्न करनेवाला होजाता है ॥ १२ ॥

रथध्वजच्छत्रतुरङ्गमाद्यैर्युतश्च शास्त्राभिरतोऽरिहन्ता ॥
मंत्री नरेन्द्रस्य नरः श्रुतज्ञः प्रमाथिसंवत्सरसम्भवः स्यात्॥ १३॥

भाषार्थ—प्रमाथीनाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य रथ ध्वजा छत्र व घोडा हाथी आदिसे युक्त, शास्त्रज्ञानमें तत्पर, शत्रुका नाश करनेवाला महाराजका मंत्री और बहुश्रुत होता है ॥ १३ ॥

अत्युग्रकर्माभिरतो नितान्तमरातिचक्राक्रमणोऽतिदक्षः ॥
शूरश्च धीरोऽतितरामुदारः पराक्रमी विक्रमवर्षजातः ॥ १४ ॥

भाषार्थ—विक्रमनाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ पुरुष अत्यंत उग्र कर्म करनेवाला, शत्रुनाशक, शूरवीर, प्रतापी, अति उदारचित्त व पराक्रमी होता है ॥ १४ ॥

कार्यप्रलापी किल निन्द्यशीलः खलानुयातः परकर्मकर्ता ॥
भर्ता बहूनां मलिनोऽलसश्च जातो वृषाब्दे मनुजोऽतिलुब्धः १५

भाषार्थ—वृषनाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ पुरुष कार्यमें वृथा प्रलाप करनेवाला, दूसरेकी सदा निंदा करनेवाला, दुष्ट संगतिवाला, पराया कर्म करनेवाला, बहुत स्त्रियोंका (वा लोगोंका) पति, मलीन और आलसी होता है ॥ १५ ॥

चित्रवस्त्रकुसुमैकमानसो मानसोद्भवचयान्वितः सदा ॥
चारुशीलविलसत्कलान्वितश्चित्रभानुजननो हि पूरुषः ॥ १६ ॥

भाषार्थ—चित्रभानुनाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ पुरुष नानाप्रकारके चित्र-विचित्र वस्त्र धारण करनेवाला, चित्र-विचित्र फूलोंकी सुगन्धि लेनेवाला, सुन्दर स्वभाववाला और अच्छी २ कलाओं ( कारीगरी ) में निपुण होता है ॥ १६ ॥

अरालकेशः सरलः सुकान्तिर्जितारिपक्षो मतिमान् विनीतः ॥
प्रसन्नमूर्तिर्विलसद्विभूतिः सुभानुसंवत्सरजो नरः स्यात् ॥१७॥

भाषार्थ—सुभानु नाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ मनुष्य उत्तम केश सरल स्वभाव और सुन्दर कान्तिवाला, शत्रुपक्षको जीतनेवाला, मतिमान्, विनययुक्त, प्रसन्न मूर्ति, और सुन्दर विभूति ( ऐश्वर्य ) वाला होता है ॥ १७ ॥

धूर्तश्च शूरश्चपलः कलाज्ञः सुनिष्ठुरो गर्हितकर्मकर्ता ॥
उत्पन्नभोक्ता द्रविणेन युक्तः स्यात्तारणाब्दोद्भवमानवो यः॥१८॥

भाषार्थ—तारणनाम संवत्सरमें जो मनुष्य उत्पन्न हो वह धूर्त, शूर, चपल, कला जाननेवाला अर्थात् कारीगर, बहुत निष्ठुर, नीच कर्म करनेवाला उद्यम करके अनेक भोग भोगनेवाला और द्रव्यवान् होता है ॥ १८ ॥

स्वधर्मकर्माभिरतो नितान्तं सच्छास्त्रपारङ्गमतामुपेतः ॥
कलाकलापे कुशलो विलासी यः पार्थिवाब्दे कुलपार्थिवः स्यात् ॥ १९ ॥

भाषार्थ—जो पार्थिवनाम संवत्सरमें उत्पन्न हो, वह मनुष्य अपने धर्म व

कर्ममें तत्पर, सत् शास्त्रोंका पारगन्ता, कलाओंके जाननेमें निपुण अर्थात् कारीगर, और सर्वदा विलास करनेवाला होता है ॥ १९ ॥

सौख्येऽतिरक्तो व्यसनाभिभूतो भीतो न किञ्चिद्ग्रहणादृणी स्यात् ॥
जातः पुमानस्थिरचित्तवृत्तिर्व्ययाभिधाने व्ययकर्मशीलः ॥२०॥

भावार्थ—व्ययनाम संवत्सरमें उत्पन्न पुरुष सुखका अनुरागी, व्यसनी, भयरहित और विषयी, ऋणी, चंचल चित्तवृत्तिवाला और बहुत खर्च करनेवाला होता है ॥ २० ॥

राजगौरवमहोत्सवः शुचिर्मानवः पृथुतनुर्महीपतिः ॥
वैरिवर्गविजयोद्यतः सदा सर्वजिच्छरदि यस्य सम्भवः ॥ २१ ॥

भावार्थ—सर्वजित्नाम संवत्सरमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य राजद्वारसे बहुत प्रतिष्ठा पानेवाला, पवित्र, स्थूल देहवाला, पृथिवीका स्वामी, और शत्रुओंको जीतनेमें सदा तत्पर होता है ॥ २१ ॥

भूरिभृत्यबहुभोगसंयुतः सुन्दरश्च मधुरान्नभुक् सदा ॥
धीरतागुणयुतोऽतिधारणः सर्वधारिणि च यस्य सम्भवः॥२२॥

भावार्थ—सर्वधारी नाम संवत्सरमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य बहुत सेवक और बहुत भोगोंसे युक्त, सुन्दरस्वरूप, सदैव मधुर अन्न भोजन करनेवाला, धीरता आदि गुणसहित और गम्भीर प्रकृतिवाला होता है ॥ २२ ॥

वक्ता विदेशाटनतां प्रपन्नः कुटुम्बसौख्यापचयोऽतिधूर्तः ॥
जनेन सार्कं गतसख्यवृत्तिर्विरोधिवर्षप्रभवो नरः स्यात् ॥ २३ ॥

भावार्थ—विरोधी नाम संवत्सरमें उत्पन्न मनुष्य वक्ता, देशाटन करनेवाला, कुटुम्बियोंसे थोडा सुख पानेवाला, महाधूर्त, तथा लोगोंके साथ वैर करनेवाला होता है ॥ २३ ॥

निर्धनः किल करालताङ्कितो दीर्घपूर्वबहुगर्वसंयुतः ॥
चारुबुद्धिरहितोऽप्यसौहृदो मानवो विकृतिवर्षसम्भवः ॥ २४ ॥

भावार्थ—विकृतिनाम संवत्सरमें उत्पन्न मनुष्य बडा निर्धनी, बडा दुष्ट स्वभावी, बडा अहंकारी, सुबुद्धिरहित, और अनेक जनोंका शत्रु होता है ॥ २४ ॥

कामातुरो धूसरकायकान्तिः कठोरदीर्घस्वरफल्गुवाक्यः ॥
क्लेशी च लज्जाविधिवर्जितः स्यान्नरः खराब्दप्रभवोऽतिदीर्घः॥२५॥

भाषार्थ—खरनाम संवत्सरमें उत्पन्न मनुष्य कामातुर, मलिन वेषवाला, कठोर मनवाला, ऊंचे स्वरसे वृथा बोलनेवाला, क्लेशी, लज्जाहीन और लम्बे शरीरवाला होता है ॥ २५ ॥

तडागवापीगृहकूपकर्ता सदान्नदानाभिरुचिः शुचिः स्यात् ॥
विलासिनीनन्दनजातहर्षो नरो भवेन्नन्दनवर्षजन्मा ॥ २६ ॥

भाषार्थ—नन्दन नाम संवत्सरमें जन्मनेवाला मनुष्य तालाव बावली घर और कुवां बनानेवाला, सदैव अन्न दान करनेवाला, पवित्रमन, और स्त्री व पुत्रोंसे सुख पानेवाला होता है ॥ २६ ॥

संग्रामधीरः सुतरां सुशीलो भूपालमान्यो वदतांवरेण्यः ॥
दाता दयालुः किल वैरिहन्ता यस्य प्रसूतिर्विजयाभिधाने ॥२७॥

भाषार्थ—विजयनाम संवत्सरमें जिसका जन्म हो, वह पुरुष संग्राममें धीर, सुन्दर स्वभाववाला, राजमान्य, बड़ा वक्ता अर्थात् व्याख्यान देनेमें अति निपुण, दाता, दयावान्, और शत्रुओंका नाश करनेवाला होता है ॥ २७ ॥

शास्त्रप्रसङ्गे विदुषां विवादी मान्यो वदान्यो रिपुगर्वहन्ता ॥
जयाभिलाषी विषयानुरक्तो जातो जयाब्दे मनुजो महौजाः॥२८॥

भाषार्थ—जयनाम संवत्सरमें उत्पन्न मनुष्य शास्त्रप्रसंगमें पण्डितोंके बीच विवाद करनेवाला अथवा शास्त्रार्थमें विजयी, सब जनोंको मान्य, बड़ा दाता, शत्रुओंका अहंकार तोड़नेवाला, विजयका अभिलाषी, विषयमें अनुरागवाला, और सम्पूर्ण मनुष्योंमें तेजस्वी होता है ॥ २८ ॥

भूषाविशेषैः सहितश्च योषाविलासशीलोऽमृतवाक् कलाज्ञः ॥
सङ्गीतनृत्याभिरतश्च भोक्ता यो मन्मथाब्दे जनने प्रपन्नः ॥ २९ ॥

भाषार्थ—मन्मथ नाम संवत्सरमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य सम्पूर्ण आभूषणोंसे भूषित, स्त्रियोंसे हास्य विलास करनेवाला, मधुर वचन बोलनेवाला, कलाओंका ज्ञाता (कारीगर), सुंदर गीत और नाच तमाशा देखनेमें प्रीतिवाला, और अनेक सुखभोग भोगनेवाला होता है ॥ २९ ॥

क्रूरोद्धतो निन्द्यमतिश्च लुब्धो वक्रास्यबाह्वंघ्रिरघप्रियः स्यात् ॥
विरुद्धभावो बहुदुष्टचेष्टो योहायने दुर्मुखनाम्नि जातः ॥ ३० ॥

भाषार्थ—जो दुर्मुख नाम संवत्सरमें उत्पन्न हो, तो वह महाक्रूर, दुर्मति, अत्यन्त लोभी, टेढे मुख बाहु व चरणोंवाला, पापाकर्मी, विरुद्ध भाववाला (नास्तिक) और बहुत दुष्ट चेष्टा करनेवाला होता है ॥ ३० ॥

तुरङ्गहेमाम्बरधान्यरत्नैर्युतो नितान्तं सुतदारसौख्यः ॥
समस्तवस्तुग्रहणैकबुद्धिर्यो हेमलम्बे पुरुषोऽभिजातः ॥ ३१ ॥

भाषार्थ—हेमलम्ब नाम संवत्सरमें जो उत्पन्न हो वह मनुष्य घोडा सुवर्ण वस्त्र धान्य व रत्न इनसे युक्त, निरन्तर पुत्र-स्त्री-जनोंसे सुखी होनेवाला, और सम्पूर्ण पदार्थोंके संग्रह करनेमें तत्पर होता है ॥ ३१ ॥

धूर्तोऽतिलुब्धोऽलसतां प्रपन्नः श्लेष्माधिकः सत्त्वविवर्जितश्च ॥
प्रारब्धकार्ये नितरां प्रलापी विलम्बसंवत्सरसम्भवः स्यात् ॥३२॥

भाषार्थ—विलम्ब नाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य धूर्त, अति लोभी, कफप्रकृति, हीनबली, और आलसी होनेसे प्रारब्धकार्यमें सदैव प्रलापी अर्थात् दैवबलसे जो होगा सो होगा ऐसा कहनेवाला होता है ॥ ३२ ॥

दुराग्रही सर्वकलाप्रवीणः सुसंग्रही चञ्चलधीश्च धूर्तः ॥
अनल्पजल्पश्च सुहृद्विकल्पो विकारिसंवत्सरजो नरः स्यात् ३३

भाषार्थ—विकारी नाम संवत्सरमें जन्म होनेवाला पुरुष हठी, सब कामोंमें चतुर, सम्पूर्ण वस्तुओंको भलीभांति संग्रह करनेवाला, चंचलबुद्धि, धूर्त, बहुत वाचाल, सुहृज्जनोंमें भ्रान्ति रखनेवाला होता है ॥ ३३ ॥

वणिक्क्रियायां कुशलो विलासी नैवानुकूलश्च सुहृज्जनानाम् ॥
अनेकविद्याभ्यसनानुरक्तः संवत्सरे शार्वरिनाम्नि जातः ॥३४॥

भाषार्थ—शार्वरीनाम संवत्सरमें उत्पन्न मनुष्य वाणिज्यमें निपुण, प्रसन्नवदन, मित्रोंसे द्रोह करनेवाला, और अनेक विद्याओंके अभ्यासमें अनुराग(प्रीति) युक्त होता है ॥ ३४ ॥

कामी प्रकामं धनवांश्च शश्वत्सेवादरोदारहृतार्थतप्तः ॥
सुगुप्तबुद्धिश्चपलस्वभावः प्लवाभिधानाद्भवो नरः स्यात् ३५

भावार्थ—प्लवनाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ मनुष्य अत्यंत कामी, धनवान्, निरन्तर राजद्वारमें आदर पानेवाला, उदारचित्त; धन हर जानेसे सन्तापयुक्त, सुन्दर गुप्त बुद्धिवाला, और चंचल स्वभाववाला होता है ॥ ३५ ॥

सौभाग्यविद्याविनयैः समेतः पुण्यैरगण्यैरपि दीर्घजीवी ॥
स्यान्मानवः सूनुधनोरुसम्यग्यस्य प्रसूतिः शुभकृत्समासु॥३६॥

भावार्थ—जिसका शुभकृत् नाम संवत्सरमें जन्म हो वह मनुष्य सुन्दर भाग्यवाला, विद्याविनयसे और अगणित पुण्यसे युक्त, बडी आयुवाला, उत्तम पुत्र व धनवाला और सम्पूर्ण सम्पदा भोग करनेवाला होता है ॥ ३६ ॥

सर्वोन्नतश्चारुगुणो दयालुः सत्कर्मकर्ता विजयी विशेषात् ॥
कान्तो विनीतः शुभदृक् प्रवीणो यः शोभकृद्वत्सरसंभवः स्यात्३७

भावार्थ—शोभननाम संवत्सरमें जो उत्पन्न हो वह मनुष्य उच्चशरीर व उत्तम गुणोंवाला, दयावान्, सत्कर्म करनेवाला, विशेषविजयी, सुन्दर कांतियुक्त, विनयवाला, अच्छे नेत्रोंवाला और प्रवीण होता है ॥ ३७ ॥

क्रूरेक्षणः क्रूरतरस्वभावः स्त्रीवल्लभः पर्वततुल्यगर्वः ॥
स्यादन्तरायः परकार्यकाले क्रोधी भवेत्क्रोधिशरत्प्रभूतः ॥३८॥

भावार्थ—क्रोधीनाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ मनुष्य क्रूरदृष्टि, व क्रूर स्वभाववाला, स्त्रियोंसे प्रीति करनेवाला, महाअभिमानी, दूसरेके काममें विघ्न करनेवाला और बड़ा गुस्सावाला होता है ॥ ३८ ॥

सुपुत्रदारः सुतरामुदारो नरः सदाचाररतोऽतिधीरः ॥
मिष्टान्नभुक् सर्वगुणाभिरामो विश्वावसौ यस्य भवेत्प्रसूतिः॥३९॥

भावार्थ—विश्वावसुनाम संवत्सरमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य उत्तम पुत्र-स्त्रीवाला, अति उदारचित्त, सदाचाररत अर्थात् अच्छे धर्ममें प्रीति करनेवाला, अत्यन्त धीर, मिष्टान्न भोजन करनेवाला, और सब गुणोंसे युक्त होताहै ॥३९॥

धनस्य धान्यस्य च नैव किञ्चित्सुसंग्रहोऽत्यन्तकठोरवाक्यः ॥
आचारताल्पत्वशठत्वयुक्तो पराभवे यस्य भवेत्प्रसूतिः ॥४०॥

भावार्थ—पराभवनाम संवत्सरमें जिसका जन्म होवे उस मनुष्यके घरमें

धन और धान्यका थोडा कुछभी संग्रह न होवै- तथा वह मनुष्य अति कठोर वचन बोलनेवाला थोडे आचार विचारवाला, और शठ होता है ॥ ४० ॥

भवेदलं चञ्चलचित्तवृत्तिर्न स्यात्प्रवृत्तः खलु साधुकार्ये ॥
धूर्तः सदाचारविचारहीनः प्लवङ्गजो वै मनुजः कृशाङ्गः ॥ ४१ ॥

भाषार्थ–प्लवंगनाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ मनुष्य अत्यंतही चंचलचित्तवृत्तिवाला, उत्तम काममें मन नहीं लगानेवाला, शठ, दुबला, और सदाचारविचारसे हीन होता है ॥ ४१ ॥

रूपेण मध्यः प्रियवाग्दयालुर्जलाभिषी स्वनुवेलमेव ॥
स्थूलांघ्रिसन्मौलिरलं बलीयान्किलारिकीलः किलके प्रसूतः॥४२

भाषार्थ—कीलकनाम संवत्सरमें जन्मनेवाला पुरुष सामान्य स्वरूपवाला, मधुरभाषी, दयावान्, हमेशः जलका अभिलाषी, मोटे चरणोंवाला, सुन्दर मस्तकवाला, बली और अनेक शत्रुओंका नाश करनेवाला होताहै ॥ ४२ ॥

पण्डितो हि धनवान् बहुभोगी देवतातिथिरुचिः शुचिरुच्चैः ॥
सात्विकः कृशकलेवरयष्टिः सौम्यवत्सरभवो हि नरः स्यात् ॥४३॥

भाषार्थ—सौम्यनाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य बडा पंडित, धनवान्, बहुत सुखभोग भोगनेवाला, देवता और अतिथिजनोंका पूजक, बहुतही पवित्र, सतोगुणी, तथा लाठीके समान दुर्बल अंगवाला होताहै ॥ ४३ ॥

इतस्ततः सञ्चलनानुरक्तो लिपिक्रियायां कुशलो विवेकी ॥
क्रोधी शुचिर्भोगनिवृत्तचेताः प्राणीति साधारणजः प्रणीतः ॥४४॥

भाषार्थ—साधारणनाम संवत्सरमें उत्पन्न भया हुआ मनुष्य इधरउधर चलने फिरनेमें मन लगानेवाला, लिखनेमें बहुत चतुर, विचारवान्, क्रोधी, और उत्तम-भोगोंमें चित्त नहीं लगानेवाला होताहै ॥ ४४ ॥

महेश्वराराधनतत्परः स्यात् क्रोधी विरोधी सततं बहूनाम् ॥
पराङ्मुखस्तातवचस्यतीव विरोधकृन्नाम्नि च यस्य जन्म ॥४५॥

भाषार्थ—विरोधकृत् नाम संवत्सरमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य महादेवजीका आराधन करनेमें तत्पर, बहुतोंका निरन्तर विरोधी, क्रोधी, और पिताकी आज्ञाको नहीं माननेवाला होताहै ॥ ४५ ॥

विद्वान् सुशीलश्च कलाप्रवीणः सुधीश्च मान्यो वसुधाधिपानाम् ॥
व्यापारसम्प्राप्तमहाप्रतिष्ठः पुमान् भवेद्वै परिधाविजन्मा ॥४६॥

भाषार्थ—परिधावीनाम संवत्सरमें जन्म पानेवाला पुरुष विद्वान्, सुशील, अनेक कलाओंमें कुशल, उत्तम बुद्धिवाला, राजद्वारमें मान पानेवाला और अपने व्यापारमें महाप्रतिष्ठा पानेवाला होता है ॥ ४६ ॥

दुष्टोऽभिमानी कलहानुरक्तो लुब्धः कुटुम्बाभिरतश्च दीनः ॥
स्यादल्पधीर्गर्हितकर्मकर्ता प्रमादिजन्मा मनुजः प्रमादी ॥४७॥

भाषार्थ—प्रमादीनाम संवत्सरमें जन्म पानेवाला मनुष्य दुष्टस्वभाववाला, अभिमानी, कलहप्रिय, लोभी, अपने कुटुम्बमें प्रेम करनेवाला, दरिद्री, थोडी बुद्धिवाला, निन्दित कर्मकर्ता, और उन्मत्त होता है ॥ ४७ ॥

स्याद्भूरिदारश्चतुरोऽतिदक्षः शश्वत्सुतानन्दभरप्रपूरः ॥
प्राज्ञः कृतज्ञः सुतरां विनीतोऽप्यानन्दजातो मनुजो वदान्यः॥४८

भाषार्थ—आनन्दनाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य बहुत स्त्रियोंवाला, महाचतुर, सदा पुत्रोंके आनन्दसे परिपूरित, पण्डित, कृतज्ञ अर्थात् पराये उपकारको माननेवाला, अत्यंत नम्र, और बड़ा दाता होता है ॥ ४८ ॥

क्रूरस्वकर्मा कलहानुरक्तः सन्त्यक्तसद्धर्मविचारसारः ॥
दयाविहीनश्च ससाहसोऽपि भवेन्नरो राक्षसजातजन्मा ॥ ४९ ॥

भाषार्थ—राक्षसनाम संवत्सरमें जन्म पानेवाला, मनुष्य क्रूरस्वभाववाला, कुकर्मी, कलह ( रार ) करनेवाला, श्रेष्ठ धर्मके तत्त्वविचारको त्याग करनेवाला, दयारहित और साहसी होजाता है ॥ ४९ ॥

सद्बुद्धिशाली जलसस्यसम्यग्वैश्यानुवृत्तौ कुशलः सुशीलः ॥
स्यादल्पवित्तो बहुपालकश्च जातो नलाब्दे चपलो मनुष्यः ॥५०॥

भाषार्थ—नलनाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य श्रेष्ठ बुद्धिवाला, खेतीसे धन धान्य उपार्जन करनेवाला, वाणिज्य (व्योपार) कर्ममें महाचतुर, सुशील, थोडे धनवाला, बहुत मनुष्योंकी पालना करनेवाला और चंचल स्वभाववाला होता है ॥ ५० ॥

पिङ्गक्षणो गर्हितकर्मकर्ता स्यादुद्धतश्चञ्चलवैभवाढ्यः ॥
त्यागी शठोऽत्यन्तकठोरवाक्यो जातो नरः पिङ्गलनामधेये ५१

भाषार्थ—पिंगल नाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य पीले नेत्रोंवाला, निन्दित कर्म करनेवाला,उद्धत ( तेजहीन ) , चंचल विभवयुक्त अर्थात् कभी धनवान् और कभी निर्धनी, दानी, शठ,और अतिकठोर वचन बोलनेवाला होता है ॥५१॥

अनल्पजल्पः प्रियतामुपेतस्त्वसाधुबुद्धिर्विधिना वियुक्तः ॥
कलिप्रसङ्गे किल कालरूपो यः कालयुक्तप्रभवः कृशाङ्गः ॥ ५२ ॥

भाषार्थ—कालयुक्त नाम संवत्सरमें जिसका जन्म होवे वह मनुष्य बहुत वाचाल, सबका प्यारा, असाधु बुद्धि अर्थात् दुष्ट मतिवाला, अनाचार करनेवाला, अथवा भाग्यहीन, लढाई करतेसमय मानों कालही है ऐसा और दुर्बल अंगवाला होता है ॥ ५२ ॥

उदारचेता विलसत्प्रसादो रणाङ्गणप्राप्तयशाः सुवेषः ॥
नरेन्द्रमंत्री बहुपूजितार्थी सिद्धार्थजातो मनुजः समर्थः ॥ ५३ ॥

भाषार्थ—सिद्धार्थनाम संवत्सरमें उत्पन्न हुआ मनुष्य उदारचित्त, आनन्द-विलासयुक्त अर्थात् सबसे प्रसन्न रहनेवाला, संग्राममें यश पानेवाला ( विजयी ) सुन्दर स्वरूपवाला, राजमंत्री, बहुत मनुष्योंमे पूजित, धनी, और सामर्थ्यवाला होता है ॥ ५३ ॥

भयङ्करः पालयिता पशूनां शश्वत्परीवादपरोऽतिधूर्तः ॥
जातापकीर्तिः खलु चित्तवृत्तिर्नरोऽतिरौद्रः खलु रौद्रजन्मा॥५४॥

भाषार्थ—रौद्रनाम संवत्सरमें जन्म पानेवाला मनुष्य भयकर, पशुपालक, सदैव कलह करनेवाला, महाधूर्त, अपयश पानेवाला, और बहुत तीक्ष्ण स्वभाववाला होता है ॥ ५४ ॥

स्ववाक्यनिर्वाहमहाभिमानः प्रसन्नताहीनतरो नरः स्यात् ॥
कामी प्रकामं दुरितप्रवृत्तिर्यो दुर्मतिर्दुर्मतिवर्षजातः ॥ ५५ ॥

भाषार्थ—जो दुर्मतिनाम [illegible]सरमें जन्म लेता है वह मनुष्य अपने वचनोंका पालन करनेवाला, [illegible] प्रसन्नतारहित, बड़ा कामी, पाप कर्ममें प्रवृत्त होनेवाला, [illegible]५५ ॥

नित्यं नरेन्द्रादरगौरवः स्याद्गजाश्वभूहेमसमन्वितश्च ॥
तौर्य्यत्रिकप्रीतिरतीव जातश्चेन्मानवो दुन्दुभिनामधेये ॥ ५६ ॥

भाषार्थ—यदि दुन्दुभीनाम संवत्सरमें जन्म होवे तो वह मनुष्य सदैव राजद्वारमें आदर और बडाई पानेवाला, हाथी घोडा पृथिवी सुवर्ण आदिसे युक्त तथा नाच तमाशामें बहुत प्रीति रखनेवाला होता है ॥ ५६ ॥

आरक्ताक्षः क्वचिदपि महाकामलाद्यामयानां
प्रादुर्भावादतिकृशतनुर्जायतेऽत्यन्तरोषः ॥
पादद्वन्द्वे भवति कुनखो हस्तयुग्मेऽथ वा स्या-
च्छस्त्राद्दुःखं व्रजति रुधिरोद्गारिजन्मा मनुष्यः ॥ ५७ ॥

भाषार्थ—रुधिरोद्गारीनाम संवत्सरमें जन्म पानेवाला मनुष्य कुछ लाल नेत्रवाला कभी कभी कामलाआदि महारोगसे युक्त होनेके कारण बहुत दुर्बल शरीरवाला, अतिक्रोधी, दोनों चरणोंमें श्याम नखवाला, अथवा दोनों हाथोंमें श्याम नखवाला, और शस्त्र लगनेसे दुःखी होताहै ॥ ५७ ॥

आचारधर्माभिरतो नितान्तं मनोभवोत्कर्षतरो नरः स्यात् ॥
अन्याधिकत्वं सहते न किञ्चिद्रक्ताक्षिजातोऽक्षिरुजाऽन्वितश्च ५८

भाषार्थ—रक्ताक्षनाम संवत्सरमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य उत्तम आचार व धर्मसे युक्त अत्यंतही कामी, दूसरेकी बडाई नाममात्रभी न सहनेवाला, और नेत्ररोगी होता है ॥ ५८ ॥

स्यादन्तरायो हि परस्य कार्ये तमोगुणाधिक्यभयङ्करश्च ॥
परस्य बुद्धिं प्रहरेत्प्रकामं यो हायने क्रोधननाम्नि जातः ॥५९॥

भाषार्थ—जो क्रोधननाम संवत्सरमें जन्म हो वो मनुष्य पराये काममें विघ्न करनेवाला, अधिक तमोगुणी, भयंकर, और दूसरेकी बुद्धिको हरनेवाला होताहै ॥ ५९ ॥

उपार्जितार्थव्ययकृन्नितान्तं सेवारतो निष्ठुरचित्तवृत्तिः ॥
सत्कर्मताल्पत्वमनःप्रवृत्तिः क्षयाभिधाने जननं हि यस्य ॥६०॥

भाषार्थ—क्षयनाम संवत्सरमें जिसका जन्म हो, वह मनुष्य अपने उपार्जन

कियेहुए धनको व्यय करनेवाला, निरन्तर पराई सेवा करनेवाला, निष्ठुर चित्तवृत्तिवाला, और सत्कर्ममें मन थोडा लगै ऐसा होताहै ॥ ६० ॥

इति श्रीदैवज्ञढुण्ढिराजविरचिते जातकाभरणभाषाऽनुवादे संवत्सरफलानि ।

## अयनफलम् ।

शश्वत्प्रसन्नो ननु सूनुकान्तासन्तोषयुक्तोऽतिजरां चिरायुः ॥
नरः सदाचारपरोप्युदारो धीरश्च सौम्यायनजातजन्मा ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब अयन फल लिखतेहैं-उत्तरायण सूर्यमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य सदा प्रसन्नचित्त, स्त्रीपुत्र आदिसे अतिसन्तोषयुक्त, बडी आयुवाला, श्रेष्ठ आचारवान्, उदार ( दाता ) और धीर होताहै ॥ १ ॥

अखर्वगर्वः कृषिकर्मकर्ता चतुष्पदाढ्योऽतिकठोरचित्तः ॥
शठोप्यसह्यो ननु मानवानां याम्यायने ना जननं प्रपन्नः ॥२॥

भाषार्थ—दक्षिणायनसूर्यमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष महा अभिमानी, खेती करनेवाला, चौपायेजीवोंकी पालना करनेवाला, निष्ठुर मनवाला, शठ, और दूसरेकी बात नहीं सहनेवाला होताहै ॥ २ ॥

इति अयनफलम् ।

## ऋतुफलानि ।

कन्दर्परूपो मतिमान्प्रतापी सङ्गीतशास्त्रे गणिते प्रवीणः ॥
शास्त्रप्रसूताऽमलचैलचेता वसन्तजन्मा मनुजः प्रसन्नः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब ऋतुओंके फल लिखतेहैं-वसन्तऋतुमें उत्पन्न हुआ मनुष्य मदनके समान बहुत सुन्दर स्वरूपवाला, बुद्धिवान्, प्रतापी, संगीतशास्त्र और गणितविद्यामें प्रवीण, शास्त्रोंका जाननेवाला, निर्मल वस्त्र धारण करनेवाला, और प्रसन्नचित्त होताहै ॥ १ ॥

ऐश्वर्यविद्याधनधान्ययुक्तो वक्ता प्रलम्बामलकेशपाशः ॥
भोगी भवेन्नीरविहारशीलो यो ग्रीष्मकालोद्भवतां प्रपन्नः ॥ २ ॥

भाषार्थ—जो ग्रीष्मऋतुमें उत्पन्न हो वह मनुष्य ऐश्वर्यवान्, विद्या धन व

धान्यसे युक्त, वक्ता ( व्याख्यान देनेवाला ) और लम्बे २ निर्मल केशोंवाला, भोगी, जलमें विहार ( क्रीडा ) करनेवाला होताहै ॥ २ ॥

संग्रामधीरो मतिमान्प्रतापी तुरङ्गमप्रेमकरः सुरूपः ॥
कफानिलात्मा ललनाविलासी वर्षोद्भवो वै पुरुषः सहर्षः ॥३॥

भाषार्थ—वर्षाऋतुमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष संग्राममें धीर, बुद्धिवान्, प्रतापी, घोडेपरसे सवारी करनेमें प्रीति करनेवाला, सुन्दर रूपवाला, कफ व वातप्रकृतिवाला, स्त्रियोंके साथ क्रीडा करनेवाला, और प्रसन्नचित्त होताहै ॥ ३॥

अपूर्णरोषः पुरुषोऽनिलात्मा मानी धनी कर्मरुचिः शुचिः स्यात् ॥
रणप्रियो वाहनसंयुतश्च ऋतौ शरन्नाम्नि च यस्य जन्म ॥ ४ ॥

भाषार्थ—शरदृऋतुमें जिसका जन्म हो, वह पुरुष क्रोधरहित, वात प्रकृतिवाला, अभिमानी, धनी, अपने कर्ममें प्रीति करनेवाला, पवित्रदेह, रणमें प्रसन्नचित्त, और उत्तम वाहनवाला होताहै ॥ ४ ॥

नरेन्द्रमंत्री चतुरोऽप्युदारो नरो भवेच्चारुगुणोपपन्नः ॥
सत्कर्मधर्मानुरतो मनस्वी हेमन्तजातः सततं विनीतः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—हेमन्तऋतुमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य राजमंत्री, चतुर, उदार, श्रेष्ठ गुणसम्पन्न, उत्तम कर्म व धर्ममें प्रीति रखनेवाला, मनस्वी और सदा नम्र होताहै ॥ ५ ॥

मिष्टान्नपानानुरतो नितान्तं क्षुधान्वितः पुत्रकलत्रसौख्यः ॥
सत्कर्मवेपः पुरुषः सरोषो बलाधिशाली शिशिरर्तुजन्मा ॥ ६ ॥

भाषार्थ—शिशिर ऋतुमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष मिष्टान्न भोजनमें निरन्तर प्रीति करनेवाला, हमेशः भूखा, पुत्र और स्त्रीजनोंसे सुखी, अच्छे २ कर्म और वेषमें प्रीति करनेवाला, क्रोधी, और अधिक बलवाला होताहै ॥ ६ ॥

इति ऋतुफलम् ।

## मासफलम् ।

सत्कर्मविद्याविनयोपपन्नो भोगी नरः स्यान्मधुरान्नभोजी ॥
सत्पात्रमित्रानुरतश्च मंत्री चैत्रोद्भवश्चापि विचित्रमन्त्रः ॥ १ ॥

भापार्थ—अब मास फल वर्णन करतेहैं-चैत्रमासमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष सत्कर्म, विद्या व विनयसे युक्त, भोगी, मधुर पदार्थ भोजन करनेवाला, सज्जनोंका और मित्रोंका प्यारा, अच्छी २ सलाह देनेवाला राजमंत्री होताहै ॥ १ ॥

सुलक्षणः पुण्यगुणानुशीलः पुमान् बलीयान् द्विजदेवभक्तः ॥
कामी चिरायुर्जलपानशीलः स्यान्माधवो बान्धवसौख्ययुक्तः॥२॥

भापार्थ—वैशाखमासमें उत्पन्न हुआ मनुष्य श्रेष्ठ लक्षणोंवाला, पुण्यगुणानुशील ( दानी ), बलवान्, देवता और ब्राह्मणोंका भक्त, कामी, दीर्घायु, बहुत जल पीनेवाला, और बन्धुजनोंके सुखसे युक्त होताहै ॥ २ ॥

क्षमान्वितश्चञ्चलचित्तवृत्तिर्विदेशवासाभिरुचिश्च तीव्रः ॥
विचित्रबुद्धिः खलु दीर्घसूत्री ज्येष्ठोद्भवः श्रेष्ठतरो नरः स्यात् ॥३॥

भापार्थ—ज्येष्ठमासमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य क्षमायुक्त, चंचलचित्तवृत्तिवाला, विदेश जानेमें प्रीति रखनेवाला, तीक्ष्ण स्वभाववाला, विचित्र बुद्धिवाला, विलम्बसे कार्य्य करनेवाला और बहुत श्रेष्ठ होताहै ॥ ३ ॥

बहुव्ययोऽनल्पवचोविलासः प्रमादशीलो गुरुवत्सलश्च ॥
सदाग्निमान्द्यः शुभकर्मकृत्स्यादाषाढजो गाढतराभिमानः ॥४॥

भापार्थ—आषाढमासमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य बहुत व्यय ( खर्च ) करनेवाला, अधिक बोलनेवाला, हास्यविलास करनेवाला, प्रमादशील ( साहसी ), गुरुभक्त, सदा मन्दाग्निरोगसे युक्त, सुकर्मी, और महाअभिमानी होताहै ॥ ४ ॥

पुत्रैश्च पौत्रैश्च कलत्रमित्रैः सुखी च तातस्य निदेशकर्ता ॥
लोकप्रसिद्धः कफवान् वदान्यो गुणान्वितः श्रावणमासजन्मा॥५॥

भापार्थ—श्रावणमासमें जो उत्पन्न होताहै वह मनुष्य पुत्र पौत्र स्त्री और मित्रोंसे सुखी, पिताकी आज्ञाको माननेवाला, लोकोंमें प्रसिद्ध और कफप्रकृतिवाला, वक्ता और गुणवान् होताहै ॥ ५ ॥

श्रीमान् भवेत्क्षीणकलेवरश्च दाता च कान्तासुतजातसौख्यः ॥
सुखे च दुःखे विकृतो हि श्रेष्ठो भवेन्नरो भाद्रपदासजन्मा ॥ ६ ॥

भाषार्थ—भाद्रपदमासमें उत्पन्न हुआ मनुष्य धनवान्, दुर्बल देहवाला दाता, स्त्रीपुत्रोंका सुख भोगनेवाला, सुख और दुःखमें समान प्रकृतिवाला और सब जनोंमें श्रेष्ठ होताहै ॥ ६ ॥

विद्वान् धनी राजकुलप्रियश्च सत्कार्यकर्ता बहुभृत्ययुक्तः ॥
दाता गुणज्ञो बहुपुत्रसम्पत्स्यादाश्विनेऽश्वादिसमृद्धियुक्तः ॥ ७ ॥

भाषार्थ—आश्विन ( कुवार ) मासमें जन्म लेनेवाला मनुष्य विद्वान्, धनी, राजाओंको प्यारा, श्रेष्ठ कार्य करनेवाला, बहुत सेवकोंसे युक्त, दाता, पराये गुणोंका जाननेवाला, बहुत पुत्रसंपदावाला, और धनधान्यादि ऐश्वर्य-वाला होजाताहै ॥ ७ ॥

सत्कर्मकर्ता बहुवाग्विलासो धनी लसत्कुञ्चितकेशपाशः ॥
कामं सकामः क्रयविक्रयार्थी संस्कृत्यकृत्कार्तिकजातजन्मा ॥ ८ ॥

भाषार्थ—जो कार्तिकमासमें उत्पन्न हो वह मनुष्य सुकर्मी, बहुत बातों करनेवाला, धनवान्, सुंदर घुंघरवाले केशवाला, अत्यंत कामी, क्रय विक्रय (खरीदने बेचने ) के काममें बहुत निपुण, और श्रेष्ठ कार्य करनेवाला होताहै ॥ ८ ॥

सत्तीर्थयात्रानिरतः सुशीलः कलाकलापे कुशलो विलासी ॥
परोपकर्ता धृतसाधुमार्गो मार्गोद्भवो वै विभवैः समेतः ॥ ९ ॥

भाषार्थ—मार्गमासमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य, श्रेष्ठ तीर्थयात्रा करने-वाला, सुशील, सम्पूर्ण कलाओं ( कारीगरीके कामों ) में निपुण, हास्य विलास-संयुक्त, परोपकारी, साधुओंके मार्गसे वर्तनेवाला और बडे ऐश्वर्यवाला होताहै॥९॥

परोपकारी पितृवित्तहीनः कष्टार्जितार्थव्ययकृद्विधिज्ञः ॥
सुगुप्तमन्त्रः कृतशास्त्रयत्नः पौषे विशेषात्पुरुषः कृशाङ्गः ॥ १० ॥

भाषार्थ—पौषमासमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष परोपकारी, पिताके धनसे हीन, कष्टसे उपार्जन कियेहुए द्रव्यको व्यय ( खर्च ) करनेवाला, विधि विधानका जाननेवाला, बहुत गुप्त सम्मति देनेवाला, और शास्त्री अथवा शास्त्रोक्त यत्नसे कार्यसिद्धि करनेवाला व अतिदुर्बल देहवाला होताहै ॥ १० ॥

सन्मन्त्रविद्वैदिकसाधुयोगो योगोक्तविद्याभ्यसनानुरक्तः ॥
बुद्धेर्विशेषान्निहतारिसंघो माघोद्भवः स्याद्दनवो मनुष्यः ॥ ११ ॥

भापार्थ—माघमासमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य अच्छी २ सलाह जाननेवाला अथवा तांत्रिक, वेदमें कहेहुए, सीधे मार्गपर चलनेवाला, योगशास्त्रमें कहीहुई विद्याका अभ्यास करनेवाला अर्थात् योगाभ्यासी, और अपनी श्रेष्ठ बुद्धिके बलसे शत्रुजनोंको विनाश करनेवाला और निष्पाप होता है ॥ ११ ॥

परोपकारी कुशलो दयालुर्बलान्वितः कोमलकायशाली ॥
विलासिनीकेलिविधानशीलो यः फाल्गुने फल्गुवचोविलासः १२

भापार्थ—जो फाल्गुनमासमें जन्म हो, तो वह मनुष्य परोपकारी, चतुर, दयावान्, बलवाला, कोमलशरीर, स्त्रियोंके साथ हास्य-क्रीडा करनेवाला और वृथा वकवाद करनेवाला होता है ॥ १२ ॥

क्षेपक.

विषयहीनमतिः सुचरित्रदृक् विविधतीर्थकरश्च निरामयः ॥
सकलवल्लभ आत्महितङ्करः खलु मलिम्लुचमासभवो नरः ॥ १३ ॥

भापार्थ—मलमासमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य विषयवासनासे विरक्तचित्त, सुन्दर चरित्र देखनेवाला, अनेक तीर्थोंकी यात्रा करनेवाला, आरोग्य शरीरवाला, सबका प्यारा, और अपनाही कल्याण कर लेनेवाला होता है ॥ १३ ॥

इति मासजातफलम् ।

## पक्षजातफलम् ।

चञ्चच्चिरायुः सुतरां सुशीलः स्त्रीपुत्रवान् कोमलकायकान्तिः ॥
सदासदानन्दविनीतकालश्चेज्जन्मकालस्तु वलक्षपक्षे ॥ १ ॥

भापार्थ—अब पक्षजात फल लिखते हैं—यदि जन्मसमय शुक्लपक्ष हो तो वह मनुष्य चंचल, बहुत काल जीवन धारण करनेवाला, बहुतही सुशील, स्त्रीपुत्र संयुक्त, कोमल, सुन्दर अंगवाला, और सदैव परम आनन्दसे समय बितानेवाला होजाताहै ॥ १ ॥

प्रतापशीलो विनलश्च लोलः कलिप्रियः स्वीयकुलोद्धतश्च ॥
मनोभवाधिक्ययुतो नितान्तं सितेतरे यस्य नरस्य जन्म ॥२॥

भापार्थ—कृष्णपक्षमें जिस मनुष्यका जन्म हो वह प्रतापयुक्त,

निर्बल देहवाला चंचल स्वभाववाला, रार मचानेवाला, अपने कुलसे विरुद्ध चलनेवाला और अत्यंतही कामी होता है ॥ २ ॥

इति पक्षजातफलम् ।

## दिनरात्रिफलम् ।

तेजस्वी पितृसादृश्यश्चारुदृष्टिर्नृपप्रियः ॥
बन्धुपूज्यो धनाढ्यश्च दिवाजातो नरो भवेत् ॥ १ ॥

भाषार्थ—दिनमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य तेजस्वी, अपने पिताके समान शील स्वभाववाला, सुन्दर दृष्टिवाला, राजाओंसे प्रीति करनेवाला, वा उनके प्यारा, बन्धुजनोंमें पूज्य, तथा धनवान् होताहै ॥ १ ॥

मन्ददृक् बहुकामार्तः क्षयरोगी मलीमसः ॥
क्रूरात्मा छन्नपापश्च निशि जातो नरो भवेत् ॥ २ ॥

भाषार्थ—रात्रिमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य मन्ददृष्टिवाला, अतिकामी, क्षयरोगी, मैला शरीरवाला, दुष्टात्मा और गुप्त पाप करनेवाला होताहै ॥ २ ॥

इति दिन-रात्रिजातफलम् ।

## तिथिफलम् ।

बहुजनपरिवारश्चारुविद्यो विवेकी कनकमणिविभूषा
वेषशाली सुशीलः ॥ अतिसुललितकान्तिर्भूमिपालाप्त-
वित्तः प्रतिपदि यदि सूतिर्जायते यस्य जन्तोः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब जन्मतिथिका फल लिखतेहैं— प्रतिपदा तिथिमें जिस पुरुषका जन्म हो, वह बहुतजन और कुटुम्बवाला, उत्तम विद्यासे युक्त, विवेकी, सुवर्ण रत्नआदि आभूषण धारण करनेवाला, सुन्दर वेषवाला, अत्यन्त शीलवान् अति मनोहर कान्तिवाला, और राजासे आदरसहित धन पानेवाला, होताहै ॥ १ ॥

दाता दयालुर्गुणवान्सुरम्यश्चच्छसदाचारविचारधन्यः ॥
प्रसन्नमूर्तिर्बहुगीतकीर्तिर्मर्त्यो द्वितीयातिथिसम्भवः स्यात् ॥ २ ॥

भाषार्थ—द्वितीयातिथिमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य दानी, दयावान्, गुणी,

उत्तम सम्पदावाला, चंचल स्वभाववाला, सदैव आचार विचार करनेसे धन्यवाद देनेके योग्य, प्रसन्नमूर्ति, और उत्तम कीर्तिवाला होताहै ॥ २ ॥

कामाधिकः स्यादनवद्यविद्यो बलान्वितो राजकुलाप्तवित्तः ॥
प्रवासशीलश्चतुरो विलासी मर्त्यस्तृतीयाप्रभवोऽभिमानी ॥ ३ ॥

भाषार्थ—तृतीयातिथिमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष बहुत कामी, उत्तम पूर्णविद्यावाला, बलवाला, राजकुलसे धन पानेवाला, देशाटनमें प्रीति करने वाला, चतुर, हास्यविलासयुक्त, और अभिमानी होताहै ॥ ३ ॥

ऋणप्रवृत्तिर्बहुसाहसः स्याद्रणप्रवीणः कृपणस्वभावः ॥
द्यूते रतिर्लोलमना मनुष्यो वादी यदि स्याज्जनने चतुर्थी ॥ ४ ॥

भाषार्थ—चतुर्थी तिथि जन्मसमयमें होवे तो वह मनुष्य सदा ऋणी, बहुत साहसी, रणमें प्रवीण, कृपणस्वभाव ( कंजूस ), द्यूतक्रीडा ( जुवाँ खेलने ) में प्रीति करनेवाला, चंचलचित्त और वादविवाद करनेवाला होता है ॥ ४ ॥

सम्पूर्णगात्रश्च कलत्रपुत्रमित्रान्वितो भूतदयान्वितश्च ॥
नरेन्द्रमान्यस्तु नरो वदान्यः प्रसूतिकाले किल पञ्चमी चेत् ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि पञ्चमीतिथि जन्मकालमें हो तो वह मनुष्य सुन्दर पूर्ण अंगोंवाला, स्त्री-पुत्र-मित्रोंसे युक्त, प्राणियोंपर दया करनेवाला, राजमान्य और प्रियदाता वक्ता होताहै ॥ ५ ॥

सत्यप्रतिज्ञो धनसूनुसम्पद्दीर्घोरुजानुर्मनुजो महौजाः ॥
प्रकृष्टकीर्तिश्चतुरो वरिष्ठः षष्ठ्यां प्रजातो व्रणकीर्णगात्रः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—षष्ठीतिथिमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य सत्यवादी, धन पुत्र और सम्पदावाला, बड़े ऊरु और जंघाओंवाला, बड़ा तेजस्वी, उत्तम कीर्तिवाला, चतुर, सब मनुष्योंमें श्रेष्ठ और व्रणयुक्त अंगोंवाला होताहै ॥ ६ ॥

ज्ञानी गुणज्ञो हि विशालनेत्रः सत्पात्रदेवार्चनचित्तवृत्तिः ॥
कन्याजनेता परवित्तहर्ता स्यात्सप्तमीजो मनुजोऽरिहन्ता ॥ ७ ॥

भाषार्थ—सप्तमीतिथिमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य ज्ञानवान्, गुणका जाननेवाला, विशाल नेत्रोंवाला, सत्पात्र ब्राह्मण आदि व देवताओंकी पूजा करनेवाला,

कन्याओंको उत्पन्न करनेवाला, पराया धन हरनेवाला और शत्रुओंका नाश करनेवाला होताहै ॥ ७ ॥

नानासम्पत्सूनुसौख्यः कृपालुः पृथ्वीपालप्राप्तविद्याधिकारः ॥
कान्ताप्रीतिश्चञ्चली चित्तवृत्तिर्यस्याष्टम्यां जन्म चेन्मानवस्य॥८॥

भापार्थ—अष्टमीतिथिमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य नानाप्रकारकी सम्पदावाला, पुत्रसुखवाला, दयावान्, राजासे प्रतिष्ठासहित विद्याधिकार पानेवाला, स्त्रियोंका प्रेमी और चंचल स्वभाववाला होताहै ॥ ८ ॥

पराङ्मुखो बन्धुजनस्य कार्ये कठोरवाक्यश्च सुधीविरोधी ॥
नरः सदाचारगतादरः स्याद्यस्य प्रसूतौ नवमी तिथिश्चेत् ॥ ९ ॥

भाषार्थ—नवमीतिथिमें जिस मनुष्यका जन्म हो तो वह अपने बन्धुजनके कार्यसे दूर रहनेवाला, कठोर वचन कहनेवाला, बुद्धिवानों(पंडितों)का विरोधी, सदाचारसे रहित और निरादर पानेवाला होताहै ॥ ९ ॥

धर्मैकबुद्धिर्भववैभवाढ्यः प्रलम्बकण्ठो बहुशास्त्रपाठी ॥
उदारचित्तोऽतितरां विनीतो रम्यश्च कामी दशमीभवः स्यात्॥१०

भाषार्थ—दशमीतिथिमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य परम धार्मिक, बड़ा ऐश्वर्यवान्, लम्बायमान कण्ठवाला, अनेक शास्त्रोंको पढ़नेवाला, उदारचित्त, अत्यंत विनयी, अत्यंत सुन्दर, और अत्यंतकामी होजाताहै ॥ १० ॥

देवद्विजार्चाव्रतदानशीलः सुनिर्मलान्तःकरणः प्रवीणः ॥
पुण्यैकचित्तोत्तमकर्मकृत्स्यादेकादशीजोऽतिकृशोऽतिरोषः॥११॥

भाषार्थ—एकादशी तिथिमें जन्म पानेवाला मनुष्य देवता और ब्राह्मणोंका पूजन करनेवाला, व्रत और दानका करनेवाला, सुन्दर निर्मल अन्तःकरण-अर्थात् परमोत्तम स्वभाववाला, बड़ा बुद्धिवान्, पुण्यात्मा, और उत्तम कर्म करनेवाला होताहै ॥ ११ ॥

जलप्रियो वै व्यवहारशीलो निजालयावासविलासशीलः ॥
सदान्नदाता क्षितिपालवित्तः स्याद्द्वादशीजो मनुजः प्रजावान् १२॥

भाषार्थ—द्वादशीतिथिमें उत्पन्न भयाहुआ मनुष्य सदा जलमें प्रीति करनेवाला, व्यवहार करनेमें चतुर, अपने घरहीमें सदा रहनेवाला, हास्यविलासयुक्त,

सदैव अन्नदान करनेवाला, राजाओंसे प्राप्त धनवाला, तथा पुत्रपौत्रवाला होताहै ॥ १२ ॥

रूपान्वितः सात्त्विकताविमुक्तः प्रलम्बकण्ठश्च नरप्रसूतिः ॥
नरोऽतिशूरश्चतुरः प्रकामं त्रयोदशीनामतिथौ प्रसूतः ॥ १३ ॥

भाषार्थ—त्रयोदशी नामवाली तिथिमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष सुन्दर स्वरूपवाला, सतोगुणसे हीन ( तमोगुणी ) ऊंची ग्रीवावाला, अनेक पुत्र उत्पन्न करनेवाला, महाशूर ( संग्रामविजयी) और महाचतुर होताहै ॥ १३ ॥

क्रूरोऽतिशूरश्चतुरः सहासः कन्दर्पलीलाकुलचित्तवृत्तिः ॥
स्याद्दुःसहोऽत्यन्तविरुद्धभाषी चतुर्दशीजः पुरुषः कृशाङ्गः॥१४॥

भाषार्थ—चतुर्दशीतिथिमें उत्पन्न पुरुष कठोर, अतिशूर, चतुर, हास्यविलास करनेवाला कामदेवसम्बन्धी लीलासे आकुल चित्तवृत्तिवाला, पराये उत्कर्ष-को नहीं सहनेवाला, अत्यन्त विरुद्ध वचन बोलनेवाला, और दुर्बल अंगवाला होजाताहै ॥ १४ ॥

अतिसुललितकायो न्यायसम्प्राप्तवित्तो
बहुयुवतिसमेतो नित्यसञ्जातहर्षः ॥
प्रबलतरविलासोऽत्यन्तकारुण्यपुण्यो
गुणगणपरिपूर्णः पूर्णिमाजातजन्मा ॥ १५ ॥

भाषार्थ—पूर्णिमातिथिमें जन्म धारण करनेवाला मनुष्य बहुतही सुन्दर शरीरवाला, न्यायहीसे धन प्राप्त करनेवाला, बहुत स्त्रियोंसे युक्त, सदैव प्रसन्न-चित्त, बहुत हास्यविलास करनेवाला, अत्यन्त दयावान्, पुण्यात्मा और परिपूर्ण गुणोंवाला होताहै ॥ १५ ॥

शान्तो मनस्वी पितृमातृभक्तः क्लेशाप्तवित्तश्च गमागमेच्छुः ॥
मान्यो जनानां हतकान्तिहर्षो दर्शोद्भवःस्यात्पुरुषःकृशाङ्गः॥१६॥

भाषार्थ—अमावास्यातिथिमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष शान्तस्वभाव, बुद्धिवान्, माता पिताका भक्त, क्लेशसे धन प्राप्त करनेवाला, जानेआनेकी इच्छा करनेवाला, मनुष्योंमें मान पानेवाला, कान्तिरहित, प्रसन्नतासे हीन और दुर्बल अंग-वाला होताहै ॥ १६ ॥

इति जन्मतिथिफलम् ।

# वाराणां फलानि ।

शूरोऽल्पकेशी विजयी रणाग्रे श्यामारुणः पित्तचयप्रकोपः ॥
दाता महोत्साहयुतो महौजा दिने दिनेशस्य भवेन्मनुष्यः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब जन्मवारका फल लिखतेहैं–रविवारमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य शूरवीर, थोडे केशोंवाला, रणमें विजय पानेवाला, रक्तश्यामवर्ण, पित्तप्रकोपयुक्त, दाता, बड़े उत्साहसे समय वितानेवाला और महाप्रतापी होताहै ॥ १ ॥

प्राज्ञः प्रशान्तः प्रियवाग्विधिज्ञः शश्वन्नरेन्द्राश्रयवृत्तिवर्ती ॥
सुखे च दुःखे च समस्वभावो वारे नरः शीतकरस्य जातः ॥२॥

भाषार्थ—चन्द्रवारमें उत्पन्न भयाहुआ मनुष्य पण्डित, शान्त स्वभाववाला, प्रियवचन बोलनेवाला, विधिविधान जाननेवाला, निरन्तर राजाके समीप रहके निर्वाह करनेवाला, और सुखदुःखमें समान स्वभाववाला होताहै ॥ २ ॥

वक्रोक्तिरत्यन्तरणप्रियः स्यान्नरेन्द्रमंत्री च धरोपजीवी ॥
सत्वान्वितस्तीव्रतरस्वभावो दिने भवेन्नाऽवनिनन्दनस्य ॥ ३ ॥

भाषार्थ—मंगलवारमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य टेढ़े वचन बोलनेवाला, अत्यन्त रणप्रिय ( युद्ध जिसको बहुत प्याराहै ), अथवा युद्ध करनेमें बहुत प्रबल, राजाका मंत्री, पृथिवीसे जीविका ( खेती ) करनेवाला, बलवान् और अतितीक्ष्ण स्वभाववाला होताहै ॥ ३ ॥

सद्रूपशाली मृदुवाग्विलासः श्रीमान् कलाकौशलतासमेतः ॥
वणिक्क्रियायां हि भवेदभिज्ञः प्राज्ञो गुणज्ञो ज्ञदिनोद्भवो यः ॥४॥

भाषार्थ—जिसको बुधवारमें जन्म होवै वह मनुष्य सुन्दरस्वरूपवाला, सुंदर मधुरभाषी, धनवान्, कलाकौशलयुक्त ( बड़ा कारीगर ) वाणिज्यकर्म ( सौदागिरी ) में अतिनिपुण पण्डित और गुणोंको जाननेवाला होताहै ॥ ४ ॥

विद्वान् धनी सर्वगुणोपपन्नो मनोरमः क्ष्मापतिलब्धकामः ॥
आचार्यवर्यश्च जनप्रियः स्याद्वारे गुरोर्यस्य नरस्य जन्म ॥ ५ ॥

भाषार्थ—बृहस्पतिवारमें जिस मनुष्यका जन्म हो वह विद्वान्, धनी, सर्व-

गुणसम्पन्न, सुन्दर स्वरूपवाला, राजद्वारसे प्राप्त कामनावाला, श्रेष्ठ आचार्य, और मनुष्योंको प्यारा होताहै ॥ ५ ॥

सुनीलसत्कुञ्चितकेशपाशः प्रसन्नवेषो मतिमान् विशेषात् ॥
शुक्लाम्बरप्रीतिधरो नरः स्यात्सन्मार्गगो भार्गववारजन्मा ॥ ६ ॥

भाषार्थ—शुक्रवारमें जन्म पानेवाला मनुष्य सुन्दर, श्यामवर्ण, घुघर केशवाला,प्रसन्नवदन, बडा बुद्धिवान्, श्वेतवस्त्र धारण करनेमें बहुत प्रीति करनेवाला और श्रेष्ठमार्गपर चलने ( वर्तने ) वाला होताहै ॥ ६ ॥

अकालसम्प्राप्तजराप्रवृत्तिर्बलोज्झितो दुर्बलदेहयष्टिः ॥
तमोगुणी क्रौर्यचयाभिभूतः शनेर्दिने जातजनुर्मनुष्यः ॥ ७ ॥

भाषार्थ—शनिवारमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य विनासमयही वृद्धाअवस्था प्राप्त होनेवाला, बलहीन, लाठीके समान दुर्बलशरीरवाला, तमोगुणी और बहुतही क्रूर स्वभाववाला होताहै ॥ ७ ॥

इति वारफलम् ।

## नक्षत्रफलम् ।

सदैव सेवाभ्युदितो विनीतः सत्यान्वितः प्राप्तसमस्तसम्पत् ॥
योषाविभूषात्मजभूरितोषः स्यादश्विनी जन्मनि मानवस्य ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब जन्मनक्षत्रका फल लिखते हैं-जिस मनुष्यके जन्मसमयमें अश्विनीनक्षत्र हो, वह सदैव सेवा करनेमें तत्पर, नम्र स्वभाववाला, सत्यवादी, सर्व सम्पदावाला, और स्त्री, रत्न, पुत्र आदिसे सतोष युक्त होताहै ॥ १ ॥

सदापकीर्तिर्हि महापवादैर्नानाविनोदैश्च विनीतकालः ॥
जलातिभीरुश्चपलः खलश्च प्राणी प्रणीतो भरणीभजातः ॥ २ ॥

भाषार्थ—भरणीनक्षत्रमें उत्पन होनेवाला मनुष्य सदा अपकीर्तिवाला, महाअपवाद और नाना प्रकारके विनोदोंसे समयको वितानेवाला, जलसे बहुत भय माननेवाला, चपल स्वभाववाला और दुष्ट प्रकृतिवाला होताहै ॥ २ ॥

क्षुधाधिकः सत्यधनैर्विहीनो वृथाटनोत्पन्नमतिः कृतघ्नः ॥
कठोरवाग्गर्हितकर्मकृत्स्याच्चेत्कृत्तिका जन्मनि यस्य जन्तोः ॥ ३ ॥

भक्त, अपने धर्मका पालन करनेवाला, विनयवाला, सर्वत्र सन्मान पानेवाला, और धन व वाहनसहित होताहै ॥ ८ ॥

वृथाटनः स्यादतिदुष्टचेष्टः कष्टप्रदश्चापि वृथा जनानाम् ॥
सार्पे सदर्थो हि वृथार्पितार्थः कन्दर्पसन्तप्तमना मनुष्यः ॥ ९ ॥

भाषार्थ—आश्लेषानक्षत्रमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य निष्प्रयोजन घूमनेवाला, अत्यन्त दुष्ट कर्म करनेवाला, मनुष्योंको वृथा कष्ट देनेवाला, बडा धनवान्, वृथा धन खोनेवाला, तथा कामपीडित होता है ॥ ९ ॥

कठोरचित्तः पितृभक्तियुक्तस्तीव्रस्वभावस्त्वनघविद्यः ॥
चेज्जन्मभं यस्य मघाऽनघः सन्मतिः सदारातिविघातदक्षः॥ १० ॥

भाषार्थ—जिसका जन्मनक्षत्र मघा होवै वह मनुष्य कठोर चित्तवाला, अपने पिताका भक्त, तीक्ष्ण स्वभाववाला, उत्तम विद्यावान्, पापरहित, सुमति, और शत्रुको विनाश करनेमें सदा दक्ष होता है ॥ १० ॥

शूरस्त्यागी साहसी भूरिभर्ता कामार्तोऽपि स्याच्छिरालोऽतिदक्षः॥
धूर्तः क्रूरोऽत्यन्तसञ्जातगर्वः पूर्वाफाल्गुन्यास्ति चेज्जन्मकाले॥ ११ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मकालमें पूर्वाफाल्गुनीनाम नक्षत्र हो तो वह मनुष्य शूरवीर, त्यागी, दान करनेवाला, साहसी, अनेकजनोंका स्वामी, कामपीडित, बहुत नाडियोंवाला, सब काममें होश्यार, क्रूरात्मा और महाअभिमानी होता है ॥ ११ ॥

दाता दयालुः सुतरां सुशीलो विशालकीर्तिर्नृपतिप्रधानः ॥
धीरो नरोऽत्यन्तमृदुर्नरः स्याच्चेदुत्तराफाल्गुनिका प्रसूतौ॥ १२ ॥

भाषार्थ—यदि उत्तराफाल्गुनी नक्षत्र जन्मसमयमें हो तो मनुष्य दाता, दयावान्, बडा सुशील, बहुत बडी कीर्तिवाला, राजाका मन्त्री, धीर और अति कोमल वचन बोलनेवाला होता है ॥ १२ ॥

दाता मनस्वी सुतरां यशस्वी भूदेवदेवार्चनकृत्प्रयत्नः ॥
प्रसूतिकाले यदि यस्य हस्तो हस्तोद्गता तस्य समस्तसम्पत् १३

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें हस्तनक्षत्र होवे वह मनुष्य दाता, बुद्धिवान्, अत्यन्त यशस्वी, ब्राह्मण और देवताओंका भक्त, तथा उसके हाथमें समस्त सम्पदा बनी रहै ऐसा होता है ॥ १३ ॥

प्रतापसन्तापितशत्रुपक्षो नयेऽतिदक्षश्च विचित्रवासाः ॥
प्रसूतिकाले यदि यस्य चित्रा बुद्धिर्विचित्रा खलु तस्य शास्त्रे १४

भाषार्थ—जो किसीके जन्म कालमें चित्रानक्षत्र हो तो उस मनुष्यके प्रतापसे शत्रुलोग पीडित रहें; और वह नीतिन्यायमें चतुर, चित्र और विचित्र वस्त्र धारण करनेवाला हो; तथा शास्त्रविचारमें उसकी बुद्धि विचित्र होवे ॥ १४ ॥

कन्दर्परूपप्रभया समेतः कान्तापरप्रीतिरतिप्रसन्नः ॥
स्वाती प्रसूतौ मनुजस्य यस्य महीपतिप्राप्तविभूतियुक्तः॥१५ ॥

भाषार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमयमें स्वातीनक्षत्र हो, वह कामदेवके समान सुन्दर स्वरूपवाला, अपने स्त्रीसे परम प्रीति करनेवाला,परम प्रसन्नचित्त और राजासे प्राप्त विभूतिवाला होता है ॥ १५ ॥

सदाऽनुरक्तोऽग्निसुरक्रियायां धातुक्रियायामपि चोग्रसौम्यः ॥
यस्य प्रसूतौ च भवेद्विशाखा सखा न कस्यापि भवेन्मनुष्यः॥१६॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें विशाखा नक्षत्र होवे, वह मनुष्य अग्निहोत्र और देवपूजनमें सदा प्रीतियुक्त रहे, और धातुक्रियामेंभी निपुण होवे तथा किसीकाभी मित्र नहीं होवे ॥ १६ ॥

सत्कान्तिकीर्तिश्च सदोत्सवः स्याद् जेता रिपूणां च कलाप्रवीणः ॥
स्यात्सम्भवे यस्य किलाऽनुराधा सम्पद्विशाला विविधा च तस्य१७

भाषार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमयमें अनुराधानक्षत्र हो, वह उत्तम कान्ति और श्रेष्ठ कीर्तिवाला, सदा आनन्द या मंगल कार्य करनेवाला, शत्रुजनोंको जीतनेवाला, और कलाप्रवीण ( कारीगर ) होता है; तथा उसके अनेक प्रकारकी बहुत बडी सम्पदा स्थित रहे ॥ १७ ॥

सत्कीर्तिकान्तिर्विभुतासमेतो वित्तान्वितोऽत्यन्तलसत्प्रतापः ॥
श्रेष्ठप्रतिष्ठो वदतांवरिष्ठो ज्येष्ठोद्भवः स्यात्पुरुषो विशेषात् ॥१८॥

भाषार्थ—ज्येष्ठानक्षत्रमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष उत्तमकीर्ति व सुन्दर कान्तिवाला, विभुता ( सामर्थ्य ) युक्त, धनवान्, अत्यन्त प्रतापवाला, श्रेष्ठ प्रतिष्ठा पानेवाला और बोलनेमें बडा चतुर होता है ॥ १८ ॥

## अत्रैव मूलनक्षत्रविचारः ।

मूलं विरुद्धावयवं समूलं कुलं हरत्येव वदन्ति सन्तः ॥
चेदन्यथा सत्कुरुते विशेषात्सौभाग्यमायुश्च कुलाभिवृद्धिम्॥१९॥

भावार्थ—अब यहाँ मूलनक्षत्रका विचार लिखते हैं—मूलनक्षत्रकी विरुद्धघटीमें अर्थात् आगेकहे हुए अशुभमुहूर्तमें उत्पन्न होनेवाला बालक मूलसहित कुलको नाश करता है अर्थात् निर्वंश हो जाता है; और इससे विपरीत अर्थात् शुभमुहूर्तमें उत्पन्न होनेवाला बालक सौभाग्य, बहुत बड़ा ऐश्वर्य, आयु, व कुलकी वृद्धि करता है. ऐसा पण्डितजन कहते हैं ॥ १९ ॥

ज्येष्ठान्त्यघटिकैका च मूलस्याद्यघटीद्वयम् ॥
अभुक्तमूलमित्युक्तं तत्रोत्पन्नशिशोर्मुखम् ॥ २० ॥
अष्टवर्षाणि नालोक्यं तातेन शुभमिच्छता ॥
तद्दोषपरिहारार्थं शान्तिकं प्रोच्यतेऽधुना ॥ २१ ॥

भावार्थ—ज्येष्ठानक्षत्रके अन्तकी एक घड़ी और मूल नक्षत्रके आदिकी दो घड़ी ( दोनोंको मिलाकर तीन घड़ी ) को अभुक्तमूल ( गण्डान्त ) कहते हैं. उस अभुक्तमूलमें जो बालक पैदा होता है उसके मुखको उसका पिता यदि अपना कल्याण चाहै तो आठ वर्षपर्यन्त नहीं देखै. जो यदि देखनेकी इच्छा हो अथवा अकस्मात् वह बालक दृष्टि पड़जावे तो उस दोषको दूर करनेके अर्थ अब यहां उसकी शान्ति वर्णन कीजाती है ॥ २० ॥ २१ ॥

मूलनक्षत्रशान्तिः ।

रत्नैः शतौषधीमूलैः सप्तमृद्भिः प्रपूरयेत् ॥
शतच्छिद्रो घटस्तस्मान्निःसृतेन जलेन हि ॥ २२ ॥
बालकाम्बापितृस्नाने विप्रैः सम्पादिते सति ॥
जपहोमप्रदाने च कृते स्यान्मङ्गलं ध्रुवम् ॥ २३ ॥
विरुद्धावयवे मूले विधिरेवं स्मृतो बुधैः ॥
मुनीनां वचनं सत्यं मन्तव्यं क्षेममीप्सुभिः ॥ २४ ॥

भावार्थ—पंचरत्न, सौ औषधी, और सप्तमृत्तिका ( सात स्थानकी मिट्टी ), तीर्थोंके जलके साथ एकसौ छिद्रवाले घटमें पूरित करके उन छिद्रोंसे निकले हुए जलसे ब्राह्मणोंके हाथ विधिपूर्वक बालक और उसकी माता पिताको स्नान ( अभिषेक ) कराना; जप होम आदि कराना और ब्राह्मणोंको दान दक्षिणा भोजन आदि देना. इससे अवश्य मंगल होताहै॥२२॥२३॥विरुद्ध मुहूर्तवाले *(गण्डान्त)* मूलमें इस प्रकारकी विधि पण्डितोंने कही है. यह मुनियोंका वचन अपने

कल्याणकी इच्छा करनेवाले लोगोंने सत्य मानना चाहिये अर्थात् जो अपना कल्याण चाहैं वे अवश्यही इस विधिसे अभुक्तमूलकी शान्ति करैं ॥ २४ ॥

मूलचरणफलम् ।

मूलस्य पादत्रितये क्रमेण पितुर्जनन्याश्च धनस्य रिष्टम् ॥
चतुर्थपादः शुभदो नितान्तं सार्पे विलोमं परिकल्पनीयम्॥२५॥

भावार्थ—मूलके चार चरणोंमेंसे तीन चरणोंमें उत्पन्न भयाहुआ बालक क्रमसे पिता माता और धनको अरिष्टकारक जानना. अर्थात् मूलनक्षत्रके पहले चरणमें जन्म हो तो पिताको अशुभ,दूसरे चरणमें जन्म हो तो माताको और तीसरे चरणमें धनको अशुभ जानना. और मूलनक्षत्रका चौथा चरण उन सभीको सदा शुभदायक जानना. वैसही सार्प ( श्लेषा ) नक्षत्रमें बालक उत्पन्न हो तो पूर्वोक्तसे विपरीत कल्पना करना, अर्थात् आश्लेषानक्षत्रका चौथाचरण पिताको, तीसरा माताको व दूसरा धनको अरिष्ट जानना. और पहला सबको शुभ जानना ॥ २५ ॥ यह मूलके चरणगत फलको वर्णन किया.

मूले तिथिवारफलम् ।

कृष्णे तृतीया दशमी वलक्षे भूतो महीजार्किबुधैः समेतः ॥
चेज्जन्मकाले किल यस्य मूलमुन्मूलनं तत्कुरुते कुलस्य॥२६॥

भावार्थ—कृष्णपक्षकी तृतीया, दशमी, और शुक्लपक्षकी चतुर्दशी ये तिथि भौम, शनि, और बुधवार करके युक्त हों,अर्थात् कृष्णपक्षकी तृतीया मंगलवारमें और दशमी शनिवारमें तथा शुक्लपक्षकी चतुर्दशी बुधवारमें हो तो ऐसे योगमें जिसके जन्मसमय मूल नक्षत्र हो वह बालक कुलका नाश करनेवाला जानना ॥ २६ ॥

मूले बेलाफलम् ।

दिवा सायं निशि प्रातस्तातस्य मातुलस्य च ॥
पशूनां मित्रवर्गस्य क्रमान्मूलमनिष्टदम् ॥ २७ ॥

भावार्थ—यदि मूल नक्षत्रमें जन्म होके वह जन्मसमय दिनमें हो तो पिताको, सायंकालमें हो तो मातुल ( मामा ) को, रात्रिमें हो तो पशुओंको और प्रातःकालमें हो तो मित्रजनोंको यह मूलनक्षत्र अनिष्ट फल देताहै ॥ २७ ॥

इति मूलवेलाफलम् ।

पुरुषाकृतौ मूलाश्लेषाफलम् ।

मूर्ध्नि पञ्च मुखे पञ्च स्कन्धयोर्घटिकाष्टकम् ॥
गर्जाश्च भुजयोर्युग्मं हस्तयोर्हृदयेऽष्टकम् ॥ २८ ॥
युग्मं नाभौ दिशो गुह्ये षट् जान्वोः षट् च पादयोः ॥
विन्यस्य पुरुषाकारे मूलस्य फलमादिशेत् ॥ २९ ॥

भाषार्थ—अब पुरुषाकार चक्रद्वारा मूल और आश्लेषा नक्षत्रका फल लिखते हैं–पुरुषके आकारवाला चक्र लिखकर उसके शिरमें मूल नक्षत्रकी पहली पांच घड़ी स्थापित करे; और पांच घडी मुखमें, आठ घड़ी स्कन्धोंमें, आठ घड़ी भुजाओंमें, दो घड़ी दोनों हाथोंमें, आठ घड़ी हृदयमें, दो घडी नाभिमें, दश घडी गुदामें, छः घड़ी जंघामें, और छः घड़ी चरणोंमें स्थापन करके ( उस पुरुषाकार चक्रमें ) मूलनक्षत्रका फल वर्णन करे ॥ २८ ॥ २९ ॥

छत्रलाभः शिरोदेशे वदने पितृघातनम् ॥
स्कन्धयोर्धूर्वहत्वं च बाहुयुग्मे त्वकर्मकृत् ॥ ३० ॥
हत्याकरः करद्वन्द्वे राज्याप्तिर्हृदये भवेत् ॥
अल्पायुर्नाभिदेशे च गुह्ये च सुखमद्भुतम् ॥ ३१ ॥
जंघायां भ्रमणप्रीतिः पादयोर्जीविताल्पता ॥
घटीफलं किल प्रोक्तं मूलस्य मुनिपुंगवैः ॥ ३२ ॥
विज्ञेयं विबुधैः सर्वं सार्पे तच्च विपर्ययात् ॥

भाषार्थ—पुरुषकार चक्रके शिरमें जो मूल नक्षत्रकी पांच घडी है उनमेंसे किसी घटीमें जन्म हो तो राज्यलाभ होता है; मुखकी ५ घटीमें पिताका नाश होताहै; स्कन्धकी ८ घटीमें जन्म हो तो कुलमें श्रेष्ठपन हो; भुजाकी ८ घटीमें जन्म हो तो निन्दित कर्म करनेवाला हो; दोनों हाथोंकी २ घडियोंमेंसे किसी घडीमें जन्म हो तो वह हत्या करनेवाला हो; हृदयकी ८ घडीमें जन्म हो तो राज्यप्राप्ति होवे, नाभि देशकी २ घटीमें जन्म हो तो वह बालक थोडी आयुवाला हो, गुह्यकी १० घडीमें जन्म हो तो अद्भुत सुख प्राप्त होवे; जंघामें जन्मनक्षत्रकी घटी ६ हो तो भ्रमण करनेमें प्रीति करनेवाला हो और चरणकी ६ घडीमें जन्म हो तो थोड़े काल जीवित रहनेवाला हो- यह मूल नक्षत्रकी घडियोंका फल श्रेष्ठ मुनियोंने कहा है- यह विद्वानोंको जानना चाहिये- आश्लेषा नक्षत्रका सर्व फल पूर्वोक्त पुरुषाकार चक्रमे विपरीत कहना- सो आगे लिखे चक्रोंमें समझ लेना ॥ ३० ॥ ३१ ॥ ३२ ॥ यह पुरुषाकार चक्रका फल वर्णन किया-

| मूलनक्षत्रपुरुषाकारचक्रम् | | | आश्लेषानक्षत्रपुरुषाकारचक्रम् | | |
|---|---|---|---|---|---|
| घ०सं० | अंगस्थितिः | फलम् | घ०सं० | अंगस्थितिः | फलम् |
| ५ | मूर्धि | राज्यम् | ६ | पादयोः | अल्पजीवी |
| ५ | मुखे | पितृनाशः | ६ | जान्वोः | भ्रमणम् |
| ८ | स्कन्धयोः | वाहनसुखम् | १० | गुह्ये | सौख्यम् |
| ८ | भुजयोः | अकर्मकृत् | २ | नाभौ | अल्पायुः |
| २ | हस्तयोः | हत्याकरः | ८ | हृदये | राज्यम् |
| ८ | हृदये | राज्यम् | २ | हस्तयोः | हत्याकरः |
| २ | नाभौ | अल्पायुः | ८ | भुजयोः | अकर्मकृत् |
| १० | गुह्ये | सौख्यम् | ८ | स्कन्धयोः | वाहनसुखम् |
| ६ | जान्वोः | भ्रमणम् | ५ | मुखे | पितृनाशः |
| ६ | पादयोः | अल्पजीवी | ५ | मूर्धि | राज्यम् |

मूलाश्लेषामुहूर्तफलम् ।

राक्षसो यातुधानश्च सोमः शुक्रः फणीश्वरः ॥
पिता माता यमः कालो विश्वेदेवा महेश्वरः ॥ ३३ ॥
शर्वाख्यश्च कुबेरश्च शुक्रो मेघो दिवाकरः ॥
गन्धर्वो यमदेवश्च ब्रह्मा विष्णुर्यमस्तथा ॥ ३४ ॥
ईश्वरो विष्णुरन्ध्रश्च पवनो मुनयस्तथा ॥
षण्मुखो भृङ्गिरीटी च गौरीनाम्नी सरस्वती ॥ ३५ ॥
प्रजापतिश्च मूलस्य त्रिंशद्वै क्षणनायकाः ॥
विपरीताः पुनर्ज्ञेया आश्लेषाजातबालके ॥ ३६ ॥
प्रथमे द्वितये षष्ठे चाष्टमेऽष्टादशे तथा ॥
त्रयोविंशे च नवमे कुलक्षयकरः शिशुः ॥ ३७ ॥

भाषार्थ—एक नक्षत्रमें तीस मुहूर्त होते हैं. जो नक्षत्रकी घटी ६० हो तो

२ घडीका १ मुहूर्त जानना. यहां मूल और आश्लेषा नक्षत्रके मुहूर्तोंके नाम लिखते हैं, सो क्रमसे समझ लेना. १ राक्षस, २ यातुधान, ३ सोम, ४ शुक्र, ५ फणीश्वर, ६ पिता, ७ माता, ८ यम, ९ काल, १० विश्वेदेव, ११ महेश्वर, १२ शर्व, १३ कुबेर, १४ शुक्र, १५ मेघ, १६ दिवाकर, १७ गन्धर्व, १८ यम, १९ ब्रह्मा, २० विष्णु, २१ यम, २२ ईश्वर, २३ रुद्र, २४ पवन, २५ मुनि, २६ षण्मुख ( स्वामी कार्तिक ), २७ भृङ्गिरीटी, २८ गौरी, २९ सरस्वती और ३० प्रजापति, ये मूल नक्षत्रके तीस मुहूर्तोंके ३० स्वामी हैं. और आश्लेषा नक्षत्रमें उत्पन्न हुए बालकके विचारमें तीस मुहूर्तोंके स्वामी पूर्वोक्त मूल नक्षत्रसे विपरीत जानना ॥ ३३ ॥ ३४ ॥ ३५ ॥ ३६ ॥ इन पूर्वोक्त मुहूर्तोंमेंसे पहले, दूसरे, छठे, आठवे, अठारहवें, तेईसवें, और नवें मुहूर्तमें उत्पन्न भया हुआ बालक कुलको क्षय करनेवाला होता है ॥ ३७ ॥ यह मूल और आश्लेषाका मुहूर्तफल वर्णन किया.

| अथ मूलमुहूर्तचक्रम् | | | | अथाश्लेषामुहूर्तचक्रम् | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | राक्षसः | १६ | दिवाकरः | १ | प्रजापतिः | १६ | मेघः |
| २ | यातुधानः | १७ | गन्धर्वः | २ | सरस्वती | १७ | शुक्रः |
| ३ | सोमः | १८ | यमः | ३ | गौरी | १८ | कुबेरः |
| ४ | शुक्रः | १९ | ब्रह्मा | ४ | भृङ्गिरीटी | १९ | शर्वः |
| ५ | फणीश्वरः | २० | विष्णुः | ५ | षण्मुखः | २० | महेश्वरः |
| ६ | पिता | २१ | यमः | ६ | मुनयः | २१ | विश्वेदेवाः |
| ७ | माता | २२ | ईश्वरः | ७ | पवनः | २२ | कालः |
| ८ | यमः | २३ | रुद्रः | ८ | रुद्रः | २३ | यमः |
| ९ | कालः | २४ | पवनः | ९ | ईश्वरः | २४ | माता |
| १० | विश्वेदेवाः | २५ | मुनयः | १० | यमः | २५ | पिता |
| ११ | महेश्वरः | २६ | षण्मुखः | ११ | विष्णुः | २६ | फणीश्वरः |
| १२ | शर्वः | २७ | भृङ्गिरीटी | १२ | ब्रह्मा | २७ | शुक्रः |
| १३ | कुबेरः | २८ | गौरी | १३ | यमः | २८ | सोमः |
| १४ | शुक्रः | २९ | सरस्वती | १४ | गन्धर्वः | २९ | यातुधानः |
| १५ | मेघः | ३० | प्रजापतिः | १५ | दिवाकरः | ३० | राक्षसः |

मूलवृक्षफलम् ।

वेदाः सप्त गजाः काष्ठाः खेटो बाणाश्च षट् शिवाः ॥
मूलस्तम्भत्वचः शाखा पत्रं पुष्पं फलं शिखा ॥३८॥
मूलवृक्षविभागेषु मङ्गलं हि फले दले ॥
अमङ्गलफलं विद्याच्छेषभागेषु निश्चितम् ॥ ३९ ॥

भाषार्थ—मूलवृक्षके मूलमें ४ घड़ी, ७ घड़ी स्तम्भमें, ८ घड़ी त्वचामें, १० घड़ी शाखामें, ९ घड़ी पत्रमें, ५ घड़ी पुष्पमें, ६ घड़ी फलमें और ११ घड़ी शिखामें स्थापन करना ॥ ३८ ॥ मूलवृक्षमें विभाग कीहुई घड़ियोंमेंसे जिस घड़ीमें बालकका जन्म हो उसके अनुसार फल जानना. फल और दल (पत्र) की घड़ियोंमें जन्म हो तो मंगल (शुभ कल्याणकारी) फल होवै और शेषभागमें जन्मकी घड़ी हो तो निश्चय अमङ्गल फल जानना ॥ ३९ ॥ यह मूलवृक्षफल वर्णन किया ।

| मूलवृक्षचक्रम्. | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ४ | ७ | ८ | १० | ९ | ५ | ६ | ११ |
| मूले | स्तंभे | त्वचा | शाखा | पत्र | पुष्प | फल | शिखा |
| अशु. | अशु. | अशु. | अशु. | शुभ | अशु. | शुभ | अशु. |

इति मूलवृक्षफलम् ।

पादे मुहूर्ते वेलायां वृक्षे च पुरुषाकृतौ ॥
अनिष्टमशुभाधिक्ये शुभाधिक्ये शुभं फलम् ॥ ४० ॥

भाषार्थ—पूर्वोक्त मूल व आश्लेषानक्षत्रके चरण, मुहूर्त वेला वृक्ष और पुरुषाकारचक्र इनपरसे जो शुभाशुभ फल कहे हैं उनमेंसे जो अशुभ फल अधिक हो तो अशुभ और शुभ फल अधिक हो तो शुभ फल जानना ॥ ४० ॥

तातस्य जन्मभे यस्य प्रसूतिर्जायते यदि ॥
तातं वा भ्रातरं ज्येष्ठमरिष्टं कुरुते ध्रुवम् ॥ ४१ ॥

भाषार्थ—जिस बालकका जन्म अपने पिताके जन्मनक्षत्रमें हो तो उसके पिता अथवा बड़े भाईको निश्चय करके अरिष्ट फल करता है ॥ ४१ ॥

मूलवच्छान्तिकं तत्र विधेयं हि विचक्षणैः ॥
भूमिरत्नानि हेमान्नं देयं विप्रेषु भक्तितः ॥ ४२ ॥

भापार्थ—पिताके जन्मनक्षत्रमें बालकका जन्म होनेसे मूलनक्षत्रकी शान्तिके समान विधिपूर्वक पण्डितोंद्वारा शान्ति करावै और ब्राह्मणोंको भूमि, रत्न, सुवर्ण, अन्न आदि पदार्थोंके अनेक दान भक्तिपूर्वक देवै ॥ ४२ ॥

सुखेन युक्तो धनवाहनाढ्यो हिंस्रो बलाढ्यः स्थिरकर्मकर्ता ॥
प्रतापितारातिजनो मनुष्यो मूले कृती स्याज्जननं प्रपन्नः ॥ ४३ ॥

भापार्थ—मूलनक्षत्रमें जन्म पानेवाला मनुष्य सुखी, धन (वाहन) सवारीसे युक्त, हिंसा करनेवाला, बलवान्, स्थिर कर्म करनेवाला, शत्रु नाशक और सुकृती ( पुण्यात्मा ) होता है ॥ ४३ ॥

भूयोभूयस्तोयपानानुरक्तो भोक्ता चञ्चद्वाग्विलासः सुशीलः ॥
नूनं सम्पजायते तस्य गाढा पूर्वाषाढा जन्मभं यस्य पुंसः ॥ ४४ ॥

भापार्थ—जिस पुरुपका जन्मनक्षत्र पूर्वाषाढा हो वह वारम्बार जल पीनेवाला, भोगी, सुन्दर वाणी बोलनेवाला, और सुशील होता है. तथा उसके घरमें सम्पत्ति सदा स्थिर रहती है ॥ ४४ ॥

दाता दयावान् विजयी विनीतः सत्कर्मकर्ता विभुतासमेतः ॥
कान्तासुतावाप्तसुखो नितान्तं वैश्वे सुवेषः पुरुषोऽभिमानी ॥ ४५ ॥

भापार्थ—उत्तराषाढा नक्षत्रमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष दाता, दयावान्, विजयी, नम्र स्वभाववाला पुण्यकर्म करनेवाला, समर्थयुक्त, स्त्री और पुत्रसे सर्वदा सुख पानेवाला, सुन्दर स्वरूपवान् और बड़ा अभिमानी होता है ॥ ४५ ॥

अतिसुललितकान्तिः सम्मतः सज्जनानां ननु भवति विनीतश्चारुकीर्तिः सुरूपः ॥ द्विजवरसुरभक्तिर्व्यक्तवाङ्मानवः स्यादभिजिति यदि सूतिर्भूपतिः सः स्ववंशे ॥ ४६ ॥

भापार्थ—यदि जन्मसमयमें अभिजित्नक्षत्र हो वह अत्यन्त सुन्दरकान्तिवाला, सज्जनोंका अत्यंत मान्य, नम्र स्वभाववाला उत्तम कीर्तिवाला, सुंदर स्वरूपवान्, ब्राह्मण और देवताओंका भक्त, यथार्थ वक्ता तथा अपने वंशमें प्रधान ( श्रेष्ठ ) होता है ॥ ४६ ॥

शास्त्रानुरक्तो बहुपुत्रमित्रः सत्पात्रभक्तिर्विजितारिपक्षः ॥
प्राणी पुराणश्रवणप्रवीणश्चेज्जन्मकाले श्रवणं हि यस्य ॥ ४७ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें श्रवण नक्षत्र हो वह पुरुष शास्त्रमें प्रीति करनेवाला, बहुत पुत्र और मित्रोंसे युक्त सज्जनोंका भक्त, शत्रुओंको जीतनेवाला, और पुराणोंको प्रेमसे सुननेवाला होता है ॥ ४७ ॥

आचारदातादरचारुशीलो धनाधिशाली बलवान् कृपालुः ॥
यस्य प्रसूतौ च भवेद्धनिष्ठा महाप्रतिष्ठासहितो नरः स्यात् ॥४८॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें धनिष्ठा नक्षत्र होवे वह मनुष्य श्रेष्ठ आचारवाला, दानी, सर्वत्र आदर पानेवाला, सुशील, धनवान्, बली, दयालु, और बडी प्रतिष्ठावाला होता है ॥ ४८ ॥

शीतभीरुरतिसाहसी सदा निष्ठुरो हि चतुरो नरो भवेत् ॥
वैरिणामतिशयेन दारुणो वारुणोडु यदि यस्य सम्भवे ॥ ४९ ॥

भाषार्थ—यदि शतभिषा नक्षत्र जिसके जन्मसमयमें हो वह शीतसे भय माननेवाला, अत्यन्त साहसी, सदैव निष्ठुर चित्तवाला, चतुर और शत्रुओंके अतिशय दारुण ( नाश करनेवाला ) होता है ॥ ४९ ॥

जितेन्द्रियः सर्वकलासु दक्षो जितारिपक्षः खलु तस्य नित्यम् ॥
भवेन्मनीषा सुतरामपूर्वा पूर्वा यदा भाद्रपदा प्रसूतौ ॥ ५० ॥

भाषार्थ—जो जन्मसमयमें पूर्वा भाद्रपदा नक्षत्र हो तो वह जितेन्द्रिय, सब कलाओंमें परमचतुर, और नित्यही शत्रुओंको जीतनेवाला होता है. तथा उसकी बुद्धि अपूर्व अर्थात् निरन्तर बुद्धिभावको प्राप्त होवे ॥ ५० ॥

कुलस्य मध्येऽधिकभूषणं च नात्युच्चदेहः शुभकर्मकर्ता ॥
यस्योत्तराभाद्रपदा च जन्यां धन्यां लभेन्मां च भवेद्वदान्यः ॥५१॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें उत्तराभाद्रपदा नक्षत्र होवे वह पुरुष अपने कुलमें अधिकश्रेष्ठ, बहुत ऊँचा शरीर न हो ऐसा अर्थात् मध्य शरीरवाला, शुभ कर्म करनेवाला, तथा अत्यंत उत्तम लक्ष्मीवान् व मधुरभाषी होताहै ॥ ५१ ॥

चारुशीलविभवो जितेन्द्रियः सद्धनानुभवनैकमानसः ॥
मानवो ननु भवेन्महामती रेवती भवति यस्य जन्मभम् ॥५२॥

भाषार्थ—जिसका जन्मनक्षत्र रेवती हो वह मानव अत्यंत बडा सुशील, जितें-

न्द्रिय, अच्छीतरहसे अपना द्रव्य खर्च करके उपभोगोंका अनुभव लेनेवाला, और श्रेष्ठ बुद्धिवाला होताहै ॥ ५२ ॥ यह नक्षत्रजात फल वर्णन किया.

इति नक्षत्रजातफलानि ।

## बृहज्जातकोक्तं नवांशफलम् ।

विनीतो धर्मशीलश्च सत्यवादी दृढव्रतः ॥
विद्याव्यसनशीलश्च जायते प्रथमांशके ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बृहज्जातकमें कहे हुए नवांशफलको लिखतेहैं—प्रथम नवांशमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष विनीत, धर्मात्मा, सत्यवादी, दृढ प्रतिज्ञावाला, सदा विद्याभ्यास करनेवाला और पढ़ने लिखनेमें मन लगानेवाला होताहै ॥ १ ॥

उत्पन्नविभवो भोक्ता संग्रामेषु पराजितः ॥
गन्धर्वप्रमदासक्तो जायते द्वितयांशके ॥ २ ॥

दूसरे नवांशमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष, धन पैदा करके भोगनेवाला, संग्राममें पराजित, और वेश्यासंगमें आसक्त चित्तवाला होताहै ॥ २ ॥

स्त्रीजितश्चानपत्यश्च मायायुक्तोऽल्पवीर्यवान् ॥
वीरविद्याविचारज्ञो जायते त्रितयांशके ॥ ३ ॥

तीसरे नवांशमें उत्पन्न हुआ पुरुष अपनी स्त्रीके आधीन रहनेवाला पुत्ररहित, मायावी, अल्पबली, वीरविद्या (धनुर्विद्या) जाननेवाला, और विचारवान् होताहै ॥ ३ ॥

बहुस्त्री सुभगः पूज्यो जलसेवी धनान्वितः ॥
नृपसेव्यथवाऽमात्यश्चतुर्थांशे प्रजायते ॥ ४ ॥

चौथे नवांशमें उत्पन्न होनेवाला, पुरुष बहुत स्त्रियोंवाला, सुन्दर स्वरूपवाला, सबसे आदर सत्कार पानेवाला, बहुत जल पीनेवाला, धनवान्, और राजाकी सेवा करनेवाला राजाका मंत्री होताहै ॥ ४ ॥

बहुमित्रजनामात्यो बन्धुपुत्रसुखान्वितः ॥
महत्प्रतिष्ठामाप्नोति सञ्जातः पञ्चमांशके ॥ ५ ॥

पांचवें नवांशमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य बहुत मित्र जन (नौकर) मंत्री बन्धु और पुत्र आदिके सुखसे युक्त, तथा बडी प्रतिष्ठा पानेवाला होताहै ॥५॥

जितवैरिगणो वीरो दृढसौहृदकारकः ॥
जायते मण्डलाधीशो नरः षष्ठांशकोद्भवः ॥ ६ ॥

छठे नवांशमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष शत्रुओंको जीतनेवाला, शूरवीर, अत्यंत बडी मित्रता करनेवाला, और मंडलाधीश अर्थात् मांडलीक राजाके समान होताहै ॥ ६ ॥

अव्याहताज्ञः सर्वत्र पृथ्वीनाथः कलायुतः ॥
सेनापतित्वमाप्नोति सञ्जातः सप्तमांशके ॥ ७ ॥

सातवें नवांशमें उत्पन्न पुरुष सब जगह अचलआज्ञा वाला ( जिसकी आज्ञाको कोई न टालसके ऐसा ) पृथिवीनाथ (राजा ), कलायुक्त, और सेनापतिकी पदवी पानेवाला होताहै, ॥ ७ ॥

उदारधीः क्षितिख्यातो धनधान्यव्ययोदितः ॥
कोपी दुर्जनतप्ताङ्गो नरो जातोऽष्टमांशके ॥ ८ ॥

आठवें नवांशमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष उदार चित्तवाला, पृथिवीपर जहां तहां प्रसिद्ध नामवाला, धनधान्यका व्यय ( खर्च करनेमें उदित् अर्थात् बड़ा हुआ, क्रोधी, और दुष्टजनोंसे तप्त अंग अर्थात् भयभीत रहनेवाला होताहै ॥८॥

दीर्घजीवी प्रसन्नात्मा विद्याभ्यासी सदासुखी ॥
ज्ञाता धर्मी धनी मान्यो जायते नवमांशके ॥ ९ ॥

नवें नवांशमें उत्पन्न हुआ पुरुष बहुत कालतक जीनेवाला, प्रसन्नहृदय, विद्यामें अभ्यास करनेवाला, सुदासुखी, ज्ञानवान्, धार्मिक, धनी, और मान करने योग्य होताहै ॥ ९ ॥ यह बृहज्जातकोक्त नवांशफल वर्णन किया ॥ ॥

इति बृहज्जातकोक्तनवांशफलानि ।

## अथ योगफलानि ।

शश्वत्कान्ता पुत्रमित्रादिसौख्यं स्वातन्त्र्यं स्यात्सर्वकार्यप्रसङ्गे ॥
चञ्चद्देहोत्पादने मानसं चेद्धिष्कुम्भे वै सम्भवो यस्य जन्तोः॥१॥

भापार्थ—अब योगफल लिखते हैं–जिस पुरुपका जन्म विष्कुम्भयोगमें हो वह निरन्तर स्त्री, पुत्र, मित्र आदिकोंके सुखसे युक्त, सब कार्योंमें स्वाधीन अर्थात् मनमाना काम करनेवाला, चंचल और अपने शरीरको पालनेमें मन लगानेवाला होताहै ॥ १ ॥

वक्ता चञ्चद्रूपसम्पत्तियुक्तो दाताऽत्यन्तं स्यात्प्रसन्नाननश्च ॥
जातानन्दः सद्विनोदप्रसङ्गाद्धर्मप्रीतिः प्रीतिजन्मा मनुष्यः ॥२॥

भापार्थ—प्रीतियोगमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य वक्ता, चंचल, सुन्दर स्वरूपवाला, सम्पदासे युक्त, अतिदानी, प्रसन्नवदन, अच्छे२ विलास (क्रीडा) करनेसे आनन्दचित्तवाला और धर्ममें प्रीति रखनेवाला होता है ॥ २ ॥

अर्थात्यर्थं साहसैरन्वितश्च नानास्थानोद्यानयानप्रवृत्तिः ॥
यस्यायुष्मान् सम्भवे सम्भवेद्वै स्यादायुष्मान्मानवो मानयुक्तः॥३

भापार्थ—आयुष्मान् योगमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य महाधनी, साहसयुक्त, अनेकस्थानों और उद्यानों ( वनों ) में जानेकी इच्छावाला, बहुत आयुवाला और मानयुक्त होताहै ॥ ३ ॥

ज्ञानी धनी सत्यपरायणः स्यादाचारशीलो बलवान् विवेकी ॥
सुश्लाघ्यसौभाग्यविराजमानःसौभाग्यजन्मा हि महाभिमानी॥४॥

भापार्थ—सौभाग्ययोगमें जन्मनेवाला मनुष्य ज्ञानवान्, धनवान्, सत्यवादी, श्रेष्ठ आचारयुक्त, बलवान्, विवेकी, उत्तम प्रशंसा करने योग्य ऐश्वर्य करके विराजमान और महाअभिमानी होताहै ॥ ४ ॥

सत्वरोऽतिचतुरः सदुत्तरश्चारुगौरवयुतश्च सन्मतिः ॥
नित्यशोभनविधानतत्परः शोभनो भवति शोभनोद्भवः ॥ ५ ॥

भापार्थ—शोभनयोगमें उत्पन्नहुआ पुरुप शीघ्रकार्य करनेवाला, महाचतुर, योग्यउत्तर देनेवाला, बहुत बडाई पानेवाला, उत्तम मतिमान, निरन्तर मंगल कार्योंका करनेवाला और दर्शनीय होताहै ॥ ५ ॥

सदामदो यो गलरुक् सरोपो विशालवक्त्रांघ्रिरतीव धूर्तः ॥
कलिप्रियो दीर्घहनुर्मनुष्यः पाखण्डिकः स्यादतिगण्डजातः॥६॥

भाषार्थ—अतिगण्डयोगमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य सदा अहंकारयुक्त, कण्ठरोगी, क्रोधी, विशाल मुख और चरणवाला, बहुत बड़ा धूर्त, कलही, बड़ी ठोंड़ीवाला और पाखण्डी होताहै ॥ ६ ॥

हृष्टः सदा सर्वकलाप्रवीणः ससाहसोत्साहसमन्वितश्च ॥
परोपकारी सुतरां सुकर्मा भवेत्सुकर्मा परिसूतिकाले ॥ ७ ॥

भाषार्थ—सुकर्मा योग जिसके जन्मकालमें हो वह सदाही प्रसन्नहृदय, सब कलाओंमें प्रवीण ( बड़ा कारीगर ), साहस और उत्साहयुक्त, बड़ा परोपकारी और निरन्तर सुकर्मी होताहै ॥ ७ ॥

प्राज्ञो वदान्यः सततं प्रहृष्टः श्रेष्ठः सभायां चपलः सुशीलः ॥
नयेन युक्तो नियमेन धृत्या धृत्याह्वये यस्य नरस्य जन्म ॥८॥

भाषार्थ—धृतिनाम योगमें जिस मनुष्यका जन्म हो वह पण्डित, वक्ता, ( वा दानी ) निरन्तर प्रसन्नचित्त, सभामें चपल, सुशील व विनययुक्त, नियमको धारण करनेवाला और बड़ा धीरजवाला होताहै ॥ ८ ॥

नरो दरिद्रामयसंयुतश्च सत्कर्मविद्याविनयैर्विरिक्तः ॥
यस्य प्रसूतिर्यदि शूलयोगे शूलव्यथा तस्य भवेत्कदाचित् ॥९॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें शूलयोग हो, वह मनुष्य दरिद्री, रोगी, और सत्कर्म विद्या व विनयसे रहित होताहै; तथा उसके उदरमें शूलरोग कभी कभी रहताहै ॥ ९ ॥

धूर्तः सुहृत्कार्यपराङ्मुखश्च क्लेशी विशेषात्परुषस्वभावः ॥
चेत्सम्भवे यस्य भवेच्च गण्डः प्रचण्डकोपः पुरुषः प्रदिष्टः॥१०॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें गण्डयोग होवै वह पुरुष धूर्त, मित्रोंके कार्यसे विमुख, क्लेशी, रूखा स्वभाववाला और महाक्रोधी होताहै ॥ १० ॥

सुसंग्रहप्रीतिरतीव दक्षो धनान्वितः स्यात्क्रयविक्रयाभ्याम् ॥
प्रसूतिकाले यदि यस्य वृद्धिर्भाग्याभिवृद्धिर्नियमेन तस्य ॥११॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें वृद्धियोग हो, वह मनुष्य उत्तम वस्तु संग्रह करनेमें प्रीति रखनेवाला, बड़ा चतुर, क्रय व विक्रय ( खरीदना व बेचना ) से प्राप्त धनवाला होताहै, और निरन्तर उसके भाग्यकी वृद्धि होतीहै ॥ ११ ॥

निश्चला हि कमला सदालये सम्भवेच्च वदने सरस्वती ॥
चारुकीर्तिरपि चेद्ध्रुवं तदा चेद्ध्रुवो भवति यस्य सम्भवे ॥ १२ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें ध्रुवनाम योग हो, उसके घरमें सदा अचला लक्ष्मी निवास करै और मुखमें सरस्वती देवी वास करै, तथा जगत्में उसकी निर्मल कीर्ति फैले ॥ १२ ॥

क्रूरोऽल्पदृष्टिः कृपया विहीनो महाहनुः स्यादपवादवादी ॥
असत्यताप्रीतिरतीव मर्त्यो व्याघातजातः खलु घातकर्मा ॥१३॥

भाषार्थ—व्याघातयोगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष क्रूर स्वभाववाला, मन्ददृष्टि, दयाहीन, मोटी ठोड़ीवाला, पराये अपवादमें तत्पर, मिथ्या बोलनेमें प्रीति करनेवाला, और घात करनेवाला होताहै ॥ १३ ॥

सुस्निग्धगात्रः कृतशास्त्रयत्नः सुरक्तभूषावसनानुरक्तः ॥
प्रसूतिकाले यदि हर्षणश्चेत् स मानवो वै रिपुकर्षणः स्यात्॥१४॥

भाषार्थ—जो हर्षणयोग जन्मसमयमें हो तो वह मानव चिकने अंगवाला, शास्त्रोंके पढ़नेमें यत्न करनेवाला, सुन्दर रक्त वर्ण आभूषण व वस्त्र धारण करनेवाला और शत्रुओंका दमन करनेवाला होताहै ॥ १४ ॥

सुधीः सुबन्धुर्गुणवान् महौजाः सत्यान्वितो रत्नपरीक्षकः स्यात् ॥
चेत्सम्भवे यस्य च वज्रयोगः स वज्रयुक्तोत्तमभूषणाढ्यः ॥१५॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें वज्रयोग होताहै वह पुरुष श्रेष्ठबुद्धि व उत्तम बन्धुओंवाला, गुणवान्, बड़ा पराक्रमी, सत्यवादी, रत्नोंका परीक्षक और हीरा जड़ेहुए आभूषणोंसे युक्त होता है ॥ १५ ॥

उदारचेताश्चतुरः सुशीलः शास्त्रादरः सारविराजमानः ॥
प्रसूतिकाले यदि यस्य सिद्धिर्भाग्याभिवृद्धिः सततं हि तस्य॥१६॥

भाषार्थ—जन्मसमयमें जिसके सिद्ध नाम योग हो वह उदारचित्त, चतुर, सुशील और शास्त्रका आदरपूर्वक सार जाननेवाला होता है; तथा निरन्तर उसका भाग्य बहुतही वृद्धिको प्राप्त होता है ॥ १६ ॥

उदारबुद्धिः पितृमातृवाक्ये गदार्तमूर्तिश्च कठोरचित्तः ॥
परस्य कार्ये व्यतिपाततुल्यो नरः खलु स्याद्व्यतिपातजन्मा॥१७॥

**भावार्थ**—व्यतीपात योगमें उत्पन्न भयाहुआ मनुष्य उदारबुद्धि,मातापिता की आज्ञा माननेवाला, रोगसे पीडित देहवाला, कठोर चित्त और पराये कार्यमें विघ्न करनेवाला होता है ॥ १७ ॥

उत्पन्नभोक्ता विनयोपपन्नो द्रव्याल्पता सद्व्ययतासमेतः ॥
सुकर्मसौजन्यतया वरीयान् भवेद्वरीयान्प्रभवे हि यस्य ॥ १८ ॥

**भावार्थ**—जिसके जन्मकालमें वरीयान् नाम योग होवे वह पुरुष परिश्रमसे धन पैदा भोगनेवाला, नम्र स्वभावयुक्त, अल्प द्रव्यवाला, उत्तम कार्यमें धन व्यय ( खर्च ) करनेवाला और अच्छे २ कर्म करनेसे और सुजनतासे श्रेष्ठ होता है ॥ १८ ॥

असत्यसाक्षी प्रतिभूर्बहूनां व्यक्तात्मकर्मा क्षमया विहीनः ॥
दक्षोऽल्पभक्षो विजितारिपक्षस्त्वधर्षितो वै परिघोद्भवः स्यात् ॥ १९ ॥

**भावार्थ**—परिघयोगमें उत्पन्न भयाहुआ मनुष्य असत्यसाक्षी ( झूँठी गवाही देनेवाला),बहुत लोगोंका जामन,अपने कर्मोंको प्रगट करनेवाला,दयाहीन, चतुर, थोड़ा भोजन करनेवाला, शत्रुविजयी और अनेकोंसे शत्रुता माननेवाला होता है ॥ १९ ॥

सन्मंत्रशास्त्राभिरतो नितान्तं जितेन्द्रियश्चारुशरीरयष्टिः ॥
योगः शिवो जन्मनि यस्य जन्तोः सदा शिवं तस्य शिवप्रसादात् २०

**भावार्थ**—जिस प्राणीके जन्मसमयमें शिवयोग हो, वह उत्तम मंत्रविद्यामें निपुण, सदा जितेन्द्रिय और कोमल देहवाला होताहै. तथा शिवजीकी कृपासे उसका सदैव कल्याणही कल्याण हो जाता है ॥ २० ॥

जितेन्द्रियः सत्यपरोऽतिगौरः सर्वेषु कार्येष्वतिकोविदश्च ॥
भवेत्प्रसूतौ यदि सिद्धियोगःसिद्ध्यन्ति कार्याणि कृतानि तस्य २१

**भावार्थ**—यदि जन्मसमयमें सिद्धियोग हो तो वह जितेन्द्रिय, सत्यवादी, अति गौरवर्ण ( बहुत गोरे शरीरवाला ) और सम्पूर्ण कार्य करनेमें बड़ा कुशल होता है. तथा उसके किये सब काम सिद्ध हो जाते हैं ॥ २१ ॥

नूनं विनीतश्चतुरः सुहासः स्वकार्यदक्षो जितशत्रुपक्षः ॥
सन्मंत्रविद्याविधिनैव सर्वं संसाधयेत्साध्यभवो हि दक्षः ॥ २२ ॥

भावार्थ—साध्य नाम योगमें जन्मनेवाला पुरुप नम्र स्वभाववाला, चतुर, सुन्दर हास्य करनेवाला, अपने काममें निपुण, शत्रुओंको जीतनेवाला, श्रेष्ठ मंत्र विचारसे सब कार्य साधन करनेवाला और बड़ा होश्यार होता है ॥ २२ ॥

शुभप्रचारः शुभवाग्विलासः शुभस्य कर्ता शुभलक्षणश्च ॥
शुभोपदेशं कुरुते नराणां यस्य प्रसूतौ शुभनामयोगः ॥ २३ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मकालमें शुभ नाम योग होताहै वह पुरुप शुभकर्मका प्रचार करनेवाला, सुन्दर वचन बोलनेवाला, शुभ कर्म करनेवाला, शुभ लक्षणवाला, तथा मनुष्योंको शुभ उपदेश करनेवाला होता है ॥ २३ ॥

जितेन्द्रियः सत्यवचा महौजा वाग्वादसंग्रामजयाभ्युपेतः ॥
सन्मानशुक्लाम्बरधारणेच्छुः शुक्लोद्भवो वैभवसंयुतः स्यात् ॥२४॥

भावार्थ—शुक्ल नाम योगमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुप जितेन्द्रिय, सत्यवादी, महाबली, बात करने और संग्राममें विजय पानेवाला, सन्मान और श्वेत वस्त्र धारण करनेमें इच्छावाला और ऐश्वर्यवाला होता है ॥ २४ ॥

विद्याभ्यासे प्रीतिरत्यन्तचेता नित्यं सत्याचारजातादरश्च ॥
शान्तो दान्तो जायते चारुकर्मा ब्रह्मायोगः सम्भवे यस्य पुंसः २५

भावार्थ—जिस पुरुपके जन्मसमयमें ब्रह्मायोग हो, वह विद्याभ्यासमें अत्यन्त प्रीतिवाला, सदाही सदाचार करनेवाला व सभामें आदरसत्कार पानेवाला, शान्तस्वभाव, जितेन्द्रिय और उत्तम कर्म करनेवाला होता है ॥ २५ ॥

प्राज्ञो बलीयान्विपुलामलश्रीयुक्तः कफात्मा हि भवेन्महौजाः ॥
निजान्वये वै मनुजो नरेन्द्रस्त्वैन्द्रोद्भवश्चारुतरप्रभावः ॥ २६ ॥

भावार्थ—ऐन्द्रयोगमें उत्पन्न भयाहुआ मनुष्य पण्डित, बली, बहुतही सुंदर या बहुतही बडी लक्ष्मीवाला, कफ प्रकृतिवाला, महा तेजस्वी, अपने वशमें राजा (श्रेष्ठ) और बड़े प्रभाववाला होता है ॥ २६ ॥

चञ्चलश्च कुटिलः खलमैत्रः शास्त्रभक्तिरहितो हतचित्तः ॥
साध्वसे मनसि तस्य नो धृतिर्वैधृतिर्भवति यस्य जन्मनि ॥२७॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें वैधृतियोग हो वह पुरुप चंचल, कुटिल,

दुष्टजनोंका मित्र, शास्त्रमें भक्तिरहित और दुष्ट, विचार करनेवाला होताहै; तथा उसके चित्तमें संभ्रम होनेसे किसी काममें धीरज नहीं रहता ॥ २७ ॥

इति योगफलम् ।

## अथ करणफलम् ।

कामी दयालुर्बलवान्सुशीलो विचक्षणः शीघ्रगतिः सभाग्यः ॥
ववाभिधाने जननं हि यस्य नानाविधा तस्य भवेत्सुसम्पत् ॥१॥

भावार्थ—अब करणफल लिखते हैं—बव नाम करणमें जिसका जन्म होवे वह कामी, दयालु, बलवान्, सुशील, पण्डित, शीघ्र गमन करनेवाला, तथा भाग्यवाला होता है और उसके घरमें नाना प्रकारकी सम्पदा स्थित रहती है ॥ १ ॥

शूरताऽतिविलसद्बलवत्तां संयुतो भवति चारुविलासः ॥
काव्यकृद्वितरणप्रणयश्चेद्बालवेऽमलमतिश्च कलाज्ञः ॥ २ ॥

भावार्थ—बालवकरणमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य अति शूरवीर, बड़ा बलवान्, सुन्दर हास्यसहित विलास करनेवाला, प्रीतिपूर्वक दान देनेवाला निर्मलमति और कलाओंको जाननेवाला होता है ॥ २ ॥

कामी प्रगल्भोऽभिमतो बहूनां नूनं स्वतन्त्रो बहुमित्रसौख्यः ॥
बलान्वितः कोमलवाग्विलासः श्रेष्ठः कुले कौलवजातजन्मा ॥३॥

भावार्थ—कौलव नाम करणमें उत्पन्न हुआ पुरुष कामी, गंभीर बुद्धिवाला अनेक जनोंको मान्य, स्वाधीन, बहुत मित्रोंके सुखसे युक्त, बलवान्, अति कोमल वाणी बोलनेवाला, और अपने कुलमें श्रेष्ठ होता है ॥ ३ ॥

चारुकोमलकलेवरशाली केकिलालसमनाश्च कलाज्ञः ॥
वाग्विलासकुशलोऽतिसुशीलस्तैतिले विमलधीश्चलदृक् स्यात् ॥४॥

भावार्थ—तैतिलनाम करणमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष सुन्दर, कोमल अंगमे शोभायुक्त व अनेक हास्य विलासयुक्त, कलाओंका जाननेवाला, बातचीत करनेमें निपुण, अति सुशील, निर्मल बुद्धि और चचल दृष्टिवाला होता है ॥ ४ ॥

परोपकारे विहितादरश्च विचारसारश्चतुरो जितारिः ॥
शूरोऽतिधीरः सुतरामुदारो गरे नरश्चारुकलेवरश्च ॥ ५ ॥

भावार्थ—गरनाम करणमें उत्पन्न भयाहुआ मनुष्य पराये उपकारमें योग्य आदर करनेवाला, सूक्ष्म विचार करनेवाला, चतुर, शत्रुओंको जीतनेवाला, शूरवीर, अति धीरजवाला, सदैव उदारचित्त और सुन्दर अंगवाला होता है ॥ ५ ॥

कलाप्रवीणः सुतरां सहासः प्राज्ञो हि सन्मानसमन्वितश्च ॥
प्रसूतिकाले वणिजं हि यस्य वाणिज्यतोऽर्थागमनं हि तस्य ॥६॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें वणिजकरण हो, वह पुरुष कलाओंमें प्रवीण, निरन्तर हास्य विलासयुक्त, पण्डित और सबसे अच्छा मान पानेवाला होता है और उसको वाणिज्यवृत्ति ( व्यौपार ) से धन प्राप्त होताहै ॥ ६ ॥

चारुवक्त्रचपलो बलशाली हेलयासिदरितारिकुलश्च ॥
जायते खलमतिर्बहुनिद्रा यस्य जन्मसमये खलु भद्रा ॥ ७ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें भद्रा करण होवे वह मनुष्य सुन्दरवदन, चपल स्वभाववाला, बलवान् लीलाहीसे शत्रुओंका नाश करनेवाला, दुष्टमति, और बहुत निद्रावाला होताहै ॥ ७ ॥

अतिसुललितबुद्धिर्मंत्रविद्याविधाने
गुणगणसमवेतः सर्वदा सावधानः ॥
ननु जनकृतसख्यः सर्वसौभाग्ययुक्तो
भवति शकुनिजन्मा शाकुनज्ञानशीलः ॥ ८ ॥

भावार्थ—शकुनिनाम करणमें जन्म पानेवाला मनुष्य अत्यन्त उत्तम बुद्धिवाला, मंत्रविद्यामें निपुण, सम्पूर्ण गुणोंसे युक्त, सदा सावधानचित्त, सब जनोंका मित्र, सर्व सौभाग्ययुक्त, और शकुनको भलीभांति जाननेवाला होता है ॥ ८ ॥

नरः सदाचारपराङ्मुखः स्यादसंग्रही क्षीणशरीरयष्टिः ॥
चतुष्पदे यस्य भवेत्प्रसूतिश्चतुष्पदात्सत्वयुतो मनुष्यः ॥ ९ ॥

भाषार्थ—चतुष्पदनाम करणमें, जिसका जन्म होवै वह मनुष्य श्रेष्ठ आचारसे विमुख, किसी चीजका संग्रह न करनेवाला, दुर्बल देहवाला और चौपाये जीवोंकरके अधिक बल या धनवाला होताहै ॥ ९ ॥

दुःशीलवक्रचलनो बलवान् खलात्मा
कोपानलाहतमतिः कलिकृत्कुलार्यैः ॥
द्रोहात्कुलक्षयभवादतिदीर्घकाले
जातो हि नागकरणे रणरङ्गधीरः ॥ १० ॥

भाषार्थ—नागनाम करणमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य दुष्ट स्वभाववाला, टेढा बर्तन करनेवाला, बलवान्, दुष्टात्मा, अति कोपके कारण नष्ट बुद्धिवाला, अपने कुलमें श्रेष्ठ जनोंके साथ कलह करनेवाला, तथा बहुत दिनतक अपने कुलका द्रोह व नाश करनेवाला, और रणमें धीर होताहै ॥ १० ॥

धर्मेऽप्यधर्मे समता मतेः स्यादङ्गेऽप्यनङ्गे विबलत्वमुच्चैः ॥
मैत्र्याममैत्र्यां स्थिरता न किञ्चित्किंस्तुघ्नजातस्य हि मानवस्य ११

भाषार्थ—किंस्तुघ्ननाम करणमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य धर्म और अधर्ममें भी समान मति रहे; अंग ( शरीर ) और अनङ्ग ( काम ) में निर्बलता रहे; तथा मनुष्योंके साथ मित्रपन व शत्रुपनमें स्थिरपन कुछभी न होवै, अर्थात् मित्रताभी बहुत समयतक न ठहरै और शत्रुताभी बहुत समयतक न ठहरै ॥ ११ ॥

इति करणफलम् ।

## अथ गण्डान्तफलम् ।

पौष्णादिगण्डान्तभवो हि मर्त्यः क्रमेण पित्रोरशुभोग्रजस्थः ॥
जातस्य सत्यं विविधे प्रजातः सर्वाभिघातं कुरुते वदन्ति ॥१॥

भाषार्थ—अब गण्डांतका फल लिखते हैं—गण्डान्त तीन प्रकारके होतेहैं—१नक्षत्रगण्डान्त, २तिथिगण्डान्त और३लग्नगण्डान्त. इनमेंसे नक्षत्रगण्डान्त माता पिताको, तिथिगण्डान्त बड़े भाईको और लग्नगण्डान्त उत्पन्न हुए बालकको अशुभफल करैहै. और कदाचित् तीनों गण्डान्त जन्मसमय हो तो सबका नाश करनेवाला बालक होजाताहै. ऐसा पण्डितजन कहतेहैं ॥ १ ॥

इति गण्डान्तफलम् ।

# अथ गणफलम् ।

सुस्वरश्च सरलोक्तिमतिः स्यादल्पभोजनकरो हि नरश्च ॥
जायते सुरगणेऽन्यगुणज्ञः सुज्ञवर्णितगुणो द्रविणाढ्यः ॥ १ ॥

भापार्थ—अब गणका फल लिखते हैं-देवतागणमें उत्पन्न हुआ मनुष्य सुन्दर स्वरसे उत्तम प्रकारकी सरल बात करनेवाला, सरलमति, थोड़ा भोजन करनेवाला, दूसरे गुणोंको जाननेवाला, जिसके गुण बुद्धिवान् जनों करके वर्णन किये जाते हैं ऐसा और धनवान् होता है ॥ १ ॥

देवद्विजार्चाभिरतोऽभिमानी धनी दयालुर्बलवान् कलाज्ञः ॥
प्राज्ञः सुकान्तिः सुखदो बहूनां मर्त्यो भवेन्मर्त्यगणे प्रसूतः ॥ २ ॥

भाषार्थ—मनुष्यगणमें जन्म पानेवाला मनुष्य देवताओंकी पूजा और ब्राह्मणोंका सत्कार करनेवाला, बड़ा अभिमानी, धनी, दयालु, बलवान्, कलाओंका जाननेवाला, बुद्धिवान्, सुन्दर कान्तिवाला, और बहुतोंको सुख देनेवाला होताहै ॥ २ ॥

अनल्पजल्पश्च कठोरचित्तः स्यात्साहसी क्रोधपरोद्धतश्च ॥
दुःशीलवृत्तः कलिकृद्बलीयान् रक्षोगणोत्पन्ननरो विरोधी ॥ ३ ॥

*भापार्थ—राक्षसगणमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य बहुत बोलनेवाला,* कठोर चित्त, साहसी, क्रोधी, मदोन्मत्त, दुष्टबुद्धि व दुराचार करनेवाला, रार मचाने वाला, बलवान् और सबसे विरोध करनेवाला होताहै ॥ ३ ॥

इति गणफलम् ।

# अथ लग्नफलम् ।

चण्डाभिमानी गुणवान्सकोपः सुहृद्विरोधी च सखा परेषाम् ॥
पराक्रमप्राप्तयशो विशेषो मेषोदये यः पुरुषोऽतिरोषः ॥ १ ॥

भापार्थ—अब लग्नफल लिखते हैं-मेषलग्नमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष प्रचण्ड अभिमानी, गुणवान्, क्रोधी, मित्रविरोधी, दुष्टसंगी, अपने पराक्रमसे यश पैदा करनेवाला, और अत्यन्त रोषयुक्त होताहै ॥ १ ॥

गुणाग्रणीः स्याद्द्रविणेन पूर्णो भक्तो गुरूणां हि रणप्रियश्च ॥
धीरश्च शूरः प्रियवाक् प्रशान्तः स्यात्पुरुषो यस्य वृषे विलग्ने२॥

भावार्थ—जिस पुरुषका जन्म वृषलग्नमें होवै वह बहुत गुणवाला, धनसे पूर्ण, गुरुजनोंका भक्त, युद्ध जिसको प्यारा है ऐसा और रणधीर, शूरवीर, प्रिय वचन बोलनेवाला और शान्तचित्त होताहै ॥ २ ॥

भोगी वदान्यो बहुपुत्रमित्रः सुगूढमंत्रः सधनः सुशीलः ॥
तस्य स्थितिः स्यान्नृपसन्निधाने लग्ने भवेन्ना मिथुनाभिधाने॥३॥

भावार्थ—जो पुरुष मिथुनलग्नमें उत्पन्न भया है वह भोगी, श्रेष्ठ, बहुत पुत्र मित्रोंवाला गुप्त बात अत्यंत गुप्त रखनेवाला, धनवान् और सुशील होताहै और उसकी स्थिति राजाके समीप होतीहै ॥ ३ ॥

मिष्टान्नभुक् साधुरतो विनीतो विलोमबुद्धिर्जलकेलिशीलः ॥
प्रकृष्टसारोऽतितरामुदारो लग्ने कुलीरे हि नरो भवेत्सः ॥ ४ ॥

भावार्थ—कर्कलग्नमें उत्पन्न हुआ मनुष्य मिष्टान्न भोजन करनेवाला, साधुजनोंका भक्त, नम्र स्वभाववाला, विपरीत बुद्धिवाला, जलविहारमें प्रीति रखनेवाला, सम्पूर्ण पदार्थोंका सार ग्रहण करनेवाला, निरन्तर उदारचित्त अर्थात् दानशील होताहै ॥ ४ ॥

कृशोदरश्चारुपराक्रमश्च भोगी भवेदल्पसुतोल्पभक्षः ॥
सञ्जातबुद्धिर्मनुजोऽभिमानी पञ्चानने सञ्जनने विलग्ने ॥ ५ ॥

भावार्थ—सिंहलग्नमें जन्म पानेवाला मनुष्य दुर्बल उदर ( पेट ) वाला, महापराक्रमी, भोगी, थोडे पुत्रोंवाला, व थोडा भोजन करनेवाला, बुद्धिवान् और अभिमानी होताहै ॥ ५ ॥

कामक्रीडासद्गुणज्ञानसत्त्वकौशल्याद्यैः संयुतः सुप्रसन्नः ॥
लग्नं कन्या यस्य जन्यां स धन्यां कन्यां क्षीराब्धेरवाप्नोति नित्यम्६

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें कन्यालग्न हो, वह कामक्रीडामें बहुत चतुराई उत्तम गुण ज्ञान बल व भलाई आदिसे युक्त, निरन्तर प्रसन्नचित्त, और नित्य अत्यतही बडी लक्ष्मी प्राप्त करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

गुणाधिकत्वं द्रविणोपलब्धिर्वाणिज्यकर्मण्यतिनैपुणत्वम् ॥
पद्मालया तन्निलये न लोला लग्ने तुला चेत्स कुलावतंसः ॥७॥

भापार्थ—यदि जन्मसमयमें तुला लग्न हो तो वह पुरुष अधिकगुणी, धनलाभयुक्त और वाणिज्य (व्यापार) कर्ममें अति निपुण होताहै; उसके घरमें लक्ष्मी स्थिर निवास करती है, तथा वह अपने कुलका भूषण (श्रेष्ठ) होताहै॥७॥

शूरो नरोऽत्यन्तविचारसारोऽनवद्यविद्याधिकतासमेतः ॥
प्रसूतिकाले किल लग्नशाली भवेदलिस्तस्य कलिः सदैव ॥८॥

भापार्थ—जन्मसमयमें यदि वृश्चिकलग्न हो तो वह मनुष्य शूरवीर, अतिउत्तम विचार करनेवाला, परमोत्तम अनेक विद्याओंसे युक्त, और सदाही कलह करनेवाला होताहै ॥ ८ ॥

प्राज्ञश्च राज्ञः परिसेवनज्ञः सत्यप्रतिज्ञः सुतरां मनोज्ञः ॥
सुज्ञः कलाज्ञश्च धनुर्विधिज्ञश्चेन्नुर्धनुर्यस्य जनुस्तनुः स्यात् ॥९॥

भापार्थ—जिसका जन्म धनुधरलग्नका हो वह पुरुष बुद्धिवान्, राजसेवी, सत्यवादी वा सत्य प्रणवाला सुंदर अथवा दूसरेके मनकी बात 'जाननेवाला, ज्ञानवान्, कलाओंमें निपुण और धनुर्वेदमें कुशल होताहै ॥ ९ ॥

कठिनमूर्तिरतीव शठः पुमान् निजमनोगतवद्बहुसंततिः ॥
सुचतुरोऽपि च लुब्धतरो वरो यदि नरो मकरोदयसम्भवः ॥१०॥

भापार्थ—मकरलग्नके उदयमें यदि जन्म हो तो वह मनुष्य कठोर देहवाला अतीव शठ, अपने मनका काम करनेवाला और बहुत सन्तानयुक्त होताहै· वह अतिचतुर होनेपरभी बहुतलोभी होताहै ॥ १० ॥

लोलस्वान्तोऽत्यन्तसञ्जातकामश्चस्वदेहः स्नेहकृन्मित्रवर्गे ॥
सस्यैरम्भःसम्भवैर्युक् सदम्भश्चेत्स्यात्कुम्भे सम्भवो यस्य लग्ने ११

भापार्थ—कुम्भलग्नमें जिसका जन्म हो वह चंचल स्वभाववाला, अतिकामी, अनेक मित्र जनोंसे मित्रता रखनेवाला, जलसे पैदा होनेवाले धान्योंसे युक्त और दम्भ करनेवाला होताहै ॥ ११ ॥

दक्षोऽल्पभक्षोऽल्पमनोभवश्च सद्रत्नहेमाचपलोऽतिधूर्तः ॥
स्यान्ना च नानारचनाविधाने मीनाभिधाने जनने विलग्ने ॥१२॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय मीनलग्न हो तो वह पुरुष बहुत चतुर, थोड़ा भोजन करनेवाला, अल्पकामी, उत्तम रत्न आभूषण धारण करनेवाला, चंचल, महाधूर्त, और अनेक प्रकारकी रचना ( शिल्पशास्त्र ) में निपुण होताहै ॥१२॥

भवेद्दले लग्नबलं यथोक्तं विलग्नकाले प्रबले प्रसूतौ ॥
तस्मिन्बलोने यदि वा विलग्ने युक्तेक्षिते क्रूरखगैस्तथाऽल्पम् १३

भाषार्थ—यदि जन्मसमयमें लग्न बलवान् हो तो उसका कहाहुआ फल पूर्ण होताहै; और जो लग्न निर्बल होकर पापग्रहोंसे युक्त अथवा पापग्रहोंसे दृष्ट होवै तो उसका कहा फल थोड़ा होताहै ॥ १३ ॥

इति लग्नफलम् ।

नन्वेवमुदाहृतानां संवत्सरादिफलानां समयनियमाभावात् निराधारकत्वेन फलादेशं कथं सम्यग् घटतीति व्यर्थमुक्तमिति चेन्न समयनियमोऽप्यस्ति । इथाहि—

भाषार्थ—शंका यह है कि,इस ग्रंथमें यहाँतक कहेहुए संवत्सर आदिकोंके फलोंके समयका नियम कहींभी नहीं कहा. तो फिर यह फलादेश निराधार होनेसे कैसे भलीभाँति प्रतीत होगा ? इसलिये यह व्यर्थ कहा है. ऐसा मालूम होताहै. इसप्रकार कोई कहे तो वैसा नहीं; समाधान— संवत्सर आदिकोंके फलोंके समयका नियमभी है. वह अभी आगे कहते हैं—

## अथ उक्तफलानां कालः ।

उक्तानि संवत्सरपूर्वकाणां फलानि तत्प्राप्तिरिति प्रकल्प्या ॥
सांवत्सरं सावनवर्षपस्य पाकेऽयनर्तुप्रभवं खरांशोः ॥ १४ ॥

भाषार्थ—पूर्व जो संवत्सर अयन ऋतु आदिकोंके फल कहे गये हैं, उनमेंसे संवत्सरका फल सावनमानसे निकले हुए वर्षस्वामीकी महादशामें प्राप्त होताहै; अयन व ऋतुओंका फल सूर्यकी महादशामें होताहै ॥ १४ ॥

मासोद्भवं मासपतेस्तथेन्दोर्गणोडुपक्षप्रभवं च यत्स्यात् ॥
तिथिप्रभृतं करणोद्भवं च चन्द्रान्तरेऽर्कस्य दशाविभागे ॥ १५ ॥

भाषार्थ—मासका फल मासपतिकी दशामें और गण, नक्षत्र व पक्षका फल चन्द्रमाकी दशामें होताहै. तथा तिथि और करणका फल सूर्यकी महा दशामें जो चन्द्रमाकी अन्तर्दशा होती है उसमें होताहै ॥ १५ ॥

वारोद्भवं वारविभोर्विचिन्त्यं योगोत्थमिन्द्वर्कबलान्वितस्य ॥
लग्नोद्भवं लग्नपतेर्दशायां दृग्भावयुग्राशिजमेवमूह्यम् ॥ १६ ॥

भाषार्थ—वारका फल वारपतिकी दशामें होताहै; योगका फल चन्द्रमा और सूर्य इनमेंसे जो बली हो उसीकी महादशामें होताहै; लग्नका फल लग्नस्वामीकी महादशामें होताहै तथा ग्रहोंकी दृष्टि, तन्वादि द्वादश भाव, और जन्म राशि इनके फल उन २ के स्वामियोंकी दशामें होतेहैं ॥ १६ ॥

इति फलकालः ।

## अथ सूर्यनक्षत्रफलम् ।

डिंभाख्यचक्रे रविभाच्च भानां त्रयं न्यसेन्मूर्ध्नि मुखे त्रयं च ॥
द्वे स्कंधयोर्द्वे भुजयोर्द्वयं च पाणिद्वये वक्षसि पंच भानि ॥ १ ॥
नाभौ च लिंगे च तथैकमेकं जान्वोर्द्वयं पादयुगे भषट्कम् ॥
पुंसां सदा वै परिकल्पनीयं मुनिप्रवर्य्यैः फलमुक्तमत्र ॥ २ ॥

भाषार्थ—अब सूर्यनक्षत्रका फल कहते हैं—यह डिंभाख्यचक्र नराकार होताहै. इसमें सूर्यके नक्षत्रसे जन्मनक्षत्रपर्यन्तकी गणना है; गिननेसे जिस अंगपर जन्मनक्षत्र पड़े उसी अंगका फल कहना सो इसप्रकार कि, सूर्यनक्षत्रसे तीन नक्षत्र शिरमें स्थापन करना. तीन मुखमें, दो नक्षत्र स्कन्धोंमें, दो नक्षत्र दोनों भुजाओंमें, दो नक्षत्र दोनों हाथोंमें, पांच नक्षत्र हृदयमें ॥ १ ॥ एक नक्षत्र नाभिमें, एक नक्षत्र लिंगमें, दो नक्षत्र जानुओं ( दोनों जांघ ) में और छः नक्षत्र दोनों चरणोंमें स्थापन करना. इसप्रकार मनुष्योंके जन्मसमय नक्षत्रोंका न्यास करना. फिर श्रेष्ठमुनियोंकरके कहाहुआ फल जो आगे लिखते है उसके अनुसार कहना ॥ २ ॥

सद्रत्नचामीकरचारुवस्त्रविचित्रवालव्यजनातपत्रैः ॥
विराजमानो मनुजो नितान्तं मौलिस्थले भं नलिनीप्रभोश्चेत् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—सूर्यके नराकार चक्रमें जन्मनक्षत्र यदि शिरपर स्थित हो तो वह मनुष्य उत्तमरत्न और सुवर्णके आभूषण धारण करनेवाला, सुन्दर वस्त्र व सुंदर विचित्र व्यजन तथा छत्रसे अत्यंत शोभायमान होताहै ॥ ३ ॥

मिष्टाशनानां शयनासनानां भोक्ता च वक्ता सततं प्रसन्नः ॥
स्मिताननो ना वदनानुयातं भानोर्भवेद्भं जनने हि यस्य ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें सूर्यके नराकारचक्रमें जन्मनक्षत्र मुखपर स्थित हो वह मनुष्य मधुर भोजन करनेवाला, शय्या व आसनका भोगनेवाला, बडा वक्ता, निरन्तर प्रसन्नचित्त, और मन्द मुसक्यानयुक्त मुखवाला अर्थात् सदा प्रसन्नवदन होताहै ॥ ४ ॥

वृषांसको वंशविभूषणश्च महोत्सवार्थप्रथितः प्रतापी ॥
नरोऽतिशूरोऽतितरामुदारो दिवाकरोडुस्थितमंसके चेत् ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि सूर्यके नराकार चक्रमें जन्मनक्षत्र दोनों कन्धोंमें पड़े तो वह पुरुष बैलके समान ऊँचे स्कंधवाला, अपने वंशका आभूषण ( श्रेष्ठ ), महाउत्सवयुक्त, धन करके प्रसिद्ध कीर्तिवाला, अथवा महाउत्सवमें धन करके प्रसिद्ध, प्रतापी, अतिशूरवीर और उदार होताहै ॥ ५ ॥

त्यक्तस्वदेशः पुरुषो विशेषाद्गर्वोद्धतः शौर्ययुतो नितान्तम् ॥
विदेशवासाप्तमहत्प्रतिष्ठो मार्तण्डभं बाहुगतं प्रसूतौ ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय जन्मनक्षत्र सूर्यके नराकार चक्रमें बाहुपर स्थित हो तो पुरुष अपने देशको त्यागकर विदेश रहनेवाला, बहुत बडा अहङ्कारी, अत्यन्त शूरवीर और विदेशवाससे प्राप्त महत्प्रतिष्ठा वाला होताहै ॥६॥

वदान्यतासद्गुणवर्जितश्च पण्यादिरत्नादिपरीक्षकश्च ॥
सत्यानृताभ्यां सहितो हि मर्त्यो दिवामणेर्भं यदि पाणिसंस्थम् ७

भाषार्थ—सूर्यके चक्रमें यदि जन्मनक्षत्र हाथपर स्थित हो तो बहुत बोलनेवाला, उत्तम गुणोंसे रहित, क्रय व विक्रय (खरीदने व वेचने )में निपुण, रत्नआदिका परीक्षक, सत्य और असत्य दोनोंसे युक्त (व्यापारी ) होताहै ॥ ७ ॥

भूपालतुल्यः स्वकुले सुशीलो बालो विशालोत्तमकीर्तिशाली ॥
शास्त्रे प्रवीणः परिसूतिकाले वक्षःस्थले चेन्नलिनीशभं स्यात्॥८॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय वक्षःस्थल ( हृदय ) में जन्मनक्षत्र हो तो वह पुरुष राजाके समान अपने बालपनेमेंभी वंशमें सुशील, बहुत बडी कीर्तिवाला और शास्त्रमें प्रवीण होताहै ॥ ८ ॥

क्षमासमेतो रणकर्मभीरुः कलाकलापाकलनैकशीलः ॥
धर्मप्रवृत्तिः सुतरामुदारो नाभीसरोजेऽम्बुजबन्धुतारा ॥ ९ ॥

भाषार्थ—सूर्यके डिंभाख्यचक्रमें जन्मतारा नाभिकमलमें हो तो पुरुष

क्षमावान्, रणमें भयभीत होनेवाला, अनेक कलाओंमें प्रवीण, धार्मिक और सदा उदारचित्त होताहै ॥ ९ ॥

कन्दर्पधुर्योज्झितसाधुकर्मा सद्गीतनृत्याभिरुचिः कलाज्ञः ॥
चेज्जन्मकाले नलिनीशभं स्याद्गुह्यस्थले सोऽतुलकीर्तियुक्तः॥१०॥

भावार्थ—यदि जन्मसमय सूर्यचक्रमें जन्मनक्षत्र गुह्यस्थल ( गुदा ) में स्थित हो तो कामी, साधुकर्मसे रहित अर्थात् कुकर्मी, गीत व नाचमें प्रीतियुक्त कलाओंका जाननेवाला तथा अतुलकीर्तिसे युक्त होताहै ॥ १० ॥

नानादेशानेकधासंप्रचारः कार्योत्साहश्चंचलः क्षामगात्रः ॥
धूर्तो मर्त्यः सत्यहीनश्च नूनं जानुस्थाने भानुभं जन्मनि स्यात् ११

भावार्थ—जन्मसमय सूर्यके चक्रमें जन्मनक्षत्र जंघामें स्थित हो तो अनेक देशोंकी यात्रा करै; अनेक प्रकारके उद्योगोंका प्रचार करै; और उत्तमकार्योंमें उत्साहयुक्त रहै; तथा चंचल स्वभाववाला, कृश शरीरवाला, धूर्त और सत्यहीन अर्थात् मिथ्यावादी, ऐसा मनुष्य होताहै ॥ ११ ॥

कृषिक्रियायां निरतोऽल्पधर्मः शत्रूज्झितः सेवनकर्मकर्ता ॥
तारा यदि स्यादरविन्दबन्धोः पादारविन्दे च नरस्य सूतौ ॥१२॥

भावार्थ—जन्मसमय सूर्यचक्रमें यदि जन्मनक्षत्र चरणकमलमें स्थित हो तो मनुष्य कृषिक्रिया ( खेती करने ) में तत्पर, अल्पधर्मी, शत्रुओंसे रहित, और सेवाकर्म ( नौकरी ) करनेवाला होताहै ॥ १२ ॥ यह डिंभाख्यचक्रका जन्मनक्षत्रफल वर्णन किया.

इति सूर्यनक्षत्रफलम् ।

## अथावयवस्वरूपम् ।

ह्रस्वा मीनवृषाजघटा मिथुनधनुःकर्किमृगमुखाश्च समाः ॥
वृश्चिककन्यामृगपतिवणिजा दीर्घाः समाख्याताः ॥ १ ॥
एभिर्लग्नादिगण्यैः शीर्षप्रभृतिनृशरीराणि ॥
सदृशानि विज्ञायन्ते स्थितगगनचरैश्चैव तुल्यानि ॥ २ ॥

भावार्थ—अब अवयवस्वरूप लिखतेहैं—मीन, वृष, मेष, और कुम्भ, इन लग्नोंका शरीर ह्रस्व ( छोटासा ) है. मिथुन, धनु, कर्क और मकर इनका शरीर सम है; तथा वृश्चिक, कन्या, सिंह और तुला, इनका शरीर लम्बाचौड़ा है

॥ १ ॥ ये लग्न ( तनु ) आदि व्ययभावपर्यंत बारहों भाव पुरुषके शिरसे चरण पर्यन्त सब शरीरपर स्थापित करै. जिस अंगपर जो लग्न स्थित हो उस लग्नके तुल्य ह्रस्व, सम वा दीर्घ अंग जानना ॥ २ ॥

## अथ द्वादशभावानां फलानि ।

भिन्ने द्वादशधा विधाय विलसच्चक्रं च तत्र न्यसे-
ल्लग्नाद्द्वादशराशयोऽतिविशदा वामांगमार्गक्रमात् ॥
अंवयास्तत्र नभश्चराः स्फुटतरा राशौ च यत्र स्थिता-
स्तेभ्यः साधुफलं त्वसाधु सुधिया वाच्यं हि होरागमात् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बारहों भावोंका फल लिखतेहैं–कुण्डलीमें बारहों भाव स्थापन करनेके अर्थ बारह कोष्टक भिन्न हों ऐसा चक्र बनावै. उसमें वायें अंगसे तनु आदि व्ययतक बारहों भावोंको स्थापन करै. और जिस जिस भावमें जो जो ग्रह स्थित हों, उन २ स्पष्ट ग्रहोंको वहाँ २ स्थापित करना. तथा उन २ ग्रहोंका शुभ वा अशुभ फल होराशास्त्रसे विचारकर बुद्धिवान् पंडित वर्णन करै ॥ १ ॥

## तत्रादौ तनुभावविचारः ।

रूपं तथा वर्णविनिर्णयश्च चिह्नानि जातिर्वयसः प्रमाणम् ॥
सुखानि दुःखान्यपि साहसं च लग्ने विलोक्यं खलु सर्वमेतत् २

भावार्थ—तहां पहले तनुभावका विचार लिखतेहैं–रूप तथा वर्णका निर्णय ( शरीरका रंग जानना ), चिन्ह, जाति, अवस्थाका प्रमाण, सुख, दुःख, और साहस इन सबका निर्णय लग्नपरसे देखना अर्थात् इन सबका विचार जन्म लग्नसे करना ॥ २ ॥

विलोकिते सर्वखगैर्विलग्ने लीलाविलासैः सहितो बलीयान् ॥
कुले नृपालो विपुलायुरेव भयेन मुक्तोऽरिकुलस्य हन्ता ॥ ३ ॥

भापार्थ—जो सब ग्रह लग्नको देखते होवैं, तो मनुष्य हास्यक्रीडा आदि विलाससे युक्त, बड़ा बलवान्, कुलके मनुष्योंका पालक, दीर्घायु, निर्भय, और शत्रुकुलका नाश करनेवाला होताहै ॥ ३ ॥

सौम्यास्त्रयो लग्नगता यदि स्युः कुर्वन्ति जातं नृपतिं विनीतम् ॥
पापास्त्रयो दुःखदरिद्रशोकैर्युतं नितान्तं बहुभक्षकं च ॥ ४ ॥

भापार्थ—यदि तीनों शुभग्रह (बुध, गुरु व शुक्र,) लग्नमें स्थित हों तो वह पुरुष अपने वंशमें राजा और नीतिन्यायपयुक्त होताहै; तथा तीनों पापग्रह (सूर्य, भौम व शनि ) लग्नमें स्थित हों तो वह दुःख, दरिद्र, और शोकसे युक्त और अत्यंतही बहुभक्षक होताहै ॥ ४ ॥

लग्नात् द्यूनषडष्टकेपि च शुभा पापैर्न युक्तेक्षिता
मंत्री दण्डपतिः क्षितेरधिपतिः स्त्रीणां बहूनां पतिः ॥
दीर्घायुर्गदवर्जितो गतभयः सौन्दर्यसौख्यान्वितः ॥
सच्छीलो यवनेश्वरैर्निगदितो मर्त्यः प्रसन्नः सदा ॥ ५ ॥

भावार्थ—लग्नसे सातवें छठें और आठवें स्थानमें शुभग्रह स्थित हों और पापग्रह उनके साथमें न हों या न देखते हों,तो वह मनुष्य राजमंत्री,दण्डनायक,वा पृथिवीका स्वामी, और बहुत स्त्रियोंका पति, दीर्घायु, रोगहीन, निर्भय, सुन्दरस्वरूप, व सुखसे युक्त, उत्तम शीलवाला, और सदा प्रसन्नचित्त होता है. ऐसा यवनेश्वरोंने अपने जातकमें वर्णन किया है ॥ ५ ॥

अथार्कादिग्रहाणां हि गुणवर्णविनिर्णयः ॥
आकारोऽपि शरीरस्य प्रोच्यते मुनिसम्मतः ॥ ६ ॥

भावार्थ—अब सूर्यआदि ग्रहोंके गुण व वर्णका निर्णय और शरीरका आकार कि जो मुनियोंकोभी संमत है सो कहतेहैं ॥ ६ ॥

शूरो गभीरश्चतुरः सुरूपः श्यामारुणश्चाल्पककुन्तलश्च ॥
सुवृत्तगात्रो मधुपिङ्गनेत्रो मित्रो हि पित्तास्थ्यधिको न तुङ्गः ७

भावार्थ—शूर, गंभीर, चतुर, सुन्दर रूपवान् श्यामरक्त वर्णवाला, अल्प केशवाला, अच्छा गोल आकारवाला है शरीर जिसका ऐसा, मधु (शहत) के समान पीले नेत्रवाला, पित्तप्रकृति, अस्थि (हड्डी) जिसके बहुत है ऐसा और न उंचा न छोटा ऐसा मित्र ( सूर्य ) है; भावार्थ यह कि—जिसके लग्नमें सूर्य हो उसका ऐसा रूप और आकार होताहै-इसीप्रकार यहां आगे चन्द्रमा आदि ग्रहोंके रूप व आकार प्रसंग अनुसार जानना ॥ ७ ॥

सद्वाग्विलासोऽमलधीः सुकायो रक्ताधिकः कुंचितकृष्णकेशः ॥
कफानिलात्माऽम्बुजपत्रनेत्रो नक्षत्रनाथः सुभगोऽतिगौरः ॥८॥

भावार्थ—नक्षत्रनाथ ( चन्द्रमा ) सुन्दर, वाणी विलासयुक्त अर्थात् मधुर

भाषी, निर्मलबुद्धि, उत्तम देहवाला, रक्त ( रुधिर ) अधिक जिसके ऐसा और घुंघुरवारे और काले केशवाला, कफ और वात प्रकृतिवाला, उत्तम कमलके समान नेत्रवाला, भाग्यवान् और अति गौरवर्ण ऐसा जानना ॥ ८ ॥

मज्जासारो रक्तगौरोऽत्युदारो हिंस्रः शूरः पैत्तिकस्तामसश्च ॥
चण्डः पिंगाक्षो युवाऽखर्वगर्वः खर्वश्चोर्वीसूनुरग्निप्रभः स्यात् ९

भाषार्थ—उर्वीसुनु ( मंगल ) अधिक मज्जावाला, रक्तगौरवर्ण शरीरवाला, अति उदारचित्त, हिंसक, शूरवीर, पित्तप्रकृति, तामसी, प्रचंड क्रूर, पीले नेत्रवाला, युवाअवस्थावाला बडा अहंकारी और अग्निके समान तेजवाला होताहै ॥ ९ ॥

श्यामः शिरालश्च कलाविधिज्ञः कुतूहली कोमलवाक् त्रिदोषी ॥
रजोधिको मध्यमरूपधृक् स्यादाताम्रनेत्रो द्विजराजपुत्रः ॥१०॥

भाषार्थ—द्विजराज पुत्र ( बुध ) श्यामवर्ण, बहुत शिरावाला, अनेक कलाओंके विधि विधानका ज्ञाता, क्रीडा करनेवाला, कोमल वचन बोलनेवाला, त्रिदोषी ( वात पित्त कफसे युक्त प्रकृतिवाला ), अधिक रजोगुणी, मध्यम शरीरवाला, और थोडासा लाल नेत्रोंवाला होताहै ॥ १० ॥

ह्रस्वाकारश्चारुचामीकराभः सम्यक्सारः सुस्वरोदारबुद्धिः ॥
दक्षः पिंगाक्षः कफी चातिमांसः प्राज्ञःसुज्ञैः कीर्तितो जीवसंज्ञः ११

भाषार्थ—जीव ( बृहस्पति ) छोटा शरीरवाला, निर्मल सुवर्णके समान कान्तिवान्, दृढ शरीरवाला, सुन्दरस्वर व उदारबुद्धिवाला, सब काममें दक्ष प्रवीण, पीलेनेत्र, व कफप्रकृतिवाला और बहुत मांसयुक्त देहवाला, पण्डित और पण्डित लोग जिसके गुणगण गारहेहैं ऐसा है ॥ ११ ॥

सजलजलदनीलः श्लेष्मलश्चानिलात्मा कुवलयदलनेत्रो वक्रनीलालकश्च ॥ सुसरलभुजशाली राजसश्चातिकामी मदयुतगजगामी भार्गवः शुक्रसारः ॥ १२ ॥

भाषार्थ—भार्गव ( शुक्र ) का स्वरूप मेघके समान श्याम वर्णवाला, कफ और वात प्रकृतिवाला, कमलदलके समान नेत्रवाला, टेढे और घुंघुवारे केशवाला, सुन्दर सीधी लंबी भुजावाला, रजोगुणी, अतिकामी, मतवाले हाथीके समान गमन करनेवाला और बहुत रेतवाला है ॥ १२ ॥

श्यामलोऽतिमलिनश्च शिरालः सालसश्च जटिलः कृशदीर्घः ॥
स्थूलदन्तनखपिंगलनेत्रो युक् शनिश्च खलतानिलकोपैः ॥१३॥

भापार्थ—शनि श्यामवर्ण, अत्यन्त मलीन वेषवाला, बहुतनसोंवाला, आलसी, जटाधारी, दुर्बल और लम्बा शरीरवाला, बडे दांत और नखवाला, पीले नेत्रवाला तथा दुष्ट स्वभाव और वातप्रकृतिवाला होताहै ॥ १३ ॥

लग्नस्य नन्दांशपतेर्हि मूर्त्या मूर्तिः समाना बलशालिनो वा ॥
स्यादिन्दुनन्दांशपतेस्तु वर्णः परं विचार्याः कुलजातिदेशाः ॥ १४ ॥

भापार्थ—×जन्मलग्नका अधिपति और जन्मलग्नके नवांशका अधिपति इन दोनोंमेंसे जो बलवान् होवे उसके स्वरूपकासा स्वरूप उस पुरुपका होताहै और चन्द्रमा जिस राशिमें स्थित होवे उस जन्मराशिके प्रथम नवमांशपतिके स्वरूपके समान उसका वर्ण, कुल, जाति और देश होवेहै ऐसा जानना ॥ १४ ॥

सत्त्वं भवेयुः शशिसूर्य्यजीवास्तमो यमारौ च
रजो ज्ञशुक्रौ ॥ त्रिंशल्लवे यस्य गतो दिनेशो
वाच्यो गुणस्तस्य खगस्य नूनम् ॥ १५ ॥

भापार्थ—चन्द्रमा सूर्य और बृहस्पति ये तीनो ग्रह सतोगुणी हैं; शनि व मंगल ये दोनों तमोगुणी हैं और बुध व शुक्र ये दोनों ग्रह रजोगुणी हैं; जिसके त्रिंशांशमें सूर्य हो उस ग्रहके अनुसार गुण कहना चाहिये* ॥ १५ ॥

शिरोऽक्षिणी कर्णनसाकपोलौ हनुर्मुखं च प्रथमे दृकाणे ॥
कंठांसदोर्दण्डककुक्षिवक्षः क्रोडं च नाभिस्त्रिलवे द्वितीये ॥ १६ ॥

भापार्थ—अब लग्नके द्रेष्काणसे अंगविभाग लिखते हैं—तहां जन्मलग्नके प्रथम द्रेष्काणसे शिर, नेत्र, कान, नासिका, कपोल, हनु (ठोढ़ी) और मुख इन अंगोंका विचार करना. दूसरे द्रेष्काणपरसे कंठ, स्कन्ध, भुजा, कुख, वक्षःस्थल (छाती), पार्श्व और नाभि इन अंगोंका विचार करना ॥ १६ ॥

वस्तिस्ततो लिङ्गगुदे तथांडावूरू च जानू चरणौ तृतीये ॥
क्रमेण लग्नात्परपूर्वपद्के वामं तथा दक्षिणमंगमत्र ॥ १७ ॥

भापार्थ—लग्नके तीसरे द्रेष्काणपरसे पेडू, लिंग, गुदा, अंडकोश, ऊरू, जानु और चरण इनका विचार करना. अंगोंकी कल्पना इसप्रकार है कि,

× कितनेएक ज्योतिषियोंका मत ऐसा है कि—जन्मलग्नका प्रथम नवमांशका स्वामी बली होय तो उसकी मूर्तिके समान मूर्ति जानना. अथवा लग्नके ९ नवमांशमेंसे जिस नवमांशका स्वामी अधिक बलवान् होवे उसकी मूर्तिके समान मूर्ति जानना.

* राहु और केतु ये दोनों उपग्रह हैं इसवास्ते यहां इनके गुण नहीं कहे. अथवा कोई राहु और [illegible] के गुण शनिके समान कहते हैं.

लग्नसे पर और पूर्वराशिको वामदक्षिण अंग जानना.पहली छः राशि वामअंगकी हैं पिछली छः राशि दक्षिणअंगकी हैं. जैसे पहले द्रेष्काणमें लग्न शिर, दूसरा स्थान दहिना नेत्र, बारहवां स्थान बायां नेत्र, तीसरा स्थान दहिना कान,ग्यारहवां स्थान बायां कान इत्यादि लग्नसे सातवें स्थानतक दहिना अंग और सातवेंसे बारहवें स्थानतक बायां अंग कल्पना करना ॥ १७ ॥

मत्स्यं तिलं लक्ष्म बलानुसारं कुर्वन्ति सौम्या व्रणमत्र पापाः ॥
स्वांशस्वभागस्थिरगाश्च लक्ष्म युक्तेक्षिता सौम्यनभश्चरेन्द्रैः॥१८॥

भावार्थ—जिन अंगोंपर सौम्य ( शुभ ) ग्रह स्थित हों उन अंगोंपर शुभग्रह अपने बलके अनुसार मत्स्य या तिलका चिन्ह करते हैं अर्थात् जिस अंगमें शुभग्रह स्थित हो उसमें तिल आदि चिन्ह होताहै. और जिन २ अंगोंपर पापग्रह स्थित हों उन २ अंगोंपर व्रण ( घाव ) करते हैं. अपने नवांश वा द्रेष्काणका शुभग्रह जिस अंगपर स्थित हो और शुभग्रहोंसे दृष्ट या युक्त होवै तो उस अंगमें चिन्ह अवश्य होता है. वैसेही पापग्रहोंसे व्रण जानना ॥ १८ ॥

रवेर्व्रणः काष्ठचतुष्पदोत्थः शृंग्यंबुचारिप्रभवः शशांकात् ॥
कुजाद्विषाग्न्यस्त्रकृतश्च चांद्रेर्भौमःशनेश्चापि मरुद्द्विपद्भ्याम्॥१९॥

भावार्थ—सूर्य जिस अंगपर स्थित हो वहां काष्ठ और चौपाये जीवसे घाव होवै. चन्द्रमा जिस अंगपर स्थित होवे वहां शृंग ( सींग ) वाले जीव वा जलचर जीवके आघातसे व्रण होवै. मंगल जिस अंगपर बैठा हो वहां विष अग्नि या शस्त्रास्त्रसे व्रण पैदा होता है. बुध जिस अंगपर स्थित होवे वहां पृथ्वीसंबंधी अर्थात् चोट या पत्थर आदि लगनेसे व्रण होवै और शनि जहां स्थित हो वहां पवन अथवा द्विपाद ( मनुष्य आदि ) द्वारा व्रण होवै ॥ १९ ॥

कुर्याद्व्रणं क्रूरखगो रिपुस्थो युक्तः शुभैर्लक्ष्म तिलं च दृष्टः ॥
ग्रहत्रयं यत्र बुधान्वितं स्यात्तत्र व्रणोऽङ्गे खलु राशितुल्यः॥२०॥

भावार्थ—क्रूर ग्रह लग्नसे छठे स्थानमें हो तो व्रण करता है; वही क्रूर ग्रह जो शुभग्रहसे युक्त या दृष्ट हो तो तिलका चिन्ह करता है. तीन पापग्रह बुध सहित जहां स्थित हों वहां जो राशि स्थित हो, उस राशिके तुल्य उस अंगमें व्रण होताहै ॥ २० ॥

मेषे शशांकः कलशे शनिश्चेद्भानुर्धनुस्थश्च भृगुर्मृगस्थः ॥
तातस्य वित्तं न कदापि भुंक्ते स्वबाहुवीर्येण नरो वरेण्यः॥२१॥

भावार्थ—जो मेषमें चन्द्रमा, कुम्भमें शनि, धनुराशिमें सूर्य, और मकरमें शुक्र स्थित हो, तो वह पिताके धनका उपभोग कदापि न करे, किन्तु अपनेही बाहुबलसे धन उपार्जन करके उपभोग करनेवाला और अपनी प्रतिष्ठाको बढानेवाला मनुष्य होता है ॥ २१ ॥

चतुर्षु केन्द्रेषु भवन्ति पापा वित्तस्थिताश्चापि च पापखेटाः ॥
नरो दरिद्रोऽतितरां निरुक्तो भयंकरश्चात्मकुलोद्भवानाम् ॥२२॥

भावार्थ—जिसके चारों केन्द्रोंमें पापग्रह स्थित हों और लग्नसे दूसरे घरमेंभी पापग्रह हों तो वह मनुष्य अत्यंतही दरिद्री और अपने कुटुम्बियोंको निरन्तर भय देनेवाला होता है ॥ २२ ॥

सुतस्थितो वा यदि मूर्तिवर्ती बृहस्पती राज्यगतः शशांकः ॥
नरस्तपस्वी विजितेन्द्रियश्च स्याद्राजसी बुद्धिविराजमानः॥२३॥

भावार्थ—यदि बृहस्पति पंचम घरमें अथवा लग्नमें स्थित हो, और चन्द्रमा राज्य ( दशमस्थान ) में हो तो मनुष्य तपस्वी, जितेन्द्रिय, राजसी और बड़ा सुबुद्धिवाला होता है ॥ २३ ॥

कन्यायां च तुलाधरे सुरगुरुर्मेषे वृषे वा भृगुः
सौम्यो वृश्चिकराशिगः शुभखगैर्दृष्टः कुलश्रेष्ठताम् ॥
नूनं याति नरो विचारचतुरोऽप्यौदार्यजातादरो
नित्यानन्दभरो गुणैर्वरतरो निष्ठापरो वित्तवान् ॥ २४ ॥

भावार्थ—कन्या वा तुलामें बृहस्पति हो, मेष वा वृषमें शुक्र हो, वृश्चिक राशिका बुध हो, और शुभग्रहोंकी दृष्टि हो, तो मनुष्य अपने कुलमें श्रेष्ठ, विचारमें चतुर, उदार, आदर पानेवाला, नित्य आनन्दसे पूर्ण, अतिगुणी, धर्ममें परम श्रद्धालु और धनवान् होता है ॥ २४ ॥

षष्ठेशसौरी भवतो बुधारौ नरो भवेच्चौर्यपरो नितान्तम् ॥
कुकर्मसामर्थ्यविधौ विशेषात्परान्नभोजी कुगुणास्थितश्च ॥ २५ ॥

भाषार्थ—छठे घरका स्वामी और शनि ये दोनों एक साथ हों और बुध व मंगल एक साथ हों तो मनुष्य निरन्तर चोरी करनेवाला, व कुकर्मकी सामर्थ्यवाला, विशेष विधिज्ञाता, पराया अन्न खानेवाला और अवगुणी होता है ॥ २५ ॥

प्रसूतिकाले किल यस्य जन्तोः कर्केऽर्कजश्चेन्मकरे महीजः ॥
चौर्यप्रसङ्गोद्भवराजदण्डाच्छाखादिदण्डश्च भवन्ति नूनम् ॥ २६ ॥

भाषार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमयमें कर्कका शनि, और मकरका मंगल हो उसको चोरीके प्रसंगसे कठिन दंड और शाखादि दण्ड अवश्य होता है ॥ २६ ॥

कुम्भे च मीने मिथुनाभिधाने शरासने स्युर्यदि पापखेटाः ॥
कुचेष्टितः स्यात्पुरुषो नितान्तं वज्रेण नूनं निधनं हि तस्य ॥२७॥

भाषार्थ—कुम्भ मीन मिथुन और धन इन राशियोंमें यदि पापग्रह हों तो मनुष्य निषिद्ध चेष्टावाला होता है और उसकी मृत्यु वज्रघातसे निश्चय होती है. ऐसे जानना ॥ २७ ॥

यस्य प्रसूतौ खलु नैधनस्थः सौम्यग्रहः सौम्यनिरीक्षितश्च ॥
तीर्थान्यनेकानि भवन्ति तस्य नरस्य सम्यक् मतिसंयुतस्य ॥२८॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय अष्टमस्थानमें शुभग्रह हो और उसपर शुभ ग्रहकी दृष्टि हो तो उत्तम बुद्धिसे युक्त उस मनुष्यके अनेक तीर्थ होते हैं अर्थात् वह परम भक्तिपूर्वक अनेक तीर्थोंकी यात्रा करनेवाला और बहुत बुद्धिवान् होता है ॥ २८ ॥

बुधत्रिभागेन युते विलग्ने केन्द्रस्थचन्द्रेण निरीक्षितश्च ॥
शिष्टान्वये यद्यपि जातजन्मा स्यान्नीचकर्मा मनुजः प्रकामम् २९॥

भाषार्थ—यदि बुधका द्रेष्काण जन्मलग्नमें हो और उसे केन्द्रमें स्थित चन्द्रमा देखता हो तो उत्तम कुलमेंभी उत्पन्न हुआ मनुष्य नीच कर्म करनेवाला होजाता है ॥ २९ ॥

भानुर्द्वितीये भवने शनिश्चेन्निशीथिनीशो गगने स्थितश्च ॥
भूनन्दने वै मदने तदानीं स्यान्मानवो हीनकलेवरः सः ॥ ३० ॥

भावार्थ—दूसरे घरमें सूर्य व शनि हो और चन्द्रमा दशवें तथा मंगल सातवें घरमें हो तो वह मनुष्य दुर्बल शरीरवाला होता है ॥ ३० ॥

पापान्तराले च भवेत्कलावान् तथाऽर्कसूनुर्मदनालयस्थः ॥
कलेवरं स्याद्विकलं च तस्य श्वासक्षयप्लीहकगुल्मरोगैः ॥ ३१ ॥

भावार्थ—जो दो पापग्रहोंके बीच चन्द्रमा हो तथा शनि सातवें स्थानमें हो उस मनुष्यका शरीर श्वास ( दमा ) क्षय, खांसी, प्लीह ( तापतिल्ली ), पथरी और गुल्म इन रोगोंकरके पीडित रहताहै ॥ ३१ ॥

शशी दिनेशस्य यदा नवांशे भवेद्दिनेशः शशिनो नवांशे ॥
एकत्र संस्थौ यदि तौ भवेतां लक्ष्मीविहीनो मनुजः स नूनम् ॥ ३२ ॥

भावार्थ—जो चन्द्रमा सूर्यके नवांशमें होवे और सूर्य चन्द्रमाके नवांशमें होवे अथवा ये दोनों यदि एकही साथ स्थित हों तो वह मनुष्य निश्चय निर्धनी होताहै ॥ ३२ ॥

व्ययेऽरिभावे निधने धने च निशाकरारार्कशनैश्वराः स्युः ॥
बलान्वितास्ते त्वनिलाधिकत्वात्तेजोविहीने नयने प्रकुर्युः ॥ ३३ ॥

भावार्थ—बारहवें, छठे, आठवें, व दूसरे इन स्थानोंमें चन्द्रमा, मंगल, सूर्य, और शनैश्चर ये चार ग्रह बलवान् होकर स्थित हों तो वातके कोपसें मनुष्यके नेत्र तेजहीन करें अर्थात् ऐसे योगमें उत्पन्न हुआ मनुष्य तेजहीन नेत्रोंवाला होताहै ॥ ३३ ॥

पापास्त्रिपुत्रायगता भवन्ति विलोकिता नैव शुभैर्नभोगैः ॥
कुर्वन्ति ते कर्णविनाशनं च जामित्रयाताः खलु कर्णघातम् ॥ ३४ ॥

भावार्थ—जिसके तीसरे, पांचवें और ग्यारहवें इन स्थानोंमें पापग्रह स्थित हों तथा उनपर शुभग्रहोंकी दृष्टि न हो तो उस पुरुषके कानोंका विनाश अर्थात् बधिर करतेहैं और सातवें घरमें सब पापग्रह हों तोभी कर्णघात करतेहैं ॥ ३४ ॥

धनव्ययस्थानगतश्च शुक्रो वक्रोऽथवा कर्णरुजं करोति ॥
नक्षत्रनाथो यदि तत्र संस्थो दृग्दोषकारी कथितो मुनीन्द्रैः ॥ ३५ ॥

भावार्थ—जिसके दूसरे अथवा बारहवें घरमें वक्रीभूत शुक्र हो उसके

कानोंको रोग उत्पन्न करताहै. यदि चन्द्रमा वहां यानी दूसरे या बारहवें स्थानमें स्थित हो तो नेत्ररोगकारी जानना. ऐसा मुनिवरोंने कहाहै ॥ ३५ ॥

एते हि योगाः कथिता मुनीन्द्रैः सान्द्रं बलं यस्य नभश्चरस्य ॥
कल्प्यं फलं तस्य च पाककाले सुनिर्मला यस्य मतिस्तु तेन ३६

भाषार्थ—ये सब योग मुनीन्द्रोंने कहे हैं. परन्तु जिसकी अच्छी निर्मल बुद्धि है उस पुरुषने सुविचार करके जिस ग्रहका जैसा उत्तम मध्यम या कनिष्ठ जितना बल हो उसके अनुसार फल, उस २ ग्रहकी महादशा और अंतर्दशामें कल्पना करना चाहिये ॥ ३६ ॥ इसप्रकार जातकाभरणमें तनुभावका फल कहा.

इति जातकाभरणे तनुभावः ।

## अथ धनभावः ।

स्वर्णादिधातुक्रयविक्रयश्च रत्नादिकोशोऽपि च संग्रहश्च ॥
एतत्समस्तं परिचिन्तनीयं धनाभिधाने भवने सुधीभिः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब धनभावका फल लिखते हैं—सुवर्ण आदि धातु, क्रय ( खरीदना ), विक्रय ( बेंचना ), रत्नआदिके कोष और अन्य सब वस्तुओंका संग्रह इन सबका विचार धनभाव ( दूसरे घर ) से पण्डितोंको करना योग्य है ॥ १ ॥

भानुभूतनयभानुतनूजैश्चेद्धनस्य भवनं युतदृष्टम् ॥
जायते हि मनुजो धनहीनः किं पुनः कृशशशीक्षितयुक्तम् ॥२॥

भाषार्थ—जो सूर्य मंगल और शनि ये तीनों ग्रह दूसरे घर ( धनभाव ) में स्थित हों अथवा उसे देखते हों तो मनुष्य धनहीन होता है और क्षीण चन्द्रमा जो दूसरे घरको देखता हो वा धनभावमें चंद्रमा स्थित हो तो फिर वह धनहीन होवे इसमें संदेहही क्या है ? वह निर्धनही होवे ॥ २ ॥

धनालयस्थौ किल मङ्गलेन्दू दृग्दोषदौ मन्दविलोकनेन ॥
शनिर्धनस्थानगतः करोति धनाभिवृद्धिं च बुधेन दृष्टः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—यदि धनभावमें अर्थात् दूसरे घरमें मंगल व चन्द्रमा स्थित हों और उनपर शनिकी दृष्टि हो तो नेत्रोंमें दोष होवै और जो धनभावमें शनि स्थित होकर उसे बुध देखता हो तो धनकी वृद्धिही करै है ॥ ३ ॥

धने दिनेशोऽतिधनानि नूनं करोति मन्देन न चेक्षितश्च ॥
शुभाभिधाना धनभावसंस्था नानाधनाभ्यागमनानि कुर्युः॥४॥

भाषार्थ—धनस्थानमें सूर्य हो और उसपर शनिकी दृष्टि नहीं हो तो वह बडा धनवान् होवे. वैसेही यदि सब शुभग्रह धनभावमें स्थित हों तो मनुष्यको नानाप्रकारके धनोंसे परिपूर्ण करते हैं ॥ ४ ॥

गीर्वाणवन्द्यो द्रविणोपयातः सौम्येक्षितश्चेद्द्रविणं करोति ॥
सोमेन दृष्टो धनभावसंस्थः सोमस्य सूनुर्धनहानिदः स्यात् ॥५॥

भाषार्थ—बृहस्पति धनस्थानमें होवे और उसपर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्यको धनवान् करता है. परन्तु बुध धनभावमें स्थित होके चन्द्रमा उसे देखता हो तो धनकी हानि करता है ॥ ५ ॥

धनस्थितो ज्ञेन विलोकितश्च कृशः शशाङ्कोपि धनादिकानाम्॥
पूर्वार्जितानां कुरुते विनाशं नवीनवित्तप्रतिबन्धनं च ॥ ६ ॥

भाषार्थ—क्षीणचन्द्रमा धनभावमें स्थित होके उसपर बुधकी दृष्टि होवे तो पूर्वसंचित यानी पहला रक्खा हुआ धन विनाश करै और नवीन प्राप्त होनेवाले धनको रोक देवे ॥ ६ ॥

वित्तस्थितो दैत्यगुरुः करोति वित्तागमं सोमसुतेन दृष्टः ॥
स एव सौम्यग्रहयुक्तदृष्टः प्रकृष्टवित्ताप्तिकरो नराणाम् ॥ ७ ॥

भाषार्थ—धनस्थानमें बृहस्पति स्थित होकर उसको बुध देखता हो तो धनकी प्राप्ति होवे. वही बृहस्पति शुभग्रहसे युक्त हो अथवा उसपर शुभग्रहकी दृष्टिभी हो तो बहुत धन प्राप्त होवे ॥ ७ ॥ यह धनभावका फल लिखा.

इति धनभावः ।

## अथ सहजभावः ।

सहोदराणामथ किङ्कराणां पराक्रमाणामुपजीविनां च ॥
विचारणा जातकशास्त्रविद्भिस्तृतीयभावे नियमेन कार्या ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब सहजभाव अर्थात् तीसरे भावका फल लिखतेहैं—सहोदर

( भाई ), किंकर ( सेवक ), पराक्रम और अन्य सब आश्रयी लोग इनका विचार जातकशास्त्रके जाननेवालोंको तीसरे भावसे करना चाहिये ॥ १ ॥

**पापालयं चेत्सहजं समस्तैः पापैः समेतं प्रविलोकितं च ॥**
**भवेदभावः सहजोपलब्धेस्तद्वैपरीत्येन तदाप्तिरेव ॥ २ ॥**

भाषार्थ—सहजभाव ( तीसरा स्थान ) पापग्रहकी राशि होकर उसपर पापग्रह स्थित हों अथवा उसे देखते हों तो उस पुरुषके भाई नहीं होवैं और जो इससे विपरीत हो अर्थात् तीसरा घर शुभग्रहकी राशि हो और वह शुभग्रहोंसे युक्त हो वा शुभग्रह उसे देखते हों तो भाईका सुख प्राप्त होवे ॥ २ ॥

## क्षेपकः ।

अग्रे जातं रविर्हन्ति पृष्ठे जातं शनैश्वरः ॥
अग्रजं पृष्ठजं हन्ति सहजस्थो धरासुतः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जो सूर्य तीसरे घरमें हो तो बडे भाईको, शनैश्वर हो तो छोटे भाईको, और मंगल हो तो बडे भाई तथा छोटे भाई दोनोंको नाश करताहै॥३॥

**नवांशका ये सहजालयस्थाः कलानिधिक्षोणिसुतप्रदिष्टाः ॥**
**तावन्मिताः स्युः सहजा भगिन्यश्चान्येक्षिता वै परिकल्पनीयाः४**

भाषार्थ—जितने नवांश तीसरे स्थानमें स्थित हों और चन्द्रमा व मंगल उनको देखते हों तो उतनेही संख्याके प्रमाण भाई और बहिन उसकी होवैं. अथवा जितने दूसरे ग्रह तीसरे भावको देखते होवैं उतनेही भाई और बहिन जानना ॥ ४ ॥

**कुजेन दृष्टे रविजेऽनुजस्थे नश्यन्ति जाताः सहजास्तु तस्य ॥**
**दृष्टे च तस्मिन्गुरुभार्गवाभ्यां शश्वच्छुभं स्यादनुजेषु नूनम् ५**

भाषार्थ—मंगलकी दृष्टिसे युक्त शनैश्वर तीसरे स्थान ( सहजभाव ) में स्थित हो तो उसकी पीठपर उत्पन्न हुए भ्रातादि नाश होतेहैं; तदपि बृहस्पति व शुक्रकी उसपर दृष्टि हो तो निरन्तर भ्रातादि ( भाई व बहिन ) का सुख प्राप्त होवे है अर्थात् भाई और बहिन कुशलपूर्वक रहतेहैं ॥ ५ ॥

सौम्येन भूमीतनयेन दृष्टः करोति नाशं रविजोऽनुजानाम् ॥
शशाङ्कवर्गे सहजे कुजेन दृष्टे सरोगाः सहजा भवेयुः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—बुध और मंगलकी दृष्टिसे युक्त शनि जो तीसरे स्थानमें हो तो भाइयोंको नाश करताहै, और तीसरे स्थानमें चन्द्रमाका वर्ग हो और उसपर मंगलकी दृष्टि हो तो उसके भाई सदा रोगी बने रहैं ॥ ६ ॥

दिवामणौ पुण्यगृहे स्वगेहे सन्देह एवानुजजीवितस्य ॥
एकः कदाचिच्चिरजीवितश्च भ्राता भवेद्भूपतिना समानः ॥ ७ ॥

भाषार्थ—जो सूर्य लग्नसे नवमस्थानमें अपनी राशि ( सिंह ) का हो तो उसकी पीठपर उत्पन्नभयेहुए बालकके जीवनमें सन्देहही जानना. कदाचित् एकभाई जो जीवित रहै तो वह चिरंजीवी रहकर राजाके समान होताहै ॥ ७ ॥

चन्द्रमा यदि पापानां त्रितयेन प्रदृश्यते ॥
भ्रातृनाशो भवेत्तस्य यदि नो वीक्षितः शुभैः ॥ ८ ॥

भाषार्थ—यदि तीसरे स्थानमें स्थित चन्द्रमापर केवल तीनों पापग्रहोंकी ही दृष्टि हो और शुभग्रहोंकी जो दृष्टि न हो तो उसके भाइयोंका नाश होवै ॥८॥

इति सहजभावः ।

## अथ सुहृद्भावः ।

सुहृद्गृहग्रामचतुष्पदं वा क्षेत्रोद्यमालोकनकं चतुर्थे ॥
दृष्टे शुभानां शुभयोगतो वा भवेत्प्रवृद्धिर्नियमेन तेषाम् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब चौथे ग्रहका विचार लिखते हैं—सुहृद् ( मित्र ), गृह ( घर ), ग्राम ( गांव ), चतुष्पद (चौपाये पशु ), क्षेत्र ( खेत) और उद्यम इनका विचार चौथे घरसे करना. यह चौथा घर शुभग्रहोंसे देखा जाता हो अथवा शुभग्रहोंसे युक्त हो तो नियमपूर्वक इन सबकी वृद्धि होवै. यदि पापग्रहोंकी दृष्टि हो अथवा पापग्रहयुक्त हो तो इन पदार्थोंकी हानि होवै ॥ १ ॥

लग्ने चैव यदा जीवो धने सौरिश्च संस्थितः ॥
सप्तमे भवने पापः परिवारक्षयंकरः ॥ २ ॥

भावार्थ—जो लग्नमें बृहस्पति और धन ( दूसरे ) स्थानमें शनि स्थित हो और सातवें घरमें पापग्रह स्थित होवें तो यह योग परिवारको क्षय करनेवाला जानना ॥ २ ॥

पापैस्त्रिभिश्चन्द्रमसि प्रदृष्टे स्यान्माननाशः शुभदृष्टिहीने ॥
व्ययास्तलग्नेष्वशुभा स्थिताश्चेत्कुर्वन्ति ते वै परिवारनाशम् ॥३॥

भावार्थ—जो तीन पापग्रहोंकी दृष्टि चन्द्रमापर हो तथा कोईभी शुभ ग्रह उसे देखता न हो तो उसका मानभंग होताहै और यदि बारहवें, सातवें, व लग्नमें पापग्रह स्थित हों तो वे पापग्रह उसके परिवारको नाश करतेहैं ॥ ३ ॥

शनिर्धने संजनने यदि स्याल्लग्ने विलग्नः सुरराजमंत्री ॥
सिंहीसुतः सप्तमभावयातो जातस्य जन्तोर्जननी न जीवेत् ॥४॥

भावार्थ—जिसके जन्मकालमें शनैश्चर धनभावमें हो, लग्नमें बृहस्पति हो और सातवें भावमें राहु हो तो उस प्राणीकी जननी ( माता ) नहीं जीवै ॥ ४ ॥

चन्द्रमा यदि पापानां त्रितयेन प्रदृश्यते ॥
मातृनाशो भवेत्तस्य यदि नो वीक्षितः शुभैः ॥ ५ ॥

भावार्थ—यदि चन्द्रमाको तीन पापग्रह देखते हों और उसे शुभग्रह कोईभी न देखता हो तो उसकी माताका नाश होताहै॥५॥ यह सुहृद्भावका फल लिखा.

इति सुहृद्भावः ।

## अथ सुतभावः ।

बुद्धिप्रबंधात्मजमंत्रविद्याविनेयगर्भस्थितिनीतिसंस्थम् ॥
सुताभिधाने भवने नराणां होरागमज्ञैः परिचिन्तनीयम् ॥१॥

भावार्थ—अब सुत ( पंचम ) भावका फल लिखतेहैं—बुद्धि, प्रबन्ध,सन्तान, मंत्राराधन, विद्या, नम्रता, गर्भ स्थिति नीति (न्याय) अथवा विनय इन सबका विचार पंचमस्थानसे होराशास्त्रके जाननेवाले ज्योतिषियोंको करना योग्यहै॥१॥

लग्ने द्वितीये यदि वा तृतीये विलग्ननाथे प्रथमः सुतः स्यात् ॥
तुर्यस्थितेऽस्मिंश्च सुतो द्वितीयः पुत्री सुतो वेति पुरः प्रकल्प्यम् २

भावार्थ—यदि लग्नका स्वामी लग्नमें, दूसरेमें अथवा तीसरे स्थानमें हो तो पहले पुत्र और पीछेसे कन्या उत्पन्न होतीहै और जो लग्नस्वामी चौथे स्थानमें हो तो प्रथम कन्या और दूसरीवार पुत्र होताहै. इसप्रकार कल्पना करना॥ २॥

सुताभिधानं भवनं शुभानां योगेन दृष्ट्या सहितं विलोक्य ॥
सन्तानयोगं प्रवदेन्मनीषी विपर्ययत्वे हि विपर्ययः स्यात्॥३॥

भावार्थ—पंचमस्थानमें शुभग्रह स्थित हों अथवा उसपर शुभग्रहोंकी दृष्टि हो तो ज्योतिषी विचार करके सन्तानयोग कहै और यदि इससे विपरीत हो अर्थात् पंचमभवनमें पापग्रह स्थित हों वा पापग्रहोंकी दृष्टि हों तो सन्तान नहीं होवै ॥ ३ ॥

सन्तानभावो निजनाथदृष्टः सन्तानलब्धिं शुभदृष्टयुक्तः ॥
करोति पुंसामशुभैः प्रदृष्टः स्वस्वाम्यदृष्टो विपरीतमेव ॥ ४ ॥

भावार्थ—सन्तान ( पंचम ) भावका स्वामी सन्तानभावको देखता हो, उसे शुभग्रह भी देखता हो अथवा युक्त हो तो सन्तानकी प्राप्ति होवै; और जो पंचम भावका स्वामी पंचमभावको न देखता हो और पापग्रहोंसे दृष्ट (वा युत) हो तो विपरीत फल हो अर्थात् सन्तानप्राप्ति नहीं होवे ॥ ४ ॥

लग्ने वित्ते तृतीये वा लग्नेशोऽत्यपत्यग्रिमम् ॥
तुर्ये,जन्म द्वितीयस्य पुरः पुत्र्यादिजन्म च ॥ ५ ॥

भावार्थ—जो लग्नाधिपति लग्नमें धनमें और सहज ( तृतीय ) भावमें बैठा हुआ हो तो पहले पुत्र व पीछेसे कन्या पैदा होती है और जो चतुर्थ स्थानमें लग्नपति स्थित हो तो प्रथम कन्या और पीछेसे पुत्र पैदा होता है ॥ ५ ॥

द्विदेहसंस्था भृगुभौमचन्द्राः सन्तानमादौ जनयन्ति नूनम् ॥
एते पुनर्धन्विगता न कुर्युः पश्चात्तथाऽऽदौ गदितं महाद्भिः॥६॥

भावार्थ—शुक्र, मंगल और चन्द्रमा ये ग्रह जिसकी जन्मकुण्डलीमें द्वि- स्वभाव ( मिथुन, कन्या व मीन ) राशिमें स्थित हों तो पहले पुत्रको करतेहैं; परंतु येही तीनों ग्रह यदि धनुराशिमें हों तो यह योग नहीं जा- अर्थात् न अन्तमें तथा न आदिमें पुत्र होवे ऐसा पण्डितोंने कहाहै ॥ ६ ॥

सन्तानभावे गगनेचराणां यावन्मितानामिह दृष्टिरस्ति ॥
स्यात्सन्ततिस्तत्प्रमिता नृसंज्ञैर्नराश्च कन्याः प्रमदाभिधानैः॥७॥

भाषार्थ—सुतभावमें जितने ग्रहोंकी दृष्टि हो उतने सन्तान होतेहैं. यहां पुरुष ग्रहोंकी दृष्टिसे पुत्र, और स्त्रीसंज्ञक ग्रहोंकी दृष्टिसे कन्याओंकी उत्पत्ति जानना ॥ ७ ॥

सन्तानभावाङ्कसमानसंख्या स्यात्सन्ततिर्वेति वदन्ति केचित् ॥
नीचोच्चमित्रादिगृहस्थितानां दृष्ट्या शुभं वाऽशुभमर्भकाणाम्॥८॥

भाषार्थ—कोई आचार्य कहतेहैं कि, पंचम(सुत)भावमें राशिसंख्याके जितने अंक हों उतनेही सन्तान होवे, अर्थात् पंचमभावमें मेष हो तो एक, वृष हो तो दो, मिथुन हो तो तीन इत्यादि क्रमसे कहना और नीच, उच्च, मित्रगृही, स्वगृही आदि ग्रहोंकी स्थिति वा दृष्टिसे बालकोंका शुभ वा अशुभ फल जानना॥८॥

नवांशतुल्या प्रभवाऽत्र संख्या दृष्ट्या शुभानां द्विगुणावगम्या॥
क्लिष्टा च पापग्रहदृष्टियोगा मिश्रा च मिश्रग्रहदृष्टितोऽत्र ॥ ९॥

भाषार्थ–पंचमभावमें जितनी संख्याका नवांश हो उतनीही संख्या सन्तानकी जानना और वहां जितने शुभग्रहोंकी दृष्टि हो उनसे दूनी संख्या संतति जानना. पापग्रहोंकी दृष्टिसे व योगसे क्लेशयुत सन्तान होताहै तथा पापग्रह शुभग्रह मिश्रित हों तो मिश्रित दृष्टिसे व योगसे यहां मिश्रित फल जानना ॥ ९ ॥

सुताभिधाने भवने यदि स्यात्खलस्य राशिः खलखेटयुक्तः ॥
सौम्यग्रहालोकनवर्जितश्च सन्तानहीनो मनुजस्तदानीम् ॥१०॥

भाषार्थ—पंचमभवनमें यदि पापग्रहकी राशि होके वहां पापग्रह स्थित हों और कोईभी शुभग्रह उसे देखता न हो तो मनुष्य सन्तानहीन होताहै॥१०॥

कविः कलत्रे दशमे मृगाङ्कः पातालयाताश्च खला भवन्ति ॥
प्रसूतिकाले यदि मानवं ते सन्तानहीनं जनयन्ति नूनम्॥११॥

भाषार्थ—यदि जन्मकालमें शुक्र सातवेंमें, चन्द्रमा दशवेंमें और पापग्रह चौथे स्थानमें स्थित होवें तो ऐसे योगमें उत्पन्न भया हुआ मनुष्य सन्तानहीन होताहै ॥ ११ ॥

सुते सितांशे च सितेन दृष्टे बहून्यपत्यानि विधोरपीदम् ॥
दासीभवान्यात्मजभावनाथे यावन्मितेंशे शिशुसंमितिः स्यात् १२

भाषार्थ—पंचमस्थानमें शुक्रका नवांश हो और शुक्रकी दृष्टि होतो बहुत सन्तान होवें तथा चन्द्रमाके नवांश और दृष्टिसेभी यही फल जानना. पंचमभावस्वामी जितने संख्यावाले नवांशमें हो उतनेही सन्तान दासीसे उत्पन्न होतेहैं ॥१२॥

शुक्रेन्दुवर्गेण युते सुताख्ये युक्तेक्षिते वा भृगुचन्द्रमोभ्याम् ॥
भवन्ति कन्याः समराशिवर्गे पुत्राश्च तस्मिन्विषमाभिधाने १३

भाषार्थ—शुक्र और चन्द्रमाके वर्गसे पंचमस्थान युक्त होवे और शुक्र व चन्द्रमा इन दोनोंसे पंचमभाव युक्त हो वा ये दोनों उसे देखते हों तो समराशिके वर्गमें कन्या होती हैं और विषम राशिके वर्गमें पुत्र उत्पन्न होतेहैं ॥ १३ ॥

मन्दस्य राशिः सुतभावसंस्थो मन्देन युक्तो शशिनेक्षितश्च ॥
दत्तात्मजाप्तिः शशिवद्बुधेपि क्रीतः सुतस्तस्य नरस्य वाच्यः १४

भाषार्थ—शनिकी राशि मकर वा कुंभ पंचमभावमें होके उसमें शनि स्थित हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो दत्तक पुत्रकी प्राप्ति होवै. इसीप्रकार जो बुधदृष्ट हो तो क्रीत अर्थात् खरीदा हुआ पुत्र उस मनुष्यका कहना ॥१४॥

सन्तानाधिपतेः पञ्चषष्ठरिप्फस्थिते खले ॥
पुत्राभावो भवेत्तस्य यदि जातो न जीवति ॥ १५ ॥

भाषार्थ—संतानभावका स्वामी जिस स्थानमें हो वहांसे पांचवें छठे वा बारहवें स्थानमें पापग्रह स्थित हो तो उसके पुत्र नहीं होताहै. यदि उत्पन्नभी हो तो जीता नहीं रहता ॥ १५ ॥

मन्दस्य वर्गे सुतभावसंस्थे निशाकरस्येपि च वीक्षितेऽस्मिन् ॥
दिवाकरेणोशनसा नरस्य पुनर्भवासम्भवसूनुलब्धिः ॥ १६ ॥

भाषार्थ—शनिका षड्वर्ग पंचमभावमें हो और चंद्रमा जहां हो वहांभी (जन्म राशिमें) शनिकावर्ग हो और उसमें सूर्य व शुक्रकी दृष्टि होवै तो पुनर्भवा अर्थात् पुनर्विवाहकी स्त्रीमें उत्पन्न हुये पुत्रकी प्राप्ति होतीहै अर्थात् उस मनुष्यके पुनर्भवासे सन्तान होतीहै ॥ १६ ॥

शनेर्गणः पञ्चनि पुत्रभावे बुधेक्षिते नो रविभूमिजाभ्याम् ॥
पुत्रो भवेत्क्षेत्रभवोऽथ बौधे गणेपि गेहे रविजेन दृष्टे ॥ १७ ॥

भाषार्थ—शनिका षड्वर्ग पंचमभावमें हो, वहां बुधकी दृष्टि होवे और सूर्य व मंगलकी दृष्टि न हो तो जारज पुत्र होताहै और यदि बुधका षड्वर्ग व राशि पंचममें हो और उसपर शनिकी दृष्टि हो तोभी जारज पुत्र जानना ॥ १७ ॥

नवांशकाः पंचमभावसंस्था यावन्मितैः पापखगैः प्रदृष्टाः ॥
नश्यंति गर्भाः खलु तत्प्रमाणाश्चेद्वीक्षितं नो शुभखेचराणाम् १८

भाषार्थ—जितने नवांश पंचमभावमें स्थित हों और उन्हें जितने पापग्रह देखते हों तथा यदि शुभग्रहोंकी उसपर दृष्टि न हो तो उतनेही गर्भ नाश होजातेहैं ॥ १८ ॥

भूनन्दनो नन्दनभावयातो जातं च जातं तनयं निहन्ति ॥
दृष्टे यदा चित्रशिखण्डिजेन, भृगोः सुतेन प्रथमोपपन्नम् ॥१९॥

भाषार्थ—जो मंगल पंचमभावमें हो तो उत्पन्न हुए हुए पुत्रोंको नाश करताहै अर्थात् जिसकी कुंडलीमें मंगल पांचवें हो उसके जितने पुत्र होवें उतनेही हो होकर मरजावें. यदि सुतभावमें बृहस्पतिकी दृष्टि होवे तो यह योग जानना और जो शुक्रकी दृष्टि होवे तो पहला एकही पुत्र मरजावे ॥ १९ ॥ यह पंचमभावका फल लिखा.

इति सुतभावः ।

## अथ शत्रुभावः ।

वैरिव्रातः क्रूरकर्मामयानां चिन्ता शङ्का मातुलानां विचारः ॥
होरापारावारपारम्प्रयातैरेतत्सर्वं शत्रुभावे विचिन्त्यम् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब शत्रु ( छठे ) भावका फलकहतेहैं–शत्रुसमूह, क्रूरकर्म, रोग, चिन्ता, शंका, और मातुल ( मामा ) इन सबका विचार होराशास्त्रके पारगन्ता ( ज्योतिषी ) को छठे भावसे करना चाहिये ॥ १ ॥

दृष्टिर्युतिर्वा खलखेचराणामरातिभावेऽरिविनाशनं च ॥
शुभग्रहाणां युतिदृष्टितोत्र शत्रूद्गमोऽप्यामयसम्भवः स्यात् ॥२॥

भाषार्थ— छठे भावमें पापग्रहोंकी दृष्टि हो और पापग्रह स्थित हों तो उसके शत्रुका नाश होवै, और जो शुभग्रह स्थित हों व शुभग्रहोंकी दृष्टि हो तो शत्रु और रोगकी वृद्धि होती है ॥४॥ यह छठे भावका फल वर्णन किया.

इति शत्रुभावः ।

## अथ जायाभावः ।

रणाङ्गणं चापि वणिक्क्रियाश्च जायाविचारागमनप्रयाणम् ॥
शास्त्रप्रवीणैर्हि विचारणीयं कलत्रभावे किल सर्वमेतत् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब जाया ( सप्तम ) भावका विचार लिखतेहैं— युद्ध वाणिज्य ( व्यापार ), स्त्री, आगमन, और प्रयाण ( यात्रा ) इन सबोंका विचार ज्योतिषियोंको सातवें भावसे करना चाहिये ॥ १ ॥

मूर्ते कलत्रस्य नवांशको वा द्विषट्कभागस्त्रिलवः शुभानाम् ॥
अनेन योगेन हि मानवानां स्यादङ्गनानामचिरादवाप्तिः ॥ २ ॥

भाषार्थ—जाया ( सप्तम ) भावमें नवांश, द्वादशांशक और द्रेष्काण ये शुभग्रहके होवें तो इस योगसे मनुष्योंको बहुतही शीघ्र स्त्रीकी प्राप्ति होतीहै २

सौम्यैर्युतं सौम्यमसौम्यदृष्टं जायागेहं देहिनामङ्गनाप्तिम् ॥
कुर्यान्नूनं वैपरीत्यादभावो मिश्रत्वेन प्राप्तिकाले प्रलापः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जिनका जायास्थान शुभग्रहोंकी राशि होकर शुभग्रहोंसे युत ( वा दृष्ट ) होवे और उसे पापग्रह न देखते हों तो निश्चय करके उन पुरुषोंको स्त्रीकी प्राप्ति होतीहै. जो कदाचित् इससे विपरीत हो अर्थात् जायागृह पापग्रहोंकी राशि व पापग्रह युत ( वा दृष्ट ) हो और शुभग्रहोंसे अदृष्ट हो तो स्त्रीकी प्राप्ति नहीं होवे. और यह योग मिश्रित होवे तो स्त्रीके प्राप्तिकालमें प्रलाप यानी कलह या अनर्थ होवै ॥ ३ ॥

लग्नाद्व्यये वा रिपुमन्दिरे वा दिवाकरेन्दू भवतस्तदानीम् ॥
स्यान्मानवस्यात्मज एक एव भार्यापि चैकेति वदन्ति सन्तः॥४

भाषार्थ—जन्मलग्नसे वारहवें अथवा छठे घरमें जिसके सूर्य व चन्द्रमा

स्थित हों उस मनुष्यके एकही पुत्र और एकही स्त्री होती है. इसप्रकार पण्डितजन कहतेहैं ॥ ४ ॥

गण्डान्तकालेऽपि कलत्रभावे भृगोः सुते लग्नगतेऽर्कजाते ॥
वन्ध्यापतिः स्यान्मनुजस्तदानीं शुभेक्षितं नो भवनं, खलेन॥५॥

भावार्थ—गण्डान्तसमयमें सातवें स्थानमें शुक्र स्थित हो और लग्नमें शनि हो तो वह मनुष्य वन्ध्या स्त्रीका पति होवे अर्थात् उसकी स्त्री बाँझ होवै; परंतु उसपर यदि किसी शुभग्रहकी दृष्टि न हो, और उसे पापग्रहही देखता होवे तो यह योग जानना ॥ ५ ॥

व्ययालये वा मदनालये वा खलेषु बुद्ध्यालयगे हिमांशौ ॥
कलत्रहीनो मनुजस्तनूजैर्विवर्जितः स्यादिति वेदितव्यम् ॥ ६॥

भावार्थ—बारहवें अथवा सातवें घरमें पापग्रह स्थित हों, और पांचवें भावमें चन्द्रमा हो,तो वह मनुष्य स्त्री और पुत्रोंसे हीन होताहै ऐसा जानना ॥६॥

प्रसूतिकाले च कलत्रभावे यमस्य भूमीतनयस्य वर्गे ॥
ताभ्यां प्रदृष्टे व्यभिचारिणी स्याद्भर्ताऽपि तस्या व्यभिचारकर्ता ७

भावार्थ—जन्मसमय सप्तमभावमें शनि और मंगलका षड्वर्ग होय और उन दोनोंकी सप्तमभावपर दृष्टिभी होय तो उस मनुष्यकी स्त्री व्यभिचारिणी होतीहै तथा वह उसका पतिभी व्यभिचारी होता है ॥ ७ ॥

शुक्रेन्दुपुत्रौ च कलत्रसंस्थौ कलत्रहीनं कुरुतो नरं तौ ॥
शुभेक्षितौ तौ वयसो विरामे कामं च रामां लभते मनुष्यः॥८॥

भावार्थ—शुक्र और बुध ये दोनों सप्तमभावमें स्थित हों तो मनुष्य स्त्रीहीन होताहै. और जो शुभग्रहकी दृष्टि उन दोनोंपर हो तो अवस्थाके अंतमें उसको स्त्री प्राप्त होतीहै ॥ ८ ॥

शुक्रेन्दुजीवशशिजैः सकलैस्त्रिभिश्च द्वाभ्यां कलत्रभवने च तथैककेन ॥ एषां गृहे विषमभेऽथ विलोकिते वा सन्ति त्रयो भवनवर्गखगस्य भावाः ॥ ९ ॥

भावार्थ—शुक्र, चन्द्रमा, बृहस्पति,और बुध, ये चारों ग्रह अथवा इनमेंसे

तीनग्रह अथवा दो ग्रह वा एकभी ग्रह सप्तम स्थानमें स्थित हों और इन्हा ग्रहोंकी विषमराशि जो सप्तमभावमें हो अथवा येही ग्रह देखते हों उतनीही स्त्री उसके होतीहै ॥ ९ ॥

कलत्रभावे च नवांशतुल्या नरस्य नार्यो ग्रहवीक्षणाद्वा ॥
एकैव भौमार्कनवांशके च जामित्रभावस्थबुधार्कयोर्वा ॥ १० ॥

भावार्थ—सप्तमभावमें जितनी संख्याका नवांश हो अथवा जितने ग्रह सप्तमभावको देखते हों उतनीही स्त्री उस मनुष्यके होवें, अर्थात् उतनेही विवाह होवें; और मंगल वा सूर्यका नवांश सप्तमभावमें हो अथवा सूर्य या बुध स्थित हों तो एकही विवाह होवे ॥ १० ॥

शुक्रस्य वर्गेण युते कलत्रे बह्वङ्गनाभिर्भृगुवीक्षणेन ॥
शुक्रेक्षिते सौम्यगणेऽङ्गनानां बाहुल्यमेवाशुभवीक्षणान्न ॥ ११ ॥

भावार्थ—शुक्रके वर्गसे युक्त सप्तमस्थान हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो बहुतसी स्त्रियोंकी प्राप्ति होतीहै; अथवा सप्तमभावमें किसी शुभ ग्रहका वर्ग होके उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो बहुतसी स्त्रियोंकी प्राप्ति होवे; पर उसमें पापग्रहकी दृष्टि हो तो नहीं ॥ ११ ॥

महीसुते सप्तमभावयाते कान्तावियुक्तः पुरुषस्तदा स्यात् ॥
मन्देन दृष्टे म्रियतेऽपि लब्ध्वा शुभग्रहालोकनवर्जितेस्मिन् ॥ १२ ॥

भावार्थ—जो मंगल सप्तमभावमें स्थित हो तो वह पुरुष स्त्रीसे वियुक्त होताहै, शनिकी दृष्टि सप्तमभावपर हो तो स्त्री प्राप्त होकरभी मरजाती है; यदि शुभग्रहकी दृष्टि न हो तो इस योगका फल बराबर जानना अर्थात् शुभग्रहकी दृष्टि हो तो स्त्री [illegible] रहे [illegible] ॥

भाषार्थ—जिसके छठे घरमें मंगल, सातवें राहु, और आठवें शनि हो उसकी स्त्री नहीं जीतीहै ॥ १४ ॥ यह सप्तमभावका फल कहा.

इति सप्तमभावः ।

# अथ संक्षेपतोऽष्टमभावः ।

नद्युत्पातात्यन्तवैषम्यदुर्गं शस्त्रं चायुः संकटं चेति सर्वम् ॥
रन्ध्रस्थाने सर्वदा कल्पनीयं प्राचीनानामाज्ञया जातकज्ञैः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब संक्षेपसे आठवें भावका विचार लिखते है- नदीके पार उतर जाना, उत्पात, अतिविषमता, दुर्ग (कीला), शस्त्रप्रहार, आयु और संकट इन सबका विचार आठवें स्थानसे ज्योतिषियोंने करना चाहिये. यह प्राचीन आचार्योंकी आज्ञा है ॥ १ ॥

तुर्यस्थाने यदा भानुः शशिना च विलोकितः ॥
यदि नो वीक्षितः सौम्यैर्मरणं तत्र निर्दिशेत् ॥ २ ॥

भाषार्थ—जिसके चतुर्थस्थानमें सूर्य स्थित होकर उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो और यदि कोईभी शुभग्रह उसे न देखता हो तो उसका मरण कहना ॥ २ ॥

होराविद्भिश्चाष्टमस्थानयाते नानाभेदैर्यत्फलं तत्प्रदिष्टम् ॥
रिष्टाध्याये चापि निर्याणके वा यत्नान्नूनं प्रोच्यते तत्र सर्वम् ३

भाषार्थ—होराशास्त्रके जाननेवाले आचार्योंने अष्टम स्थानसम्बन्धी अनेक प्रकारसे जो फल वर्णन कियाहै वह सब फल अरिष्टाध्याय और निर्याणाध्यायमेंभी यत्नपूर्वक वर्णन कियाहै ॥ ३ ॥

रिष्टाऽध्याये निर्याणे वाऽग्रे सविशेषं निरूपयिष्यामः ।

इस अष्टमभावका विशेष फल अरिष्टाध्याय और निर्याणाध्यायमें आगे निरूपण करेंगे; वहां देखना. यह संक्षेपसे अष्टमभावका फल कहाहै.

इति संक्षेपतोऽष्टमभावः ।

# अथ भाग्यभावः ।

धर्मक्रियायां मनसः प्रवृत्तिर्भाग्योपपत्तिर्विमलं च शीलम् ॥
तीर्थप्रयाणं प्रणयः पुराणैः पुण्यालये सर्वमिदं प्रदिष्टम् ॥ १

तीनग्रह अथवा दो ग्रह वा एकभी ग्रह सप्तम स्थानमें स्थित हों और इन्हा ग्रहोंकी विषमराशि जो सप्तमभावमें हो अथवा येही ग्रह देखते हों उतनीही स्त्री उसके होतीहै ॥ ९ ॥

कलत्रभावे च नवांशतुल्या नरस्य नार्यो ग्रहवीक्षणाद्वा ॥
एकैव भौमार्कनवांशके च जामित्रभावस्थबुधार्कयोर्वा ॥ १० ॥

भाषार्थ—सप्तमभावमें जितनी संख्याका नवांश हो अथवा जितने ग्रह सप्तमभावको देखते हों उतनीही स्त्री उस मनुष्यके होवें, अर्थात् उतनेही विवाह होवें; और मंगल वा सूर्यका नवांश सप्तमभावमें हो अथवा सूर्य या बुध स्थित हों तो एकही विवाह होवै ॥ १० ॥

शुक्रस्य वर्गेण युते कलत्रे बह्वङ्गनाप्तिश्च गुवीक्षणेन ॥
शुक्रेक्षिते सौम्यगणेऽङ्गनानां बाहुल्यमेवाशुभवीक्षणान्न ॥ ११ ॥

भाषार्थ—शुक्रके वर्गसे युक्त सप्तमस्थान हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो बहुतसी स्त्रियोंकी प्राप्ति होतीहै; अथवा सप्तमभावमें किसी शुभ ग्रहका वर्ग होके उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो बहुतसी स्त्रियोंकी प्राप्ति होवै; पर उसमें पापग्रहकी दृष्टि हो तो नहीं ॥ ११ ॥

महीसुते सप्तमभावयाते कान्तावियुक्तः पुरुषस्तदा स्यात् ॥
मन्देन दृष्टे म्रियतेऽपि लब्ध्वा शुभग्रहालोकनवर्जितेऽस्मिन् ॥ १२ ॥

भाषार्थ—जो मंगल सप्तमभावमें स्थित हो तो वह पुरुष स्त्रीसे वियुक्त होताहै. शनिकी दृष्टि सप्तमभावपर हो तो स्त्री प्राप्त होकरभी मरजाती है; यदि शुभग्रहकी दृष्टि न हो तो इस योगका फल बराबर जानना अर्थात् शुभग्रहकी दृष्टि हो तो स्त्री जीवित रहैहै ॥ १२ ॥

पत्नीस्थाने यदा राहुः पापयुग्मेन वीक्षितः ॥
पत्नीयोगस्तदा न स्याद्भूतापि म्रियतेऽचिरात् ॥ १३ ॥

भाषार्थ—जो सप्तमस्थानमें राहु स्थित होकर उसपर दो पापग्रहोंकी दृष्टि हो, तो उसको स्त्री नहीं मिले और यदि मिले तोभी वह बहुत दिनतक नहीं जीवै अर्थात् थोडेही काल जीकर मरजावै ॥ १३ ॥

षष्ठे च भवने भौमः सप्तमे राहुसम्भवः ॥
अष्टमे च यदा सौरिस्तस्य भार्या न जीवति ॥ १४ ॥

भाषार्थ—जिसके छठे घरमें मंगल, सातवें राहु, और आठवें शनि हो उसकी स्त्री नहीं जीतीहै ॥ १४ ॥ यह सप्तमभावका फल कहा.

इति सप्तमभावः ।

## अथ संक्षेपतोऽष्टमभावः ।

नद्युत्पातात्यन्तवैषम्यदुर्गं शस्त्रं चायुः संकटं चेति सर्वम् ॥
रन्ध्रस्थाने सर्वदा कल्पनीयं प्राचीनानामाज्ञया जातकज्ञैः ॥१॥

भाषार्थ—अब संक्षेपसे आठवें भावका विचार लिखते हैं— नदीके पार उतर जाना, उत्पात, अतिविषमता, दुर्ग (कीला), शस्त्रप्रहार, आयु और संकट इन सबका विचार आठवें स्थानसे ज्योतिषियोंने करना चाहिये. यह प्राचीन आचार्योंकी आज्ञा है ॥ १ ॥

तुर्यस्थाने यदा भानुः शशिना च विलोकितः ॥
यदि नो वीक्षितः सौम्यैर्मरणं तत्र निर्दिशेत् ॥ २ ॥

भाषार्थ—जिसके चतुर्थस्थानमें सूर्य स्थित होकर उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो और यदि कोईभी शुभग्रह उसे न देखता हो तो उसका मरण कहना ॥ २ ॥

होराविद्भिश्चाष्टमस्थानयाते नानाभेदैर्यत्फलं तत्प्रदिष्टम् ॥
रिष्टाध्याये चापि निर्याणके वा यत्नान्नूनं प्रोच्यते तत्र सर्वम् ३

भाषार्थ—होराशास्त्रके जाननेवाले आचार्योंने अष्टम स्थानसम्बन्धी अनेक प्रकारसे जो फल वर्णन कियाहै वह सब फल अरिष्टाध्याय और निर्याणाध्यायमेंभी यत्नपूर्वक वर्णन कियाहै ॥ ३ ॥

रिष्टाऽध्याये निर्याणे वाऽग्रे सविशेषं निरूपयिष्यामः ।

इस अष्टमभावका विशेष फल अरिष्टाध्याय और निर्याणाध्यायमें आगे निरूपण करेंगे; वहां देखना. यह संक्षेपसे अष्टमभावका फल कहाहै.

इति संक्षेपतोऽष्टमभावः ।

## अथ भाग्यभावः ।

धर्मक्रियायां मनसः प्रवृत्तिर्भाग्योपपत्तिर्विमलं च शीलम् ॥
तीर्थप्रयाणं प्रणयः पुराणैः पुण्यालये सर्वमिदं प्रदिष्टम् ॥ १ ॥

तीनग्रह अथवा दो ग्रह वा एकभी ग्रह सप्तम स्थानमें स्थित हों और इन्हा ग्रहोंकी विषमराशि जो सप्तमभावमें हो अथवा येही ग्रह देखते हों उतनीही स्त्री उसके होतीहै ॥ ९ ॥

कलत्रभावे च नवांशतुल्या नरस्य नार्यो ग्रहवीक्षणाद्वा ॥
एकैव भौमार्कनवांशके च जामित्रभावस्थबुधार्कयोर्वा ॥ १० ॥

भाषार्थ—सप्तमभावमें जितनी संख्याका नवांश हो अथवा जितने ग्रह सप्तमभावको देखते हों उतनीही स्त्री उस मनुष्यके होवें, अर्थात् उतनेही विवाह होवें; और मंगल वा सूर्यका नवांश सप्तमभावमें हो अथवा सूर्य वा बुध स्थित हों तो एकही विवाह होवे ॥ १० ॥

शुक्रस्य वर्गेण युते कलत्रे बह्वङ्गनाभिर्भृगुवीक्षणेन ॥
शुक्रेक्षिते सौम्यगणेऽङ्गनानां बाहुल्यमेवाशुभवीक्षणान्न ॥ ११ ॥

भाषार्थ—शुक्रके वर्गसे युक्त सप्तमस्थान हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो बहुतसी स्त्रियोंकी प्राप्ति होतीहै; अथवा सप्तमभावमें किसी शुभ ग्रहका वर्ग होके उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो बहुतसी स्त्रियोंकी प्राप्ति होवे; पर उसमें पापग्रहकी दृष्टि हो तो नहीं ॥ ११ ॥

महीसुते सप्तमभावयाते कान्तावियुक्तः पुरुषस्तदा स्यात् ॥
मन्देन दृष्टे म्रियतेऽपि लब्ध्वा शुभग्रहालोकनवर्जितेस्मिन् ॥ १२ ॥

भाषार्थ—जो मंगल सप्तमभावमें स्थित हो तो वह पुरुष स्त्रीसे वियुक्त होताहै, शनिकी दृष्टि सप्तमभावपर हो तो स्त्री प्राप्त होकरभी मरजाती है; यदि शुभग्रहकी दृष्टि न हो तो इस योगका फल बराबर जानना अर्थात् शुभग्रहकी दृष्टि हो तो स्त्री जीवित रहैहै ॥ १२ ॥

पत्नीस्थाने यदा राहुः पापयुग्मेन वीक्षितः ॥
पत्नीयोगस्तदा न स्याद्भूतापि म्रियतेऽचिरात् ॥ १३ ॥

भाषार्थ—जो सप्तमस्थानमें राहु स्थित होकर उसपर दो पापग्रहोंकी दृष्टि हो, तो उसको स्त्री नहीं मिले और यदि मिले तोभी वह बहुत दिनतक नहीं जीवे अर्थात् थोडेही काल जीकर मरजावे ॥ १३ ॥

षष्ठे च भवने भौमः सप्तमे राहुसम्भवः ॥
अष्टमे च यदा सौरिस्तस्य भार्या न जीवति ॥ १४ ॥

भाषार्थ—जिसके छठे घरमें मंगल, सातवें राहु, और आठवें शनि हो उसकी स्त्री नहीं जीतीहै ॥ १४ ॥ यह सप्तमभावका फल कहा.

इति सप्तमभावः ।

# अथ संक्षेपतोऽष्टमभावः ।

नद्युत्पातात्यन्तवैषम्यदुर्गं शस्त्रं चायुः संकटं चेति सर्वम् ॥
रन्ध्रस्थाने सर्वदा कल्पनीयं प्राचीनानामाज्ञया जातकज्ञैः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब संक्षेपसे आठवें भावका विचार लिखते हैं- नदीके पार उतर जाना, उत्पात, अतिविषमता, दुर्ग (कीला), शस्त्रप्रहार, आयु और संकट इन सबका विचार आठवें स्थानसे ज्योतिषियोंने करना चाहिये. यह प्राचीन आचार्योंकी आज्ञा है ॥ १ ॥

तुर्यस्थाने यदा भानुः शशिना च विलोकितः ॥
यदि नो वीक्षितः सौम्यैर्मरणं तत्र निर्दिशेत् ॥ २ ॥

भाषार्थ—जिसके चतुर्थस्थानमें सूर्य स्थित होकर उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो और यदि कोईभी शुभग्रह उसे न देखता हो तो उसका मरण कहना ॥ २ ॥

होराविद्भिश्चाष्टमस्थानयाते नानाभेदैर्यत्फलं तत्प्रदिष्टम् ॥
रिष्टाध्याये चापि निर्याणके वा यत्नान्नूनं प्रोच्यते तत्र सर्वम् ३

भाषार्थ—होराशास्त्रके जाननेवाले आचार्योंने अष्टम स्थानसम्बन्धी अनेक प्रकारसे जो फल वर्णन कियाहै वह सब फल अरिष्टाध्याय और निर्याणाध्यायमेंभी यत्नपूर्वक वर्णन कियाहै ॥ ३ ॥

रिष्टाऽध्याये निर्याणे वाऽग्रे सविशेषं निरूपयिष्यामः ।

इस अष्टमभावका विशेष फल अरिष्टाध्याय और निर्याणाध्यायमें आगे निरूपण करेंगे; वहां देखना. यह संक्षेपसे अष्टमभावका फल कहाहै.

इति संक्षेपतोऽष्टमभावः ।

# अथ भाग्यभावः ।

धर्मक्रियायां मनसः प्रवृत्तिर्भाग्योपपत्तिर्विमलं च शीलम् ॥
तीर्थप्रयाणं प्रणयः पुराणैः पुण्यालये सर्वमिदं प्रदिष्टम् ॥ १ ॥

भापार्थ—अब भाग्य ( नवम ) भावका फल लिखते हैं–धर्मकर्ममें चित्तकी प्रवृत्ति, भाग्योदय, निर्मलशील स्वभाव, तीर्थयात्रा और नम्रता इन सबका विचार पुण्यालय ( नवम-भाग्य-घर ) से करना. ऐसा प्राचीन पण्डितोंने कहाहै ॥ १ ॥

विहाय सर्वं गणकैर्विचिन्त्यं भाग्यालयं केवलमत्र यत्नात् ॥
आयुश्च माता च पिता च वंशो भाग्यान्वितेनैव भवंति धन्याः२

भापार्थ—सब (भावोंको) छोड़कर ज्योतिर्विद् पण्डितजनोंने केवल भाग्य ( नवम ) स्थानका यत्नपूर्वक विचार करना चाहिये; क्योंकि, जो भाग्यवान् पुरुष है उसीकी आयु, व उसकी माता पिता और वंश आदि ये सब भाग्यसेही धन्य होतेहैं ॥ २ ॥

मूर्तेश्चापि निशापतेश्च नवमं भाग्यालयं कीर्तितं
तत्तत्स्वामियुतेक्षितं प्रकुरुते भाग्यं स्वदेशोद्भवम् ॥
चेदन्यैर्विपयान्तरेऽत्र शुभदाः स्वोच्चाधिपाः सर्वदा ॥
कुर्युर्भाग्यमसाधवोऽतिविबला दुःखोपलब्धिं पराम् ॥ ३ ॥

भापार्थ—जन्मलग्नसे और चन्द्रमा(जन्मराशि)से नवम स्थानको भाग्य स्थान कहाहै. उन दोनों भाग्यस्थानोंके स्वामी भाग्यस्थानमें स्थित हों या उन्हें देखते हों तो स्वदेशी अर्थात् अपने देशहीमें भाग्यका उदय होताहै. और जो भाग्यस्थानके स्वामियोंके विना अन्य शुभग्रह भाग्यस्थानमें स्थित हों या उन्हें देखते हों तो भाग्यका उदय विदेशी अर्थात् परदेशमें होवै. तथा भाग्यस्वामी शुभग्रह जो उच्च आदिराशिमें बली होकर स्थित हों वा भाग्यभावको देखते हों तो उसका भाग्योदय सर्वदा रहताहै और जो शुभग्रह बलहीन हों, या नीचराशिमें हों तो अथवा अन्य पापग्रह स्थित हों या देखते हों तो भाग्योदय कभी नहीं होता किन्तु अति दुःखही प्राप्त होवै है ॥ ३ ॥

भाग्येश्वरो भाग्यमतोऽस्ति किंवा सुस्थानगः सार-
विराजमानः ॥ भाग्याश्रितः कोऽस्ति विचार्य सर्व-
मत्यल्पमल्पं परिकल्पनीयम् ॥ ४ ॥

भापार्थ—भाग्यवान्के भाग्यभावका स्वामी शुभ या पाप ग्रह कौन है? भाग्य ... स्थित है या नहीं? बलवान् होकर स्वराशि उच्च केन्द्र १।४।७।१० त्रिकोण

९।९ आदि कौनसे उत्तम स्थानमें स्थित है? इस बातका पूर्ण विचार करके बहुत या अत्यंतही बहुत अथवा थोडा या बहुतही थोडा भाग्योदय प्राप्त होवे; ऐसी ग्रहोंके बलाबलके अनुसार कल्पना करना ॥ ४ ॥

तनुत्रिसूनूपगतो ग्रहश्चेद्यो वाऽधिवीर्यो नवमं प्रपश्येत् ॥
यस्य प्रसूतौ स तु भाग्यशाली विलासशीलो बहुलार्थयुक्तः॥५॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें कोईभी ग्रह लग्नमें तीसरे वा पांचवें स्थानमें अधिक बली होकर नवमस्थानको देखता हो तो वह पुरुष बड़ा भाग्यवान् व हास्य क्रीडा करनेवाला और बहुत अर्थसे युक्त होता है ॥ ५ ॥

चेद्भाग्यगामी खचरः स्वगेहे सौम्येक्षितो यस्य नरस्य सूतौ ॥
भाग्याधिशाली स्वकुलावतंसो हंसो यथा मानसराजमानः ॥६॥

भाषार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमय भाग्यस्थानस्थित ग्रह अपनी राशिमें होकर उसपर शुभग्रहोंकी दृष्टि हो तो वह अधिक भाग्यवाला अपने कुलमें अंलंकाररूप ( श्रेष्ठ ) होकर ऐसे रहता है कि, जैसे मानससरोवरमें हंसपक्षी विराजमान होता है ॥ ६ ॥

पूर्णेन्दुयुक्तौ रविभूमिपुत्रौ भाग्यस्थितौ सत्त्वसमन्वितौ च ॥
वंशानुमानात्सचिवं नृपं वा कुर्वन्ति ते सौम्यदृशा विशेषात्॥७॥

भाषार्थ—सूर्य व मंगल ये दोनों ग्रह बलवान् होकर पूर्ण चन्द्रसहित नवम स्थानमें स्थित हों तो मनुष्य अपने वंशके अनुसार मंत्री अथवा राजा होता है और भाग्यस्थानपर शुभग्रहोंकी दृष्टि होवे तो बहुत बडा बडभागी प्रधान या राजा करते हैं ॥ ७ ॥

स्वोच्चोपगो भाग्यगृहे नभोगो नरस्य योगं कुरुते सलक्ष्म्या ॥
सौम्येक्षितोऽसौ यदि भूमिपालाद्दन्तावलोत्कृष्टविलासशीलः ८

भाषार्थ—जो भाग्यस्थानमें कोई शुभग्रह अपने राशिका या उच्चराशिका हो तो मनुष्यको लक्ष्मीवान् करे और यदि कोई दूसरा शुभग्रह उसको देखता हो तो राजासे प्राप्त भईहुई हाथीकी उत्तम सवारीपर सवार होनेवाला तथा परम सुख भोगनेवाला होवे ॥ ८ ॥

इति भाग्यभाव ।

# अथ दशमभावः ।

व्यापारमुद्रानृपमानराज्यं प्रयोजनं चापि पितुस्तथैव ॥
महत्पदाप्तिः खलु सर्वमेतद्राज्याभिधाने भवने विचार्यम् ॥ १ ॥

भावार्थ—व्यापार, मुद्रा, राजासे मान, राज्यप्राप्ति प्रयोजन, पिता और महत्पदकी प्राप्ति इन सबको दशमभावसे विचार करना योग्य है ॥ १ ॥

समुदितमुनिवर्यैर्मानवानां प्रयत्नादिह हि दशमभावे सर्वकर्मप्रकामम् ॥ गगनगपरिदृष्ट्या राशिखेटस्वभावैः सकलमपि विचिन्त्यं सत्त्वयोगात्सुधीभिः ॥ २ ॥

भावार्थ—अब दशमभावका फल लिखते हैं—इस दशमभावमें ग्रहोंकी दृष्टिसे, राशिस्वभावसे तथा ग्रहोंके बलाबलसे यत्नपूर्वक सब कर्मोंका साधन ( उत्तम अधम कामोंका प्रकाश ) आदि संपूर्ण फलोंका विचार बुद्धिवानों द्वारा करना चाहिये. ऐसा श्रेष्ठ ऋषियोंने कहा है ॥ २ ॥

तनोः सकाशाद्दशमे शशांके वृत्तिर्भवेत्तस्य नरस्य नित्यम् ॥
नानाकलाकौशलवाग्विलासैः सर्वोद्यमैः साहसकर्मभिश्च ॥३॥

भावार्थ—जन्मलग्नसे दशमभावमें जिसके चन्द्रमा हो उस मनुष्यको नित्य नानाप्रकारके कला कौशल्यसे और वाग्विलास व अनेक प्रकारके उद्यम तथा साहस कर्मोंसे वृत्ति हो अर्थात् उक्त कर्मोंसे प्राप्ति करनेसे निर्वाह होवे ॥ ३ ॥

दिवामणिःकर्मणिचन्द्रतन्वोर्द्रव्याण्यनेकोद्यमवृत्तियोगात् ॥
सत्त्वाधिकत्वं गृहनायकत्वं पुष्टत्वमंगे मनसः प्रसादः ॥ ४ ॥

भावार्थ—चन्द्रमा [जन्मराशि] से वा लग्नसे दशमस्थानमें सूर्य हो तो अनेक प्रकारके उद्यम करनेसे वृत्तियोगके वास्ते द्रव्यलाभ हो. यद्वा सूर्य अपनी उच्चराशिमें बली होकर स्थित हो तो अपने घरमें श्रेष्ठता, शरीरको पुष्टता और मनको प्रसन्नता होवे ॥ ४ ॥

तनोः शशाङ्काद्दशमे बलीयान् स्याज्जीवनं तस्य खगस्य वृत्त्या ॥
बलान्विताद्वर्गपतेस्तु यद्वा वृत्तिर्भवेत्तस्य खगस्य पाके ॥ ५ ॥

भावार्थ—लग्नसे अथवा चन्द्रमा [जन्मराशि]से दशमस्थानमें जो बली ग्रह

स्थित हो तो उसी ग्रहकी वृत्तिसे उस मनुष्यका जीवन व्यतीत होताहै; अथवा वर्गस्वामी जो बली हो तो उस ग्रहकी दशामें वैसीही वृत्ति होतीहै ॥ ५ ॥

लग्नेन्दुतः कर्मणि चेन्महीजः स्यात्साहसः क्रौर्यनिषादवृत्तिः ॥
नूनं नराणां विषयाभिसक्तिर्दूरे निवासः सहसा कदाचित् ॥६ ॥

भावार्थ—जन्मलग्नसे अथवा चन्द्रमा( जन्मराशि )से यदि दशमस्थानमें मंगल होवै तो साहसकर्म करनेवाला, क्रूरकर्म वा निषादोंकी वृत्तिकरके जीविका करनेवाला होताहै और वह विषयोंमें अत्यन्त आसक्त तथा कदाचित् अपने घरसे दूर निवास करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

लग्नेन्दुभ्यां कर्मगो रौहिणेयः कुर्याद्द्रव्यं नायकत्वं बहूनाम् ॥
शिल्पेऽभ्यासः साहसं सर्वकार्ये विद्वद्वृत्त्या जीवितं मानवानाम्॥७॥

भावार्थ—जन्मलग्न वा चन्द्रमासे दशमस्थानमें बुध बैठा हुआ हो तो वह द्रव्यवान् और बहुत जनोंका नायक होताहै तथा शिल्पकर्म ( कारीगरी ) में अभ्यास करनेवाला, सब कार्योंमें साहसी और विद्वानोंकी वृत्तिसे जीविका करनेवाला होताहै ॥ ७ ॥

विलग्नतः शीतमयूखतो वा माने मघोनः सचिवो यथा स्यात् ॥
नानाधनाभ्यागमनानि पुंसां विचित्रवृत्त्यानृपगौरवं च ॥ ८ ॥

भावार्थ—जिनके जन्मलग्न अथवा चन्द्रमा (जन्मराशि)से दशमस्थानमें बृहस्पति स्थित हो उन मनुष्योंको अनेक प्रकारकी वृत्तिसे धन लाभ होताहै और राजसम्बन्धसे बड़ाई मिलतीहै ॥ ८ ॥

होरायाश्च निशाकराद्भृगुसुतो मेषूरणे संस्थितो
नानाशास्त्रकलाकलापविलसद्वृत्त्या दिशेज्जीवनम् ॥
दाने साधुमतिं तथा विनयतां कामं धनाभ्यागमं
मानं मानवनायकादविरलं शीलं विशालं यशः ॥ ९ ॥

भावार्थ—लग्नसे वा चन्द्रमासे यदि शुक्र दशमस्थानमें बैठा हुआ हो तो वह पुरुष अनेक शास्त्रोंके पढ़ने लिखने व अनेक प्रकारकी कारीगरी व चतुराईसे जीविका करै और श्रद्धाभक्तिसे दान करनेवाला तथा विनयवाला होवै; उसको

१ यहां ' यथा ' शब्दसे कोई ऐसाभी कहते हैं कि, वे पुण्य प्रधानके समान होते हैं.

बहुत धनका लाभ होवै; राजासे बड़ा मान मिले; वह उत्तम स्वभाववाला होवै. और सर्वत्र उसकी बड़ी कीर्त्ति होवै ॥ ९ ॥

होरायाश्च सुधाकराद्रविसुतः सूतौ खमध्यस्थितो
वृत्तिं हीनतरां नरस्य कुरुते कार्श्यं शरीरे सदा ॥
खेदं वादभयं च धान्यधनयोर्हीनत्वमुच्चैर्मन-
श्चित्तोद्वेगसमुद्भवेन चपलं शीलं च नो निर्मलम् ॥ १० ॥

भाषार्थ—जन्मसमय लग्नसे वा चन्द्रमासे दशमस्थानमें शनि स्थित हो तो उस मनुष्यकी नीच वृत्तिसे जीविका होवै; उसका शरीर सदा दुर्बल रहै; वह हमेशः खेद करता रहै; तथा सज्जनोंसे विवाद करनेवाला, धन धान्यसे हीन व मलिन दुष्टबुद्धिवाला होवै; उसके चित्तमें सदा बड़ा उद्वेग रहै और वह चपल स्वभाववाला व निर्मल शीलसे रहित होवै ॥ १० ॥

सूर्यादिभिर्व्योमचरैर्विलिग्नादिन्दोः स्वपाके क्रमशः प्रकल्प्या ॥
अर्थोपलब्धिर्जनकाज्जनन्याः शत्रोर्हिताद्भ्रातृकलत्रभृत्यात् ॥ ११ ॥

भाषार्थ—जन्मलग्नसे वा चन्द्रमासे (जन्मराशिसे) दशमस्थानमें स्थित सूर्य आदि ग्रह अपनी २ दशामें क्रमसे पिता, माता, शत्रु, मित्र, भाई, स्त्री व सेवकसे धनका लाभ कर देतेहैं अर्थात् लग्न वा चन्द्रमासे दशमभावमें सूर्य हो तो सूर्यकी दशामें पितासे धन प्राप्त होवै. तथा चन्द्रमा हो तो मातासे, मंगल हो तो शत्रुसे, बुध हो तो मित्रसे, गुरु हो तो भाईसे, शुक्र हो तो स्त्रीसे और शनि हो तो शनिकी दशामें सेवकसे अर्थकी प्राप्ति होतीहै. ऐसे कहना ॥ ११ ॥

रवीन्दुलग्नास्पदसंस्थितांशपतेस्तु वृत्त्या परिकल्पयेत्ताम् ॥
सदौषधोर्णादितृणैः सुवर्णैर्दिवामणिर्वृत्तिविधिं विदध्यात् ॥ १२ ॥

भाषार्थ—सूर्य, चन्द्र, लग्न और दशमस्थान ये जिस नवांशमें स्थित हों उस नवमांशके स्वामीकी जैसी वृत्ति होवे उसीके अनुसार जीविका कहना. यदि सूर्य नवमांशपति हो तो औषध ऊन आदि वस्त्र तृण अथवा सुवर्ण आदि धातुओंके व्यापारसे सदा जीविका कहना ॥ १२ ॥

नक्षत्रनाथोऽत्र कलत्रतश्च जलाशयोत्पन्नकृषिक्रियादेः ॥
[illegible] सोमात्मजः काव्यकलाकलापैः १३

भावार्थ—यदि पूर्वोक्त नवांशपति चन्द्रमा हो तो खीसे वा जलसे पैदा होनेवाली खेती आदि वृत्तिसे धनकी प्राप्ति करताहै. मंगल हो तो अग्निक्रिया साहस, धातु व शस्त्रसे धनलाभ कहना; बुध हो तो काव्यरचना आदि कलाओंके बुद्धिबलसे जीविका कहना ॥ १३ ॥

जीवो द्विजात्माकरदेवधर्मैः शुक्रो महिष्यादिकरौप्यरत्नैः ॥
शनैश्चरो नीचतरप्रकारैः कुर्यान्नराणां खलु कर्मवृत्तिम् ॥१४॥

भावार्थ—बृहस्पति नवमांशका स्वामी हो तो ब्राह्मणसे, आकर यानी खानसे देवाराधनसे वा धर्मसाधनसे जीविका कहना;शुक्र हो तो महिषी (भैंस) गौ आदिक पशुओंसे व चांदी तथा रत्न सम्बन्धी व्यापारसे धनका लाभ होनेसे जीवन कहना और शनैश्चर हो तो नीचकर्म करनेसे धनकी प्राप्ति होकर जीविका होवे; ऐसे जानना ॥ १४ ॥

कर्मस्वामी ग्रहो यस्य नवांशे परिवर्तते ॥
तत्तुल्यकर्मणा वृत्तिं निर्दिशन्ति मनीषिणः ॥ १५ ॥

भावार्थ—दशमस्थानका स्वामी जिस ग्रहके नवांशमें स्थित हो उसीग्रहके तुल्य कर्मोंसे पण्डितजन जीविका वर्णन करते है ॥ १५ ॥

मित्रारिगेहोपगतैर्नभोगैस्ततस्तदर्थः परिकल्पनीयः ॥
तुङ्गे पतङ्गे स्वगृहे त्रिकोणे स्यादर्थसिद्धिर्निजबाहुवीर्यात् ॥१६॥

भावार्थ—मित्र या शत्रुके घरमें स्थित ग्रहोंसे वैसेही अर्थकी कल्पना करनी अर्थात् मित्रके घरमें उक्त ग्रह स्थित हो तो मित्रसे और शत्रूके घरमें स्थित हो तो शत्रुसे धन प्राप्त होवे. यदि सूर्य अपने उच्चमें या अपने घरमें या त्रिकोण ९।५ में स्थित हो तो अपने बाहुबलसे अर्थकी सिद्धि होतीहै ॥ १६ ॥

लग्नार्थलाभोपगतैः सवीर्यैः शुभैर्भवेद्भूधनसौख्यमुच्चैः ॥
इतीरितं पूर्वमुनिप्रवर्यैर्बलानुमानात्परिचिन्तनीयम् ॥ १७ ॥

भावार्थ—लग्नमें बलवान् शुभग्रह बैठा होवे तो बहुत भूमिप्राप्ति, धनभावमें हो तो बहुत धनप्राप्ति, और लाभभावमें हो तो बहुतही बड़ा सुख प्राप्त होवे अथवा लग्नमें, दूसरे वा ग्यारहवें [लाभस्थान] में बलवान् शुभग्रह स्थित हो तो भूमि, धन, और बहुत सुखकी प्राप्ति होती है. इसप्रकार प्राचीन

मुनिवरोंने कहाहै. परन्तु यह सब फल ग्रहोंके बलके अनुसार विचारना चाहिये ॥ १७ ॥

इति दशमभावः ।

# अथ लाभभावः ।

गजाश्वहेमाम्बररत्नजातमान्दोलिकामङ्गलमण्डनानि ॥
लाभः किलास्मिन्नखिलं विचार्यमेतत्तु लाभस्य गृहे ग्रहज्ञैः १

भाषार्थ—अब लाभस्थानका फल लिखते हैं-हाथी, घोडा, सुवर्ण, वस्त्र, सब जातिके रत्न, हिंडोला [पालकी आदि सवारी], मंगल, मंडन [अलंकार-दगीना] आदि, और लाभ इन सब विषयोंका विचार पंडितोंको ग्यारहवें घरसे करना चाहिये ॥ १ ॥

सूर्येण युक्ते च विलोकिते वा लाभालये तस्य गणोऽत्र चेत्स्यात् ॥
भूपालतश्चौरकुलात्कलेर्वा चतुष्पदादेर्बहुधा धनाप्तिः ॥ २ ॥

भाषार्थ—जो लाभस्थानमें सूर्य स्थित हो अथवा लाभस्थानपर सूर्यकी दृष्टि हो वा सूर्यका षड्वर्ग लाभस्थानमें हो तो राजासे चोरोंसे वा कलहसे चौपाये जीवोंसे प्रायः धनकी प्राप्ति होवे ॥ २ ॥

चन्द्रेण युक्तं च विलोकितं वा लाभालये चन्द्रगणाश्रितं चेत् ॥
जलाशयस्त्रीगजवाजिवृद्धिः पूर्णे भवेत्क्षीणतरे विलोमम् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—लाभस्थानमें यदि पूर्ण चन्द्रमा स्थित हो वा उसे देखता हो अथवा चन्द्रमाका षड्वर्ग हो तो जलाशय, स्त्री, हाथी और घोडे इनकी पूर्ण वृद्धि होवे अथवा इनके द्वारा धनलाभ होवे और यदि चन्द्रमा क्षीण हो तो इन वस्तुओंकी हानि होवे ॥ ३ ॥

लाभे सौम्यगणाश्रिते सति युते सौम्येन संवीक्षिते
नानाकाव्यकलाकलापविधिना शिल्पेन लिप्या सुखम् ॥
युक्तिद्रव्यमयो भवेद्धनचयः सत्साहसैरुद्यमैः
सख्यं चापि वणिग्जनैर्बहुतरं क्लीबैर्नृणां कीर्तितम् ॥ ५ ॥

भाषार्थ—लाभस्थानमें बुधका पड्वर्ग हो वा बुधयुक्त हो अथवा बुधकी दृष्टि हो तो उसको अनेक काव्योंकी रचनासे व कलाचातुरी(कारीगरी) से वा लेखककी वृत्तिसे सुख होवै और साहसपूर्वक अनेक उद्यमोंसे युक्तिपूर्वक बहुत धनका लाभ होवै तथा वणिक् (बनिये) जनोंका और नपुंसकोंका मित्र होवै. ऐसे बड़े २ ज्योतिषियोंने कहा है ॥ ५ ॥

यज्ञक्रियासाधुजनानुयातो राजाश्रयोत्कृष्टकृपो नरः स्यात् ॥
द्रव्येण होमप्रचुरेण युक्तो लाभे गुरोर्वर्गयुगीक्षणं चेत् ॥ ६ ॥

भाषार्थ—जो लाभस्थानमें गुरु स्थित हो, उसे देखता हो, अथवा उसमें गुरुका पड्वर्ग हो तो वह पुरुष यज्ञकर्ममें निरत, सज्जनोंसे समागम करनेवाला, राजाका आश्रित परम कृपालु द्रव्यवान् व अधिक होम करनेवाला होता है ॥ ६ ॥

लाभालयं भार्गववर्गयातं युतेक्षितं वा यदि भार्गवेण ॥
वेश्याजनैर्वापि गमागमैर्वा सद्रौप्यमुक्ताप्रचुरा स्वलब्धिः ॥ ७ ॥

भाषार्थ—लाभस्थानमें यदि शुक्रका वर्ग हो, वा शुक्रसे युक्त हो, अथवा शुक्र लाभस्थानको देखता हो तो वेश्याजनोंसे व अन्य देशोंके गमनसे या आगमनसे उत्तम २ चांदी मोती रत्नआदिकी और बहुतही धनकी प्राप्ति होवै है ॥ ७ ॥

लाभवेश्मनि शनीक्षितयुक्ते तद्गणेन सहिते सति पुंसाम् ॥
नीललोहमहिषीगजलाभो ग्रामवृन्दपुरगौरवमिश्रः ॥ ८ ॥

भाषार्थ—लाभस्थानमें शनिकी दृष्टि हो वा शनिसे युक्त हो अथवा शनिका पड्वर्ग हो तो मनुष्यको नीलम,लोहा, महिषी और हाथी इनके द्वारा (व्यापार आदिसे) लाभ होवै और बहुतसे गांव व पुरमें रहनेवाले लोगोंसे गौरव (बड़ाई) प्राप्त होवै ॥ ८ ॥

युक्तेक्षिते लाभगृहे शुभाख्ये वर्गे शुभानां समवस्थिते च॥
लाभो नराणां बहुधाऽथवास्मिन् ...

भाषार्थ—यदि लाभस्थान शुभ ग्रहकी राशि होकर उसमें शुभग्रह स्थित वा उसे देखते हों अथवा शुभग्रहोंका वर्ग हो, तो मनुष्यको निरन्तर लाभ है अथवा लाभभाव सम्पूर्ण (शुभपाप) ग्रहोंसे युक्त या दृष्ट हो तोभी धनलाभ होवे ॥ ९ ॥

क्षेपकः—आये स्थितो राहुरथो नियुक्ते दृष्टे च सौम्यग्रहसङ्गमेन
लाभो नराणां बहुधाऽथवाऽस्मिन् सर्वग्रहैरेव निरीक्ष्यमाणे॥१

भाषार्थ—लाभस्थानमें राहु स्थित होकर शुभग्रहसे युक्त हो, या दृष्ट हो तो मनुष्यको निरन्तर धनलाभ हो अथवा इसी राहुस्थित लाभस्थानमें ग्रहोंकी दृष्टि हो तोभी लाभ होवे ॥ १० ॥ यह लाभभावका फल वर्णन.

इति लाभभावः ।

## अथ व्ययभावः ।

हानिर्दानं व्ययश्चापि दण्डो निर्बन्ध एव च ॥
सर्वमेतद्व्ययस्थाने चिन्तनीयं प्रयत्नतः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब व्यय १२ भावका विचार लिखते हैं—हानि, दान, व्यय (खर्च), दण्ड और बन्धन, ये सब बारहवें स्थानसे यत्नपूर्वक विचारना चाहिये ॥ १ ॥

व्ययालये क्षीणकरः कलावान् सूर्योऽथवा द्वावपि तत्रसंस्थौ
द्रव्यं हरेद्भूमिपतिस्तु तस्य व्ययालये वा कुजदृष्टियुक्ते ॥ २ ॥

भाषार्थ—जिसके बारहवें घरमें क्षीणचन्द्रमा अथवा सूर्य इन दोनोंमेंसे एक वा दोनों स्थित हों तो उसका धन राजा हरे. यद्वा बारहवें घरमें मंगल स्थित हो वा उसे देखता हो तोभी उसका धन राजा हर लेवे ॥ २ ॥

पूर्णेन्दुसौम्येज्यसिता व्ययस्थाः कुर्वन्ति संस्था धनसंचयस्य ॥
मान्दयस्थिते सूर्यसुते कुजेन युक्तेक्षिते वित्तविनाशनं स्यात् ३

भापार्थ—सूर्य बाहरवें व चन्द्रमा छठे हो तो, स्त्री व पुरुप दोनों एक नेत्रके अर्थात् काणे होते हैं. और शुक्र और सूर्य ये दोनों सातवें नवें वा पाँचवेंमें बैठे होवें तो वह पुरुप स्त्रीहीन होवे अर्थात् उसको स्त्रीसुख नहीं होवे ॥३॥

भसन्धियाते च सिते स्मरस्थे तनौ प्रपन्नेन तु भानुसूनौ ॥
वन्ध्यापतिः स्यान्मनुजस्तदानीं सुतालयं नो शुभदृष्टयुक्तम् ॥४॥

भापार्थ—जो सप्तम भावमें राशिकी सन्धिमें शुक्र स्थित हो और लग्नमें शनि हो तथा पंचमभावमें कोईभी शुभग्रह न स्थित हो या उसे न देखता हो, तो वह पुरुप वन्ध्याका पति होता है अर्थात् उसकी स्त्री वन्ध्या होती है ॥ ४ ॥

क्रूराश्च होरास्मररिष्फयाताः सुतालये हीनवलः कलावान् ॥
एवं प्रसूतौ किल यस्य योगो भवेत्स भार्यातनयैर्विहीनः ॥५॥

भापार्थ—क्रूरग्रह लग्नमें, सातवें और बारहवें स्थानमें स्थित हो और पंचमस्थानमें क्षीण या वलहीन चन्द्रमा हो ऐसा योग जिसके जन्मसमय पड़े वह पुरुप, स्त्री व पुत्रोंसे विहीन होता है ॥ ५ ॥

सितेऽस्तयाते शनिभौमवर्गे भौमार्कदृष्टे परदारगामी ॥
मन्दारचन्द्रा यदि संयुताः स्युः पौंश्चल्यसक्तौ रमणीनरौ स्तः ॥६॥

भापार्थ—जो शनि व मंगलके वर्गमें स्थित हुआ शुक्र सप्तमस्थानमें हो और उसपर मंगल व सूर्यकी दृष्टि हो तो पुरुप पराई स्त्रीसे रमण करनेवाला होवे और जो शनि मंगल और चन्द्रमा ये शुक्रके साथमें हों तो स्त्री और पुरुप दोनों व्यभिचारयुक्त अर्थात् स्त्री परपुरुपरत और पुरुप परस्त्रीरत होवे ॥६॥

द्यूनेऽर्कजारौ सभृगौ शशांकादपुत्रभार्यं कुरुतो नरं तौ ॥
स्यातां नृनारी खचरौ स्मरस्थौ सौम्येक्षितौ तौ शुभदौ नृनार्योः ७

भापार्थ—चन्द्रमा ( जन्मराशि ) से सप्तमस्थानमें शनि, मंगल, और शुक्र स्थित हों तो पुत्र व स्त्रीका सुख न होवे और जो सप्तमस्थानमें पुरुपग्रह स्थित होवे और शुभग्रहकी दृष्टि हो तो पुरुपको सुख हो और स्त्रीग्रह स्थित हो व शुभग्रह देखता हो तो स्त्रीको सुख होवे ॥ ७ ॥

१ सूर्य और चंद्रमा व्ययभावमें वा त्रिकोणमें एकही जगह या अलग २ स्थित होवें तो स्त्री और पुरुष काणे होते हैं ऐसा कितनेक ज्योतिषी कहते हैं.

परस्परांशोपगतौ रवीन्दू रोषामयं तौ कुरुतो नराणाम् ॥
एकैकगेहोपगतौ तु तौ वा तमेव रोगं कुरुतो नराणाम् ॥८॥

भाषार्थ–जिन्होंके जन्मकालमें सूर्य चन्द्रमाके नवांशमें और चन्द्रमा सूर्यके नवांशमें हों तो वो [1]स्त्री व पुरुष दोनों क्रोधी तथा रोगी या क्रोधरूप रोगी होवैं और जो सूर्य चंद्रमाके राशिमें हो तो पुरुष रोगी होवै और जो चन्द्रमा सूर्यके राशिमें हो तो उसकी स्त्री रोगिणी रहै ॥ ८ ॥

मन्दावनीसूनुरवीन्दवश्चेद्रन्ध्रारिवित्तव्ययभावसंस्थाः ॥
आन्ध्यं भवेत्सारसमन्वितस्य खेटस्य दोषात्पुरुषस्य नूनम् ॥९॥

भाषार्थ—शनि, मंगल, सूर्य और चन्द्रमा ये ग्रह यदि आठवें, छठे, दूसरे और बारहवें भावमें स्थित हों तो उनमेंसे एकही बलयुक्त ग्रहके दोषसे पुरुषके अन्धयोग होता है ॥ ९ ॥

मृगालिगोकर्कटकास्त्रिकोणे प्रसूतिकाले खलखेटयुक्ताः ॥
निरीक्षिता वा जनयन्ति जातं कुष्ठेन युक्तं प्रवदन्ति सन्तः१०

भाषार्थ—मकर, वृश्चिक, वृष और कर्क ये राशि जन्मसमय त्रिकोण (पंचम नवम) स्थानमें होकर पापग्रह युक्त हों अथवा पापग्रह उन्हें देखते हों तो ऐसे योगमें उत्पन्न हुआ पुरुष कुष्ठरोगसे युक्त होता है. ऐसा पंडितजन कहते है ॥ १० ॥

मन्दार्कचन्द्रास्त्रिसुतायधर्मे सौम्यैर्न युक्ता न च वीक्षिताश्चेत् ॥
कर्णप्रणाशं जनयन्ति नूनं स्मरस्थितास्ते दशनाभिघातम् ११

भाषार्थ—यदि शनि, सूर्य व चन्द्रमा ये तीनों ग्रह तीसरे, पांचवें, ग्यारहवें, वा नवें स्थानमें स्थित हों और शुभग्रह उनके साथ न हों या न देखते हों तो ऐसे योगमें उत्पन्न भया हुआ बालक कानोंसे बधिर (बहिरा) जन्मता है और वेही तीनों ग्रह जो सातवें स्थानमें स्थित हों तो दांतोंका विनाश करते है ॥ ११ ॥

ग्रस्ते विधौ लग्नगताश्च पापास्त्रिकोणगा जन्म पिशाचकस्य ॥
ग्रस्ते विधौ लग्नगते तथैव नेत्रोपघातः खलु कल्पनीयः ॥१२॥

[1] मूलमें तो यह योग एक पुरुषोंहीके वास्ते कहा है ऐसा मालूम होता है (शोधक)

भावार्थ—यदि सूर्य धनभावमें ( दूसरे स्थानमें ) हो तो मनुष्य धन, पुत्र, और उत्तम वाहनसे रहित, बुद्धिहीन, सुजनोंसे मित्रता त्यागनेवाला ( मित्रविरोधी ) और पराये घर रहनेवाला होताहै ॥ २ ॥

प्रियंवदः स्याद्धनवाहनाढ्यः सुकर्मयुक्तो ऽनुचरान्वितश्च ॥
मितानुजः स्यान्मनुजो बलीयान्दिनाधिराजे सहजे ऽधिसंस्थे ३

भावार्थ—जो सूर्य सहज ( तीसरे ) स्थानमें स्थित हो तो मनुष्य प्रिय वचन बोलनेवाला, धन व वाहनसहित, सुकर्मी, अनुचरों ( सेवकों ) से युक्त, थोडे भाइयोंवाला, और बलवान् होता है ॥ ३ ॥

सौख्येन यानेन धनेन हीनं तातस्य वित्तोपहतिप्रवृत्तम् ॥
चलन्निवासं कुरुते मनुष्यं पातालशाली नलिनीविलासी ॥ ४ ॥

भावार्थ—चतुर्थ स्थानमें सूर्य स्थित हो तो मनुष्य सुख यान ( सवारी ) व धन इनसे हीन, पिताके धनको अपहरण ( खर्च ) करनेमें प्रवृत्त, और चलायमान निवास करनेवाला अर्थात् एक स्थानमें निवास न हो ऐसा होताहै ॥ ४ ॥

स्वल्पापत्यं शैलदुर्गेशभक्तं सौख्यायुक्तं सत्क्रियार्थैर्विमुक्तम् ॥
भ्रान्तस्वान्तं मानवं हि प्रकुर्यात्सूनुस्थाने भानुमान् वर्तमानः ॥५॥

भावार्थ—जो सूर्य सुतभाव (पंचमस्थान)में वर्तमान हो तो मनुष्य थोडी सन्तानवाला, शैलदुर्गेश (सदाशिव अथवा परमेश्वर) का भक्त, सुखहीन, सत्कर्म यानी श्रेष्ठ कर्मसे व धनसे रहित और भ्रान्तचित्त अर्थात् मनको विश्राम न हो ऐसा होताहै ॥ ५ ॥

शश्वत्सौख्येनान्वितः शत्रुहंता सत्त्वोपेतश्चारुयानो महौजाः ॥
पृथ्वीभर्ता स्यादमात्यो हि मर्त्यः शत्रुक्षेत्रे मित्रसंस्थो यदि स्यात् ६

भावार्थ—यदि छठे घरमें सूर्य हो तो मनुष्य सदा सुखी, शत्रुओंको जीतनेवाला, बडा पराक्रमी, उत्तम वाहनसहित, बुद्धिवान् और राजाका मंत्री होताहै ॥ ६ ॥

श्रिया विमुक्तो हतकायकान्तिर्भयामयाभ्यां सहितः कुशीलः ॥
नृपप्रकोपातिकृशो मनुष्यः सीमन्तिनीसद्मनि पद्मिनीशे ॥७॥

भाषार्थ—यदि जायाभाव ( सातवें स्थान ) में सूर्य हो तो मनुष्य धनहीन, शरीरमें ( कांति ) शोभारहित, भय और रोगसे युक्त, दुष्टशीलवाला, राजकोपसे पीडित, अथवा दुर्बल शरीरवाला होताहै ॥ ७ ॥

नेत्राल्पत्वं शत्रुवर्गाभिवृद्धिं बुद्धिभ्रंशः पूरुषस्यातिरोषः ॥
अर्थाल्पत्वं कार्श्यमंगे विशेषादायुःस्थाने पद्मिनीप्राणनाथे ॥ ८ ॥

भाषार्थ—जो सूर्य अष्टमस्थानमें स्थित होतो मनुष्य छोटे नेत्रोंवाला, शत्रुवर्गकी वृद्धिसे युक्त, भ्रष्टबुद्धि, महाक्रोधी, धनहीन, और दुर्बलशरीरवाला होताहै ॥८॥

धर्मकर्मनिरतश्च सन्मतिः पुत्रमित्रजसुखान्वितः सदा ॥
मातृवर्गविषमो भवेन्नरस्त्रित्रिकोणभवने दिवामणौ ॥ ९ ॥

भाषार्थ—यदि सूर्य नवमस्थानमें बैठा हो तो मनुष्य धर्म-कर्ममें प्रीति करनेवाला, श्रेष्ठ मतिवाला, सदा पुत्र व मित्रोंके सुखसे युक्त, और माताके कुलका विरोधी होताहै ॥ ९ ॥

सद्बुद्धिवाहनधनागमनानि नूनं भूपप्रसादसुतसौख्यसमन्वितानि ॥
साधूपकारकरणं मणिभूषणानि मेषूरणे दिनपतिः कुरुते नराणाम् ॥

भाषार्थ—जो सूर्य दशमस्थानमें स्थित हो तो उस पुरुषको श्रेष्ठबुद्धि, उत्तमवाहन, और बहुतही धनकी प्राप्ति होतीहै; राजाकी प्रसन्नता व पुत्रसुख प्राप्त होता है; तथा वह साधुजनोंका उपकारी, और मणिआभूषणोंकी प्राप्तिवाला होताहै १०

गीतप्रीतिं चारुकर्मप्रवृत्तिं चंचत्कीर्तिं वित्तपूर्तिं नितान्तम् ॥
भूपात्प्राप्तिं नित्यमेव प्रकुर्यात्प्राप्तिस्थाने भानुमान्मानवानाम् ११

भाषार्थ—जो सूर्य ग्यारहवें स्थान (लाभभाव) में हो तो उस मनुष्यकी गानविद्यामें प्रीति, अच्छे कर्ममें प्रवृत्ति और उत्तम कीर्ति होतीहै; वह धनसे निरन्तर परिपूर्ण होताहै और उसको राजद्वारसे नित्य धनआदिकी प्राप्ति होतीहै ॥११॥

तेजोविहीने नयने भवेतां तातेन साकं गतचित्तवृत्तिः ॥
विरुद्धबुद्धिर्व्ययभावयाते कान्ते नलिन्याः फलमुक्तमार्यैः ॥१२॥

भाषार्थ—जिसके व्ययभाव (बारहवें घर) में सूर्य स्थित होवे उसके नेत्रोंमें तेज न्यून हो; पिताके साथ विरोध होवै; और बुद्धि विरुद्ध हो; ऐसा फल श्रेष्ठ पण्डितोंने वर्णन किया है ॥ १२ ॥ यह सूर्यका भावफल कहा.

इति सूर्यभावः ।

# अथ चन्द्रभावः ।

दाक्षिण्यरूपधनभोगगुणैर्वरेण्य
श्चन्द्रे कुलीरवृषभाजगते विलग्ने ॥
उन्मत्तनीचबधिरो विकलोऽथ मूकः
शेषेषु ना भवति हीनतनौ विशेषात् ॥ १ ॥

**भावार्थ**—अब चन्द्रमाका भावफल लिखते हैं–जो चन्द्रमा कर्क, वृषभ, वा मेष इनमेंसे किसीएक राशिका होकर लग्नमें स्थित हो तो वह मनुष्य चतुरता उत्तम रूप, धनभोग, और गुणोंकरके श्रेष्ठ होताहै और शेष राशियोंमें स्थित चन्द्रमा लग्नमें हो तो वह उन्मत्त, नीचकर्मी, बधिर, विकल, और मूक ( गूंगा ) होताहै वह नीच राशि हो तो अवश्यहीं वैसा होताहै ॥ १ ॥

सुखात्मजद्रव्ययुतो विनीतो भवेन्नरः पूर्णविधौ द्वितीये ॥
क्षीणे स्खलद्वाग् विधनोऽल्पबुद्धिर्न्यूनाधिकत्वे फलतारतम्यम्॥२॥

**भावार्थ**—जो पूर्णचंद्रमा दूसरे घर ( धनभाव ) में स्थित हो तो वह मनुष्य सुखी धन व पुत्रसे युक्त और नम्र स्वभाववाला होताहै और क्षीणचन्द्रमा दूसरे हो तो हकला यानी देरमें बोलनेवाला, धनहीन और मन्दबुद्धि होताहै. चंद्रमा न्यूनाधिक हो अर्थात् न क्षीण हो न पूर्ण तो उसके अनुसार वैसाही फल न्यून या अधिक जानना ॥ २ ॥

हिंस्रः सगर्वः कृपणोऽल्पबुद्धिर्भवेन्नरो बन्धुजनाश्रयश्च ॥
दयामयाभ्यां परिवर्जितश्च द्विजाधिराजे सहजे प्रसूतौ ॥ ३ ॥

**भावार्थ**—जिसके जन्मसमयमें चन्द्रमा तीसरे भावमें स्थित हो वह पुरुष हिंसक, बड़ा अहंकारी, कृपण ( कंजूस ), मन्दमति, अपने बंधुजनोंका आश्रित अर्थात् पराधीन तथा दया और रोगसे रहित अर्थात् निर्दयी व नीरोगी होता है ३

जलाश्रयोत्पन्नधनोपलब्धिं कृष्यंगनावाहनसूनुसौख्यम् ॥
प्रसूतिकाले कुरुते कलावान् पातालसंस्थो द्विजदेवभक्तिम् ॥४॥

**भावार्थ**—चौथे घरमें चन्द्रमा स्थित हो तो उसको जलके आश्रयसे उत्पन्न धनका लाभ होता है; खेती, स्त्री, वाहन व पुत्र इनसे सुख सदा बनारहै; तथा उसकी द्विज देवताओंकी भक्तिमें प्रीति रहै ॥ ४ ॥

जितेन्द्रियः सत्यवचाः प्रसन्नो धनात्मजावाप्तसमस्तसौख्यः ॥
सुसंग्रही स्यान्मनुजः सुशीलः प्रसूतिकाले तनयालयेऽब्जे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय लग्नसे पंचमस्थानमें चन्द्रमा हो तो वह मनुष्य जितेन्द्रिय, सत्यवादी, प्रसन्नचित्त, धन और पुत्रोंसे प्राप्त हुए संपूर्ण सुखभोगोंकरके युक्त, सम्पूर्ण वस्तुओंको संग्रह करनेवाला, और सुशील होताहै ॥ ५ ॥

मन्दाग्निः स्यान्निर्दयः क्रौर्ययुक्तो नाल्पालस्यो निष्ठुरो दुष्टचित्तः ॥
रोषावेशात्यन्तसंजातशत्रुः शत्रुक्षेत्रे रात्रिनाथे नरः स्यात् ॥ ६ ॥

भाषार्थ—जो चन्द्रमा छठे घरमें बैठा हुआ हो तो उस पुरुषके मन्दाग्नि होती है; तथा वह निर्दयी, क्रूर स्वभाववाला, बड़ा आलसी, निष्ठुर, दुष्टचित्त और अत्यन्त कोपके आवेशसे शत्रुओंकी उत्पत्ति करनेवाला होता है ॥ ६ ॥

महाभिमानी मदनातुरश्च नरो भवेत्क्षीणकलेवरश्च ॥
धनेन हीनो विनयेन चन्द्रे चन्द्राननास्थानविराजमाने ॥ ७ ॥

भाषार्थ—जो चन्द्रमा सप्तम स्थानमें विराजमान हो तो वह मनुष्य महा अभिमानी, बड़ा कामी, क्षीणशरीर और धन व विनयसे हीन होता है ॥ ७ ॥

नानारोगक्षीणदेहोऽतिनिःस्वश्चौराराातिक्षोणिपालाभितप्तः ॥
चित्तोद्वेगैर्व्याकुलो मानवः स्यादायुःस्थाने वर्तमाने हिमांशौ ॥८॥

भाषार्थ—जो चन्द्रमा मृत्युभाव ( आठवें घर ) में स्थित हो तो वह नानाप्रकारके रोगोंसे क्षीणशरीरवाला, दरिद्री, चोर व शत्रुओंसे पीड़ित और राजपक्षसे भयभीत होता है तथा चिंतासे उस मनुष्यका चित्त व्याकुल रहता है ॥८॥

कलत्रपुत्रद्रविणोपपन्नः पुराणवार्ताश्रवणाऽनुरक्तः ॥
सुकर्मसत्तीर्थपरो नरः स्याद्यदा कलावान्नवमालयस्थः ॥९॥

भाषार्थ—जो चन्द्रमा नवमस्थानमें स्थित होवै तो मनुष्य स्त्री, पुत्र, व धनोंसे युक्त, पुराणवार्ता सुननेमें अनुराग ( प्रीति ) करनेवाला, सुकर्मी और श्रेष्ठ तीर्थोंकी यात्रा करनेवाला होता है ॥ ९ ॥

क्षोणीपालादर्थलब्धिर्विशाला कीर्तिर्मूर्तिः सत्त्वसन्तोषयुक्तः ॥
चञ्चल्लक्ष्मीः शीलसंशालिनी स्यान्मानस्थाने यामिनीनायकश्चेत् १०

भाषार्थ—यदि दशमस्थानमें चन्द्रमा हो तो मनुष्यको राजासे बहुतही धनकी प्राप्ति होती है. उसकी बहुत उत्तम कीर्ति होतीहै; वह बल व सन्तोषसे युक्त चंचल लक्ष्मीवान् और सुशीलतायुक्त होता है ॥ १० ॥

सन्माननानाविधवाहनाप्तिः कीर्तिश्च सद्भोगगुणोपलब्धिः ॥
प्रसन्नता लाभविराजमाने ताराधिराजे मनुजस्य नूनम् ॥ ११ ॥

भापार्थ—जो चंद्रमा लाभस्थानमें विराजमान हो तो मनुष्यको आदर सत्कार व नानाप्रकारके वाहनकी प्राप्ति, कीर्ति, उत्तम २ भोग और गुणोंकी प्राप्ति और प्रसन्नता होती है ॥ ११ ॥

हीनत्वं वै चारुशीलेन मित्रैर्वैकल्यं स्यान्नेत्रयोः शत्रुबुद्धिः ॥
रोषावेशः पूरुषाणां विशेषात्पीयूषांशौ द्वादशे वेश्मनीह ॥१२॥

भापार्थ—जो चंद्रमा बारहवें घरमें स्थित हो तो मनुष्य उत्तमशीलसे रहित अर्थात् दुष्टस्वभाववाला, मित्रोंसे रहित, नेत्रोंमें रोगवाला, शत्रुबुद्धि और पुरुषोंसे विशेष रोष करनेवाला अर्थात् क्रोधी होता है ॥ १२ ॥ यह चन्द्रभावका फल लिखा ॥

इति चन्द्रभावः ।

---

## अथ भौमभावः ।

अतिमतिभ्रमता च कलेवरं क्षतयुतं बहुसाहसमुग्रताम् ॥
तनुभृतां कुरुते तनुसंस्थितोऽवनिसुतो गमनागमनानि च ॥ १ ॥

भापार्थ—अब मंगलका भावफल लिखते हैं—जो मंगल लग्नमें स्थित हो तो मनुष्य अत्यंत विकलमति व व्रणयुक्तशरीरवाला, बड़ा साहसी और क्रूरतायुक्त परदेशमें गमन व आगमन करनेमें सदा रत होता है ॥ १ ॥

अधनतां कुजनाश्रयतां तथा विमतितां कृपयाऽतिविहीनताम् ॥
तनुभृतां विदधाति विरोधितां धननिकेतनगोऽवनिनन्दनः ॥ २ ॥

भापार्थ—जो मंगल धनभाव ( दूसरे घर ) में हो तो मनुष्य निर्धनी, दुष्ट जनोंका आश्रित, बुद्धिहीन, कृपारहित, और सब मनुष्योंसे विरोध करनेवाला होता है ॥ २ ॥

भूपप्रसादोत्तमसौख्यमुच्चैरुदारता चारुपराक्रमश्च ॥
धनानि च भ्रातृसुखोज्झितत्वं भवेन्नराणां सहजे महीजे ॥ ३ ॥

भापार्थ—जिनके मंगल सहजभाव ( तीसरे घर ) में हो उन मनुष्योंको

राजाकी प्रसन्नतासे उत्तम सुख, उदारता, बहुतही बड़ा पराक्रम और बहुतसा धन पैदा होता है; तथा वह भाईके सुखसे रहित होता है ॥ ३ ॥

दुःखं सुहृद्वाहनतः प्रवासो कलेवरे रुग्बलताऽबलत्वम् ॥
प्रसूतिकाले किल मङ्गलाख्ये रसातलस्थे फलमुक्तमार्यैः ॥ ४ ॥

भावार्थ—जन्मसमय यदि मंगल चौथे घरमें बैठा होवे तो उसको मित्र और वाहनसे दुःख, प्रवास ( देशाटन ), और शरीरमें रोगोंका बल होनेसे उसका शरीर निर्बल होवे है. यह फल श्रेष्ठ पण्डितोंने कहा है ॥ ४ ॥

कफानिलाद्याकुलता कलत्रान्मित्राच्च पुत्रादपि सौख्यहानिः ॥
मतिर्विलोला धरणीतनूजे प्रसूतिकाले तनयालयस्थे ॥ ५ ॥

भावार्थ—जन्मसमय यदि मंगल सुतभाव ( पञ्चमस्थान ) में स्थित हो तो मनुष्य कफ और वातविकारसे पीडित रहे; स्त्री, मित्र, व पुत्रोंसेभी सुख न मिले; और उसकी मति चंचल होवे ॥ ५ ॥

प्राबल्यं स्याज्जाठराग्नेर्विशेषाद्रोषावेशः शत्रुवर्गोपशान्तिः ॥
सद्भिः संगोऽनङ्गवृद्धिर्नराणां गोत्रापुत्रे शत्रुसंस्थे प्रसूतौ ॥ ६ ॥

भावार्थ—जन्मसमय मंगल छठे घरमें हो तो मनुष्य प्रबल जठराग्निसे युक्त, क्रोधी, शत्रुओंको नाश करनेवाला, सज्जनोंसे संग करनेवाला और कामी होता है ॥ ६ ॥

नानाऽनर्थैर्व्यर्थचित्तोपसर्गैर्वैरिव्रातैर्मानवं हीनदेहम् ॥
दारापत्यानन्तदुःखप्रतप्तं दारागारेऽङ्गारकोऽयं करोति ॥ ७ ॥

भावार्थ—सप्तम स्थानमें स्थित मंगल मनुष्यको नानाप्रकारके अनर्थोंसे चित्त व्याकुल होनेके कारण तथा शत्रुवोंकी वृद्धि होनेके कारण दुर्बल शरीरवाला करता है. और स्त्री व पुत्रोंके अनन्त दुःखोंसे सन्तापयुक्त करता है ॥ ७ ॥

वैकल्यं स्यान्नेत्रयोर्दुर्भगत्वं रक्तात्पीडा नीचकर्मप्रवृत्तिः ॥
बुद्धेरान्ध्यं सज्जनानां च निन्दा रन्ध्रस्थाने मेदिनीनन्दनेऽस्मिन् ॥ ८ ॥

भावार्थ—जो अष्टमस्थानमें मंगल हो तो उसके नेत्रोंमें पीडा ( कमनजर ) होवे. उसको रुधिरके विकारसे पीडा व नीच कर्ममें प्रवृत्ति होती है. तथा वह भाग्यरहित, दुष्टबुद्धि व सज्जनोंकी निन्दा करनेवाला होता है ॥ ८ ॥

हिंसाविधाने मनसः प्रवृत्तिः पृथ्वीपतेर्गौरवतोऽग्रलब्धिम् ॥
क्षीणं च पुण्यं द्रविणं नराणां पुण्यस्थितः क्षोणिसुतः करोति ॥९॥

भाषार्थ—पुण्य ( नवम ) स्थानमें स्थित मंगल मनुष्यको हिंसा करनेमें मनकी प्रवृत्तिवाला, राजासे गौरव (बड़ाई) व अधिकारकी प्राप्तिवाला, क्षीण पुण्यवाला, और धनहीन करता है ॥ ९ ॥

विश्वम्भरापतिसमत्वमतीव तोषं सत्साहसं परजनोपकृतौ प्रयत्नम् ॥
चञ्चद्विभूषणमणिद्विविधागमांश्च मेपूरणे धरणिजः कुरुते नराणाम्॥

भाषार्थ—दशमस्थानमें स्थित मंगल मनुष्यको राजाके समान परमसुखी, अतिसन्तोषी, बड़ा साहसी, परोपकार करनेमें प्रयत्नवान्, और बहुत सुन्दर आभूषण मणि ( रत्न ) आदि अनेक प्रकारके लाभसे युक्त करता है ॥ १० ॥

ताम्रप्रवालविलसत्कलधौतरक्तवस्त्रागमं सुललितानि च वाहनानि॥
भूपप्रसादसुकुतूहलमङ्गलानि दद्यादवाप्तिभवने हि सदाऽऽवनेयः ११

भाषार्थ—जो मंगल लाभस्थानमें स्थित हो तो मनुष्यको तांबा, मूंगा, सोना, रूपा और रक्तवस्त्र इनका लाभ, उत्तम वाहनोंकी प्राप्ति और राजाकी प्रसन्नता करता है; तथा मंगल कार्यका करनेवाला होता है ॥ ११ ॥

स्वमित्रवैरं नयनातिबाधां क्रोधाभिभूतं विकलत्वमङ्गे ॥
धनव्ययं बन्धनमल्पतेजो व्यये धराजो विदधाति नूनम् ॥१२॥

भाषार्थ—बारहवें घरमें स्थित मंगल, अपने मित्रोंसे वैर, नेत्रोंको अतिबाधा, बड़ा गुस्सा, विकल शरीर, धनव्यय, बन्धन और अल्प तेज ( निस्तेज या पराक्रम रहित ) करता है ॥ १२ ॥ यह मंगलका भावफल लिखा.

इति भौमभावः ।

---

## अथ बुधभावः ।

शान्तो विनीतः सुतरामुदारो नरः सदाचारपरोऽतिधीरः ॥
विद्वान् कलाज्ञो विपुलात्मजश्च शीतांशुसूनौ जननं तनुस्थे ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बुधका भावफल लिखते हैं—जन्मसमय बुध यदि लग्नमें ... हो तो मनुष्य शान्तस्वभाव, अत्यंत विनीत, उदारचित्त, सदाचार

( श्रेष्ठधर्म ) में तत्पर, बडा धीरजवाला, विद्वान्, कलाओंका जाननेवाला ( कारीगर ) और बहुत सन्तानवाला होता है ॥ १ ॥ ?!

विमलशीलयुतो गुरुवत्सलः कुशलताकविताथमहत्सुखी ॥
विपुलकान्तिसमुन्नतिसंयुतो धननिकेतनगे शशिनन्दने ॥ २ ॥

भावार्थ—जो धनस्थानमें बुध स्थित हो तो आदमी उत्तम शीलयुक्त, गुरुवत्सल, कवितामें निपुण, महासुखी, सुंदर कान्तिमान् और उन्नतीसे युक्त होता है ॥ २ ॥

साहसी च परिवारजनाढ्यश्चित्तशुद्धिरहितो हतसौख्यः ॥
मानवः कुशलवान् हितकर्ता शीतभानुतनुजेऽनुजसंस्थे ॥ ३ ॥

भावार्थ—जो बुध तृतीयस्थानमें स्थित हो तो वह मनुष्य साहसी, अपने कुटुंबीजनोंसे युक्त, शुद्धचित्तरहित ( मनमलीन ), सुखहीन ( थोडे सुखवाला ), चतुर, और श्रेष्ठ कर्म करनेवाला होता है ॥ ३ ॥

सद्वाहनैर्धामधनैः समेतः सङ्गीतनृत्याभिरुचिर्मनुष्यः ॥
विद्याविभूषागमनाधिशाली पातालगे शीतलभानुसूनौ ॥ ४ ॥

भावार्थ—यदि चतुर्थभवनमें बुध स्थित हो तो मनुष्य उत्तमवाहन ( सुंदर-सवारी ), धाम ( घर ) और धनोंसे युक्त, गानविद्या और नृत्य ( नाच ) में अधिक प्रीति करनेवाला, और विद्या, आभूषण आदिकी प्राप्ति होनेसे शोभायमान होता है ॥ ४ ॥

पुत्रसौख्यसहितं बहुमित्रं मन्त्रवादकुशलं च सुशीलम् ॥
मानवं किल करोति सलीलं शीतदीधितिसुतः सुतसंस्थः ॥ ५ ॥

भावार्थ—यदि पंचमस्थानमें बुध स्थित हो तो मनुष्य पुत्रोंके सुखसे युक्त, बहुत मित्रोंवाला, मंत्रवाद ( सम्मतिदेने ) में कुशल, सुशील और सब कालमें क्रीडा करनेमें निपुण होता है ॥ ५ ॥

वादप्रीतिः सामयो निष्ठुरात्मा नानारातिव्रातसन्तप्तचित्तः ॥
नित्यालस्यव्याकुलः स्यान्मनुष्यः शत्रुक्षेत्रे रात्रिनाथात्मजेऽस्मिन् ६

भावार्थ—यदि बुध शत्रु ( छठे ) स्थानमें स्थित हो तो वह मनुष्य वाद-प्रतिवादमें प्रीति करनेवाला, रोगयुक्त, निष्ठुरचित्त, अनेक शत्रुओंसे सन्तप्तचित्त, सदा आलसी, और व्याकुल शरीरवाला होता है ॥ ६ ॥

चारुशीलविभवैरलंकृतः सत्यवाक्यनिरतो नरो भवेत् ॥
कामिनीकनकसूनुसंयुतः कामिनीभवनगामिनीन्दुजे ॥ ७ ॥

भावार्थ—जो बुध सप्तमस्थानमें विराजमान हो तो मनुष्य सुन्दर शीलता और विभवसे अलंकृत अर्थात् ऐश्वर्यसे सुशोभित, सत्यवादी, और स्त्री सुवर्ण व पुत्रोंसे युक्त होता है ॥ ७ ॥

भूपप्रसादाप्तसमस्तसम्पन्नरो विरोधी सुतरां स्ववर्गे ॥
सर्वप्रयत्नैः परतापहन्ता रन्ध्रे भवेच्चन्द्रसुतः प्रसूतौ ॥ ८ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमय बुध अष्टमस्थानमें हो वह मनुष्य राजाकी प्रसन्नतासे प्राप्त हुई सम्पत्तिवाला, अपने कुटुम्बियोंसे सदा विरोध करनेवाला, और सम्पूर्ण प्रयत्नोंसे पराये तापको हरनेवाला होता है ॥ ८ ॥

उपकृतिकृतिविद्याचारुजातादरः स्या-
दनुचरधनसूनुप्राप्तहर्षो विशेषात् ॥
वितरणकरणोद्यन्मानसो मानवश्चे-
दमृतकिरणजन्मा पुण्यधामागमोऽयम् ॥ ९ ॥

भावार्थ—यदि बुध नवमस्थानमें विद्यमान हो तो मनुष्य उपकारी, विद्यावान् व सर्वत्र आदर पानेवाला होता है और दास, धन, पुत्रोंसे विशेष हर्षयुक्त होताहै तथा दान देनेविषे परम प्रसन्नमन होता है ॥ ९ ॥

ज्ञाताऽत्यन्तश्रेष्ठकर्मा मनुष्यो नानासम्पत्संयुतो राजमान्यः ॥
चञ्चल्लीलावाग्विलासाधिशाली मानस्थाने बोधने वर्तमाने ॥१०॥

भावार्थ—यदि दशमस्थानमें बुध वर्तमान हो तो वह मनुष्य बड़ा ज्ञानी, बहुत उत्तम कर्म करनेवाला, अनेक सम्पत्तिसे युक्त, राजमान्य, मनोहर, लीलासे संयुक्त, वाणीके विलासमें चतुर अर्थात् उत्तम वचन बोलनेवाला होता है ॥१०॥

भोगासक्तोऽत्यन्तवित्तो विनीतो नित्यानन्दश्चारुशीलो बलिष्ठः ॥
नानाविद्याभ्यासकृन्मानवः स्याल्लाभस्थाने नन्दने शीतभानोः ११

भावार्थ—यदि बुध लाभ ( ग्यारहवें ) स्थानमें स्थित हो तो वह मनुष्य भोग भोगनेमें आसक्त, अतिधनी, नम्र स्वभाववाला, नित्य आनन्दचित्त, उत्तम शीलवाला, बलवान्, और अनेक प्रकारकी विद्याओंका अभ्यास करनेवाला होता है ॥ ११ ॥

कलाविहीनः स्वजनोज्झितश्च स्वकार्यदक्षो विजितारिपक्षः ॥
धूर्तो नितान्तं मलिनो नरः स्याद्व्ययोपपन्ने द्विजराजसूनौ ॥१२॥

भाषार्थ—यदि बारहवें घरमें बुध स्थित हो तो मनुष्य कला ( चतुराई ) से हीन, अपने बन्धुजनोंसे छूटाहुआ, अपना कार्य साधन करनेमें चतुर, शत्रुओंको जीतनेवाला, बहुतही धूर्त और बहुतही मलिन वेषवाला होताहै ॥ १२ ॥ यह बुधका भावफल वर्णन किया ॥

इति बुधभावः ।

## अथ गुरुभावः ।

विद्यासमेतोऽभिमतो हि राज्ञां प्राज्ञः कृतज्ञोऽतितरामुदारः ॥
नरो भवेच्चारुकलेवरश्च तनुस्थिते चित्रशिखण्डिसूनौ ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बृहस्पतिका भावफल लिखतेहैं—यदि बृहस्पति लग्नमें स्थित हो तो वह विद्यासमेत, राजाओंको प्रसन्न करनेवाला ( मान्य ), पण्डित, कृतज्ञ ( पराये किये उपकारको जाननेवाला ), अत्यंतही उदारचित्त, और सुन्दर शरीरवाला होताहै ॥ १ ॥

सद्रूपविद्यागुणकीर्तियुक्तः सन्त्यक्तवैरो नितरां गरीयान् ॥
त्यागी सुशीलो द्रविणेन पूर्णो गीर्वाणवन्द्ये द्रविणोपयाते ॥२॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति धनभाव ( दूसरे स्थान ) में स्थित हो तो वह मनुष्य उत्तम स्वरूप विद्या गुण और कीर्तिसे युक्त, सब लोगनसे निर्वैर, अत्यन्त श्रेष्ठ, त्यागी यानी उदार–दानशील, सुशील और धनसे पूर्ण होताहै ॥ २ ॥

सौजन्यहीनः कृपणः कृतघ्नः कान्तासुतप्रीतिविवर्जितश्च ॥
नरोऽग्निमान्द्याबलतासमेतः पराक्रमे शक्रपुरोहितेऽस्मिन् ॥३॥

भाषार्थ—सहजभाव ( तीसरे स्थान ) में बृहस्पति हो तो मनुष्य सुजनतासे हीन, कृपण ( कंजूस ), किये उपकारको न माननेवाला, स्त्री व पुत्रोंकी प्रीतिसे रहित, और मन्दाग्नियुक्त होनेके कारण बलरहित होताहै ॥ ३ ॥

सन्माननानाधनवाहनाद्यैः संजातहर्षः पुरुषः सदैव ॥
नृपानुकम्पासमुपात्तसम्पद्दम्भोलिभृन्मन्त्रिणि भूतलस्थे ॥ ४ ॥

भापार्थ—यदि बृहस्पति चौथे स्थानमें हो तो पुरुष सज्जनोंसे मान अनेक प्रकारका धन वाहन आदि मिल जानेसे जिसको सदाही आनन्द प्राप्त होताहै ऐसा और राजाकी कृपासे जिसको संपदा प्राप्त हुई है ऐसा होताहै ॥ ४ ॥

सन्मित्रपुत्रोत्तममंत्रशास्त्रमुख्यानि नानाधनवाहनानि ॥
दद्याद्गुरुः कोमलवाग्विलासं प्रसूतिकाले तनयालयस्थः ॥ ५ ॥

भापार्थ—जन्मसमय लग्नसे पंचमस्थानमें स्थित बृहस्पति उत्तम मित्र, उत्तम पुत्र और मंत्रविद्या है मुख्य जिनमें ऐसे अनेक तरहके धन, वाहन आदि तथा कोमल २ वाग्विलास अर्थात् वार्ता करनेमें चतुराई प्रदान करै है ॥ ५ ॥

सङ्गीतविद्याहृतचित्तवृत्तिः कीर्तिप्रियोऽरातिजनप्रहर्ता ॥
प्रारब्धकार्यालसकृन्नरः स्यात्सुरेन्द्रमंत्री यदि शत्रुसंस्थः ॥ ६ ॥

भापार्थ—यदि बृहस्पति छठे घरमें स्थित हो तो मनुष्य सुन्दर गीत और उत्तम विद्याओंसे मोहितचित्त होनेवाला, अपनी कीर्तिका अभिलाषी, शत्रुजनोंका नाशक और शुरू कियेहुए कार्यके विषे आलस करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

शास्त्राभ्यासासक्तचित्तो विनीतः कान्तावित्तात्यन्तसंजातसौख्यः ॥
मंत्री मर्त्यः काव्यकर्ता प्रसूतौ जायाभावे देवदेवाधिदेवे ॥ ७ ॥

भापार्थ—यदि जन्मसमय सप्तमभावमें बृहस्पति हो तो शास्त्रका अभ्यास बहुत करनेवाला, नम्र स्वभाववाला, अपनी स्त्री और धनसे अत्यन्त सुख पानेवाला, राजाका मंत्री अथवा अपने गाममें वा कुलमें अच्छी २ सलाह देनेवाला और काव्यकर्ता होताहै ॥ ७ ॥

प्रेष्यो मनुष्यो मलिनोऽतिदीनो विवेकहीनो विनयोज्झितश्च ॥
नित्यालसः क्षीणकलेवरः स्यादायुर्विशेषो वचसामधीशे ॥ ८ ॥

भापार्थ—जो बृहस्पति अष्टमस्थानमें स्थित हो तो मनुष्य दूतकर्म (नौकरी) करनेवाला, मलिनवेषी, अत्यन्त दीन, विवेकसे हीन, विनयसे हीन, नित्य आलसी और क्षीण शरीरवाला होताहै ॥ ८ ॥

नरपतेः सचिवः सुकृती कृती सकलशास्त्रकलाकलनादरः ॥
व्रतकरो हि नरो द्विजतत्परः सुरपुरोधसि वै तपसि स्थिते ॥ ९ ॥

भापार्थ—यदि बृहस्पति नवमस्थानमें स्थित हो तो मनुष्य राजाका मंत्री,

उत्तम कर्म (सदाचार) करनेवाला, बड़ा पण्डित, सम्पूर्ण शास्त्रोंका अभ्यास व विचारपूर्वक आदर करनेवाला, अनेक व्रत करनेवाला और ब्राह्मणोंका भक्त होता है ॥ ९ ॥

सद्राजचिह्नोत्तमवाहनानि मित्रात्मजश्रीरमणीसुखानि ॥
यशोभिवृद्धिं बहुधा विधत्ते राज्ये सुरेज्ये विजयं नराणाम् ॥१०॥

भावार्थ—यदि बृहस्पति दशमस्थानमें स्थित हो तो मनुष्य श्रेष्ठ राजचिन्होंसे युक्त, उत्तम वाहन, मित्र, पुत्र व स्त्री इनके सुखसे युक्त और निरन्तर यशकी वृद्धिको प्राप्त होता है ॥ १० ॥

सामर्थ्यमर्थागमनानि नूनं सद्वस्त्ररत्नोत्तमवाहनानि ॥
भूपप्रसादं कुरुते नराणां गीर्वाणवन्द्यो यदि लाभसंस्थः ॥११॥

भावार्थ—यदि लाभस्थानमें बृहस्पति स्थित हो तो मनुष्य सामर्थ्यवाला, धनवान्, उत्तम वस्त्र, रत्न व सुन्दर वाहनोंसे युक्त और राजाकी कृपावाला होता है ॥ ११ ॥

नानाचित्तोद्वेगसंजातकोपं पापात्मानं सालसं त्यक्तलज्जम् ॥
बुद्ध्याहीनं मानवं मानहीनं वागीशोऽयं द्वादशस्थः करोति ॥१२॥

भावार्थ—बारहवें स्थानमें स्थित बृहस्पति मनुष्यके चित्तमें नानाप्रकारसे उद्वेग, क्रोध और पापमें प्रवृत्ति करता है तथा उसको आलस्य युक्त, निर्लज्ज, बुद्धिहीन और मानरहित करै है ॥ १२ ॥ यह बृहस्पतिका भावफल कहा.

इति गुरुभावः ।

## अथ शुक्रभावः ।

बहुकलाकुशलो विमलोक्तिकृत्सुवदनो मदनानुभवः पुमान् ॥
अवनिनायकमानधनान्वितो भृगुसुते तनुभावगते सति ॥ १ ॥

भावार्थ—अब शुक्रका भावफल लिखते हैं—जो शुक्र लग्नमें स्थित हो तो पुरुष अनेक कलाओंमें कुशल, मधुर भाषी, सुन्दर वदन, बड़ा कामी, और राजद्वारसे प्राप्तहुए मान व धनोंसे युक्त होताहै ॥ १ ॥

सदान्नपानाभिरतं नितान्तं सद्वस्त्रभूषाधनवाहनाढ्यम् ॥
विचित्रविद्यं मनुजं प्रकुर्याद्रत्नोपपन्नो भृगुनन्दनोऽयम् ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति चौथे स्थानमें हो तो पुरुष सज्जनोंसे मान अनेक प्रकारका धन वाहन आदि मिल जानेसे जिसको सदाही आनन्द प्राप्त होताहै ऐसा और राजाकी कृपासे जिसको संपदा प्राप्त हुई है ऐसा होताहै ॥ ४ ॥

सन्मित्रपुत्रोत्तममंत्रशास्त्रमुख्यानि नानाधनवाहनानि ॥
दद्याद्गुरुः कोमलवाग्विलासं प्रसूतिकाले तनयालयस्थः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय लग्नसे पंचमस्थानमें स्थित बृहस्पति उत्तम मित्र, उत्तम पुत्र और मंत्रविद्या है मुख्य जिनमें ऐसे अनेक तरहके धन, वाहन आदि तथा कोमल २ वाग्विलास अर्थात् वार्ता करनेमें चतुराई प्रदान करै है ॥ ५ ॥

सङ्गीतविद्याहृतचित्तवृत्तिः कीर्तिप्रियोऽरातिजनप्रहर्ता ॥
प्रारब्धकार्यालसकृन्नरः स्यात्सुरेन्द्रमंत्री यदि शत्रुसंस्थः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति छठे घरमें स्थित हो तो मनुष्य सुन्दर गीत और उत्तम विद्याओंसे मोहितचित्त होनेवाला, अपनी कीर्तिका अभिलाषी, शत्रुजनोंका नाशक और शुरू कियेहुए कार्यके विषे आलस करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

शास्त्राभ्यासासक्तचित्तो विनीतः कान्तावित्तात्यन्तसंजातसौख्यः ॥
मंत्री मर्त्यः काव्यकर्ता प्रसूतौ जायाभावे देवदेवाधिदेवे ॥ ७ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय सप्तमभावमें बृहस्पति हो तो शास्त्रका अभ्यास बहुत करनेवाला, नम्र स्वभाववाला, अपनी स्त्री और धनसे अत्यन्त सुख पानेवाला, राजाका मंत्री अथवा अपने गाममें वा कुलमें अच्छी २ सलाह देनेवाला और काव्यकर्ता होताहै ॥ ७ ॥

प्रेष्यो मनुष्यो मलिनोऽतिदीनो विवेकहीनो विनयोज्झितश्च ॥
निरयालसः क्षीणकलेवरः स्यादायुर्विशेषौ वचसामधीशे ॥ ८ ॥

भाषार्थ—जो बृहस्पति अष्टमस्थानमें स्थित हो तो मनुष्य दूतकर्म (नौकरी) करनेवाला, मलिनवेषी, अत्यन्त दीन, विवेकसे हीन, विनयसे हीन, नित्य आलसी और क्षीण शरीरवाला होताहै ॥ ८ ॥

नरपतेः सचिवः सुकृती कृती सकलशास्त्रकलाकलनादरः ॥
व्रतकरो हि नरो द्विजतत्परः सुरपुरोधसि वै तपसि स्थिते ॥ ९ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति नवमस्थानमें स्थित हो तो मनुष्य राजाका मंत्री,

उत्तम कर्म (सदाचार) करनेवाला, बड़ा पण्डित, सर्वण शास्त्रोंका अभ्यास व विचारपूर्वक आदर करनेवाला, अनेक व्रत करनेवाला और ब्राह्मणोंका भक्त होता है ॥ ९ ॥

सद्राजचिह्नोत्तमवाहनानि मित्रात्मजश्रीरमणीसुखानि ॥
यशोभिवृद्धिं बहुधा विधत्ते राज्ये सुरेज्ये विजयं नराणाम् ॥१०॥

भावार्थ—यदि बृहस्पति दशमस्थानमें स्थित हो तो मनुष्य श्रेष्ठ राजचिन्होंसे युक्त, उत्तम वाहन, मित्र, पुत्र व स्त्री इनके सुखसे युक्त और निरन्तर यशकी वृद्धिको प्राप्त होता है ॥ १० ॥

सामर्थ्यमर्थागमनानि नूनं सद्वस्त्ररत्नोत्तमवाहनानि ॥
भूपप्रसादं कुरुते नराणां गीर्वाणवन्द्यो यदि लाभसंस्थः ॥११॥

भावार्थ—यदि लाभस्थानमें बृहस्पति स्थित हो तो मनुष्य सामर्थ्यवाला, धनवान्, उत्तम वस्त्र, रत्न व सुन्दर वाहनोंसे युक्त और राजाकी कृपावाला होता है ॥ ११ ॥

नानाचित्तोद्वेगसंजातकोपं पापात्मानं सालसं त्यक्तलज्जम् ॥
बुद्ध्याहीनं मानवं मानहीनं वागीशोऽयं द्वादशस्थः करोति ॥१२॥

भावार्थ—बारहवें स्थानमें स्थित बृहस्पति मनुष्यके चित्तमें नानाप्रकारसे उद्वेग, क्रोध और पापमें प्रवृत्ति करता है तथा उसको आलस्य युक्त, निर्लज्ज, बुद्धिहीन और मानरहित करे है ॥ १२ ॥ यह बृहस्पतिका भावफल कहा.

इति गुरुभावः ।

## अथ शुक्रभावः ।

बहुकलाकुशलो विमलोक्तिकृत्सुवदनो मदनानुभवः पुमान् ॥
अवनिनायकमानधनान्वितो भृगुसुते तनुभावगते सति ॥ १ ॥

भावार्थ—अब शुक्रका भावफल लिखते हैं-जो शुक्र लग्नमें स्थित हो तो पुरुष अनेक कलाओंमें कुशल, मधुर भाषी, सुन्दर वदन, बड़ा कामी, और राजद्वारसे प्राप्तहुए मान व धनोंसे युक्त होता है ॥ १ ॥

सदान्नपानाभिरतं नितान्तं सद्वस्त्रभूषाधनवाहनाढ्यम् ॥
विचित्रविद्यं मनुजं प्रकुर्याद्रत्नोपपन्नो भृगुनन्दनोऽयम् ॥ २ ॥

भाषार्थ—धनस्थानमें यदि शुक्र स्थित हो तो मनुष्य सदा उत्तम भोजन व पेय पदार्थोंमें प्रीति करनेवाला, सुन्दर २ वस्त्र, आभूषण, धन और वाहनोंसे युक्त, तथा चित्र विचित्र अनेक प्रकारकी विद्याओंसे सम्पन्न होता है ॥ २ ॥

कृशाङ्गयष्टिः कृपणो दुरात्मा द्रव्येण हीनो मदनानुतप्तः ॥
सतामनिष्टो बहुदुष्टचेष्टो भृगोस्तनूजे सहजे नरः स्यात् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जो शुक्र तीसरे स्थानमें स्थित हो तो मनुष्य दुर्बल शरीरवाला, कृपण, दुष्टस्वभाव, द्रव्यहीन, कामसे सतप्त, सज्जनोंसे विरोध करनेवाला, और बहुतही दुष्ट चेष्टा करनेवाला होताहै ॥ ३ ॥

मित्रक्षेत्रग्रामसद्वाहनानां नानासौख्यं वन्दनं देवतानाम् ॥
नित्यानन्दं मानवानां प्रकुर्याद्दैत्याचार्यस्तुर्यभावस्थितोऽयम् ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्र चौथे घरमें स्थित हो तो मनुष्य अच्छे २ मित्र, क्षेत्र ( घर ) ग्राम और उत्तम २ वाहन आदिकोंके अनेक सुख भोगनेवाला, देवताओंकी वन्दना करनेवाला, और नित्य आनन्दसे समय व्यतीत करनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

सकलकाव्यकलाभिरलंकृतस्तनयवाहनधान्यसमन्वितः ॥
नरपतेर्गुरुगौरवभाङ्नरो भृगुसुते सुतसद्मनि संस्थिते ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्र पंचमस्थानमें स्थित हो तो मनुष्य अनेकतरहके काव्यरचनामें चतुर, स्त्री, पुत्र, वाहन, धान्यआदिसे युक्त और राजद्वारसे बड़ाई मान तथा सुख पानेवाला होताहै ॥ ५ ॥

अभिमतो न भवेत्प्रमदाजने ननु मनोभवहीनतरो नरः ॥
विबलताकलितः किल सम्भवे भृगुसुतेऽरिगतेऽरिभयान्वितः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्र छठे घरमें विद्यमान हो तो मनुष्य स्त्रियोंका प्यारा नहीं होता, और बहुतही अल्पकामी, निर्बलदेह तथा शत्रुओंके भयसे युक्त होताहै ॥ ६ ॥

बहुकलाकुशलो जलकेलिकृद्रतिविलासविधानविचक्षणः ॥
अतितरां नटनीकृतसौहृदः सुनयनाभवने भृगुनन्दने ॥ ७ ॥

भाषार्थ—यदि जायाभाव ( सप्तमस्थान )में शुक्र स्थित हो तो मनुष्य बहुतसी कलाओंमें कुशल, जलविहार करनेवाला, रतिविलासके अनेक प्रकारके

विधानोंमें चतुर अर्थात् सम्भोगकालमें स्त्रियोंको प्रसन्न करनेवाला और नटनी यानी नाचनेहारी वेश्याओंसे बहुत प्रेम करनेवाला होताहै ॥ ७॥

प्रसन्नमूर्तिर्नृपलब्धमानः शठोऽतिनिःशङ्कतरः सगर्वः ॥
स्त्रीपुत्रचिन्तासहितः कदाचिन्नरोऽष्टमस्थानगते सिताख्ये ॥ ८ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्र अष्टमस्थानमें स्थित हो तो मनुष्य हमेशः प्रसन्नमूर्ति, राजमान्य, शठ, अत्यन्त निशंक ( निर्भय ), अहंकारी और स्त्री व पुत्रोंकी चिन्तासे युक्त होता है ॥ ८ ॥

अतिथिगुरुसुरार्चातीर्थयात्रार्पितार्थः प्रतिदिनवन-
यानात्यन्तसंजातहर्षः ॥ मुनिजनसमवेषः पूरुष-
स्त्यक्तरोषो भवति नवमभावे सम्भवे भार्गवेऽस्मिन् ॥ ९ ॥

भाषार्थ—जो नवमभावमें स्थित शुक्र हो तो मनुष्य अतिथि और गुरुका सत्कार और देवताओंका पूजन करनेवाला, प्रतिदिन वनमें विहार करके परमहर्षयुक्त होनेवाला, मुनिजनोंके समान वेष धारण करनेवाला, और क्रोधहीन होता है ॥ ९ ॥

सौभाग्यसन्मानविराजमानः स्नानार्चनध्यानमना धनाढ्यः ॥
कान्तासुतप्रीतिरतीव नित्यं भृगोः सुते राज्यगते नरः स्यात् ॥१०॥

भाषार्थ—जो शुक्र राज्य ( दशम ) स्थानमें स्थित हो तो मनुष्य सुखसम्पत्ति और सन्मानसे विराजमान, स्नान पूजन व ध्यानमें मन लगानेवाला, धनवान्, और स्त्री व पुत्रोंसे नित्य बहुतही प्रीति करनेवाला होता है ॥ १० ॥

सङ्गीतनृत्यादरता नितान्तं नित्यं च चिन्तागमनानि नूनम् ॥
सत्कर्मधर्मागमचित्तवृत्तिर्भृगोः सुतो लाभगतो यदि स्यात् ॥११॥

भाषार्थ—यदि शुक्र लाभस्थानमें स्थित हो तो वह मनुष्य सुन्दर गीत व नृत्यमें बड़ी प्रीति करनेवाला, निरन्तर चिन्ता करनेवाला, और जहां तहां गमन करनेवाला होता है- वैसेही उसकी सत्कर्म और धर्ममें चित्तकी वृत्ति होती है ॥११॥

अभक्तसत्कर्मविधिर्विरोधी मनोभवाराधनमानसश्च ॥
दयालुतासत्यविवर्जितः स्यात्काव्ये प्रसूतो व्ययभावयाते ॥ १२ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय शुक्र यदि व्ययभाव (बारहवें घर) में स्थित हो तो वह आदमी अभक्त, सत्कर्मकी विधिका विरोधी, कामदेवका आराधन करनेमें मन लगानेवाला ( कामी ), तथा दयालुता और सत्यसे हीन होता है ॥ १२ ॥ यह शुक्रका भाव फल लिखा ॥

इति शुक्रभावः ।

# अथ शनिभावः ।

प्रसूतिकाले नलिनीशसूनुः स्वोच्चत्रिकोणर्क्षगतो विलग्ने ॥
कुर्यान्नरं देशपुराधिनाथं शेषेष्वभद्रं सरुजं दरिद्रम् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब शनिका भावफल लिखते हैं-जन्मकालमें शनैश्चर अपने उच्च त्रिकोण राशि (तुला-कुंभ) का होकर लग्नमें स्थित हो तो मनुष्यको देश और पुरका अधीश्वर करता है; और शेषराशियोंमें स्थित शनैश्चर लग्नमें हो तो अभद्र ( कल्याणरहित ) रोगी और दरिद्री करता है ॥ १ ॥

अन्यालयस्थो व्यसनाभिभूतो जनोज्झितः स्यान्मनुजश्च पश्चात् ॥
देशान्तरे वाहनराजमानो धनाभिधाने भवनेऽर्कसूनौ ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि धनभवनमें ( दूसरे ) शनि स्थित हों तो मनुष्य दूसरेके घरमें रहनेवाला, व्यसनी, सज्जन मनुष्योंसे त्यक्त, परंतु पीछे देशान्तरमें उसको वाहनकी प्राप्ति होतीहै और वह राजमान्य और धनसे युक्त होताहै ॥ २ ॥

राजमानशुभवाहनयुक्तो ग्रामपो बहुपराक्रमशाली ॥
पालको भवति भूरिजनानां मानवो हि रविजे सहजस्थे ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जो शनि तीसरे घरमें स्थित हो तो मनुष्य राजमान्य, उत्तम वाहनयुक्त, ग्रामका स्वामी, अति पराक्रमी, और बहुत मनुष्योंकी पालना करनेवाला होताहै ॥ ३ ॥

पित्तानिलक्षीणबलं कुशीलमालस्ययुक्तं कलिदुर्बलाङ्गम् ॥
मालिन्यभाजं मनुजं विदध्याद्रसातलस्थो नलिनीशजन्मा ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जो सातवें स्थानमें शनैश्चर हो तो वह मनुष्यको पित्त और वातविकारसे हीनबली, दुष्टस्वभाव, आलसी, कलहकारी, दुर्बलअंग, और शरीर व मलीन करताहै ॥ ४ ॥

सदागदक्षीणतरं शरीरं धनेन हीनस्त्वमनङ्गहानिम् ॥
प्रसूतिकाले नलिनीशपुत्रः पुत्रे स्थितः पुत्रभयं करोति ॥ ५ ॥

भावार्थ—जन्मसमय पंचमस्थानमें स्थित शनैश्चर पुरुषको रोगसे सदा क्षीणशरीर, धनहीन, कामदेवकी पीडासे रहित, और पुत्रभयको करताहै अर्थात् पुत्रकी तरफसे भय करताहै अथवा पुत्ररहित करता है ॥ ५ ॥

विनिर्जितारातिगणो गुणज्ञः स्वज्ञातिजानां परिपालकश्च ॥
पुष्टाङ्गयष्टिः प्रबलोदराग्निर्नरोऽर्कपुत्रे सति शत्रुसंस्थे ॥ ६ ॥

भावार्थ—यदि शनैश्चर छठे घरमें हो तो मनुष्य शत्रुओंको जीतनेवाला, गुणोंका ज्ञाता, अपने ज्ञातिवालोंका परिपालक, पुष्टशरीरवाला और प्रबल जठराग्निसे युक्त होताहै ॥ ६ ॥

आमयेन बलहीनतां गतो हीनवृत्तिजनचित्तसंस्थितिः ॥
कामिनीभवनधान्यदुःखितः कामिनीभवनगे शनैश्चरे ॥ ७ ॥

भावार्थ—यदि शनैश्चर सप्तमस्थानमें बैठा हुवा हो तो मनुष्य रोगके कारण बलहीन, हीनवृत्तिवाले मनुष्योंमें चित्त लगानेवाला ( उनकी संगति करनेवाला ) स्त्रीके विषे, तथा मकान और धान्यआदिसे दुःखित होताहै ॥ ७ ॥

कृशतनुर्नतु दद्रुविचर्चिकाप्रभवतो भयतोषविवर्जितः ॥
अलसतासहितो हि नरो भवेन्निधनवेश्मनि भानुसुते स्थिते ॥ ८ ॥

भावार्थ—यदि शनैश्चर आठवें घरमें स्थित हो तो मनुष्य अति दुर्बलशरीर, रुधिरविकारके कारण दाद और खुजलीसे युक्त, भय और संतोषसे रहित और आलसी होताहै ॥ ८ ॥

धर्मकर्मरहितो विकलाङ्गो दुर्मतिर्हि मनुजोतिऽमनोज्ञः ॥
सम्भवस्य समये यदि कोणस्त्रित्रिकोणभवने यदि संस्थे ॥ ९ ॥

भावार्थ—जन्मसमय यदि शनैश्चर नवमस्थानमें विद्यमान हो तो मनुष्य धर्मकर्मसे रहित, विकलशरीर, दुष्टमति और अतिमनोज्ञ (परमसुंदर) होता है ॥ ९ ॥

राज्ञः प्रधानमतिनीतियुतं विनीतं सद्ग्रामवृन्दपुरभेदनकाधिकारम् ॥
कुर्यान्नरं सुचतुरं द्रविणेन पूर्णं मेपूरणे हि तरणेस्तनुजः करोति १०

भावार्थ—यदि शनि दशमस्थानमें विद्यमान हो तो मनुष्यको राजाका मंत्री, बहुतही बड़ी नीतिसे युक्त, नम्र स्वभाववाला, अनेक उत्तम २ ग्रामोंका

भेद करनेके विषे अधिकार युक्त, सब काममें अतिनिपुण, और द्रव्यसे परिपूर्ण करताहै ॥ १० ॥

कृष्णाश्वानामिन्द्रनीलोर्णिकानां नानाचंचद्वस्तुदन्तावलानाम् ॥
प्राप्तिं कुर्यान्मानवानां वलीयान् प्राप्तिस्थाने वर्तमानेऽर्कसूनौ॥११॥

भावार्थ—जिसके लाभस्थानमें शनि वर्तमान हो तो उससे कृष्णवर्ण घोडे, इन्द्रनीलमणि, ऊर्णवस्त्र ( शाल दुशाल ऊंचा २ गरम कपड़ा ) नानाप्रकारके उत्तम पदार्थ और हाथी इत्यादि मनुष्यको लाभ होताहै ॥ ११ ॥

दयाविहीनो विधनो व्ययार्तः सदाऽऽलसो नीचजनानुयातः ॥
नरोऽङ्गभङ्गोज्झितसर्वसौख्यो व्ययस्थिते भानुसुते व्ययस्थे ॥१२॥

भावार्थ—यदि वारहवें स्थानमें शनि वर्तमान हो तो मनुष्य दयारहित निर्धन, बहुत खर्च करनेवाला, सदा आलसी, नीचजनोंका संग करनेवाला, और अंगभंग होनेके कारण सब सुखोंसे रहित होताहै ॥ १२ ॥ यह शनैश्वरका भावफल कहा.

इति शनिभावः ।

उक्त–ग्रहफलनिर्णयः ।

स्वोच्चस्थितः पूर्णफलं विधत्ते स्वर्क्षे हितर्क्षे हि फलार्धमेव ॥
फलांघ्रिमात्रं रिपुमन्दिरस्थश्चास्तं प्रयातः खचरो न किञ्चित्॥१३॥

भावार्थ—जो ग्रह अपने उच्चराशिका हो वह पूर्णफल देताहै; जो अपनी राशि और अपने मित्रराशिका हो उसका वह भावफल आधा होताहै; जो शत्रुग्रहमें स्थित होताहै वह एक चौथाई फल करताहै; और अस्तको प्राप्त भया हुआ ग्रह कुछभी फल नहीं करताहै ॥ १३ ॥

धनगते रविचन्द्रविमर्दने मुखरताङ्कितभावमथो भवेत् ॥
धनविनाशकरो हि दरिद्रतां खलु तदा लभते मनुजोऽटनम् ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि राहु धनस्थानमें विद्यमान हो तो मनुष्य वाचाल, धन विनाश करनेके कारण दरिद्री, और पर्यटन करने अर्थात् विचरनेवाला होताहै ॥ २ ॥

दुश्चिक्येऽरिभवोद्भवं वितनुते लोके यशस्वी नरः
श्रेयो वापि भवं तदा हि लभते सौख्यं विलासादिकम् ॥
भ्रातॄणां निधनं पशोश्च मरणं दारिद्र्यभावैर्युतं
नित्यं सौख्यगणैः पराक्रमयुतं कुर्याच्च राहुः सदा ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जिसके तीसरे स्थानमें राहु स्थित हो उसके अनेक शत्रु पैदा होतेहैं, पर वह मनुष्य शत्रुजनोंसे विजय पानेवाला और लोकमें यशस्वी होताहै, उसको सदा कल्याण व हास्यविलासादिसे बहुत सुख प्राप्त होताहै; उसके भाई और गैया-भैंसे आदि पशु मरजातेहैं, तथा वह दारिद्र्यभावसे युक्त होताहै, पर सर्वदा अनेकानेक सुखोंसे व पराक्रमोंसे समन्वित होताहै ॥ ३ ॥

सुखगते रविचन्द्रविमर्दने सुखविनाशनतां मनुजो भवेत् ॥
स्वजनतां सुतमित्रसुखं नरो न लभते च सदा भ्रमणं नृणाम् ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि राहु चतुर्थ स्थानमें स्थित हो तो उस मनुष्यके सुखका विनाश हो। उसको स्वजन, पुत्र व मित्रोंसे कभी सुख प्राप्त नहीं होवै. तथा वह सदा भ्रमण करता रहै ॥ ४ ॥

गतसुखो न हि मित्रविवर्द्धतामुदरशूलविलासविपीडनम् ॥
खलु तदा लभते मनुजो भ्रमं सुतगते रविचन्द्रविमर्दने ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि राहु जन्मसमयमें सुत-( पंचम ) भावमें बैठा हुआ हो तो मनुष्य सुखसे रहित हो जाताहै; उसके मित्रोंकी वृद्धि कभी नहीं होती; पेटमें शूलकी पीडा होनेके कारण उसका आनंद विलास नष्ट हो जाताहै; और उसकी बुद्धिमें सदा भ्रम रहा करताहै ॥ ५ ॥

शत्रुक्षयं द्रव्यसमागमं च पश्चूत्थपीडा कटिपीडनं च ॥
समागमो म्लेच्छजनैर्महाबलं प्राप्नोति जन्तुर्यदि षष्ठगे तमे ॥ ६ ॥

भापार्थ—यदि राहु रिपुभावमें यानी छठे घरमें स्थित हो तो शत्रुओंका नाश, धनकी प्राप्ति, गैया-भैंसें आदि पशुनकी तरफसे पीडा, कमरमें व्यथा, म्लेच्छ ( मुसलमीनआदि हीन ) मनुष्योंसे संगति, और बड़ाही बड़ा बल, इन सबको मनुष्य पाजाताहै ॥ ६ ॥

जायां विरुद्धामथ तत्प्रणाशं प्रचण्डकोपामयकोपयुक्ताम् ॥
विवादशीलामथ रोगयुक्तां प्राप्नोति जन्तुर्मदने तमे वा ॥ ७ ॥

भापार्थ—यदि राहु जायाभाव ( सातवें घर )में वर्तमान हो तो उस मनुष्यका अपनी स्त्रीसे बिगाड़ होगा; ( या उसका वियोग होगा; ) या उसकी स्त्री मरजावेगी. शायद जीती रहे तो वह प्रचंड ( भयकारक ) या रूपवाली, या रोगवाली या क्रोधवाली वा वाद-विवाद करनेवाली होतीहै ॥ ७ ॥

अनिष्टनाशं खलु गुह्यपीडां प्रमेहरोगं वृषणस्य वृद्धिम् ॥
प्राप्नोति जन्तुर्विकलारिलाभं सिंहीसुते वा खलु मृत्युगेहे ॥८॥

भापार्थ—यदि राहु अष्टमस्थानमें विद्यमान हो तो उसके अनिष्टनाश, गुह्मपीडा ( बवासीर ) प्रमेहरोग, अंडकोशकी वृद्धि और विकल भये हुए शत्रुओंका लाभ होवे ॥ ८ ॥

धर्मार्थनाशः किल धर्मगे तमे सुखाल्पता वै भ्रमणं नरस्य च ॥
दरिद्रता बन्धुसुखाल्पता तथा भवेच्च लोके किल देहपीडनम् ॥ ९ ॥

भापार्थ—यदि धर्मस्थान ( नवमभाव ) में राहु स्थित हो तो मनुष्यके धर्म व अर्थोंका नाश हो; सुख थोड़ा हो. और जहां तहां भ्रमण हो; दरिद्रता हो, बन्धुजनोंसे अल्प सुख प्राप्त हो; तथा शरीरमें पीडा होवे ॥ ९ ॥

पितुर्नो सुखं कर्मगो यस्य राहुः स्वयं दुर्भगः शत्रुनाशं करोति ॥
रुजो वाहने वातपीडां च जन्तोर्यदा सौख्यगो मीनगः कष्टनाशम् ॥१०॥

भापार्थ—यदि राहु कर्मभाव ( दशवें घर ) में बैठा हुआ हो तो उस मनुष्यको पितासे कभी सुख न मिले; आप दुष्ट भाग्यवाला होजाताहै; परंतु अपने शत्रुओंका नाश कर देताहै; उसकी सवारियों ( घोडा आदि ) को रोग होवे और उसके शरीरमें वातकी पीडा होजाती है. यदि यही दशमभावस्थित राहु मीनराशिका होवे तो वह कष्टोंका नाश कर देताहै ॥ १० ॥

लाभे गते यदि तमे सकलार्थलाभं सौख्याधिकं नृपगणाद्विविधं च मानम् ॥ वस्त्रादिकाञ्चनचतुष्पदसौख्यभावं प्राप्नोति सौख्यविजयं च मनोरथं च ॥ ११ ॥

भाषार्थ—यदि राहु लाभभाव (ग्यारहवें स्थान) में स्थित हो तो मनुष्यको संपूर्ण धन-धान्यादि संपत्तियोंका लाभ, बहुतही सुख, राजा-लोगोंसे अनेक प्रकारसे आदर-सन्मान, तथा वस्त्रवगैरः सुवर्ण व चौपाये पशुओंसे बहुत तरहका लाभ, सुख, विजय और इच्छित वस्तुओंकी प्राप्ति ये सब प्राप्त होतेहैं ११

नेत्रे च रोगं किल पादपातं प्रपंचभावं किल वत्सलत्वम् ॥
दुष्टे रतिं मध्यमसेवनं च करोति यानं व्ययगे तमे च ॥ १२ ॥

भाषार्थ—जिसके व्यय ( बारहवें ) स्थानमें राहु बैठताहै उसके आंखोंमें रोग और पावोंमें घाव ( जख्म ) होताहै; उसमें प्रपंच ( छलबल-कपट ) और वत्सलता ( प्यार ) भी बहुत होतीहै; उसकी दुष्टजन या दुष्टकर्ममें प्रीति होती है; वह मध्यमवर्ण ( जाति ) की सेवा करनेवाला और परदेशमें गमन करनेवाला होताहै ॥ १२ ॥

इति राहुभाव ।

## अथ केतुभावफलम् ।

यदा लग्नगश्चेच्छिखी क्लेशकर्ता सरोगादिभोगो भयं व्यग्रता च ॥
कलत्रादिचिन्ता महोद्वेगता च शरीरे प्रबाधा व्यथा मारुतस्य ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब केतुका भावफल कहते हैं—जो लग्नमें केतु हो तो मनुष्य क्लेशकर्ता, रोगी, भयभीत और दुःखी होताहै; उसके दिलमें स्त्री पुत्र आदिकी चिन्ता व महाउद्वेगता रहती है; उसके शरीरमें रोगकी और वातकी व्यथा होतीहै ॥ १ ॥

धने चेच्छिखी धान्यनाशो धनं न कुटुम्बाद्विरोधो नृपाद्द्रव्यचिन्ता ॥
मुखे रोगता सन्ततं स्यात्तथा च यदा स्वे गृहे सौम्यगेहेऽतिसौख्यम् ॥

भाषार्थ—यदि केतु धनस्थानमें स्थित हो तो उसके धान्य और धनका नाश, कुटुम्बसे विरोध, राजपक्षसे धनहानिकी चिन्ता, तथा निरन्तर मुखमें

रोग होवे. परंतु जो वह अपने घर (मीन राशिका) हो अथवा शुभग्रहकी राशिमें हो तो उस पुरुषको अत्यन्त सुख होवे ॥ २ ॥

शिखी विक्रमे शत्रुनाशं च वादं धनं भोगमैश्वर्यतेजोऽधिकं च ॥
भवेद्वन्धुनाशः सदा बाहुपीडा सुखं स्वोच्चगेहे भवोद्वेगता च ॥ ३ ॥

भापार्थ—जिसके सहज (तीसरे) भावमें केतु स्थित हो जाताहै उसके शत्रुओंका नाश होताहै; आपसमें वाद होताहै; उसको धन, हरतरहके उपभोग, बड़ा ऐश्वर्य, व तेज इनकी प्राप्ति होतीहै; परंतु उसके भाइयोंका नाश, भुजाओंमें पीडा, और संसारमें उद्वेग होताहै. यह सहजभावस्थित केतु अपने उच्चका होवे तो संसारमें बहुतही सुख मिलताहै ॥ ३ ॥

चतुर्थे च मातुः सुखं नो कदाचित्सुहृद्वर्गतः पित्ततो नाशमेति ॥
शिखी बन्धुहीनः सुखं स्याच्च गेहे चिरं नैति सर्वं सदा व्यग्रता च ४

भापार्थ—जन्म लग्नसे सुहृद (चौथे) भावमें केतु स्थित हो तो उस मनुष्यको माता और मित्रोंसे सुख कभी नहीं मिले; उसका पित्तहीके विकारसे नाश होजाताहै; वह भाईबंधुनसे रहित होताहै; यह चतुर्थस्थानस्थित केतु स्वोच्चका हो तो सुख होकर कभी उसे व्यग्रता नहीं होवेगी ॥ ४ ॥

यदा पञ्चमे यस्य केतुश्च जातः स्वयं स्वोदरे घातपातादिकष्टम् ॥
स्वबंधुप्रियासंततिः स्वल्पपुत्रः सदा संभवेद्वीर्ययुक्तो नरश्च ॥ ५ ॥

भापार्थ—जिसके पंचमस्थानमें केतु विद्यमान हो उसके उदरमें घातपातादिसे कष्ट हो अर्थात् कहीं गिरकर चोट लग जावे अपने बन्धुजन, स्त्री और सन्तानसे प्रीति रहे, उसको थोड़े पुत्र होवें और सदा वह मनुष्य बलयुक्त रहे ॥५॥

शिखी यस्य षष्ठे स्थितो वैरिनाशो भवेन्मातुलात्पक्षतो मानभङ्गः ॥
चतुष्पात्सुखं द्रव्यलाभो नितान्तं न रोगस्य देहे सदा व्याधिनाशः ६

भापार्थ—जिसके छठे घरमें केतु स्थित हो उसके शत्रुका नाश हो; मातुल (मामा) के पक्षसे मानभंग हो; उसके चौपाये पशुओंसे सुख व बहुतही बड़ा द्रव्यलाभ होताहै; उसके शरीरमें व्याधि कभी नहीं होती. शायद होगई तो उस व्याधिका नाश तुरंतही होजाताहै ॥ ६ ॥

शिखी सप्तमे मार्गतश्चित्तवृत्तिः सदा वित्तनाशोऽथवा वारिभृतः ॥
भवेत्कीटगे सर्वदा लाभकारी कलत्रादिपीडा व्ययो व्यग्रता च ॥७॥

भाषार्थ—जो सप्तमस्थानमें केतु वर्तमान हो तो उस मनुष्यकी रास्ता चलनेमें चित्तकी वृत्ति लगी रहतीहै; उसके धनका नाश सदा होता रहताहै; वह शत्रुओंसे पराजय पाताहै; ( अथवा शत्रुओंसे धननाश होताहै; ) उसको स्त्री-पुत्रादिसे पीडा होतीहै; खर्च बहुत होताहै और उद्विग्न चित्त होताहै. सप्तमभावस्थित केतु वृश्चिकराशिका हो तो वह लाभ करनेवाला होताहै ॥ ७ ॥

गुदे पीडनं वाहनैर्द्रव्यलाभं सदा कीटगे कन्यके युग्मगे वा ॥
भवेच्छिद्रगे राहुछाया दयास्यादजेगोऽलिगे जायते चातिलाभः॥८॥

भाषार्थ—जिस मनुष्यके मृत्यु ( अष्टम ) भावमें केतु बैठताहै उसकी गुदामें पीडा होतीहै; वाहनोंसे धनका लाभ होताहै; यदि केतु वृश्चिक, कन्या व मिथुन इनमेंसे किसी एक राशिका होकर अष्टमभावस्थित हो तोभी अतिलाभ होताहै ॥ ८ ॥

यदा धर्मगाः केतवः क्लेशनाशः सुतार्थी भवेन्म्लेच्छतो भाग्यवृद्धिः॥
सहेतुव्यथां बाहुरोगं विधत्ते तपोदानतो हास्यवृद्धिं करोति ॥ ९ ॥

भाषार्थ—यदि लग्नसे नवमस्थानमें केतु स्थित होवे तो उस मनुष्यके क्लेशोंका नाश होताहै; और वह पुत्रकी चाहवाला होताहै; म्लेच्छोंसे उसके भाग्यकी वृद्धि होतीहै; उसे किसी कारणसे पीडा और भुजाओंमें बीमारी होतीहै; और तप व दानोंसे उसकी वृद्धि ( बड़ाई ) होतीहै ॥ ९ ॥

धनन्यूनता न्यूनता च प्रतापे जनैर्व्याकुलोऽसौ सुखं नातिशेते ॥
सुहृदुःखदग्धो जलाच्छीतलत्वं पुनः खे शिखी यस्य स क्रूरकर्मा१०

भाषार्थ—जिसके दशमस्थानमें केतु हो उसके धनकी न्यूनता, प्रतापमें हीनता और जनोंसे व्याकुलता होवे; वह सुखसे शयन न कर सके; सुहृदोंके दुःखसे चिन्तित और सन्तापयुक्त रहे; जलसे अति शीतलता होवे और वह दुष्टकर्म करनेवाला होवे ॥ १० ॥

[ पितुर्नो सुखं कर्मगो यस्य केतुः स्वयं दुर्भगः शत्रुनाशं करोति ॥
रुजो वाहने वातपीडाचजंतोर्यदा कर्मगःसौख्यगःकष्टभागम् ॥१०]

[ भापार्थः—जिस पुरुषके कर्मभावमें केवर्तताहै उसको पितासे सुख कभी नहीं मिलता.वह आप मंदभागी होनेपरभी शत्रुओंका नाश करदेता है,उसके वाहनोंमें रोग होता है; और आप वातव्याधिमें युक्त व सदा कष्ट भोगनेवाला होता है ॥१०]

सुभाषी सुविद्याधिको दर्शनीयः सुभोगः सुतेजाः सुवस्त्रोऽपि यस्य॥
गुदे पीड्यते सन्ततेर्दुर्भगत्वं शिखी लाभगः सर्वलाभं करोति ॥११॥

भाषार्थ—जिसकी जन्मकुण्डलीमें लग्नसे ग्यारहवें घरमें केतु पड़े वह सुन्दरवचन बोलनेवाला, उत्तम विद्यावाला, अधिक दर्शनीय अर्थात् बहुत सुन्दर स्वरूपवाला, सुन्दरभोग भोगनेवाला, तेजस्वी, उत्तम वस्त्र धारण करनेवाला, सर्वलाभसे संयुक्त ऐसा होनेपरभी गुदामें रोग होनेके कारण पीडित, और सन्तानके सुखसे रहित होताहै ॥ ११ ॥

शिखी रिष्फगः पादनेत्रे च पीडा स्वयं राजतुल्यो व्ययं वै करोति॥
रिपोर्नाशनं मानसे नैव शर्म रुजा पीड्यते वस्तिगुह्यं खरोगम् ॥१२

भाषार्थ—यदि केतु बारहवें घरमें स्थित हो तो उसके चरण और नेत्रोंमें पीडा हो और वह आप राजाके समान खर्च करै; अपने शत्रुओंका नाश करै, मनमें चिन्तासे युक्त होवे; सदारोगसे पीडित रहै, और वह नाभिसे नीचे गुदाके स्थानमें रोगके कारण पीडित रहे ॥ १२ ॥ यह केतुका भावफल लिखा.

इति केतुफलम् ।

## अथ मेषादिगे ग्रहे ग्रहदृष्टिफलानि।

### तत्र भौमर्क्षगे रवौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

दानधर्मबहुभृत्यसंयुतः कोमलामलतनुर्गृहप्रियः ॥
आवनेयभवने विरोचने शीतदीधितिनिरीक्षिते सति ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब मेषआदि राशिमें स्थित हुए रविपर अन्यग्रहोंकी दृष्टिका फल लिखतेहैं । विरोचन ( सूर्य ) यदि आवनेय ( मंगल )के भवन ( घर ) अर्थात् राशि ( मेष वा वृश्चिक) में स्थित हो और उसे शीतदीधिति ( चन्द्रमा ) देखता होवे तो मनुष्य दान, धर्म और बहुत सेवकोंसे युक्त होताहै; उसका कोमल व निर्मल शरीर हो जाताहै तथा अपना घर उसको प्यारा लगताहै ॥ १ ॥

क्रूरो नरः संगरकर्मधीरस्त्वारक्तनेत्रोऽविरलं बलीयान् ॥
भवेदवश्यं कुजगेहसंस्थे दिवामणौ क्षोणिसुतेन दृष्टे ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि सूर्य मंगलके घरमें स्थित होकर उसपर मंगलकी दृष्टि हो तो वह मनुष्य क्रूरस्वभाववाला, व संग्राममें धीरजसे लड़नेवाला होताहै उसके नेत्र व चरण आरक्तवर्ण होतेहैं और वह बहुत बली होताहै ॥ २ ॥

सुखेन सत्त्वेन धनेन हीनः प्रेष्यः प्रवासी मलिनः सदैव ॥
भवेदवश्यं परवान्मनुष्यः सहस्ररश्मौ कुजभे ज्ञदृष्टे ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जो मंगलकी राशिमें स्थित हुए सूर्यपर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य सुख, सत्त्व यानी बल या पराक्रम और धनसे हीन, प्रवासी पराया कार्य करनेवाला (नौकर), परदेशवासी, और सदैव मलीनवेषवाला होताहै ॥ ३ ॥

दाता दयालुर्बहुलार्थयुक्तो नृपालमंत्री कुलधुर्यवर्यः ॥
स्यान्मानवो भूतनयालयस्थे पत्यौ नलिन्याः किल जीवदृष्टेः ॥४॥

भाषार्थ—यदि मंगलके घरमें स्थित हुए सूर्यपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य बड़ा दाता, दयालु, बहुत धनसे युक्त, राजमंत्री और अपने कुलमें श्रेष्ठ होताहै ॥ ४ ॥

हीनाङ्गनाप्रीतिरतीव दीनो धनेन हीनो मनुजः कुमित्रः ॥
त्वग्दोषयुक्तः क्षितिपुत्रगेहे मित्रेऽधिसंस्थे भृगुपुत्रदृष्टे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि सूर्य मंगलकी राशिमें स्थित होवे और उसे शुक्र देखता होवे तो मनुष्य नीच स्त्रीसे प्रीति करनेवाला, अतिही दीन, धनहीन, दुष्टोंसे मित्रता रखनेवाला, और त्वचाके रोगसे युक्त होताहै ॥ ५ ॥

उत्साहहीनो मलिनोऽतिदीनो दुःखाभिभूतो विमतिर्नरः स्यात् ॥
कान्ते नलिन्याः क्षितिजालयस्थे प्रसूतिकाले रविजेन दृष्टे ॥६॥

भाषार्थ—जन्मसमय मंगलके घरमें स्थित सूर्यको यदि शनि देखता हो तो मनुष्य उत्साहहीन, अति मलिन, अति दीन, बहुत दुःखसे पीडित और बुद्धिरहित होताहै ॥ ६ ॥

शुक्रर्क्षगे रवौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

वाराङ्गनाप्रीतिकरो नितान्तं स्याद्भूरिभार्यः सलिलोपजीवी ॥
दिनाधिराजे भृगुजालयस्थे कलानिधिप्रेक्षणतां प्रयाते ॥ १ ॥

भाषार्थ—जो सूर्य शुक्रके घर (वृष वा तुला राशि) में स्थित हो और उस-

पर चंद्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य वेश्यासे अत्यंत प्रीति करनेवाला, बहुत स्त्रियोंसे युक्त, और जलाशयसे खेती आदि करके जीविका करनेवाला होताहै ॥ १ ॥

संग्रामधीरोऽतितरां महौजाः सुसाहसप्राप्तधनोरुकीर्तिः ॥
क्षीणो नरः स्याद्भृगुमन्दिरस्थे सहस्ररश्मौ कुसुतेन दृष्टे ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्रकी राशि २–७ में स्थित हुए सूर्यपर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य संग्राममें धीर, महाबली, बड़ाही बड़ा साहसकर्म करनेसे प्राप्त हुए धन और महत्कीर्तिसे युक्त और क्षीणशरीर होताहै ॥ २ ॥

संगीतसत्काव्यकलाकलापे लेखक्रियायां कुशलो नरः स्यात् ॥
प्रसन्नमूर्तिर्भृगुवेश्मयाते प्रद्योतने सोमसुतेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जो शुक्रकी राशि २–७ में स्थित सूर्यको बुध देखता हो तो उद्यम, गाने बजाने और काव्य रचनेमें बड़ा निपुण, लेखक्रिया ( लिखने ) में कुशल, व प्रसन्नमूर्ति होताहै ॥ ३ ॥

वंशानुमानान्नृपतिप्रधानः सद्रत्नभूषाद्रविणान्वितो वा ॥
भीरुर्नरः शुक्रगृहं प्रपन्ने दृष्टे रवौ देवपुरोहितेन ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जो शुक्रकी राशिमें स्थित सूर्यपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो वह मनुष्य अपने वंशमें राजा वा मंत्री और उत्तम रत्न आभूषण व धनसे युक्त होवै. तथा वह मनुष्य भयभीत बनारहे ॥ ४ ॥

सुलोचनः कान्तवपुः प्रधानो मित्रैरमित्रैः सहितः सचिन्तः ॥
भवेन्नरो दैत्यगुरोर्गृहेऽर्के संवीक्षिते दैत्यपुरोहितेन ॥ ५ ॥

भाषार्थ—शुक्रके २–७ घरमें सूर्य स्थित होकर उसपर शुक्रहीकी दृष्टि हो तो वह सुन्दर नेत्रवाला, शोभायुक्त शरीरवाला, और राजमंत्री होताहै; उसके मित्र बहुत होतेहैं और शत्रुभी बहुत होतेहैं; और चिन्तासहित वह मनुष्य होताहै ॥ ५ ॥

दीनोऽर्थहीनोऽलसतां प्रपन्नो भार्यामनोवृत्तिविभिन्नवृत्तिः ॥
असाधुवृत्तामययुङ्नरः स्याच्छुक्रालयेऽर्केऽर्कसुतेन दृष्टे ॥ ६ ॥

भाषार्थ—शुक्रकी राशिमें स्थित सूर्यको यदि शनि देखता हो तो मनुष्य अतिदीन, धनहीन, आलसी, अपनी स्त्रीके मनसे विरुद्ध मनकी वृत्तिवाला अर्थात् स्त्रीकी ओरसे उदासीन मनवाला और नीचवृत्ति व रोगी होताहै ॥ ६ ॥

बुधगेहगेऽर्के ग्रहदृष्टिफलम् ।

मित्रैरमित्रैः परिपीडितश्च विदेशयातोऽपि धनेन हीनः ॥
निरन्तरोद्वेगकरो नरः स्यात्सौम्यालयेऽर्के हरिणाङ्कदृष्टे ॥ १ ॥

भाषार्थ—यदि बुधके घर ( मिथुन व कन्याराशि ) में सूर्य स्थित हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य मित्र और शत्रुओंसे अत्यंतही पीडित, विदेशयात्रा करनेपरभी धनसे हीन, और निरन्तर व्याकुलचित्त होताहै ॥ १ ॥

रिपुभयकलहाद्यैः संयुतोऽत्यन्तदीनो रणजयविधिहीनोऽत्यन्तसंजातलज्जः॥ भवति ननु मनुष्यः सालसश्चापि हंसे बुधभवननिवासे लोहिताङ्गेन दृष्टे ॥ २ ॥

भाषार्थ—बुधकी राशि ३–६ में स्थित हुए सूर्यपर यदि मंगलकी दृष्टि हो तो शत्रुओंका भय व कलहआदिसे युक्त, अत्यन्तदीन, रणमें जय न होनेके कारण अतिलज्जावान्, और आलसी मनुष्य होताहै ॥ २ ॥

भूपप्रसादोन्नतिमात्मजातां सहन्ति नो शत्रुजनाश्चमित्राः ॥
प्रसूतिकाले नलिनीवनेशे बुधर्क्षसंस्थे च बुधेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय यदि बुधकी राशिमें स्थित हुए सूर्यपर बुधहीकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाकी कृपासे प्राप्त हुई अपनी उन्नति ( बढ़ती ) को शत्रुजन आप्त, और मित्रभी नहीं सहते हैं ॥ ३ ॥

सुगुप्तमंत्रोऽतितरां स्वतंत्रः कलत्रपुत्रादिजने सगर्वः ॥
भवेन्नरः शीतकरात्मजर्क्षे दिवाकरे देवगुरुप्रदृष्टे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जो बुधकी३–६राशिपर स्थित हुए सूर्यको बृहस्पति देखता हो तो मनुष्य सब बातको अत्यंत गुप्त रखनेवाला, स्वतंत्र अर्थात् अपने आधीन रहनेवाला और स्त्री पुत्र आदिक अपनेही लोकोंमें अहंकार करनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

विदेशवासी चपलो विलासी विषाग्निशस्त्राङ्कितमूर्तिवर्ती ॥
पृथ्वीपतेर्दौत्यकरो नरः स्यादर्के बुधर्क्षे भृगुपुत्रदृष्टे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि सूर्य बुधकी राशिमें हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य विदेशवासी, महाचपल, हास्यविलास ( क्रीडा ) करनेवाला, विष अग्नि वा शस्त्रसे चिन्हित अङ्गवाला और राजाका दूत हो जाताहै ॥ ५ ॥

धूर्तोऽतिभृत्यो गतचित्तबुद्धिर्निजैः सहोद्विग्नमना मनुष्यः ॥
दिवाकरे शीतकरात्मजर्क्षे निरीक्षिते भास्करिणा प्रसूतौ ॥ ६ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय सूर्य यदि बुधकी राशि ३–६ में स्थित हो और उसपर शनिकी दृष्टि हो तो मनुष्य धूर्त, अनेक सेवकोंसे युक्त, मन व बुद्धिरहित, और सदा अपनेही जनोंसे उद्विग्नमनवाला होताहै ॥ ६ ॥

चंद्रर्क्षगे रवौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

पुण्यैश्च पानीयभवैर्महार्थी पृथ्वीपतिर्वा सचिवश्च रौद्रः ॥
भवेन्नरो जन्मनि चण्डरश्मौ कर्कटकस्थे शिशिरांशुदृष्टे ॥ १ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय जो सूर्य कर्कराशिका हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य पुण्य करने व जलके आश्रयसे अधिक धन प्राप्ति करनेवाला, राजा वा राजाका मंत्री, और सबको भय देनेवाला बड़ा क्रूर होताहै ॥ १ ॥

स्वबन्धुवर्गैर्गतचित्तवृद्धिः शोफादिरोगैश्च भगन्दरैर्वा ॥
पीडा नराणां हि कुलीरसंस्थे दिवामणौ क्षोणिसुतेन दृष्टे ॥२॥

भाषार्थ—कर्कराशिमें स्थित सूर्यपर मंगलकी दृष्टि हो तो अपने बन्धुजनोंसे विमन ( विरुद्ध ) तथा शोफ आदि अथवा भगन्दररोगसे मनुष्य पीडित होताहै ॥ २ ॥

विद्यायशोमानविराजमानो भूपानुकम्पाप्तमनोभिलाषः ॥
निरस्तशत्रुश्च बुधेन दृष्टे कर्कटकस्थे द्युमणौ नरः स्यात् ॥३॥

भाषार्थ—कर्कराशिपर स्थित हुए सूर्यको बुध देखता हो तो मनुष्य विद्या यश और मानसे शोभा युक्त, राजाकी कृपासे प्राप्त हुई मनोकामनावाला, और शत्रुजनोंका नाशक होताहै ॥ ३ ॥

कुलाधिकश्चामलकीर्तिशाली भूपालसम्प्राप्तमहत्पदार्थः ॥
भवेन्नरः शीतकरर्क्षयाते दिवामणौ वाक्पतिवीक्ष्यमाणे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—चन्द्रराशि ( कर्क ) में स्थित हुए सूर्यपर बृहस्पतिकी दृष्टि होनेसे मनुष्य अपने कुलमें श्रेष्ठ, निर्मल कीर्तिवाला, और राजासे प्राप्त हुए उत्तम २ पदार्थोंसे युक्त होजाताहै ॥ ४ ॥

स्त्रीसंश्रयाद्वस्त्रधनोपलब्धिः परस्य कृत्ये हृदये विषादः ॥
निशाकरागारकृताधिकारे दिवाकरे शुक्रनिरीक्ष्यमाणे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमाकी राशि ( कर्क ) पर सूर्यका अधिकार हो अर्थात् सूर्य विराजमान हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो उसको स्त्रियोंके आश्रयसे वस्त्र व धनकी प्राप्ति होतीहै और वह पराया कार्य होनेपर अपने मनमें विषाद करनेवाला होताहै ॥ ५ ॥

कफानिलार्तः पिशुनोऽन्यकार्ये स्यादन्तरायश्चपलस्वभावः ॥
क्लेशी नरः शीतकरर्क्षसंस्थे दिवामणौ मन्दनिरीक्ष्यमाणे ॥ ६ ॥

भाषार्थ—चन्द्रराशि ( कर्क ) पर स्थित सूर्यको शनि देखता हो तो मनुष्य कफ और वातविकारसे पीडित, चुगुली करनेवाला, दूसरेके कार्यमें विघ्न करनेवाला, चपलस्वभाववाला, और क्लेश भोगनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

स्वभेऽर्के ग्रहदृष्टिफलम् ।

धूर्तो गंभीरः क्षितिपालमान्यो धनोपलब्धार्थयुतः प्रसिद्धः ॥
मित्रे निजक्षेत्रयुते प्रसूतौ नक्षत्रनाथेन निरीक्ष्यमाणे ॥ १ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय सूर्य अपनी राशि( सिंह )का हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य धूर्त, गंभीर, राजमान्य, धनी और प्रसिद्ध होताहै ॥ १ ॥

नानाङ्गनाप्रीतिरतीव धूर्तः कफात्मकः क्रूरतरश्च शूरः ॥
महोद्यमः स्यान्मनुजः प्रधानः सिंहस्थितेऽर्के कुसुतेन दृष्टे ॥२॥

भाषार्थ—सिंहस्थित सूर्यपर मंगलकी दृष्टि होनेसे मनुष्य अनेक स्त्रियोंसे अतीव प्रीति करनेवाला, बड़ा धूर्त, कफप्रकृति, क्रूरस्वभाव, शूरवीर, बड़ा उद्यमी व अपने वंशमें श्रेष्ठ होताहै ॥ २ ॥

धूर्तो नृपानुव्रजनः सुसत्त्वो विद्वत्प्रियो लेखनतत्परश्च ॥
भवेन्नरः केसरिणि प्रयाते दिवामणौ सौम्यनिरीक्ष्यमाणे ॥ ३ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित सूर्यको बुध देखता हो तो मनुष्य महाधूर्त, राजाका अनुयायी, बहुतही बड़ा पराक्रमी, विद्वान्‌जनोंका प्यारा, और लिखने पढ़नेमें निपुण होताहै ॥ ३ ॥

देवालयारामतडागवापीनिर्माणकर्ता स्वजनप्रियश्च ॥
भवेन्नरो देवपुरोहितेन निरीक्षितेऽर्के मृगराजसंस्थे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित सूर्यपर बृहस्पतिकी दृष्टि होनेसे पुरुष देवमन्दिर, बागबगीचा, तालाब, बावली कुआँआदिको बनवानेवाला और अपने कुटुम्बी जनोंका बहुत प्यारा होजाताहै ॥ ४ ॥

त्वग्दोषरोषापयशोभिभूतो गतोत्सवः स्वीयजनोज्झितश्च ॥
स्यान्मानवः सत्यदयाविहीनः पञ्चाननेऽर्के भृगुजेन दृष्टे ॥ ५॥

भापार्थ—जो सूर्य सिंहराशिका होकर उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य त्वचाके रोगसे क्रोधसे और अपयशसे पीडित, उत्साहरहित, अपने इष्टमित्रोंका विरोधी, तथा सत्य और दयासे विहीन होताहै ॥ ५ ॥

शठो नरः कार्यविघातकर्ता सन्तापयेदात्मजनांश्च नूनम् ॥
नरो मृगेन्द्रोपगते दिनेशे दिनेशपुत्रेण निरीक्ष्यमाणे ॥ ६ ॥

भापार्थ—सिंहराशिस्थित सूर्यपर शनिकी दृष्टि हो तो मनुष्य महाशठ, अपना व परायाभी कार्य विगाडनेवाला, और अपने जनोंको निश्चयही सन्ताप देनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

गुर्वगारेऽर्के ग्रहदृष्टिफलम् ।

कायकान्तिसुतसौख्यसमेतो वाग्विलासकुशलः कुलशाली ॥
स्यान्नरः सुरपुरोहितगेहे भास्करे हिमकरेण हि दृष्टे ॥ १ ॥

भापार्थ—यदि बृहस्पतिके घर ( धन वा मीनराशि ) में स्थित हुए सूर्यपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य मनोहर शरीरकी कांतिसे और पुत्रके सुखसे युक्त, वाणीके विलासमें कुशल ( अच्छे २ बोल बोलनेमें बडा चतुर ) और अपने कुलमें श्रेष्ठ होताहै ॥ १ ॥

संग्रामसंप्राप्तयशोविशेषो वक्ता विमुक्तानुजनानुसंगः ॥
स्थिराश्रयो जीवगृहस्थितेऽर्के भौमेन दृष्टे पुरुषः प्रचण्डः ॥२॥

भापार्थ—यदि बृहस्पतिकी राशिमें सूर्य स्थित हो और उसे मंगल देखता हो तो मनुष्य संग्राममें यश पानेवाला, बडा वक्ता, अपने आप्तमित्रोंको छोडकर अकेलाही रहनेवाला अथवा मुक्त हुए साधुओंके अनुयायी जनोंकी संगति करनेवाला अर्थात् बडा विरक्त, और स्थिर आश्रयवाला होताहै ॥ २ ॥

धातुक्रियाकाव्यकलाकथाज्ञः सद्वाक्यमंत्रादिविधिप्रवीणः ॥
सतांमतः स्यात्पुरुषो दिनेशे सौम्येक्षिते जीवगृहोपयाते ॥ ३ ॥

भापार्थ—यदि बृहस्पतिकी राशिमें स्थित भयेहुए सूर्यपर बुधकी दृष्टि हो तो पुरुष धातुकर्म, काव्यरचना करने और व्याख्या करनेको जाननेवाला, उत्तम वचन व मंत्र ( गुप्त सलाह ) आदिकी विधिमें परम प्रवीण, और सज्जनोंसे प्रीति करनेवाला होताहै ॥ ३ ॥

नृपालमैत्री कुलभूमिपालः कलाविधिज्ञो धनधान्ययुक्तः ॥
विद्वान्पुमान्भानुमतीज्यगेहे संदृष्टदेहेऽमरपूजितेन ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पतिके घरमें स्थित सूर्यपर बृहस्पतिहीकी दृष्टि हो तो पुरुष राजाओंसे मित्रता करनेवाला, अपने कुलमें राजाके समान, अनेक कलाओंकी विधिका जाननेवाला ( कारीगर ), धन व धान्योंसे युक्त, और महाविद्वान् होताहै ॥ ४ ॥

सुगन्धमाल्याम्बरचारुयोषाभूषाविशेषानुभवाप्तसौख्यः ॥
भवेन्नरो देवपुरोहितर्क्षे प्रद्योतने दानववन्द्यदृष्टे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—बृहस्पतिकी राशिमें स्थित भयेहुए सूर्यपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य सुगन्धपदार्थ, पुष्पमाला, सुन्दरवस्त्र, उत्तम स्त्री, और बहुत तरहके आभूषण इन सबोंका नानाप्रकारसे अनुभवपूर्वक सुख भोगनेवाला होताहै ॥ ५ ॥

परान्नभुङ् नीचनरैः प्रवृत्तश्चतुष्पदप्रीतिधरो नरः स्यात् ॥
सूर्ये सुराचार्यगृहे प्रयाते निरीक्षिते भानुसुतेन सूतौ ॥ ६ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय बृहस्पतिकी राशिपर स्थित सूर्यको यदि शनि देखता हो तो मनुष्य पराया अन्न भोजन करनेवाला, नीचजनोंके साथ प्रवृत्त और चौपाये जीवोंसे प्रीति करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

शन्यागारगतेऽर्के ग्रहदृष्टिफलम् ।

नारीप्रसंगेन गतार्थसौख्यो मायापटुश्चंचलचित्तवृत्तिः ॥
भवेन्मनुष्यः शनिवेश्मनिस्थे सहस्ररश्मौ हिमरश्मिदृष्टे ॥ १ ॥

भाषार्थ—शनिकी राशि ( मकर वा कुम्भ )में स्थित सूर्यपर यदि चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य नारीके प्रसंगसे धन और सुखको खोनेवाला, मायिक और चंचल चित्तवृत्तिवाला होताहै ॥ १ ॥

परकलहगतार्थो व्याधिवैरिप्रतप्तस्त्वतिविकलशरीरोऽत्यन्तचिन्तासमेतः ॥ भवति ननु मनुष्यः सम्भवे तिग्मराशौ गतवति सुतगेहे दृष्टदेहे कुजेन ॥ २ ॥

भाषार्थ—शनिके घरमें स्थित भयेहुए सूर्यको मंगल देखता हो तो मनुष्य पराये कलहमें अपने धनको खर्च करनेवाला, व्याधि और शत्रुओंसे सन्तप्त होनेके कारण अति विकलशरीर, और बहुतही बड़ी चिन्तासे युक्त होताहै ॥ २ ॥

क्लीबस्वभावः परचित्तहारी साधूज्झितः क्रूरतरो नरः स्यात् ॥
दिवाकरे शीतकरात्मजेन दृष्टे प्रसूतौ शनिमन्दिरस्थे ॥ ३ ॥

भापार्थ—जन्मसमय सूर्य यदि शनिकी राशिमें स्थित हो और उसपर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य नपुंसकोंके समान स्वभाववाला, पराये मनको हरनेवाला, साधुजनोंसे त्यागा हुआ ( शत्रुता माननेवाला ) और अत्यन्त दुष्टस्वभाव होताहै.

सत्कर्मकर्ता मतिमान् बहूनां समाश्रयश्चारुयशा मनस्वी ॥
स्यान्मानवो भानुसुतालयस्थे भानौ च वाचस्पतिना प्रदृष्टे ॥४॥

भापार्थ—शनिके घरमें स्थित हुए सूर्यको यदि बृहस्पति देखै तो मनुष्य श्रेष्ठ कर्म करनेवाला, बुद्धिवान्, बहुत मनुष्योंका पालन करनेवाला, उत्तम यशवाला और मनस्वी होताहै ॥ ४ ॥

शंखप्रवालामलरत्नवित्तं वरांगनाभ्योऽपि धनोपलब्धिम् ॥
करोति भानुर्ननु मानवानां शन्यालयस्थो भृगुजेन दृष्टः ॥५॥

भापार्थ—शनिके घरमें स्थित सूर्यको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्यको शंख, मूंगा, उत्तमरत्न व बहुत धन इनकी प्राप्ति होतीहै; और श्रेष्ठ स्त्रियोंसेभी धनका लाभ होताहै ॥ ५ ॥

प्रौढप्रतापाद्विजितारिपक्षः क्षोणीपतिप्रीतिमहाप्रतिष्ठः ॥
प्रसन्नमूर्तिः प्रभवेन्मनुष्यः शन्यालयेऽर्के शनिना प्रदृष्टे ॥ ६ ॥

भापार्थ—शनिकी राशिमें स्थित सूर्यपर शनिहीकी दृष्टि हो तो महाप्रताप करके शत्रुओंको नाश करनेवाला, राजामें प्रीति करनेमें बड़ी प्रतिष्ठा पानेवाला और प्रसन्नमूर्ति होताहै ॥ ६ ॥

इति मेषादिगृहे रवौ दृष्टिफलम् ।

## अथ मेषादिगृहे चन्द्रम्प्रति ग्रहदृष्टयः ।

तत्र मेषगते चंद्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

उग्रस्वभावोऽपि मृदुर्नतानां धीरो धराधीश्वरगौरवाढ्यः ॥
नरो भवेत्सद्गरभीरुरेव मेषे शशाङ्के नलिनीशदृष्टे ॥ १ ॥

**भाषार्थ**—मेषराशिमें स्थित भयेहुए चन्द्रमापर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य उग्रस्वभाववाला होनेपरभी नम्रहुएको कोमलवाणी बोलनेवाला, बड़ा धीरजवाला, राजद्वारसे बड़ाई पानेवाला, और संग्रामभीरु अर्थात् रणमें डरपोक होताहै ॥ १ ॥

विषाग्निवातास्त्रभयं कदाचित्स्यान्मूत्रकृच्छ्रं महदाश्रयश्च ॥
दन्ताक्षिपीड़ा निबिडा जडांशौ मेषस्थिते भूमिसुतेन दृष्टे ॥ २ ॥

**भाषार्थ**—मेषमें स्थित हुए चन्द्रमाको मंगल देखता हो तो मनुष्य विष अग्नि वा वातव्याधि वा शस्त्रोंके भयसे युक्त, मूत्रकृच्छ्ररोगी तथा दांत और नेत्रोंकी पीडासे पीड़ित होताहै ॥ २ ॥

विलसदमलकीर्तिः सर्वविद्याप्रवीणो द्रविणगुणगणाढ्यः
सम्मतः सज्जनानाम् ॥ भवति ननु मनुष्यो मेषराशौ
शशाङ्के शशधरसुतदृष्टे श्रेष्ठसम्पत्प्रतिष्ठः ॥ ३ ॥

**भाषार्थ**—मेषराशिमें स्थित भयेहुए चन्द्रमाको बुध देखता हो तो निर्मल उज्ज्वल कीर्तिसे युक्त, सर्व विद्याओंमें प्रवीण, द्रव्य व गुणोंसे संयुक्त, सज्जनोंको मान्य, वैसेही उत्तम अचल सम्पत्तिवाला, और प्रतिष्ठावान् होताहै ॥ ३ ॥

नृपप्रधानः पृतनापतिर्वा कुलानुमानाद्बहुसम्पदाढ्यः ॥
भवेन्नरः कैरविणीवनेशे मेषस्थिते गीष्पतिना प्रदृष्टे ॥ ४ ॥

**भाषार्थ**—यदि चन्द्रमा मेषराशिका हो और उसपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाका मंत्री, वा राजाका सेनापति और अपने कुलके अनुसार बहुत सम्पदावाला होताहै ॥ ४ ॥

योषाविभूषाधनसूनुसौख्यो भोक्ता सुवक्ता परिमुक्तरोषः ॥
स्यात्पूरुषो मेषगतेऽमृतांशौ निरीक्ष्यमाणे भृगुणा गुणज्ञः ॥५॥

**भाषार्थ**—मेषराशिमें स्थित हुए चन्द्रमापर शुक्रकी दृष्टि हो तो स्त्री आभूषण धन व पुत्रोंके सुखसे युक्त, अनेक भोग भोगनेवाला, सुन्दर वचन बोलनेवाला, शान्तस्वभाव और गुणोंको जाननेवाला पुरुष होताहै ॥ ५ ॥

गदयुतं हतचित्तसमुन्नतिं विगतवित्तमसत्यमसत्सुतम् ॥
क्रियगतोऽर्कसुतेन निरीक्षितो हिमकरो हि नरं कुरुते खलम् ६

**भाषार्थ**—मेषराशिस्थित चन्द्रमाको शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य रोगयुक्त, उत्साहहीन, निर्धन, मिथ्यावादी, कुत्सित पुत्रोंवाला, और दुष्ट होताहै ६

## वृषगतेंदौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

कृषिक्रियायां निरतो विधिज्ञः स्यान्मान्त्रिको वाहनधान्ययुक्तः ॥
नरो नितान्तं चतुरः स्वकार्ये दृष्टे दिनेशेन वृषे शशाङ्के ॥ १ ॥

भावार्थ—वृषराशिमें चन्द्रमा बैठा हुआ हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य कृषिक्रिया ( खेती करने ) में तत्पर, विधिविधान ( धर्मशास्त्र ) का जाननेवाला, मंत्रविद्यामें कुशल, और वाहन व धान्यसे युक्त तथा अपने कार्यमें अत्यन्त चतुर होताहै ॥ १ ॥

कामातुरश्चित्तहरोऽङ्गनानां स्यात्साधुमित्रः सुतरां पवित्रः ॥
प्रसन्नमूर्तिश्च नरो वृषस्थे शीतद्युतौ भूमिसुतेन दृष्टे ॥ २ ॥

भावार्थ—यदि चन्द्रमा वृषराशिका हो और मंगलकी उसपर दृष्टि हो तो मनुष्य बड़ा कामी होनेके कारण स्त्रियोंका मन हरनेवाला, साधुजनोंका मित्र, अत्यन्तही पवित्र और प्रसन्नमूर्ति होताहै ॥ २ ॥

प्राज्ञं विधिज्ञं कृपयासमेतं हर्षान्वितं भूतहिते रतं च ॥
गुणाभिरामं मनुजं प्रकुर्याद्वृषे शशाङ्कः शशिजेन दृष्टः ॥ ३ ॥

भावार्थ—यदि वृषराशिका चन्द्रमा हो और उसपर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य पण्डित, विधिविधान(धर्मशास्त्र)का जाननेवाला, सबपर कृपा करनेवाला, हर्षसहित, प्राणियोंका हितकारी, और गुणगणोंसे शोभायमान होताहै ॥ ३ ॥

जायात्मजानन्दयुतं सुकीर्तिं धर्मक्रियायां निरतं च पित्रोः ॥
भक्तं प्रसक्तं मनुजं प्रकुर्याद्वृषस्थितेन्दुर्गुरुणा प्रदृष्टः ॥ ४ ॥

भावार्थ—वृषराशिस्थित चन्द्रमापर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य स्त्री व पुत्रोंके आनन्दसे युक्त, सुन्दर कीर्तिवाला, धर्मकर्ममें तत्पर, और माता पिताका भक्त हो जाताहै ॥ ४ ॥

भूषणाम्बरगृहासनशय्यागन्धमाल्यचतुरंघ्रिसुखानि ॥
आतनोति सततं मनुजानां चन्द्रमा वृषगतो भृगुदृष्टः ॥ ५ ॥

भावार्थ—वृषराशिका चन्द्रमा हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्यको बहुत आभूषण, वस्त्र, घर, आसन, शय्या, गन्ध, माला, चौपाये पशु यानी गाय भैंस आदि इन सब पदार्थोंकी प्राप्तिसे बहुतही सुख होताहै ॥ ५ ॥

कलानिधिः पूर्वदले वृषस्य शनीक्षितश्चेन्निधनं जनन्याः ॥
करोति सत्यं मुनिभिर्यदुक्तं तथा परार्धे खलु तातघातम् ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय चन्द्रमा वृषराशिके पूर्वदल अर्थात् पहले होरामें हो और शनिकी उसपर दृष्टि हो तो उसकी माताका मरण होवै; और जो परभागमें अर्थात् वृषराशिके दूसरे होरामें चन्द्रमा स्थित हो तो और उसपर शनिकी दृष्टि हो तो पिताकी मृत्यु होवे ॥ १ ॥

द्वन्द्वेगतेऽब्जे ग्रहदृष्टिफलम् ।

प्राज्ञं सुशीलं द्रविणेन हीनं क्लेशाभिभूतं सततं करोति ॥
नरं च सर्वोत्सवदं प्रसूतौ द्वन्द्वे स्थितो भानुमता च दृष्टः ॥१॥

भाषार्थ—मिथुनराशिस्थित चन्द्रमापर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य बुद्धिमान्, सुशील, धनहीन, और निरन्तर बड़े २ क्लेशोंसे युक्त होताहै ॥ १ ॥

उदारदारं चतुरं च शूरं प्राज्ञं च सुज्ञं धनवाहनाद्यैः ॥
युक्तं प्रकुर्यान्मिथुनस्थितेन्दुर्निरीक्षितो जन्मनि भूसुतेन ॥ २ ॥

भाषार्थ—चन्द्रमा मिथुनराशिका हो और उसपर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य उदार स्त्रीवाला, चतुर, शूरवीर, बुद्धिवान्, ज्ञानी और धन वाहन आदिसे युक्त होताहै ॥ २ ॥

धीरं सदाचारमुदारसारं नरं नरेन्द्राप्तधनं करोति ॥
निशाधिनाथो मिथुनाधिसंस्थो निशीथिनीनाथसुतेन दृष्टः ॥३॥

भाषार्थ—मिथुनराशिपर स्थित चन्द्रमाको बुध देखता हो तो मनुष्य धीर, सदाचारसे युक्त, उदारचित्त, और राजासे प्राप्त हुए धनसे युक्त होताहै ॥ ३ ॥

विद्याविवेकान्वितमर्थवन्तं ख्यातं विनीतं सुतरां सुपुण्यम् ॥
करोति मर्त्यं मिथुनेऽधिसंस्थो निशीथिनीशो गुरुणा प्रदृष्टः ॥४॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा मिथुनराशिपर स्थित हो और उसपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य विद्या और विवेकसे युक्त, धनवान् जगत्में बहुतही प्रसिद्ध, नम्र स्वभाववाला, और निरन्तर पुण्य करनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

वस्त्रप्रसूनान्नवराङ्गनाभ्यः सद्वाहनेभ्यश्च विभूषणेभ्यः ॥
करोति सौख्यं हि सुधामयूखो द्वन्द्वस्थितो जन्मनि शुक्रदृष्टः ५

भाषार्थ—मिथुनराशिका चन्द्रमा हो और उसको शुक्र देखता हो तो मनुष्य सुन्दर वस्त्र, सुगन्धित पुष्प, उत्तम भोजन, सुंदर स्त्री, श्रेष्ठ वाहन, और उत्तम आभूषण इन सबोंसे सुखयुक्त होताहै ॥ ५ ॥

धनाङ्गनावाहननन्दनाद्यैर्विश्लेषमायाति विगर्हितत्वम् ॥
नरो हि नीहारकरे नृयुग्मे निरीक्षिते भानुसुतेन सूतौ ॥ ६ ॥

भापार्थ—यदि चन्द्रमा मिथुनराशिका हो और उसपर शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य धन, स्त्री, वाहन, पुत्र आदिकोंके सुखसे रहित और सब लोगनमें निंदित होताहै ॥ ६ ॥

कुलीरयागते चन्द्रे ग्रहदृष्टिफलम्।

निरर्थकक्लेशकरं विकीर्णैर्नृपाश्रयं दुर्गकृताधिकारम् ॥
कुर्यात्कलावान्परिसूतिकाले कुलीरसंस्थो नलिनीशदृष्टः ॥ १ ॥

भापार्थ—जन्मसमय यदि चन्द्रमा कर्कराशिका हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य निष्प्रयोजन क्लेश करनेवाला, और राजाका आश्रित होनेसे किलेपर अधिकार करनेवाला होताहै ॥ १ ॥

दक्षं च शूरं जननीविरुद्धं क्षीणाङ्गयष्टिं मनुजं करोति ॥
कुलीरसंस्थः परिसूतिकाले दृष्टः कलावान् किल मङ्गलेन ॥२॥

भापार्थ—जन्मसमय चन्द्रमा यदि कर्कराशिका हो और मंगलकी उसपर दृष्टि हो तो मनुष्य सब काममें चतुर, शूरवीर, माताके विरोध करनेवाला और क्षीण अंगवाला होताहै ॥ २ ॥

दारार्थपुत्रोन्नतिनीतिसौख्यं सेनापतिं वा सचिवं मनुष्यम् ॥
कर्काधिरूढः कुरुते हिमांशुर्हिमांशुपुत्रेण निरीक्ष्यमाणः ॥ ३ ॥

भापार्थ—कर्कराशिस्थित चन्द्रमाको बुध देखता हो तो मनुष्य स्त्री धन पुत्र इन्होंकरके बडाईकी उन्नतिसे युक्त, नीति और सुखयुक्त, और राजाका सेनापति अथवा मंत्री होताहै ॥ ३ ॥

नृपाधिकारं गुणिनं विनीतं सुखान्वितं चारुपराक्रमं च ॥
करोति जातं यदि कर्कवर्ती पीयूषमूर्तिर्गुरुणेक्ष्यमाणः ॥ ४ ॥

भापार्थ—यदि कर्कराशिस्थित चन्द्रमापर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजासे मान अधिकारवाला, बडा गुणी, नम्र स्वभाववाला, सुखी, और उत्तम पराक्रमयुक्त होताहै ॥ ४ ॥

सद्रत्नचामीकररत्नभूषावराङ्गनासौख्ययुतं नितान्तम् ॥
नरं निजागारयुतः करोति सुधाकरः शुक्रनिरीक्ष्यमाणः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि अपनी राशि (कर्क) पर स्थित चन्द्रमाको शुक्र देखता हो तो मनुष्य उत्तम रत्न सुवर्ण आभूषण और सुन्दरी स्त्रियोंसे सदा सुखयुक्त होताहै ॥ ५ ॥

सत्येन हीनं जननीविरुद्धं सदाऽटनं पापरतं गतार्थम् ॥
करोति जातं निजगेहगामी चेद्यामिनीशो रविजेन दृष्टः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि अपने घर (कर्कराशि) में चन्द्रमा हो और उसपर शनिकी दृष्टि हो तो मनुष्य सत्यसे हीन, मातासे विरोध करनेवाला, सदा घूमनेवाला, पापी, और निर्धनी होताहै ॥ ६ ॥

सिंहस्थिते चन्द्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

गुणयुतं सततं नृपतिप्रियं वरपदं च विलंबितसंततिम् ॥
हरिगतो वितनोति निशाकरः खरकरप्रविलोकनसंयुतः ॥ १ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा सिंहराशिका हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य गुणी, निरन्तर राजाका प्रियमित्र होकर रहनेवाला, उत्तम पद (अधिकार) को प्राप्त होनेवाला और संततिरहित होताहै ॥ १ ॥

नरपते सचिवो धनवाहनात्मजकलत्रसुखो हि भवेन्नरः ॥
हरिणलक्ष्मणि केसरिणि स्थिते क्षितिसुतेन तनुप्रविलोकिते ॥ २ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित चन्द्रमापर यदि मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाका मंत्री, और धन, वाहन (सवारी), पुत्र, व स्त्रीके सुखसे युक्त होताहै ॥ २ ॥

धनाङ्गनावाहननन्दनेभ्यः सुखप्रपूर्ं हि नरं करोति ॥
द्विजाधिराजो मृगराजसंस्थो द्विजाधिराजात्मजसम्प्रदृष्टः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा सिंहराशिपर स्थित हो और उसको बुध देखता हो तो वह मनुष्यको धन, स्त्री, वाहन, और पुत्रकरके पूर्ण सुखी करताहै ॥ ३ ॥

बहुश्रुतं विस्मृतसाधुवृत्तं कुर्यान्नरं भूमिपतेः प्रधानम् ॥
चन्द्रोऽमृगेन्द्रोपगतोऽमरेन्द्रोपाध्यायदृष्टिः परिसूतिकाले ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय सिंहराशिस्थित चन्द्रमापर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो

तो मनुष्य सब शास्त्रोंके पढनेसे बहुश्रुत, साधुजनोंका आचार विचार जाननेवाला, और राजाका मंत्री होताहै ॥ ४ ॥

स्त्रीवैभवं वै गुणिनं गुणज्ञं प्राज्ञं विधिज्ञं कुरुते मनुष्यम् ॥
पीयूषरश्मिर्जनने यदा स्यात्पश्चाननस्थो भृगुसूनुदृष्टः ॥ ५ ॥

भावार्थ—यदि सिंहराशिस्थित चन्द्रमाको शुक्र देखता हो तो मनुष्य स्त्रीरूपी ऐश्वर्यसे युक्त वा स्त्रियोंकेद्वारा प्राप्तहुए ऐश्वर्यसे युक्त, गुणी, गुणका जाननेवाला ( गुणग्राही ), पण्डित, और विधिविधानका ज्ञाता होताहै ॥ ५ ॥

कान्तावियुक्तः कृषिकर्मदक्षो दुर्गाधिकारो हि नरोऽल्पकार्यः ॥
सिंहोपयाते सति शीतभानौ निरीक्षिते सूर्यसुतेन सूतौ ॥ ६ ॥

भावार्थ—जन्मसमय चन्द्रमा सिंहराशिका हो और उसपर शनिकी दृष्टि हो तो मनुष्य स्त्रीके वियोगसे युक्त, कृषिकर्म ( खेती करने ) में निपुण, कीलेपर अधिकार पानेवाला और अल्पकार्य करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

कन्यास्थिते चन्द्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

भूमीशकोशाधिकृतं सुवृत्तं भार्याविमुक्तं गुरुभक्तियुक्तम् ॥
जातश्च कन्याश्रितशीतरश्मिस्तनोति जन्तुं खररश्मिदृष्टः ॥ १ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमय चन्द्रमा कन्याराशिका हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाके कोप ( खजाना ) का अधिकारी, उत्तम आचार करनेवाला, और स्त्रीसे रहित व गुरुकी भक्तिसे युक्त होताहै ॥ १ ॥

हिंसापरं शूरतरं सकोपं नृपाश्रितं लब्धजयं रणादौ ॥
कुमारिकासंश्रितशीतभानुर्भूसुनुदृष्टो मनुजं करोति ॥ २ ॥

भावार्थ—यदि कन्याराशिस्थित चन्द्रमापर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य हिंसक, बडा शूर वीर, क्रोधी, राजाका आश्रित, और रण आदिमें विजय पानेवाला होता है ॥ २ ॥

भूरिबन्धुमवनीपतिप्रियं चारुवृत्तशुभकीर्तिसंयुतम् ॥
मानवं हि कुरुतेऽङ्गनाश्रितश्चन्द्रमा सुरपुरोहितेक्षितः ॥ ४ ॥

भाषार्थ—कन्याराशिस्थित चन्द्रमापर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो बहुत बन्धुओंवाला या बड़ा कुटुम्बवाला, राजासे प्रीति करनेवाला, और उत्तम आचार व शुभकीर्तिसे युक्त होता है ॥ ४ ॥

विलासिनीकेलिविलासचित्तं कान्ताश्रितं भूपतिलब्धवित्तम् ॥
कुर्यान्नरं शीतकरः कुमार्य्यां संस्थः सितेन प्रविलोकितेन ॥५॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा कन्याराशिपर स्थित हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य स्त्रियोंके साथ क्रीडा करनेमें प्रसन्नचित्त, स्त्रीके आधीन, और राजासे प्राप्त हुए धनसे युक्त होता है ॥ ५ ॥

निष्किञ्चनं हीनमतिं नितान्तं स्त्रीसंश्रयादाप्तधनं जनन्या ॥
हीनं प्रकुर्यात्खलु कन्यकायां गतो मृगाङ्कोऽर्कसुतेन दृष्टः ॥६॥

भाषार्थ—कन्याराशिस्थित चन्द्रमाको यदि शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य दरिद्री, अत्यंत हीनमतिवाला, और अपनी स्त्रीके संबंधसे प्राप्त हुए धनसे युक्त और माता करके रहित होताहै ॥ ६ ॥

तुलाश्रितेऽब्जे ग्रहदृष्टिफलम्।

सदाटनः सौख्यधनैर्विहीनः सदङ्गनासूनुजनैर्विहीनः ॥
मित्रैरमित्रैश्च नरोऽतितप्तस्तुलाधरे शीतकरेऽर्कदृष्टे ॥ १ ॥

भाषार्थ—तुलाराशिका चन्द्रमा हो और सूर्य उसे देखता हो तो मनुष्य सदा परदेशमें विचरनेवाला, सुख और धनसे हीन, श्रेष्ठ स्त्री व पुत्रजनोंसे हीन होता है ॥ १ ॥

बुद्ध्या परार्थाकरणैकचित्तं मायासमेतं विषयाभितप्तम् ॥
करोति जातं हि तुलागतन्दुर्निरीक्ष्यमाणो धरणीसुतेन ॥ २ ॥

भाषार्थ—तुलाराशिस्थित चन्द्रमापर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य अपनी बुद्धिसे पराये कार्यको विनाश करनेमें तत्पर, और मायावी अर्थात् बहुत तरहके छलबल करनेवाला, व विषयी होता है ॥ २ ॥

कलाविधिज्ञं धनधान्ययुक्तं वक्तृत्वविद्याविभवैः समेतम् ॥
कुर्यान्नरं शीतकरस्तुलास्थः प्रसूतिकाले शशिजेन दृष्टः ॥ ३ ॥

भावार्थ—तुलाराशिस्थित चन्द्रमापर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य अनेक कलाओंको विधिविधानपूर्वक जाननेवाला, धन और धान्यसे पूरित, वाणीविलासी ( बडा वक्ता ) और विद्याके विभवसे युक्त होता है ॥ ३ ॥

विचक्षणो वस्त्रविभूषणेषु क्रयेऽथवा विक्रयताविधाने ॥
तुलाधरे शीतकरे नरः स्याद्दृष्टे शुनासीरपुरोहितेन ॥ ४ ॥

भावार्थ—तुलाराशिस्थित चन्द्रमापर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य वस्त्र व आभूषणकी, परीक्षा करनेमें परमचतुर, और उनके क्रय अथवा विक्रय करनेमें परमप्रवीण होता है ॥ ४ ॥

प्राज्ञस्त्वनेकोद्यमसाधितार्थः स्यात्पार्थिवानां कृपयासमेतः ॥
हृष्टो नरः प्रीतकलेवरश्च जूके मृगाङ्के भृगुजेन दृष्टे ॥ ५ ॥

भावार्थ—तुलाराशिस्थित चन्द्रमाको शुक्र देखता हो तो मनुष्य परमचतुर, अनेक उद्यमोंसे धन उपार्जन करनेवाला, राजाओंकी कृपासे युक्त और प्रसन्न चित्त होता है ॥ ५ ॥

धनैश्च धान्यैर्वरवाहनैश्च युतोऽपि हीनो विषयोपभोगैः ॥
भवेन्नरस्तौलिनि जन्मकाले कलानिधौ भानुतनूजदृष्टे ॥ ६ ॥

भावार्थ—जन्मसमय तुलाराशिस्थित चन्द्रमाको यदि शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य धन, धान्य, और उत्तम वाहनसे युक्त होनेपरभी विषयभोगोंसे रहित होता है ॥ ६ ॥

### वृश्चिकगतेन्दौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

सद्वृत्तिहीनं धनिनं जनानामसह्यमत्यन्तकृतप्रयासम् ॥
बलन्निवासं मनुजं प्रकुर्यात्ताराधिपः कौर्प्यगतोऽर्कदृष्टः ॥ १

भावार्थ—यदि चन्द्रमा वृश्चिकराशिका हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम सदाचारसे हीन, बडा धनी होनेपर भी सब जनोंको ( मानरहित ) और अति परिश्रम करनेवाला होनेमे बलका आगर होता है॥१॥

रणाङ्गणावाप्तयशोविशेषो गंभीरतागौरवसंयुतश्च ॥
भूपानुकम्पासमुपात्तवित्तो नरोऽलिनीन्दौ क्षितिजेन दृष्टः ॥२॥

भावार्थ—वृश्चिकराशिस्थित चन्द्रमापर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य संग्राममें प्राप्त भयेहुए विशेष यशसे युक्तगम्भीरता ( गहराई ) और गौरव ( बड़प्पन ) से युक्त और राजाकी कृपासे धन पानेवाला होता है ॥ २ ॥

वाग्विलासकुशलो रणशीलो गीतनृत्यनिरतश्च नितान्तम् ॥
कूटकर्मणि नरो निपुणः स्याद्वृश्चिके शशिनि चन्द्रजदृष्टे ॥ ३ ॥

भावार्थ—वृश्चिकराशिमें स्थित चन्द्रमाको बुध देखता हो तो मनुष्य वार्ता करनेमें बहुत निपुण, सदा लड़नेकी इच्छा करनेवाला, गीत और नाचमें परम प्रीतिमान् और कूट ( छल कपट अथवा झूंठ ) में निपुण होता है॥ ३ ॥

लोकानुरूपः सुतरां सुरूपः सत्कर्मऋद्धित्तविभूषणाढ्यः ॥
स्यान्मानवो जन्मनि शीतरश्मौ संस्थेऽलिनाज्येन निरीक्ष्यमाणे ।४।

भावार्थ—जो जन्मसमय वृश्चिकराशिस्थित चन्द्रमापर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य अपने लोगोंके मतके अनुसार वर्तनेवाला, अत्यंत सुंदर स्वरूपवान्, सत्कर्मों, और धन व आभूषणोंसे युक्तहोता है ॥ ४ ॥

प्रसन्नमूर्तिः समुदारकीर्तिः कूटक्रियाज्ञो धनवाहनाढ्यः ॥
कान्ताहृतार्थः पुरुषोऽलियाते शीतद्युतौ दैत्यगुरुप्रदृष्टे ॥ ५ ॥

भावार्थ—वृश्चिकराशिका चन्द्रमा हो और उसको शुक्र देखता हो तो मनुष्य प्रसन्नमूर्ति, अपने औदार्यसे कीर्ति पानेवाला, कूटक्रिया ( छल कपट कर्म ) में निपुण, धन और वाहनसे युक्त, तथा स्त्रीमें आसक्त होनेके कारण धनहीन होता है ॥ ५ ॥

स्थानभ्रंशं दैन्यनाशाल्पवित्तं नीचापत्यासत्त्वयक्ष्मप्रकोपम् ॥
कुर्याच्चन्द्रः सूतिकालेऽलिसंस्थे छायापुत्रप्रेक्षणत्वं प्रयातः ॥६॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमय वृश्चिकका चन्द्रमा हो और उसपर शनैश्चरकी दृष्टि हो वह मनुष्य स्थानभ्रष्ट, दैन्य रहित, अल्प धनवाला, नीच सन्तान वाला और अशक्त होनेके कारण यक्ष्मारोगसे युक्त होताहै ॥ ६ ॥

धनुषि स्थिते चन्द्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

प्रौढप्रतापोत्तमकीर्तिसम्पत्सद्वाहनान्याहवजं जयं च ॥
नृपप्रसादं कुरुते नराणां ताराधिपश्चापगतोऽर्कदृष्टः ॥ १ ॥

भावार्थ—यदि चन्द्रमा धनुराशिका हो और सूर्य उसे देखता हो तो मनुष्य बड़ा प्रतापी, उत्तम कीर्तिवाला, उत्तम संपदावाला श्रेष्ठ वाहनसे युक्त, संग्राममें विजयी और राजाको प्रसन्न करनेवाला होता है ॥ १ ॥

सेनापतित्वं च महत्प्रतापं पद्मालयालंकरणोपलब्धिम् ॥
कुर्यान्नराणां हरिणाङ्क एष शरासनस्थोऽवनिजेन दृष्टः ॥ २ ॥

भावार्थ—धनुराशिमें स्थित चन्द्रमापर यदि मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य सेनापति, महान्प्रतापी,और लक्ष्मी व आभूषणोंकी प्राप्तिसे युक्त होता है ॥ २ ॥

सद्वाग्विलासं बहुभृत्ययुक्तं कुर्यान्नरं ज्योतिषशिल्पविद्यम् ॥
तुरंगजंघे हि कुरङ्गजन्मा कुरङ्गलक्ष्मप्रभवेण दृष्टः ॥ ३ ॥

भावार्थ—यदि धनुराशिस्थित चन्द्रमाको बुध देखता हो तो सुन्दर वचन बोलनेवाला, अनेक सेवकोंसे युक्त, तथा ज्योतिष और शिल्पविद्यामें परम प्रवीण होता है ॥ ३ ॥

महत्पदस्थो धनवान् सुवृत्तो भवेन्नरश्चारुशरीरयष्टिः ॥
धनुर्द्धरे शीतकरे प्रयाते निरीक्षिते शक्रपुरोहितेन ॥ ४ ॥

भावार्थ—धनुराशिस्थित चन्द्रमापर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य बड़े अधिकारपर स्थित, धनवान्, उत्तम वर्ताव करनेवाला और सुन्दर शरीरवाला होता है ॥ ४ ॥

सन्तानार्थात्यन्तसंजातधर्मः शश्वत्सौख्येनान्वितो मानवः स्यात् ॥
तारास्वामी चापगामी प्रसूतौ दैत्यामात्यप्रेक्षणत्वं प्रयातः ॥ ५ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमय धनुराशिस्थित चन्द्रमापर शुक्रकी दृष्टि होती है वह मनुष्य सन्तान और धनके लिये बहुतही दान धर्म करनेवाला, और निरन्तर सुखसे युक्त होता है ॥ ५ ॥

सत्त्वोपेतं नित्यशास्त्रानुरक्तं सद्वक्तारं मानवं च प्रचण्डम् ॥
कोदण्डस्थःस्तीक्ष्णरश्म्यात्मजेन दृष्टः सूतौ शीतरश्मिः करोति॥६

भाषार्थ—जन्मसमय धनुराशिस्थित चन्द्रमाको यदि शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य सतोगुणी, शास्त्रमें सदा अभ्यास करनेवाला, उत्तम वक्ता और प्रचण्ड शक्ति व पराक्रमवाला होता है ॥ ६ ॥

गतधनो मलिनश्चलनप्रियो हतमतिः खलु दुःखितमानसः ॥
हिमकरे मकरे च दिवाकरेक्षिततनौ हि नरः प्रभवेद्यदि ॥ १ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय चन्द्रमा मकरराशिका हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य निर्धन, मलिन वेषवाला, घूमनेवाला, बुद्धिहीन, और दुःखितमन होता है ॥ १ ॥

अतिप्रचण्डो धनवाहनाढ्यः प्राज्ञश्च दारात्मजसौख्ययुक्तः ॥
स्यान्मानवो वैभवभाक्षितान्तं मृगे मृगाङ्केऽवनिसूनुदृष्टे ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि मकरराशिका चन्द्रमा हो और उसको मंगल देखता हो तो मनुष्य अति प्रचण्ड (क्रूर), धन व वाहनोंसे युक्त, बुद्धिवान्, स्त्री व पुत्रोंके सुखसे संयुक्त और बड़ा वैभव भोगनेवाला होता है ॥ २ ॥

बुद्ध्याहीनो निर्धनस्त्यक्तगेहो गेहिन्याद्यैरुज्झितः पूरुषः स्यात् ॥
आर्कीकेरः स्यावरे शीतरश्मौ पीयूषाशोरात्मजेन प्रदृष्टे ॥ ३ ॥

भाषार्थ—यदि मकरराशिस्थित चन्द्रमापर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य बुद्धिहीन, निर्धन, स्थान (घर) त्याग करनेवाला और स्त्री पुत्र आदिसे छोड़ा हुआ होता है ॥ ३ ॥

नृपात्मजः सत्ययुतो गुणज्ञः कलत्रपुत्रादियुतो नरः स्यात् ॥
मृगानने जन्मनि यामिनीशे वाचामधीशेन निरीक्ष्यमाणे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि मकरराशिस्थित चन्द्रमाको बृहस्पति देखता हो तो मनुष्य राजपुत्र, सत्यवादी, गुणोंको जाननेवाला और स्त्री पुत्र आदिसे युक्त होता है ॥ ४ ॥

सुनयनो धनवाहनसंयुतः सुतविभूषणवस्त्रसुखी नरः ॥
कुमुदिनीदयिते मृगसंस्थिते भृगुसुतेन जनौ ननु वीक्षिते॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मकालमें मकरराशिका चन्द्रमा हो और उसको शुक्र देखता हो तो मनुष्य सुन्दर चमकीले नेत्रोंवाला, धन व वाहनोंसे युक्त, और पुत्र, आभूषण, व वस्त्र आदिसे सुखी होता है ॥ ५ ॥

महालसो मन्दधनस्त्वसत्यो मलीमसः स्याद्व्यसनाभिभूतः ॥
पीयूषमूर्तिर्यदि नक्रवर्ती त्रिमूर्तिपुत्रेण निरीक्ष्यमाणः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि मकरराशिस्थित चन्द्रमाको शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य बड़ा आलसी अल्प धनवाला, असत्यभाषी, मलिन, और सदा जुआ आदि व्यसनोंसे युक्त होता है ॥ ६ ॥

कुम्भगेऽब्जे ग्रहदृष्टिफलम् ।

कृषीवलः कैतवसंयुतश्च नृपाश्रितो धर्मरतो नरः स्यात् ॥
पीयूषमूर्तिर्यदि कुम्भगामी स्वम्भोजिनीस्वामिनिरीक्ष्यमाणः॥ १ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा कुम्भराशिका हो और उसे सूर्य देखता हो तो मनुष्य खेती करनेवाला, कपटी अथवा जुवाँरी, राजाका आश्रित और धर्ममें तत्पर होता है ॥ १ ॥

धनभवनजनित्रीतातविश्लेषयुक्तो
विषमतमपदार्थोत्पादकोऽनल्पजल्पः ॥
भवति मलिनचित्तोऽत्यन्तधूर्तो हि मर्त्यः ।
शशिनि कलशयाते वीक्षिते भूसुतेन ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा कुंभराशिका हो और उसको मंगल देखता हो तो मनुष्य धन स्थान ( घर ) माता और पिता इनके वियोगसे युक्त, विषम पदार्थोंका उत्पादक, और बहुत बकवाद करनेवाला, मलिनचित्त, व अत्यन्त धूर्त होता है ॥ २ ॥

विषयसौख्यरतोऽशनसंविधौ रुचिरतीव शुचिः प्रियभाषणः ॥
युवतिगीतसुनीतकृतादरो घटगतेन्दुरिह ज्ञनिरीक्षितः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—कुम्भराशिस्थित चन्द्रमाको यदि बुध देखता हो तो मनुष्य विषयसुखमें तत्पर, खाने पीनेमें बहुत प्रीति रखनेवाला, पवित्र, प्रिय व मधुरभाषी और स्त्रियां, गाना, व सुनीति इनमें आदर करनेवाला होता है ॥ ३ ॥

महीपुरग्रामसुखादिसौख्यं भोगान्वितं साधुजनप्रवृत्तिम् ॥
कुर्यान्नरं श्रेष्ठतरं घटस्थो निशाकरः शक्रगुरुप्रदृष्टः ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि कुम्भराशिस्थित चन्द्रमापर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य पृथिवी नगर गांव इनके सुख आदिसे सुखी, भोगी, साधुजनोंका प्रेमी, और अधिक श्रेष्ठ अर्थात् सज्जन होता है ॥ ४ ॥

मित्रात्मजस्त्रीगृहसौख्यहीनो दीनो जनोत्सारितगौरवः स्यात् ॥
निशाकरे कुम्भधरे प्रसूतौ संवीक्षिते दानवपूजितेन ॥ ५ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय चन्द्रमा कुम्भराशिका हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य मित्र पुत्र स्त्री और घरके सुखसे हीन,दीन,और जनोंके संग बड़ाई नहीं पानेवाला होता है ॥ ५ ॥

नखोष्ट्रवालाश्वतरादिलाभं कुस्त्रीरतं धर्मविरुद्धवृत्तिम् ॥
करोति पुंसां हि घटेऽधितिष्ठन् निशाकरो भास्करसूनुदृष्टः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—कुम्भराशिस्थित चन्द्रमाको यदि शनि देखता हो तो मनुष्यको नखवाले जीव, उंट घोडा, गधा आदिका लाभ होता है; वह दुष्ट स्त्रीसे प्रीति रखनेवाला, और धर्मके विरुद्ध आचरण करके अपनी आजीविका करनेवाला होता है ॥ ६ ॥

### झपगते हिमांशौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

मनोभवोत्कर्षमतीव सौख्यं सेनापतित्वं बहुवित्तवृद्धिम् ॥
सत्कार्यसिद्धिं कुरुते हिमांशुर्झषे दिनेशेन निरीक्ष्यमाणे ॥ १ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा मीनराशिका हो और उसको सूर्य देखता हो तो मनुष्य अत्यन्त कामी, परमसुखी, सेनापति, बड़ाधनी और उत्तम कार्य साधन करनेवाला होता है ॥ १ ॥

पराभिभूतं कुलटाधिसख्यं सौख्योज्झितं पापरतं नितान्तम् ॥
करोति जातं हि निधिः कलानां मीनस्थितो भूमिसुतेन दृष्टः ॥ २ ॥

भाषार्थ—मीनस्थित चन्द्रमापर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य शत्रुसे पराजय पानेवाला वा ( पराधीन ), कुलटास्त्रियोंसे प्रीति करनेवाला, बड़ा दुःखी, और पापकर्ममें अत्यंत तत्पर होता है ॥ २ ॥

वाराङ्गनासूनुसुखानि नूनं मानं धनं भूमिपतेः प्रसादम् ॥
कुर्यान्नराणां हरिणाङ्क एष वैसारिणस्थो ज्ञनिरीक्ष्यमाणः ॥ ३ ॥

भावार्थ—यदि मीनराशिस्थित चन्द्रमाको बुध देखता हो तो उस मनुष्य-को वेश्यासे सुख व पुत्रोंसे सुख तथा मान, धन व राजाकी प्रसन्नता प्राप्त होती है ॥ ३ ॥

उदारचित्तं सुकुमारदेहं सद्देहिनीसूनुधनादिसौख्यम् ॥
नृपं विदध्यात्पृथुरोमगामी तमीपतिर्वाक्पतिवीक्षितश्चेत् ॥४॥

भावार्थ—यदि चन्द्रमा मीनराशिका हो और उसपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य उदारचित्त, सुकुमार देहवाला, उत्तम स्त्री पुत्र धन आदिके सुखसे युक्त और राजा या राजाके समान होता है ॥ ४ ॥

सङ्गीतवाद्यादिरतं सुवृत्तं विलासिनीकेलिविलासशीलम् ॥
करोति मर्त्यं तिमियुग्मसंस्थः शीतद्युतिर्जन्मनि शुक्रदृष्टः ॥५॥

भावार्थ—मीनराशिस्थित चन्द्रमाको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्य उत्तम गीत वाद्य आदिमें प्रीति करनेवाला, उत्तम आचरणवाला और स्त्रियोंके साथ हास्यविलास आदिक्रीडा करनेमें बड़ा कुशल होता है ॥ ५ ॥

कामातुरं दारसुतैर्विहीनं नीचाङ्गनासख्यमविक्रमं च ॥
नीहाररश्मिः शफरंप्रपन्नो नरं विदध्याद्रविसूनुदृष्टः ॥ ६ ॥

भावार्थ—यदि चन्द्रमा मीनराशिका हो और उसको शनि देखता हो तो मनुष्य सदा कामदेवसे पीडित, स्त्री पुत्रोंसे हीन वेश्या आदि नीच स्त्रीका साथ करनेवाला, और पराक्रमरहित होता है ॥ ६ ॥

॥ इति चन्द्र प्रति ग्रहदृष्टयः ॥

---

# अथ भौमे ग्रहदृष्टिफलानि ।

## तत्र स्वभे भौमे ग्रहदृष्टिफलम् ।

प्राज्ञः सुवक्ता पितृमातृभक्तो धनी प्रधानोऽतितरामुदारः ॥
नरो भवेदात्मगृहे महीजे सरोजिनीराजनिरीक्ष्यमाणे ॥ १ ॥

भावार्थ—अब अपनी राशिमें स्थित मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल

लिखते हैं– यदि अपनी राशि ( मेष व वृश्चिक ) में मंगल स्थित हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य विद्यावान्, उत्तम वक्ता, पिता माताका भक्त, धनी, अत्यंत श्रेष्ठ और अत्यन्त उदार होता है ॥ १ ॥

अन्याङ्गनासक्तमतीव शूरं कृपाविहीनं हतचौरवर्गम् ॥
नरं प्रकुर्यान्निजधामगामी भूमीतनूजो द्विजराजदृष्टः ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि अपनी राशिमें स्थित मंगलको चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य दूसरेकी स्त्रीमें आसक्त,बड़ा शूरवीर, निर्दयी, और चोरोंको विनाश करनेवाला होता है ॥ २ ॥

पण्याङ्गनालङ्करणैकवृत्तिर्विचक्षणोऽन्यद्रविणापहारी ॥
भवेन्नरःस्वर्क्षगते प्रसूतौ क्षोणीसुते सोमसुतेन दृष्टः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय अपनी राशिमें स्थित मंगलको बुध देखता हो वह मनुष्य वस्त्र अलङ्कार आदिसे वेश्याओंको विभूषित करनेवाला, बड़ा चतुर बुद्धिवान् और पराये धनको हरनेवाला होता है ॥ ३ ॥

वंशेऽवनीशो धनवान् सकोपो नृपोपचारः कृतचारसौख्यः ॥
आरे निजागारगते नरः स्यात्सूतौ सुराचार्यनिरीक्ष्यमाणे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय मंगल अपने घरमें बैठा हुआ हो और उसे बृहस्पति देखता हो तो वह मनुष्य अपने वंशमें राजा, धनवान्, क्रोधी, राजाके समान जिसके उपचार हैं ऐसा और दूतत्व(नौकरी)करनेमें सुख माननेवाला होता है॥४॥

भूयो भूयो भोजनौत्सुक्यसक्तः कान्ताहेतोर्यानचिन्ता नितान्तम्॥
प्राणी पुण्ये कर्मणि प्रीतिमान्स्यात् स्वर्क्षे भौमे भार्गवेण प्रदृष्टे॥५॥

भाषार्थ—यदि मंगल अपनी राशिमें हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य बारंवार भोजन करनेमें आसक्त, स्त्रीके निमित्त नितान्त वाहन (सवारी) की चिन्तासे युक्त, और पुण्यकर्ममें प्रीति करनेवाला होता है ॥ ५ ॥

मित्रोज्झितं मातृवियोगतप्तं कृशाङ्गयष्टिं विषमं कुटुम्बे ॥
ईर्ष्याविशेषं पुरुषं विदध्यात् कुजः स्वभस्थोऽर्कसुतेन दृष्टः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि अपने घरमें स्थित मंगलपर शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य मित्रोंसे विमुख, माताके वियोगसे सन्ताप युक्त होनेसे दुर्बल अंगवाला, अपने

कुटुम्बमें दुष्टभावसे वर्ताव करनेवाला और विशेष ईर्ष्या करनेवाला होता है ॥ ६ ॥

॥ इतिस्वर्भे भौमेग्रहदृष्टयः ॥

---

अथ शुक्रगृहस्थे भौमे ग्रहदृष्टिफलम्।

कान्तामनोवृत्तिविहीनमुच्चैर्वनाद्रिसंस्थानरुचिं विपक्षम् ॥
प्रचण्डकोपं कुरुते मनुष्यः कुजः सितागारगतोऽर्कदृष्टः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब शुक्रके घर ( वृष व तुला ) में स्थित हुए मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल लिखते हैं--यदि मंगल शुक्रके घर ( वृष व तुलाराशि ) में हो और सूर्यकी उसपर दृष्टि हो तो मनुष्य स्त्रीसे अत्यंत विरक्तचित्त, इसीलिये वन पर्वत आदि एकान्त स्थानपर निवास करनेकी रुचिवाला, परपक्षको सामिल होनेवाला और प्रचण्ड कोप करनेवाला होता है ॥ १ ॥

अम्बाविरुद्धः खलु युद्धभीरुर्बह्वङ्गनानामपि नायकश्च ॥
स्यान्मानवो भूतनये सितर्क्षे नक्षत्रनाथेन निरीक्ष्यमाणे ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्रकी राशिमें स्थित मंगलको चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य माताका विरोधी, युद्धसे भययुक्त और बहुत स्त्रियोंका स्वामी हो जाता है ॥ २ ॥

शास्त्रप्रवृत्तिः कलहप्रियः स्यादनल्पजल्पोऽल्पधनागमश्च ॥
सत्कायकान्तिः परिसूतिकाले सितालयस्थे शशिजेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय यदि शुक्रके घरमें स्थित मंगल बुध करके देखा जाता हो तो मनुष्य शास्त्रोंका अभ्यास करनेवाला, कलह (झगड़ा) प्रिय है जिसको ऐसा, बहुतबात करनेवाला थोड़े धनवाला, और सुन्दर शरीरकान्तिवाला होता है ॥ ३ ॥

बन्धुप्रिये स्यान्निरतोऽतिभाग्यः सद्गीतनृत्यादिविधिप्रवीणः ॥
क्षोणीतनूजे भृगुजर्क्षयाते संवीक्षिते वाक्पतिना प्रसूतौ ॥ ४ ॥

भाषार्थ—शुक्रराशिमें स्थित मंगलपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य अपने बन्धुजनोंका प्रिय ( कल्याण )करनेमें तत्पर, बड़ा भाग्यवान्, उत्तमगीत नाच आदिकी विधिमें प्रवीण होता है ॥ ४ ॥

सुश्लाघ्यनामा क्षितिपालमंत्री सेनापतिर्वा बहुसौख्ययुक्तः ॥
स्यान्मानवः शुक्रगृहोपयाते निरीक्षिते भूमिसुते सितेन ॥ ५ ॥

भाषार्थ—शुक्रराशिस्थित मंगलको शुक्र देखता हो तो मनुष्य प्रसिद्ध नामवाला, राजाका मंत्री अथवा सेनापति और बहुत सुखी होता है ॥ ५ ॥

ख्यातो विनीतो धनवान् सुमित्रः पवित्रबुद्धिः कृतशास्त्रयत्नः ॥
नरः पुरग्रामपतिः सितर्क्षे भूनन्दने भानुसुतेन दृष्टे ॥ ६ ॥

भाषार्थ—शुक्रराशिमें स्थित मंगलपर शनिकी दृष्टि हो तो मनुष्य सारे संसारमें प्रसिद्ध, नम्रस्वभाववाला धनवान्, उत्तम मित्रोंवाला, पवित्रबुद्धि, शास्त्रोंका अभ्यास करनेवाला और पुर व ग्रामोंका स्वामी होता है ॥ ६ ॥ यह शुक्रराशिस्थ मंगलपर ग्रहदृष्टिका फल वर्णन किया.

॥ इति शुक्रभवनस्थे भौमे ग्रहदृष्टयः ॥

अथ बुधभवनस्थे भौमे ग्रहदृष्टयः ।

विद्याधनैश्वर्ययुतं ससत्वमरण्यदुर्गाचलकेलिशीलम् ॥
कुर्यान्नरं सोमसुतालयस्थः क्षोणीसुतः सूर्यनिरीक्ष्यमाणः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बुधके घरमें स्थित मंगलपर ग्रहोंका दृष्टिफल लिखते हैं—यदि बुधराशि ( मिथुन व कन्या ) में स्थित भयेहुए मंगलपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य विद्या धन और ऐश्वर्यसे युक्त, बडा बलवान् व पराक्रमी, और वन पर्वत आदि स्थानोंमें विहार करनेवाला होता है ॥ १ ॥

संरक्षणे भूपतिना नियुक्तं कान्तारतिं सत्वयुतं सतोपम् ॥
भूमीसुतः संजनयेन्मनुष्यं बुधर्क्षसंस्थः शशिना प्रदृष्टः ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि मंगल बुधकी राशिमें स्थित हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाकी आज्ञासे प्रजाकी रक्षामें अधिकार पानेवाला, अपनी स्त्रीसे प्रीति करनेवाला, बली व पराक्रमी और प्रसन्नचित्त होता है ॥ २ ॥

अनल्पजल्पं गणितप्रगल्भं काव्यप्रियं चानृतचारुवाक्यम् ॥
दौत्ये प्रयासैः [illegible] प्रकुर्याद्धरातनूजो ज्ञगृहे ज्ञदृष्टः ॥ ३ ॥

भापार्थ—बुधके घरमें स्थित मंगलपर बुधहीकी दृष्टि हो तो मनुष्य बहुत वाचाल गणितविद्या ( ज्योतिष या हिसाब ) में निपुण, काव्यरचना करनेमें प्रीति करनेवाला झूँठाही क्यों न हो पर कोमलवचन बोलनेवाला, तथा बड़े यत्नसे नौकरी करनेवाला होता है ॥ ३ ॥

अन्यदेशगमनं व्यसनाद्यैः संयुतं हि कुरुते नरमुच्चैः ॥
सोमसूनुभवनेऽवनिसूनुर्दानवारिसचिवेन च दृष्टः ॥ ४ ॥

भापार्थ—बुधकी राशिमें स्थित मंगलपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य विदेशकी यात्रा करनेवाला अनेक व्यसनों ( आपदाओं ) से युक्त और उत्तम स्वभाववाला होता है ॥ ४ ॥

वस्त्रान्नपानीयसुखैः समेतं कान्ताप्रसक्तं सुतरां समृद्धम् ॥
कुर्यान्नरो भूमिसुतो बुधर्क्षसंस्थः प्रदृष्टो भृगुनन्दनेन ॥ ५ ॥

भापार्थ—बुधकी राशिमें स्थित मंगलपर यदि शुक्रकी दृष्टी हो तो मनुष्य उत्तमवस्त्र व उत्तम अन्नपानके सुखसे युक्त, स्त्रीसंभोगमें आसक्त, और निरंतर बड़ाही बडभागी होता है ॥ ५ ॥

अतीव शूरो मलिनोऽलसश्च दुर्गाचलारण्यविलासशीलः ॥
भवेन्नरो भास्करसूनुदृष्टे धरासुते सोमसुतालयस्थे ॥ ६ ॥

भापार्थ—बुधके घरमें स्थित मंगलको यदि शनि देखता हो तो मनुष्य शूरवीर, मलिन वेषवाला, आलसी, और विकट वन पर्वत आदिमें विहार करनेवाला होता है ॥ ६ ॥ यह बुधकी राशिमें स्थित मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल कहा।

॥ इति बुधभवनस्थभौमे ग्रहदृष्टयः ॥

---

अथ कर्कस्थभौमे ग्रहदृष्टयः ।

पित्तप्रकोपार्तियुतोऽतिधीरो दण्डाधिकारी सुतरां महोजाः ॥
भवेन्नरः कर्कगते महीजे निरीक्ष्यमाणे रविजे प्रसूतौ ॥ १ ॥

भापार्थ—अब कर्कराशिस्थ मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल कहते हैं—जो कर्कराशिमें स्थित भये हुए मंगलको सूर्य देखता हो तो मनुष्य पित्तप्रकोपकी

पीडासे युक्त, बड़ा धीरजवाला, दण्ड देनेका अधिकारी, और महाप्रतापी होता है ॥ ७ ॥

गदाभिभूतो गतवस्तुशोको विहीनवेषो गतसाधुवृत्तः ॥
भवेन्नरः कर्कटगे महीजे सोमेन सूतौ च निरीक्ष्यमाणे ॥ २ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय कर्कराशिस्थित मंगलपर यदि चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य निरन्तर रोगी, गत (खोईहुई) वस्तुके विषे शोक करनेवाला, हीन दीन वेषवाला, साधुओंके आचरणसे रहित अर्थात् असज्जन होता है ॥ २ ॥

मित्रैर्विमुक्तोऽल्पकुटुम्बभारः पापप्रचारः खलचित्तवृत्तिः ॥
बुधेन दृष्टे सति कर्कटस्थे भौमे नरः स्याद्व्यसनाभिभूतः ॥३॥

भाषार्थ—यदि कर्कराशिस्थित मंगलपर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य मित्रोंसे छूटाहुआ, बहुतही थोडा कुटुंबवाला पापकर्म करनेवाला, और दुष्टकर्ममें मन लगानेवाला व निरन्तर व्यसनयुक्त होता है ॥ ३ ॥

नरेन्द्रमंत्री गुणगौरवाढ्यो मान्यो वदान्यो मनुजः प्रसिद्धः ॥
कुलीरसंस्थे तनये धरित्र्या निरीक्षिते चित्रशिखण्डिजेन ॥ ४ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिस्थित मंगलपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाका मंत्री, गुण व गौरवसे युक्त, मानप्रतिष्ठा पानेवाला, बड़ा दाता, वा बहुत बोलनेवाला और प्रसिद्ध होता है ॥ ४ ॥

अर्थक्षयो दुर्व्यसनेन नूनं निरन्तराऽनर्थसमुद्भवः स्यात् ॥
भवेन्नराणां भृगुणा प्रदृष्टे त्वङ्गारके कर्कटराशिसंस्थे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिमें स्थित मंगलको शुक्र देखता हो तो मनुष्य दुष्ट व्यसनों करके धनको क्षय करनेवाला, और निरन्तर अनर्थकारी कर्मोंका करनेवाला होता है ॥ ५ ॥

कीलालधान्यादिधनः सुकान्तिर्महीपतिप्राप्तधनो मनुष्यः ॥
महीसुते कर्कटराशियाते निरीक्षिते सूर्यसुतेन सूतौ ॥ ६ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिस्थित मंगलको यदि शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य जलहीसे पैदा होनेवाले धान्य आदिसे धनी, सुन्दर कान्तिवाला, और राजासे

प्राप्त भयेहुए धनसे युक्त होता है ॥ ६ ॥ यह कर्कराशिस्थित मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन किया.

॥ इति कर्कस्थभौमे ग्रहदृष्टयः ॥

## सिंहस्थभौमे ग्रहदृष्टयः ।

हितप्रकर्ताऽभिमतेषु नूनं द्वेषाज्जनानामहितप्रदाता ॥
नवाद्रिकुंजेषु कृतप्रचारः सिंहे महीजे रविणा प्रदृष्टे ॥ १ ॥

भावार्थ—अब सिंहराशिमें स्थित मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल लिखते हैं– सिंहराशिमें स्थित मंगलपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य अपने प्रिय मित्रजनोंका अत्यंतही प्रिय करनेवाला, शत्रुजनोंका नाश करनेवाला, और वन पर्वत आदि कुंज स्थानोंमें विचरनेवाला होता है ॥ १ ॥

प्रहृष्टमूर्तिः कठिनस्वभावश्चाम्बाविनीतो निपुणः स्वकार्ये ॥
तीव्रः पुमांश्चारुमतिः प्रसूतौ सिंहे महीजे द्विजराजदृष्टे ॥ २ ॥

भावार्थ—सिंहका मंगल हो और उसपर चंद्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य प्रसन्नमूर्ति, कठोर स्वभाव, माताका भक्त, अपना कार्य करनेमें प्रवीण, चंचल, और उत्तम मति होता है ॥ २ ॥

सत्काव्यशिल्पादिकलाकलापेऽभिज्ञोऽपि लुब्धश्चलचित्तवृत्तिः ॥
स्वकार्यसिद्धौ निपुणो नरः स्यात्सिंहे महीजे शशिजेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भावार्थ—यदि सिंहराशिस्थित मंगलको बुध देखता हो तो वह मनुष्य उत्तम काव्य शिल्पआदि अनेक तरहकी कलाओंके जाननेमें कुशल होनेपरभी बड़ाही लोभी, चंचल मनवाला और अपना कार्य सिद्ध करनेमें निपुण होता है ॥ ३ ॥

प्रशस्तबुद्धिर्नृपतेः सुहृच्च सेनाधिनाथोऽभिमतो बहूनाम् ॥
विद्याप्रवीणो हि नरः प्रसूतौ जीवेक्षिते सिंहगते महीजे ॥ ४ ॥

भावार्थ—जन्मसमय सिंहराशिस्थित मंगलपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम निर्मलबुद्धि, राजाका मित्र, सेनापति, बहुत लोगनको मान्य, और विद्यामें प्रवीण होता है ॥ ४ ॥

गर्वोन्नतोऽत्यन्तशरीरकान्तिर्नानाङ्गनाभोगयुतः समृद्धः ॥
भूमीसुते सिंहगते प्रसूतौ निरीक्षिते दैत्यपुरोहितेन ॥ ५ ॥

भाषार्थ-जन्मसमय यदि सिंहराशिस्थित मंगलपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य अत्यन्त अभिमानी, अत्यंतही शोभायमान शरीरवाला, अनेक स्त्रियोंको सम्भोग करनेवाला, और धनवान् होता है ॥ ५ ॥

भवेन्निवासो ऽन्यगृहे ऽतिचिन्ता वृद्धाकृतित्वं द्रविणोज्झितत्वम् ॥
भवेन्नराणां धरणीतनूजे सिंहस्थिते भानुसुतेन दृष्टे ॥ ६ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित मंगलको यदि शनि देखता हो तो मनुष्य दूसरेके घरमें निवास करनेवाला, अति चिन्तायुक्त, वृद्धाकासा आकारवाला, और धनहीन होता है ॥ ६ ॥ यह सिंहस्थित मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन किया.

॥ इति सिंहस्थिते भौमे ग्रहदृष्टयः ॥

---

अथ जीवभवनस्थे भौमे ग्रहदृष्टयः ।

वनाद्रिदुर्गेषु कृताधिवासं क्रूरं सभाग्यं जनपूजितं च ॥
करोति जातं धरणीतनूजो जीवर्क्षयातस्तरणिप्रदृष्टः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बृहस्पतिके घर ( धन व मीन ) में स्थित मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं-यदि बृहस्पतिके घर ( धन व मीन ) में मंगल स्थित हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य वन पर्वत कीला आदि विकट स्थानोंमें निवास करनेवाला, बड़ा क्रूर, बड़ा बड़भागी, और मनुष्योंमें आदर सत्कार पानेवाला होता है ॥ १ ॥

विद्वद्विधिज्ञं नृपतेरसह्यं कलिप्रियं सर्वनिराकृतं च ॥
प्राज्ञं प्रकुर्यान्मनुजं धराजो जीवर्क्षगः शीतकरप्रदृष्टः ॥ २ ॥

भाषार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में स्थित मंगलपर यदि चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य विद्वानोंकी विधिका जाननेवाला, राजाका विरोधी, लड़ाईमें प्रीति करनेवाला, सबसे पृथक् ( जुदा ) रहनेवाला, अर्थात् तुच्छ माना हुआ और बड़ा बुद्धिवान् होता है ॥ २ ॥

प्राज्ञं च शिल्पे निपुणं सुशीलं समस्तविद्याकुशलं विनीतम् ॥
करोति जातं खलु लोहिताङ्गः सौम्येन दृष्टो गुरुगेहयातः ॥ ३ ॥

भापार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में स्थित मंगलको यदि बुध देखता हो तो विद्यावान्, शिल्पविद्यामें निपुण, सुशील, सम्पूर्ण विद्याओंमें कुशल और नम्र स्वभाववाला होता है ॥ ३ ॥

कान्तातिचिन्तासहितं नितान्तमरातिवर्गैः कलहानुरक्तम् ॥
स्थानच्युतं भूमिसुतः प्रकुर्याज्जीवेक्षितो जीवगृहाधिसंस्थः॥४॥

भापार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में स्थित मंगलको यदि बृहस्पति देखे तो मनुष्य स्त्रीकी ओरसे बहुत चिन्तायुक्त, शत्रुजनोंसे निरन्तर कलह करनेवाला और स्थानत्यागी होता है ॥ ४ ॥

उदारचेता विषयानुसक्तो विचित्रभूषापरिभूषितश्च ॥
भाग्यान्वितः स्यात्पुरुषो ऽवनीजे जीवर्क्षगे दानवपूज्यदृष्टे ॥५॥

भावार्थ—यदि मंगल बृहस्पतिके घर ९।१२ में स्थित हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य उदारचित्त, विषयी, अनेक प्रकारके आभूषणोंसे विभूषित, और भाग्यवान् होता है ॥ ५ ॥

कायकान्तिरहितश्च नितान्तं स्थानसंचलरतोऽपि च दुःखी ॥
अन्यकर्मनिरतश्च नरः स्याज्जीवधाम्नि कुसुतेऽर्कजदृष्टे ॥ ६ ॥

भापार्थ—बृहस्पतिके घर ९।१२ में स्थित हुए मंगलको यदि शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य अत्यंतही शरीरकी शोभासे रहित, स्थानका त्यागी या जहां तहां भटकनेवाला दुःखी और दूसरेके काममें प्रीति करनेवाला होता है ॥ ६ ॥ यह बृहस्पतिके घरमें स्थित मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल कहा.

॥ इति जीवभवनस्थभौमे ग्रहदृष्टयः ॥

---

अथ शन्यागारगते भौमे ग्रहदृष्टय. ।

कलत्रपुत्रार्थसुखैः समेतं श्यामं सुतीक्ष्णं सुतरां च शूरम् ॥
कुर्य्यान्नरं भूतनयोऽर्कदृष्टश्चार्कात्मजागारगतः प्रसूतौ ॥ १ ॥

भापार्थ—अब शनिके स्थानमें स्थित मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल ...

करते हैं-यदि शनिके घर ( मकर वा कुंभराशि ) में मंगल स्थित हो और सूर्यकी उसपर दृष्टि हो तो मनुष्य स्त्री पुत्र और धनके सुखसे युक्त, श्याम वर्ण, तीक्ष्णस्वभाववाला, और बड़ा शूरवीर होताहै ॥ १ ॥

सद्भूषणं मातृसुखेन हीनं स्थानच्युतं चंचलसौहृदं च ॥
उदारचित्तं प्रकरोति जातं कुजोऽर्कजस्थे शशिना प्रदृष्टः॥ २ ॥

भावार्थ—शनिके घर १०।११ में स्थित मंगलपर यदि चंद्रमाकी दृष्टि हो तो वह मनुष्य उत्तम आभूषणोंसे युक्त, माताके सुखसे हीन, स्थानसे भ्रष्ट, चंचल मित्रतावाला अर्थात् मित्रता न रखनेवाला, और उदारचित्त होताहै ॥ २ ॥

प्रियोक्तियुक्तोऽटनलब्धवित्तः सत्त्वान्वितः कैतवसंयुतश्च ॥
अभीर्नरो मन्दगृहं प्रयाते पृथ्वीसुते चन्द्रसुतेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भावार्थ—शनिकी राशि १०।११ में स्थित भये हुए मंगलपर यदि बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य मधुरभाषी, देश देशान्तर जानेसे धन पानेवाला, बड़ा बली होनेसे पराक्रमी और कैतव ( जालसाजी ) से युक्त, और निर्भय होता है॥३॥

दीर्घायुषं भूपकृपागुणाढ्यं बन्धुप्रियं चारुशरीरकान्तिम् ॥
कार्यप्रलापं जनयेन्मनुष्यं जीवेक्षितो मन्दगृहे महीजः ॥ ४ ॥

भावार्थ—शनैश्चरकी १०।११ राशिमें स्थित भयेहुए मंगलपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य दीर्घायु, राजाकी कृपा और गुणगुणोंसे युक्त, अथवा राजाकी कृपा प्राप्त करनेके लिये अपेक्षित गुणोंसे युक्त, बन्धुजनोंसे प्रीति करनेवाला, उत्तम और शोभायमान शरीरवाला और कार्यमें प्रताप करनेवाला या अपनीही बड़ाईकी बात कहनेवाला होता है ॥ ४ ॥

सद्भोगसौभाग्यसुखैः समेतः कान्ताप्रियोऽत्यन्तकलिप्रियश्च ॥
क्षोणीसुते मन्दगृहे प्रयाते निरीक्ष्यमाणे भृगुणा नरः स्यात् ५

भावार्थ—शनिके घरमें स्थित मंगलको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्य उत्तम भोग सौभाग्य ( ऐश्वर्य ) और सुखसे युक्त, स्त्रीसे प्रीति करनेवाला, और अत्यन्त कलह करनेवाला होता है ॥ ५ ॥

नृपाप्तवित्तोऽवनिताविषादो बहुश्रुतोऽत्यन्तमतिः सकष्टः ॥
रणप्रियः स्याद्धरणीतनूजे मन्देक्षिते मन्दगृहं प्रयाते ॥ ६ ॥

भाषार्थ—शनैश्चरके घर १०।११ में स्थित मंगलपर यदि शनिहीकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजासे प्राप्त भयेहुए धनसे युक्त, स्त्रीके विवादसे युक्त, बहुश्रुत, बहुत बुद्धिवान् बड़े २ कष्ट पानेवाला, और लड़ाईमें प्रीति करनेवाला होता है ॥ ६ ॥ यह शनैश्चरकी राशिमें स्थित हुए मंगलपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन किया.

॥ इति मन्दागारगतभौमे ग्रहदृष्टयः ॥

# अथ बुधे ग्रहदृष्टिफलानि ।

## भौमगेहे बुधे ग्रहदृष्टिफलम् ।

बन्धुप्रियं सत्यवचोविलासं नृपालसद्गौरवसंयुतं च ॥
करोति जातं क्षितिसूनुगेहे संस्थो बुधो भानुमता प्रदृष्टः॥१॥

भाषार्थ—अब मंगलके घर ( मेष वा वृश्चिक ) में स्थित हुए बुधपर ग्रहदृष्टिका फल वर्णन करते हैं-यदि मंगलकी राशि ( मेष वा वृश्चिक ) में बुध स्थित हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य बन्धुजनोंका प्रिय, सत्य व मधुर बोलनेवाला और राजाओंसे प्राप्ति भयेहुए गौरवसे युक्त होता है ॥ १ ॥

सद्गीतनृत्यादिरुचिः प्रकामं कान्तारतिर्वाहनभृत्ययुक्तः ॥
कौटिल्यभाक् स्यान्मनुजः कुजर्क्षे सोमात्मजे शीतकरप्रदृष्टे॥२॥

भाषार्थ—मंगलकी राशिमें १-८ में स्थित भयेहुए बुधको यदि चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य उत्तम गीत वाद्य नाच आदिमें प्रीति करनेवाला, स्त्रीमें अत्यंत प्रीति करनेवाला, वाहन व सेवकजनोंसे सयुक्त, और कुटिलता करनेवाला होता है ॥ २ ॥

भूपप्रियं भूरिधनं च शूरं कलाप्रवीणं कलहोद्यतं च ॥
क्षुधान्वितं संजनयेन्मनुष्यं सौम्यः कुजर्क्षे कुसुतेन दृष्टः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—मंगलकी राशिपर स्थित भयेहुए बुधको यदि मंगलही देखता हो तो वह मनुष्य राजाओंका प्यारा, बहुत धनवाला, शूरवीर, कलाओंमें निपुण ( चतुर कारीगर ), कलही ( रार मचानेमें तत्पर ), और क्षुधासे युक्त होता है ॥ ३ ॥

सुखोपपन्नं चतुरं सुवाक्यं कान्तासुताद्यैः सहितं प्रसन्नम् ॥
करोति मर्त्यं कुजगेहगामी सोमात्मजो वाक्पतिना प्रदृष्टः॥४॥

भाषार्थ—मंगलके घर १-८ में स्थित बुधपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो

तो मनुष्य सुख भोगनेवाला, चतुर, मधुरभाषी, स्त्री पुत्र आदिसे युक्त, और प्रसन्नचित्त होता है ॥ ४ ॥

कान्ताविलासं गुणगौरवाढ्यं सुहृत्प्रियं चारुमतिं विनीतम् ॥
करोति जातं शशिजः कुजर्क्षे संस्थश्च शुक्रेण निरीक्ष्यमाणः५॥

भावार्थ—मंगलकी राशि १।८ में स्थित बुधको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्य स्त्रीजनोंसे हास्यविलास ( क्रीडा ) करनेवाला, अनेक गुण व गौरव ( बड़ाई ) से युक्त, मित्रोंसे प्रीति करनेवाला या मित्रोंका प्रिय, सबसे विनयपूर्वक वर्ताव करनेवाला और उत्तम बुद्धियुक्त होता है ॥ ५ ॥

सुसाहसं चोग्रतरस्वभावं कुलोत्कलिप्रीतिमसाधुवृत्तिम् ॥
करोति मर्त्यं हरिणाऽङ्कसूनुर्भौमक्षसंस्थः शशिना प्रदृष्टः ॥६॥

भावार्थ—यदि मंगलके घर १–८ में स्थित भयेहुए बुधपर शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य बड़ा साहसी, अतितीक्ष्ण स्वभाववाला, अपने कुलमें अप्रीति करनेवाला, और असाधुवृत्तियुक्त अर्थात् सज्जनतासे रहित होता है ॥ ६ ॥ यह मंगलकी राशिमें स्थित बुध पर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन किया.

॥ इति भौमगेहे बुधे ग्रहदृष्टय. ॥

---

शुक्रक्षेत्रे बुधे ग्रहदृष्टयः।

दारिद्र्यदुःखामयतप्तदेहं परोपकाराभिरतं नितान्तम् ॥
शान्तं सुचित्तं पुरुषं प्रकुर्यात्सौम्यो भृगुक्षेत्रयुतोऽर्कदृष्टः ॥१॥

भावार्थ—अब शुक्रकी राशि ( वृषभ वा तुला ) में स्थित बुधपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते है–यदि शुक्रके घर (वृष वा तुलाराशि) में बुध स्थित हो और उस पर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य दारिद्र्य ( निर्धनता ), अनेक दुःख व रोगोंसे पीडित देहवाला, अत्यन्तही पराये उपकार करनेमें निरत, शान्त और प्रसन्नचित्त होता है ॥ १ ॥

बहुप्रपंचं धनधान्ययुक्तं दृढव्रतं भूमिपतिप्रधानम् ॥
ख्यातं प्रकुर्यान्मनुजं हि सौम्यः शुक्रर्क्षसंस्थः शशिना प्रदृष्टः २

भावार्थ—शुक्रकी राशिमें २–७ में स्थित हुए बुधपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो

मनुष्य बड़ा प्रपंची, धनधान्योंसे युक्त, दृढ प्रतिज्ञावाला, राजाका मंत्री और प्रसिद्ध कीर्तिवाला होता है ॥ २ ॥

राजापमानादिगदप्रतप्तं त्यक्तं सुहृद्भिर्विषयैश्च नूनम् ॥
कुर्यान्नरं चन्द्रसुते सितर्क्षे संस्थो धरापुत्रनिरीक्ष्यमाणे ॥ ३ ॥

भापार्थ—शुक्रकी राशि २-७ में बुध स्थित हो और उसपर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजासे भया हुआ जो तिरस्कार-अपमानादिरूप रोग उससे सन्तापयुक्त, सुहृद्जनों और विषयों करके त्यागाहुआ होता है ॥ ३ ॥

देशोत्तमग्रामपुराधिराजं प्राज्ञं गुणज्ञं गुणिनं सुशीलम् ॥
कुर्यान्नरं चन्द्रसुतः सितर्क्षे संस्थो सुराचार्यनिरीक्ष्यमाणः ॥४॥

भापार्थ—शुक्रकी राशि २।७में स्थित भयेहुए बुधपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम देश व उत्तम ग्रामोंका स्वामी अथवा अधिकारी, चतुर, पराये गुणोंकी परीक्षा करनेवाला, गुणी और सुशील होताहै ॥ ४ ॥

अतिसुललितवेषं वस्त्रभूषाविशेषैर्युवतिजनमनोज्ञं मन्मथोत्कर्षहर्षम्
अतिचतुरमुदारं चारुभाग्यं प्रकुर्याद्भृगुगृहगतसौम्यो भार्गवेण प्रदृष्टः

भापार्थ—यदि शुक्रकी राशि २।७ में स्थित बुधपर शुक्रहीकी दृष्टि हो तो मनुष्य वस्त्र आभूषण आदिकोंसे स्त्रीजनोंके लिये अत्यंत मनोहर और अति कामी होनेसे आनंदयुक्त होताहै ॥ ५ ॥

कलत्रपुत्रात्मजयानपीडासन्तप्तचित्तं सुखवित्तहीनम् ॥
कुर्यान्नरं शत्रुजनाभिभूतं मन्देक्षितो ज्ञः सितधामगामी ॥ ६ ॥

भापार्थ—शुक्रकी राशि २।७पर स्थित भयेहुए बुधको यदि शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य स्त्री पुत्र और वाहन आदिके पीडासे दुःखित मनवाला, सुख और धनसे हीन, और निरन्तर शत्रुजनोंसे पराभव पानेवाला होता है ॥ ६ ॥

॥ इति शुक्रर्क्षगे बुधे ग्रहदृष्टयः ॥

---

स्वक्षेत्रस्थबुधं प्रति ग्रहदृष्टयः ।

सत्योपेतं चारुलीलाविलासं भूमीपालात्प्राप्तमानोन्नतिं च ॥
चंचत्क्षीणं चापि कुर्यान्मनुष्यं स्वक्षेत्रस्थश्चंद्रपुत्रोऽर्कदृष्टः ॥१॥

भाषार्थ—अब अपनी राशि ३-६ पर स्थित बुधपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं-अपनी राशि ( मिथुन वा कन्या ) में स्थित भयेहुए बुधपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य सत्यवादी, उत्तमचरित्र व हास्यविलास क्रीडा करनेवाला, राजासे प्राप्त भयेहुए मान और उन्नति ( बढती ) से युक्त तथा अत्यंत क्षीण शरीरवाला होता है ॥ १ ॥

अनल्पजल्पोऽमृततुल्यभाषी कलिप्रियो राजसमीपवर्ती ॥
भवेन्नरः सोमसुते स्वगेहे निरीक्ष्यमाणे मृगलांछनेन ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि बुध अपनी राशिमें हो और चन्द्रमाकी उसपर दृष्टि हो तो मनुष्य बहुत बात करनेवाला, मधुरभाषी, कलहप्रिय, और राजाके समीप बैठनेवाला होताहै ॥ २ ॥

प्रसन्नगात्रं कुटिलं कलाज्ञं नरेन्द्रकृत्ये सुतरां प्रवीणम् ॥
जनप्रियं संजनयेन्मनुष्यं भौमेक्षितो ज्ञः स्वगृहेऽधिसंस्थः ॥३॥

भाषार्थ—अपने घरमें स्थितहुए बुधपर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य प्रसन्नमूर्ति, कुटिल, अनेक कलाओंमें निपुण, राजकार्यमें परम प्रवीण और सबसे प्रीति करनेवाला वा सबको प्रिय होता है ॥ ३ ॥

बह्वर्थसामर्थ्यविराजमानं सद्राजमानाप्तपदाधिकारम् ॥
सुतं प्रकुर्यान्निजमन्दिरस्थः सौम्यः प्रदृष्टः सुरपूजितेन ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि बुध अपने घरमें बैठा हो और उसपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य बड़ा धनी, बड़ा सामर्थ्यवान्, और उत्तमराजासे मान पानेवाला होता है वा उसको ऐसा पुत्र प्राप्त होता है ॥ ४ ॥

नरेन्द्रदूतो विजितारिवर्गः सन्धिक्रियामार्गविधिप्रगल्भः ॥
वाराङ्गनासक्तमनोभिलाषः शुक्रेक्षिते ज्ञे निजभे नरः स्यात् ॥५॥

भाषार्थ—अपने घरमें स्थित भयेहुए बुधपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजदूत, शत्रुओंको जीतनेवाला, मेलमिलाप करानेमें बड़ाचतुर, वेश्याओंमें आसक्त, और मनमें अनेक अभिलाषा करनेवाला होता है ॥ ५ ॥

प्रारम्भसिद्धिं विनयं विशेषात्सद्रत्नभूपादिसमृद्धिमुच्चैः ॥
कुर्यान्नराणाममृतांशुजन्मा स्वमन्दिरस्थो रविसूनुदृष्टः ॥ ६ ॥

भावार्थ—अपने घरमें स्थित भयेहुए बुधपर शनैश्चरकी दृष्टि हो तो वह मनुष्य आरम्भ कियेहुए कार्यकी सिद्धि करनेवाला, नम्र स्वभाववाला, और उत्तम वस्त्र आभूषण आदिकी अत्यंत समृद्धिसे युक्त होजाताहै ॥ ६ ॥

॥ इति स्वक्षेत्रस्थबुधं प्रति ग्रहदृष्टयः ॥

---

अथ कुलीरगामिनि बुधे ग्रहदृष्टिफलम् ।

वस्त्रादिशुद्धौ मणिसंग्रहे च गृहादिनिर्माणविधौ प्रवीणः ॥
प्रसूनमालाग्रथनेऽपि मर्त्यः कुलीरगे ज्ञे नलिनीशदृष्टे ॥ १ ॥

भावार्थ—अब कर्कराशिमें स्थितहुए बुधपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं-कर्कराशिमें बुध हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो वह मनुष्य वस्त्र आदिकी शुद्धिमें, मणियों ( रत्नों ) के संग्रहमें, मन्दिर आदिके बनवाने तथा फूलोंकी माला बनानेमें बडाही बडा निपुण होताहै ॥ १ ॥

कान्तानिमित्तासमहाव्यलीको द्रव्यव्ययात्यन्तकृशाङ्गयष्टिः ॥
बहूपसर्गोऽपि भवेन्मनुष्यः कुलीरगे ज्ञे शशिना प्रदृष्टे ॥ २ ॥

भावार्थ—कर्कराशिपर स्थितहुए बुधको यदि चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य स्त्रीके निमित्तसे महा दुःखी, धनका बहुतही बड़ा खर्च होनेके कारण अत्यन्त दुर्बल देहवाला और अनेक उपद्रव अथवा अनेक रोगोंसे युक्त होता है ॥ २ ॥

स्वल्पश्रुतं चार्थरतं च शूरं प्रियंवदं कूटविधौ प्रवीणम् ॥
कुर्यान्नरं शीतकरस्य सूनुः कुलीरसंस्थोऽवनिसूनुदृष्टः ॥ ३ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित बुधपर यदि मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य बहुतही थोड़ी विद्यावाला, अपना इच्छित कार्य वा धन पैदा करनेमें चतुर, शूरवीर, प्रिय वचन बोलनेवाला और कूट विद्यामें प्रवीण होता है ॥ ३ ॥

प्राज्ञो विधिज्ञो विधिनातिशाली सद्वाग्विलासोऽवनिपालमान्यः ॥
स्यान्मानवो जन्मनि सोमसूनौ कुलीरगामिन्यमरेज्यदृष्टे ॥ ४ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित बुधपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य पण्डित, विधिविधानका जाननेवाला, बड़ा भाग्यवान्, कोमल मनोहर वचन बोलनेवाला, और राजमान्य होता है ॥ ४ ॥

प्रियंवदश्चारुशरीरभाक् च सङ्गीतवाद्यादिविधौ प्रवीणः ॥
स्यान्मानवो दानववन्द्यदृष्टे कर्काटकस्थेऽमृतभानुसूनौ ॥ ५ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिस्थित बुधको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्य प्रिय वचन बोलनेवाला, सुन्दर कोमल शरीरवाला, तथा उत्तमगीत और वाद्य ( गाने बजाने ) की विद्यामें प्रवीण होता है ॥ ५ ॥

गुणैर्विहीनं स्वजनैर्वियुक्तमलीकदम्भानुरतं कृतघ्नम् ॥
करोति मर्त्यं परिसूतिकाले कुलीरगो ज्ञो रविसूनुदृष्टः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय कर्कराशिस्थित बुधको शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य गुणोंसे हीन अर्थात् मूर्ख बंधुजनोंसे वियुक्त अर्थात् छुटाहुआ, छलकपट व पाखंड करनेमें तत्पर, और कृतघ्नी होता है ॥ ६ ॥

॥ इति कुलीरगामिनि बुधे ग्रहदृष्टयः ॥

---

### सिंहगते बुधे ग्रहदृष्टिफलम् ।

कृपाविहीनं च चलस्वभावं सेर्ष्यं च हिंसानिरतं च रौद्रम् ॥
क्षुद्रं प्रकुर्यान्मनुजं प्रसूतौ बुधोऽर्कदृष्टो मृगराजसंस्थः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब सिंहराशिस्थ बुधपर ग्रहोंकी दृष्टिके फलको लिखतेहै—जो जन्मसमय सिंहराशिस्थित बुधपरयदि सूर्यकी दृष्टि हो तो कृपाविहीन (निर्दयी), चंचल स्वभाव, ईर्षायुक्त, हिंसक, क्रूर (भयावना) और नीच (कृपण) होताहै॥१॥

रूपान्वितं चारुमतिं विनीतं सङ्गीतनृत्याभिरतं नितांतम् ॥
सद्वृत्तवृत्तं कुरुते हि मर्त्यं चन्द्रेक्षितः सिंहगतो बुधाख्यः ॥२॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित बुधपर यदि चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य सुंदर रूपवान्, निर्मलमति, नम्रस्वभाव गानविद्या व नृत्य ( नाच तमाशा आदि ) करनेमें निरन्तर प्रीति करनेवाला और साधुलोगोंके आचरणके समान वर्ताव करनेवाला होता है ॥ २ ॥

कन्दर्पसत्त्वोज्झितमुक्तवृत्तं क्षतांकितं हीनमतिं विचित्रम् ॥
सुदुःखितं संजनयेत्पुमांसं भौमेक्षितः सिंहगतः शशीजः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—यदि सिंहराशिस्थित बुधपर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य

कामदेवके वेगसे रहित अर्थात् अल्पकामी, सदाचारसे चलनेवाला, व्रणयुक्त देहवाला, हीनमति (निर्बुद्धि), विलक्षण, और सदा दुःख भोगनेवाला होता है ॥३॥

कोमलामलरुचिः कुलवर्यश्चारुलोचनयुतश्च समर्थः ॥
वाहनोत्तमधनो मनुजः स्यादिन्दुजे हरिगते गुरुदृष्टे ॥ ४ ॥

भावार्थ—सिंहराशिस्थित बुधपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य कोमल व निर्मल शरीरकांतिसे युक्त, अपने कुलमें श्रेष्ठ, सुन्दर रमणीक नेत्रवाला, सामर्थ्यवान्, और उत्तम वाहन और धनसे युक्त होताहै ॥ ४ ॥

सद्रूपशाली प्रियवाग्विलासो नृपाश्रितो वाहनवित्तयुक्तः ॥
भवेन्नरः सोमसुते प्रसूतौ सिंहस्थिते दानववन्द्यदृष्टे ॥ ५ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमय सिंहराशिस्थित बुधको शुक्र देखता हो वह मनुष्य सुन्दर स्वरूपवाला, प्रिय वचन बोलनेवाला, राजाका आश्रित, और वाहनरूप धनसे युक्त होता है ॥ ५ ॥

स्वेदोद्गमोद्भूतमहोग्रगन्धविस्तीर्णगात्रं च कुरूपमुग्रम् ॥
सुखेन हीनं मनुजं प्रकुर्यान्मन्देक्षितः सिंहगतो यदि ज्ञः ॥ ६ ॥

भावार्थ—यदि सिंहराशिस्थित बुधपर शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य पसीना आनेसे अत्यन्त दुर्गन्धयुक्त शरीरवाला विस्तारित अंगवाला यानी स्थूलशरीर, कुरूप, उग्रस्वभाव, और सुखसे हीन होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति सिंहगते बुधे ग्रहदृष्टय. ॥

---

गुरुभवनस्थे बुधे ग्रहदृष्टय. ।

शूलाश्मरीमेहनिपीडिताङ्गो भङ्गोज्झितः शान्तिमुपागतश्च ॥
स्यात्पूरुषो गीष्पतिवेश्मसंस्थो निशीथिनीस्वामिसुतेऽर्कदृष्टे ॥१॥

भावार्थ—अब बृहस्पतिकी राशिमें स्थित बुधपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल कहतेहै—बृहस्पतिके घर (धन वा मीनराशि) में स्थित बुधपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य शूलरोग अश्मरी (पथरी) रोग और प्रमेहरोगसे पीड़ित शरीरवाला, सरल शरीरवाला और शान्तस्वभाववाला होता है ॥ १ ॥

लेखक्रियायां सुतरां प्रवीणः सुसंगतः साधुसुहृज्जनानाम् ॥
नरः सुखी शीतमयूखपुत्रे चन्द्रेक्षिते जीवगृहं प्रयाते ॥ २ ॥

भावार्थ—बृहस्पतिकी राशिमें ९।१२ स्थित बुधपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य लेखक्रियामें ( लिखनेमें ) अत्यंत प्रवीण, साधु और सुहृज्जनोंका संग करनेवाला और सुखी होताहै ॥ २ ॥

परंपराचौरवनस्थितानां स्याल्लक्ष्म्यां धान्यधनैर्विहीनः ॥
नरस्तु नीहारकरप्रसूतौ जीवालये मंगलदृष्टदेहे ॥ ३ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमय बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में बुध स्थित हो और उसको मंगल देखता हो तो मनुष्य वनवासियोंके साथ सदा चोरी करनेवाला, लिखनेमें चतुर, धान्य और धनसे हीन होताहै ॥ ३ ॥

विज्ञानशाली स्वकुलावतंसो नृपालकोशालयलेखकर्ता ॥
भर्ता बहूनां मनुजस्तु सौम्ये जीवेक्षिते जीवगृहं प्रयाते ॥ ४ ॥

भावार्थ—बृहस्पतिकी राशिमें स्थित बुधपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य बड़ा ज्ञानी, अपने कुलमें श्रेष्ठ, राजाके भंडारका लेखक अर्थात् हिसाबको लिखनेवाला और बहुत जनोंका पोषक ( स्वामी ) होताहै ॥ ४ ॥

नृपामात्यापत्यलेखाधिकारं चौर्यासक्तं सौकुमार्येण युक्तम् ॥
द्रव्योपेतं मानवं सोमसूनुर्जीवर्क्षस्थः शुक्रदृष्टः करोति ॥ ५ ॥

भावार्थ—बृहस्पतिकी राशिमें स्थित हुए बुधको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्य राजमंत्री और राजपुत्रोंके लिखनेका अधिकारी, चोरीमें आसक्तचित्त, सुकुमार शरीरवाला और धनवान होताहै ॥ ५ ॥

बह्वन्नभोक्ता मलिनः कुवृत्तः कान्तारदुर्गाचलवासशीलः ॥
कार्योपयुक्तो न भवेन्मनुष्यो जीवर्क्षगे ज्ञेऽर्कसुतेन दृष्टे ॥ ६ ॥

भावार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में स्थित भयेहुए बुधको यदि शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य बहुत अन्न भोजन करनेवाला, मलिनवेषवाला, निषिद्ध आचरण करनेवाला, वन दुर्ग ( कीला ) और पर्वतपर निवास करनेवाला तथा अपना और पराया भी काम करनेके वास्ते नालायक होजाताहै ॥ ६ ॥

---

शन्यालयगामिनि ज्ञे ग्रहदृष्टयः ।

प्रारब्धकार्याकलितप्रतापं सन्मल्लविद्याकुशलं कुशीलम् ॥
कुटुम्बिनं संजनयेन्मनुष्यं बुधः शनिक्षेत्रगतोऽर्कदृष्टः ॥ १ ॥

भापार्थ—अब शनिके घर ( मकर वा कुम्भराशि में ) स्थित भयेहुए बुधपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं–शनिकी राशिमें स्थित बुधपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य प्रारब्धकार्यमें पराक्रम दिखानेवाला, मल्लविद्या ( कुश्ती ) में बड़ा कुशल, कुशील, और बहुकुटुम्बी होताहै ॥ १ ॥

जलोपजीवी धनवांश्च भीरुः प्रसूनकन्दोद्यमतत्परश्च ॥
पुमान्भवेद्भानुसुतालयस्थे बुधे सुधारश्मिनिरीक्ष्यमाणे ॥ २ ॥

भापार्थ—यदि शनिके घरमें बुध स्थित हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य जलसे जीविका करनेवाला अर्थात् खेतीसे निर्वाह करनेवाला, धनवान्, भयभीत, फल फूल और कन्दमूलके उद्यममें तत्पर होता है ॥ २ ॥

व्रीडालसः स्तब्धतरस्वभावः सौम्यः सुखी वाक्चपलोऽर्थयुक्तः॥
स्यान्मानवो भानुसुतर्क्षसंस्थे दृष्टेऽब्जसूनौ क्षितिनन्दनेन ॥३॥

भापार्थ—यदि शनिके घर १०।११में स्थित बुधपर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य लज्जावान् व आलसी, अत्यन्त जड स्वभाववाला, सौम्य (सीधा ), सुखी, वार्ता करनेमें चपल , और धनवान् होताहै ॥ ३ ॥

धान्यवाहनधनान्वितः सुखी ग्रामपत्तनपतिर्महामतिः ॥
भानुसूनुभवनेऽब्जनंदने देवदेवसचिवेक्षिते नरः ॥ ४ ॥

भापार्थ—शनिके भवनमें बुध स्थित हो और उसपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य धान्य वाहन और धनसे युक्त, सुखी, ग्राम वा नगरका स्वामी और बहुतही बुद्धिवान् होताहै ॥ ४ ॥

बहुप्रजासंजनकं कुरूपं प्राज्ञोज्झितं नीचजनानुयातम् ॥
कामाधिकं संजनयेन्मनुष्यं शुक्रेक्षितो ज्ञः शनिगेहसंस्थः ॥५॥

भापार्थ—शनिके घरमें १०।११ स्थित हुए बुधको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्य बहुत सन्तान उत्पन्न करनेवाला, कुरूप विद्वानोंके सत्संगसे रहित, नीच जनोंका सग करनेवाला और बहुत कामी होताहै ॥ ५ ॥

सुखोज्झितं पापरतं च दीनमकिंचनं हीनजनानुयातम् ॥
करोति मर्त्यं शनिधामगामी सौम्यस्तमोहंतृसुतेन दृष्टः॥ ६ ॥

भापार्थ—शनिके घर१०।११में प्राप्त भयेहुए बुधको यदि शनैश्चर देखता होवे तो मनुष्य सुखहीन, पापी, दीन, दरिद्री ( निर्धन ) और नीचजनोंका सग करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

# अथ गुरौ ग्रहदृष्टिफलानि ।

## तत्र भौमर्क्षगे गुरौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

असत्यभीरुर्बहुधर्मकर्ता ख्यातश्च सद्भाग्ययुतो विनीतः ॥
भवेन्नरो देवगुरौ प्रयाते भौमस्य गेहे रविदृष्टदेहे ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब मंगलकी राशि (मेष वा वृश्चिक) में स्थित बृहस्पतिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं–यदि मंगलकी राशि १।८में स्थित बृहस्पतिपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य असत्यसे भयभीत अर्थात् झूंठसे डरनेवाला, बहुत धर्म करनेवाला, प्रसिद्ध, उत्तम भाग्यवाला, और नम्रस्वभावसे युक्त होताहै ॥ १ ॥

ख्यातो विनीतो वनितानुयातः सतां मतो धर्मरतः प्रशान्तः ॥
जातो भवेद्भूमिसुतर्क्षयाते वाचांपतौ शीतकरेण दृष्टे ॥ २ ॥

भाषार्थ—मंगलकी राशि१।८में स्थित बृहस्पतिपर यदि चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य प्रसिद्ध नामवाला, नम्रस्वभाववाला, स्त्रीके वशीभूत, सज्जनोंको मान्य, स्वधर्ममें प्रीति करनेवाला और अति शान्तस्वभाव होताहै ॥ २ ॥

क्रूरोऽतिधूर्तः परगर्वहर्ता नृपाश्रयाजीवनवृत्तिकर्ता ॥
भर्ता बहूनां ननु मानवः स्याज्जीवे कुजर्क्षे च कुजेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भापार्थ—मंगलकी राशि१।८में स्थित हुए बृहस्पतिको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य क्रूरस्वभाव, बड़ा धूर्त, पराये गर्वको हरनेवाला, राजाके आश्रयसे आजीविका करनेवाला,और अनेक जनोंका पालन करनेवाला होताहै ॥ ३ ॥

सद्वृत्तसत्योत्तमवाग्विहीनश्छिद्रप्रतीक्षी प्रणतानुयातः ॥
मर्त्यो भवेत्कैतवसंप्रयुक्तो वाचस्पतौ भौमगृहे ज्ञदृष्टे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि मंगलकी राशिमें ,स्थित बृहस्पतिपर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम आचरण सत्य व उत्तमवाणीसे विहीन अर्थात् दुष्ट आचरणवाला, झूंठा व कठोरभाषी होताहै- वह पराये छिद्रोंको देखनेवाला, शरणागतका रक्षक, और छल कपटसे युक्त वर्ताव करनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

गन्धमाल्यशयनासनभूषायोषिदम्बरनिकेतनसौख्यम् ॥
सम्प्रयच्छति नृणां भृगुणा चेद्वीक्षितः सुरगुरुः कुजसंस्थः ॥५॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति मंगलकी राशिमें हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि

हो तो मनुष्य गन्ध, माला, शय्या, आसन, आभूषण, स्त्री, वस्त्र और स्थान ( घर ) इन वस्तुओंके सुखसे युक्त होताहै ॥ ५ ॥

लुब्धं रौद्रं साहसैः संयुतं च मित्रापत्योद्भूतसौख्योज्झितं च ॥
कुर्यान्मंत्रे निष्ठुरं देवमंत्री धात्रीपुत्रक्षेत्रगो मन्ददृष्टः ॥ ६ ॥

भावार्थ—मंगलकी राशिमें स्थित हुए बृहस्पतिको यदि शनि देखता हो तो मनुष्य लोभी, भयानक, साहसी, मित्र व पुत्रोंकरके दुःख पानेवाला, और सलाह देनेके वास्ते बड़ा निठुर होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति भौमर्क्षगे गुरौ ग्रहदृष्टयः ॥

शुक्रागारस्थे गुरौ ग्रहदृष्टयः ।

सङ्गतासविजयं क्षतगात्रं सामयं च बहुवाहनभृत्यम् ॥
मन्त्रिणं हि कुरुते सुरमंत्री दैत्यमंत्रिगृहगो रविदृष्टः ॥ १ ॥

भावार्थ—अब शुक्रकी राशि ( वृष व तुला ) में स्थित गुरुपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल कहते हैं—यदि बृहस्पति शुक्रके घर (वृष वा तुला राशि) में हो और सूर्यकी उसपर दृष्टि हो तो मनुष्य किसीकी संगति होनेहीसे विजय पानेवाला, व्रणयुक्त शरीरवाला, रोगोंसे युक्त, अनेक वाहन और सेवकोंसे युक्त, और राजमंत्री होताहै ॥ १ ॥

सत्येन युक्तं सततं विनीतं परोपकाराभिरतं सुचित्तम् ॥
सद्भाग्यभाजं कुरुते मनुष्यं जीवः सितर्क्षेऽमृतरश्मिदृष्टः ॥ २ ॥

भावार्थ—यदि बृहस्पति शुक्रकी राशिमें हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य सत्यवादी, विनीत, निरन्तर परोपकार करनेमें तत्पर, उत्तम दिलवाला, और श्रेष्ठ भाग्यवाला होताहै ॥ २ ॥

भाग्योपपन्नं सुतसौख्यभाजं प्रियंवदं भूपतिलब्धमानम् ॥
नरं सदाचारपरं करोति भौमेक्षितेज्यो भृगुजालयस्थः ॥ ३ ॥

भावार्थ—यदि शुक्रके घर २।७ में स्थित भयेहुए बृहस्पतिपर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य बड़ा भाग्यवान्, पुत्रोंके सुखसे युक्त, प्रिय वचन बोलनेवाला, राजासे मान पानेवाला, और श्रेष्ठ आचरणसे युक्त होताहै ॥ ३ ॥

सन्मंत्रविद्यानिरतं नितान्तं भाग्यान्वितं भूपतिलब्धवित्तम् ॥
चञ्चत्कलाढ्यं पुरुषं प्रकुर्याद्गुरुर्भृगुक्षेत्रगतो ज्ञदृष्टः ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति शुक्रके घर २।७ में बैठा हो और उसपर बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम मंत्रविद्यामें तत्पर ( कुशल ), बड़ा बड़भागी, राजासे प्राप्त भयेहुए द्रव्यसे युक्त और उत्तम २ कलाओंमें बड़ा चतुर होताहै ॥ ४ ॥

धनान्वितं चारुविभूषणाढ्यं सद्वृत्तचित्तं विभवैः समेतम् ॥
करोति मर्त्यं सुरराजमंत्री शुक्रालयस्थो भृगुसूनुदृष्टः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—शुक्रकी राशिमें स्थित बृहस्पतिपर यदि शुक्रहीकी दृष्टि हो तो मनुष्य बड़ा धनवान्, उत्तम आभूषणोंसे युक्त, श्रेष्ठ आचरणवाला, और धन धान्यादि वैभवसे युक्त होताहै ॥ ५ ॥

सत्पुत्रदारादिसुखैरुपेतं प्राज्ञं पुरग्रामभवोत्सवाढ्यम् ॥
नरं प्रकुर्याच्चतुरं सुरेज्यो दैत्येज्यभस्थोऽर्कसुतेन दृष्टः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्रकी राशिमें स्थित हुए बृहस्पतिपर शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य, उत्तम पुत्र स्त्री आदिके सुखसे युक्त, बड़ा विद्वान्, हमेशः पुर व ग्राममें होनेवाले उत्सवविषे सुखिया और चतुर होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति शुक्रागारस्थे गुरौ ग्रहदृष्टय ॥

---

बुधवेश्मस्थे गुरौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

सत्पुत्रदारं धनमित्रसौख्यं श्रेष्ठप्रतिष्ठाप्तविराजमानम् ॥
नरं प्रकुर्यात्सुरराजमंत्री रविप्रदृष्टो बुधवेश्मनिस्थः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बुधकी राशि ( मिथुन वा कन्या ) में स्थित गुरुपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल लिखते हैं—यदि बुधकी राशि ( मिथुन वा कन्या ) में स्थित बृहस्पतिपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तमपुत्र व स्त्रीवाला, धन व मित्रोंके सुखसे युक्त और सबसे श्रेष्ठ प्रतिष्ठा पानेसे शोभायमान होताहै ॥ १ ॥

गुणान्वितं ग्रामपुरोपकारं विराजमानं बहुगौरवेण ॥
कुर्यान्नरं देवगुरुर्बुधर्क्षे संस्थो निशानाथनिरीक्ष्यमाणः ॥ २ ॥

भाषार्थ—बुधकी राशिमें स्थित बृहस्पति हो और उसपर यदि चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य बहुत गुणी, ग्राम व नगरके लोगोंपर उपकार करनेवाला, और बहुत गौरव ( बड़ाई ) से युक्त होताहै ॥ २ ॥

संग्रामसंप्राप्तजयं क्षताङ्गं धनेन सारेण समन्वितं च ॥
करोति जातं विबुधेन्द्रमंत्री बुधालयस्थः क्षितिसूनुदृष्टः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—बुधके घर ३।६ में स्थित भयेहुए बृहस्पतिपर यदि मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य संग्राममें विजय पानेवाला, व्रणयुक्त अंगवाला, और धन-बलसे युक्त होताहै ॥ ३ ॥

सन्मित्रदारात्मजवित्तसौख्यो दक्षो भवेज्ज्योतिषशिल्पवेत्ता ॥
स्याच्चारुभाषी पुरुषः प्रकामं जीवे बुधर्क्षे च बुधेन दृष्टे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—बुधकी राशि ३-६में स्थित भयेहुए बृहस्पतिको बुधही देखता हो तो मनुष्य उत्तम मित्र स्त्री पुत्र व धनके सुखसे युक्त, चतुर, ज्योतिष व शिल्पविद्या (कारागरी) का जाननेवाला तथा मधुर भाषण करनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

धनाङ्गनासूनुसुखैरुपेतः प्रासादवापीकृषिकर्मचित्तः ॥
भवेत्प्रसन्नः पुरुषः सुरेज्ये दैत्येज्यदृष्टे बुधवेश्मसंस्थे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—बुधराशिस्थित गुरुको शुक्र देखता हो तो पुरुष धन स्त्री व पुत्रोंके सुखसे युक्त, मन्दिर, वापी [ बावली ] आदिके बनाने और कृषिकर्म ( खेती करने ) में चित्त लगानेवाला, तथा प्रसन्नवदन होताहै ॥ ५ ॥

नरेन्द्रसद्गौरवसंप्रयुक्तं नित्योत्सवं पूर्णगुणाभिरामम् ॥
नरं पुरग्रामपतिं करोति गुरुर्ज्ञगेहे शनिना प्रदृष्टः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—बुधकी राशिमें स्थित भयेहुए गुरुपर यदि शनिकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजासे उत्तम गौरव ( बड़ाई ) पानेवाला, नित्य उत्सववाला, अनेक पूर्ण गुणोंसे युक्त होनेसे शोभायमान, और नगर व ग्रामका स्वामी होताहै ॥६॥

॥ इति बुधवेश्मसंस्थे गुरौ ग्रहदृष्टयः ॥

---

कुलीरसंस्थे गुरौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

दारात्मजार्थोद्भवसौख्यहानिः पूर्वं च पश्चात्खलु तत्सुखानि ॥
कुर्यान्नराणां हि गुरुः सुराणां कुलीरसंस्थो रविणा प्रदृष्टः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब कर्कराशिस्थित बृहस्पतिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करतेहैं-कर्कराशिस्थित बृहस्पतिपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य स्त्री पुत्र और धनसे पहले दुःखी होवे और पीछे स्त्रीआदिके सुखको प्राप्त होवे ॥ १ ॥

नरेन्द्रकोशाधिकृतिं सुकान्तिं सद्वाहनार्थादिसुखोपपन्नम् ॥
सद्वृत्तचित्तं जनयेन्मनुष्यं कर्कस्थितेज्यः शशिना प्रदृष्टः ॥ २ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित बृहस्पतिको यदि चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्यको राजाके कोश ( खजाना ) का अधिकार ( धनाध्यक्षता ), सुन्दर कान्ति, उत्तम वाहन व धन आदिका सुख प्राप्त होताहै और वह श्रेष्ठ आचरण करनेमें मन लगानेवाला होताहै ॥ २ ॥

मित्राश्रयोत्पादितसर्वसिद्धिः सद्वृत्तबुद्धिर्विलसत्प्रतापः ॥
मंत्री नरः कर्कटराशिसंस्थे गीर्वाणवन्द्येऽवनिजेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित बृहस्पतिको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य मित्रके आश्रयसे सर्वसिद्धिको पानेवाला, उत्तम आचरण व उत्तम बुद्धिवाला, बहुतही बड़ा प्रतापी और राजमंत्री होताहै ॥ ३ ॥

कुमारदाराम्बरचारुभूषाविशेषभाजं गुणिनं च शूरम् ॥
प्राज्ञं शुभाङ्गं कुरुते मनुष्यं कर्कस्थितेज्यो शशिसूनुदृष्टः ॥ ४ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित बृहस्पतिपर यदि बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य पुत्र स्त्री वस्त्र व उत्तम आभूषणोंसे विशेष युक्त, बड़ा गुणवान्, बड़ा शूर विद्वान् और सुन्दर अंगवाला होताहै ॥ ४ ॥

बह्वंगनावैभवमद्गनानां नानासुखानामुपलब्धयः स्युः ॥
कुलीरयाते वचसामधीशे निरीक्षिते दैत्यपुरोहितेन ॥ ५ ॥

भावार्थ—कर्कस्थित गुरुको शुक्र देखता हो तो मनुष्य बहुत स्त्रीसंबंधी बड़े वैभवसे युक्त और स्त्रियोंके अनेक प्रकारके सुख भोगनेवाला होताहै ॥ ५ ॥

सन्मानभूषागुणचारुशीलः सेनापुरग्रामपतिर्नरः स्यात् ॥
अनल्पजल्पः खलु कर्कटस्थे वाचस्पतौ सूर्यसुतेन दृष्टे ॥ ६ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित बृहस्पतिपर यदि शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य सन्मान, आभूषण, गुण और उत्तम शीलसे युक्त, सेना पुर व ग्रामका स्वामी और बहुत बातचीत करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति कुलीरस्थे गुरौ ग्रहदृष्टि. ॥

सिंहयातेज्ये ग्रहदृष्टिफलम् ।

व्ययान्वितं ख्यातमतीव शूरं नृपाश्रयिनं शुभकर्मसक्तम् ॥
नरं प्रकुर्यात्सुरराजपूज्यः सूर्येण दृष्टो मृगराजसंस्थः ॥ १ ॥

भापार्थ—अव सिंहराशिस्थित बृहस्पतिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल कहतेहैं-सिंहराशिस्थित बृहस्पतिपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य व्यय करनेसे युक्त अर्थात् बहुत धन खर्चनेवाला, बडा प्रसिद्ध, अत्यन्त धूर्त, राजासे प्राप्त भयेहुए धनसे युक्त और शुभकर्ममें चित्त लगानेवाला होताहै ॥ १ ॥

प्रसन्नमूर्तिं गतचित्तशुद्धिं स्त्रीहेतुसम्प्राप्तधनं वदान्यम् ॥
कुर्यात्पुमांसं वचसामधीशः शशाङ्कदृष्टः करिवैरिसंस्थः ॥ २ ॥

भापार्थ—यदि बृहस्पति सिंहराशिमें बैठा हुआ हो और उसको चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य प्रसन्नमूर्ति, मलिन अंतःकरणवाला, स्त्रीद्वारा धन प्राप्त करनेवाला, और बड़ा दाता होजाता है ॥ २ ॥

मान्यो गुरूणां गुरुगौरवेण सत्कर्मनिर्माणविधौ प्रवीणः ॥
प्राणी भवेत्केसरिणि स्थितेऽस्मिन् गीर्वाणवन्द्येऽवनिजेन दृष्टे॥३॥

भापार्थ—यदि बृहस्पति सिंहराशिका हो और उसे मंगल देखता हो तो मनुष्य बड़ा गौरव होनेसे गुरुओंको अर्थात् बड़े लोगोंकोभी मान्य, और सत्कर्म करनेमें परम प्रवीण होताहै ॥ ३ ॥

गृहादिनिर्माणविधौ प्रवीणो गुणाग्रणीः स्यात्सचिवो नृपाणाम्॥
वाणीविलासे चतुरो नरः स्यात्सिंहस्थिते देवगुरौ ज्ञदृष्टे ॥ ४ ॥

भापार्थ—सिंहराशिस्थित बृहस्पतिपर यदि बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य गृह ( घर व मन्दिर ) आदिके बनानेमें प्रवीण, बड़े गुणगणोंसे युक्त होनेसे सब लोकोंमें मुखिया, राजाका मंत्री और बातों करनेमें बहुत चतुर होताहै॥४॥

भूमीपतिप्राप्तमहापदस्थः कान्ताजनप्रीतिकरो गुणज्ञः ॥
भवेन्नरो देवगुरौ हरिस्थे निरीक्षिते चासुरपूजितेन ॥ ५ ॥

भापार्थ—सिंहराशिस्थित गुरुको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्य राजासे प्राप्त महाअधिकारवाला, स्त्रियोंमें प्रीति करनेवाला और गुणोंका जाननेवाला होताहै ॥ ५ ॥

सुखेन हीनं मलिनं सुवाचं कृशाङ्गयष्टिं विगतास्रवं च ॥
करोति मर्त्यं मरुताममात्यः सिंहस्थितः सूर्यसुतेन दृष्टः॥ ६ ॥

भापार्थ—सिंहराशिस्थित बृहस्पतिको यदि शनैश्चर देखता हो तो मनुष्य

सुखसे हीन, मलिनवेषवाला, सुन्दर वचन बोलनेवाला, दुर्बल अंगवाला, और उत्सवरहित होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति सिंहराशिगते गुरौ ग्रहदृष्टयः ॥

स्वगृहं प्रयाते गुरौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

राज्ञा विरुद्धत्वमतीव नूनं सुहृज्जनेनापि च वैमनस्यम् ॥
शत्रूद्रमः स्यान्नियतं नराणां जीवेऽर्कदृष्टे स्वगृहं प्रयाते ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब अपने घर ( धन वा मीनराशि ) में स्थित हुए बृहस्पतिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करतेहैं–यदि अपने ९।१२ घरमें स्थित बृहस्पतिपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाका अत्यंत विरोधी, मित्रजनोंसेभी वैर करनेवाला, और शत्रुजनोंसे पीडित होताहै ॥ १ ॥

सुगर्वितं भाग्यधनाभिवृद्धया प्रियाप्रियत्वाभिमतं विशेषात् ॥
करोति जातं सुखिनं विनीतं चन्द्रेक्षितो देवगुरुः स्वभस्थः ॥ २ ॥

भाषार्थ—अपनी राशिमें स्थित बृहस्पतिपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य भाग्य और धनकी वृद्धिसे युक्त होनेसे महाअभिमानी, स्त्रीसे बहुत प्रीति करनेवाला अथवा स्त्रीका इच्छित प्रिय करनेवाला, सुखी और विनीत होताहै ॥२॥

व्रणाङ्कितं सङ्गरकर्मदक्षं हिंसापरं क्रूरतरस्वभावम् ॥
परोपकाराभिरतं प्रकुर्याद्गुरुः स्वभस्थः क्षितिजेन दृष्टः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—अपनी राशिस्थित गुरुको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य व्रणोंसे चिह्नित अर्थात् व्रणयुक्त शरीरवाला, संग्राम करनेमें बडा चतुर, हिंसा करनेमें तत्पर, अत्यन्त क्रूर स्वभाववाला, और निरन्तर पराया उपकार करनेमें तत्पर होताहै ॥ ३ ॥

नृपाश्रयप्राप्तमहाधिकारो दाराधनैश्वर्यसुखोपपन्नः ॥
परोपकारादरतैकचित्तो नरो गुरौ स्वर्क्षगते ज्ञदृष्टे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति ९।१२ अपनी राशिमें बैठा हो और बुध उसको देखता हो तो मनुष्य राजाके आश्रयसे बडा अधिकार पानेवाला, स्त्री धन व ऐश्वर्यके सुखसे युक्त, और परोपकार व आदर सन्मान करनेमें चित्त लगानेवाला अर्थात् तत्पर होताहै ॥ ४ ॥

सुखोपपन्नं निधनं प्रसन्नं प्राज्ञं सदैश्वर्यविराजमानम् ॥
नूनं प्रकुर्यान्मनुजं सुरेज्यो दैत्येज्यदृष्टो निजमन्दिरस्थः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—अपनी ९।१२ राशिमें स्थित भयेहुए बृहस्पतिको यदि शुक्र देखता हो तो मनुष्य बड़ा सुखी, निर्धन, प्रसन्नचित्त, विद्यावान्, और सदा उत्तम ऐश्वर्यसे युक्त होता है ॥ ५ ॥

पदच्युतं सौख्यसुतैर्विहीनं संग्रामसंजातपराभवं च ॥
करोति दीनं स्वगृहे सुरेज्यः सूर्यात्मजेन प्रविलोक्यमानः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—अपने घरमें स्थित भयेहुए बृहस्पतिपर यदि शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य अधिकारसे हीन, धन धान्य ऐश्वर्य आदिके सुखसे व पुत्रोंसे रहित, संग्राममें पराजय पानेवाला, और दीन होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति स्वगृहस्थे गुरौ ग्रहदृष्टयः ॥

---

मन्दस्थानं प्रयाते गुरौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

प्रसन्नकान्तिं शुभवाग्विलासं परोपकारादरतासमेतम् ॥
कुले नृपालं कुरुते सुरेज्यो मन्दालयस्थो यदि भानुदृष्टः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब शनिके स्थान (मकर वा कुम्भराशि) में स्थितहुए बृहस्पतिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करतेहैं—यदि शनिके घर ( मकर वा कुंभ ) में स्थित भयेहुए बृहस्पतिपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य देदीप्यमान कान्तिवाला, शुभ वचन बोलनेवाला, आदरपूर्वक परोपकार करनेवाला और अपनेही कुलमें राजा अर्थात् मुखिया होताहै ॥ १ ॥

कुलोद्वहस्तीव्रमतिः सुशीलो धर्मक्रियायां सुतरामुदारः ॥
नरोऽभिमानी पितृमातृभक्तो जीवे शनिक्षेत्रगतेन्दुदृष्टे ॥ २ ॥

भाषार्थ—शनिके घर१०।११में स्थित भयेहुए बृहस्पतिको चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य अपने कुलका पालनेवाला, श्रेष्ठ, तीव्रमति, सुशील, धर्मकर्ममें बड़ा उदार, अभिमानी और माता-पिताका भक्त होताहै ॥ २ ॥

स्यादर्थसिद्धिर्नृपतेः प्रसादाच्च कीर्तेः सुखानामुपलब्धिरेव ॥
सूतौ सुरेज्ये शनिमंदिरस्थे निरीक्ष्यमाणे धरणीसुतेन ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय शनिकी राशिमें स्थित बृहस्पतिको मंगल देखता हो

तो उस पुरुषको राजाकी प्रसन्नतासे मनोरथकी सिद्धि, कीर्ति और सबतरहके सुखोंकी प्राप्ति होतीहै ॥ ३ ॥

शान्तं नितान्तं वनितानुकूलं धर्मक्रियार्थे निरतं नितान्तम् ॥
करोति मर्त्यं मरुतां पुरोधा बुधेन दृष्टः शनिमन्दिरस्थः ॥ ४ ॥

भाषार्थ—शनिके स्थानमें स्थित हुए बृहस्पतिको बुध देखता हो तो मनुष्य शान्तस्वभाव, स्त्रीके अत्यंत वशीभूत, और सदा धर्मकर्ममें अत्यन्त तत्पर हो जाताहै ॥ ४ ॥

विद्याविवेकार्थगुणैः समेतः पृथ्वीपतिप्राप्तमनोभिलाषः ॥
स्यात्पूरुषः सूर्यसुतर्क्षसंस्थे जीवे प्रसूतौ भृगुजेन दृष्टे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय शनिकी राशिमें स्थित भयेहुए बृहस्पतिको शुक्र देखता हो तो विद्या विवेक धन और अनेक गुणोंसे युक्त तथा राजासे अपने मनोरथोंको प्राप्त करानेवाला पुरुष होताहै ॥ ५ ॥

कामं सकामं सगुणाभिरामं सद्मार्थप्राप्तिं धनधान्ययुक्तम् ॥
ख्यातं विनीतं कुरुते मनुष्यं मन्देक्षितो मन्दगृहस्थजीवः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—शनिकी राशि १०।११में स्थित भयेहुए बृहस्पतिको शनि देखता हो तो मनुष्य अनेक इच्छित कामनाओंसे युक्त (वा. कामी), उत्तम गुणोंसे विराजमान, बहुत धन और स्थानोंकी प्राप्ति कर लेनेवाला, धनधान्यसे युक्त, प्रसिद्ध नामवाला और नम्र स्वभाववाला होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति मन्दगृहं प्रयाते गुरौ ग्रहदृष्टयः ॥

## अथ शुक्रे ग्रहदृष्टिफलानि।

### तत्रादौ कुजगृहयाते शुक्रे ग्रहदृष्टिफलम्।

कृपाविशेषं नृपतेर्नितान्तमतीव जायाजनितव्यलीकम् ॥
कुर्यान्नराणां तरणिप्रदृष्टः शुक्रो हि वक्रस्य गृहं प्रयातः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब मंगलके घरमें स्थित शुक्रपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं—यदि शुक्र मंगलके घरमें स्थित हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाकी विशेष कृपासे युक्त और स्त्रीद्वारा बहुत कष्ट पानेवाला होताहै ॥ १ ॥

श्रेष्ठप्रतिष्ठं चलचित्तवृत्तिं कामातुरत्वाद्विकृतिं प्रयातम् ॥
करोति मर्त्यं कुजगेहयातो भृगोः सुतः शीतकरेण दृष्टः ॥ २ ॥

भापार्थ—मंगलकी राशि१।८ में स्थित शुक्रपर यदि चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य सबसे बड़ी प्रतिष्ठा पानेवाला, चंचलचित्त और कामातुर होनेके कारण विकारयुक्त होताहै ॥ २ ॥

धनेन मानेन सुखेन हीनं दीनं विशेषान्मलिनं करोति ॥
नूनं धरित्रीतनयालयस्थः शुक्रो धरित्रीतनयेन दृष्टः ॥ ३ ॥

भापार्थ—मंगलकी राशि १।८ में स्थित भयेहुए शुक्रपर मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य धन मान और सुखसे हीन, दीन, और विशेष करके मलिन वेषवाला होताहै ॥ ३ ॥

अनार्यमर्थात्मजनैर्विहीनं स्वबुद्धिसामर्थ्यपराङ्मुखं च ॥
क्रूरं परार्थापहरं नरं हि करोति शुक्रः कुजभे ज्ञदृष्टः ॥ ४ ॥

भापार्थ—मंगलकी राशि १–८ में स्थित भयेहुए शुक्रको यदि बुध देखता हो तो मनुष्य असभ्य (नीच), धन व अपने कुटुम्बी जनोंसे विहीन, निजबुद्धि और सामर्थ्यसे विमुख, क्रूरस्वभाववाला और पराये धनको हरनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

कलत्रपुत्रादिसुखैः समेतं सत्कायकान्तिं सुतरां विनीतम् ॥
उदारचित्तं प्रकरोति मर्त्यं जीवेक्षितो दैत्यगुरुः कुजर्क्षे ॥ ५ ॥

भापार्थ—मंगलकी राशि १।८ में स्थित शुक्रपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य स्त्री पुत्र आदिके सुखसे युक्त, सुंदर शरीरकी कान्तिसे युक्त, अत्यंत विनीत, और उदारचित्त होताहै ॥ ५ ॥

सुगुप्तचित्ताभिमतं प्रशान्तं मान्यं वदान्यं स्वजनानुयातम् ॥
करोति जातं क्षितिपुत्रगेहे संस्थः सितो भानुसुतेन दृष्टः ॥६॥

भापार्थ—मंगलके घर १।८ में स्थित शुक्रपर यदि शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य अपने मनोरथको अति गुप्त रखनेवाला, शान्तस्वभाव, सबका माननीय, बड़ा दाता अथवा उत्तमवचन बोलनेवाला, और अपने जनोंका संग करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति कुजगेहयाते शुक्रे ग्रहदृष्टयः ॥

---

निजवेश्मयाते शुक्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

वरांगनाभ्यो धनवाहनेभ्यः सुखानि नूनं लभते मनुष्यः ॥
प्रसूतिकाले निजवेश्मयाते सिते पतङ्गेन निरीक्ष्यमाणे ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब अपने घर ( वृष व तुला ) में स्थित शुक्रपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करतेहैं–यदि जन्मसमय अपने घर २।७ में स्थित भयेहुए शुक्रपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्यको सुंदर स्त्री, धन, व वाहन, इन्होंकरके निरन्तर अनेक प्रकारके सुख निश्चय प्राप्त होवैं हैं ॥ १ ॥

विलासिनीकेलिविलाससक्तः कुलाधिपालोऽमलबुद्धिशाली ॥
नरः सुशीलः शुभवाग्विलासः स्वीयालयस्थास्फुजितीन्दुदृष्टे॥२॥

भाषार्थ—अपनी राशिमें स्थित हुए शुक्रको चंद्रमा देखता हो तो वह मनुष्य स्त्रीजनोंसे हास्य-विलास-क्रीडा करनेवाला, अपने कुलका पालक, निर्मल बुद्धिवान्, सुशील, और उत्तम वचन बोलनेवाला होताहै ॥ २ ॥

गृहादिसौख्योपहतं नितांतं कलिप्रसंगाभिभवोपलब्धिम् ॥
कुर्यान्नराणां दनुजेन्द्रमंत्री स्वक्षेत्रसंस्थः क्षितिपुत्रदृष्टः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—अपनी राशिमें स्थित भयेहुए शुक्रको यदि मंगल देखता हो तो वह पुरुष स्थान आदिके सुखसे रहित और निरन्तर कलहके प्रसंगमें पराभवही पानेवाला होवै है ॥ ३ ॥

गुणाभिरामं सुभगं प्रकामं सौम्यं सुसत्त्वं धृतिसंयुतं च ॥
स्वक्षेत्रगो दैत्यगुरुः प्रकुर्यान्नरं तुषारांशुसुतेन दृष्टः ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि अपनी राशिमें स्थित हुए शुक्रको बुध देखताहो तो मनुष्य बहुत गुणी, अत्यंत स्वरूपवान् ( वा भाग्यवान् ), सौम्यस्वभाववाला, सतोगुणी अथवा बली, और अधिक धीरजवाला होताहै ॥ ४ ॥

सद्वाहनानां गृहिणीगुणानां सुमित्रपुत्रद्रविणादिकानाम् ॥
करोति लब्धिं निजवेश्मयातः सितः सुराचार्यनिरीक्षितश्चेत् ॥५॥

भाषार्थ—यदि अपनी राशिमें स्थित शुक्रपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्यको उत्तमवाहन, सुन्दर गुणवती स्त्री, उत्तमगुण, निष्कपट मित्र, पुत्र, और द्रव्यआदिकोंकी प्राप्ति होतीहै ॥ ५ ॥

गदाभिभूतो हतसाधुवृत्तः सौख्यार्थहीनो मनुजोऽतिदीनः ॥
भवेत्प्रसूतो निजवेश्मयाते भृगोः सुते भानुसुतेन दृष्टे ॥ ६ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय यदि अपनी राशि २–७ में स्थित शुक्रको शनैश्चर

देखता हो तो मनुष्य रोगी, निकृष्ट आचरणवाला, सुख और धनसे हीन, और अत्यन्त दीन होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति निजर्क्षगे शुक्रे ग्रहदृष्टयः ॥

---

बुधर्क्षसंस्थे शुक्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

नृपावरोधाधिकृतं विनीतं गुणान्वितं शास्त्रकृतप्रवेशम् ॥
कुर्यान्नरं दैत्यगुरुः प्रसूतौ सौम्यर्क्षसंस्थो रविणा प्रदृष्टः ॥ १ ॥

भावार्थ—अब बुधकी राशि ( मिथुन वा कन्या ) में स्थित शुक्रपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करतेहैं—जो जन्मसमय बुधकी राशि ३–६ में स्थित शुक्रपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाके अंतर्गृह ( रनिवास ) का अधिकार पानेवाला, नम्रस्वभाव, गुणी, शास्त्रमें प्रवेश करनेवाला ( शास्त्री ) होताहै ॥ १ ॥

सदन्नवस्त्रादिसुखोपपन्नं नीलोत्पलश्यामलचारुनेत्रम् ॥
सुकेशपाशं मनुजं प्रकुर्यात्सौम्यर्क्षसंस्थो भृगुरिन्दुदृष्टः ॥ २ ॥

भावार्थ—यदि बुधकी राशिमें स्थित शुक्रको चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य उत्तम अन्न व उत्तम वस्त्र आदिके सुखसे युक्त, नील कमलके समान सुन्दर श्याम-वर्ण नेत्रवाला और सुन्दर केशपाशवाला होता है ॥ २ ॥

भाग्यान्वितः कामविधिप्रवीणः कांतानिमित्तं द्रविणव्ययः स्यात् ॥
नरो हि नीहारकरात्मजर्क्षे स्थिते सिते भूमिसुतेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भावार्थ—बुधकी राशि ३।६ में स्थित भयेहुए शुक्रको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य भाग्यवान्, कामकेलिमें प्रवीण अर्थात् कामरसिक, और स्त्रीके निमित्त धनको खर्चनेवाला होता है ॥ ३ ॥

प्रज्ञामहावाहनवित्तवृद्धिं सेनापतित्वं परिवारसौख्यम् ॥
कुर्यान्नराणामुशना प्रकामं बुधर्क्षसंस्थश्च बुधेन दृष्टः ॥ ४ ॥

भावार्थ—बुधकी राशिमें स्थित भयेहुए शुक्रपर यदि बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्यको उत्तम बुद्धि, उत्तमवाहन, उत्तम धन, सेनापतिका अधिकार और परिवारको सुख प्राप्त होताहै ॥ ४ ॥

सद्बुद्धिवृद्धिर्बहुवैभवाढ्यः प्रसन्नचेताः सुतरां विनीतः ॥
मर्त्यो भवेत्सौम्यगृहोपयाते दृष्टे सिते देवपुरोहितेन ॥ ५ ॥

भाषार्थ—बुधकी राशि३।६ में स्थित हुए शुक्रपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम बुद्धिसे युक्त, बहुत ऐश्वर्यवाला, प्रसन्नचित्त, और सबसे विनीत रहताहै ॥ ५ ॥

पराभिभूतं चपलं विविक्तं सुदुःखितं सर्वजनोज्झितं च ॥
मर्त्यं करोत्येव भृगोस्तनूजः सोमात्मजर्क्षे रविजेन दृष्टे ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि बुधकी राशि ३-६ में स्थित भयेहुए शुक्रपर शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य दूसरे लोगोंसे पराजय पानेवाला, चपल स्वभाववाला सबसे पृथक् रहनेवाला, सदा बड़ा दुःखी और सब जनोंसे तिरस्कृत होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति बुधर्क्षसंस्थे शुक्रे ग्रहदृष्टयः ॥

कर्कटगे शुक्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

सरोषयोषाकृतहर्षनाशः स्यात्पुरुषः शत्रुजनाभिभूतः ॥
दैत्यार्चिते कर्कटराशियाते निरीक्षितेऽहर्पतिना प्रसूतौ ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब कर्कराशिस्थित शुक्रपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करतेहैं—जन्मसमय यदि कर्कराशिस्थित शुक्रपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य क्रोधयुक्त, स्त्रीकरके अप्रसन्न चित्तवाला, और शत्रुजनोंसे पीड़ित होताहै ॥ १ ॥

कन्याप्रजापूर्वकपुत्रलाभमन्यां सपत्नीं बहुगौरवाणि ॥
कुर्यान्नराणां हरिणाङ्कदृष्टः कुलीरगो भार्गवनामधेयः ॥ २ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिस्थित शुक्रपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्यको पहले कन्याकी प्राप्ति और पीछेसे पुत्रकी प्राप्ति होती है. तथा उसको सौतमाता और बहुत बड़ाई मिलती है ॥ २ ॥

कलासु दक्षो हतशत्रुपक्षो बुद्ध्या च सौख्येन युतो मनुष्यः ॥
परन्तु कान्ताकृतचिन्तयार्तो भौमेक्षिते कर्कटगेऽसिते स्यात् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिस्थित शुक्रको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य अनेक कलाओंमें चतुर, शत्रुपक्षको जीतनेवाला, और बुद्धिसे व सुखकरके युक्त होताहै परंतु वह पुरुष स्त्रीद्वारा चिन्तासे पीडित होताहै ॥ ३ ॥

विद्याप्रवीणं गुणिनं गुणज्ञं कलत्रपुत्रोद्भवदुःखतप्तम् ॥
जनोज्झितं चापि करोति मर्त्यं काव्यः कुलीरोपगतो ज्ञदृष्टः॥४॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित शुक्रको यदि बुध देखता हो तो मनुष्य विद्यावान्, गुणी, गुणज्ञाता, स्त्री व पुत्रोंसे दुःखी, और अन्य मनुष्योंसे पृथक् रहनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

अतिचतुरसुदारं चारुवृत्तिं विनीतमतिविभवसमेतं कामिनीसूनुसौख्यम् ॥ प्रियवचनविलासं मानुषं संविधत्ते सुरपतिगुरुदृष्टो भार्गवः कर्कसंस्थः ॥ ५ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित शुक्रपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य बहुत चतुर, उदार, उत्तमवृत्तिवाला, नम्र स्वभाववाला, विशेष ऐश्वर्यसे संयुक्त, स्त्री व पुत्रोंके सुखसे युक्त, प्रियवचन बोलकर हास्यविलास करनेवाला होताहै ॥ ५ ॥

सद्वृत्तसौख्योपहतं गतार्थं व्यर्थप्रयत्नं वनिताजितं च ॥
स्थानच्युतं संजनयेन्मनुष्यं मन्देक्षितः कर्कगतः सिताख्यः ॥ ६ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित शुक्रपर यदि शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम आचरणसे और सुखसे हीन यानी कुकर्मी, निर्धनी, व्यर्थ प्रयत्न करनेवाला, स्त्रीके वशमें रहनेवाला, और स्थानत्यागी होता है ॥ ६ ॥

॥ इति कर्कराशिस्थे शुक्रे ग्रहदृष्टय. ॥

---

अथ सिंहगे सिते ग्रहदृष्टय ।

स्पर्धातिसंवर्धितचित्तवृत्तिः कान्ताश्रयोत्पन्नधनो मनुष्यः ॥
क्रमेलकाद्यैर्यदि वा युतः स्यादर्केक्षिते सिंहगते सिताख्ये ॥ १ ॥

भावार्थः—अब सिंहस्थ शुक्रपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल कहते हैं-सिंहस्थित शुक्रपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य स्पर्द्धासे अतिसंवर्धित (बढी हुई) चित्तवृत्तिवाला अर्थात् परायी स्त्री पुत्र धन धान्य आदि ऐश्वर्यको देखकर वैर करनेवाला, स्त्रीके आश्रयसे प्राप्त भयेहुए धनसे युक्त और ऊँट आदि वाहनोंसे युक्त होता है ॥ १ ॥

नूनं जनन्याश्च भवेत्सपत्नी पत्नीविरोधो विभवोद्भवश्च ॥
यस्य प्रसूतौ दनुजेन्द्रमंत्री चन्द्रेक्षितः सिंहगतो यदि स्यात् ॥ २ ॥

भावार्थः—जिसके जन्मसमयमें सिंहराशिस्थित शुक्रको चन्द्रमा देखता हो तो उस मनुष्यके सौतेली माता दूसरी होवे; स्त्रीसे विरोध रहे; और वह [illegible] ऐश्वर्ययुक्त होवे ॥ २ ॥

नृपप्रियं धान्यधनैरुपेतं कन्दर्पजातव्यसनाभिभूतम् ॥
करोति मर्त्यं मृगराजसंस्थो भृगोस्तनूजोऽवनिजेन दृष्टः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जो सिंहस्थ शुक्रको मंगल देखता हो तो मनुष्य राजाका प्रिय, धान्य और धनसे युक्त और कामदेवसे उत्पन्न भयेहुए अनेक व्यसनोंसे संयुक्त होता है ॥ ३ ॥

धनान्वितं संग्रहचित्तवृत्तिं लुब्धं स्मराधिक्यविकारनिन्द्यम् ॥
दैत्येन्द्रमंत्री कुरुते मनुष्यं सिंहस्थितः सोमसुतेन दृष्टः ॥ ४ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित शुक्रपर यदि बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य धनी, अनेक चीजोंका संग्रह करनेमें मन लगानेवाला, अत्यंत लोभी, और कामदेवकी प्रबलतासे दुष्टविकारोंसे युक्त होताहै ॥ ४ ॥

नरेन्द्रमंत्री धनवाहनाढ्यो वह्वङ्गनानन्दनभृत्यसौख्यः ॥
विख्यातकर्मा च भृगोस्तनूजे जीवेक्षिते सिंहगते नरः स्यात् ॥५॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित शुक्रपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजमंत्री, धन और वाहनसे युक्त, बहुत स्त्रियां पुत्र और सेवकोंसे सुखी, तथा प्रसिद्ध कर्म करनेवाला ( पराक्रमी ) होता है ॥ ५ ॥

नृपोपमं सर्वसमृद्धिभाजं दण्डाधिकारेऽप्यथवा नियुक्तम् ॥
करोति मर्त्यं मृगराजवर्ती दैत्यार्चितः सूर्यसुतेन दृष्टः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित शुक्रपर यदि शनिकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाके तुल्य, सकलैश्वर्यसम्पन्न, अथवा दण्ड देनेके अधिकारमें नियुक्त होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति सिंहस्थे सिते खगदृष्ट्य ॥

---

## जीवभवने शुक्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

रौद्रं प्राज्ञं भाग्यसौभाग्यभाजं सत्त्वोपेतं वित्तवन्तं विशेषात् ॥
नानादेशप्राप्तयानं मनुष्यं कुर्याच्छुक्रो जीवभे भानुदृष्टः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बृहस्पतिकी राशि ( धनु वा मीन ) में स्थित शुक्रपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं—बृहस्पतिकी राशिमें स्थित शुक्रपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य अतिभयंकर, पण्डित, उत्तम भाग्ययुक्त बड़ा पराक्रमी, बड़ा धनवान्, अनेकदेशोंमें भ्रमण करनेवाला वा अनेक देशोत्पन्न सवारियोंसे युक्त होता है ॥ १

सद्राजमानेन विराजमानं ख्यातं विनीतं बहुभोगयुक्तम् ॥
धीरं ससारं हि नरं करोति भृगुर्गुरुक्षेत्रगतोऽब्जदृष्टः ॥ २ ॥

भापार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में स्थित शुक्रको यदि चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य राजाके कियेहुए बड़े सन्मानसे शोभायमान प्रसिद्ध नामवाला कोमल नम्र स्वभाववाला, अनेक भोगोंसे युक्त, धीर, और बड़े बल-पराक्रमोंसे युक्त होता है ॥ २ ॥

द्विषामसह्यं धनिनं प्रसन्नं कान्ताकृतप्रेमभरं सुपुण्यम् ॥
सद्वाहनाढ्यं कुरुते मनुष्यं भौमेक्षितेज्यालयगामिशुक्रः ॥ ३ ॥

भापार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२में स्थित शुक्रको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य शत्रुओंको असह्य यानी उनसे द्वेष करनेवाला धनवान्, प्रसन्नचित्त, स्त्रीसे पूर्ण प्रेम करनेवाला, उत्तम पुण्यवान् और श्रेष्ठ वाहनोंसे युक्त होता है ॥ ३ ॥

सद्वाहनार्थाम्बरभूषणानां लाभं सदन्नानि सुखानि नूनम् ॥
कुर्यान्नराणां गुरुमन्दिरस्थो दैत्यार्चितः सोमसुतेन दृष्टः ॥ ४॥

भापार्थ—बृहस्पतिकी राशि९।१२में स्थित भयेहुए शुक्रको बुध देखता हो तो मनुष्यको उत्तम वाहन, धन, वस्त्र, और उत्तम आभूषणोंकी प्राप्ति, उत्तम भोजन और अनेक तरहके सुख प्राप्त होतेहैं ॥ ४ ॥

तुरंगहेमाम्बरभूषणानां महागजानां वनितासुखानाम् ॥
करोत्यवाप्तिं भृगुजः प्रसूतौ जीवेक्षितो जीवगृहाश्रितश्च ॥ ५ ॥

भापार्थ—जन्मसमय बृहस्पतिकी राशिमें स्थित हुए शुक्रपर यदि बृहस्पतिहीकी दृष्टि हो तो मनुष्य घोड़ा आदि वाहन, सुवर्ण, वस्त्र, आभूषण, महागज, व पुत्र स्त्री आदिके सुख पाताहै ॥ ५ ॥

सद्भोगसौख्योत्तमकर्मभाजं नित्योत्सवोत्कर्षयुतं सुवित्तम् ॥
करोति मर्त्यं गुरुगेहयातो दैत्यार्चितो भानुसुतेक्षितश्च ॥ ६ ॥

भापार्थ—बृहस्पतिकी राशिमें स्थित शुक्रपर यदि शनैश्चरकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम भोगोंसे प्राप्त हुए सुखसे और उत्तम कर्मोंसे युक्त और नित्य उत्सव कार्य करनेवाला व धनवान् होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति जीवगेहस्थे शुक्रे ग्रहदृष्टयः ॥

शनिक्षेत्रगतशुक्रे ग्रहदृष्टिफलम् ।

स्थिरस्वभावं विभवोपपन्नं महाधनं सारविराजमानम् ॥
कान्ताविलासैः सहितं प्रकुर्याद्भृगुः शनिक्षेत्रगतोऽर्कदृष्टः ॥१॥

भाषार्थ—अब शनिकी राशि ( मकर वा कुम्भ ) में स्थित शुक्रपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं—शनिकी राशि ( मकर वा कुम्भ ) में स्थित शुक्रपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य स्थिरस्वभाववाला, पूर्ण वैभवसहित, महाधनवान्, बल व पराक्रमसे शोभायमान और स्त्रियोंके साथ विलास करनेमें आसक्त होनेसे सुखयुक्त होताहै ॥ १ ॥

ओजस्विनं चारुशरीरयष्टिं प्रकृष्टसत्त्वं धनवाहनाढ्यम् ॥
करोति मर्त्यं शनिगेहयातो भृगोः सुतः शीतकरेण दृष्टः ॥ २॥

भाषार्थ—शनिकी राशि १०।११ में स्थितहुए शुक्रको यदि चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य बड़ा तेजवान्, सुन्दर सरल शरीरवाला, उत्तम पराक्रमी और धन व वाहनोंसे युक्त होताहै ॥ २ ॥

श्रमामयाभ्यामतितप्तमूर्तिमनर्थतोऽर्थक्षतिसंयुतं च ॥
कुर्यान्नरं दानवराजपूज्यः कुजेक्षितः सूर्यसुतालयस्थः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—शनिकी राशि १०।११ में स्थितहुए शुक्रपर यदि मंगलकी दृष्टि हो तो मनुष्य परिश्रम और रोगसे अत्यन्त संतापयुक्त शरीरवाला, और अनर्थसे धनका क्षय करनेवाला होताहै ॥ ३ ॥

विद्वद्विधिज्ञं धनिनं सुतुष्टं प्राज्ञं सुसत्त्वं बहुलप्रपञ्चम् ॥
सद्वाग्विलासं मनुजं प्रकुर्याद्भृगुः शनिक्षेत्रगतो ज्ञदृष्टः ॥ ४ ॥

भाषार्थ-यदि शनिकी राशि १०।११ में स्थित भयेहुए शुक्रको बुध देखता हो तो मनुष्य विद्वान्‌जनोंकी विधि विधानका जाननेवाला, धनी, प्रसन्नचित्त, बड़ा बुद्धिवान्, बड़ा पराक्रमी, बहुत प्रपंच करनेवाला, और बात करनेमें परम चतुर होताहै ॥ ४ ॥

सद्गन्धमाल्याम्बरचारुवाद्यसंजातसङ्गीतरुचिः शुचिश्च ॥
स्यान्मानवो दानवराजपूज्ये सुरेज्यदृष्टे शनिमन्दिरस्थे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—शनिकी राशि १०।११ में स्थितहुए शुक्रपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि

हो तो मनुष्य सुन्दर सुगन्धियुक्त माला व वस्त्र धारण करनेवाला, उत्तम वाद्य व संगीतशास्त्रमें प्रीति करनेवाला, तथा परम पवित्र होताहै ॥ ५ ॥

प्रसन्नगात्रं च विचित्रलाभं धनाङ्गनावाहनसूनुसौख्यम् ॥
कुर्यान्नरं दानववृन्ददेवो मन्देक्षितो मन्दगृहेऽधिसंस्थः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—शनिकी राशि १०।११ में स्थित भयेहुए शुक्रको यदि शनैश्चरही देखता हो तो मनुष्य प्रसन्नमूर्ति, अनेकप्रकारके लाभोंसे युक्त, और स्त्री धन वाहन व पुत्र आदिके सुखसे सुखी होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति शनिक्षेत्रस्थे शुक्रे ग्रहदृष्टयः ॥

# अथ शनौ ग्रहदृष्टिफलानि ।

तत्र भौमालयस्थे शनौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

लुलायगोजाविसमृद्धिभाजं कृषिक्रियायां निरतं सदैव ॥
सत्कर्मसक्तं जनयेन्मनुष्यं भौमालयस्थः शनिरर्कदृष्टः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब मंगलकी राशिमें स्थित शनिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल लिखते हैं–मंगलकी राशि ( मेष वा वृश्चिक ) में यदि शनि स्थित हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य भैंसी गौ बकरी आदि चतुष्पद् जीवोंके ऐश्वर्यसे युक्त, सदैव खेतीके काममें तत्पर, और उत्तम कर्म ( सदाचार ) करनेवाला होताहै ॥ १ ॥

नीचानुयातं चपलं कुशीलं खलं सुखार्थैः परिवर्जितं च ॥
कुर्यादवश्यं रविजो मनुष्यं शशीक्षितो भूसुतवेश्मसंस्थः ॥ २ ॥

भाषार्थ—मंगलकी राशिमें १।८ स्थित हुए शनिपर यदि चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य नीचजनोंका संग करनेवाला, चंचल व दुष्ट स्वभाववाला, नीच, सुख और धनोंसे रहित होता है ॥ २ ॥

अनल्पजल्पं गतसत्परार्थं कार्यक्षतिं जातविशेषवित्तम् ॥
करोति जातं ननु भानुसूनुः कुजेन दृष्टः कुजवेश्मसंस्थः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—मंगलकी राशि १।८ में स्थितहुए शनिको मंगलही देखता हो तो मनुष्य बहुत बातचीत करनेवाला, परोपकारमें बाधा डालनेवाला, और कार्यको भी बिगाड़नेवाला व धनहीन होता है ॥ ३ ॥

चौर्यकर्मकलहादितत्परं कामिनीजनगतोत्सवं नरम् ॥
ज्ञेक्षितो हि कुरुतेऽर्कनन्दनो भूमिसूनुभवनाधिसंस्थितः ॥ ४ ॥

भावार्थ—मंगलकी राशि १।८ में स्थित शनिको यदि बुध देखता हो तो वह मनुष्य चोरी करने व कलह आदि करनेमें तत्पर, और स्त्रियोंके उत्सवसुखसे रहित होताहै ॥ ४ ॥

सुखधनैः सहितं नृपमंत्रिणं नृपसमाश्रितमुख्यतयाऽन्वितम् ॥
सुरपुरोहितवीक्षितभानुजोऽवनिजवेश्मगतः कुरुते नरम् ॥ ५ ॥

भावार्थ—मंगलकी राशि१।८में स्थित शनिपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य सुख और धनसे युक्त, राजाका मंत्री और राजाका आश्रय करनेसे मुख्य अधिकार पानेवाला होताहै ॥ ५ ॥

बहुप्रयाणाभिरतं विकान्ति पापाङ्गनासक्तमतिं विचित्तम् ॥
करोति मर्त्यं क्षितिजालयस्थो भानोस्तनूजो भृगुजेन दृष्टः॥६॥

भावार्थ—मंगलकी राशिमें स्थित हुए शनिको शुक्र देखता हो तो मनुष्य अधिक यात्रा करनेवाला, कान्तिहीन, दुष्ट पापी स्त्रियोंमें आसक्त मतिवाला और चित्त जिसका स्थिर न रहे ऐसा होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति भौमालयस्थे शनौ ग्रहदृष्टयः ॥

---

शुक्रवेश्मगे शनौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

विद्याविचारे प्रचुरोऽतिवक्ता परान्नभोक्ता विधनश्च शान्तः॥
भवेन्नरस्तिग्मकरेण दृष्टे सूर्यात्मजे भार्गववेश्मसंस्थे ॥ १ ॥

भावार्थ—अब शुक्रकी राशि ( वृष वा तुला ) में स्थित शनिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं-शुक्रकी राशि ( वृष वा तुला ) में स्थित शनिपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य विद्याके विचारमें बहुतनिपुण, बहुत वाचाल, सदा पराया अन्न भोजन करनेवाला, धनहीन और शान्तचित्त होताहै ॥ १ ॥

नृपप्रसादाप्तमहाधिकारं योषाविभूषाम्बरजातसौख्यम् ॥
बलान्वितं संजनयेन्मनुष्यं मन्दः सितर्क्षे हरिणाङ्कदृष्टः ॥ २ ॥

भावार्थ—शुक्रकी राशि २।७ में स्थित हुए शनिको चन्द्रमा देखता हो

तो मनुष्य राजाकी कृपासे प्राप्त हुए बड़े अधिकारवाला, स्त्री आभूषण व वस्त्र इन पदार्थोंके सुखसे युक्त, और बलवान् होता है ॥ २ ॥

संग्रामकार्याभिरतं नितान्तमनल्पजल्पं च महत्प्रसादम् ॥
कुर्यान्नरं तिग्मकरस्य सूनुर्भूसूनुदृष्टो भृगुजालयस्थः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—शुक्रकी राशिमें २।७ स्थित शनिको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य निरन्तर संग्राम ( लड़ाई ) करनेवाला, बहुत बात करनेवाला, और बहुत प्रसन्न चित्तवाला होताहै ॥ ३ ॥

कान्तारतो नीचजनानुयातो विनोदहास्याभिरतो गतार्थः ॥
क्लीबादिसख्यश्च भवेन्मनुष्यः शनौ सितर्क्षे शशिसूनुदृष्टे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—शुक्रकी राशि २।७ में स्थित शनिपर यदि बुधकी दृष्टि हो तो मनुष्य अपनी स्त्रीसे प्रीति करनेवाला, नीच जनोंका संगी, हास्यविलास ( क्रीडा ) करनेवाला, निर्धनी, और नपुंसक ( जनाने ) आदि जनोंसे मित्रता करनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

परोपकारे कृतचित्तवृत्तिः परस्य दुःखेन सुदुःखितश्च ॥
दातोद्यमी सर्वजनप्रियश्च मन्दे सितर्क्षे गुरुणा प्रदृष्टे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—शुक्रकी राशि २।७ में स्थित शनिपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य पराया उपकार करनेमें चित्त लगानेवाला, पराये दुःखसे अत्यंत दुखी, दाता, उद्यमी, और सब मनुष्योंका प्यारा होता है ॥ ५ ॥

रत्नादिलाभं वनिताविलासं बलाधिकत्वं नृपगौरवाप्तिम् ॥
कुर्यान्नराणां तरणेस्तनूजः शुक्रेक्षितः शुक्रगृहं प्रयातः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्रकी राशि २।७ में स्थित हुए शनिपर शुक्रहीकी दृष्टि हो तो मनुष्यको रत्नआदिका लाभ, स्त्रियोंसे हास्य विलास (क्रीडा), अधिक बल और राजासे विशेष अधिकार प्राप्त होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति शुक्रगेहप्रयाते शनौ ग्रहाणां दृष्टयः ॥

---

बुधमन्दिरस्थे शनौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

सुखोज्झितं नीचरतं सकोपमधार्मिकं द्रोहकरं सुधीरम् ॥
कुर्यान्नरं तिग्मकरस्य सूनुर्भानुप्रदृष्टो बुधमन्दिरस्थः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बुधकी राशि ( मिथुन वा कन्या ) में स्थित शनिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं-बुधकी राशि ३।६ में स्थित शनिपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य सुखहीन, नीचोंका संग करनेवाला, क्रोधी, धर्मरहित, लोगोंसे निष्कारण द्रोह करनेवाला और बड़ा और धीरजवाला होता है ॥ १ ॥

प्रसन्नमूर्तिर्नृपतिप्रसादप्राप्ताधिकारोन्नतिकार्यवृत्तिः ॥
कान्ताधिकारो यदि वा नरः स्यान्मन्दे ज्ञभस्थेऽमृतरश्मिदृष्टे॥२॥

भाषार्थ—बुधकी राशि ३।६ में स्थित शनिको चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य प्रसन्नमूर्ति, राजाकी कृपासे हुए प्राप्त अधिकारसे युक्त, कार्यमें उन्नति करनेवाला, और स्त्रीद्वारा अधिकार पानेवाला होताहै ॥ २ ॥

प्रकृष्टबुद्धिं सुतरां विधिज्ञं ख्यातं गभीरं च नरं करोति ॥
सोमात्मजक्षेत्रगतोऽर्कसूनुर्भूसूनुदृष्टः परिसूतिकाले ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय यदि बुधकी राशिमें स्थित भयेहुए शनिको मंगल देखता हो तो मनुष्य उत्तमबुद्धि, अत्यंत विधिविधानका जाननेवाला, प्रसिद्ध नामवाला, और गम्भीर स्वभाववाला होताहै ॥ ३ ॥

धनान्वितं चारुमतिं विनीतं गीतप्रियं संगरकर्मदक्षम् ॥
शिल्पेऽप्यभिज्ञं मनुजं प्रकुर्यात्सौम्येक्षितः सौम्यगृहस्थमन्दः॥४

भाषार्थ—बुधकी राशिमें स्थित शनिको बुधही देखता हो तो मनुष्य धनवान्, उत्तममति व कोमल स्वभाववाला, गीत सुननेमें प्रीति करनेवाला, संग्राम करनेमें चतुर और शिल्पविद्या ( कारागिरी ) का जाननेवाला होताहै ॥ ४ ॥

राजाश्रितश्चारुगुणैः समेतः प्रियः सतां गुप्तधनो मनस्वी ॥
भवेन्नरो मन्दचरो यदि स्याज्ज्ञराशिसंस्थः सुरपूज्यदृष्टः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—बुधकी राशिमें स्थित शनिपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाका आश्रित, श्रेष्ठ अनेक गुणोंसे युक्त, सज्जनोंसे प्रीति करनेवाला वा सज्जनोंका प्रिय, गुप्तधनी और बुद्धिवान् होताहै ॥ ५ ॥

गोभाविभूषाकरणे प्रवीणं सत्कर्मधर्माचरतं नितान्तम् ॥
स्त्रीसक्तचित्तं प्रकरोति मर्त्यं सितेक्षितो भानुसुतो ज्ञगेहे ॥ ६ ॥

भाषार्थ—बुधकी राशिमें स्थित शनिको शनैश्वर देखता हो तो मनुष्य

स्त्रियोंके आभूषण बनानेमें प्रवीण, श्रेष्ठ कर्म और धर्ममें अत्यन्त तत्पर और स्त्रियोंमें आसक्त चित्तवाला होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति बुधगेहस्थे शनौ ग्रहदृष्टयः ॥

कुलीरोपगते मन्दे ग्रहदृष्टिफलम् ।

आनन्ददारद्रविणैर्विहीनः सदान्नभोगैरपि चोज्झितश्च ॥
मातुर्महाक्लेशकरो नरः स्यान्मन्दे कुलीरोपगतेऽर्कदृष्टे ॥ १ ॥

भावार्थ—अब कर्कराशिमें स्थित हुए शनिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं-कर्कराशिस्थित शनिपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य आनन्द, स्त्री और धनसे हीन, उत्तम अन्नादि भोगोंसे रहित, और माताको महाक्लेशकारी होता है ॥ १ ॥

निपीडनं बन्धुजनैर्जनन्या नूनं धनानामभिवर्द्धनं च ॥
कुर्यान्नराणां द्युमणेस्तनूजः कुलीरसंस्थो द्विराजदृष्टः ॥ २ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित शनिपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो मनुष्य बन्धुजनोंसे पीडित, और निश्चयकरके मातासे विशेष धन पानेवाला होताहै ॥ २ ॥

गलद्बलः क्षीणकलेवरश्च नृपार्पितार्थोत्तमवैभवोऽपि ॥
स्यान्मानुषो भानुसुते प्रसूतौ कर्कस्थिते क्षोणिसुतेन दृष्टे ॥ ३ ॥

भावार्थ—जन्मसमय कर्कराशिस्थित शनिको मंगल देखता हो तो मनुष्य बलहीन,क्षीणशरीरवाला, और महाराजाने दियेहुए उत्तम वैभवसे युक्त होताहै ॥ ३ ॥

वाग्विलासकठिनोऽटनबुद्धिश्चेष्टितैर्बहुविधैरपि युक्तः ॥
दम्भवृत्तिचतुरोऽपि नरः स्यात्कर्कगामिनि शनौ बुधदृष्टे ॥ ४ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित शनिको यदि बुध देखता हो तो मनुष्य कठोर २ वार्ता करनेवाला, परदेश घूमनेवाला, अनेक प्रकारके विचित्र कर्म करनेवाला, और पाखण्डमें चतुर होताहै ॥ ४ ॥

क्षेत्रपुत्रगृहगेहिनीधनै रत्नवाहनविभूषणैरपि ॥
संयुतो भवति मानवो जनौ जीवदृष्टियुजि कर्कगे शनौ ॥ ५ ॥

भावार्थ—जन्मसमय कर्कराशिस्थित शनिपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो

तो मनुष्य क्षेत्र ( खेत ), पुत्र, गृह, स्त्री, धन, रत्न, वाहन, और आभूषणोंसे युक्त होताहै ॥ ५ ॥

उदारतागौरवचारुमानैः सौन्दर्यवर्यामलवाग्विलासैः ॥
नूनं विहीना मनुजा भवेयुः शुक्रेक्षिते कर्कगतेऽर्कसूनौ ॥ ६ ॥

भावार्थ—यदि कर्कराशिस्थित शनिको शुक्र देखता हो तो मनुष्य उदारता, गौरव ( बड़ाई ), उत्तम सन्मान, बड़ी सुन्दरता, और कोमल मधुर वाणीविलास (-बोलना ) इन्होंकरके रहित होतेहैं ॥ ६ ॥

॥ इति कर्कोपगते शनौ ग्रहदृष्टयः ॥

---

सिंहोपयाते शनौ ग्रहदृष्टिफलम् ।

धनेन धान्येन च वाहनेन सद्वृत्तसत्योत्तमचेष्टितैश्च ॥
भवेद्विहीनो मनुजः प्रसूतौ सिंहस्थिते भानुसुतेऽर्कदृष्टे ॥ १ ॥

भावार्थ—अब सिंहराशिस्थित शनिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल कहतेहैं—जन्म समय सिंहराशिस्थित शनिपर यदि सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य धन,धान्य, वाहन, उत्तम आचरण सत्य और उत्तम चेष्टा इन्होंकरके अत्यंत हीन होताहै ॥ १ ॥

सद्रत्नभूषाम्बरचारुकीर्तिं कलत्रमित्रात्मजसौख्यपूर्तिम् ॥
प्रसन्नमूर्तिं कुरुतेऽर्कसूनुर्नरं हरिस्थो हरिणांकदृष्टः ॥ २ ॥

भावार्थ—सिंहराशिस्थित शनिको यदि चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य उत्तम रत्न आभूषण वस्त्र व निर्मल कीर्तिसे युक्त, स्त्री मित्र व पुत्रोंके सुखसे युक्त और प्रसन्नमूर्ति होताहै ॥ २ ॥

संग्रामकर्मण्यतिनैपुणः स्यात्कारुण्यहीनो मनुजः सकोपः ॥
क्रूरस्वभावो ननु भानुसूनौ पञ्चाननस्थेऽवनिसूनुदृष्टे ॥ ३ ॥

भावार्थ—सिंहराशिस्थित शनिको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य संग्राम (लड़ाई) करनेमें अतिनिपुण, दयाहीन, क्रोधी और क्रूरस्वभाववाला होताहै ॥३॥

धनांगनासूनुसुखेन हीनं दीनं च नीचव्यसनाभिभूतम् ॥
करोति जातं तपनस्य सूनुः सिंहस्थितः सोमसुतेक्षितश्च ॥४॥

भावार्थ—सिंहराशिस्थित शनैश्चरको यदि बुध देखता हो तो पुरुष धन

स्त्री पुत्र आदिके सुखसे हीन, दीन, और नीच मनुष्योंके अनक व्यसनोंसे युक्त होताहै ॥ ४ ॥

सन्मित्रपुत्रादिगुणैरुपेतं ख्यातं सुवृत्तं सुतरां विनीतम् ॥
नरं पुरग्रामपतिं करोति सौरिर्हरिस्थो गुरुणा प्रदृष्टः ॥ ५ ॥

भावार्थ—सिंहराशिस्थित शनिपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य उत्तम मित्र पुत्र व अनेक गुण आदिसे युक्त, प्रसिद्ध नामवाला, उत्तम सदाचरणसे युक्त, नम्र और पुर व ग्रामका अधिपति होताहै ॥ ५ ॥

धनैश्च धान्यैरपि वाहनैश्च सुखैरुपेतं वनिताप्रतप्तम् ॥
कुर्यान्मनुष्यं तपनस्य सूनुः पञ्चाननस्थो भृगुसूनुदृष्टः ॥६॥

भावार्थ—यदि सिंहराशिस्थित शनिपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य धन, धान्य और वाहनोंसे तथा अनेक तरहके सुखसे युक्त,परंतु स्त्रीकरके सन्तप्त होताहै६

॥ इति सिंहोपयाते शनौ ग्रहदृष्टयः ॥

---

गुर्वागारस्थे शनैश्चरे ग्रहदृष्टिफलम् ।

ख्यातिं धनाप्तिं बहुगौरवाणि स्नेहप्रवृत्तिं परनन्दनेषु ॥
लभेन्नरो देवगुरोरगारे शनैश्चरे पद्मिनिनाथदृष्टे ॥ १ ॥

भावार्थ—अब गुरुकी राशि ( धन वा मीन ) में स्थित शनैश्चरपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करते हैं-यदि बृहस्पतिकी राशि ( धन वा मीन ) में स्थित शनैश्चरपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य प्रसिद्धनामवाला, धनवान्, बहुत गौरव (बड़ाई) से युक्त, और दूसरोंके पुत्रोंपर प्रीति करनेवाला होताहै ॥ १ ॥

सद्वृत्तशाली जननीवियुक्तो नामद्वयालंकरणप्रयातः ॥
सुखार्थभार्यासुखभाङ्नरः स्यात्सौरे सुरेज्यालयगेऽब्जदृष्टे ॥२

भावार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में स्थित शनैश्चरको यदि चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य उत्तम वर्ताव करनेवाला, माताके वियोगसे युक्त, दो नामवाले गहनेसे विभूषित, अनेकप्रकारके सुख व द्रव्य और स्त्रीसुखसे युक्त होताहै२

वातान्वितं लोकविरुद्धचेष्टं प्रवासिनं दीनतरं करोति ॥
नरं धरासूनुनिरीक्ष्यमाणो मार्तण्डपुत्रः सुरमंत्रिणो भे ॥ ३ ॥

भावार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में स्थित भये हुए शनिको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य बहुत वातयुक्त प्रकृतिवाला, सर्वजनोंसे विरुद्ध आचरण करनेवाला, परदेशमें निवास करनेवाला और अधिक दीन होता है ॥ ४ ॥

गुणाभिरामो धनवान्प्रकामं नराधिराजाप्तमहाधिकारः ॥
नरः सदाचारविराजमानः शनौ ज्ञदृष्टे गुरुमन्दिरस्थे ॥ ४ ॥

भावार्थ—बृहस्पतिकी राशि ९।१२ में स्थित शनिको यदि बुध देखता हो तो मनुष्य उत्तम गुणोंसे युक्त बड़ा धनवान्, किसी राजासे प्राप्तहुए बड़े अधिकारवाला, तथा श्रेष्ठआचारसे विराजमान होता है ॥ ४ ॥

नृपप्रधानः पृतनापतिर्वा सर्वाधिशाली बलवान्सुशीलः ॥
स्यान्मानवो भानुसुते प्रसूतौ जीवेक्षिते जीवगृहं प्रयाते ॥ ५ ॥

भावार्थ—बृहस्पतिकी राशिमें स्थित हुए शनैश्चरपर बृहस्पतिहीकी दृष्टि हो तो मनुष्य राजाका मंत्री सेनापति, वा सब तरहके ऐश्वर्यसे शोभायमान, बड़ा बलवान् और सुशील होता है ॥ ५ ॥

विदेशवासी बहुकार्यसक्तो द्विमातृपुत्रः सुतरां पवित्रः ॥
स्यान्मानवो दानवमंत्रिदृष्टे मन्देऽमराचार्यगृहं प्रयाते ॥ ६ ॥

भावार्थ—यदि बृहस्पतिकी राशिमें स्थितहुए शनैश्चरपर शुक्रकी दृष्टि हो तो मनुष्य विदेशवासी, बहुत बड़े २ कार्य करनेमें आसक्त, दो माताओंका पुत्र, और अत्यन्त पवित्र होताहै ॥ ६ ॥

इति गुर्वागारस्थे शनैश्चरे ग्रहाणां दृष्टयः ।

---

निजागारगतमन्दं प्रति ग्रहदृष्टिफलम् ।

कुरूपभार्यश्च परान्नभोक्ता नानाप्रयासामयसंयुतश्च ॥
विदेशवासी प्रभवेन्मनुष्यो मन्दे निजागारगतेऽर्कदृष्टे ॥ १ ॥

भावार्थ—अब अपनी राशि ( मकर वा कुम्भ ) में स्थित हुए शनिपर ग्रहोंकी दृष्टिका फल वर्णन करतेहैं—जन्मसमयमें यदि शनैश्चर अपनी राशि १०।११ में स्थित हो और उसपर सूर्यकी दृष्टि हो तो मनुष्य कुरूप स्त्रीवाला, सदा पराये अन्नका भोजन करनेवाला, अनेक प्रकारके परिश्रमोंसे और रोगोंसे युक्त, तथा विदेशवासी हो जाताहै ॥ १ ॥

धनाङ्गनाढ्यं वृजिनानुयातं चलत्स्वभावं जननीविरुद्धम् ॥
कामातुरं चापि नरं प्रकुर्यान्मन्दः स्वभस्थोऽमृतरश्मिदृष्टः॥२॥

भावार्थ—यदि शनैश्चर अपनी राशि १०।११ में स्थित हो और उसको चन्द्रमा देखता हो तो मनुष्य धन और स्त्रीसे युक्त, परंतु सदा दुःखी अथवा बुरा काम करनेवाला, चंचलस्वभाव, जननी ( माता ) से विरोध करनेवाला और कामी होताहै ॥ २ ॥

शूरः क्रूरः साहसी सद्गुणाढ्यः सर्वोत्कृष्टः सर्वदा हृष्टचित्तः ॥
ख्यातो मर्त्यश्चात्मभस्थेऽर्कपुत्रे धात्रीपुत्रप्रेक्षणत्वं प्रयाते ॥३॥

भावार्थ—अपनी राशिपर स्थित भयेहुए शनैश्चरको यदि मंगल देखता हो तो मनुष्य शूरवीर, क्रूर, साहसी, उत्तम गुणोंसे युक्त, सबसे उत्कृष्ट ( श्रेष्ठ ), सर्वदा प्रसन्नचित्त और प्रसिद्धनामवाला होताहै ॥ ३ ॥

सद्वाहनान् साहसिकान् ससत्त्वान् धीरांश्च नानाविधकार्यसक्तान् ॥
करोति मर्त्याननु भानुपुत्रः स्वक्षेत्रसंस्थः शशिपुत्रदृष्टः ॥ ४ ॥

भावार्थ—जिनके जन्मसमय अपनी राशि १०–११ में स्थित भयेहुए शनिको बुध देखता हो वे मनुष्य उत्तम वाहनवाले, साहसी, बली वा पराक्रमी, धीर, और अनेक प्रकारसे कार्य सिद्ध करनेवाले होतेहैं ॥ ४ ॥

गुणान्वितं क्षोणिपतिप्रधानं निरामयं चारुशरीरयष्टिम् ॥
कुर्यान्नरं देवगुरुप्रदृष्टश्चंडांशुसूनुर्निजवेश्मसंस्थः ॥ ५ ॥

भावार्थ—अपनी राशिमें स्थित शनिपर यदि बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो मनुष्य गुणी, राजाका मंत्री, नीरोगी, आरोग्ययुक्त और कोमल सुंदर शरीरवाला होताहै ॥ ५ ॥

कामातुरं सन्नियमेन हीनं भाग्योपपन्नं सुखिनं धनाढ्यम् ॥
भोक्तारमीशं कुरुते स्वभस्थो रवेः सुतो भार्गवसूनुदृष्टः ॥६ ॥

भावार्थ—यदि अपनी राशिमें स्थित भये हुए शनिको शुक्र देखता हो तो मनुष्य बड़ा कामी, उत्तम नियमोंसे हीन अर्थात् दुराचारी, बड़ा भाग्यवान्, सुखी, धनी और भोगी होताहै ॥ ६ ॥

॥ इति निजराशिगतमन्दं प्रति ग्रहदृष्टयः ॥

इति ढुण्ढिराजकृतजातकाभरणे ग्रहदृष्टिफलाध्यायः ।

# अथ राशिस्थितग्रहफलानि ।

## तत्रादौ राशिस्थितरविफलम् ।

भवति साहसकर्मकरो नरो रुधिरपित्तविकारकलेवरः ॥
क्षितिपतिर्मतिमान् सहितस्तदा सुमहसामहसामधिपे क्रिये ॥१॥

भावार्थ—अब राशिफल कहते हैं. तहां प्रथम राशिस्थितसूर्यका फल कहते हैं–यदि सूर्य मेषराशिमें स्थित हो तो मनुष्य साहस कर्म करनेवाला, रुधिर और पित्तविकारसे युक्त शरीरवाला, भूमिका अधिकार पानेवाला ( मालिक ) और बुद्धिवान् होताहै ॥ १ ॥

परिमलैर्विमलैः कुसुमासनैः सुवसनैः पशुभिः सुखमद्भुतम् ॥
गवि गतौ हि रविर्जलभीरुतां विहितमाहितमादिशते नृणाम्॥२॥

भावार्थ—यदि सूर्य वृषराशिका हो तो मनुष्य उत्तम सुगन्धयुक्त पुष्प आसन व शय्या आदिसे, सुन्दरवस्त्रोंसे, व पशुओंकरके अद्भुत सुख पाते हैं और जलके भयसे युक्त होतेहैं ॥ २ ॥

गणितशास्त्रकलामलशीलतासुललिताद्भुतवाक् प्रथितो भवेत् ॥
दिनपतौ मिथुने ननु मानवो विनयतानयतातिशयान्वितः ॥३॥

भावार्थ—यदि सूर्य मिथुनराशिका हो तो मनुष्य गणितशास्त्र, अच्छी कारीगरी,उत्तम शीलस्वभाव, और सुन्दर विचित्र वचन बोलना, इन्होंमें बड़ा कुशल होनेसे बहुत मख्यात, विनयभावसे युक्त और नीतिशास्त्रमें अति निपुण होताहै॥३॥

सुजनतारहितः किल कालविज्जनकवाक्यविलोपकरो नरः ॥
दिनकरे हि कुलीरगते भवेत्सधनताधनतासहिताधिकः ॥ ४ ॥

भावार्थ—यदि सूर्य कर्कराशिका हो तो मनुष्य सज्जनतासे रहित ( दुष्ट प्रकृतिवाला) निश्चयकरके समयका जाननेवाला, पिताके वाक्यका विलोप करनेवाला अर्थात् पिताका कहा वचन न सुनने करनेवाला, और बड़े २ धनवान् लोगोंमेंभी अधिक धनवान् होताहै ॥ ४ ॥

स्थिरमतिश्च पराक्रमताधिको विभुतयाऽद्भुतकीर्तिसमन्वितः ॥
दिनकरे करिवैरिगते नरो नृपरतो परतोषकरो भवेत् ॥ ५ ॥

भावार्थ—यदि सूर्य सिंहराशिमें बैठा होवे तो मनुष्य स्थिरबुद्धि, अधिक पराक्रमी, स्वामित्वसे अद्भुत कीर्तियुक्त, राजासे प्रीति करनेहारा, और दूसरेको प्रसन्न करनेवाला अर्थात् परोपकारी होताहै ॥ ५ ॥

दिनपतौ युवतौ समवस्थिते नरपतेर्द्रविणं हि नरो लभेत् ॥
मृदुवचाः श्रुतगेयपरायणः सुमहिमामहिमापहिताहितः ॥६॥

भावार्थ—यदि सूर्य कन्याराशिमें स्थित हुआ हो तो मनुष्य राजासे धन पानेवाला, मधुरभाषी, शास्त्रमें और गीत सुननेमें प्रीति करनेवाला, और अत्यत सुंदर बड़ा ऐश्वर्य और महत्त्वका पानेवाला होवाहै ॥ ६ ॥

नरपतेरतिभीरहर्निशं जनविरोधविधानमघं दिशेत् ॥
कलिमनाः परकर्मरतिर्घटे दिनमणिर्न मणिद्रविणादिकम् ॥७॥

भावार्थ—यदि सूर्य तुलाराशिका हो तो वह मनुष्य राजासे रातदिन भय पानेवाला, मनुष्योंसे विरोध कैसा करना यह सिखानेवाला, पाप करानेवाला, कलहमें मन लगानेवाला, पराये कर्ममें प्रीतिवान् और मणि व रत्नोंसे रहित होताहै ॥ ७ ॥

कृपणतां कलहं च भृशं रुषं विषहुताशनशस्त्रभयं दिशेत् ॥
अलिगतः पितृमातृविरोधितां दिनकरो न करोति समुन्नतिम् ॥८॥

भावार्थ—यदि सूर्य वृश्चिकराशिमें स्थित हो तो मनुष्य बड़ा कृपण कंजूस, कलह करनेवाला, बड़ा क्रोधी, और विष अग्नि व शस्त्रसे भय पानेवाला, तथा माता पिताका विरोधी होताहै ॥ ८ ॥

स्वजनकोपमतीव महामतिं बहुधनं हि धनुर्द्धरगो रविः ॥
सुजनपूजनमादिशते नृणां सुमतितो मतितोषविवर्द्धनम् ॥९॥

भावार्थ—यदि धनुराशिका सूर्य हो तो मनुष्य अपनेही जनोंसे अतीव कोप करनेवाला, बड़ा बुद्धिवान्, महाधनी, सज्जनोंके आदर सन्मान करनेमें तत्पर हितकारी, और अपनी सुमतिसे सन्तोष बढ़ानेवाला होताहै ॥ ९ ॥

अटनतां निजपक्षविपक्षतामधनतां कुरुते सततं नृणाम् ॥
मकरराशिगतो विगतोत्सवं दिनविभुर्न विभुत्वसुखं दिशेत् ॥१०॥

भावार्थ—यदि सूर्य मकरराशिमें स्थित हो तो मनुष्य परदेश भ्रमण करनेवाला, अपने वंशका या अपनी ओरके लोकोंका विरोधी, निरंतर धनहीन, उत्सवरहित,और स्वामिपनके सुखसे रहित होताहै ॥ १० ॥

कलशगामिनि पङ्कजिनीपतौ शठतरो हि नरो गतसौहृदः ॥
मलिनताकलितो रहितः सदा करुणयारुणयात्तसुखो भवेत् ॥ ११ ॥

भावार्थ—यदि सूर्य कुम्भराशिमें स्थित हो तो मनुष्य अत्यन्तशठ, और सबसे मित्रता न रखनेवाला, मलिन वेष करनेवाला और दया व सुखसे रहित होताहै ॥ ११ ॥

बहुधनं क्रयविक्रयतः सुखं निजजनादपि गृह्यमहाभयम् ॥
दिनपतौ गुरुभेऽभिमतो भवेत्सुजनतो जनतोषदसन्मतिः ॥ १२ ॥

भावार्थ—यदि सूर्य मीनराशिका हो तो मनुष्यको बहुतधनी, क्रयविक्रयसे और अपने कुटुम्बिजनोंसे सुख, गृहसंबंधी जनोंसे महाभय, सुजनजनोंसे सुख और लोगोंको संतोष देनेवाली बुद्धि होतीहै ॥ १२ ॥

इति रविफलम् ।

---

## राशिस्थितचन्द्रफलम् ।

स्थिरधनो रहितः सुजनैर्नरः सुतयुतः प्रमदाविजितो भवेत् ॥
अजगतो द्विजराज इतीरितं विभुतयाऽद्भुतया स्वसुकीर्तिभाक् ॥ १ ॥

भावार्थ—अब राशिस्थित चन्द्रमाका फल वर्णन करतेहैं—यदि चन्द्रमा मेष राशिमें स्थित हो तो मनुष्य स्थिर धनवाला, सुजनोंसे रहित, पुत्रोंकरके युक्त, स्त्रीजित, ऐश्वर्ययुक्त तथा अपनी उत्तम अद्भुत कीर्तिवाला होताहै ॥ १ ॥

स्थिरगतिं सुमतिं कमनीयतां कुशलतां हि नृणामुपभोगताम् ॥
वृषगतो हिमगुर्भृशमादिशेत्सुकृतितः कृतितश्च सुखानि च ॥ २ ॥

भावार्थ—यदि चन्द्रमा वृषराशिका हो तो मनुष्य स्थिरमतिवाला, सुमति संयुक्त, सुन्दर स्वरूपवाला, सब काममें चतुर, अनेक भोगोंसे युक्त, पुण्यवान् लोगोंसे व स्वयं उत्तम काम करनेसे सुखी होताहै ॥ २ ॥

प्रियकरः करमत्स्ययुतो नरः सुरतसौख्यभरो युवतिप्रियः ॥
मिथुनराशिगते हिमगौ भवेत्सुजनताजनताकृतगौरवः ॥ ३ ॥

भावार्थ—यदि चन्द्रमा मिथुनराशिका हो तो मनुष्य सबोंको प्रिय वा सबका प्रिय करनेवाला, हाथमें मत्स्य(मछली)की रेखासे युक्त, स्त्रियोंके भोगविलाससे सुख पानेवाला, और स्त्रियोंका पियारा और अपनी सुजनतासे लोगोंका गौरव करने करनेवाला होताहै ॥ ३ ॥

श्रुतकला बलनिर्मलवृत्तयः कुसुमगन्धजलाशयकेलयः ॥
किल नरास्तु कुलीरगते विधौ वसुमतीसुमतीप्सितलब्धयः॥४॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा कर्कराशिका हो तो मनुष्य अनेक प्रसिद्ध कलाओंमें निपुण, बलवान्, निर्मल और श्रेष्ठ आचरण करनेवाला, सुगन्धित फूलोंकी माला धारण करनेवाला, जलाशयमें क्रीडा करनेवाला, और पृथिवीमेंसे अपनी बुद्धिसे इच्छित कामनाओंको प्राप्त कर लेनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

अचलकाननयानमनोरथं गृहकलिं च गलोदरपीडनम् ॥
द्विजपतिर्मृगराजगतो नृणां वितनुते तनुतेजविहीनताम् ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा सिंहराशिका हो तो मनुष्य पर्वत वन व उपवन आदि स्थानोंमें विचरनेका मनोरथ करनेवाला, घरमें कलह ( रार ) करनेवाला, कंठ व उदरकी पीडासे युक्त, तथा शरीरके तेजसे हीन होताहै ॥ ५ ॥

युवतिगे शशिनि प्रमदाजनप्रबलकेलिविलासकुतूहलैः ॥
विमलशीलसुताजननोत्सवैः सुविधिना विधिना सहितः पुमान् ६

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा कन्याराशिका हो तो मनुष्य स्त्रियोंके साथ बहुत क्रीडा व हास्यविलास करनेवाला, निर्मल शील स्वभाववाला, और कन्याकी उत्पत्तिसे उत्सव सुख पानेवाला तथा दैवके बलसे उत्तमविधियुक्त होताहै ॥ ६ ॥

वृषतुरङ्गमविक्रमविक्रमो द्विजसुरार्चनदानमनाः पुमान् ॥
शशिनि तौलिगते बहुदारभाग्विभवसंभवसञ्चितविक्रमः ॥ ७ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा तुलाराशिका हो तो मनुष्य वृष ( बैल ) और तुरंग ( घोड़े ) इनके बलसे पराक्रम करनेवाला अर्थात् उनको नचानेमें निपुण, ब्राह्मण और देवताओंके पूजन व दान करनेमें मन लगानेवाला, बहुत स्त्रियोंका भोगी, और विभवसे पैदा हुए पदार्थोंका संचय करनेवाला होताहै ॥ ७ ॥

शशधरे हि सरीसृपगे नरो नृपदुरोदरजातधनक्षयः ॥
कलिरुचिर्विबलः खलमानसः कृशमनाः शमनापहतो भवेत् ॥८॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा वृश्चिकराशिमें हो तो उस मनुष्यका धन राजाके संबंधसे वा जुवाँ खलनेमें नाश होवे, और वह कलहप्रिय, निर्बल, दुष्टस्वभाव, चिन्तायुक्त और यमराजसे भीनियुक्त अल्पायु होताहै ॥ ८ ॥

बहुकलाकुशलः प्रबलो महाविमलताकलितः सरलोक्तिभाक् ॥
शशधरे तु धनुर्धरगे नरो धनकरो न करोति धनव्ययम् ॥ ९ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा धनुराशिमें स्थित हो तो मनुष्य अनेक कलाओंमें कुशल, महाबली, बड़ी निर्मलतासे युक्त, सरल वाणी बोलनेवाला, तथा बड़ा धनवान् होनेपरभी थोड़ा धन खर्चनेवाला होताहै ॥ ९ ॥

कलितशीतभयः किल गीतवित्तनुरुषा सहितो मदनातुरः ॥
निजकुलोत्तमवृत्तिकरः परं हिमकरे मकरे पुरुषो भवेत् ॥१०॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा मकरराशिमें हो तो मनुष्य शीत ( जाडे ) से भयभीत होनेवाला, निश्चयकरके गानविद्याका जाननेवाला, थोड़ा गुस्सावाला, कामातुर और अपनी चतुराईसे परमोत्तम वृत्ति पानेवाला होताहै ॥ १० ॥

अलसतासहितोऽन्यसुतप्रियः कुशलताकलितोऽतिविचक्षणः ॥
कलशगामिनि शीतकरे नरः प्रशमितो शमितोरुरिपुव्रजः॥ ११॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा कुम्भराशिमें स्थित हो तो मनुष्य आलस्ययुक्त, पराये पुत्रोंसे प्रीति करनेवाला, सब काममें बड़ा कुशल व महा बुद्धिवान्, जितेन्द्रिय और बहुत शत्रुओंको जीतनेवाला होताहै ॥ ११ ॥

शशिनि मीनगते विजितेन्द्रियो बहुगुणः कुशलो जललालसः ॥
विमलधीः किल शास्त्रकलादरस्त्वबलताबलताकलितो नरः॥ १२॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा मीनराशिका हो तो मनुष्य जितेन्द्रिय, अधिकगुणी, बड़ा होश्यार, जलकी लालसा करनेवाला, निर्मलबुद्धिवाला, शास्त्रविद्यामें आदर करनेवाला, निपुण, और अत्यंत बलहीन शरीरवाला होताहै ॥ १२ ॥

॥ इति राशिगतचन्द्रफलम् ॥

---

राशिगतभौमफलम् ।

क्षितिपतेः क्षितिमानधनागमैः सुवचसा महसा बहुसाहसैः ॥
अवनिजः कुरुते सततं युतं त्वजगतो जगतोऽभिमतं नरम्॥ १॥

भाषार्थ—अब राशिस्थित मंगलका फल वर्णन करते हैं–यदि मंगल मेषराशिका हो तो मनुष्य राजासे भूमि सन्मान और धन पानेवाला, मधुरभाषी, बड़ा तेजस्वी, अत्यन्त साहसी, और सबको उत्तम मान्य होताहै ॥ १ ॥

गृहधनाल्पसुखं च रिपूदयं परगृहस्थितिमादिशते नृणाम् ॥
अवनयाग्निरुजो वृषभस्थितः क्षितिसुतोऽतिसुतोद्भवपीडनम् ॥२॥

भावार्थ—यदि मंगल वृषराशिका हो तो मनुष्यको घर और धनसे थोड़ा सुख, शत्रुकी उत्पत्ति, पराये घरमें निवास, अनीति, अग्निभय, और पुत्र वा कन्याओंसे पीडा पानेवाला, अथवा बहुत कन्या होनेसे दुःखित होताहै ॥२॥

बहुकलाकलनं कुलजोत्कलिं प्रचलनप्रियतां च निजस्थलात् ॥
ननु नृणां कुरुते मिथुनस्थितः कुतनयः स्तनयप्रमुखासुखम् ॥३॥

भावार्थ—यदि मंगल मिथुनराशिका हो तो मनुष्य अनेक कलाओंका जाननेवाला, अपने कुटुम्बमें कलह करनेवाला, अपने घरसे निकलकर जहां तहां भटकनेमें प्रीति करनेवाला, और दुष्ट पुत्रवाला पुत्र आदिके दुःखसे युक्त होताहै ॥३॥

परगृहस्थिरतामतिदीनतां विमतितां शमितां च रिपूदयम् ॥
हिमकरालयगे किल मङ्गले प्रबलयाऽबलया कलहं व्रजेत् ॥४॥

भावार्थ—जो मंगल कर्कराशिका हो तो मनुष्य पराये घरमें स्थिर रहनेवाला, अतिदीनतासे दुष्टबुद्धिसे व अनेक शत्रुओंसे और प्रबल स्त्री होनेके कारण सदा कलहसे युक्त होताहै ॥ ४ ॥

अतितरां सुतदारसुखान्वितो हतरिपुर्वितथोद्यमसाहसः ॥
अवनिजे मृगराजगते पुमाननयतानयताभियुतो भवेत् ॥ ५ ॥

भावार्थ—यदि मंगल सिंहराशिका हो तो मनुष्य पुत्र व स्त्रीसे अत्यन्त सुख पानेवाला, शत्रुसे विजयी, बड़े २ उद्यमोंके लिये वृथा साहस करनेवाला और अनीति व अन्याय करनेवाला होताहै ॥ ५ ॥

सुजनपूजनताजनतायुतो यजनयाजनकर्मरतो भवेत् ॥
क्षितिसुते सति कन्यकयान्विते स्ववनितोत्सवतः सुखी ६

भावार्थ—जो मंगल कन्याराशिमें बैठाहुआ हो तो मनुष्य सुजनजनोंका सत्कार करके इहलोकका कर्तव्य करनेवाला, यज्ञ करने व करानेमें प्रीतियुक्त, और भूमि व स्त्रीद्वारा उत्सवकर्ममें सुख पानेवाला होताहै ॥ ६ ॥

बहुधनव्ययताङ्गविहीनतागतगुरुप्रियतापरितापितः ॥
वणिजि भूमिसुते विकलः पुमानवनितो वनितोद्भवदुःखितः ॥७॥

भाषार्थ—यदि मंगल तुलाराशिका हो तो मनुष्य बहुत धन खर्च करनेवाला, किसी एक अंगसे हीन, बड़े जनोंसे प्रीति करनेसे संतापयुक्त, वा उनके स्नेहसे रहित और विकल, भूमि और स्त्रीसंबंधी दुःखसे दुःखित रहताहै ॥ ७ ॥

विषहुताशनशस्त्रभयान्वितः सुतसुतावनितादिमहासुखः ॥
वसुमतीसुतभाजि सरीसृपे नृपरतः परतश्च जयं व्रजेत् ॥ ८ ॥

भाषार्थ—यदि मंगल वृश्चिकराशिमें स्थित हो तो मनुष्य विष अग्नि व शस्त्रोंसे भययुक्त, पुत्र कन्या व स्त्री आदिसे बहुत सुख पानेवाला, राजासे प्रीति करनेवाला, व शत्रुओंसे विजयी होताहै ॥ ८ ॥

रथतुरङ्गमगौरवसंयुतः परमरातितनुक्षतिदुःखितः ॥
भवति नाऽवनिजे धनुषि स्थिते सुवनितावनिताभ्रमणप्रियः ॥९॥

भाषार्थ—यदि मंगल धनुराशिमें स्थित हो तो मनुष्य रथ घोड़ा आदि वाहनोंसे गौरव ( बड़ाई ) पानेवाला, शत्रु और व्रणरोगसे अत्यंत पीडित शरीरवाला, और सुन्दर स्त्रियोके साथ जहां तहां फिरनेको चाहनेवाला होताहै ॥९॥

रणपराक्रमता वनितासुखं निजजनप्रतिकूलतया श्रमः ॥
विभवता मनुजस्य धरात्मजे मकरगे करगेव रमा भवेत् ॥१०॥

भाषार्थ—यदि मंगल मकरराशिका हो तो मनुष्य रणमें पराक्रम करनेवाला, स्त्रीसुखसे युक्त, अपने जनोंकी प्रतिकूलतासे अधिक परिश्रम पानेवाला, और ऐश्वर्यसे सुख पानेवाला होताहै तथा उसके साक्षात् लक्ष्मी हस्तगत होतीहै ॥ १० ॥

विनयतारहितं सहितं रुजा निजजनप्रतिकूलमलं खलम् ॥
प्रकुरुते मनुजं कलशाश्रितः क्षितिसुतोऽतिसुतोद्भवदुःखितम् ११

भाषार्थ—यदि मंगल कुंभराशिमें स्थित हो तो मनुष्य विनयसे रहित, रोगयुक्त, अपने जनोंसे प्रतिकूल, अत्यंत दुष्टबुद्धि, अनेक पुत्र वा कन्या उत्पन्न होनेसे अतिदुःखी होजाताहै ॥ ११ ॥

व्यसनतां खलतामदयालुतां विकलतां चलनं च निजालयात् ॥
क्षितिसुतस्तिमिना सुसमन्वितो विमतिना मतिनाशनमादिशेत् १२

भाषार्थ—यदि मंगल मीन राशिका हो तो मनुष्य व्यसनी, दुष्टमति, दया

रहित, विकलशरीर, और अपने स्थानको छोड़कर दूर यात्रा करनेवाला होता है तथा दुष्टबुद्धि लोगोंकी संगतिसे उसके बुद्धिका नाश होताहै ॥ १२ ॥

॥ इति राशिगतभौमफलम् ॥

## राशिस्थितबुधफलम् ।

खलमतिः किल चञ्चलमानसो बहुलभुक्कलहाकुलितो नरः ॥
अकरुणोऽनृणवांश्च बुधे भवेदविगते विगतेक्षितसाधनः ॥ १ ॥

भापार्थ—अब मेपादि राशियोंमें स्थित भयेहुए बुधका फल लिखते हैं-यदि बुध मेपराशिका हो तो मनुष्य दुष्टमति, चंचलमन, बहुत भोजन करनेवाला, कलहसे व्याकुलचित्त, निर्दयी, ऋणसे रहित और इच्छित साधनोंसेभी रहित होताहै ॥ १ ॥

वितरणप्रणयं गुणिनं दिशेद्बहुकलाकुशलं रतिलालसम् ॥
धनिनमिन्दुसुतो वृषभस्थितस्तनुजतोऽनुजतोऽतिसुखं नरम् २

भापार्थ—यदि बुध वृपराशिमें स्थित हो तो मनुष्य विनयपूर्वक दान करनेवाला, बहुत गुणी, बहुतकलाओंमें कुशल, संभोगकी इच्छा करनेवाला, धनी, और पुत्रोंसे व भाइयोंसे बहुत सुख पानेवाला होताहै ॥ २ ॥

प्रियवचोरचनासु विचक्षणो द्विजननीतनयः शुभवेषभाक् ॥
मिथुनगे जनने शशिनन्दने सदनतोऽदनतोपि सुखी नरः ॥३॥

भापार्थ—यदि बुध मिथुनराशिका हो तो मनुष्य प्रिय वचन बोलनेमें बड़ा चतुर, दो माताओंका पुत्र, उत्तम वेपधारी, तथा गृहसे और उत्तम भोजनोंसेभी सुख पानेवाला होताहै ॥ ३ ॥

कुचरितानि च गीतकथादरो नृपरुचिः परदेशगतिर्नृणाम् ॥
किल कुलीरगते शशभृत्सुते सुरततारतता नितरां भवेत् ॥४॥

भापार्थ—यदि बुध कर्कराशिका हो तो मनुष्य कुकर्मी, गीत व कथाका आदर करनेवाला, राजासे प्रीति करनेवाला, परदेश रहनेवाला, और निरन्तर स्त्रीसंभोगकी इच्छा करनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

अनृततासहितं विमतिं परं सहजवैरकरं कुरुते नरम् ॥
युवतिहर्पपरं शशिनः सुतो हरिगतोऽरिगतोन्नतिदुःखितम् ॥५॥

भाषार्थ—यदि बुध सिंहराशिमें स्थित हो तो मनुष्य झूंठ बोलनेवाला, हीनबुद्धिवाला, बन्धुओंसे वैर करनेवाला, और स्त्रियोंको आनंद देनेवाला होता है तथा वह शत्रुओंकी उन्नतिको देखकर सर्वदा दुःखी रहताहै ॥ ५ ॥

सुवचनानुरतश्चतुरो नरो लिखनकर्मपरो हि वरोन्नतिः ॥
शशिसुते युवतौ च गते सुखी सुनयनानयनोज्वलचेष्टितैः॥६॥

भाषार्थ—यदि बुध कन्याराशिका हो तो मनुष्य सुन्दर मधुर वचन बोलनेवाला, सब काममें चतुर, लिखनेमें प्रवीण, बहुतही बड़ी उन्नति ( बढ़ती ) पानेवाला और उत्तम स्त्रियोंके कटाक्ष व आचलकी चेष्टाओंसे सुखी होताहै ॥ ६ ॥

अनृतवाग्व्ययभाक् खलु शिल्पवित् कुचरिताभिरतिर्बहुजल्पकः ॥
व्यसनयुङ्मनुजः सहिते बुधेऽत्र तुलया तुलया स्वसता युतः॥७॥

भाषार्थ—यदि बुध तुलाराशिका हो तो मनुष्य असत्य भाषण करनेवाला, अधिक खर्च करनेवाला, कारीगरीमें प्रवीण, नीचकर्ममें प्रीतिपूर्वक मन लगानेवाला, बहुत वृथा बातचीत करनेवाला, व्यसनी और तराजू लेकर व्यापार करनेवाला, और सत्यरहित होताहै अथवा तराजूसे झूंठा व्यापार करनेवाला होताहै ॥ ७ ॥

कृपणतातिरतिप्रणयश्रमो विहितकर्मसुखोपहतिर्भवेत् ॥
धवलभानुसुतेऽलिगते क्षतिस्त्वलसतो लसतोऽपि च वास्तुनः ८

भाषार्थ—यदि बुध वृश्चिकराशिमें स्थित हो तो मनुष्य कृपण, स्त्रियोंके साथ अत्यंत विषयभोग करनेसे सभय श्रम पानेवाला, उचित कर्मोंके सुखसे रहित, आलसपनेसे हानि पानेवाला और सुंदर घर होनेपरभी नुकसान पानेवाला होताहै ॥ ८ ॥

वितरणप्रणयी बहुवैभवः कुलपतिश्च कलाकुशलो भवेत् ॥
शशिसुतेऽत्र शरासनसंस्थिते विहितया हितया रमयाऽन्वितः॥९॥

भाषार्थ—यदि बुध धनुराशिका हो तो मनुष्य नम्रतापूर्वक दान देनेवाला, बहुत वैभववाला, अपने कुलका पालक, अनेक कलाओंमें कुशल और हित करनेवाली लक्ष्मीसे वा लक्ष्मीके समान योग्य स्त्रीसे युक्त होताहै ॥ ९ ॥

रिपुभयेन युतः कुमतिर्नरः स्मरविहीनतरः परकर्मकृत् ॥
मकरगे सति शीतकरात्मजे व्यसनतः स नतः पुरुषो भवेत्१०

भाषार्थ—यदि बुध मकरराशिमें स्थित हो तो मनुष्य शत्रुभयसे युक्त, दुष्ट-

मति, कामदेवकी पीडासे रहित यानी नपुंसक, पराया कर्म करनेवाला (नौकर) और व्यसन यानी दुःख वा आपदा प्राप्त होनेसे नम्र होताहै ॥ १० ॥

गृहकलिं कलशे शशिनन्दनो वितनुते तनुतां ननु दीनताम् ॥
धनपराक्रमधर्मविहीनतां विमतितामतितापितशत्रुभिः ॥११॥

भाषार्थ—यदि बुध कुम्भराशिका हो तो मनुष्य अपने घरमें कलह करनेवाला, छोटा शरीरवाला, दीनतासे युक्त, धन पराक्रम व धर्मसे हीन, बुद्धिहीन और शत्रुओं करके दुःख पानेवाला होताहै ॥ ११ ॥

परधनादिकरक्षणतत्परो द्विजसुरानुचरो हि नरो भवेत् ॥
शशिसुते पृथुरोमसमाश्रिते सुवदनावदनानुविलोकनः ॥ १२ ॥

भाषार्थ—यदि बुध मीनराशिका हो तो मनुष्य पराये धन आदिकी रक्षा करनेमें तत्पर, ब्राह्मण और देवताओंकी सेवा करनेवाला ( भक्त ) और सुन्दर स्त्रियोंका मुख बारंबार देखनेवाला होताहै ॥ १२ ॥

॥ इति बुधफलम् ॥

---

राशिगतगुरुफलम् ।

बहुतरां कुरुते समुदारतां सुरचितां निजवैरिसमुन्नतिम् ॥
विभवतां च मरुत्पतिपूजितः क्रियगतोयगतोरुमतिप्रदः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब बृहस्पतिका राशिगत फल कहतेहैं— यदि बृहस्पति मेषराशिका हो तो मनुष्य अत्यंतही बहुत उदार, अपने शत्रुओंसे उन्नति पानेवाला, बड़ा ऐश्वर्यवाला, और उत्तम बड़ी बुद्धिवाला होताहै ॥ १ ॥

द्विजसुरार्चनभक्तिविभूतयो द्रविणवाहनगौरवलब्धयः ॥
सुरगुरौ वृषभे बहुवैरिणश्चरणगा रणगाढपराक्रमैः ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति वृषराशिका हो तो मनुष्य ब्राह्मण और देवताओंके भक्तिसे व नानातरहके ऐश्वर्योंसे युक्त, और धन व वाहनों करके गौरव पानेवाला होताहै. तथा युद्धमें बहुतही बड़ा पराक्रम करके बहुतसे शत्रुओंको जीत लेनेसे वे ( शत्रु ) सबके सब इस पुरुषके पावोंमें पड़ २ कर वश हो जातेहैं ॥ २ ॥

कवितया सहितः प्रियवाक् शुचिर्विमलशीलरुचिर्निपुणः पुमान् ॥
मिथुने सति देवपुरोहिते सहितता हिततासहितैर्भवेत् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति मिथुनराशिका हो तो मनुष्य काव्य (कविता) का रचयिता, प्रिय वचन बोलनेवाला, पवित्र, उत्तम निर्मल शीलस्वभाववाला और सब काम करनेमें निपुण होताहै. तथा इसने सदा सबोंको हितही करनेसे इसकाभी उनसे सब प्रकारसे कल्याणहीं कल्याण हो जाताहै ॥ ३ ॥

बहुधनागमनो मदनोन्नतिर्विविधशास्त्रकलाकुशलो नरः ॥
प्रियवचाश्च कुलीरगते गुरौ चतुरगैस्तुरगैः करिभिर्युतः ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति कर्कराशिका हो तो मनुष्य बहुत धनी, कामी, अनेक शास्त्र और कलाओंमें कुशल, प्रिय वचन बोलनेवाला, और उत्तम चतुर गतिवाले हाथी व घोड़ाकी सवारीसे युक्त होताहै ॥ ४ ॥

अचलदुर्गवनप्रभुतोर्जितो दृढतनुर्ननु दानपरो भवेत् ॥
अरिविभूतिहरो हि नरो युतः सुवचसा वचसामधिपे गुरौ ॥५॥

भाषार्थ—जो बृहस्पति सिंहराशिका हो तो मनुष्य पर्वत, दुर्ग ( किला ) और वनके स्वामीपनसे बहुत बढनेवाला, पुष्ट शरीरवाला, बड़ा दानशूर और शत्रुका ऐश्वर्य हरण करनेवाला, व मधुर वचन बोलनेवाला होताहै ॥ ५ ॥

कुसुमगन्धसदम्बरशालिता विमलता धनदानमतिर्भृशम् ॥
सुरगुरौ सुतया सति संयुते रुचिरता चिरतापितशत्रुता ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति कन्याराशिमें स्थित हो तो मनुष्य पुष्पोंके सुगन्धसे और उत्तम वस्त्रोंसे शोभायमान, निर्मलतासे युक्त, और धन दान देनेमें बुद्धि रखनेवाला, सुंदरतासे युक्त और सर्वदा शत्रुओंको संताप देनेवाला होताहै ॥६॥

श्रुततपोजपहोममहोत्सवे द्विजसुरार्चनदानमतिर्भवेत् ॥
वणिजि जन्मनि चित्रशिखण्डिजे चतुरतातुरतासहतारिता॥७॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति तुलाराशिमें स्थित हो तो मनुष्य वेद, शास्त्र, तप, जप, होम व महोत्सवमें तथा ब्राह्मण व देवताओंके पूजन करनेमें व दान देनेमें मन लगानेवाला होताहै. और वह चतुरता (चतुराई), आतुरता (हैरानी) असहता ( जिससे पराया उत्कर्ष सहा न जावे ) व अरिता ( शत्रुपन ) इन्हीं करके युक्त होजाताहै ॥ ७ ॥

धनविनाशनदोषसमुद्भवैः कृशतरो बहुदम्भपरो नरः ॥
अलिगते सति देवपुरोहिते भवनतो वनतोऽपि च दुःखभाक्॥८॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति वृश्चिकराशिका हो तो मनुष्य धनका नाश होनेसे उत्पन्न होनेवाले अनेक दोषोंसे (पाप-अपराध-अधर्मोंसे) बहुत दुर्बल शरीरवाला, बड़ा पाखण्डी और घरमें रहे वा वनमें वसे तोभी बहुत दुःखी होताहै ॥ ८ ॥

वितरणप्रणयो बहुवैभवं ननु धनान्यथ वाहनसंचयः ॥
धनुषि देवगुरौ हि मतिर्भवेत्सुरुचिरा रुचिराभरणानि च ॥ ९ ॥

भाषार्थ—जो बृहस्पति धनुराशिमें बैठा हुआ हो तो मनुष्य विनयपूर्वक बहुत दान देनेवाला, बहुत वैभववाला, बहुत धनोंका और वाहनोंका संचय करनेवाला, अतिउत्तम मतिवाला, तथा उत्तम आभूषणोंको धारण करनेवाला होताहै॥९॥

हृतमतिः परकर्मकरो नरः स्मरविहीनतरो भयरोषभाक् ॥
सुरगुरौ मकरे विदधाति नो जनमनो न मनोरथसाधनम् ॥१०॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति मकरराशिमें स्थित हो तो मनुष्य बुद्धिहीन, दूसरेका कर्म करनेवाला ( नौकर ), कामरहित (नपुंसक), भययुक्त व क्रोधी तथा जनोंके मन व मनोरथोंको सिद्ध न करनेवाला अर्थात् भंग करनेवाला होताहै ॥ १० ॥

गदयुतः कुमतिर्द्रविणोज्झितः कृपणतानिरतः कृतकिल्विषः ॥
घटगते सति देवपुरोहिते कदशनो दशनोदरपीडितः ॥ ११ ॥

भाषार्थ—यदि कुम्भराशिमें बृहस्पति स्थित हो तो मनुष्य रोगी, मन्दबुद्धि, धनहीन, कृपण ( कंजूस ), पापकर्म करनेवाला, बुरे दांतवाला और दांत व उदरके रोगसे पीडित रहताहै ॥ ११ ॥

नृपकृपाप्तधनो मदनोन्नतिः सदनसाधनदानपरो नरः ॥
सुरगुरौ तिमिना सहिते सतामनुमतोऽनुमतोत्सवदो भवेत्॥१२॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पति मीनराशिमें स्थित हो तो मनुष्य राजाकी कृपासे प्राप्तहुए धनसे युक्त, बड़ा कामातुर, घरबनाने बनवानेमें व दान करनेमें तत्पर, सज्जनोंसे अनुमत ( मान्या ) और इच्छित उत्सव ( आनंद या ) मनोरथ देनेवाला होताहै ॥ १२ ॥

इति गुरुफलम् ।

राशिस्थशुक्रफलम् ।

भवनवाहनवृन्दपुरोधिपः प्रचलनप्रियताविहितादरः ॥
यदि च संजनने हि भवेद्रविः कवियुतो वियुतो रिपुभिर्नरः ॥१॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमयमें शुक्र मेषराशिपर स्थित हुआ हो तो मनुष्य उत्तम घर, अनेक वाहन, और पुरका स्वामी होताहै- वह भ्रमण करनेमें प्रीति-युक्त सर्वत्र उचित आदर पानेवाला, और शत्रुहीन होजाताहै ॥ १ ॥

बहुकलत्रयुतोत्सवगौरवं कुसुमगन्धरुचिः कृषिनिर्मितिः ॥
वृषगते भृगुजे कमला भवेदविरला विरला रिपुमंडली ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्र वृषराशिका हो तो मनुष्य बहुत स्त्रियोंसे युक्त, निरन्तर उत्सव व बड़ाईसे युक्त, उत्तम सुगन्धित पुष्प आदि पदार्थोंमें प्रीति रखनेवाला, खेती करनेवाला, निरंतर लक्ष्मीसे युक्त और शत्रुमंडलीसे रहित होताहै २

भृगुसुते जनने मिथुनस्थिते सकलशास्त्रकलामलकौशलम् ॥
सरलतालिता किल भारती सुमधुरा मधुरान्नरुचिर्भवेत् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—यदि शुक्र मिथुनराशिमें स्थित हुआ हो तो मनुष्य सम्पूर्ण शास्त्रोंकी कलाओंमें बहुतही बड़ा कुशल, और सुंदर सरल शरीरवाला, मधुर कोमल वाणी बोलनेवाला, तथा उत्तम मधुरान्न भोजन करनेमें रुचिवाला होताहै ॥३॥

द्विजपतेः सदने भृगुनन्दने विमलकर्ममतिर्गुणसंयुतः ॥
जनमलं सकलं कुरुते वशं सुकलया कलयापि गिरा नरः ॥४॥

भाषार्थ—यदि शुक्र चन्द्रमाकी राशि कर्कमें स्थित हो तो मनुष्य अच्छे निर्मल कर्म करनेमें मति लगानेवाला, गुणयुक्त, और अपनी सुंदरकारीगरी देखा २ कर और सुंदर मधुर वाणी बोल २ कर सम्पूर्ण मनुष्योंको अपने वशमें करनेवाला होताहै ॥ ४ ॥

हरिगते सुरवैरिपुरोहिते युवतितो धनमानसुखानि च ॥
निजजनव्यसनान्यपि मानवस्त्वहिततो हिततोषमनुव्रजेत् ॥५॥

भाषार्थ—जिसके शुक्र सिंहराशिमें स्थित हो वह मनुष्य स्त्रीकी तरफसे धन मान और सुख पानेवाला, अपने जनोंसे व्यसन ( दुःख ) पानेवाला, और शत्रुजनोंसेभी हित व संतोष–सुख पानेवाला होताहै ॥ ५ ॥

भृगुसुते सति कन्यकयाऽन्विते बहुधनी खलु तीर्थमनोरथः ॥
कमलया पुरुषोऽतिविभूषितस्त्वमितया मितयापि गिरा वतः६॥

भापार्थ—यदि शुक्र कन्याराशिमें स्थित हुआ हो तो मनुष्य बहुत धनवान्, तीर्थयात्रा करनेमें मनोरथ करनेवाला, अपरिमित लक्ष्मीकरके परम सुशोभित, और प्रमाणयुक्त वा बहुतही थोरा वचन बोलनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

कुसुमवस्त्रविचित्रधनान्वितो बहुगमागमनो ननु मानवः ॥
जननकालतुलाकलनं यदा सुकविना कविनायकतां भजेत् ॥७॥

भापार्थ—जन्मसमयमें यदि शुक्र तुलाराशिमें स्थित हो तो मनुष्य सुगन्धित फुलोंकी माला, चित्रविचित्र वस्त्र व सुवर्ण रत्न आदि कई तरहके धनोंसे युक्त, इधर उधर बहुत भ्रमण करनेवाला, और उत्तम काव्यके रचनेवाले कवियोंमें श्रेष्ठ होताहै ॥ ७ ॥

कलहघातमतिं जननिन्द्यतां प्रजननामयतां नियतं नृणाम् ॥
व्यसनतां जननेऽलिसमाश्रितः कविरलंविरलं कुरुते धनम्॥८॥

भापार्थ—जन्मसमय जो शुक्र वृश्चिकराशिका हो तो मनुष्य लड़ाई व मार पीटमें मन लगानेवाला, सब जनोंसे निंदा पानेवाला, जन्मसे लेकर मरणपर्यंत रोगयुक्त, व्यसनी, तथा कभी धनी और कभी निर्धनी होताहै ॥ ८ ॥

युवतिसूनुधनागमनोत्सवं सचिवतां नियतं शुभशीलताम् ॥
जनुषि कार्मुकगः कुरुते कविः कविरतिं विरतिं चिरतो नृणाम्॥९॥

भापार्थ—जिसके जन्मसमय शुक्र धनुराशिका हो वह मनुष्य स्त्री पुत्र व धन पानेसे सदा प्रसन्नचित्त, राजाका मंत्री, निरंतर उत्तम शीलस्वभावसे युक्त, काव्यमें प्रीति रखनेवाला और सबकालमें वैराग्ययुक्त होताहै ॥ ९ ॥

अभिरतिस्तु जराङ्गनया नृणां व्ययभयं कृशतामतिचिन्तया ॥
भृगुसुते मृगराजगते सदा कविजने विजनेपि मनो भवेत्॥१०॥

भापार्थ—यदि शुक्र मकरराशिमें स्थित हो तो मनुष्य वृद्धा स्त्रीसे प्रीति करनेवाला, धन खर्चनेमें भययुक्त, अत्यन्त चिन्तातुर होनेसे दुर्बलशरीरवाला और सदा कविजनोंसे प्रीति करनेवाला, व एकान्तवास करनेमें मन लगानेवाला होताहै १०

उशनसः कलशे जनुषि स्थितो वसनभूषणभोगविहीनता ॥
विमलकर्ममहालसता नृणामुपगतापगताविरमा भवेत् ॥११॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमयमें शुक्र कुंभराशिका हो तो मनुष्य वस्त्र भूषण और भोगोंसे विहीन, निर्मलकर्म करनेमें महाआलसी होता है और उसकी प्राप्त भई हुई बहुत लक्ष्मीभी दूर हो जाती है ॥ ११ ॥

भृगुसुते सति मीनसमन्विते नरपतेर्विभुता विनता भवेत् ॥
रिपुसमाक्रमणं द्रविणागमो वितरणे तरणे प्रणयो नृणाम् ॥ १२ ॥

भाषार्थ-यदि शुक्र मीनराशिमें स्थित हो तो मनुष्य राजासे अधिकार पानेपरभी विनय युक्त होता है. वह शत्रुओंको जीतनेकर वश करता है; उसको बड़ा धनलाभ होता है और वह दान देनेमें नम्रता रखता है ॥ १२ ॥

॥ इति शुक्रफलम् ॥

---

अथ राशिगतशनिफलम् ।

धनविहीनतया तनुता तनौ जनविरोधतयेप्सितनाशनम् ॥
क्रियगतेऽर्कसुते स्वजनैर्नृणां विषमता शमताशमनं भवेत् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब हरएक राशिमें गयेहुए शनिका फल वर्णन करतेहै- यदि शनैश्वर मेषराशिका हो तो मनुष्य धनहीन होनेके कारण दुर्बल शरीरवाला होताहै; सब लोगोंसे विरोध करनेवाला होनेके कारण उसके इच्छित मनोरथोंका भंग होताहै. और स्वजनोंके साथ विषमता करनेवाला, अजितेंद्रिय वा शांतिरहित होताहै ॥ १ ॥

युवतिसौख्यविनाशनतां भृशं पिशुनसङ्गरुचिं मतिविच्युतिम् ॥
तनुभृतां जनने वृषभस्थितो रविसुतो विसुतोत्सवमादिशेत् ॥ २ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय यदि शनि वृषराशिका हो तो मनुष्य स्त्रीके सुखसे हीन, हमेशः पिशुन ( चुगुलखोर ) जनोंका संग करनेवाला, बुद्धिरहित और पुत्रोंके सुखसे विहीन होताहै ॥ २ ॥

प्रचलनं विमलत्वविहीनतां भवनबाह्यविलासकुतूहलम् ॥
व्रजति ना मिथुनोपगते सुते दिनविभोर्न विभोर्लभते सुखम् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—यदि शनि मिथुनराशिका हो तो मनुष्य जहांतहां सब जगह भ्रमण करनेवाला, निर्मलतासे हीन, अपने घरके बाहर जाकर आनंद खेल व कौतुक आदि करनेवाला होताहै; तथा राजासे उसको सुख कभी प्राप्त नही होता है ॥ ३ ॥

शशिनिकेतनगामिनि भानुजे तनुभृतां कृशता भृशमम्बया ॥
वरविलासकरा कमला भवेदविकलं विकलं रिपुमण्डलम् ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमाकी राशि ( कर्क ) में शनि स्थित हो तो मनुष्यका माताकी तरफसे सुख न होनेसे शरीर दुबला होता है, उसको श्रेष्ठ सुखकारिणी लक्ष्मीकी प्राप्ति होती है और उसके शत्रु विकल (हैरान) होते हैं ॥ ४ ॥

लिपिकलाकुशलश्च कलिप्रियो विमलशीलविहीनतरो नरः ॥
रविसुते रविवेश्मनि संस्थिते हतनयस्तनयप्रमदार्तिभाक् ॥५॥

भाषार्थ—यदि शनि सूर्यकी राशि ( सिंह ) में स्थित हो तो मनुष्य लेखकर्म (लिखने) में कुशल, कलहप्रिय, निर्मल शीलस्वभावसे रहित, नम्रतासे हीन, और पुत्र व स्त्रीकी तरफसे दुःख पानेवाला होता है ॥ ५ ॥

विहितकर्मणि शर्म कदापि नो विनयतोपहतिश्चलसौहृदम् ॥
रविसुते सति कन्यकन्याऽन्विते विबलताबलतासहितो भवेत्६॥

भाषार्थ—यदि शनैश्चर कन्याराशिका हो तो मनुष्य उचित कर्मके सुखसे रहित, विनयभावसे हीन, चपल मित्रता करनेवाला, और अत्यंत निर्बल शरीरवाला होता है ॥ ६ ॥

निजकुलेऽवनिपालबलान्वितः स्मरबलाकुलितो बहुदानदः ॥
जलजिनीशसुते हि तुलान्वितेऽनुपकृतोऽपकृतो हि नरो भवेत्७

भाषार्थ—यदि शनैश्चर तुलाराशिमें हो तो मनुष्य अपने कुलमें राजाके समान बलयुक्त, कामकी प्रबलतासे आकुल, बहुत दान देनेवाला, और अपने पर उपकार न करनेवालोंका अपकार ( बिगाड़ ) करनेवाला होता है ॥ ७ ॥

विषहुताशनशस्त्रभयान्वितो धनविनाशनवैरिगदार्दितः ॥
विकलताकलिता ऽलि समन्विते रविसुते विसुतेष्टसुखो नरः८॥

भाषार्थ—यदि शनैश्चर वृश्चिकराशिका हो तो मनुष्य विष अग्नि और शस्त्रोंसे भय पानेवाला, धनका विनाश व शत्रु तथा रोगसे दुःख पानेवाला, निरन्तर विकलशरीर और पुत्रादि इच्छित सुखसे रहित होताहै ॥ ८ ॥

रविसुतेन युते सति कार्मुके सुतगणैः परिपूर्णमनोरथः ॥
प्रथितकीर्तिसुवृत्तपरो नरो विभवतो भवतोप्ययुतो भवेत् ॥ ९ ॥

भाषार्थ—यदि शनैश्वर धनुराशिमें स्थित हुआ हो तो मनुष्य पुत्रोंकरके परिपूर्ण मनोरथ पानेवाला, प्रसिद्ध कीर्तिसे युक्त, सदाचरणसे वर्ताव करनेमें तत्पर या सुंदर आकारवाला और परिपूर्ण ऐश्वर्य होनेसे संसारमें सदा संतोषयुक्त होताहै ॥९॥

नरपतेरिव गौरवतां व्रजेद्रविसुते मृगराशिगते नरः ॥
अगुरुणा कुसुमैर्मृगजातया विमलया मलयाचलजैः सुखम् १०

भाषार्थ—यदि मकर राशिमें शनि स्थित हो तो मनुष्य राजाके समान गौरवभाव ( बड़ी बड़ाई ) से युक्त होताहै और उसको अगुरु सुगन्धितफूल केशर कस्तूरी और मलयाचलके चन्दनकी सुगन्धिसे सुख प्राप्त होताहै ॥ १० ॥

ननु जितो रिपुभिर्व्यसनानृतो विहितकर्मपराङ्मुखतान्वितः ॥
रविसुते कलशेन समन्विते सुसहितः स हितप्रचयैर्नरः ॥११॥

भाषार्थ—यदि शनैश्वर कुंभराशिमें स्थित हो तो मनुष्य निश्चयकरके शत्रुओंसे पराजय पानेवाला, व्यसनी व मिथ्यावादी होनेके कारण स्वधर्मोचित शुभकर्मोंसे विमुख होता है. पर वह अनेक तरहके कल्याणोंसे वा बहुत मित्रोंसे युक्त होता है ॥ ११ ॥

विनयता व्यवहारसुशीलता सकललोकगृहीतगुणो नरः ॥
उपकृतौ निपुणस्तिमिसंश्रिते रविभवे विभवेन समन्वितः॥१२॥

भाषार्थ—यदि शनैश्वर मीनराशिमें स्थित हो तो मनुष्य विनय, व्यवहार, और सुशीलतासे युक्त होनेके कारण जिसके गुण संपूर्ण लोगोंने ग्रहण किये हैं ऐसा उपकार करनेमें तत्पर, और विभवसे संयुक्त होताहै ॥ १२ ॥

॥ इति राशिगतशनिफलम् ॥

---

बलान्विते राशिपतौ च राशौ खेटेऽथवा राशिफलं समग्रम् ॥
नीचोच्चगेहास्तमयादिभावैर्न्यूनाधिकत्वं परिकल्पनीयम्॥१३॥

भाषार्थ—यदि राशिका स्वामी बलवान् हो, अथवा वह स्वराशिमें स्थित हो या राशिभी बलयुक्त वा बलवान् ग्रह राशिमें स्थित हो तो उपरोक्त राशिस्थित ग्रहोंका फल सम्पूर्ण मिलता है. अपनी नीच उच्चराशिमें स्थित हुवा अस्तमय व उदय हुए ग्रहोंका न्यून वा अधिक फल अच्छीतरहसे विचार करके कल्पनासे कहना चाहिये ॥ १३ ॥

# अथ शनिनराकारचक्रम् ।

( शुभाशुभज्ञानार्थं )

नराकारं लिखेच्चक्रं शनिचक्रं तदुच्यते ॥
वेदितव्यं फलं तस्मान्मानवानां शुभाशुभम् ॥ १ ॥
जन्मर्क्षतो यत्र च कुत्र संस्थं मित्रस्य पुत्रं प्रथमं विदित्वा ॥
चक्रे नराख्ये खलु जन्मधिष्ण्याद्विन्यस्य भानि प्रवदेत्फलानि २

भाषार्थ—मनुष्यके आकारवाला चक्र लिखै. उसे शनिका चक्र कहा करतेहैं अर्थात् जिस नक्षत्रपर शनि बैठा हुआ हो उस चक्रपरसे मनुष्योंके शुभ अशुभ फलका विचार करना ॥१॥ जन्मनक्षत्रसे शनिका नक्षत्रका जहां कहीं स्थित हो उसको प्रथम जानकर पीछे नराकारचक्रमें जन्मनक्षत्रसे लेकर २७ नक्षत्रोंको स्थापनकरके जिस अंगमें जिस नक्षत्रमें शनि स्थित हो उसका फल वर्णन करै॥२॥

नक्षत्रमेकं च शिरोविभागे मुखे लिखेत् त्रीणि युगं च गुह्ये ॥
नेत्रे च नक्षत्रयुगं हृदिस्थं भपञ्चकं वामकरे चतुष्कम् ॥ ३ ॥
वामे च पादे त्रितयं हि भानां भानां त्रयं दक्षिणपादसंस्थम् ॥
चत्वारि ऋक्षाणि च दक्षिणाख्ये पाणौ प्रणीतं मुनिनारदेन ॥ ४ ॥
रोगो लाभो हानिराप्तिश्च सौख्यं बन्धः पीडा सत्प्रयाणं च लाभः॥
मन्दे वक्रे मार्गगे कल्पनीयं तद्वैलोम्याच्छीघ्रगे स्युः फलानि॥५॥

शनिनराकारचक्रम् ।



भाषार्थ—जन्मनक्षत्रसे लेकर क्रमसे एक नक्षत्र शिरमें लिखै; तीन नक्षत्र मुखमें लिखै; दो नक्षत्र गुदामें, दो नक्षत्र नेत्रोंमें, पांच नक्षत्र हृदयमें, चार नक्षत्र बायें हाथमें, तीन नक्षत्र बायें चरणमें, तीन नक्षत्र दहिने चरणमें, और चार नक्षत्र दहिने हाथमें स्थापित करै. ऐसा नारदमुनिने इस चक्रकी रचना करके कहाहै ॥३॥४॥ जो शनिनक्षत्र शिरमें पडे तो वह पुरुष रोगी रहै; मुखमें पडे तो लाभ हो; गुदामें पडे तो हानि नेत्रोंमें पडे तो धनलाभ हो; हृदयमें पडे तो सुख होवे; बायें हाथमें पडे तो बन्धन होवे; बायें चरणमें पडे तो पीडा होवे; दहिने चरणमें पडे तो

उत्तम यात्रा होवे; और शनिनक्षत्र दाहिने हाथमें पडे तो लाभ होवे. यह कहा हुआ फल यदि शनि मार्गगामी हो अर्थात् सीधे रास्ते चलता हो तो बराबर जानना और यदि शनि वक्री होय अर्थात् उलटा मुख करके पीछे हटता होय या वह शीघ्रगतिसे चलता हो तो उपरोक्त सब फल विपरीत जानना. जैसे-शिरमें शनिनक्षत्र पडे तो पुरुष नीरोगी होवे; मुखमें पडे तो हानि, बायें हाथमें पडनेसे लाभ, दहिने हाथमें बंधन; वामपादमें पडनेसे यात्रा व दक्षिण पादमें पीडा होवे, इत्यादि जानना. इसप्रकार शनिचक्रमें उक्त मार्गसे शुभाशुभ फल कल्पना करना ॥ ९ ॥

॥ इति शनिचक्रम् ॥

## अथ सर्वतोभद्रचक्रम् ।

अथातः सम्प्रवक्ष्यामि चक्रं त्रैलोक्यदीपकम् ॥
विख्यातं सर्वतोभद्रं सद्यः प्रत्ययकारकम् ॥ १ ॥

याम्योत्तराः प्रागपराश्च कोष्ठा नवात्र चक्रे सुधिया विधेयाः ॥
स्वरर्क्षवर्णादिकमत्र लेख्यं प्रसिद्धभावाच्च मया निरुक्तम् ॥ २॥
भ्रमो भवेद्भेऽक्षरजे च हानिर्व्याधिः स्वरे भीश्च तिथौ निरुक्ता ॥
राशौ च वेधे सति विघ्नमेव जन्तुः कथं जीवति पञ्चवेधे॥३॥

भाषार्थ—अब इसके आगे त्रैलोक्यदीपक अर्थात् तीनों लोकोंको प्रकाशित करनेवाला ऐसा सर्वतोभद्र नाम प्रसिद्ध चक्र वर्णन करताहूं; कि जो चक्र देखतेही शीघ्र अनुभवपूर्वक शुभाशुभ फलको निश्चय करनेवाला है ॥ १ ॥ इस चक्रके लिये दक्षिणसे उत्तरतक नव रेषा और पूर्वसे लेकर पश्चिमतक नव रेषा निकालना; जिससे प्रति पंक्तिमें ९।९ ऐसे ८१ चौकोन कोठे बन जावें. फिर बुद्धिवान् जन उन कोष्टकोंमें अकारादि१६ स्वर,कृत्तिकादि भरणीतक२८ नक्षत्र अ व क ह ड आदि २० वर्ण वृषभ आदि१२ राशि और नंदादि तिथि लिखै.यह प्रसिद्धभावसे मैंने वर्णन कियाहै ॥ २ ॥ इस प्रकार सर्वतोभद्रचक्र तैयार करके जो ग्रह जिसपर होवे वह ग्रह उसी नक्षत्रपर रक्खै और उन ग्रहोंके वशसे शुभाशुभ फल जाने. यदि पाप ग्रहसे जन्मनक्षत्र वेधित होवे तो उस पुरुषको भ्रम उत्पन्न होताहै; अक्षर ( वर्ण ) वेधित होवे तो हानि होतीहै; यदि पापग्रह

स्वरको वेधे तो व्याधि करै; जन्मतिथि वेधित हो तो भय कहना और जन्म राशिको पापग्रहोंका वेध होवे तो विघ्न होवे. इसप्रकार जो एक एक वेधित होनेसे अशुभ फल होताहै तो फिर जो कदाचित् पापग्रहोंसे पांचों यानी तिथि, नक्षत्र स्वर, अक्षर व राशि वेधित हों तो वह पुरुष कैसे जीवित रहै, अर्थात् पांचौं वेधित हों तो उसकी मृत्युही होवे ॥ ३ ॥

अथ सर्वतोभद्रचक्रम् ।

| | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ | कृ | रो | मृ | आ | पु | पु | ऽश्ले | आ |
| भ | उ | अ | व | क | ह | ड | ऊ | म |
| अ | ल | लृ | २ | ३ | ४ | लॄ | म | पू |
| रे | च | १ | औ | नं | ओ | ५ | ट | उ |
| उ भा | द | १२ | रि | पू | भ | ६ | प | ह |
| पू भा | स | ११ | अः | ज | अं | ७ | र | चि |
| श | ग | ऐ | १० | ९ | ८ | ए | त | स्वा |
| ध | श्र | ख | ज | भ | य | न | अ | वि |
| ई | ध | ऽभि | उ षा | पू षा | मू | ज्ये | ऽनु | इ |

अथ ग्रहवेधविचारः

भरण्यकारौ वृषभं च नन्दां भद्रां तकारं श्रवणं विशाखाम् ॥ तुलां च विध्येदनलर्क्षसंस्थो ग्रहोऽत्र चक्रे गदितं स्वरज्ञैः ॥४॥ वकारमौकारमुकारदास्रे स्वातीं रकारं मिथुनं च कन्याम् ॥ तथाऽभिजित्संज्ञकभं च विध्येद्ब्रह्मर्क्षसंस्थो हि नभश्चरेन्द्रः ॥५॥ कर्के ककारं च हरिं पकारं चित्रां च पौष्णं च तथा लकारम् ॥ अकारकं वेश्वभमत्र विध्येद्दलं नभोमण्डलगो मृगस्थः ॥ ६ ॥ एवं वेधः सर्वतोभद्रचक्रे सर्वर्क्षेभ्यश्चिन्तनीयः सुधीभिः ॥ दद्याद्वेधः सत्फलं सौम्यजातोऽत्यन्तं कष्टं दुष्टवेधः करोति॥७॥यस्मिन्नृक्षे संस्थितो वेधकर्ता पापः खेटः सोऽन्त्यभं याति यस्मिन् ॥ काले तस्मिन् मंगलं पीडितानां प्रोक्तं सद्भिर्नान्यथा स्यात्कदाचित ॥ ८ ॥

भाषार्थ—अब ग्रहोंके वेधका विचार कहते है-स्वरशास्त्रके जाननेवाले आचार्यों (ज्योतिषियों) कहा हैकि-कृत्तिका नक्षत्रपर स्थित भया हुआ ग्रह भरणी विशाखा व श्रवण नक्षत्रको, अकार स्वरको, वृषभ व तुला राशिको, नंदा १।६। ११ व, भद्रा तिथि २।७।१२ को और 'त' वर्णको वेध करता है ॥ ४ ॥ रोहिणी नक्षत्रमें जो ग्रह स्थित होताहै वह वकार औकार उकार व रकारको, अश्विनी स्वाती व अभिजित् नक्षत्रको, तथा मिथुन व कन्या राशिको वेध करताहै ॥ ५ ॥ मृगशिर नक्षत्रपर बैठनेवाला ग्रह कर्क व सिंह राशिको, ककार पकार लकार व अकारको तथा चित्रा उ. पा. व रेवती नक्षत्रको वेधताहै॥ ६ ॥ इस प्रकार बुद्धिवान् ज्योतिषियोंको चाहिये कि, इस सर्वतोभद्र चक्रमें सब नक्षत्रोंपरसे ग्रहोंके वेधोंका चिंतवन कर लेना. जैसे—शुभग्रहका वेध होवे तो उसका फलभी शुभही मिलता है और दुष्ट यानी पाप ग्रहका वेध होवे तो उसका फलभी कष्टकारक ( बुरा ) मिलता है ॥७॥ परन्तु वेध करनेवाला पापग्रह जिस नक्षत्रपर स्थित होताहै उसपरसे जब वह ग्रह दूसरे नक्षत्रपर जाता है तब उसी वक्त पीडित मनुष्योंको मंगल करनेवाला होताहै. यह कभी अन्यथा ( झूठा ) नहीं होसक्ता. ऐसा सतजनोंने कहा है ॥ ८ ॥

॥ इति सर्वतोभद्रचक्रम् ॥

---

# अथ सूर्यकालानलचक्रम् ।

सूर्यकालानलं चक्रं स्वरशास्त्रोदितं हि यत् ॥
तदहं विशदं वक्ष्ये चमत्कृतिकरं परम् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब सूर्यकालानलचक्र लिखते है-स्वरशास्त्रमें कहा हुआ जो सूर्यकालानलचक्र है उस चमत्कारी उत्तम चक्रको मै प्रकाशित करता हूं ॥ १॥

त्रिशूलकाग्राः सरलाश्च तिस्रः किलोर्ध्वरेखाः परिकल्पनीयाः ॥
रेखात्रयं मध्यगतं च तत्र द्वे द्वे च कोणोपरिगे विधेये ॥ २ ॥
त्रिशूलकोणान्तरगान्यरेखा तदग्रयोः शृङ्गयुगं विधेयम् ॥
मध्ये त्रिशूलस्य च दण्डमूलात्सव्येन भान्यर्कभतोऽभिजिच्च॥३

भाषार्थ—तीन रेखा पूर्वसे पश्चिमतक खडी लिखकर उनके उपर एक २ रेखामें एक २ त्रिशूल ३ बनावे. फिर तीन रेखा दक्षिणसे उत्तरतक आडी लिखे

और उन रेखाओंके कोणोंमें दो २ रेखा बनावे. अर्थात् ईशानदिशामें प्रारंभ करके नैर्ऋति दिशातकके कोणोंमें तिरछी दो रेखा और आग्नेयसे वायव्यपर्यंत तिरछी दो रेखा बनावे. ईशान्य और आग्नेय्यदिशाओंके त्रिशूल और कोणोंके बीचमें जो दो दो तिरछी रेखा हैं उन दोनोंके बीचमें एक रेखा निकालकर उसके ऊपर दोनों तरफ ऊपर दो शृंग बनावे और मध्य त्रिशूलके दंडके नीचे ( जडमें ) जिस नक्षत्रपर सूर्य होय उस नक्षत्रको स्थापन करके वाममार्ग यानी प्रदक्षिण क्रमसे प्रत्येक रेखाके अग्रमें अभिजित् सहित अठ्ठाईस नक्षत्र स्थापन करै ॥ ३ ॥

सूर्यकालानलचक्रम् ।



स्वनामभं यत्र गतं च तत्र प्रकल्पनीयं सदसत्फलं हि ॥
तलस्थऋक्षत्रितये क्रमेण चिन्ता वधश्च प्रतिबन्धनानि ॥ ४ ॥
शृङ्गद्वये रुक् च भवेद्धि भंगं शूलेषु मूलं परिकल्पनीयम् ॥
शेषेषु धिष्ण्येषु जयश्च लाभोऽभीष्टार्थसिद्धिर्बहुधा नराणाम्॥५॥

भाषार्थ-अपने नामका नक्षत्र अर्थात् जन्म नक्षत्र जिहां स्थित हो उसीको शुभाशुभ फल जानलेवै. उक्त रीतिसे त्रिशूलदंडोंके नीचेके तीन नक्षत्रोंमें जन्मनक्षत्र पड़े तो उसका फल क्रमसे चिन्ता वध और बन्धन होता है ॥ ४ ॥ दोनों शृङ्गोंके नक्षत्रोंमें यदि जन्मनक्षत्र पड़े तो रोग और भङ्ग फल जानना त्रिशूलके ऊपर जो नव नक्षत्र हैं उनमेंसे किसीभी नक्षत्रपर जन्म नक्षत्र आजाय तो उसका फल मृत्यु जानना और शेष जो नक्षत्र हैं उनमेंसे कौनसाभी जन्म नक्षत्र होवे तो उसका फल जय, लाभ, और अभीष्टसिद्धि जानना ॥ ५ ॥

श्रीसूर्यकालानलचक्रमेतद्रुद्दे च वादे च रणे प्रयाणे ॥
प्रयत्नपूर्वं ननु चिन्तनीयं पुरातनानां वचनं प्रमाणम् ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यह श्रीसूर्यकालानलचक्र रोगमें, वादविवादमें, संग्राममें, और यात्रामें यत्नपूर्वक विचार करने योग्य है; क्योंकि यह पुरातन आचार्योंका वचन सत्य प्रमाण है ॥ ६ ॥

॥ इति सूर्यकालानलचक्रम् ॥

## अथ चन्द्रकालानलचक्रम् ।

कर्कोटकेन प्रविधाय वृत्तं तस्मिंश्च पूर्वापरयाम्यसौम्ये ॥
वृत्ताद्बहिः संचलिते विधेये रेखे त्रिशूलाश्च तदग्रकेषु ॥ १ ॥
कोणाश्च रेखाद्वितयेन साध्याः पूर्वत्रिशूले किल मध्यसंस्थम् ॥
चान्द्रं लिखेद्भं तदनुक्रमेण सव्येन धिष्ण्यानि बहिस्तदन्ते ॥२॥
कालानलं चक्रमिदं हि चान्द्रं रणप्रयाणादिषु जन्मभं चेत् ॥
त्रिशूलसंस्थं निधनाय सौख्यमन्तर्बहिस्थं त्वशुभप्रदं हि॥ ३ ॥

भाषार्थ—अब चन्द्रकालानलचक्र वर्णन करते हैं—गोलाकार एक वृत्त (चक्र) बनाकर उसकी पूर्वसे पश्चिमतक एक खड़ी और उत्तरसे दक्षिणतक

एक आड़ी ऐसी दो रेखा कि, जो गोलाकारके बाहर निकल जाय ऐसी लिखै. फिर उन रेखाओंके चारों ओर अग्रभागोंपर चार त्रिशूल बनावै ॥ १ ॥ अनंतर केवल कोणही साधनेके लिये आग्नेयदिशासे वायव्यदिशापर्यन्त एक और नैर्ऋत्यसे ईशानदिशापर्यन्त एक,ऐसी दो रखा निकालकर चक्र साधन करै उसके अनन्तर प्रथमतः पूर्वके त्रिशूलके बीचवाली रेखापर चन्द्रमाका नक्षत्र यानी जन्मनक्षत्रको स्थापित करके प्रदक्षिणक्रमसे चारों त्रिशूलोंपर और गोलाकार वृत्तके बाहर व भीतर अभिजित् सहित सब नक्षत्रों २८ को स्थापन करै ॥ २ ॥ इस चन्द्रकालानलनाम चक्रका विचार जिस समय संग्राम और यात्रा आदि कार्योंके वास्ते जाना होय उसवक्त किया जाता है. यदि इस चक्रमें जन्म नक्षत्र त्रिशूलपर स्थित हो तो मृत्यु होवै, जो गोलाकारके मध्यमें जन्मनक्षत्र स्थित हो तो सुख प्राप्त होवै; तथा जो गोलाकारके बाहरके आठ नक्षत्रोंमें जन्मनक्षत्र हो तो अशुभ फल देवै ॥ ३ ॥

चंद्रकालानलचक्रम् ।




॥ इति चन्द्रकालानलचक्रम् ॥

# अथ गोचरफलम् ।

नृजन्मराशेः खचरप्रचारैर्यद्गोचरे सांहितिकैः प्रणीतम् ॥
स्थूलं फलं तत्किल सम्प्रवच्मि बालावबोधप्रदमज्ञगानाम् ॥ १ ॥

भाषार्थ—मनुष्यकी जन्मराशिसे ग्रहोंके संचारसे जो गोचरमें उनका स्थूल फल होता है और जो ज्योतिषके जाननेवाले संहिताकारोंने वर्णन किया है, वह अजान लोगोंको जाननेके लिये हम यहां भलीभांति वर्णन करते हैं १

गतिर्भयं श्रीर्व्यसनं च दैन्यं शत्रुक्षयो यानमतीव पीड़ा ॥
कान्तिक्षयोऽभीष्टवरिष्टसिद्धिर्लाभो व्ययोऽर्कस्य फलं क्रमेण ॥ २ ॥

भाषार्थ—अब सूर्यका गोचरफल लिखतेहैं. जिसके गोचरमें जन्मराशिको सूर्य हो उसकी यात्रा हो; जन्मराशिसे दूसरे स्थानमें सूर्य हो तो भय होवै. तीसरेमें सूर्य लक्ष्मीप्राप्ति करै; सूर्य चौथेमें हो तो व्यसन, पांचवेंमें दीनता, छठेमें शत्रुनाश, सातवेंमें वाहनसुख, आठवेंमें अत्यंत पीड़ा, नवेंमें कान्तिक्षय, दशवेंमें अभीष्टसिद्धि, ग्यारहवेंमें लाभ, और बारहवें स्थानमें सूर्य हो तो व्यय (खर्च) करै. ऐसा फल जानना ॥ २ ॥

सदन्नमर्थक्षयमर्थलाभं कुक्षिव्यथां कार्यविघातलाभम् ॥
वित्तं रुजं राजभयं सुखं च लाभं च शोकं कुरुते मृगाङ्कः ॥ ३ ॥
पुत्रे धर्मे धनेस्थस्य चन्द्रस्योक्तमसत्फलम् ॥
कलाक्षये परिज्ञेयं कलावृद्धौ तु साधु तत् ॥ ४ ॥

भाषार्थ—अब चन्द्रमाका गोचर फल लिखतेहैं—जन्मराशिमें चन्द्रमा उत्तम अन्न देवै; दूसरा चंद्रमा धन क्षय करै; तीसरा धनलाभ, चौथा कुक्षिव्यथा, पांचवां कार्यनाश, छठवां लाभ, सातवां धनवृद्धि, आठवां रोग, नवां राजभय, दशवां सुख, ग्यारहवां लाभ, और बारहवें स्थानमें चंद्रमा होय तो शोककारक जानना ॥ ३ ॥ पांचवें, नवें, और दूसरे स्थानमें स्थितहुए चन्द्रमाका जो अशुभ फल पूर्व श्लोकमें कहा है, वह जिस कालमें चन्द्रमा क्षीण होताहै तब तो वैसाही जानना और यदि चन्द्रमा पूर्ण होजावे तब तौ ५।२।९ इन स्थानोंका फल शुभ जानना ॥ ४ ॥

भीतिं क्षितिं वित्तमरिप्रवृद्धिमर्थप्रणाशं धनमर्थनाशम् ॥
शस्त्रोपघातं च रुजं च शोकं लाभं व्ययं भूतनयस्तनोति ॥५॥

भाषार्थ—अब मंगलका गोचरफल लिखतेहैं. जन्मराशिका मंगल हो तो भय होवे. जन्मराशिसे दूसरे स्थानमें स्थित मंगल हानि करताहै. तीसरा धनलाभ करे; चौथा शत्रुवृद्धि, पांचवां धननाश, छठा धनलाभ, सातवां धननाश, आठवां शस्त्रघात, नवां रोग, दशवां शोक, ग्यारहवां लाभ और बारहवां मंगल व्ययकारक जानना ॥ ५ ॥

बन्धं धनं वैरिभयं धनाप्तिं पीडां स्थितिं पीडनमर्थलाभम् ॥
खेदं सुखं लाभमथार्थनाशं क्रमात्फलं यच्छति सोमसूनुः ॥६॥

भाषार्थ—अब बुधका गोचरफल कहतेहैं—जन्मराशिका बुध बन्धन करे; जन्मराशिसे दूसरा बुध धनलाभ करे; तीसरा शत्रुभय, चौथा धनप्राप्तिकारक, पांचवां पीडाकारक, छठा स्थानलाभ, सातवां पीडा, आठवां धन-लाभ-कारक, नवां खेदकारक, दशवां सुखकारक, ग्यारहवां लाभकारक, और जन्मराशिसे बारहवां मंगल अर्थलाभकारक जानना ॥ ६ ॥

भीतिं वित्तं पीडनं वैरिवृद्धिं सौख्यं शोकं राजमानं च रोगम् ॥
सौख्यं दैन्यं मानवित्तं च पीडां दत्ते जीवो जन्मराशेः सकाशात्

भाषार्थ—अब बृहस्पतिका गोचरफल वर्णन करते हैं—जन्मराशिमें बैठा हुआ बृहस्पति भय करताहै; जन्मराशिसे दूसरे स्थानमें बृहस्पति हो तो धनलाभ होवे; तीसरेमें पीडा, चौथेमें शत्रुवृद्धि, पांचवेंमें सुख, छठेमें शोक, सातवेंमें राजमान, आठवेंमें रोग, नवमें सुख, दशवेंमें दीनता, ग्यारहवेंमें मान और धनका लाभ, और बारहवेंमें बृहस्पतिसे पीडा होवे. ऐसा जानना ॥ ७ ॥

रिपुक्षयं वित्तमतीव सौख्यं वित्तं सुतप्रीतिमरातिवृद्धिम् ॥
शोकं धनाप्तिं वरवस्त्रलाभं पीडां स्वमर्थं च ददाति शुक्रः ॥८॥

भाषार्थ—अब शुक्रका गोचरफल लिखतेहैं—जन्मराशिका शुक्र होय शत्रुनाश होवे; दूसरेमें शुक्र हो तो धनलाभ, तीसरेमें अतीव सुख, चौथेमें धनलाभ, पांचवेंमें पुत्रप्रीति, छठेमें शत्रुवृद्धि, सातवेंमें शोक, आठवेंमें धनकी प्राप्ति, नवेंमें उत्तम वस्त्रका लाभ, दशवेंमें पीडा, ग्यारहवेंमें धनवृद्धि और बारहवें स्थानमें शुक्र स्थित होय तो धनलाभ करताहै. ऐसा जानना ॥ ८ ॥

भ्रंशं क्लेशं शं च शत्रुप्रवृद्धिं पुत्रात्सौख्यं सौख्यवृद्धिं च दोषम् ॥
पीडां सौख्यं निर्धनत्वं धनाप्तिं नानाऽनर्थं भानुसूनुस्तनोति ॥९॥

भाषार्थ—यदि भानुसूनु (शनैश्चर) जन्मराशिका हो तो बुद्धिभ्रंश हो; दूसरे स्थानमें शनि हो तो क्लेश करै; तीसरेमें कल्याणकी वृद्धि, चौथेमें शत्रुवृद्धि, पांचवेंमें पुत्रसे सुख, छठेमें सुखकी वृद्धि, सातवेंमें दोष यानी कलह आदि, आठवेंमें पीडा, नवेंमें सुख, दशवेंमें धनहीन, ग्यारहवेंमें धनकी प्राप्ति और बारहवें स्थानमें शनि होय तो अनेक प्रकारके अनर्थ होवै ॥ ९ ॥

हानिं नैस्स्वं स्वं च वैरं च शोकं वित्तं वादं पीडनं चापि पापम् ॥
वैरं सौख्यं द्रव्यहानिं प्रकुर्याद्राहुः पुंसां गोचरे केतुरेवम्॥१०॥

भाषार्थ—गोचरमें जन्मराशिका राहु हो तो हानि होवै; दूसरे स्थानमें राहु बैठा हुआ हो तो निर्धनता होवे, तीसरेमें धनलाभ, चौथेमें वैर, पांचवेंमें शोक, छठेमें धनलाभ, सातवेंमें वादविवाद, आठवेंमें पीडा, नवेंमें पापवृद्धि, दशवेंमें वैर, ग्यारहवेंमें सुख, और जन्मराशिसे बारहवें घरमें राहु हो तो धनहानि करताहै; गोचरमें यह राशिका फल है; और इसी प्रकार यही फल केतुका भी जानना ॥ १० ॥

राशौ राशौ गोचरे खेचराणामुक्तं पूर्वैर्यत्फलं जन्मराशेः ॥
तन्मर्त्यानामेकभोत्पत्तिकानां भिन्नं भिन्नं दृश्यतेऽवश्यमेव॥११॥

भाषार्थ—प्राचीन आचार्योंने चंद्रस्थित जो जन्मराशि उससे जो ग्रहोंकी राशिराशि ( प्रतिस्थान ) का गोचरफल वर्णन कियाहै वह फल एकही नक्षत्रमें या एकही राशिमें उत्पन्न हुए मनुष्योंका भिन्नभिन्न अवश्यही देखनेमें आताहै ( इसलिये अब अष्टकवर्ग कहतेहैं ) ॥ ११ ॥

यस्मिन् राशौ शीतरश्मिः प्रसूतौ संस्थः प्रोक्तो जन्मराशिः स एव ॥
एवं लग्नेनान्विताः सप्त खेटास्ते किं न स्युः प्राणिनां जन्मभानि१२
पुंसामतोऽष्टौ किल राशयः स्युः शुभाशुभान्यत्र फलानि तेभ्यः ॥
ततश्च रेखामिलनान्तरालात्स्पष्टं फलं चाष्टकवर्गयुक्तम् ॥ १३ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय जिस राशिमें चद्रमा स्थित होताहै वही जन्मराशि कहलातीहै. एव लग्नसहित सातों ग्रह जन्मकालमें जिस २ राशिमें स्थित हुए होवें वो वो सभी ८ राशि मनुष्योंकी जन्मराशि क्या नहीं होतीहैं ? यह बड़ीही शका होतीहै ॥ १२ ॥ इसलिये इस श्लोकमें उसका समाधान करतेहैं कि—लग्न

जिस राशिका होय वह एकराशि और सूर्य आदि सातों ग्रह जिस २ राशिमे स्थित होजाँय वो २ एक एक राशि, ऐसी मनुष्योंकी आठ ८ राशियां निश्चयकरके होतीहैं- उन राशियोंसे ( वक्ष्यमाणरीतिसे ) शुभाशुभ फल होते हैं. तहां कहतेहैं कि–उन राशियोंसे रेखाओंका मिलन और अंतराल यानी शून्य० का मिलन करना; उससे अष्टकवर्गका योग करनेसे स्पष्ट फल होजाताहै अर्थात् आठों राशिस्थित लग्नसे व प्रत्येक ग्रहसे अष्टकवर्गके चक्रके अकोंमें हरएक ग्रहके अंक देखकर जो उन अंकोंमेंसे किसी एक अंकपर ग्रह स्थित हो तो उस शुभ स्थानस्थित ग्रहके लिये एक खड़ी ( । ) ऐसी रेखा निकालना और जो अष्टकवर्गके चक्रके अंकोंमेंसे किसी एक अंकपरभी ग्रह स्थित न होय तो उस अशुभ स्थानस्थित ग्रहके लिये ( ० ) ऐसा शून्य अथवा ( ऽ ) ऐसा चिन्ह लिखना. रेखाको शुभ समझना और ( ऽ ) या ( ० ) इस चिन्हको अशुभ समझना. फिर रेखाओंको और ( ऽ ) या ( ० ) इन चिन्होंको गिनकर दोनोंकी संख्या अलग २ स्थापन करना. उनमेंसे रेखाओंकी संख्या जियादः होय तो फल शुभ समझना. और शून्य ( ० ) या ( ऽ ) इस चिन्हकी संख्या जियादः हो तो अशुभ फल समझना. इसप्रकार सातों ग्रहोंके शुभाशुभ फल स्पष्ट करके जान लेना ॥ १३ ॥

तत्रादौ सूर्याचंद्रमसोरष्टकवर्गः।

स्वान्मन्दात्कुजतो रविर्मृतितपोलाभार्थकेन्द्रस्थितः
शुक्रादस्तरिपुव्ययेषु च गुरोर्धर्मारिपुत्राप्तिषु ॥
चन्द्रात्प्राप्तिरिपुत्रिखेषु शशिजात् पञ्चत्रिनन्दव्यया-
रिप्राप्तयभ्रगतस्तनोस्त्रिषु सुखोपान्त्यारिरिष्फे शुभः ॥१४॥

सूर्याष्टकवर्गांकचक्रम् ।

| सू | चं | मं | बु | गु | शु | श | ल |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | १ | ३ | ५ | ६ | १ | ३ |
| २ | ६ | २ | ५ | ६ | ७ | २ | ४ |
| ४ | १० | ४ | ६ | ९ | १२ | ४ | ६ |
| ७ | ११ | ७ | ९ | ११ | ० | ७ | १० |
| ८ | ० | ८ | १० | ० | ० | ८ | ११ |
| ९ | ० | ९ | ११ | ० | ० | ९ | १२ |
| १० | ० | १० | १२ | ० | ० | १० | ० |
| ११ | ० | ११ | ० | ० | ० | ११ | ० |

भाषार्थ—सूर्यके अष्टकवर्गके अंक ४८ हैं. सो इस प्रकारसे कि–सूर्य अपनी राशिसे आठवें, नवें, ग्यारहवें, दूसरे वा केन्द्र ( १।४।७।१० ) में स्थित हुआ शुभ फलदायक है अर्थात् इन स्थानोंमेंसे किसी एक स्थानपर स्थित होय तो रेखा पाताहै. वैसेही शनैश्चरसे और मंगलसेभी इन्हीं स्थानोंमें बैठा हुआ सूर्य शुभकारक रेखा पाताहै- शुक्र जिस स्थानमें बैठा हुआ हो उससे सातवें, छठे और बारहवें स्थानमें स्थित होय शुभ है अर्थात् रेखा पाताहै; बृहस्पतिसे नवें,

छठे, पांचवें और ग्यारहवेंमें सूर्य शुभ होनेसे रेखा पाताहै; चन्द्रमासे सूर्य ग्यारहवें, छठे, तीसरे, और दशवेंमें शुभ होनेके कारण रेखा पाताहै; बुधसे सूर्य पांचवें, तीसरे, नवें, वारहवें, छठे, ग्यारहवें और दशवें स्थानमें वैठा हुआ हो तो वह शुभ होनेसे रेखा पाताहै तथा यदि सूर्य लग्नसे तीसरे, चौथे, ग्यारहवें, छठे वा बारहवेंमें स्थित होवे तो वो शुभ है अर्थात् रेखा पाता है ॥ १५ ॥

भौमादृग्लौर्नवधीधनोपचयगः षट्त्र्यायधीस्थोऽर्कजा-
ल्लग्नाच्चोपचये रवेरुपचयाष्टास्तेषु शस्तो बुधात् ॥
धीरन्ध्रायचतुष्टयत्रिषु गुरोः केन्द्राष्टलाभे व्यये
स्वादेकोपचयास्तगस्त्रिखभवास्ताम्बुत्रिकोणे भृगोः ॥ १५ ॥

भाषार्थ—चन्द्रमाके अष्टकवर्गके ४९ अंकों की गणना करते हैं. मंगलसे नवें, पांचवें, दूसरे, उपचय (तीसरे छठे दशवें व ग्यारहवें) स्थानमें स्थित हुआ चंद्रमा शुभ है अर्थात् रेखापाताहै. शनैश्चरसे छठे, तीसरे, ग्यारहवेंमें और पांचवेंमें चंद्रमा शुभ फल देता है यानी रेखा पाता है. लग्नसे उपचय (३।६।१०।११) में और सूर्यसे उपचय व आठवें व सातवेंमें चंद्रमा शुभ होनेके कारण रेखा पाताहै. बुधसे पांचवें, आठवें, ग्यारहवें चतुष्टय (१।४।७।१०) वा तीसरेमें शुभद होनेसे रेखा पाताहै; बृहस्पतिसे चंद्रमा केन्द्र ( १।४।७।१० ) तथा आठवें, ग्यारहवें व बारहवेंमें रेखा पाताहै. तथा चन्द्रमा अपनी राशिसे पहले, उपचय ( ३।६।१०।११ ) में वा सातवेंमें स्थित हुआ हो तो, शुभ होनेसे रेखा पाताहै; शुक्रसे तीसरे, दशवें, ग्यारहवें, सातवें, चौथे व त्रिकोण ( ९।५ ) में बैठाहुआ चन्द्रमा शुभ है अर्थात् रेखा पाताहै॥१५॥

चन्द्राष्टकवर्गांकचक्रम् ।

| च | म | बु | बृ | शु | श | ल | सू |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | १ | १ | ३ | ३ | ३ | ३ |
| ३ | ३ | ३ | ४ | ४ | ५ | ६ | ६ |
| ६ | ५ | ४ | ७ | ५ | ६ | १० | ७ |
| ७ | ६ | ५ | ८ | ७ | ११ | ११ | ८ |
| १० | ९ | ७ | १० | ९ | ० | ० | १० |
| ११ | १० | ८ | ११ | १० | ० | ० | ११ |
| ० | ११ | १० | १२ | ११ | ० | ० | ० |
| ० | ० | ११ | ० | ० | ० | ० | ० |

भौमबुधयोरष्टकवर्गः ।

स्वाद्भौमोऽष्टचतुष्टयायधनगो जीवात्षडायान्त्यखे
चन्द्रादायरिपुत्रिगो भृगुसुतादष्टान्त्यलाभारिगः ॥
ज्ञात्पश्चायरिपुत्रिगोऽर्कतनयात्केन्द्राष्टधर्मान्त्यगः
सूर्यात्त्रोपचयात्मजेषु तनुतस्त्र्यायारिखाद्ये शुभः ॥ १६ ॥

भापार्थ—अव मंगल व बुधके अष्टकवर्गके अंक लिखतेहैं—तहाँ मंगलके अष्टकवर्गके अंक ३९ हैं. उनकी गणना करते हैं—अपनी राशिसे मंगल आठवें चतुष्टय ( १।४।७।१० ) ग्यारहवें और दूसरेमें स्थित हुआ शुभ है यानी रेखा पाता है; बृहस्पतिसे मंगल छठे, ग्यारहवें, दशवेंमें और बारहवेंमें शुभ रेखा पाता है; चन्द्रमासे ग्यारहवें, छठे वा तीसरे स्थानमें स्थित हुआ मंगल शुभ फल देताहै इसलिये वह रेखा पाता है; शुक्रसे आठवें, बारहवें, ग्यारहवें, वा छठेमें मंगल शुभ है यानी रेखा पाता है; बुधसे पांचवें, ग्यारहवें, छठे वा तीसरेमें तथा शनैश्चरसे केन्द्र ( १।४।७।१० ) आठवें, नवें वा बारहवें स्थानमें बैठा हुवा मंगल शुभ होनेसे रेखा पाताहै; सूर्यसे मगल उपचय ( ३।६।१०।११ ) व पांचवेंमें शुभ होनेसे रेखा पाता है; तथा लग्नसे मंगल तीसरे, ग्यारहवें, छठे, दशवें, और पहले स्थानमें शुभ है अर्थात् रेखा पाता है; यह मंगलका अष्टकवर्ग कहा ॥ १६ ॥

भौमाष्टकवर्गांकचक्रम् ।

| म | बु | गु | शु | श | ल | सू | चं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | ६ | ६ | १ | १ | ३ | ३ |
| २ | ५ | १० | ८ | ४ | ३ | ५ | ६ |
| ४ | ६ | ११ | ११ | ७ | ६ | ६ | ११ |
| ७ | ११ | १२ | १२ | ८ | १० | १० | ० |
| ८ | ० | ० | ० | ९ | ११ | ११ | ० |
| १० | ० | ० | ० | १० | ० | ० | ० |
| ११ | ० | ० | ० | १२ | ० | ० | ० |

शुक्राद्यासुतधर्मलाभमृतिगः सौम्यः कुजार्क्योस्तपः-
केन्द्रायाष्टधने स्वतोऽप्युपचयान्त्यैकत्रिकोणे शुभः ॥
कोणान्त्यारिभवे रवेरिपुभवाष्टान्त्ये गुरोरिन्दुतः
खायाष्टारिसुखार्थगः स्वखभवाष्टैकोम्बुपट्ट्सूदयात् ॥ १७ ॥

भापार्थ—बुधके अष्टकवर्गके अंक ५४ हैं—शुक्रसे प्रथमादि पाँचपर्यन्त अर्थात् प्रथम, द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ व पंचम और नवें, ग्यारहवें व आठवें स्थानमें स्थित हुआ बुध शुभ है अर्थात् रेखा पाता है; मंगल और शनिसे नवें, केन्द्र ( १।४।७।१० ) व ग्यारहवें, आठवें, वा दूसरेमें स्थित हुआ बुध रेखा पाताहै यानी शुभ है। तथा बुध जो अपनी राशिसे उपचय ( ३।६।१०।११ ) बारहवें, पहले व त्रिकोण ( ५।९ ) में बैठे तो वह शुभ होता है अर्थात् रेखा पाता है; सूर्यसे यदि बुध कोण ५।९ बारहवें, छठे, वा ग्यारहवें स्थानोंमें स्थित होवे तो रेखा पाता है यानी शुभ है; बृहस्पतिसे छठे, ग्यारहवें, आठवें, व बारहवेंमें बैठा हुआ बुध रेखा पाता है,

बुधाष्टकवर्गांकचक्रम् ।

| बु | गु | शु | श | ल | सू | चं | मं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ६ | १ | १ | १ | ५ | २ | १ |
| ३ | ८ | २ | २ | २ | ६ | ४ | [illegible] |
| ५ | ११ | ३ | ४ | ४ | ९ | ६ | ४ |
| ६ | १२ | ४ | ७ | ६ | ११ | ८ | ७ |
| ९ | ० | ५ | ८ | ८ | १२ | १० | ८ |
| १० | ० | ८ | ९ | १० | ० | ११ | ९ |
| ११ | ० | ९ | १० | ११ | ० | ० | १० |
| १२ | ० | ११ | ११ | ० | ० | ० | ११ |

यानी शुभ है; यदि चन्द्रमासे बुध दशवें, ग्यारहवें, आठवें, छठे, चौथे वा दूसरेमें बैठा होय तो शुभ है यानी रेखा पाता है; लग्नसे दूसरे, दशवें, ग्यारहवें, आठवें, पहले, चौथे या छठे स्थानमें स्थित जो बुध है वह शुभ फलदायक होनेसे रेखा पाता है ॥ १७ ॥

गुरुशुक्रयोरष्टकवर्गः ।

स्वात्स्वायाष्टत्रिकेन्द्र-स्वनवदशभवारातिधीस्थश्च शुक्रा-
ल्लग्नात्केन्द्रायधीषट्स्वनवसु च, कुजात्स्वाष्टकेन्द्राय ईज्यः ॥
इन्दोर्घूनार्थकोणायिषु, सहजनवाष्टायकेन्द्रद्विगोऽर्कात्,
ज्ञात्कोणद्वयायखाद्याम्बुधिरिपुषु, शनेस्त्र्यन्त्यधीषट्सु
शस्तः ॥ १८ ॥ खास्तान्त्याहितवर्जितेषु तनुतः शुक्रो
विनाऽस्तारिखं,चन्द्रात्स्वान्मदनव्ययारिरहितेष्वर्काद्द्याष्टा-
यिषु ॥ मन्दाद्द्येकरिपुव्ययास्तरहितेष्वीज्यान्नवायाष्टधीखे
ज्ञात्कोणभवत्रिषट्सु भवधीत्र्यन्त्यारिधर्मे कुजात् ॥ १९ ॥

भाषार्थ—अब बृहस्पति व शुक्रके अष्टकवर्गके अंक लिखते है.तहां बृहस्पतिके अष्टकवर्गके अंक ५६ है—बृहस्पति अपनी राशिसे दूसरे, ग्यारहवें, तीसरे वा केन्द्र (१।४।७।१०) में बैठाहुआ शुभ होनेके कारण रेखा पावेहै; यदि शुक्रसे बृहस्पति दूसरे, नवें, दशवें, ग्यारहवें, छठे, वा पांचवें स्थानमें स्थित होवे तो शुभद होनेसें रेखा पावे है; लग्नसे केन्द्र (१।५।७।१०) ग्यारहवें, पांचवें, छठे, दूसरे, वा नवेंमें बैठा हुआ गुरु शुभहै (रेखा पावेहै), मंगलसे दूसरे, आठवें, केंद्र (१।४।७।१०) वा ग्यारहवेंमें स्थित बृहस्पति रेखा पावैहै (शुभहै), चन्द्रमासे सातवें, दूसरे, कोण (५।९) ग्यारहवें स्थानस्थित गुरु शुभहै यानी रेखा पावे है, सूर्यसे जो तीसरे, नवें, आठवें, ग्यारहवें और केन्द्र (१।४।७।१०) वा दूसरेमें स्थित गुरु होय तो शुभ होनेसे रेखा पावैहै; बुधसे कोण (५।९) व दूसरे, ग्यारहवें, दशवें, पहले, चौथे, वा छठेमें बैठा हुआ जो बृहस्पति है वो शुभ है यानी रेखा पावेहै; शनिसे जो तीसरे, बारहवें, पांचवें वा छठेमें बृहस्पति स्थित होवे तो शुभकारक है अर्थात् रेखा पावैहै;॥१८॥ शुक्रके अष्टकवर्गके अंक ५२हैं सो लिखतेहैं—लग्नसे दशवें, सातवें, बारहवें, वा छठे इन स्थानोंसे रहित स्थानोंमें अर्थात् प्रथम, द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ, पचम, अष्टम, नवम वा एकादश स्थानोंमेंसे किसी स्थानपर स्थित हुआ जो शुक्र है वह शुभ होता है ( रेखा पाता है );

चन्द्रमासे सातवें, छठे, और दशवें स्थानोंसे रहित अर्थात् प्रथम, द्वितीय, तृतीय, चतुर्थ, पंचम, अष्टम, नवम, ग्यारहवें,वा बारहवें, इन स्थानोंमेंसे किसीभी एक स्थानपर बैठा हुवा शुक्र शुभ है इसलिये रेखा पाता है. तथा शुक्र यदि अपने स्थानसे सातवें, बारहवें, और छठे स्थानसे रहित अर्थात् प्रथमसे, पांच स्थानोंमें और अष्टम, नवम, दशम एकादशमें स्थित हुआ रेखा पाता है; सूर्य से बारहवें, आठवें, और ग्यारहवें स्थानमें स्थित भया हुआ शुक्र शुभ होनेसे रेखा पाता है. शनैश्चरसे यदि दूसरे, पहले, छठे, बारहवें और सातवें स्थानसे रहित अर्थात् तीसरे, चौथे, पांचवें, आठवें, नववें, दशवें वा ग्यारहवेंमें शुक्र बैठा हुआ होय तो वह शुभ होनेसे रेखा पाता है; बृहस्पतिसे शुक्र नववें, ग्यारहवें, आठवें, पांचवें वा दशवें स्थानमें शुभ है इसलिये रेखा पाता है; बुधसे कोण [ ५।९ ] में व ग्यारहवें तीसरे, वा छठेमें शुक्र बैठा हुवा शुभ है ( रेखा पाता है); मंगलसे जो ग्यारहवें, पांचवें, तीसरे, बारहवें, छठे और नवेंमें शुक्र स्थित हुआ शुभ होनेसे रेखा पाता है ॥ १९ ॥

गुरोरष्टकवर्गांकचक्रम् ।

| गु | शु | श | ल | सू | चं | मं | बु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | २ | ३ | १ | १ | २ | १ | १ |
| २ | ५ | ५ | २ | २ | ५ | २ | २ |
| ३ | ६ | ३ | ४ | ३ | ७ | ४ | ४ |
| ४ | ९ | १२ | ५ | ४ | ९ | ७ | ५ |
| ७ | १० | ० | ६ | ७ | ४१ | ८ | ६ |
| ८ | ११ | ० | ७ | ८ | ० | १० | ९ |
| १० | ० | ० | ९ | ९ | ० | ११ | १० |
| ११ | ० | ० | १० | १० | ० | ० | ११ |
| ० | ० | ० | ११ | ११ | ० | ० | ० |

शुक्राष्टकवर्गांकचक्रम् ।

| शु | श | ल | सू | चं | मं | बु | गु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १ | ३ | १ | ८ | १ | ३ | ३ | ५ |
| २ | ४ | २ | ११ | २ | ५ | ५ | ८ |
| ३ | ५ | ३ | १२ | ३ | ६ | ६ | ९ |
| ४ | ८ | ४ | ० | ४ | ९ | ९ | १० |
| ५ | ९ | ५ | ० | ५ | ११ | ११ | ११ |
| ८ | १० | ८ | ० | ८ | १२ | ० | ० |
| ९ | ११ | ९ | ० | ९ | ० | ० | ० |
| १० | ० | ११ | ० | ११ | ० | ० | ० |
| ११ | ० | ० | ० | १२ | ० | ० | ० |

शनेरष्टकवर्गः ।

स्वान्मन्दस्त्रिषडायधीषु, रवितोऽष्टायद्विकेन्द्रे शुभो
भौमात्खायषडन्त्यधीत्रिषु, तनोः खायाम्बुषट्त्र्येकगः॥
ज्ञादायारिनवान्त्यखाष्टसु, भृगोरन्त्यायषट्संस्थित,-
श्चन्द्रादायरिपुत्रिगः सुरगुरोरन्त्यायधीशत्रुगः ॥२०॥

शन्यष्टकवर्गांकचक्रम् ।

| श | ल | सू | च | म | बु | गु | शु |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३ | १ | १ | ३ | ३ | ६ | ५ | ६ |
| ५ | ३ | २ | ६ | ५ | ८ | ६ | ११ |
| ६ | ४ | ४ | ११ | ६ | ९ | ११ | १२ |
| ११ | ६ | ७ | ० | १० | १० | १२ | ० |
| ० | १० | ८ | ० | ११ | ११ | ० | ० |
| ० | ११ | १० | ० | १२ | १२ | ० | ० |
| ० | ० | ११ | ० | ० | ० | ० | ० |

भाषार्थ—अब शनिके अष्टकवर्गके अंक लिखते हैं शनैश्वरके अष्टकवर्गके अंक ३९ है, सो कहते हैं- शनैश्वर अपने स्थानसे तीसरे, छठे, ग्यारहवें, वा पांचवें स्थानमें स्थित हुआ शुभ होनेसे रेखा पाता है; सूर्यसे जो शनि आठवें, ग्यारहवें, दूसरे वा केन्द्र ( १।४।७।१० ) में स्थित हो तो शुभ होताहै अर्थात् रेखा पाता है; मंगलसे दशवें, ग्यारहवें, छठे, बारहवें, पांचवें वा तीसरे स्थानमें शनैश्वर बैठा हुआ शुभ होनेसे रेखा पाता है. लग्नसे यदि शनि दशवें, ग्यारहवें, चौथे, छठे, तीसरे वा पहले स्थानमें स्थित होवे तो वह शुभ होनेके कारण रेखा पाता है; बुधसे एकादश षष्ठ नवम द्वादश दशम वा अष्टम स्थानमें, शुक्रसे द्वादश एकादश वा षष्ठ स्थानमें, चंद्रमासे एकादश षष्ठ वा तृतीय स्थानमें तथा बृहस्पतिसे द्वादश एकादश पंचम वा षष्ठ स्थानमें स्थित होनेवाला शनैश्वर शुभ होनेके कारण रेखा पाता है ॥ २० ॥

स्थानानि यानि प्रतिपादितानि शुभानि चान्यान्यशुभानि नूनम् ॥
तयोर्वियोगादधिकं फलं यत्स्वराशितो यच्छति तद्ग्रहेन्द्रः ॥ २१ ॥

भाषार्थ—इस अष्टकवर्गमें आचार्योंने जो शुभ और अशुभ स्थान प्रतिपादित किये है यानी कहे है उनका वियोग ( अधिकमें कमको घटा देना ) करनेसे जो शुभ वा अशुभ फल अधिक रहे वही फल उस २ ग्रहका स्वामी देता है ॥ २१ ॥

भुजंगवेदा नवसागराश्च नवाग्नयः सागरसायकाश्च ॥
रसेषवो युग्मशरा नवत्रितुल्याः क्रमेणाष्टकवर्गलेखाः ॥ २२ ॥

भाषार्थ—यहाँ प्रत्येक ग्रहकी जितनी २ रेखायें होती है सो क्रमसे कहतेहैं- सूर्यकी रेखायें अडतालीस ४८ होतीहे; चंद्रमाकी ४९, मंगलकी ३९, बुधकी ५४, बृहस्पतिकी ५६, शुक्रकी ५२ और शनिकी ३९ रेखायें होतीं हे ॥ २२ ॥

विलग्ननाथाश्रितराशितोऽत्र भवन्ति रेखाः खलु यत्र यत्र ॥
विलग्नतस्तत्र च तत्र राशौ संस्थापनीयाः सुधिया क्रमेण ॥२३॥

भाषार्थ—लग्नका अधिपति जिस राशिमें बैठा होवे उसी राशिसे जिस २ स्थानमें रेखा होवे लग्नसे उसी २ राशिमे रेखा स्थापन कर देनी चाहिये॥२३॥

क्लेशोऽर्थहानिर्व्यसनं समत्वं शश्वत्सुखं नित्यधनागमश्च ॥
सम्पत्प्रवृद्धिर्विपुलामलश्रीः प्रत्येकरेखाफलमामनन्ति ॥ २४ ॥

भापार्थ—विद्वान्लोग क्लेश आदि आठ फल क्रमसे आठ रेखाओंके कहते हैं. जैसे ग्रहके नीचेके कोष्टकमें एक रेखा होवे तो क्लेश होताहै; दो रेखा होवें तो धनकी हानि होतीहै; तीन रेखा होनेसे व्यसन ( दुःख ) होताहै; चार रेखाओंसे समत्व अर्थात् सुखदुःख समान होतेहैं. पांच रेखाओंसे निरंतर सुख, छः रेखाओंसे नित्य धनका लाभ, सात रेखाओंसे संपदाकी वृद्धि और आठ रेखाओंसे बहुतही निर्मल लक्ष्मी प्राप्त होती है ॥ २४ ॥

इत्येकखेटस्य हि संप्रदिष्टा रेखायुतिश्चाखिलखेटरेखाः ॥
अष्टद्विसंख्यास्तु समास्ततोपि यथाधिकोनाः सदसत्फलास्ताः ॥२५

भापार्थ—इस प्रकार एक एक ग्रहकी रेखाओंका योग कहा है. उन संपूर्ण ग्रहोंमेंसे जिस ग्रहकी रेखाओंकी संख्या अठाईस २८ आई होवे उसको सम जानना अर्थात् न तो उसका शुभ फल है और न अशुभ फल है. तथा जिस ग्रहकी रेखाओंकी संख्या सब मिलकर अठाईसे जितनी २ अधिक आई होवे उसका फल उतना २ अधिकाधिक शुभ जानना और जिस ग्रहकी रेखाओंकी संख्या सब मिलकर २८ अठाईससे जितनी २ कम आई होवे उसका फलभी उतना २ अधिक अशुभ जानना ॥ २५ ॥

कः ( ग्रहः ) कदा फलदातेत्याह ।

इलातनूजश्च पतिर्नलिन्याः प्रवेशकाले फलदः किल स्यात् ॥
राश्यर्धभागे भृगुजामरेज्यौ प्रान्ते शनीन्दू च सदेन्दुसूनुः॥२६॥

भापार्थ—अब कौन ग्रह किस समय फल देता है सो कहते हैं-मंगल और रवि राशिके प्रवेशकालमेंही ( १ से १० अंशोंतक ) फल देते हैं; शुक्र व बृहस्पति राशिके अर्ध भागके समय ( ११ से २० अंशोंतक ) फल देतेहैं; शनि व चंद्रमा राशिके अन्त्यभागमें ( २१ से ३० अंशोंतक ) फल देतेहैं; और बुध सदाही अर्थात् एक अंशसे तीस अंशोंतक फल देताहै ॥ २६ ॥

शिरःप्रदेशे वदने दिनेशो वक्षःस्थले चापि गले कलावान् ॥
पृष्ठोदरे भूतनयः प्रभुत्वं करोति सौम्यश्चरणे च पाणौ ॥ २७ ॥
कटिप्रदेशे जघने च जीवः कविस्तुगुह्ये स्थलमुष्कयुग्मे ॥
जानूरुदेशे नलिनीशसूनुश्चारेण वा जन्मनि चिन्तनीयम् ॥२८॥

भापार्थ—अब अंगभेदसे ग्रहोंके फल कहतेहैं-शिरसे लेकर मुखतक जो अवयव हैं उनका स्वामी सूर्य है; गलेसे हृदयतक अंगोंका स्वामी चंद्रमा, पीठ

और पेट इन अंगोंका स्वामी मंगल, हाथ व पैरोंका स्वामी बुध, कमर व जघनका स्वामी बृहस्पति, शिश्न व वृषणका स्वामी शुक्र और जांघ व घोटू पिंड़रियोंका स्वामी शनि है. इसप्रकार ग्रहोंके संचारमें अथवा जन्मसमयमें चितवन करना ॥ २७ ॥ २८ ॥

यदा यदा स्यात्प्रतिकूलवर्ती स्वाङ्गे स्वदोषेण करोति पीडाम् ॥
इदं तु पूर्वं प्रविचार्य सर्वं प्रश्नप्रसूत्यादिषु कल्पनीयम् ॥ २९ ॥

भावार्थ—जिस २ अंगका स्वामी ग्रह जिस समय प्रतिकूल होजाता है तब वह अपनेही दोषसे तिसी २ अंगमें पीडा करता है. इसविषे प्रश्नसमयमें वा जन्मसमय आदिमें कहना चाहिये ॥ २९ ॥

॥ इत्यष्टकवर्गाध्याय ॥

---

# अथ द्विग्रहयोगाध्यायः ।

पाषाणयन्त्रक्रयविक्रयेषु कूटक्रियायां च विचक्षणः स्यात् ॥
कामी प्रकामी पुरुषः सगर्वः सर्वौषधीशेन रवौ समेते ॥ १ ॥

भावार्थ—अब दो २ ग्रहोंके योगका फल कहतेहैं—मनुष्यके जन्मसमयमें जिस किसी स्थानमें सूर्य और चन्द्रमा इन दो ग्रहोंका संयोग होवे अर्थात् ये दोनों ग्रह एकही जगह बैठे होवें तो वह पुरुष पत्थर व यंत्र आदिके बेचने खरीदनेमें बडा कुशल, बडा कामी, अनेक इच्छा करनेवाला, और बड़ा अभिमानी होजाता है ॥ १ ॥

भवेन्महौजा बलवान् विमूढो गाढोद्धतासत्यवचा मनुष्यः ॥
सुसाहसः शूरतरोऽतिहिंस्रो दिवामणौ क्षोणिसुताभ्युपेते ॥ २ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमय जिस किसी स्थानमें मंगलके साथ सूर्यका संयोग हो तो वह मनुष्य बड़ा तेजस्वी वा पराक्रमी, बडा बलवान्, मूर्ख, अत्यंत कुचाल, झूँठा बोलनेवाला, बडा साहसी ( ढाढसवाला ), शूरवीर, और बहुत हिंसा करनेवाला होजाता है ॥ २ ॥

प्रियवचाः सचिवो बहुसेवयाऽर्जितधनश्च कलाकुशलो भवेत् ॥
श्रुतपटुर्हि नरो नलिनीपतौ कुमुदिनीपतिसूनुसमन्विते ॥ ३ ॥

भावार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमयमें सूर्य और बुध इन दोनोंका योग

हुआ हो वह पुरुष प्रियवचन बोलनेवाला, राजाका मंत्री, नौकरी करके बहुत द्रव्यसंचय करनेवाला, कारीगरीमें कुशल, और शास्त्रमें प्रवीण होताहै ॥ ३ ॥

आचारहीनः कुटिलः प्रतापी पण्यानुजीवी कलहप्रियश्च ॥
स्यान्मातृशत्रुर्मनुजो रुजार्तः शीतद्युतौ भूसुतसंयुते वै ॥ ४ ॥

भापार्थ—जिसके जन्मसमयमें चंद्रमा व मंगल एक घरमें बैठा होवें वह पुरुष अच्छे आचरणसे युक्त, छलबल करनेवाला, पराक्रमी, खरीदने बेचनेसे आजीविका करनेवाला, रार मचानेवाला, मातासे विरुद्ध, और रोगसे पीडित होजाता है ॥ ४ ॥

पुरोहितत्वे निपुणो नृपाणां मन्त्री च मित्राप्तधनः समृद्धः ॥
परोपकारी चतुरो दिनेशे वाचामधीशेन युते नरः स्यात् ॥ ५ ॥

भापार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमय सूर्य और बृहस्पतिका संयोग होता है वह पुरोहितके काममें अतिनिपुण, राजाओंका प्रधान, मित्रसे धन पानेवाला, सब प्रकारसे बढाहुआ, परोपकार करनेवाला और बड़ा चतुर होताहै ५

सङ्गीतवाद्यायुधचारुबुद्धिर्भवेन्नरो नेत्रबलेन हीनः ॥
कान्तानिमित्ताप्तसुहृत्समाजः सितान्विते जन्मनि पद्मिनीशे॥६

भापार्थ—सूर्य और शुक्र इन दोनोंका संयोग होवे तो पुरुष गानेबजानेमें और शस्त्रविद्यामें चतुर, कमनजर, और स्त्रीके संबंधसे आप्त इष्ट-मित्र आदिका समाजवाला होता है ॥ ६ ॥

धातुक्रियापण्यमतिर्गुणज्ञो धर्मप्रियः पुत्रकलत्रसौख्यः ॥
सदा समृद्धोऽतितरां नरः स्यात्प्रद्योतने भानुसुतेन युक्ते ॥ ७॥

भापार्थ—सूर्य व शनिका योग होवे तो मनुष्य सोना चांदी आदि धातुओंकी कारीगरीमें और दुकानदारीमें आसक्त बुद्धि, गुणोंका जाननेवाला, स्वधर्ममें प्रीति करनेवाला, पुत्रोंके और स्त्रीके सुखसे युक्त, और निरंतर विद्या-विभवादि सब प्रकारसे बढा हुआ होजाता है ॥ ७ ॥

सद्वाग्विलासो धनवान्सुरूपः कृपार्तचेताः पुरुषो विनीतः ॥
कान्तापरप्रीतिरतीव वक्ता चन्द्रे सचान्द्रौ बहुधर्मकृत्स्यात् ॥८॥

भापार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमयमें चंद्रमा और बुध एक घरमें बैठे होवें वचनमधुर बोलनेवाला, धनवान्, सुंदर रूपवान्, बड़ा दयालु, बड़ा नम्र,

अपनी स्त्रीमें अत्यंत प्यार करनेवाला, बड़ा वक्ता और बहुत धर्म करनेवाला होता है ॥ ८ ॥

सदाविनीतो दृढगूढमन्त्रः स्वधर्मकर्माभिरतो नरः स्यात् ॥
परोपकारादरतैकचित्तः शीतद्युतौ वाक्पतिना समेते ॥ ९ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें चंद्रमा और बृहस्पति किसी एक राशिपर स्थित होवें तो वह मनुष्य सदा नम्र, दृढ व गुप्त सलाह करनेवाला, अपने धर्मकर्म करनेमें तत्पर, और पराया उपकार करनेमें आदरपूर्वक निमग्नचित्त होताहै ९

वस्त्रादिकानां क्रयविक्रयेषु दक्षो नरः स्याद्व्यसनी विधिज्ञः ॥
सुगन्धपुष्पोत्तमवस्त्रचित्तो द्विजाधिराजे भृगुजेन युक्ते ॥ १० ॥

भावार्थ—शुक्र और चंद्रमा ये दोनों किसी एक स्थानमें एकत्र स्थित होवें तब वस्त्र आदि बेचने खरीदनेमें बड़ा चतुर, व्यसनी अर्थात् दुःखी वा जुवाँ आदिमें आसक्त, विधिका जाननेवाला, और सुगंध पुष्प व उमदे २ वस्त्र पहिरनेमें आसक्तचित्त होजाताहै ॥ १० ॥

नानाङ्गनानां परिसेवनेच्छो वेश्यानुवृत्तिर्गतसाधुशीलः ॥
परात्मजः स्यात्पुरुषार्थहीन इन्दौ समन्दे प्रवदन्ति सन्तः ॥ ११ ॥

भावार्थ—जन्मसमयमें चंद्र और शनिका योग होता है तब मनुष्य बहुत स्त्रियोंका सेवन ( संभोग ) करनेकी इच्छा करनेवाला, वेश्योंकी वृत्तिसे ( व्यौपारसे ) आजीविका करनेवाला, दुष्टस्वभाववाला, परपुरुषसे पैदा हुआ और पुरुषार्थसे रहित होता है ॥ ११ ॥

बाहुयुद्धकुशलो विपुलस्त्रीलालसो विविधभेषजपण्यः ॥
हेमलोहविधिवुद्धिविभावः संभवे यदि कुजेन्दुजयोगः ॥ १२ ॥

भावार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमयमें बुध और मंगलका संयोग होवे, वह बाहुयुद्ध ( कुस्ती ) करनेमें कुशल अर्थात् पहेलवान्, बहुत स्त्रियोंके संभोगकी इच्छा करनेवाला, बहुत तरहकी दवाइयोंका व्यापार करनेवाला, तथा सुवर्ण और लोहाकी विधि यानी गहने आदि और यंत्रआदिके साधनमें बड़ा बुद्धिवान् होता है ॥ १२ ॥

मन्त्रार्थशास्त्रार्थकलाकलापे विवेकशीलो मनुजः किल स्यात् ॥
चमूपतिर्वा नृपतिः पुरेशो ग्रामेश्वरो वा सकुजे सुरेज्ये ॥ १३ ॥

भावार्थ—जन्मसमयमें मंगल और बृहस्पति एक स्थानमें बैठे होवें तो

मंत्रोंके अर्थमें, शास्त्रार्थमें, और अनेक तरहकी कारीगरीमें विचारशील, सेनापति और राजा वा किसी एक नगरका स्वामी होता है ॥ १३ ॥

नानाङ्गनाभोगविधानचित्तो द्यूतानृतप्रीतिरतिप्रपञ्चः ॥
नरः सगर्वः कृतसर्ववैरो भृगोः सुते भूसुतसंयुते स्यात् ॥ १४ ॥

भावार्थ—जिस पुरुषके जन्मसमयमें शुक्र व मंगल ये दोनों ग्रह एक गृहमें स्थित होवें वह अनेक स्त्रियोंके भोग करनेमें बड़ा आसक्त चित्त, जुआँ खेलनेमें और झूठा वचन बोलनेमें प्रीति करनेवाला, बड़ा छलबल करनेवाला, बड़ी घमेड़ रखनेवाला, और सबसे वैर करनेवाला होताहै ॥ १४ ॥

शस्त्रास्त्रवित्संगरकर्मकर्ता स्तेयानृतप्रीतिकरः प्रकामम् ॥
सौख्येन हीनोऽतितरां नरः स्याद्धरासुते मन्दयुतेऽतिनिन्द्यः १५

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें शनैश्चर व मंगल ये दोनों ग्रह किसी एक स्थानमें स्थित होवें वह मनुष्य शस्त्रविद्या व अस्त्रविद्याका जाननेवाला, संग्राम ( लड़ाई ) करनेवाला, चोरी करने व झूँठ बोलनेमें आसक्त, और सुखसे अत्यंत हीन होताहै ॥ १५ ॥

सङ्गीतविन्नीतिपतिर्विनीतः सौख्यान्वितोऽत्यन्तमनोभिरामः ॥
धीरो नरः स्यात्सुतरामुदारः सुगन्धभाग्वाग्पतिसौम्ययोगे १६॥

भावार्थ—जन्मसमयमें बुध और बृहस्पति इन दोनोंका संयोग होवे तो पुरुष गान विद्याका जाननेवाला, नीतिमान्, बड़ा नम्र, अनेक प्रकारके सुखोंसे युक्त, मनको अत्यंत आनंद देनेवाला ( खबसूरत ), धीरजवाला, सुगंधका भोगी और अत्यंत उदार होताहै ॥ १६ ॥

कुलाधिशाली शुभवाग्विलासः सदा सहर्षः पुरुषः सुवेषः ॥
भर्त्ता बहूनां गुणवान्विवेकी सभार्गवे जन्मनि सोमसूनौ ॥ १७ ॥

भावार्थ—जो जन्मसमयमें शुक्र और बुध एकही स्थानमें स्थित होवें तो पुरुष अपने कुलमें श्रेष्ठ, मधुर व कोमल बोलनेवाला, निरंतर प्रसन्नचित्त, अच्छा वेषवाला, बहुतजनोंको पालनेवाला, बड़ा गुणी और बड़ा विवेकी होताहै ॥ १७ ॥

चलस्वभावश्च कलिप्रियोऽपि कलाकलापे कुशलः सुशीलः ॥
बहूनां प्रतिपालकश्चेद्भवेत्प्रसूतौ मिलनं ज्ञशन्योः ॥ १८ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमयमें बुध व शनिका एक स्थानमें संयोग होजावे तो चंचल स्वभाववाला, रार मचानेवाला, बहुत तरहकी कारीगरीका जाननेवाला, बड़ा चतुर व सुशील और बहुत जनोंका पोषक होताहै ॥ १८ ॥

विद्यया भवति पण्डितः सदा पण्डितैरपि करोति विवादम् ॥
पुत्रमित्रधनसौख्यसंयुतो मानवः सुरगुरौ भृगुयुक्ते ॥ १९ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय शुक्र व बृहस्पति, ये दोनों एकही स्थानमें रहें वह मनुष्य विद्यासे बड़ा पण्डित, निरंतर पण्डितोंके साथ वाद-विवाद करनेवाला, और पुत्र कलत्र व धनके सुखसे युक्त होताहै ॥ १९ ॥

शूरोऽर्थवान्ग्रामपुराधिनाथो भवेद्यशस्वी कुशलः कलासु ॥
स्त्रीसंश्रयप्राप्तमनोरथश्च नरः सुरेज्ये रविजेन युक्ते ॥ २० ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय शनिके साथ बृहस्पति किसी एक स्थानपर बैठता है वह पुरुष शूरवीर, धनवान्, गाँम और शहरोंका अधिपति, बड़ा यशस्वी, अनेक कलाओंमें कुशल और स्त्रीके आसरेसे अभीष्ट, मनोरथोंको प्राप्त कर लेनेवाला होताहै ॥ २० ॥

शिल्पलेख्यविधिजातकौतुको दारुणो रणकरो हि नरो भवेत् ॥
अश्मकर्मकुशलश्च जन्मनि भार्गवे रविसुतेन संयुते ॥ २१ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें शनिसे युक्त शुक्र एकजगह बैठा होवे वह मनुष्य कारीगरी और लिखनेके काममें बडा कौतुक रखनेवाला, अत्यंत निठूर क्रूर, युद्ध (लड़ाई) करनेवाला, और पत्थरके काम करनेमें बडा होशियार हो जाता है ॥ २१ ॥

॥ इति द्विग्रहयोगाध्याय ॥

---

# अथ त्रिग्रहयोगाध्यायः ।

शूराश्च यन्त्राश्वविधिप्रवीणास्त्रपाकृपाभ्यां सुतरां विहीनाः ॥
नक्षत्रनाथक्षितिपुत्रमित्रैरेकत्रसंस्थैर्मनुजा भवन्ति ॥ १ ॥

भाषार्थ—मनुष्योंके जन्मसमयमें यदि सूर्य चंद्र और मंगल ये तीनों ग्रह एकही स्थानमें स्थित होवें तो वे बड़े शूरवीर, अनेक प्रकारके यंत्र

बनानेमें और अश्वविद्यामें कुशल, तथा लाज और दया, इन दोनोंसे अत्यंत रहित हो जाते हैं ॥ १ ॥

भवेन्महोजा नृपकार्यकर्त्ता वार्ताविधौ शास्त्रकलासु दक्षः ॥
दिवामणिज्ञामृतरश्मिसंस्थैः प्राणी भवेदेकगृहप्रयातैः ॥ २ ॥

भापार्थ—यदि सूर्य चंद्र व बुध ये तीनों ग्रह किसी एकही घरमें गमन करनेसे संयुक्त होवें तो मनुष्य बड़ा तेजस्वी या पराक्रमी, राजाके बड़े २ काम करनेवाला, खेती वा व्याख्यान आदिसे अपनी आजीविका करनेवाला, और शास्त्रकलाओंमें बड़ा निपुण होता है ॥ २ ॥

सेवाविधिज्ञश्च विदेशगामी प्राज्ञः प्रवीणश्चपलोऽतिधूर्त्तः ॥
नरो भवेच्चन्द्रसुरेन्द्रवन्द्यप्रद्योतनानां मिलने प्रसूतौ ॥ ३ ॥

भापार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमयमें सूर्य, चंद्र व बृहस्पति इन तीनोंका योग होवे वह सेवाकी विधि ( बहुत प्रकार ) जाननेवाला, परदेशमें जानेवाला, बड़ा पंडित, बड़ा कुशल, बड़ा चपल, और बड़ा धूर्त यानी विना कहे और विना देखे कार्यके पहलेही जाननेवाला या शठ होता है ॥ ३ ॥

परस्वहर्त्ता व्यसनानुरक्तो विमुक्तसत्कर्मरुचिर्नरः स्यात् ॥
मृगाङ्कपङ्केरुहबन्धुशुक्राश्चैकत्र भावे यदि संयुताः स्युः ॥ ४ ॥

भापार्थ—यदि सूर्य चंद्र व शुक्र इन तीनों ग्रहोंका एक घरमें संयोग हो जावे तो वह मनुष्य पराये धनका हरनेवाला अनेक व्यसनोंमें आसक्त, और सदाचरणमें प्रीतिरहित यानी कुकर्मी होता है ॥ ४ ॥

परेङ्गितज्ञो विधनश्च मन्दो धातुक्रियायां निरतो नितान्तम् ॥
व्यर्थप्रयासप्रकरो नरः स्यात्क्षेत्रे यदैकत्र रवीन्दुमन्दाः ॥ ५ ॥

भापार्थ—जब रवि चंद्र व मंगलका संयोग होता है तब मनुष्य दूसरेके मनकी बात जाननेवाला, निर्धन, मन्दबुद्धि, धातुओंकी कारीगरीमें निपुण, और वृथाही परिश्रम करनेवाला होता है ॥ ५ ॥

ख्यातो भवेन्मन्त्रविधिप्रवीणः सुसाहसो निष्ठुरचित्तवृत्तिः ॥
लज्जार्थजायात्मजमित्रयुक्तो युक्तैर्बुधार्कक्षितिजैर्नरः स्यात् ॥ ६ ॥

[illegible] मंगल व बुध ये तीनों ग्रह एकही जगह स्थित होवें तो प्रसिद्ध, मंत्र-तंत्रकी विधिमें कुशल, बड़ा साहसी, मन करके निठुर

वर्ताव करनेवाला और लाज धन मित्र-पुत्र-कलत्र ( स्त्री ) इन्होंसे युक्त होता है ॥ ६ ॥

वक्ताऽर्थयुक्तः क्षितिपालमन्त्री सेनापतिर्नीतिविधानदक्षः ॥
महामनाः सत्यवचोविलासः सूर्यारजीवैः सहितैर्नरः स्यात् ॥७॥

भावार्थ—सूर्य मंगल व बृहस्पति इनका एकही स्थानमें योग होनेसे पुरुष बड़ा वक्ता, बड़ा धनी, राजाका मंत्री या सेनापति, न्याय करनेमें बड़ा चतुर, उदारमन, और सत्यवक्ता होता है ॥ ७ ॥

भाग्यान्वितोऽत्यन्तमतिर्विनीतः कुलीनवान् शीलविराजमानः॥
स्यादल्पजल्पश्चतुरो नरश्चेद्भौमास्फुजित्सूर्ययुतिः प्रसूतौ ॥ ८ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें सूर्य मंगल व शुक्र ये तीनों ग्रह एकही स्थानमें स्थित होते है वह पुरुष बड़ा बड़भागी, बड़ा बुद्धिवान्, बड़ा विनयशील, बड़ा कुलवान्, अच्छे स्वभावसे शोभनेवाला, बातचीत कम करनेवाला, और चतुर होता है ॥ ८ ॥

धनेन हीनः कलहान्वितश्च त्यागी वियोगी पितृबन्धुवर्गैः ॥
विवेकहीनो मनुजः प्रसूतौ योगो यदार्कारशनैश्चराणाम् ॥ ९ ॥

भावार्थ—जो जन्मसमयमें सूर्य मंगल व शनैश्चरका संयोग एकही घरमें होवे तो वह मनुष्य दरिद्री, कलहप्रिय, दानशूर, पिता और बंधुजनोंका वियोगी और विवेकसे रहित हो जाता है ॥ ९ ॥

विचक्षणः शास्त्रकलाकलापे सुसंग्रहार्थः प्रबलः सुशीलः ॥
दिवाकरज्ञामरपूजितानां योगे भवेन्ना नयनामयार्तः ॥ १० ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें सूर्य बुध व बृहस्पतिका एकही स्थानमें संयोग होता है वह मनुष्य अनेक शास्त्रोंके कलाओंमें बड़ा विलक्षण बुद्धिवाला, धनका बड़ा संग्रह करनेवाला, बहुतही बली, अच्छा स्वभाववाला और नेत्रोंके रोगसे पीडित होजाता है ॥ १० ॥

साधुद्वेषी निन्दितोऽत्यन्ततप्तः कान्ताहेतोर्मानवः संयुतश्चेत् ॥
दैत्यामात्यादित्यसौम्याख्यखेटा वाचालः स्यादन्यदेशाटनश्च ११

भावार्थ—यदि सूर्य बुध व शुक्र इनका एक घरमें संयोग होवे तो मनुष्य

साधु–सन्तोंसे वैर करनेवाला, सवजनोंसे निंदा पानेवाला, स्त्रीके संबंधसे अत्यंत दुःखी, वृथा वकवाद करनेवाला, और परदेशमें भटकनेवाला होताहै ॥ ११ ॥

तिरस्कृतः स्वीयजनैश्च हीनोऽप्यन्यैर्महाद्वेषकरो नरः स्यात् ॥
षण्ढाकृतिर्हीनतरानुयातश्चादित्यमन्देन्दुसुतैः समेतैः ॥ १२ ॥

भाषार्थ—जिस पुरुषके जन्मसमयमें सूर्य बुध व शनि ये तीनों ग्रह एकही जगह संयुक्त हो रहें वह मनुष्य अपने कुलके मनुष्योंसे निंदा–अपमान पानेवाला, और अपने जनोंसेभी हीन, अन्य सबोंसे वहुत द्वेष करनेवाला, हीजडेकीसी मूर्त्तिवाला, नीचके साथ रहनेवाला होताहै ॥ १२ ॥

अप्रगल्भवचनो धनहीनोऽप्याश्रितोऽवनिपतेर्मनुजः स्यात् ॥
शूरताप्रियतरः परकार्ये सादरोऽर्कगुरुभार्गवयोगे ॥ १३ ॥

भाषार्थ—जन्मसमयमें सूर्य, बृहस्पति और शुक्र इनका एक घरमें योग होजावे तो वह मनुष्य अनुचित गवाँरी भाषा बोलनेवाला, राजाका आश्रित होनेपरभी दरिद्री, शूरवीरताका प्यारा और पराया काम आदरपूर्वक करनेवाला होताहै ॥ १३ ॥

नृपप्रियो मित्रकलत्रपुत्रैर्नित्यं युतः कान्तवपुर्नरः स्यात् ॥
शनैश्चराचार्यदिवामणीनां योगे सुनीत्या व्ययकृत्प्रगल्भः ॥ १४ ॥

भावार्थ—यदि सूर्य गुरु व शनैश्चर इन तीनोंका एकत्र संयोग होवे तो मनुष्य राजाका प्रिय, सदा मित्र पुत्र कलत्र ( स्त्री ) इनसे संयुक्त, खुबसूरत, नीतिसे खर्च करनेवाला, और गंभीर बुद्धिवाला होताहै ॥ १४ ॥

रिपुभयपरियुक्तः सत्कथाकाव्यमुक्तः कुचरितरुचिरेवात्यन्तकण्डूयनार्तः ॥ निजजनधनहीनो मानवः सर्वदा स्यात्कविरविरविजानां संयुतिश्चेत्प्रसूतौ ॥ १५ ॥

भाषार्थ—यदि किसीके जन्मसमयमें सूर्य शुक्र व शनैश्चर इन तीनों ग्रहोंका एक स्थानमें संयोग होवे तो वह मनुष्य शत्रुओंके डरसे डरनेवाला, अच्छी २ कथाओंका और काव्योंका अरसिक होनेसे बुरे काममें प्रीति रखनेवाला, खुजली या दादकी दर्दसे पीडित और निरंतर स्वजन व धनसे रहित हो जाता है ॥ १५ ॥

भवन्ति दीना धनधान्यहीना नानाविधानात्मजनापमानाः ॥
स्युर्मानवा हीनजनानुयाताश्चेत्संयुताः क्षीणसुतेन्दुसौम्याः १६

भापार्थ—यदि मनुष्योंके जन्मसमयमें चंद्र मंगल व बुध इनका किसी एक स्थानमें संयोग होजावे तो वे मनुष्य बड़े दीन, धन व धान्योंसे हीन, अपनेही कुटुंबके जनोंसे अनेक प्रकारसे अपमान पानेवाले और नीच जनोंका वर्ताव करनेवाले होते है ॥ १६ ॥

व्रणांकितः कोपयुतश्च हर्ता कान्तारतः कान्तवपुर्नरः स्यात् ॥
प्रसूतिकाले मिलिता भवन्ति चेदारनीहारकरामरेज्याः ॥ १७ ॥

भापार्थ—यदि किसी पुरुपके जन्मसमयमें चंद्र मंगल और बृहस्पतिका किसी एक स्थानमें मिलाप होवे तो वह पुरुप व्रण ( घाव ) से युक्त, क्रोधसे युक्त, बड़ा चोर, स्त्रीके विषे अत्यंत आसक्त और सुंदरस्वरूप होता है ॥ १७ ॥

दुःशीलकान्तापतिरस्थिरः स्याद्दुःशीलकान्तातनुजोऽल्पशीलः ॥
नरो भवेज्जन्मनि चैकभावा भौमास्फुजिच्चन्द्रमसो यदि स्युः ॥ १८ ॥

भापार्थ—यदि मनुष्यके जन्मसमयमें चंद्र मंगल व शुक्र ये तीनों ग्रह एकघरमें बैठे होवें तो वह दुष्टस्त्रीका पति, चंचल स्वभाव, दुष्ट स्त्रीसे व दुष्ट पुत्रसे युक्त और अल्पशीलवाला होता है ॥ १८ ॥

शैशवे हि जननीमृतिप्रदः सर्वदापि कलहान्वितो भवेत् ॥
संभवे रविभवेन्दुभूसुताः संयुता यदि नरोऽतिगर्हितः ॥ १९ ॥

भापार्थ—यदि किसीपुरुपके जन्मसमयमें चंद्र मंगल और शनि इनका एक राशिमें संयोग होवे तो वह पुरुप बचपनमेंही अपनी माताको मृत्यु देनेवाला, हरवक्त कलह करनेवाला और अत्यंत निंदित होता है ॥ १९ ॥

विख्यातकीर्तिर्मतिमान्महौजा विचित्रमित्रो बहुभाग्ययुक्तः ॥
सद्वृत्तविद्योऽतितरां नरः स्यादेकत्रसंस्थैर्गुरुसोमसौम्यैः ॥ २० ॥

भापार्थ—जिस पुरुपके जन्मसमयमें चंद्र बुध व बृहस्पति ये तीनों ग्रह एकही स्थानमें स्थित होवें तो वह प्रसिद्ध कीर्तिवाला, बड़ा बुद्धिमान्, बड़ा पराक्रमी या बली वा तेजस्वी, बड़े विलक्षण मित्रोंसे और बहुत बड़े भाग्यसे युक्त, तथा उत्तम वर्ताव और उत्तम विद्यामें युक्त होता है ॥ २० ॥

विद्याप्रवीणोपि च नीचवृत्तः स्पर्धाभिवृद्धयां च रुचिर्विशेपात् ॥
स्यादर्थलुब्धो हि नरः प्रसूतौ मृगांकसौम्यास्फुजितां युतिश्चेत् २१

भापार्थ—जिसके जन्मसमयमें एकस्थानमें चंद्र बुध व शुक्रका संयोग होता है वह मनुष्य बड़ा विद्वान् होनेपरभी दुष्ट बरतावसे युक्त, जिस किसीसे स्पर्धा करके अपनीही बढ़तीमें प्रीति करनेवाला और द्रव्यका बड़ा लोभी; हो जाता है ॥ २१ ॥

कलाकलापामलबुद्धिशाली ख्यातः क्षितीशाभिमतो नितान्तम् ॥
नरः पुनर्ग्रामपतिर्विनीतो बुधेन्दुमन्दाः सहिता यदि स्युः ॥२२॥

भापार्थ—जो यदि चंद्र बुध व शनिका योग एक राशिमें होवे तो मनुष्य अनेक कलाओंका ज्ञाता होनेके कारण निर्मल बुद्धिसे विराजमान, बड़ा विख्यात, राजाको बहुत मान्य वा अत्यंत प्रिय, ग्रामका अधिपति और अत्यंत नम्र कोमल स्वभाववाला होता है ॥ २२ ॥

भाग्यभाग्भवति मानवः सदा चारुकीर्तिमतिवृत्तिसंयुतः ॥
भार्गवेन्दुसुरराजपूजिताः संयुता यदि भवन्ति संभवे ॥ २३ ॥

भापार्थ—यदि किसीके जन्मसमयमें चंद्रमा शुक्र व बृहस्पति ये तीनों ग्रह एकही जगह संयुक्त होवें तो वह मनुष्य बड़ा भाग्यवान्, और सब काल उत्तम कीर्ति, उत्तम मति व उत्तम वर्ताव वा आजीविकासे युक्त होजाता है ॥२३॥

विचक्षणः क्षोणिपतिप्रियश्च सन्मन्त्रशास्त्राधिकृतो नितान्तम् ॥
भवेत्सुवेषो मनुजो महौजाः संयुक्तमन्देन्दुसुरेन्द्रवन्द्यैः ॥ २४ ॥

भापार्थ—यदि चन्द्रमा बृहस्पति और शनैश्चरका योग हो तो मनुष्य पण्डित, राजाका प्रिय, उत्तम मंत्रशास्त्रमें बड़ा अधिकारी, सुन्दर वेषधारी, और बड़ा बली या महाप्रतापी होताहै ॥ २४ ॥

पुरोधसो वेदविदां वरेण्याः स्युः प्राणिनः पुण्यपरायणाश्च ॥
सत्पुस्तकालोकनलेखनेच्छाः कवीन्दुमन्दा मिलिता यदि स्युः२५॥

भापार्थ—यदि चन्द्रमा शुक्र व शनि इनका योग हो तो मनुष्य पुरोहितपन करनेवाला, वेद जाननेवालोंमें श्रेष्ठ अर्थात् विद्वानोंमें प्रतिष्ठा पानेवाला, उत्तम पुण्यकर्म करनेमें तत्पर और उत्तम २ पुस्तकोंके देखने ( पढ़ने ) व लिखनेकी इच्छा करनेवाला होताहै ॥ २५ ॥

क्ष्मापालकः स्वीयकुले नरः स्यात्कवित्वसंगीतकलाप्रवीणः ॥
परार्थसंसाधकतैकचित्तो वाचस्पतिज्ञावनिसूनुयोगे ॥ २६ ॥

भाषार्थ—जो मंगल बुध व बृहस्पतिका योग होवे तो मनुष्य अपने कुलमें राजाके समान श्रेष्ठ, कविता व संगीतविद्या ( गाने बजाने ) में प्रवीण, तथा परोपकार करनेमें आसक्तचित्त होताहै ॥ २६ ॥

वित्तान्वितः क्षीणकलेवरश्च वाचालताचञ्चलतासमेतः ॥
धृष्टः सदोत्साहपरो नरः स्यादेकत्र यातैः कविभौमसौम्यैः ॥२७॥

भाषार्थ—यदि मंगल बुध व शुक्र एकराशिमें संयुक्त होरहें तो मनुष्य धनवान्, दुर्बल देहवाला, बड़ा वाचाल, चंचलस्वभावसे युक्त, धृष्ट ( ढीठ चतुर ) और सदा प्रसन्नमन रहताहै ॥ २७ ॥

कुलोचनः क्षीणतनुर्वनस्थः प्रेष्यः प्रवासी बहुहास्ययुक्तः ॥
स्यान्नो सहिष्णुश्च नरोऽपराधी मन्दारसौम्यैः सहितैः प्रसूतौ॥२८॥

भाषार्थ—जन्मसमयमें यदि मंगल बुध और शनिका योग हो तो मनुष्य बुरे नेत्रवाला, क्षीणशरीर, वनवासी, परकार्यमें मन लगानेवाला ( नौकर ), परदेश जानेवाला, बहुत हास्ययुक्त, सहनशीलतासे हीन और अपराध करनेवाला होताहै ॥ २८ ॥

सत्पुत्रदारादिसुखैरुपेतः क्ष्मापालमान्यः सुजनानुयातः ॥
वाचस्पतिक्षोणिसुतास्फुजिद्भिः क्षेत्रे यदैकत्रगतैर्नरः स्यात्॥२९॥

भाषार्थ—जो मंगल बृहस्पति व शुक्र ये ग्रह एकराशिमें स्थित हों तो मनुष्य उत्तम स्त्री पुत्र आदिकोंके सुखसे युक्त, राजमान्य और श्रेष्ठजनोंके साथ रहनेवाला होताहै ॥ २९ ॥

नृपात्समानं कृपया विहीनं कृशं कुवृत्तं गतमित्रसख्यम् ॥
जन्यां च शन्याङ्गिरसावनीजा संयोगभाजो मनुजं प्रकुर्युः॥३०॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें मंगल बृहस्पति व शनैश्चरका योग होवाहै वह मनुष्य राजासे प्राप्तहुए सन्मानसे युक्त, कृपासे हीन, दुर्बल देहवाला, दुराचारी और मित्रजनोंसे विरोध करनेवाला होता है ॥ ३० ॥

वासो विदेशे जननी त्वनार्या भार्या तथैवोपहतिः सुखानाम् ॥
दैत्येन्द्रपूज्यावनिजार्कजानां योगे भवेज्जन्म नरस्य यस्य ॥३१॥

भाषार्थ—जिस मनुष्यका जन्म शुक्र मंगल और शनैश्चरके योगमें हो वह विदेशमें वास करनेवाला, नीचकुलकी मातावाला, और वैसीही दुष्ट स्त्रीवाला, तथा निरन्तर सुखसे हीन होताहै ॥ ३१ ॥

नृपानुकम्प्यो बहुगीतकीर्तिः प्रसन्नमूर्तिर्विजितारिवर्गः ॥
सौम्यामरेज्यस्फुजितां प्रसूतौ चेत्संयुतिः सत्त्वपरो नरः स्यात्[1]॥३२॥

भापार्थ—जन्मसमयमें यदि बुध बृहस्पति व शुक्रका योग हो तो मनुष्य राजाकी कृपासे युक्त, प्रसिद्ध कीर्तिवाला, प्रसन्नमूर्ति, शत्रुओंको जीतनेवाला और बड़ा बलवान् होताहै ॥ ३२ ॥

स्थानार्थसद्वैभवसंयुतः स्यादनल्पजल्पो धृतिमान् सुवृत्तः ॥
शनैश्चराचार्यशशाङ्कपुत्राः क्षेत्रे यदैकत्र गता भवन्ति ॥ ३३ ॥

भापार्थ—जो कुण्डलीमें बुध बृहस्पति व शनैश्चर एक राशिमें स्थित हों तो मनुष्य स्थान ( घर ) धन और उत्तम विभवसे युक्त, बड़ा वाचाल, धारणाशक्ति ( धीरज ) वाला, और श्रेष्ठ आचरणसे संयुक्त होताहै ॥ ३३ ॥

साधुशीलरहितोऽनृतवक्ताऽनल्पजल्पनरुचिः खलु धूर्तः ॥
दूरयाननिरतश्च कलाज्ञो भार्गवज्ञशनिसंयुतिजन्मा ॥ ३४ ॥

भापार्थ—यदि जन्मसमय बुध शुक्र और शनिका योग हो तो मनुष्य उत्तम शीलस्वभावसे रहित, मिथ्यावादी, बड़ा वाचाल, बड़ा धूर्त, दूरदेशकी यात्रावाला और कलाओंका जाननेवाला ( कारीगर ) होताहै ॥ ३४ ॥

नीचान्वये यद्यपि जातजन्मा नरः सुकीर्तिः पृथिवीपतिः स्यात् ॥
सद्वृत्तिशाली परिसूतिकाले मन्देज्यशुक्रा मिलिता यदि स्युः ३५

भापार्थ—किसीके जन्मसमयमें यदि बृहस्पति शुक्र व शनिका योग हो तो मनुष्य नीचकुलमें उत्पन्न होनेपरभी उत्तम कीर्तिवाला और पृथ्वीका पति(राजाके समान ऐश्वर्यवाला ) तथा उत्तम आजीविका या बर्तावसे युक्त होताहै ॥ ३५ ॥

अथ श्लोकांकक्रमेण त्रिग्रहयोगाः ।

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ | १७ | १८ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| र. च. मं. | र. च. | र. च. | र. च | र. च. | र. म. | र. म. | र. म. | र. म. | र. बु. | र. बु | र. बु. | र. बृ. | र. बृ. | र. शु. | च म. | - म. | च. म. |
| १९ | | | | | | | | | | | | | | | | | |
| च. मं. श. | च बु. बृ. | च. बु शु | च. बु. श. | च बृ. शु. | च. बृ. श. | च. शु. श | मं. बु. बृ. | मं. बु. शु | मं. बु श. | मं. बृ श | मं. बृ. शु. | मं. शु. श | बु. च शु. | बु. बृ. श. | बु शु श. | बृ. शु. श. | • • • |

1 ' सत्त्वपरोऽमरः स्यात् ' इति वा पाठः ।

उक्तत्रिग्रहयोगेषु विशेषः ।

पापान्विते शीतरुचौ जनन्या नूनं भवेन्नैधनमामनन्ति ॥
तादृग्दिनेशः पितृनाशकर्ता मिश्रे विमिश्रं फलमत्र कल्प्यम् ३६

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय चन्द्रमा पापग्रहके साथ हो उसकी माताका मरण होवै; और जो सूर्य पापग्रहके साथ हो तो उसके पिताका मरण होवै तथा यदि चन्द्रमा और सूर्य ये दोनों ग्रह मिश्र हों अर्थात् पापग्रह व शुभग्रह दोनोंके साथ हों तो मिश्रित फल जानना ( शुभ और अशुभ दोनों फल कहने चाहिये ) ॥ ३६ ॥

शुभान्वितो जन्मनि शीतरश्मिर्यशोर्थभूकीर्तिविवृद्धिलब्धिम् ॥
करोति जातं सकलप्रदीपं श्रेष्ठप्रतिष्ठं नृपगौरवेण ॥ ३७ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय चन्द्रमा शुभग्रहके साथ हो वह मनुष्य यशस्वी, धनवान् और भूमि व कीर्तिकी वृद्धि तथा लाभसे युक्त होताहै और अपने कुलमें दीपकके समान अर्थात् कुलको प्रकाशित करनेवाला व उत्तम प्रतिष्ठा और राजसन्मानसे युक्त होताहै ॥ ३७ ॥

एकालये चेत्खलखेचराणां त्रयं करोत्येव नरं कुरूपम् ॥
दारिद्र्यदुःखैः परितप्तदेहं कदापि गेहं न समाश्रयेत्सः ॥३८॥

भाषार्थ—यदि एकही घरमें तीन पापग्रह स्थित हों तो वह मनुष्य कुरूप होताहै दरिद्र व दुःख करके सन्तापयुक्त शरीरवाला होताहै तथा घरमें न ठहरनेवाला अर्थात् विदेशमें घूमनेवाला होताहै ॥ ३८ ॥

॥ इति त्रिग्रहयोगाध्यायः ॥

---

# अथ राजयोगाः ।

तत्रादौ मंगलम् ।

सद्विलासकलगर्जनशीलः शुण्डिकावलयकृत्प्रतिवेलम् ॥
अस्तु वः कलितभालतलेन्दुर्मङ्गलाय किल मङ्गलमूर्तिः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब राजयोग लिखतेहैं—उत्तम विलास (क्रीडा करते समय) सुंदर

---

१ और यदि सूर्य व चंद्रमा ये दोनोंभी पापग्रहोंसे युक्त हों तो माता पिता दोनोंकी मृत्यु होवै ऐसाभी जनना.

गंभीर गर्जना करनेवाले, वारंवार अपने शुण्डादण्डको घुमाने और लपेटनेवाले और जिनके मस्तकपर चन्द्रमा विराजमान हो रहा है ऐसे मंगलमूर्ति (श्रीगणेशजी) तुम्हारे मंगलकारी हों अर्थात् तुम्हारे समस्त विघ्नोंको नाश करें ॥१॥

भाग्यादिभावप्रतिपादितं यद्भाग्यं भवेत्तत्खलु राजयोगैः ॥
तान् विस्तरेण प्रवदामि सम्यक् तैः सार्थकं जन्म यतो नराणाम् २

भाषार्थ—भाग्य (नवम) आदि भावों करके उत्पन्न होनेवाले जो २ उत्तम भाग्य आदिके उत्तम योग कहे हैं उनका उदय राजयोग होनेसेही होताहै इसलिये उन राजयोगोंको मैं भलीभांति विस्तारपूर्वक वर्णन करता हूं; क्योंकि इन योगोंसे मनुष्योंका जन्म सार्थक होताहै ॥ २ ॥

नभश्चराः पंच निजोच्चसंस्था यस्य प्रसूतौ स तु सार्वभौमः ॥
त्रयः स्वतुंगादिगताः स राजा राजात्मजोऽन्यस्य सुतोऽत्रमंत्री ३

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें पांच ग्रह अपने उच्चमें स्थित हों वह मनुष्य सार्वभौम (चक्रवर्ती राजा) होताहै; और जिसके तीन ग्रह अपने उच्चके हों वह राजाका पुत्र होनेसे राजा होताहै; तथा यदि वह राजपुत्र न हो किसी अन्यकुलमें उत्पन्न हो तो राजमंत्री होताहै ॥ ३ ॥

तुङ्गोपगा यस्य चतुर्नभोगा महापगाः सन्तरणेऽवलानाम् ॥
दन्तावलानां किल सेतुबन्धाः कीर्तिप्रबन्धा वसुधातले ते ॥४॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें चार ग्रह उच्चके हों वह पुरुष बलहीन पुरुषोंको बड़ी २ नदियोंके पार होनेके लिये सेतु (पुल) बांधे; उसके संग सुन्दर दांतोंवाले हाथियोंके झुण्ड चलैं कि जिनसे वह शोभाको प्राप्त होवै; तथा उसकी कीर्ति समस्त पृथिवीपर फैलै ॥ ४ ॥

अथ द्वात्रिंश जयोगाः ।

स्वोच्चे सूर्यशनीज्यभूमितनयैर्यद्वा त्रिभिर्लग्नगै-
स्तेषामन्यतमे हि षोडशमिताः श्रीराजयोगाः स्मृताः ॥
तन्मध्ये निजतुङ्गगे ग्रहयुगे यद्वैकखेटे, विधौ
स्वर्क्षे तुङ्गसमाश्रितैकखचरे लग्ने परे षोडश ॥ ५ ॥

भाषार्थ—सूर्य, शनि, बृहस्पति व मंगल ये चार ग्रह अपने२ उच्चके होकर

इनमेंसे कोईभी एक २ ग्रह लग्नमें स्थित होनेसे अर्थात् उक्त चारों ग्रह चार वार लग्नोंमें स्थित होनेसे ये चार राजयोग होते हैं और इन्हीं ग्रहोंमेंसे तीनही ग्रह उच्चके होकर इनमेंसे कोईभी एक २ ग्रह लग्नमें स्थित होनेसे बारह राजयोग होते हैं. इसप्रकार ये सोलह योग जानने. जैसे कि (स्वोच्चे इति) १मेप लग्न होवे तव मेषका सूर्य, कर्कका बृहस्पति, तुलाका शनि व मकरका मंगल, यह एक योग जानना. २कर्क लग्न होवे तव कर्कका बृहस्पति, तुलाका शनि, मकरका मंगल, व मेषका सूर्य होवे तो दूसरा योग होता है. ३ जब तुला लग्न होवे तव तुलाका शनि, मकरका मंगल, मेषका सूर्य व कर्कका बृहस्पति, यह तीसरा योग जानना. ४ मकर लग्न होवे तव मकरका मंगल, मेषका सूर्य, कर्कका बृहस्पति व तुलाका शनि यह चौथा योग जानना. अब इन चारोंमेंसे एकएकको छोड़कर तीन २ग्रहोंसे बारह योग कहते हैं–५ मेष लग्नमें सूर्य, कर्कमें बृहस्पति व तुलामें शनि. ६ कर्कलग्नमें बृहस्पति, तुलामें शनि व मेषमें सूर्य. ७ तुलालग्नमें शनि, मेषमें सूर्य व कर्कमें बृहस्पति. ८ मेषलग्नमें सूर्य, कर्कमें गुरु व मकरमें मंगल. ९ कर्कलग्नमें गुरु, मकरमें मंगल व मेषमें सूर्य. १० मकर लग्नमें मंगल, मेषमें सूर्य, व कर्कमें गुरु. ११ मेषलग्नमें सूर्य, तुलामें शनि व मकरमें मंगल. १२ तुलालग्नमें शनि, मकरमें मंगल व मेषमें सूर्य. १३ मकरलग्नमें मंगल, मेषमें सूर्य व तुलामें शनि. १४ कर्कलग्नमें गुरु, तुलामें शनि, व मकरमें मंगल. १५ तुलालग्नमें शनि, मकरमें मंगल और कर्कमें गुरु १६मकरलग्नमें मंगल, कर्कमें गुरु व तुलामें शनि. इस प्रकार ये सोलह राजयोग होते हैं. (तन्मध्ये इति) अब औरभी सोलह राजयोग कहते हैं:- इनमेंसे बारह योग तो कौनसेभी दो ग्रह लग्नके साथ उच्चके और चंद्र स्वगृही (कर्कका) होनेसे होते हैं. तथा एकही ग्रह उच्चका और चंद्र स्वगृही होनेसे चार योग होते हैं. जैसे कि:–१७ मेषलग्न होकर उसमें सूर्य और कर्कमें चंद्र व बृहस्पति स्थित होवें तो यह एकयोग होताहै. १८ कर्कलग्न हो और उसमें चंद्र व बृहस्पति हों और मेषमें सूर्य हो तो यह दूसरा योग होताहै. १९ मेषलग्नमें सूर्य कर्कमें चंद्र व तुलामें शनि. २० तुलालग्नमें शनि, मेषमें सूर्य व कर्कमें चंद्रमा. २१मेषलग्नमें सूर्य, कर्कमें चंद्रमा, व मकरमें मंगल. २२ मकरलग्नमें मंगल, उच्चका सूर्य व स्वगृही चंद्रमा. २३ कर्कलग्नमें चंद्र व गुरु और तुलामें शनि. २४ तुलालग्नमें शनि और कर्कमें चंद्र व गुरु. २५ कर्कलग्नमें चंद्र व गुरु और मकरमें मंगल. २६ मकरलग्नमें मंगल और कर्कमें चंद्र व गुरु. २७ तुलालग्नमें शनि उच्चका

१ इन दो ग्रहोंके उच्चकी राशियोंमेंसे कौनसीभी एक राशि जन्मलग्न होना चाहिये.

२ जो यदि चंद्रमा स्वगृही यानी कर्कका न होवे तो इन श्लोकोंमें एकभी योग नहीं होताहै.

मंगल व स्वगृहस्थ चंद्र. २८ मकर लग्नमें मंगल, उच्चका शनि व स्वगृहस्थ चंद्रमा. ये दोदो ग्रह उच्चके होनेसे १२ योग कहे. उच्चका एकही ग्रह होनेसे चार योग कहते हैं. जैसे कि-२९ मेषलग्नमें सूर्य और कर्कमें चंद्र. ३० कर्कलग्नमें चंद्र व गुरु. ३१ तुलालग्नस्थ शनि व कर्कस्थ चंद्र. ३२ मकरलग्नमें मंगल व स्वगृही चंद्रमा. इसप्रकार ये सोलह १६ और इसी श्लोकमें पहले कहे हुए सोलह मिलाकर ३२ राजयोग होतेहैं ॥ ५ ॥

## द्वात्रिंशद्राजयोगचक्रम् ।

| | स्वोच्चस्थ चार ग्रहोंसे चार योग | | | | एक २ ग्रहको छोडकर तीन २ ग्रहोंसे बारह १२ योग. | | | | | | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| योग संख्या | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | १३ | १४ | १५ | १६ |
| जन्म लग्न | १ र. | ४ गु. | ७ श | १० म | १ र. | ४ गु. | ७ श. | १ र. | ४ गु. | १० म. | १ र. | ७ श. | १० म. | ४ गु. | ७ श. | १० म. |
| उच्चस्थ ग्रह | म. गु. श. | श. र. म. | र. मं. गु. | गु. श. र. | गु. श, | श. र. | र. गु. | म. गु. | र. म. | गु र. | श. म. | मं. र. | श. र. | श. मं. | गु. म. | श. गु. |

| योग संख्या | १७ | १८ | १९ | २० | २१ | २२ | २३ | २४ | २५ | २६ | २७ | २८ | २९ | ३० | ३१ | ३२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| जन्म लग्न | १ | ४ | १ | ७ | १ | १० | ४ | ७ | ४ | १० | ७ | १० | १ | ४ | ७ | १० |
| स्वगृही कर्कस्थ | च. | च. | च. | च. | च. | च. | च. | च. | च. | च. | च. | च. | च. | चं. | च. | च. |
| उच्चस्थ ग्रह | र. गु. | गु. र. | र. श. | श. र. | र. म. | म र. | गु. श. | श. गु | गु. म. | म. गु. | श. म. | म. श. | र. | गु. | श. | म. |

द्वाविंशति २२-( चतुश्चत्वारिंशद्वा ४४ ) राजयोगाः ।

वर्गोत्तमेऽमृतकरे यदि वा शरीरे संवीक्षिते च चतुरादिभिरिन्दुहीनैः॥
द्वाविंशतिप्रमितयः खलु संभवंति योगा समुद्रवलयक्षितिपालकानाम्

भाषार्थ—चंद्रमा वर्गोत्तमका अथवा जन्मलग्न वर्गोत्तमका होय अर्थात् चंद्रमा या जन्मलग्न अपने २ नवांशकमें स्थित हों और उन्हें चंद्रमाके विना

१ यहां चंद्रमाने लग्नको देखनेसे योगका भंग नहीं होता किन्तु देखनेवाले अन्यग्रहोंमें उसकी गिनती नहीं करनी चाहिये. चंद्रमा लग्नको देखे वा न देखे. उससे अन्यही चार आदि ग्रहोंकी दृष्टि वर्गोत्तमीय लग्नपर होनेमे २२ और वर्गोत्तमीय चंद्रपर उन ग्रहोंकी दृष्टि होनेसे २२ ( ऐसे ये ४४ ) राजयोग होतेहैं [ बृ.जा. ]

चार आदि ग्रह देखते हों तो समुद्रवलयांकित ( समुद्रसे घिरेहुए ) पृथ्वीको पालनेवाले राजाओंको पैदा करनेवाले बाईस २२ योग होते हैं अर्थात् वर्गोत्तमस्थित चंद्रमाको चार ४ ग्रह देखते हों तो पंद्रह १५ योग, पांच ५ ग्रह देखते हों तो छः ६ योग और छह ग्रह देखते हों तो एक १ योग ऐसे ये बाईस योग होते हैं और वर्गोत्तमीय जन्मलग्नको चद्ररहित चार आदि ग्रह देखें तो २२.ऐसे ये ४४ योग जानना. जैसे कि –र.म. बु गु. ये चार ग्रह वर्गोत्तमीय चंद्रमाको या लग्नको देखते हों तो यह एक योग होताहै. र. म. गु. शु. ये देखते हों तो यह दूसरा और र. मं. बु श. ये देखते हो तो तीसरा योग होताहै तथा र. मं बु गु शु. ये पांच ग्रह देखते हों तो यह सोलहवाँ योग होताहै. इसी प्रकार इनमेंसे एक २ ग्रहको छोड़कर और दूसरे एक २ को उनमें मिलाकर चार ग्रहोंसे पंद्रह१५योग और पांच५ ग्रहोंसे छः६योग तथा छहों ग्रहोंसे एक योग ऐसे ये चद्रमापर दृष्टि होनेसे बाईस२२और लग्नपर दृष्टि होनेसे बाईस २२ ( सब मिलाकर ४४ ) राजयोग होतेहैं ॥ ६ ॥

उदग्वसिष्ठो भृगुजश्च पश्चात्प्राग्वाक्पतिर्दक्षिणतस्त्वगस्त्यः ॥
प्रसूतिकाले स भवेदिलाया नाथो हि पाथोनिधिमेखलायाः॥७॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय उत्तर दिशामें वसिष्ठ, पश्चिममें शुक्र, पूर्वमें बृहस्पति और दक्षिण दिशामें अगस्त्यका तारा स्थित होता है वह मनुष्य समुद्रपर्यन्त समस्त भूमण्डलका स्वामी होवे ॥ ७ ॥

स्वोच्चे मूर्तिगतेऽमृतांशुतनये नक्रे सवक्रे शनौ
चापे वागधिपेन्दुभार्गवयुते स्याज्जन्म भूमीपतेः ॥
स्वस्थाने ननु यस्य भूमितुरगो मत्तेभमालामिल-
त्सेनान्दोलितभूमिगोलकलनं दिग्दन्तिनः कुर्वते ॥ ८ ॥

भाषार्थ—जिसकी जन्मकुण्डलीमें बुध अपने उच्चमें होकर लग्नमें स्थित होवे, मकरराशिमें मंगल व शनि स्थित हों और धनुराशिमें बृहस्पति चन्द्रमा व शुक्र हों ऐसे योगमें राजाका जन्म होताहै, अर्थात् जिसके ऐसा योग आपडै वह राजा होताहै, और उसके द्वारपर घोडे व मत्तहाथियोंके यूथ स्थित रहते हैं तथा बहुत सेनासहित पृथ्वीमंडलपर वह चक्रवर्ती राजा होताहै ॥ ८ ॥

दिनाधिराजे मृगराजसंस्थे नक्रे सवक्रे कलशेऽर्कसूनौ ॥
पाठीनलग्ने शशिना समेते महीपतेर्जन्म महौजसः स्यात् ॥९॥

भावार्थ—जिसके जन्मकालमें सिंहका सूर्य हो, मंगल मकरराशिका हो, कुम्भका शनैश्चर हो, और मीन लग्नमें चन्द्रमा हो तो ऐसे योगमेंभी महाप्रतापी राजाका जन्म होताहै ॥ ९ ॥

महीसुते मेषगते तनुस्थे बृहस्पतौ वा तनुगे स्वतुङ्गे ॥
योगद्वयेऽस्मिन्नृपतौ भवेतां जितारिपक्षौ नृपनीतिदक्षौ ॥१०॥

भावार्थ—यदि मंगल मेषराशिका लग्नमें हो अथवा बृहस्पति अपने उच्चमें स्थित होकर लग्नमें हो तो इन दोनों योगोंमेंसे एक योगमेंभी उत्पन्न पुरुष शत्रुओंको जीतनेवाला और राजनीतिमें निपुण राजा होताहै ॥ १० ॥

वाचस्पतिः स्वोच्चगतो विलग्ने मेषे दिनेशः शशिशुक्रसौम्याः ॥
लाभालयस्थाः किल भूमिपालं तं भूतलस्याभरणं गृणन्ति ॥११॥

भावार्थ—अपनी उच्चराशिका बृहस्पति लग्नमें हो और सूर्य मेषराशिमें हो तथा चन्द्रमा शुक्र और बुध ग्यारहवें स्थानमें स्थित हों तो वह मनुष्य सम्पूर्ण पृथिवीका आभूषणरूप बडा प्रतापी राजा होताहै ॥ ११ ॥

मन्दो यदा नक्रविलग्नवर्ती मृगेन्द्रयुग्माजतुलाकुलीराः ॥
स्वस्वामियुक्ता जनयन्ति नाथं पायोनिधिप्रान्तमहीतलस्य १२

भावार्थ–जो शनैश्चर मकरराशिका लग्नमें हो अथवा सिंह, मिथुन, मेष, तुला, व कर्क ये राशियां अपने अपने स्वामियोंसे युक्त हों तो वह मनुष्य समुद्रपर्यन्त पृथिवीका स्वामी होवे ॥ १२ ॥

द्वंद्वे दैत्यगुरौ निशाकरसुते मूर्तौ स्वतुंगे स्थिते
नक्रे वक्रशनैश्चरे च शफरे चन्द्रामरेज्यौ स्थितौ ॥
योगोऽयं प्रभवेत्प्रसूतिसमये यस्यावनीशो महान्
वैरिव्रातमहोद्धतेभदलने पञ्चाननः केवलम् ॥ १३ ॥

भावार्थ—मिथुनराशिमें शुक्र हो, बुध अपने उच्च ( कन्या ) का लग्नमें हो और मकरमें मंगल व शनैश्चर हों तथा मीनमें चन्द्रमा व बृहस्पति हों, जिसके

जन्मसमयमें ऐसा योग हो वह मनुष्य महाराजा बलवान् शत्रुओंको नाश करनेवाला, हाथियोंके समूहमें जैसे सिंह ऐसा होताहै ॥ १३ ॥

सिंहोदयेऽर्कस्त्वजगो मृगांकः शनैश्वरः कुम्भधरे सुरेज्यः ॥
धनुर्धरे चेन्मकरे महीजो धराधिराजो मनुजो भवेत्सः ॥१४॥

भाषार्थ—जन्मलग्न सिंह हो और उसमें सूर्य स्थित हो, मेपका चन्द्रमा हो, कुम्भमें शनैश्वर हो, धनुराशिमें बृहस्पति हो, तथा मकरमें मंगल हो तो वह मनुष्य राजाधिराज होताहै ॥ १४ ॥

मेपस्थितो मूर्तिगतः प्रसूतौ बृहस्पतिश्चास्तगतः कलावान् ॥
रसातले व्योमगते सितश्चेन्महीपतिर्गीतदिगन्तकीर्तिः ॥ १५ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय मेपराशिका बृहस्पति जन्मलग्नमें हो, सातवें घरमें चन्द्रमा हो तथा चौथे अथवा दशवें स्थानमें यदि शुक्र हो तो वह पुरुप राजा होवे और उसकी कीर्ति दिशाओंके अन्ततक गाई जावे ॥ १५ ॥

गुरुः कुलीरोपगतः प्रसूतौ स्मराम्बुखस्था भृगुमन्दभौमाः ॥
तद्यानकाले जलधेर्जलानि भेरीनिनादोच्छलनं प्रयान्ति ॥१६॥

भाषार्थ—जन्मसमय कर्कराशिका बृहस्पति जन्मलग्नमें हो, सातवें चौथे और दशवें शुक्र शनि और मंगल स्थित हों ऐसे योगमें उत्पन्न हुए राजाके यात्राके समय समुद्रका जलभी भेरीनिनाद ( नगाड़ाके शब्द ) के समान उछलताहै अथवा नगाडाकी बड़ी आवाजसे समुद्रजल उछलने लगता है ॥ १६ ॥

प्रसूतिकाले स्फुरदंशुजालः षड्वर्गशुद्धोदितभे स्वभे वा ॥
तुङ्गे त्रिकोणे स नभश्वरेन्द्रो नरं प्रकुर्यात्खलु सार्वभौमम् ॥ १७॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें षड्वर्गशुद्ध पूर्ण चन्द्रमा वा कोईग्रह अपनी राशिमें अथवा अपने उच्च में वा शुभग्रहके साथ त्रिकोण ( नवम वा पंचम ) में स्थित हो तो मनुष्यको चक्रवर्ती राजा करता है अर्थात् ऐसे योगमें मनुष्य चक्रवर्ती राजा होताहै ॥ १७ ॥

षड्वर्गशुद्धौ खचरद्वयं चेद्यथोक्तरीत्या जनने नरस्य ॥
तस्याधिपत्यं खलु किन्नरेषु द्वीपान्तरे चात्र न किं धरायाम् १८

भाषार्थ—इसी प्रकारसे जन्मसमयमें जिसकी कुण्डलीमें षड्वर्ग शुद्ध दो

ग्रह उपरोक्त रीतिके अनुसार अर्थात् स्वक्षेत्रस्थ अथवा स्वोच्चस्थ होकर त्रिकोणमें स्थित हों तो वह मनुष्य किन्नरलोक और द्वीपान्तरोंमें राज्य करता है तो फिर वह क्या भूमण्डलका अधिपति नहीं हो सक्ता ? अर्थात् होही जाताहै ॥ १८ ॥

तुङ्गत्रिकोणाद्यधिकारहीनैः षड्वर्गशुद्धैस्त्रिभिरेव मंत्री ॥
राजा चतुर्भिः खलु सार्वभौमः पञ्चादिभिर्वाक्पतिनैकेकन ॥१९॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमय तीन ग्रह उच्च व मूलत्रिकोण आदि अधिकारसे रहित होनेपरभी यदि वे षड्वर्गमें शुद्ध हों तो वह मनुष्य मंत्री होता है. कदाचित् चार ग्रह षड्वर्गमें शुद्ध हों तो वह सार्वभौम (चक्रवर्ती) राजा होता है, षड्वर्ग शुद्ध पांच ग्रहोंसे और एकही बृहस्पतिसे राजा हो ( अथवा बलवान् बृहस्पति एकही केवल षड्वर्गसे शुद्ध होकर पांच ग्रहोंके साथ हो तोभी वह राज्य भोग करनेवाला होवे )॥ १९ ॥

वृषे शशी लग्नगतोऽम्बुसप्तखस्था रवीज्यार्कसुता भवन्ति ॥
तद्दण्डयात्रासु रजोन्धकाराद्दिनेऽपि रात्रिः कुरुते प्रवेशम् ॥२०॥

भावार्थ—वृषका चन्द्रमा लग्नमें हो और चौथे सातवें वा दशवें स्थानमें सूर्य बृहस्पति और शनि स्थित हों तो वह बड़ाभारी राजा होवे और उसके साथ इतनी सेना चलै कि, जिसकी रज ( धूल ) उडनेसे दिनमेंभी रात्रिके समान अन्धकार होजावे ॥ २० ॥

गुर्विन्दुसौम्यास्फुजितश्च यस्य मूर्तित्रिधर्मायगता भवन्ति ॥
मृगेऽर्कसूनुस्तनुगोऽत्र नूनमेकातपत्रां स भुनक्ति धात्रीम् ॥२१॥

भावार्थ—जिसके बृहस्पति, चन्द्रमा, बुध और शुक्र लग्नमें तीसरे नवें और ग्यारहवें स्थानमें स्थित हों और मकरराशिका शनैश्चर लग्नमें हो तो वह एकही सम्पूर्णपृथ्वीको भोगता है ॥ २१ ॥

तुङ्गस्थितौ शुक्रबुधौ विलग्ने नक्रे च वक्रो धनुषीज्यचन्द्रौ ॥
प्रसूतिकाले किल तौ भवेतामाखण्डलौ भूमितलेऽपि संस्थौ २२

भावार्थ—उच्चराशिमें स्थित शुक्र वा बुध लग्नमें हों, मकरका मंगल हो और धनराशिका बृहस्पति व चन्द्रमा हो तो जन्मसमयके ऐसे योगमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य समस्त पृथ्वीका राजा होवे ॥ २२ ॥

कर्केऽर्कचन्द्रौ सुरराजमंत्री शत्रुस्थितश्चापि बुधः स्वतुङ्गे ॥
कश्चिद्बली लग्नगतः स राजा राजाधिराजाभिधया समेतः ॥२३॥

भाषार्थ—यदि कर्कराशिमे सूर्य और चन्द्रमा हों, बृहस्पति छठे हो, बुध अपने उच्चका हो तथा कोई बली ग्रह लग्नमें हो तो वह राजा राजाधिराजकी पदवीसे युक्त होता है ॥ २३ ॥

गुरुर्निजोच्चे यदि केन्द्रशाली राज्यालये दानवराजपूज्यः ॥
प्रसूतिकाले किल तस्य मुद्राश्चतुःसमुद्रावधिगामिनी स्यात् २४

भाषार्थ—बृहस्पति अपने उच्च ( कर्क ) का होकर यदि केन्द्र ( १।४।७।१० । ) में हो और दशमस्थानमें शुक्र हो, जिसके जन्मकालमें ऐसा योग पड़े उसके अधिकारमें चारों समुद्रोंके तटपर्यन्तका राज्य होता है ॥ २४ ॥

देवाचार्यदिनेश्वरौ क्रियगतौ मेपूरणे क्षोणिजः
पुण्ये भार्गवसौम्यशीतकिरणा यस्य प्रसूतौ स्थिताः ॥
नूनं दिग्विजयप्रयाणसमये सैन्यैरिला व्याकुला
चिन्तामुद्वहतीति का गतिरहो सर्वंसहाख्यास्थितेः ॥ २५ ॥

भाषार्थ—बृहस्पति और सूर्य मेपराशिमें हों, दशमस्थानमें मंगल हो, और नवमस्थानमें शुक्र बुध व चन्द्रमा हों वह मनुष्य निश्चय करके ऐसा राजा होताहै कि, जिसके दिग्विजयके निमित्त गमन करते समय निकली हुई सेनाहीसे पृथ्वी स्वयं सब सहन करनेवाली होनेपरभी व्याकुल होजानेके कारण चिन्ताकरने लगती है तो फिर उस पृथ्वीपर रहनेवाले उसके शत्रुकी क्या गति होगी? अर्थात् वे व्याकुल होकर चिंता करेंगे इसमें आश्चर्य तो क्या है? कुछभी नहीं २५

नीचारातिलवोज्झिता बलयुताः सन्त्यक्तवैराः परं
स्फारस्कान्तिधरा भवन्ति खचराः संस्थो वृषे भार्गवः ॥
मातृणां यदि मण्डले समुदितो जीवो भवेत्संभवे
देवैस्तुल्यपराक्रमःस च नृपःकोपोपमृष्टाहितः ॥ २६ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें कोईभी ग्रह नीच ग्रहमें व शत्रुनवांशमें न होकर अस्तरहित और बलवान् हो तथा शुक्र वृषराशिमें स्थित हो और उदयी बृहस्पतिभी अपने उच्चमें हो तो वह मनुष्य देवताओंके समान पराक्रमी और अपने क्रोधसे शत्रुओंका नाश करनेवाला राजा होवे ॥ २६ ॥

मेपोदयेऽर्कश्च गुरुः कुलीरे तुलाधरे मन्दविधू भवेताम् ॥
भवेन्नृपालोऽमलकीर्तिशाली भूपालमालापरिपालिताङ्गः २७॥

भावार्थ—जन्मलग्न मेष हो और उसमें सूर्य स्थित हो, कर्कराशिमें बृहस्पति बैठा हो और तुलाराशिमें शनैश्चर और चन्द्रमा हो तो वह पुरुष निर्मल कीर्तिवाला ऐसा राजा होवै कि जिसकी आज्ञा सब राजा पालन करैं ॥ २७ ॥

मीने निशाकरः पूर्णः सर्वग्रहनिरीक्षितः ॥
सार्वभौमं नरं कुर्यादिन्द्रतुल्यपराक्रमम् ॥ २८ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मकुण्डलीमें मीनका पूर्ण चन्द्रमा हो और सब ग्रह उसको देखते हों तो इन्द्रके समान पराक्रमी चक्रवर्ती राजा होवै ॥ २८ ॥

धने दिनेशाद्भृगुजीवसौम्या नास्तंगता नो रिपुदृष्टियुक्ताः ॥
स्यात्सङ्कटं तत्कटकं रिपूणां यशःपटो दिग्व्यसनाय नूनम्॥२९॥

भावार्थ—सूर्यसे धनस्थान (दूसरे घर) मे शुक्र, बृहस्पति, व बुध स्थित हों और इनमेंसे कोई ग्रह अस्त न हो और कोई शत्रु ग्रह उन्हें देखता न हो तो मनुष्य सम्पूर्ण दिशाओंमें प्रसिद्ध यशवाला होवे तथा उसका सैन्यभी शत्रुओंको संकट करनेवाला होवै ॥ २९ ॥

सत्त्वोपेतः शुभजननपः पूर्णचन्द्रः प्रपश्येद्यस्योत्पत्तौ भवति नृपतिर्निर्जितारातिपक्षः ॥यात्राकाले गजहयरथात्यन्ततुर्यस्वनानां ब्रह्माण्डं नोऽखिलमपि भवेत्तारणार्थे समर्थम् ॥ ३० ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें जन्मलग्नका स्वामी शुभग्रह हो और वह बलवान् होकर पूर्णचन्द्रमाको देखता हो वह पुरुष सम्पूर्ण शत्रुओंको जीतकर निष्कण्टक राज्य करनेवाला ऐसा राजा प्रतापी होवै कि, जिसके यात्राकाल (सवारी) में हाथी, घोडे, पैदल, डंका आदिकोंके भयंकर शब्दको सहन करनेको सम्पूर्ण ब्रह्माण्डभी समर्थ नहीं होवै ॥ ३० ॥

स्वोच्चेषु वाचस्पतिसूर्यशुक्राः शनीक्षितः शीतरुचिर्निजोच्चे ॥
यद्यानकाले रजसो वितानं रुणद्धि सूर्याश्वविलोचनानि ॥३१॥

भावार्थ—बृहस्पति, सूर्य और शुक्र ये तीनों ग्रह अपने उच्चमें हों और चन्द्रमाभी अपने उच्चका होकर उसे शनैश्चर देखता हो तो वह मनुष्य ऐसा पराक्रमी राजा होवे कि, जिसके यात्राकालमें सेनाकी रज (धूल) का मंडप बनकर सूर्यके घोडोंके नेत्र रुक जायंगे अर्थात् सूर्यके किरण नहीं देखपड़ें ३१॥

नास्तं याताः सुतगृहगताः सौम्यशुक्रामरेज्या
नक्रे वक्रो रविरहितगो धर्मगो यस्य मन्दः ॥
यात्राकाले किल कमलिनीपुष्पसंकोचकर्त्ता
श्रीसूर्योऽपि प्रचलितदलोद्भूतधूलीकृतास्तः ॥ ३१ ॥

भाषार्थ—जिसके बुध, शुक्र, व बृहस्पति, पंचमस्थानमें हों परंतु अस्त नहीं. और मकरमें मंगल सूर्य के साथमें (अस्त) न होकर शनैश्चर नवमस्थानमें हो,वह मनुष्य ऐसा राजा होवै,कि जिसका प्रताप सूर्यके समान हो तथा उसके यात्राके समय सेनाके चरणोंसे उडीहुई धूली करके सूर्यका अस्त होजावे अर्थात् तेज मलीन पड जावे ॥ ३२ ॥

कन्यालग्नगते बुधे च विबुधामात्ये च जायास्थिते
भौमार्को सहजेऽर्कजोऽरिभवनेऽम्बुस्थे भृगोर्नन्दने ॥
योगेऽस्मिन्मनुजस्य यस्य जननं तच्छासनं सर्वदा
राजानः प्रवहंत्यलं सुविमला मालेव मौलिस्थले ॥ ३३ ॥

भाषार्थ—जिसका जन्मलग्न कन्या हो और उसमें बुध हो, लग्नसे सातवेंमें बृहस्पति, तीसरेमें मंगल व सूर्य, छठेमें शनैश्चर और चौथे स्थानमें शुक्र बैठा हो तो इस योगमें जिस मनुष्यका जन्म हो वह ऐसा महाप्रतापी राजा होवै, कि जिसकी आज्ञाको सम्पूर्ण मांडलिक राजालोग मालाके समान अपने मस्तकपर धारण करेंगे ॥ ३३ ॥

मीनोदये दानवराजपूज्यश्चन्द्रामरेज्यौ भवतः कुलीरे ॥
मेषेऽर्कभौमौ नृपतिः किल स्यादाखण्डलेनापि तुलां प्रयाति ३४

भाषार्थ—जिसका जन्मलग्न मीन होकर उसमें शुक्र स्थित हो, कर्कमें चन्द्रमा व बृहस्पति हों, तथा मेषमें सूर्य और मंगल हों वह पुरुष इन्द्रके समान पराक्रमी राजा होता है ॥ ३४ ॥

इति निगदितयोगैर्नीचवंशोद्भवोऽपि स भवति पतिरुर्व्याः
किं पुना राजसूनुः ॥ नरपतिकुलजातो वक्ष्यमाणैश्च
योगैर्भवति नृपतिरेवं तत्समोऽन्यस्य सूनुः ॥ ३५ ॥

१ कुण्डलीमें जन्मलग्न कोनसाभी हो पर इन योगमें कन्याराशि पर बुध होना चाहिये. ऐसाभी कोई ज्योतिषी अर्थ करते हैं.

भापार्थ—ये जो राजयोग कहे हैं, उनमें उत्पन्नहुआ नीचकुलवालाभी मनुष्य राजा होता है तो फिर राजपुत्र राजा होवे इसमें तो कहनाही क्या है? राजाके कुलमें उत्पन्न होनेवाला वालक आगे कहे हुए योगोंमेंसे किसी एक योगमें उत्पन्न होनेपर अवश्यही राजा होताहै, और अन्यकुलका वालक राजाके समान श्रेष्ठ ऐश्वर्यवाला होता है ॥ ३५ ॥

छायासुतो नक्रविलग्नयातश्चास्ते प्रसूतौ यदि पुष्पवन्तौ ॥
लाभे कुजे वै भृगुजोऽष्टमस्थः स्याद्भूपतिर्भूपकुलप्रसूतः ॥३६॥

भापार्थ—जन्मलग्न मकर हो और उसमें शनैश्चर स्थित हो, सातवें सूर्य व चन्द्रमा हो, ग्यारहवें मंगल हो और आठवें शुक्र हो ऐसे योगमें पुरुष राजकुलमें उत्पन्न हो तो वह राजा होता है ॥ ३६ ॥

सुरासुरेज्यौ भवतश्चतुर्थेऽत्यर्थं समर्थः पृथिवीपतिः स्यात् ॥
कर्कस्थितो देवगुरुः सचन्द्रः काश्मीरदेशाधिपतिं करोति ॥३७॥

भापार्थ—वृहस्पति व शुक्र चौथे घरमें हों तो वह अतिधनी वा अत्यंत सामर्थ्यवान् प्रतापी राजा होताहै. और कर्कराशिमें चन्द्रमा सहित वृहस्पति स्थित हो तो वह काश्मीरदेशका राजा होकर राज्य करताहै ॥ ३७ ॥

सुरासुरेज्यस्थितदृष्टिरिन्दुः स्वोच्चे स्थितो भूमिपतिं करोति ॥
विलोकयन्तः परिपूर्णचन्द्रं शुक्रज्ञजीवा जनयन्ति भूपम् ॥३८॥

भापार्थ—यदि वृहस्पति और शुक्रकी चन्द्रमापर दृष्टि हो और वह चंद्रमा अपने उच्चमें स्थित हो तो ऐसे योगमें उत्पन्न मनुष्य राजा होता है. तथा बुध वृहस्पति व शुक्र पूर्ण चन्द्रमाको देखते हों तोभी ऐसे योगमें राजा पैदा होता है ॥३८॥

पश्येन्मृगाङ्कात्मजमिन्द्रमंत्री विचित्रसम्पन्नृपतिं करोति ॥
एकोऽपि खेटो यदि पंचमांशे प्रसूतिकाले कुरुते नृपालम् ॥३९॥

भापार्थ—जिसकी कुण्डलीमें बुधको वृहस्पति देखता हो वह मनुष्य विचित्र सम्पत्तियुक्त राजा होताहै. तथा जन्मसमयमें यदि एकभी ग्रह लग्नके पांचवें नवांशमें बैठा होवे तो वहभी राजा होताहै ॥ ३९ ॥

नक्षत्रनाथोऽप्यधिमित्रभागे शुक्रेण दृष्टो नृपतिं करोति ॥

स्वांशाधिमित्रांशगतोऽथवा स्याज्जीवेन दृष्टः कुरुते नृपालम् ४०

भाषार्थ—यदि चन्द्रमा अपने अधिमित्रके नवांशमें बैठा होवे और उसपर शुक्रकी दृष्टि होवै तो वह राजा होताहै अथवा चन्द्रमा अपने नवांशमें या अपने अधिमित्रके नवांशमें बैठा हो और उसपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तोभी राजा होताहै ॥ ४० ॥

दिनाधिनाथोऽप्यधिमित्रभावे चन्द्रेण सम्यक् प्रविलोकितो वा ॥
स्यात्तस्कराणां निचये नृपालः सच्छीलशाली सुतरामुदारः ४१

भाषार्थ—यदि सूर्य अपने अधिमित्रकी राशिमें हो और उसको पूर्ण चन्द्रमा देखता हो तो वह उत्तम शीलस्वभाववाला व उदार चित्तवाला चोरोंका राजा होता है ॥ ४१ ॥

स्वोच्चे स्थितः सोमसुतः ससोमः कुर्यान्नरं मागधदेशराजम् ॥
कलाधिशाली बलवान्कलवान् करोति भूपं शुभधामसंस्थः ४२

भाषार्थ—यदि बुध अपने उच्च (कन्याराशि) में चन्द्रमासहित स्थित हो तो वह मगधदेशका राजा होवे. और जो पूर्णचन्द्रमा शुभ ग्रहकी राशिमें बलवान् होकर स्थित हो तोभी वह राजा होवै ॥ ४२ ॥

जन्मेश्वरो जन्मविलग्नपो वा केन्द्रे बली नीचकुलेऽपि भूपम् ॥
कुर्यादुदारं सुतरां पवित्रं किमत्र चित्रं क्षितिपालपुत्रम् ॥ ४३ ॥

भाषार्थ—जन्मराशिका स्वामी और जन्मलग्नका स्वामी ये दोनों बलवान् होकर केन्द्रस्थान ( १।४।७।१० ) में स्थित हों तो वह मनुष्य नीचकुलमें उत्पन्न होनेपरभी राजा होता है और वह उदारचित्त व परम पवित्र शरीरवाला होताहै. इस योगमें उत्पन्न होनेवाला बालक जो यदि राजपुत्रही हो तो उसके राजा होनेमें तो आश्चर्य ही क्या है ? ॥ ४३ ॥

मेषे दिनेशः शशिना समेतो यस्य प्रसूतौ स तु भूपतिः स्यात् ॥
कर्णाटकद्राविडकेरलान्ध्रदेशाधिपानामनुकूलवर्ती ॥ ४४ ॥

भाषार्थ—चन्द्रमासहित मेषका सूर्य जिसके जन्मसमयमें हो वह कर्णाट-

केदश, द्राविडदेश, केरलदेश, और आन्ध्रदेशके राजाओंके अनुकूल वर्तन करनेवाला राजा होता है ॥ ४४ ॥

स्वतुङ्गगेहोपगतौ सितेज्यौ केन्द्रत्रिकोणेषु गतौ भवेताम् ॥
प्रसूतिकाले कुरुते नृपालं नृपालजातं सचिवेन्द्रमान्यम् ॥ ४५ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें शुक्र व बृहस्पति अपने उच्चके या स्वग्रहके होकर केन्द्र१।४।७।१० या त्रिकोण ५।९में स्थित हों वह राजकुलमें उत्पन्न होनेसे राजा और अन्यकुलमें उत्पन्न होनेसे मंत्री होताहै अथवा श्रेष्ठ मंत्रियोंको मान्य ऐसा राजा होता है ॥ ४५ ॥

प्रसूतिकाले मदने धने च व्यये विलग्ने यदि सन्ति खेटाः ॥
ते छत्रयोगं जनयन्ति तस्य प्राक्पुण्यपाकाभ्युदयो हि यस्य ४६

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें सातवें, दूसरे, बारहवें और लग्नमें सब ग्रह पड़े हों तो यह छत्रयोग होताहै. अर्थात् ऐसे योगवाला पुरुष छत्र धारी राजा होता है. जिसके पूर्वपुण्यके परिपाकका उदय होता है उसीका ऐसे योगमें जन्म होता है ॥ ४६ ॥

पापो विलग्ने यदि यस्य सूतौ दृष्टो भवेच्चित्रशिखण्डिजेन ॥
कर्के गुरुर्ब्राह्मणदेवभक्तः प्रासादवापीपुरकृन्नरः स्यात् ॥ ४७ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें लग्नमें बैठे हुए पाप ग्रहको कर्कराशिका बृहस्पति देखता है वह मनुष्य ब्राह्मण और देवताओंका भक्त तथा मन्दिर बावडी व पुरको बनानेवाला होताहै ॥ ४७ ॥

एकोऽपि शस्तः शुभदः स्वतुङ्गे केन्द्रे पतङ्गो बलवान्प्रदृष्टः ॥
सुतस्थितेनामरपूजितेन चेन्मानवो मानवनायकः स्यात् ॥ ४८ ॥

भाषार्थ—यदि एकभी शुभग्रह अपने उच्चमें हो और केन्द्र १।४।७।१० में बलवान् सूर्य स्थित होकर उसपर पंचमस्थानस्थित बृहस्पतिकी दृष्टि हो तो वह मनुष्य सब लोकोंमें श्रेष्ठ राजा होता है ॥ ४८ ॥

मृगराशिं परित्यज्य स्थितो लग्ने बृहस्पतिः ॥
करोति पृथिवीनाथं मत्तेभपरिवारितम् ॥ ४९ ॥

भाषार्थ—मकरराशिको छोडकर अन्य किसी राशिमें स्थितहुआ बृहस्पति लग्नमें बैठा होवे वह मनुष्य ऐसा राजा होवे, जिसके यहां अनेक मस्त हाथी होवें ४९

कलाकलापाधिकृताधिशाली चन्द्रो भवेज्जन्मनि केन्द्रवर्ती ॥
विहाय लग्नं कुरुते नृपालं लीलाविलासाकलितारिवृन्दम् ॥५०॥

भावार्थ—जिसके जन्मकालमें संपूर्ण कलाओंसे सुशोभित यानी परिपूर्ण चन्द्रमा लग्नको छोड़कर केन्द्रमें बैठा हो तो वह मनुष्य लीलासे सहज ही शत्रुओंको दमन करनेवाला राजा होता है ॥ ५० ॥

केन्द्रगः सुरगुरुः सशशाङ्को यस्य जन्मनि च भार्गवदृष्टः ॥
भूपतिर्भवति सोऽतुलकीर्तिर्नीचगो न यदि कश्चिदिह स्यात् ॥५१

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें चन्द्रमासहित बृहस्पति केन्द्रमें स्थित हो और उसपर शुक्रकी दृष्टि हो तथा कोईभी ग्रह[1] नीचराशिमें न हो तो वह इस योगमें उत्पन्न होनेसे अतुलकीर्तिवाला राजा होता है ॥ ५१ ॥

धनस्थिता सौम्यसितामरेज्या मन्दारचन्द्रा यदि सप्तमस्थाः ॥
यस्य प्रसूतौ स तु भूपतिः स्यादरातिदन्तिक्षतिसिंह एव ॥ ५२ ॥

भावार्थ—यदि दूसरे स्थानमें बुध शुक्र व बृहस्पति हों और शनैश्चर मंगल व चन्द्रमा सातवें स्थानमें स्थित हों, जिसके जन्मसमयमें ऐसा योग होताहै वह शत्रुरूप हाथियोंको नाश करनेमें सिंहके समान प्रतापी राजा होता है ॥ ५२ ॥

कुम्भाष्टमांशे शशिनि त्रिकोणे मेषेऽद्रिभागे धरणीसुते वा ॥
द्वंद्वैकविंशांशगतेऽथवा ज्ञे यस्य प्रसूतौ स तु भूपतिः स्यात् ५३॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें चन्द्रमा कुम्भराशिके आठवें अंशमें स्थित होकर जन्मलग्नसे त्रिकोण ५।९ स्थानमें हो वा मंगल मेषके सातवें अंशमें हो अथवा मिथुनके इकीसवें अंशमें बुध बैठा हो वह मनुष्य राजा होता है ॥५३॥

कुम्भस्य चेत्पंचदशे विभागे कर्के दशांशोपगतो विधुश्चेत् ॥
तृतीयभागे धनुषीन्द्रवन्द्यः सिंहे शशांकेऽप्यथवापि भूपः॥५४॥

भावार्थ—यदि कुम्भके पंद्रहवें भागमें अथवा कर्कके दशवें भागमें चन्द्रमा हों. अथवा धनुराशिके तीसरे भाग ( अंशमें ) बृहस्पति और सिंहराशिमें चन्द्रमा हों तो वहभी राजा होता है ॥ ५४ ॥

---

१ मुख्य अर्थ तो यह है कि—चन्द्रमासहित बृहस्पति केंद्रके जिस स्थानमें बैठा होवे उस स्थानमें दूसरा कोईभी ग्रह अपनी नीच राशीका न होना चाहिये.

पुष्येऽश्विभे वाऽप्यथ कृत्तिकासु वर्गोत्तमे पूर्णतनुः कलावान् ॥
करोति जातं खलु सार्वभौमं त्रिपुष्करोत्पन्ननरोऽपि भूपः॥ ५५ ॥

भापार्थ—पुष्य अथवा अश्विनी वा कृत्तिका नक्षत्रमें वर्गोत्तमीय पूर्ण चन्द्रमा हो तो वह संपूर्ण भूमिका राजा होवे. और त्रिपुष्करयोगमें उत्पन्न मनुष्यभी राजा होवे ॥ ५५ ॥

तिथिः सुभद्रा विषमांघ्रिभे चेद्वारे गुरुक्ष्मातनयार्कजानाम् ॥
त्रिपुष्करो योग इति प्रदिष्टो वृद्धौ च हानौ त्रिगुणात्मिकर्ता ॥ ५६ ॥

भापार्थ—भद्रा २।७।१२ तिथि और नक्षत्रका विषम १।३ चरण, व बृहस्पति मंगल व शनिवार यह त्रिपुष्करयोग है. यह योग वृद्धि और हानिमें तिगुना फल देनेवाला होताहै ॥ ५६ ॥

मैत्रे च दास्रेऽप्यथवाऽऽत्मतुङ्गे वर्गोत्तमे भूमिसुतः करोति ॥
महीपतिं पार्थिववंशजातं चान्यं प्रधानं धनिनं समृद्धम् ॥ ५७ ॥

भापार्थ—अनुराधा अथवा अश्विनी वा अपने उच्चमें स्थित मंगल अपने वर्गोत्तममें हो तो राजवंशमें उत्पन्न होनेवाला पुरुप राजा व अन्यकुलमें उत्पन्न होनेवाला राजाका प्रधान या बड़ा ऐश्वर्यवान् हो जाता है ॥ ५७ ॥

चेद्भार्गवो जन्मनि यस्य पुण्ये मेपूरणे पूर्णतनुः शशाङ्कः ॥
अन्ये ग्रहा लाभगता भवेयुः पृथ्वीपतिः पार्थिववंशजातः ॥ ५८ ॥

भापार्थ—जिसके जन्मसमय पुण्य ( नवम ) स्थानमें यदि शुक्र हो और पूर्ण चन्द्रमा दशमस्थानमें हो और अन्य सब ग्रह लाभ ११ स्थानमें हों तो राजकुलमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुप पृथ्वीका पति ( राजा ) होता है ॥ ५८ ॥

उपचयभवनस्थाः सर्वखेटाः शशाङ्काद्रविगुरुश
शिनश्चेद्भूमिसूनोर्भवन्ति ॥ त्रितनयनवमस्थाः कुर्वते
ते नरेन्द्रं गजतुरगरथानां सम्पदा राजमानम् ॥ ५९ ॥

भापार्थ—यदि चन्द्रमासे उपचय ३।६।११ स्थानमें सब ग्रह बैठे होवें अथवा सूर्य बृहस्पति व चन्द्रमा ये तीनों ग्रह मंगलसे तीसरे पांचवें व नवें ... स्थित हों तो वह मनुष्य राजा होता है अथवा हाथी, घोड़ा, रथ आदि सम्पदासे संयुक्त राजासे मान पानेवाला मान्य पुरुप होता है ॥ ५९ ॥

सुखे सितज्ञौ सहजेऽम्बुजेशस्तिष्ठन्ति खेटाः सुतधाम्नि चान्ये ॥
निजारिराशौ नहि कश्चिदत्र चात्रोपतिश्चैककृतातपत्रः ॥ ६० ॥

भाषार्थ—शुक्र व बुध चौथे घरमें हों, सूर्य तीसरे घरमें हो और अन्य सब ग्रह पांचवें घरमें स्थित हो तथा अपने शत्रुकी राशि ( या छठे घरमें ) कोई ग्रह न हो तो इस योगमें जन्मनेवाला पुरुष भूमण्डलका एक छत्रवाला राजा होवै ॥ ६० ॥

सिंहे कमलिनीभर्ता कुलीरस्थो निशाकरः ॥
दृष्टौ द्वावपि जीवेन पार्थिवं कुरुतस्तदा ॥ ६१ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिका सूर्य हो और कर्कराशिमें चन्द्रमा हो तथा इन दोनोंको बृहस्पति देखता हो तोभी वह पुरुष राजा होता है ॥ ६१ ॥

बुधः कर्कटमारूढो वाक्पतिश्च धनुर्धरे ॥
रविभूसुतदृष्टौ तौ कुरुतः पृथवीपतिम् ॥ ६२ ॥

भाषार्थ—बुध कर्कराशिका हो और बृहस्पति धनुराशिमें हो तथा इन दोनोंपर सूर्य व मंगलकी दृष्टि हो तोभी वह मनुष्य राजा होवै ॥ ६२ ॥

शफरीयुगुले चन्द्रः कर्कटे च बृहस्पतिः ॥
शुक्रः कुम्भे भवेद्राजा गजवाजिसमृद्धिभाक् ॥ ६३ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकुण्डलीमें मीन वा मेषमें चन्द्रमा हो, कर्कमें बृहस्पति हो और कुम्भमें शुक्र हो वह पुरुष हाथी और घोडों आदिकोंकी समृद्धि वाला राजा होता है ॥ ६३ ॥

सितदृष्टः शनिः कुम्भे पद्मिनीनायकोदये ॥
चन्द्रे जलचरे राशौ यदि राजा तदा भवेत् ॥ ६४ ॥

भाषार्थ—यदि कुम्भका शनैश्चर होकर उसपर शुक्रकी दृष्टि हो, सूर्य लग्नमें हो, और जलचरराशिमें चन्द्रमा हो तो इस योगमें जन्मनेवाला मनुष्य राजा होवै ॥ ६४ ॥

यत्र खेचरो नीचगृहं प्रयातस्तदीश्वरश्चापि तदुच्चनाथः ॥
केन्द्रस्थितौ तौ भवतः प्रसूतौ प्रकीर्तितौ भूपतिसम्भवाय॥६५॥

भाषार्थ—जो कोई ग्रहभी अपनी नीचराशिमें स्थित हो, और उस

राशिका स्वामी उस राशिरूप उच्चका स्वामी हो अथवा उस ग्रहके उच्चका स्वामी हो और ये दोनों ग्रह केंद्रमें स्थित हों जिसके जन्मसमयमें ऐसा योग हो वह राजा होता है ॥ ६५ ॥

कृत्तिकारेवतीस्वातीपुष्यस्थायी भृगोः सुतः ॥
करोति भूभुजां नाथमश्विन्यामपि संस्थितः ॥ ६६ ॥

भाषार्थ—कृत्तिका, रेवती, स्वाती, पुष्य अथवा अश्विनीमें शुक्र स्थित हो तो वह मनुष्य राजा होताहै ॥ ६६ ॥

अथैषां प्राप्तिकालः ।

राज्योपलब्धिर्दशमस्थितस्य विलग्नगस्याप्यथवा दशायाम् ॥
तयोरभावे बलशालिनो वा सद्राजयोगो यदि जन्मकाले ॥ ६७॥

भाषार्थ—अब इन राजयोगोंकी प्राप्तिका समय कहते हैं-इन कहे हुए राजयोगोंमेंसे कौनसाभी राजयोग किसी पुरुषकी जन्मकुण्डलीमें प्राप्त होवे तो उस योगका फल अर्थात् राज्यप्राप्ति दशमस्थानमें अथवा लग्नमें स्थित हुए ग्रहकी दशामें होती है. शायद दशमस्थान व लग्नमें कोई ग्रह न हो तो राजयोगकर्त्ता ग्रहोंमेंसे अथवा सब ग्रहोंमेंसे जो ग्रह अधिक बलवान् हो उसीकी दशामें उसका फल मिलता है अर्थात् राज्यलाभ होता है ॥ ६७ ॥

॥ इति राजयोगाध्यायः ॥

---

अथ राजयोगसाङ्केतिकसामुद्रिकाध्यायः ।

प्रसूतिकाले प्रबला यदि स्युर्नृपालयोगाः पुरुषस्य यस्य ॥
सद्राजचिह्नानि पदे तदीये भवन्ति वा पाणितलेऽमलानि ॥ १ ॥

भाषार्थ—जिस पुरुषके जन्मसमयमें यदि राजयोग प्रबल होते हैं. उसके चरणों अथवा हाथोंमें निर्मल अर्थात् स्पष्ट दीखनेवाले राजचिन्ह ( रेखायें ) अवश्य होतीं हैं ॥ १ ॥

अनामिकामूलगता प्रशस्ता सा कीर्तिता पुण्यविधानरेखा ॥
मध्याङ्गुलेर्या मणिबन्धमाप्ता राज्याप्तये सा च किलोर्ध्वरेखा॥२॥

भाषार्थ—यदि अनामिका ( हाथके अंगूठासे चौथी अंगुली ) के मूलमें जो रेखा होती है वह पुण्यरेखा कहीहै. और बीचकी अंगुलीसे मणिबंध यानी

पोहोंचेतक जानेवाली जो खडी रेखा होती है सो ऊर्ध्वरेखा राज्य या धनको देनेवाली होती है ॥ २ ॥

विराजमानं यवलाञ्छनं चेदङ्गुष्ठमध्ये पुरुषस्य यस्य ॥
भवेद्यशस्वी निजवंशभूषा भूषाविशेषैः सहितो विनीतः ॥ ३ ॥

भावार्थ—जिस पुरुषके अंगूठाके बीच यव ( जौ ) का चिन्ह हो वह बड़ा यशस्वी अपने वंशमें आभूषण ( श्रेष्ठ ), बहुत तरहके आभूषणोंसे युक्त और नम्रभावसे युक्त होता है ॥ ३ ॥

चेद्वारणो वातपवारणो वा वैसारिणः पुष्करिणी स्तरणिर्वा ॥
वीणा च पाणौ चरणे नराणां ते स्युर्नराणामधिपा वरेण्याः ॥ ४ ॥

भावार्थ—यदि हाथीरेखा, छत्ररेखा, मत्स्यरेखा वा पुष्करणी ( तालाव या कमल आदि) रेखा, नौकारेखा अथवा वीणारेखा हाथमें अथवा चरणमें पड़े वह मनुष्य सर्वजनोंका स्वामी ( राजा ) और श्रेष्ठ सुंदर होता है ॥ ४ ॥

आदर्श-माला-करवाल-शैल-हलाश्च तत्पाणितले मिलन्ति ॥
स्यान्माण्डलीकोऽवनिपालको वा कुले नृपालः कुलतारतम्यात् ५

भावार्थ—दर्पण, माला, खड्ग ( तलवार), पर्वत, और हल ( खेत जोतनेका नागल ) इनके समान कोई एक रेखा जिसके हाथमें हो वह राजकुलमें उत्पन्न पुरुष माण्डलिक राजा, अथवा अपने कुलमें श्रेष्ठ होता है ॥ ५ ॥

चेद्यस्य पाणौ चरणे च चक्रं धनुर्ध्वजाब्जान्यजनासनानि ॥
रथाश्वदोला कमलाविलासात्तस्यालये स्युर्गजवाजिशालाः ॥ ६ ॥

भावार्थ—जिसके हाथमें अथवा चरणमें यदि चक्र, धनुष, ध्वजा, कमल, व्यजन ( पंखा ), आसन, रथ, घोडा, और डोला ( झूला ), इनमेंसे कोई रेखा हो तो लक्ष्मीके विलाससे उसके घरमें हाथी व घोडोंकी शाला होवे अर्थात् वह हाथी घोडोंसे युक्त ऐश्वर्यवाला होवे ॥ ६ ॥

स्तम्भस्तु कुम्भस्तु तुरस्तुरङ्गो गदा मृदङ्गोऽङ्घ्रिकरप्रदेशे ॥
दण्डोऽथवाऽखण्डितराजलक्ष्म्या स्यान्मण्डितः पण्डितशौण्डको वा ७

भावार्थ—जिसके चरणों अथवा हाथोंमें खम्भा, घड़ा, वृक्ष, घोडा, गदा अथवा मृदङ्ग ( पखावज ) दण्ड इन चिन्होंमेंसे कोई चिन्ह होता है वह मनुष्य सदा

अखंडित राजलक्ष्मीसे विराजित, पण्डितोंमें शौंडक (बड़ा मत्त वा धीरजवाला) होता है ॥ ७ ॥

सुवृत्तमौलिस्तु विशालभालश्चाकर्णनीलोत्पलपत्रनेत्रः ॥
आजानुबाहुं पुरुषं तमाहुर्भूमण्डलाखण्डलमार्यवर्याः ॥ ८ ॥

भावार्थ—जिस मनुष्यका गोल शिर, विशाल भाल, नीलकमलके पत्रके समान कर्णपर्यन्त बड़े बड़े नेत्र और घुटनेतक लम्बायमान भुजायें हों वह मनुष्य समस्त भूमण्डलका इन्द्र अर्थात् राजा होता है. ऐसा सामुद्रिक शास्त्रके जाननेवाले आचार्य कहते हैं ॥ ८ ॥

नरस्य नासा सरला च यस्य वक्षःस्थलं चापि शिलातलाभम् ॥
नाभिर्गभीराऽतिमृदू भवेतामारक्तवर्णौ चरणौ स भूपः ॥ ९ ॥

भावार्थ—जिस मनुष्यकी नासिका सीधी ऊँची हो, छाती शिलातलके समान चौड़ी हो, नाभि गहिरी हो तथा दोनों चरण कोमल और किंचित् रक्तवर्ण हों वह राजा होता है ॥ ९ ॥

प्रसन्नमूर्तिः समुदारचेता वंशाभिमानः शुभवाग्विलासः ॥
अनीतिभीरुर्गुरुसाधुनम्रः साम्राज्यलक्ष्मीं लभते मनुष्यः ॥ १० ॥

भावार्थ—जो मनुष्य प्रसन्नमूर्ति, बड़ा उदारचित्त, अपने कुलका अभिमानी, उत्तम वचन बोलनेवाला, अनीतिसे भय करनेवाला तथा गुरु, और साधुजनोंके विषे नम्रतापूर्वक वर्ताव करनेवाला होताहै, वह राजलक्ष्मीको पाताहै ॥ १० ॥

करतले यदि यस्य तिलो भवेदविरलः किल तस्य धनागमः ॥
पदतले च तिलेन समन्विते नृपतिवाहनचिह्नसमन्वितः ॥ ११ ॥

भावार्थ—जिसकी हथेलीमें तिल होवे उसको बहुतसा धन प्राप्त होवे अर्थात् वह बड़ा धनी होवे. और जिसके चरणतलमें तिल होवे वह राजाके वाहन आदि चिन्होंसे युक्त होवे ॥ ११ ॥

एतत्फलं राजकुलोद्भवानां स्यान्मानवानां मुनयो वदन्ति ॥
प्रकल्पयेदन्यकुलोद्भवानां नूनं तदूनं स्वकुलानुमानात् ॥ १२ ॥

भावार्थ—इस अध्यायमें जो सामुद्रिक लक्षण कहे हैं उनका संपूर्ण फल कहे मुताबिक राजकुलमें उत्पन्न हुए मनुष्योंको अवश्य होताहै. ऐसा मुनिजन

कहते हैं और अन्यकुलमें उत्पन्नहुए मनुष्य अपने २ कुलके अनुसार थोडा या बहुत उक्त फलको पाते हैं ॥ १२ ॥

चिह्नानि यानि प्रतिपादितानि व्यक्तानि सम्पूर्णफलप्रदानि ॥
वामेतरेंघ्रौ च करे नराणां धन्यानि वामे खलु कामिनीनाम्॥१३॥

भापार्थ-ये जो सामुद्रिक चिन्ह कहे हैं वे यदि पुरुषके दहिने चरण वा हाथमें स्पष्ट दिख पड़ें तो लिखहुए उक्तफल सम्पूर्ण होते हैं येहि चिन्ह जो स्त्रीके बायें चरण वा हाथमें स्पष्ट दीखपडें तो उनका फल उस स्त्रीके लिये होताहै १३

॥ इति सांगातिकसामुद्रिकाध्याय. ॥

---

अथ राजयोगभंगाध्यायः ।

शत्रुक्षेत्रगतैः सर्ववर्गोत्तमयुतैरपि ॥
राजयोगा विनश्यन्ति बहुभिर्नीचगैर्ग्रहैः ॥ १ ॥

भापार्थ—अब राजयोग भंगका अध्याय वर्णन करते हैं– जन्मकुण्डलीमें राजयोग होवे परंतु वर्गोत्तमयुक्त होनेपरभी जो सब ग्रह शत्रुके घरमें स्थित हों तो वे राजयोगोंका भंग करते हैं. और राजयोगकारक ग्रहोंकी अपेक्षा बहुत ग्रह अपनी २ नीचराशिमें हों तोभी वे राजयोगका भंग करते हैं ॥ १ ॥

चन्द्रं वा यदि वा लग्नं ग्रहो नैकोपि वीक्षते ॥
तथापि राजयोगानां भङ्गमाह पराशरः ॥ २ ॥

भापार्थ—जन्मकुंडलीमें राजयोग तो है पर जो चन्द्रमा अथवा लग्नको कोई एकभी ग्रह न देखे तोभी राजयोगोंका भंग होता है ऐसा पराशरजीने कहाहै २॥

स्वांशे रवौ शीतकरे विनष्टे दृष्टे च पापैः शुभदृष्टिहीने ॥
कृत्वाऽपि राज्यं च्यवते मनुष्यःपश्चात्सुदुःखं लभते हताशः॥३॥

भापार्थ—जन्मकुण्डलीमें राजयोग होवे पर अपने नवांशमें सूर्य हो और चन्द्रमा क्षीण होकर उसपर पापग्रहोंकी दृष्टि हो तथा उन्हें एकभी शुभग्रह न देखता हो तो राज्य करता मनुष्य होवे तोभी वह राज्यसे च्युत होकर पीछे उसकी आशा नष्ट होनेके कारण वह बडे दु खको प्राप्त होजाता है ॥ ३ ॥-

उल्काव्यतीपातदिने तथैव नैर्घातिके केतुसमुद्भवो वा ॥
चेद्राजयोगेऽपि च यस्य सूतिर्नरो दरिद्रोऽतितरां भवेत्सः॥४॥

भापार्थ—जन्मसमय राजयोग होवे पर उसी दिन यदि उल्कापात होवे तथा व्यतीपातके दिन जन्म होवे अथवा उस दिन पाषाणवृष्टि हो वा वज्रपात हो वा केतुका उदय हो तो जिसके जन्मसमयमें इन कुयोगोंमेंसे कोई कुयोग हो तो वह मनुष्य अतिदरिद्री ( निर्धनी ) होवे ॥ ४ ॥

तुलायां नलिनीनाथः परमं नीचमाश्रितः ॥
निर्दिष्टराजयोगानां दलनाय भवेद्ध्रुवम् ॥ ५ ॥

भापार्थ—सूर्य परमनीचका तुलामें स्थित हो तो उससे पूर्वोक्त राजयोगों-का निश्चय भंग होवे ॥ ५ ॥

मृगलग्ने सुराचार्यः परमं नीचमाश्रितः ॥
राजयोगोद्भवस्यापि कुरुतेऽतिदरिद्रताम् ॥ ६ ॥

भापार्थ—मकरलग्नमें बृहस्पति परम नीचका होवे तो जन्मकुण्डलीमें राज-योग होनेपर भी मनुष्य अतिदरिद्री हो जाता है ॥ ६ ॥

वाचस्पतावस्तगते ग्रहेन्द्रास्त्रयोऽपि नीचेषु घटो विलग्ने ॥
एकोऽपि नीचे दशमेपि पापो भूपालयोगा विलयं प्रयान्ति ७

भापार्थ—बृहस्पतिका अस्त हो, तीन ग्रह नीचके हों, जन्मलग्न कुम्भ हो अथवा एक पाप ग्रहभी नीचराशिको होकर दशम स्थानमें बैठा हुआ हो तोभी राजयोगोंका भंग हो जाता है ॥ ७ ॥

प्रसूतौ दानवामात्यः परमं नीचमाश्रितः ॥
करोति पातनं नूनं मानवानां महापदात् ॥ ८ ॥

भापार्थ—जन्मकालमें शुक्र परमनीच ( कन्याराशि ) का हो तो मनुष्य बड़े स्थान ( सिंहासन ) पर स्थित होनेपरभी उससे भ्रष्ट होता है ॥ ८ ॥

यदि तनुभवनस्थो राहुरिन्दुप्रदृष्टः सहजरिपुभवस्था
भानुमन्दावनेयाः ॥ शुभविरहितकेन्द्रैरस्तगैर्वापि
सौम्यैर्भवति नृपतियोगो व्यर्थ एवेति चिन्त्यम् ॥ ९ ॥

भापार्थ—यदि लग्नमें राहु हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो,तथा तीसरे छठे या ग्यारहवें घरमें सूर्य शनैश्चर व मंगल ये तीनों स्थित हों और केन्द्र १।४।७।१० में कोई शुभ ग्रह न हो और शुभ ग्रह अस्तंगत हों तो राजयोग-का भंग होवे ऐसा जानना ॥ ९ ॥

केन्द्रेषु शून्येषु शुभैर्नभोगैरस्तंगतैर्नीचगृहस्थितैर्वा ॥
चतुर्ग्रहैर्वाऽप्यरिमन्दिरस्थैर्नृपालयोगा विलयं प्रयान्ति ॥१०॥

भाषार्थ—कोई शुभग्रह केन्द्रमें न हो अथवा शुभग्रह अस्तंगत वा नीच राशिके हों अथवा चार ग्रह शत्रुघरमें हों तो सब राजयोग भग (नाश) हो जाते है ॥ १० ॥

सर्वेऽपि पापा यदि कण्टकेषु नीचारिगा नो शुभदृष्टियुक्ताः ॥
नीचारिरिःफेषु च सौम्यसंज्ञा राज्ञां हि योगा विलयं प्रयान्ति ११

भाषार्थ—यदि सब पापग्रह केन्द्रमें नीचराशिके वा शत्रुके घरमें स्थित होवें और उन्हें कोईभी शुभग्रह देखता न हो अथवा नीचराशिमें शत्रु-घरमें वा बारहवें घरमें शुभग्रह हों तोभी राजयोग भग हो जाते हैं ॥ ११ ॥

॥ इति राजयोगभङ्गाध्याय. ॥

# अथ पंचमहापुरुषलक्षणानि ।

ये महापुरुषसंज्ञका नृपाः पञ्च पूर्वमुनिभिः प्रकीर्तिताः ॥
वच्मि तान्सुसरलान्महोक्तिभी राजयोगविधिदर्शनेच्छया ॥१॥

भाषार्थ—अब पंचमहापुरुषोंके लक्षण निरूपण करते है-ज्योतिर्वित् पूर्व मुनियोंने जो पाच महापुरुषसंज्ञक राजयोग वर्णन किये हैं, उन योगोंको सुन्दर सरल प्रकारसे विस्तारपूर्वक राजयोगोंकी विधि दिखानेकी इच्छासे मैं कथन करता हू ॥ १ ॥

स्वगेहतुङ्गाश्रयकेन्द्रसंस्थैरुच्चोपगैर्वाऽवनिसूनुमुख्यैः ॥
क्रमेण योगा रुचकाख्यभद्रहंसाख्यमालव्यशशाभिधानाः ॥२॥

भाषार्थ—अपने घर व उच्चकी राशिमें स्थित होकर केन्द्र १।४।७।१० स्थानमें बैठे हुए मंगल आदि पांच ग्रहों करके क्रमपूर्वक रुचक, भद्र, हस, मालव्य और शशक नाम पाच योग होते है, अर्थात् मेष वृश्चिक वा मकरका मगल केन्द्रमें हो तो रुचकयोग होता है, मिथुन वा कन्याका बुध केन्द्रमें हो तो भद्रनाम योग होता है,केन्द्रमें स्थित बृहस्पति धन मीन वा कर्कराशिका हो तो हसनाम योग होता है, शुक्र केन्द्रमें वृष तुला वा मीनराशिका हो तो

मालव्य नाम योग होता है, और केन्द्रमें स्थित शनि मकर कुम्भ वा तुलाका हो तो शशक नाम योग होता है ॥ २ ॥

तत्र रुचयोगफल ।

दीर्घायुः स्वच्छकान्तिर्बहुरुधिरबलो साहसावाप्तसिद्धिश्चारुभ्रूर्नीलकेशः समकरचरणो मंत्रविच्चारुकीर्तिः ॥ रक्तश्यामोऽतिशूरो रिपुबलमथनः कम्बुकण्ठो महौजाः क्रूरो भक्तोऽमराणां द्विजगुरुविनतः क्षामजानूरुजंघः ॥ ३ ॥ खट्वांगपाशवृषकार्मुकचक्रवीणावज्राङ्कहस्तचरणः सरलाङ्गुलः स्यात् ॥ मंत्राभिचारकुशलस्तुलयेत्सहस्रं मध्यं च तस्य गदितं मुखदैर्ध्यतुल्यम् ॥ ४ ॥ सह्यस्य विन्ध्यस्य तथोज्जयिन्याः प्रभुः शरत्सप्ततिजीवितोऽसौ ॥ शस्त्राग्निचिह्नो रुचकाभिधाने देवालये तन्निधनं प्रयाति ॥ ५ ॥

भावार्थ—जिस पुरुषके जन्मसमय रुचकयोग होता है वह दीर्घ आयुवाला, निर्मल कान्ति, शरीरमें अधिक रुधिर होनेसे बहुतबली, साहस कर्म करके कार्य सिद्धि करनेवाला, सुंदर भौंहवाला, श्यामकेशवाला, हाथ पांव एकसमान होनेवाला, मंत्र यानी सलाह वा मंत्रशास्त्रका जाननेवाला, उत्तम कीर्तिवान्, आरक्त श्यामवर्णवाला, अति शूर वीर, शत्रुके बलको नाश करनेवाला, शंखके समान कंठवाला, महा तेजस्वी यशस्वी बली वा पराक्रमी, क्रूर स्वभाव, देवताओंका भक्त, ब्राह्मण व गुरुमें नम्रता रखनेवाला और दुर्बल जानु ऊरू व जंघा वाला, होता है. खट्वांग, पाश, वृष, धनुष, चक्र, वीणा और वज्र इनके चिन्होंसे युक्तहुए हाथ व पांववाला, सीधी अंगुलीवाला, सलाह देनेमें या अभिचार विद्यामें (जारण मारणादि में) कुशल, हजारों मनुष्योंमें प्रसिद्ध वा हजारों आदमियोंकी अकेलाही तुलना करनेवाला, जिसकी कमर मुखको लंबाई-चौडाईके बराबर होवे ऐसा, सह्याद्रि विंध्याचल और उज्जैन देशका स्वामी, सत्तर वर्षकी आयुवाला, शस्त्र व अग्निके चिन्हसे युक्त, और देवताके स्थान, ( मंदिर ) में मरण पावनेवाला होता है. ये लक्षण रुचक योगवालेके हैं ॥ ३ ॥ ४ ॥ ५ ॥

अथ भद्रयोगलक्षणम् ।

शार्दूलप्रतिमाननो द्विपगतिः पीनोरुवक्षःस्थलो लम्बापो-

नसुवृत्तबाहुयुगलस्तत्तुल्यमानोच्छ्रयः॥ कामी कोमलसूक्ष्मरोमनिचयैः संरुद्धगण्डस्थलः प्राज्ञः पङ्कजगर्भपाणिचरणः सत्त्वाधिके योगवित्॥ ६॥ शंखासिकुंजरगदाकुसुमेषुकेतुचक्राब्जलाङ्गलविचिह्नितपाणिपादः॥ यात्रागजेन्द्रमदवारिकृतार्द्रभूमिः सत्कुंकुमप्रतिमगन्धतनुः सुघोषः॥७॥ सद्रूपगोऽतिमतिमान् खलु शास्त्रवेत्ता मानोपभोगसहितोऽतिनिगूढगुह्यः॥ सत्कुक्षिधर्मनिरतः सुललाटपट्टो धीरो भवेद्सितकुंचितकेशपाशः॥ ८॥ स्वतंत्रः सर्वकार्येषु स्वजनं प्रति न क्षमी॥ भुज्यते विभवस्तस्य नित्यमर्थिजनैः परैः॥ ९॥ भालं तुलायां तु भवेत्सुरत्नैः श्रीकान्यकुब्जाधिपतिर्भवेत्सः॥ भवोद्भवः पुत्रकलत्रसौख्यो जीवेन्नृपालः शरदामशीतिम्॥ १०॥

भाषार्थ—भद्र नाम योगमें जन्मनेवाले पुरुषका सिंहके समान मुख, हाथी की सी चाल, जंघा व वक्षःस्थल ( छाती ) पुष्ट, भुजायें गोल और लंबी, उन्हीं भुजाओंके तुल्य ऊंचा शरीर होता है. वह कामी, कोमल और छोटे २ रोमवाला, सुन्दर कपोलोंवाला, विद्वान्, पण्डित, कमल गर्भके समान हाथ पांव आरक्त, महापराक्रमी, योगका जाननेवाला, शंख खड्ग हाथी गदा पुष्प बाण ध्वजा चक्र कमल और लांगल ( हल ) इन चिन्होंमेंसे किसी चिन्हसे युक्त हाथ व पांववाला, तथा अपनी सवारीमें मदमत्त हाथियोंके गंडस्थलके जलमे भूमि को भिगोनेवाला, उत्तम केशरकी सुगन्धके समान जिसके शरीरकी सुगन्ध हो और उत्तम गम्भीर शब्दवाला, सुन्दरस्वरूप, अति बुद्धिवान्, निश्चय करके शास्त्रका जाननेवाला, मान व भोगसे युक्त, गुप्त बातको गुप्त रखनेवाला, उत्तम कुक्षिवाला, धर्ममें तत्पर, सुन्दर विशाल माथावाला, धैर्यवान्, अति श्याम व घुंघरवाले बालवाला, सब कार्योंमें स्वतंत्र अर्थात् सब काम अपने आधीन रखनेवाला, अपने मनुष्योंपर क्षमा ( दया ) न करनेवाला, और जिसके ऐश्वर्यको सदा अनेक अन्य याचक जन प्रतिदिन भोगैं, ऐसा उत्तम रत्नोंसे सुशोभित मस्तकवाला, कान्यकुब्ज देशका स्वामी, और पुत्र व स्त्रीके सुखसे युक्त होता है, और उसकी अस्सी वर्ष की आयु होती है. ये लक्षण भद्रयोगमें उत्पन्न होनेवाले महापुरुषके हैं॥ १०॥

हंसयोगफलम् ।

रक्तास्योन्नतनासिकः सुचरणो हंसः प्रसन्नेन्द्रियो गौरः पीनकपोलरक्तकरजो हंसस्वनः श्लेष्मलः ॥ शंखाब्जांकुशमत्स्यदामयुगुलैः खट्वाङ्गमालाघटैश्चस्त्पादकरस्थलो मधुनिभे नेत्रे सुवृत्तं शिरः ॥ ११ ॥ जलाशयप्रीतिरतीव कामी न याति तृप्तिं वनितासु नूनम् ॥ उच्चांगुलैर्वा षडशीतितुल्यैरायुर्भवेत्षण्णवतिः समानम् ॥ १२ ॥ वाह्लीकदेशान्तरशूरसेनगान्धर्वगंगायमुनान्तरालान् ॥ भुक्त्वा वनान्ते निधनं प्रयाति हंसोऽयमुक्तो मुनिभिः पुराणैः ॥१३॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें हंसयोग होवे उस पुरुषका रक्तवर्ण मुख, ऊंची नासिका, सुन्दर चरण, परम हंस ( ज्ञानी योगी संन्यासी वा विरक्त ) चित्त प्रसन्न, गोरा वर्ण, स्थूल कपोल ( बड़े गाल ), लाल २ नख, हंसकीसी वाणी, कफयुक्त प्रकृति, और शंख, कमल, अंकुश रस्सीके समान दो मछली खट्वांग ( शस्त्र विशेष ), माला, और घडा इन रेखाओंके चिन्हसे युक्त शोभायमान हाथ पांव, शहदके समान अरुण नेत्र, सुन्दर गोल शिर होता है. तथा वह जलाशयसे प्रीति करनेवाला, अत्यन्त कामी, स्त्रियोंमें तृप्त न होनेवाला, छयासी अंगुल ऊंचा, और छयानवे वर्षकी आयुवाला होता है और वह बाल्हीक, शूरसेन, गान्धर्व और गंगा यमुनाके बीचमें होनेवाले देशोंका स्वामी होता है. इस प्रकार राजभोग भोगकर वनके बीचमें मृत्युको प्राप्त होता है. प्राचीन मुनियोंने यह हंस महा पुरुषका फल वर्णन किया है ॥ १३ ॥

मालव्ययोगफलम् ।

अस्थूलौष्ठोऽथ विषमवपुर्नैव रिक्तांगसन्धिर्मध्ये क्षामः शशधररुचिर्हस्तिनासः सुगण्डः॥ सद्दीप्ताक्षः समसितरदो जानुदेशाप्तपाणिर्मालव्योऽयं विलसति नृपः सप्ततिर्वत्सराणाम् ॥ १४ ॥ वक्त्रं त्रयोदशमितांगुलमस्य दीर्घं तिर्यग्दशांगुलमितं श्रवणान्तरालम् ॥ मालव्यसंज्ञनृपतिः स भुनक्ति नूनं लाटांश्च मालवकसिन्धुसुपारियात्रान् ॥ १५ ॥

भाषार्थ—मालव्य योगमें उत्पन्न होनेवाले पुरुषके ये लक्षण हैं कि–पतले

होंठ, विषमदेह, अंगकी संधियोंमें पुष्टता, बीचका अंग (कमर) पतला, चन्द्रमाकीसी छबि,हाथीकी सूंडके समान नासिका,कपोल सुन्दर,सुन्दर प्रकाशमान नेत्र, समान और सपेद दांत, आजानुबाहु अर्थात् जानु पर्यन्त लंबी दोनों भुजा और सत्तर वर्ष पर्यन्त आयु होती है. यह मालव्ययोगवाला पुरुष राजाके समान होकर विलास करता है ॥१४॥ उसका मुख तेरह अंगुल लंबा चौडा,और मुखसे कान पर्यन्त बीचकी चौडाई दश अंगुलकी होती है और वह मालवदेशका राजा होकर लाट, सिंधु और पारियात्र इन देशोंका राज्यभोग करनेवाला होताहै ॥१५॥

शशकयोगलक्षणम् ।

लघुद्विजास्यो द्रुतगः सकोपः शठोऽतिशूरो विजनप्रचारः ॥ वनाद्रिदुर्गेषु नदीषु सक्तः प्रियातिथिर्नातिलघुः प्रसिद्धः॥१६॥ नानासेनानिचयनिरतो दन्तुरश्चापि किञ्चिद्धातोर्वादे भवति कुशलश्चञ्चलः कोलनेत्रः॥ स्त्रीसंसक्तः परधनहरो मातृभक्तः सुजंघो मध्ये क्षामः सुललितमती रन्ध्रवेधी परेषाम् ॥ १७ ॥ पर्यंक-शंख-शर-शस्त्र-मृदङ्ग-माला-वीणोपमाः खलु करे चरणे च रेखाः॥ वर्षाणि सप्ततिमितानि करोति राज्यं सम्यक् शशाख्यनृपतिः कथितो मुनीन्द्रैः ॥ १८ ॥

भाषार्थ—शशकयोगमें पैदा होनेवाला पुरुष छोटे २ दांत व मुखवाला शीघ्रगामी (जलदी चलनेवाला), क्रोधयुक्त, शठ, अतिशूर वीर, जनरहित स्थानमें विचरनेवाला, वन पर्वत गढ नदी इन स्थानोंसे प्रीति करने वाला(फिरनेवाला)अतिथिजनोंका प्रेमी, जिसका शरीर बहुत छोटा नहीं, ऐसा और जगत्में प्रसिद्ध नामवाला होता है॥१६॥अनेक सेनाओंको इकठे करनेमें तत्पर,किंचित् ऊंचे दांतवाला, धातुकी परीक्षामें कुशल, चंचलस्वभाव,शूअरकेसे नेत्रवाला, स्त्रीमें आसक्त, पराया धन हरनेवाला माताका भक्त, सुन्दर जंघाओंवाला,शरीरका मध्य (कमर) जिसकी दुर्बल,उत्तम बुद्धि,और दूसरोंका छिद्र देखने कहनेवाला होता है॥१७॥उसके हाथ और पावोंमें पलँग, शंख, बाण, शस्त्र, मृदंग, माला और वीणा इनके समान रेखायें होती हैं. और वह सत्तर वर्षपर्यन्त राज्य करता है. इसप्रकार श्रेष्ठ मुनियोंने शशकयोगमें जन्मनेवाले महापुरुषके लक्षण कहे हैं ॥ १८ ॥

पंचमहापुरुषभंगयोगः ।

केन्द्रोच्चगा यद्यपि भूसुताद्या मार्तण्डशीतांशुयुता भवन्ति ॥ कुर्वन्ति नोर्वीपतिमात्मपाके यच्छन्ति ते केवलसत्फलानि १९

भावार्थ—उपरोक्त जो रुचकआदि पांच योग कहे हैं, उनमेंसे किसीएकका संभव क्यों न होवे पर यदि केन्द्रस्थानमें और उच्चराशिमें स्थितभी मंगल आदि पांच ग्रह सूर्य व चन्द्रमाके साथ होवें तो वे अपनी २ दशामें पृथिवीका पति ( राजा ) नहीं करते हैं किंतु केवल उत्तम फलके दाता होते हैं अर्थात् राजयोग भंग करके धन, आदि ऐश्वर्य प्रदान करते हैं ॥ १९ ॥

॥ इति पंचमहापुरुषलक्षणाध्यायः ॥

# अथ कारकयोगाध्यायः ।

मूलत्रिकोणस्वगृहोच्चसंस्था नभश्चराः केन्द्रगता मिथः स्युः ॥
ते कारकाख्याः कथिता मुनीन्द्रैर्विज्ञेय आज्ञाभवने विशेषः॥१॥

भावार्थ—अब कारकयोगाध्याय लिखते हैं—अपने मूलत्रिकोणमें या अपने घरमें वा अपने उच्चमें स्थित ग्रह यदि केन्द्रमें बैठे होवें, तो श्रेष्ठ मुनिजन उनको परस्पर कारक ग्रह कहते हैं. चार स्थान जो केन्द्रसंज्ञके हैं, उनमेंसे दशमस्थान स्थित ग्रहको विशेष कारकवान् जानना ॥ १ ॥

प्रालेयरश्मिर्यदि मूर्तिवर्ती स्वमन्दिरस्थो यदि तुङ्गयाताः ॥
सूर्यार्कजारामरराजपूज्याः परस्परं कारकसंज्ञकाः स्युः ॥ २ ॥

भावार्थ—यदि चंद्रमा अपने घर ( कर्क ) का वा अपने उच्च ( वृषराशि ) का होकर लग्नमें स्थित हो और सूर्य शनि मंगल व बृहस्पति ये चारों ग्रह केन्द्रमें स्थित हों तो परस्पर कारक होते हैं ॥ २ ॥

शुभग्रहे लग्नगतेऽम्बराम्बुस्थितो ग्रहः कारकसंज्ञकः स्यात् ॥
तुंगत्रिकोणस्वगृहांशयातास्तेपीह माने तपने विशेषात् ॥ ३ ॥

भावार्थ—शुभग्रह जिसके लग्नमें बैठा होवे उससे दशवें अथवा चौथे स्थानमें स्थित भयाहुआ ग्रह कारकसंज्ञक कहाता है. तथा जो ग्रह अपने उच्चके वा मूलत्रिकोणके वा अपने घरके अथवा अपने नवांशके होकर दशम स्थानमें बैठे होवें तो वेभी कारक कहाते हैं. ऐसा सूर्य तो विशेष करके कारक होताहै ॥ ३ ॥

नीचान्वये यद्यपि जातजन्मा मंत्री भवेत्कारकखेचरेन्द्रैः॥
राजान्वये यस्य यदि प्रसूतिर्भूमीपतित्वं स कथं न याति ॥ ४ ॥

भावार्थ—नीचकुलमें उत्पन्न होनेवाले जिसके जन्मकुंडलीमें ग्रह कारक होकर बैठे हों वह पुरुष राजाका मन्त्री होवे और राजकुलमें जिसकी उत्पत्ति होवे उसके यदि कारकग्रह पडे हों वह राजा कैसे न होवे? अवश्यही राजा होता है॥४॥

वेशिस्थितो यस्य शुभो नभोगो लग्नं विलग्नं च लवे स्वकीये ॥
केन्द्राणि सर्वाणि शुभान्वितानि तस्यालये श्रीः कुरुते निवासम् ५

भावार्थ—लग्नसे दूसरे घरमें जिसके कुंडलीमें शुभग्रह स्थित हो और जन्म लग्न वा जन्मराशि वा अपने नवांशमें हो तथा चारों केन्द्रोंमें शुभग्रह स्थित हों, उसके घरमें लक्ष्मी सदा निवास करे ॥ ५ ॥

केन्द्रस्थिता गुरुविलग्नकजन्मनाथा मध्ये वयस्यतितरां
वितरन्ति भाग्यम् ॥ शीर्षोदयांघ्र्युभयभेषु गता भवेयु-
रारम्भमध्यमविरामफलप्रदास्ते ॥ ६ ॥

भावार्थ—बृहस्पति, लग्नस्वामी और जन्मराशिस्वामी वा नवांशस्वामी ये तीनों केन्द्रमें स्थित हों तो उसके मध्यअवस्थामें बडे भाग्यका उदय करते है, परतु यहां विशेष भेद यह है कि-पूर्वोक्त ग्रह शीर्षोदयराशिमें हों तो पूर्व अवस्थाके आरम्भमें, पृष्ठोदयराशिमें हों तो मध्यअवस्थामें और उभयोदयी राशिमें हों तो उत्तरअवस्थामें फल देते है ॥ ६ ॥

॥ इति कारकयोगाध्यायः ॥

# अथ नाभसयोगाः ।

*सर्वे चरस्था अपि वा स्थिरस्था द्विदेहसंस्था यदि वा भवन्ति ॥*
क्रमेण रज्जुर्मुशलं नलश्च योगत्रयं स्यादिदमाश्रयाख्यम् ॥ १ ॥

भावार्थ—जो सबके सब ग्रह चर[1], वा स्थिर[2] वा द्विस्वभाव[3] राशिमें स्थित हों तो क्रमसे रज्जु, मुशल और नल नामवाले ये तीन योग होते है. जैसे चरराशिमें सब ग्रह स्थित हों तो रज्जुयोग, स्थिरराशिमें सब ग्रह स्थित हों तो मुशलयोग, तथा द्विस्वभाव राशिमें सब ग्रहस्थित हों तो नलयोगजानना ॥ १ ॥

१ मेष, कर्क, तुला व मकर ये राशि चरसंज्ञक हैं. २ वृषभ, सिंह,वृश्चिक व कुम्भ ये स्थिर संज्ञक हैं और ३ मिथुन, कन्या, धन, व मीन ये राशि द्विस्वभाव संज्ञक हैं.

केन्द्रत्रये सौम्यखगैस्तु माला खलग्रहैर्व्यालसमाह्वयः स्यात् ॥
इदं तु योगद्वितयं दलाख्यं पराशरेण प्रतिपादितं हि ॥ २ ॥

भापार्थ—तीन केन्द्रस्थानोंमें सब शुभग्रह स्थित हों तो मालायोग और वहां सब पापग्रह स्थित हों तो व्याल योग होता है. ये दोनों योग हों तो उन्होंसे तीसरा दल नाम योग होता है ऐसा पराशर मुनिने वर्णन कियाहै माला योग शुभ होता है और व्यालयोग अशुभ होताहै ॥ २ ॥

आसन्नकेन्द्रद्वयगैर्गदाख्यो लग्नास्तसंस्थैः शकटः समस्तैः ॥
खबन्धुयातैर्विहगः प्रदिष्टः शृंगाटकं लग्नवारमजस्थैः ॥ ३ ॥

भापार्थ—चारों केन्द्रोंमेंसे समीप स्थित अर्थात् १–४ । ४–७ । ७–१० १०–१२ इन दो दो स्थानोंमें जो सम्पूर्ण ग्रह स्थित हो तो गदानाम योग होता है. लग्न व सातवेंमें सब ग्रह स्थित हों तो शकटयोग होता है; दशम व चतुर्थस्थानमें समस्तग्रह स्थित हों तो विहंगयोग होता है; तथा लग्नमें नवें व पांचवेंमें सब ग्रह हों तो शृंगाटक नाम योग होता है ॥ ३ ॥

धनारिखस्थैस्त्रिमदायगैर्वा चतुर्थरन्ध्रव्ययसंस्थितैर्वा ॥
नभस्तलस्थैर्हलनामयोगः किलोदितोयं निखिलागमज्ञैः ॥ ४ ॥

भापार्थ—दूसरे छठे और दशवे घरमें जो सब ग्रह स्थित हों अथवा तीसरे सातवें और ग्यारहवेंमें सब ग्रह हों, वा चौथे आठवें और बारहवेंमें समस्त ग्रह स्थित हों तो हलनाम योग होता है. ऐसा ज्योतिःशास्त्रके ज्ञाता संपूर्ण विद्वानोंने कहा है ॥ ४ ॥

लग्नस्मरस्थानगतैः शुभाख्यैः पापैश्च मेपूरणबन्धुयातैः ॥
वज्राभिधस्तैर्विपरीतसंस्थैर्यवश्च मिश्रैः कमलाभिधानः ॥ ५ ॥

भापार्थ—लग्न और सातवें स्थानमें सब शुभग्रह और दशवें व चौथेमें सब पापग्रह स्थित हों तो वज्रनाम योग होता है और यदि इससे विपरीत अर्थात् लग्न व सातवेंमें पापग्रह और दशवें व चौथेमें शुभग्रह हों तो यवनाम योग होताहै; तथा मिश्रित अर्थात् उक्त स्थानोंमें शुभ व पापग्रह दोनों मिलकर स्थित हों तो कमलयोग होता है ॥ ५ ॥

सूर्याच्चतुर्थे भवने सितज्ञौ कथं भवेतामिति नैव युक्तौ ॥
यवाख्यवज्रौ त्विदमामनन्ति तत्रोपपत्तिं परिदर्शयामि ॥ ६ ॥

भावार्थ-यदि सूर्यसे चौथे घरमें शुक्र व बुध हों तो ये उपरोक्त यव और वज्र नाम योग होते हैं,परतु शुक्र व बुध ये दोनों ग्रह सूर्यसे चौथे घरमें कैसे आजावें? क्योंकि इन तीनोंकी मध्यम गति समान होनेसे सूर्यसे चौथे घरमें बुध शुक्रोंका आना सभवे नहीं, इसलिये ये योग कभी होतेही,नहीं परंतु यहां मैंने जो कहा है सो केवल ये वज्र व यव योग कैसे होते हे उनकी रीति दिखाई है. ॥ ६ ॥

विलग्नपार्श्वद्वयवर्तिनीने ज्ञशुक्रजीवान्यतमो विलग्ने ॥
कुजार्किचन्द्राः खजलस्मरस्था वज्रं विलोमाद्ययवो न किं वा॥ ७ ॥

भावार्थ—लग्नके दोनों ओर अर्थात् बारहवें वा दूसरेमें सूर्य हो और बुध बृहस्पति व शुक्र इनमेंसे कोई लग्नमें हो और मगल शनि व चन्द्रमा क्रमसे दशम चतुर्थ व सप्तममें हों तो इस विपरीत रीतिसे क्या ये वज्र व यव योग नहीं होते हे ? अवश्य होते ही है ॥ ७ ॥

सर्वैर्नभोगैर्यदि नाभसाख्यो व्यालाख्यमाले त्रिभिरेव खेटैः ॥
कथम्भवेतामिति चिन्तयन्ति मुनिप्रणीतं कथमन्यथा स्यात् ॥८॥

भावार्थ—यदि सम्पूर्ण ग्रहोंसे नाभसयोग होता है तो तीन ग्रहोंसे व्याल योग व माला योग कैसे हो जावें ? इसप्रकार कोई अज्ञलोग शका करते है पर ऐसी शका करनी योग्य नहीं क्योंकि मुनि यानी मननशील (पूरा २ विचार करनेवाले) जो कुछ कहते है सो कभी अन्यथा नहीं होता ॥ ८ ॥

त्यक्त्वा केन्द्राणि चेत्खेटाः शेषस्थानेषु संस्थिताः ॥
वापीयोगो भवेदेवं गदितः पूर्वसूरिभिः ॥ ९ ॥

भावार्थ—केन्द्र १। ४ । ७। १० स्थानोंको छोडकर यदि सम्पूर्ण ग्रह शेषस्थानोंमें स्थित होवें तो पूर्वाचार्योंने इसको वापी नाम योग कहाहे ॥ ९ ॥

लग्नाच्चतुर्थात्स्मरतः खमध्याच्चतुर्गृहस्थैर्गगने चरेन्द्रैः ॥
क्रमेण यूपश्च शरश्च शक्तिर्दण्डः प्रदिष्टः खलु जातकज्ञैः ॥१०॥

भावार्थ—यदि लग्नसे, चतुर्थसे, सप्तमसे और दशम स्थानसे सबके सब ग्रह चार२ स्थानोंमें स्थित हों तो क्रमसे यूप, शर, शक्ति, और दण्ड ये चार योग जातकज्ञ पण्डितोंने कहे है जैसे कि लग्नसे चारही १।२।३।४ स्थानोंमें सब ग्रह हों तो यूपयोग होता है. चतुर्थ स्थानसे ४।५।६।७ इन चारों घरोंमें सब ग्रह हों तो शरयोग होताहै, सप्तमसे ७।८।९।१० इन चारों स्थानोंमें सब ग्रह हों तो शक्तियोग होताहै और दशमसे १०।११।१२।१ इन चारों घरोंमें सब ग्रह हों तो दण्डयोग होताहै ॥ १० ॥

लग्नाच्चतुर्थात्स्मरतः खमध्यात् सप्तर्क्षगैर्नौरथ कूटसंज्ञः ॥
छत्रं धनुश्चान्यगृहप्रवृत्तैर्नौपूर्वकैर्योग इहार्धचन्द्रः ॥ ११ ॥

भाषार्थ—लग्नसे, चतुर्थसे, सप्तमसे और दशमसे यदि सात ही घरोंमें सब ग्रह स्थित हों तो क्रमसे नौका, कूट, छत्र, और धनुष ये योग होते हैं. जैसे लग्नसे सातवेंतक प्रति घरमें ( एक एक ऐसे ) सब ग्रह स्थित हों तो नौकायोग होता है, चतुर्थसे ४।५।६।७।८।९।१० इन सात घरोंमें जो सभी ग्रह हों तो कूट योग होता है; सातवेंसे ७।८।९।१०।११।१२।१ इन सात घरोंमें सब ग्रह हों तो छत्र योग होता है तथा दशमसे १०।११।१२।१।२।३।४ इनमें सब ग्रह हों तो धनुपयोग होता है और इनसे पृथक् अन्यराशियोंमें अर्थात् दूसरेसे आठवें तक, तीसरेसे नववेंतक, ५ से ११ तक ६, से १२ तक, आठवेंसे दूसरे घरतक, ९ से ३ तक ११ से ५ तक और १२ से ६ तक, स्थानोंमें सब ग्रह स्थित हों तो अर्धचन्द्रयोग जानना ॥ ११ ॥

तनोर्धनाच्चैकगृहान्तरेण स्युः स्थानषट्के गगने चरेन्द्राः ॥
चक्राभिधानश्च समुद्रनामा योगा इतीहाकृतिजाश्च त्रिंशत्॥१२॥

भाषार्थ—लग्नसे और धनसे एक एक स्थानको छोडकर जो छः स्थानोंमें सब ग्रह स्थित हों तो चक्रयोग और समुद्रयोग होता है. जैसे लग्नसे एक स्थानका अन्तर देकर अर्थात् १।३।५।७।९।११ इन स्थानोंमें सब ग्रह बैठे हों तो चक्र योग.और दूसरे घरसे एक२ स्थानको छोड़कर अर्थात् २।४।६।८।१०।१२ इन स्थानोंमें सब ग्रह बैठे हों तो समुद्रयोग होता है. इसप्रकार यहां आकृतिसे अर्थात् प्रत्येक योगके लिये जन्मकुंडलियां लिखकर उक्तरीतिके अनुसार अलग २ ग्रहोंकी स्थापना करनेसे तीस योग उत्पन्न होतेहैं ॥ १२ ॥

ये योगाः कथिता पुरा बहुतरास्तेषामभावे भवे-
द्गोलश्चैकगतैर्युगं द्विग्रहगैः शूलस्त्रिगेहोपगैः ॥
केदारश्च चतुर्षु सर्वखचरैः पाशस्तु पंचस्थितैः
षट्स्थैर्दामिनिका च सप्तग्रहगैर्वीणेति संख्या इमे ॥ १३ ॥

भाषार्थ—प्राचीन आचार्योंने जो पूर्वोक्त योग वर्णन किये हैं उनमेंसे यदि कोई एकभी योग न हो, तो कहते हैं कि–एकस्थानमें सब ग्रह स्थित हों तो गोलयोग होता है; दो स्थानोंमें सब ग्रह बैठे हुए हों तो युगयोग होताहै, तीनस्थानोंमें सब ग्रह होनेसे शूलयोग,चार स्थानोंमें सब ग्रह हों तो केदारयोग, पांच स्थानोंमें सब ग्रह हों तो पाशयोग, छः स्थानोंमें सब ग्रह हों तो दामिनियोग और सात स्थानोंमें सब ग्रह हों तो वीणायोग होता है ॥ १३ ॥

नानाप्रकारैः किल कालविद्भिर्योगा महद्भिः परिकीर्तिता ये ॥
तत्कर्तृपाको हि फलं तदीयं बलानुमानेन विचिन्तनीयम् ॥१४॥

भाषार्थ—कालवेत्ता महात्माओंने अनेकप्रकारोंसे जो ये समस्तयोग वर्णन किये हैं उनका फल इन योगोंको करनेवाले ग्रहोंकी दशामें उन २ के बलके अनुसार चिन्तवन करना ॥ १४ ॥

चञ्चद्रूपेणान्विताः क्रौर्यभाजो जातोत्साहाः क्रूरकार्ये नितान्तम् ॥
रज्जूयोगोत्पन्नमर्त्याः स्वदेशे ह्यन्यस्मिन्वै संचरन्त्यर्थलब्ध्यै १५

भाषार्थ—रज्जुयोगमें उत्पन्न होनेवाले मनुष्य सुन्दर रूपसे युक्त, वडे क्रूर व उत्साही और निरन्तर क्रूरकर्म करनेवाले होते हैं; परंतु वे मनुष्य अपने देशमें वा परदेशमें जाकर धनप्राप्तिके अर्थ जहां तहां विचरते रहेंगे ॥ १५ ॥

नानामान्यज्ञानधान्योपपन्नः पुत्रैर्लक्ष्म्या राजते राजतेजाः ॥
पृथ्वीपालस्याश्रितःस्यात्सहर्षो हर्षोत्कर्षावाप्तिकृन्मौसलेयः१६

भाषार्थ—मुसलयोगमें जन्मनेवाला मनुष्य लोगोंमें अनेकप्रकारसे मान्य, योग्य, ज्ञानवान्, धान्यसे युक्त, पुत्र और लक्ष्मीके सुखसे संयुक्त, राजाके समान तेजस्वी, राजाका आश्रित ( सन्मान पानेवाला ), आनन्दसहित, बहुत हर्ष बढ़ानेवाला ऐसा होता है ॥ १६ ॥

शश्वत्पूर्णाः पूर्णरत्नैः स्वगेहा राजस्नेहाः पुण्यदेहाश्च मर्त्याः ॥
कीर्त्या युक्ताः सर्वदा ते सदैव दैवाद्येषां जन्मकाले नलश्चेत्॥१७॥

भाषार्थ—जिनके जन्मकालमें नलनाम योग होता है उन मनुष्योंके घर निरंतर बहुतसे रत्नोंसे परिपूर्ण होते हैं. वे राजाके मित्र, पुण्यात्मा, उत्तमकीर्तिसे युक्त और वडे भाग्यशाली होजातेहैं ॥ १७ ॥

पुत्रैर्मित्रैश्चारुभूषाविशेषैर्नानायानैरन्विताःस्ते भवन्ति ॥
येषां पुंसां सूतिकालेहि माला मालादोलाकामिनीकेलिशीलाः१८

भाषार्थ—जिन पुरुषोंके जन्मकालमें मालायोग होवे वे पुत्र, मित्र, उत्तम आभूषण, और अनेकप्रकारके सुन्दर वाहनोंसे युक्त होते हैं और वे तरह २ की माला, हिंडोला आदिके सुखको प्राप्त होते हैं और स्त्रीके साथ क्रीडा करनेमें भी निपुण होते हैं ॥ १८ ॥

भोक्ताऽन्यस्यान्नस्य रौद्रो दरिद्रो निद्रोत्साहो रुट्समुद्रोऽप्यभद्रः॥
दुर्दर्पः स्याच्चापकाराय सार्पः सर्पः सूतौ यस्य मर्त्यस्य योगः १९

भापार्थ—जिसके जन्मकालमें सर्पनाम योग होता है वह मनुष्य अन्य (दूसरे) का अन्न खानेवाला, बड़ा क्रूर, निर्धन, निरन्तर शयन करनेवाला, अतिक्रोधकाआगर, दुर्भाग्य वा अपवित्र, अभिमानी, और पराया अपकार करनेमें सर्पतुल्य होता है ॥ १९ ॥

नानाशास्त्रानेकमंत्रानुरक्तो गीते वाद्ये कोविदश्चापि यज्वा ॥
रौद्रो द्वेषी द्वेपिवर्गैर्वियुक्तो युक्तो योपाभूषणाद्यैर्गदायाम् ॥२०॥

भापार्थ—गदानामयोगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुप अनेक शास्त्रोंके पढने व अनेक मंत्रोंको सिद्ध करनेमें प्रीति करनेवाला, गाने बजानेमें प्रवीण, यज्ञ करनेवाला, क्रूरस्वभाव, सब जनोंसे द्वेप करनेवाला, शत्रुओंसे रहित, और स्त्री पुत्र व वहुत आभूपणोंसे युक्त सुखी होता है ॥ २० ॥

दीनो हीनो वैभवेनार्थमित्रैर्यस्योत्पत्त्याऽवाप्तकार्श्योऽप्यवश्यम् ॥
याति प्रीतिं प्राप्य मर्त्यःकुयोपां त्यक्त्वा योगे शाकटे यस्य जन्म २१

भापार्थ—जिसका जन्म शकटयोगमें होता है वह मनुष्य जन्महीसे दीन, ऐश्वर्य धन व मित्रोंसे रहित, अत्यन्त दुर्बल शरीरवाला, कुलस्त्रीको त्यागकर दुष्ट स्त्रीकी प्रीति करनेवाला होता है ॥ २१ ॥

येपां सूतौ मानवानां विहंगो योगो भोगोत्पन्नसौख्यं न तेपाम् ॥
याने प्रीतिर्नित्यमेव प्रवासे वासोऽर्थानामल्पता जल्पतार्यैः २२

भापार्थ—जिन मनुष्योंके जन्मसमयमें विहंगनाम योग होता है वे अनेक तरह के भोगोंसे उत्पन्न होनेवाले सुखसे रहित होते हैं; उनकी विदेशगमनमें नित्यही प्रीति होती है; वे परदेशमें सदा रहें; उनके पास स्वल्प धन होवै; और श्रेष्ठ जनोंसे वृथा वादविवाद करें ॥ २२ ॥

भूयोत्कर्पः साहसी संगरेच्छः सौख्यैर्युक्तोऽत्यन्तबुद्धिर्नरः स्यात् ॥
प्रीतिं गच्छेत्पूर्वपत्न्याः सपत्न्या द्रोहं चैवं शृङ्गपूर्वे सुखाटे ॥२३॥

भापार्थ—शृङ्गाटकयोगमें उत्पन्न भयाहुआ मनुष्य बहुत उत्कर्प पानेवाला, साहसकर्म करनेवाला, युद्धकी इच्छा करनेवाला, सुखसे युक्त, अत्यन्त बुद्धिवान्,

पूर्वपत्नीमें प्रीति करने और दूसरी स्त्रीमें द्रोह करनेवाला होता है अर्थात् वह दो स्त्रियोंसे युक्त होता है ॥ २३ ॥

प्रेष्यो मुक्तःसाधुभिर्मित्रवर्गैःकृष्याजीवी दुःखितोऽत्यन्तभुक्स्यात्॥
उत्पत्तिं यो लाङ्गलाख्ये प्रयाति याति क्लेशं निर्धनत्वात्प्रकामम्॥२४॥

भाषार्थ—लाङ्गलयोगमें जिस मनुष्यकी उत्पत्ति हो वह परकार्य (नौकरी) करनेवाला, साधु व मित्रोंसे रहित, खेतीसे निर्वाह करनेवाला, सदा दुःखी, बहुत भोजन करनेवाला, तथा निर्धन होनेके कारण क्लेशसे युक्त होता है ॥२४॥

आद्ये भागे जीवितस्यान्तिमे च सौख्योपेतो भाग्यवान्मानवः स्यात्
मध्ये भागे भाग्यहीनः प्रकामं कामक्रोधैरन्वितो वज्रयोगे ॥ २५ ॥

भाषार्थ—वज्रयोगमें उत्पन्न भया हुआ मनुष्य बाल्यावस्था ( बचपन ) और अन्तिम अवस्था ( बुढापा ) में सुखसे युक्त और बड़ा भाग्यवान् होता है और मध्यावस्था अर्थात् युवावस्थामें अत्यंत भाग्यहीन कामी और क्रोधी होता है॥२५॥

मध्ये भागे धर्मकामार्थसम्पत्सौख्यैर्युक्तः स्याद्विनीतो वदान्यः॥
नित्योत्साहः सद्वृत्ते तु प्रशान्तः शान्तक्रोधो यः प्रसूतो यवाख्ये२६

भाषार्थ—जो यवनाम योगमें उत्पन्न होवे वह मनुष्य आयुका मध्यभाग अर्थात् युवावस्थामें धर्म काम अर्थ आदि सम्पदासे युक्त, बड़ा विनीत, बड़ा दाता वा मधुर कोमल वक्ता, नित्य उत्साहयुक्त, सदाचारमें प्रवृत्त, शान्त स्वभाव और क्रोधरहित होता है ॥ २६ ॥

नित्यं हर्षोत्कर्षशाली बलीयांश्चञ्चत्कान्तिगीतकीर्तिर्मनुष्यः॥
योगे सूतिश्चेत्सरोजे स राजा राज्ञो वंशे वा भवेद्दीर्घजीवी॥२७॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें कमलयोग होवे वह मनुष्य सदा बहुत आनंद व उत्कर्षे युक्त,बड़ा बलवान्,सुंदर कांतिवाला, और सब लोग जिसकी कीर्ति गा-रहे हैं ऐसा ( बड़ा यशस्वी ) हो जाता है. इस योगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष यदि राजकुलमें उत्पन्न हुआ हो तो वह उक्तगुणवाला राजाही होता है॥२७॥

दीर्घायुः स्यादात्मवंशावतंसः सौख्योपेतोऽत्यन्तधीरो मनीषी॥
चञ्चद्वाक्यः सन्मनाः पुण्यवापी वापीयोगे यः प्रसूतः प्रतापी२८

भाषार्थ—वापीयोगमें जन्म पानेवाला पुरुष दीर्घ आयुवाला, अपने कुलमें श्रेष्ठ, सुखी, अत्यन्त धीर, बहुत बुद्धिवान्, पंडित, मधुर वचन बोलनेवाला,

उत्तम सुशील, पुष्पवाटिका यानी बाग-बगीचा व बावडी आदि बनानेमें प्रीति करनेवाला तथा प्रतापी होता है ॥ २८ ॥

धीरोदारो यज्ञकर्मानुसारो नानाविद्यासद्विचारो नरो वै ॥
यस्योत्पत्तौ वर्तते यूपयोगो योगो लक्ष्म्या जायते तस्य नूनम् २९

भावार्थ—जिसकी जन्मकुंडलीमें यूपयोग होवे वह मनुष्य धीर उदार, यज्ञादि कर्म करनेवाला, अनेकप्रकारकी विद्या जाननेवाला व उत्तम विचार वाला, और निरन्तर लक्ष्मीसे युक्त होता है ॥ २९ ॥

हिंस्रोऽत्यन्तं शिल्पदुःखैः प्रतप्तः प्राप्तानन्दः काननान्ते शरज्ञः ॥
मर्त्यो योगे यः शरे जातजन्मा जन्मारम्भात्तस्य न क्वापि सौख्यम्

भावार्थ—जो मनुष्य शरयोगमें जन्म पाता है वह बड़ा हिंसक, अति शिल्प यानी कारीगरीके संबंधसे हुए दुःखसे सन्तप्त, वनके बीच आनन्द पानेवाला, बाणकी विद्या जाननेवाला और जन्मसे लेकर अन्ततक उसको कभी सुख न मिले ऐसा होता है ॥ ३० ॥

नीचैरुच्चैः प्रीतिकृत्सालसश्च सौख्यैरर्थैर्वर्जितो निर्मलश्च ॥
वादे युद्धे तस्य बुद्धिर्विशाला शालासौख्यस्याल्पता शक्तियोगे ३१

भावार्थ—शक्तियोगमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य नीचजनोंसे बहुत प्रीति करनेवाला, आलस्ययुक्त, सुख और धनसे हीन, और निर्मलस्वभाववाला होता है. वादविवाद और युद्धमें उसकी बुद्धि विशाल होती है; तथा वह शालासे बहुतही थोड़ा सुख पाता है ॥ ३१ ॥

दीनो हीनोन्मत्तसंजातसख्यः प्रेष्यद्वेषी गोत्रजैर्जातवैरः ॥
कान्तापुत्रैरर्थमित्रैर्विहीनो हीनो बुद्ध्या दण्डयोगाप्तजन्मा॥ ३२॥

भावार्थ—दण्डयोगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष दीन, हीन और उन्मत्त जनोंसे मैत्री करनेवाला, परसेवी, दूतभावसे द्वेष करनेवाला, अपने बान्धवोंसे वैर करने वाला, मित्र पुत्र कलत्र (स्त्री) व धन इनसे हीन, और बुद्धिरहित होता है ॥ ३२॥

ख्यातो लुब्धो भोगसौख्यैर्विहीनो यो नौयोगे लब्धजन्मा मनुष्यः॥
क्लेशी शश्वच्चंचलस्वान्तवृत्तिर्वृत्तिः स्तेयोद्भूतधान्येन तस्य ॥ ३३ ॥

भावार्थ—नौकायोगमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष बड़ा प्रसिद्ध, बड़ा लोभी, भोगसुखोंसे हीन, क्लेशी, निरन्तर चचल स्वभाववाला और धान्य हरण करके जीविका ( निर्वाह ) करनेवाला चोर होता है ॥ २३ ॥

दुर्गारण्यावासशीलश्च मल्लभिल्लप्रीतिर्निर्धनो निन्द्यकर्मा ॥
धर्माधर्मज्ञानहीनश्च कूटः कूटप्राप्तोत्पत्तिरेवं मनुष्यः ॥ ३४ ॥

भाषार्थ—कूट ( पर्वत ) योगमें उत्पन्न होनेवाला मनुष्य कोट ( कीला ) व वनमें वास करनेवाला, मल्ल व भिल्ल जनोंसे प्रीति करनेवाला, निर्धन, निन्दित कर्म करनेवाला धर्म और अधर्मके ज्ञानसे हीन, और छली होता है ॥ ३४ ॥

प्राज्ञो राज्ञां कार्यकर्ता दयालुः पूर्वं पश्चात्सर्वसौख्यैरुपेतः ॥
यस्योत्पत्तौ छत्रयोगोपलब्धिर्लब्धिस्तस्य च्छत्रसच्चामराद्यैः३५

भाषार्थ—जिसकी उत्पत्ति छत्रयोगमें होती है वह मनुष्य बुद्धिवान्, राजाओंके कार्य करनेवाला, दयालु, बाल्यावस्था और वृद्धावस्थामें सब तरहके सुखोंसे युक्त, तथा उत्तम २ छत्र चामर आदिकोंसे युक्त होता है ॥ ३५ ॥

आद्ये भागे चान्तिमे जीवितस्य सौख्योपेतः काननादिप्रचारः॥
योगे जातः कार्मुके सोऽतिगर्वो गर्वोन्मत्तापत्तिकृत् कार्मुकास्त्रः ३७

भाषार्थ—कार्मुक(धनुष)योगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष,बाल्यावस्था ( बचपन ) और वृद्धावस्था( बुढापा )में अधिकसुखी, वनपर्वतोंमें विचरनेवाला,बडा अहंकारी और धनुषबाण धारण करनेवाला होता है ॥ ३६ ॥

भूमीपालात्प्राप्तचञ्चत्प्रतिष्ठः श्रेष्ठः सेनाभूषणार्थाम्बराद्यैः ॥
चेदुत्पत्तौ यस्य योगोऽर्द्धचन्द्रश्चन्द्रः साक्षादुत्सवार्थे जनानाम् ३७

भाषार्थ—जिसकी उत्पत्ति अर्द्धचन्द्रयोगमें हो, वह मनुष्य राजासे सदा उत्तम प्रतिष्ठा पानेवाला, सेना आभूषण धन वस्त्रआदि करके सबसे श्रेष्ठ और सब मनुष्योंको चन्द्रमाके समान आनंदोत्सव देनेवाला होता है ॥ ३७ ॥

श्रीमद्रूपोऽत्यन्तजातप्रतापो भूयो भूपोपायनैरन्वितः स्यात् ॥
योगे जातः पूरुषो यस्तु चक्रे चक्रे पृथ्व्याः शालिनी तस्य कीर्तिः३८

भाषार्थ—जिस पुरुषका चक्रयोगमें जन्म होवे वह पुरुष सुंदर रूपवान्, अत्यंत बडा प्रतापी और राजासे प्राप्तहुए बहुतसे धन आदि इनामोंसे युक्त होवे तथा उसकी कीर्ति पृथ्वीमण्डलमें फैले ॥ ३८ ॥

दानी धीरश्चारुशीलो दयालुः पृथ्वीपालप्राप्तसौख्यः प्रकामम्॥
योगे जातो यः समुद्रे स धन्यो धन्यो वंशस्तेन नूनं नरेण॥३९॥

उत्तम सुशील, पुष्पवाटिका यानी बाग-बगीचा व बावडी आदि बनानेमें प्रीति करनेवाला तथा प्रतापी होता है ॥ २८ ॥

धीरोदारो यज्ञकर्मानुसारो नानाविद्यासद्विचारो नरो वै ॥
यस्योत्पत्तौ वर्तते यूपयोगो योगो लक्ष्म्या जायते तस्य नूनम् २९

भावार्थ—जिसकी जन्मकुंडलीमें यूपयोग होवे वह मनुष्य धीर उदार, यज्ञादि कर्म करनेवाला, अनेकप्रकारकी विद्या जाननेवाला व उत्तम विचार वाला, और निरन्तर लक्ष्मीसे युक्त होता है ॥ २९ ॥

हिंस्रोऽत्यन्तं शिल्पदुःखैः प्रतप्तः प्रामानन्दः काननान्ते शरज्ञः ॥
मर्त्यो योगे यः शरे जातजन्मा जन्मारम्भात्तस्य न क्वापि सौख्यम्

भावार्थ—जो मनुष्य शरयोगमें जन्म पाता है वह बड़ा हिंसक, अति शिल्प यानी कारीगरीके संबंधसे हुए दुःखसे सन्तप्त, वनके बीच आनन्द पानेवाला, बाणकी विद्या जाननेवाला और जन्मसे लेकर अन्ततक उसको कभी सुख न मिलै ऐसा होता है ॥ ३० ॥

नीचैरुच्चैः प्रीतिकृत्सालसश्च सौख्यैरर्थैर्वर्जितो निर्मलश्च ॥
वादे युद्धे तस्य बुद्धिर्विशाला शालासौख्यस्याल्पता शक्तियोगे ३१

भावार्थ—शक्तियोगमें जिसका जन्म हो वह मनुष्य नीचजनोंसे बहुत प्रीति करनेवाला, आलस्ययुक्त, सुख और धनसे हीन, और निर्मलस्वभाव वाला होता है, वादविवाद और युद्धमें उसकी बुद्धि विशाल होती है, तथा वह शालासे बहुतही थोड़ा सुख पाता है ॥ ३१ ॥

दीनो हीनोन्मत्तसंजातसख्यः प्रेष्यद्वेषी गोत्रजैर्जातवैरः ॥
कान्तापुत्रैरर्थमित्रैर्विहीनो हीनो बुद्ध्या दण्डयोगात्तजन्मा॥३२॥

भावार्थ—दण्डयोगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष दीन, हीन और उन्मत्त जनोंसे मैत्री करनेवाला,परसेवी, दूतभावसे द्वेष करनेवाला, अपने बान्धवोंसे वैर करने वाला, मित्र पुत्र कलत्र (स्त्री) व धन इनसे हीन, और बुद्धिरहित होता है ॥ ३२ ॥

ख्यातो लुब्धो भोगसौख्यैर्विहीनो यो नौयोगे लब्धजन्मा मनुष्यः॥
क्लेशी शश्वच्चंचलस्वान्तवृत्तिर्वृत्तिःस्तेयोद्भूतधान्येन तस्य ॥ ३३ ॥

भावार्थ—नौकायोगमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष बड़ा प्रसिद्ध, बड़ा लोभी, भोगसुखोंसे हीन, क्लेशी, निरन्तर चपल स्वभाववाला और धान्य हरण करके जीविका ( निर्वाह ) करनेवाला चोर होता है ॥ ३३ ॥

दुखी, अपकार करनेमें तत्पर, बन्धनसे पीडित, अधिक स्त्रियोंवाले, पाखंडी, अनेक अनर्थोंसे युक्त, और वनवासमें प्रीति रखनेवाले होते हैं ॥ ४४ ॥

जातानन्दो नन्दनाद्यैः सुधीरो विद्वान् भूषाकोशसंजाततोषः ॥
चञ्चच्छीलोदारबुद्धिप्रशस्तः शस्तः सूतौ दामिनी यस्य योगः ४५

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें दामिनीयोग होता है वह मनुष्य निरन्तर पुत्र आदि संपदासे आनंदयुक्त, बडा धीरजवाला व विद्वान्, आभूषण व धनका भंडार प्राप्त होनेके कारण प्रसन्नचित्त, उत्तम शीलवाला, उदार बुद्धिवाला और पवित्र होता है ॥ ४५ ॥

अर्थोपेताः शास्त्रपारंगताश्च सङ्गीतज्ञाः पोषकाः स्युर्बहूनाम् ॥
नानासौख्यैरन्विताास्तु प्रवीणा वीणायोगे प्राणिनां जन्म येषाम् ४६

भाषार्थ—जिन मनुष्योंका जन्म वीणायोगमें होवे वे धनवान्, शास्त्रपारंगत, संगीत (गान विद्या) जाननेवाले, बहुतोंका पालन करनेवाले, अनेक प्रकारके सुखोंसे युक्त और सबकाममें प्रवीण होते हैं ॥ ४६ ॥

प्रोक्तैरेतैर्नाभसाख्यैश्च योगैः स्यात्सर्वेषां प्राणिनां जन्म कामम् ॥
तस्मादेतेऽत्यन्तयत्नादपूर्वाः पूर्वाचार्यैर्जातके सम्प्रदिष्टाः ॥४७॥

भाषार्थ—यहा जो ये नाभसयोग वर्णन किये हैं तिन्होंमें सब प्राणियोंका जन्म निश्चय करके होता है इस लिये पूर्वाचार्योंने ये अपूर्व नाभसयोग जातक ग्रंथोंमें शुभाशुभ फल जानेके अर्थ बहुत यत्न पूर्वक कहे हैं ॥ ४७ ॥

एवं योगानां फलं शालिनीसद्वृत्तैर्व्यक्तं युक्तियुक्तं निरुक्तम् ॥
तस्मात्प्राज्ञैः सत्कवीनामनूनं सौख्यं चैवं जातके कोमलोक्त्या ४८

भाषार्थ—उन्हीं योगोंका फल कि जो ज्योतिषके जाननेवाले पूर्व आचार्योंने श्रेष्ठ कवियोंको अपरपार सुख देनेवाला कहा है वही हमने इस जातकग्रंथमें कोमल वाणीसे शालिनीनाम उत्तम छंदोंकरके युक्तिपूर्वक उत्तम रीतिसे वर्णन किया है ४८

॥ इति नाभसयोगाध्यायः ॥

भावार्थ—समुद्रयोगमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष दानी, धीर, उत्तम शीलस्वभाववाला दयालु, राजासे प्राप्त हुआ बडा सुख पानेवाला, और बड़ा धन्य होता है तथा उससे उसका वंशभी धन्य हो जाता है ॥ ३९ ॥

विद्यासत्त्वौदार्यसामर्थ्यहीना नानायासा नित्यजातप्रवासाः ॥
येषां योगः सम्भवे गोलनामा नानासत्यप्रीतयोऽनीतयस्ते ४०

भावार्थ—जिन मनुष्योंके जन्मसमयमें गोलनाम योग होवे वे विद्या, बल, उदारता और सामर्थ्यसे हीन, नानाप्रकारके परिश्रमसे युक्त, नित्य परदेश निवास करनेवाले, अनेक प्रकारसे असत्य ( झूंठाकाम ) करनेमें प्रीति करनेवाले और अनीतिमें प्रीतिवाले होते हैं ॥ ४० ॥

पाखण्डेनाखण्डितप्रीतिभाजो निर्लज्जाः स्युर्धर्मकर्मप्रमुक्ताः ॥
पुत्रैरर्थैः सर्वथा ते वियुक्ता युक्तायुक्तज्ञानशून्या युगाख्ये ॥ ४१ ॥

भावार्थ—युगनाम योगमें उत्पन्न होनेवाले पुरुष पाखण्ड, यानी बनाव बनानेमें अखण्डित प्रीति करनेवाला, लज्जाहीन, धर्मकर्मसे रहित, पुत्र व धनसे सर्वथा रहित, और युक्तायुक्त अर्थात् करनेलायक क्या है और नालायक क्या है इस ज्ञानसे शून्य होते हैं ॥ ४१ ॥

युद्धे वादे तत्पराश्चातिशूराः क्रूराः स्वांते निष्ठुरा निर्धनाश्च ॥
योगो येषां सूतिकाले हि शूलः शूलप्रायास्ते जनानां भवन्ति ॥४२॥

भावार्थ—जिनके जन्मकालमें शूलयोग होवे वे पुरुष युद्ध ( लड़ाई ) और वाद ( कलह) करनेमें तत्पर, अति शूर वीर, क्रूर स्वभाववाले, निष्ठुर, धनहीन और सब लोगोंको शूलके समान दुखदायी होते हैं ॥ ४२ ॥

सत्योपेताश्चार्थवन्तो विनीताः कृष्यौत्सुक्याश्चोपकारादराश्च ॥
योगे केदारे नरास्तेऽपि धीरा धीराचारश्चापि तेषां विशेषात् ॥४३॥

भावार्थ—केदारयोगमें उत्पन्न भयेहुए मनुष्य सत्यवादी, बडे धनवाने, बडे विनीत, कृषिकर्म ( खेतीकरने ) में तत्पर, उपकार करनेमें बडे तत्पर और विशेष करके वे धीर वीरता व सदाचारसे युक्त होते हैं ॥ ४३ ॥

दीनाकारास्तत्पराश्चापकारे बन्धनार्ता भूरितल्पा मदंभाः ॥
नानाऽनर्थाः पाशयोगे प्रजाता जातारण्यप्रीतयः स्युर्मनुष्याः ॥४४॥

भावार्थ—पाशयोगमें उत्पन्न होनेवाले मनुष्य दीनके समान अर्थात् निरन्तर

दुखी, अपकार करनेमें तत्पर, बन्धनसे पीडित, अधिक स्त्रियोंवाले, पाखंडी, अनेक अनर्थोंसे युक्त, और वनवासमें प्रीति रखनेवाले होते हैं ॥ ४४ ॥

जातानन्दो नन्दनाद्यैः सुधीरो विद्वान् भूषाकोशसंजाततोषः ॥
चञ्चच्छीलोदारबुद्धिप्रशस्तः शस्तः सूतौ दामिनी यस्य योगः ४५

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें दामिनीयोग होता है वह मनुष्य निरन्तर पुत्र आदि संपदासे आनंदयुक्त, बडा धीरजवाला व विद्वान्, आभूषण व धनका भंडार प्राप्त होनेके कारण प्रसन्नचित्त, उत्तम शीलवाला, उदार बुद्धिवाला और पवित्र होता है ॥ ४५ ॥

अर्थोपेताः शास्त्रपारंगताश्च सङ्गीतज्ञाः पोषकाः स्युर्बहूनाम् ॥
नानासौख्यैरन्वितास्तु प्रवीणा वीणायोगे प्राणिनां जन्म येषाम् ४६

भाषार्थ—जिन मनुष्योंका जन्म वीणायोगमें होवे वे धनवान्, शास्त्रपारंगत, संगीत (गान विद्या) जाननेवाले, बहुतोंका पालन करनेवाले, अनेक प्रकारके सुखोंसे युक्त और सबकाममें प्रवीण होते हैं ॥ ४६ ॥

प्रोक्तैरेतैर्नाभसाख्यैश्च योगैः स्यात्सर्वेषां प्राणिनां जन्म कामम् ॥
तस्मादेतेऽत्यन्तयत्नादपूर्वाः पूर्वाचार्यैर्जातके सम्प्रदिष्टाः ॥ ४७ ॥

भाषार्थ–यहां जो ये नाभसयोग वर्णन किये हैं तिन्होंमें सब प्राणियोंका जन्म निश्चय करके होता है इस लिये पूर्वाचार्योंने ये अपूर्व नाभसयोग जातक ग्रंथोंमें शुभाशुभ फल जाननेके अर्थ बहुत यत्न पूर्वक कहे हैं ॥ ४७ ॥

एवं योगानां फलं शालिनीसद्वृत्तैर्व्यक्तं युक्तियुक्तं निरुक्तम् ॥
तस्मात्प्राज्ञैः सत्कवीनामनूनं सौख्यं चैवं जातके कोमलोक्त्या ४८

भाषार्थ—उन्हीं योगोंका फल कि जो ज्योतिषके जाननेवाले पूर्व आचार्योंने श्रेष्ठ कवियोंको अपरंपार सुख देनेवाला कहा है वही हमने इस जातकग्रंथमें कोमल वाणीसे शालिनीनाम उत्तम छन्दोंकरके युक्तिपूर्वक उत्तम रीतिसे वर्णन किया है ४८

॥ इति नाभसयोगाध्यायः ॥

# अथ रश्मिजातकाध्यायः ।

येषां नराणां किरणाः प्रसूता एकादितः पंच भवेति यावत् ॥
ते सर्वथा दुःखदरिद्रभाजो नीचप्रिया नीचकुलाः खलाश्च ॥१॥

भाषार्थ—अब रश्मिजातकाध्याय वर्णन करते हैं–जिन मनुष्योंके जन्मसमय ग्रहोंकी एकसे पांचतक किरणसंख्या हो वे नीचकुलमें जन्म लेकर सदा दुःख व दरिद्रसे युक्त, नीचजनोंसे प्रीति करनेवाले और खल अर्थात् दुष्टस्वभाववाले होते हैं ॥ १ ॥

पंचादितः खेन्दुमिताश्च यावन्मरीचयस्ते जनयन्त्यवश्यम् ॥
नरान्विदेशाभिरतान् सुदीनान् भाग्येन हीनान् प्रतिपालितांश्च ॥२॥

भावार्थ—जिनके जन्मसमय पांचसे दश संख्यातक किरण संख्या हो वे मनुष्य निरंतर विदेशमें निवास करनेवाले,अत्यंत दीन और भाग्यसे हीन होनेके कारण दुःख भोगनेवाले और परपोषित अर्थात् दूसरोंकी नौकरी करके निर्वाह करनेवाले होते हैं॥ २ ॥

परं दशभ्यस्तिथयस्तु यावत्ते भानवो मानवमल्पकार्थम् ॥
धर्मप्रियं संजनयन्ति नूनं कुलानुरूपं सुखिनं सुवेषम् ॥ ३ ॥

---

१ एक राशिके साठवें भागको रश्मि, रेखा, मयूख, वा किरण कहतेहैं अर्थात् एकराशिके ३० अंशोंमेंसे प्रत्येक अंशकी ६०।६० रेखायें होती हैं. तहाँ विषमराशिकी ६० रेखायें नीचे लिखे अनुसार हैं १ घोर, २ राक्षस, ३ देव, ४ कुबेर ५ रक्षोगण, ६ किन्नर, ७ भ्रष्ट, ८कुलघ्न, ९ विष, १० अग्नि, ११ माया, १२ प्रेतपुरीष, १३ वरुण, १४ इन्द्र, १५ काल, १६ सर्प, १७ चन्द्र १८ चन्द्र, १९ मृदु २० मृदु, २१ पद्म, २२ विष्णु, २३ वागीश, २४ दिगम्बर, २५ देवा, २६ आर्द्र, २७ नाश, २८ क्षितीश, २९ कमलाकर, ३० मन्दात्मजा, ३१ मृत्यु, ३२ काल, ३३ दावाग्नि, ३४ घोर, ३५ भय ३६, कण्टक, ३७ सुधा, ३८ अमृत, ३९ पूर्णेन्दु, ४० विष, ४१ कालि, ४२ नाश, ४३ वंशक्षय, ४४ उत्पात, ४५ कालरूप, ४६ सौम्य, ४७ मृदु, ४८ शीतल, ४९ दंष्ट्राकराल, ५० इन्द्रमुख, ५१ कालाग्नि, ५२ दण्डायुध, ५३ निर्मल, ५४ शुभ, ५५ अशुभ ५६ शीतल, ५७ सुधा, ५८ पयोधि, ५९ भ्रमणा, और ६० इन्द्ररेखा, ये ६० रश्मियां हैं और समराशिमें इससे विपरीत जानना अर्थात् प्रथम ६० वीं इन्द्ररेखा, द्वितीय ५९ वीं भ्रमणा, तृतीय ५८ वीं पयोधि, और अन्तमें १ ली घोर इस प्रकार जानना.

भाषार्थ—जिनके जन्मसमयमें दशसे अधिक और पन्द्रह किरण पर्यंत किरण संख्या होवे वह मनुष्य अल्पधन पानेवाला, स्वधर्मको प्रिय माननेवाला, कुलके अनुसार सुखी, तथा सुन्दर वेषवाला होता है ॥ ३ ॥

पञ्चेन्दुतो विंशतिरेव यावद्गभस्तयस्ते मनुजं सुशीलम् ॥
कुर्वन्ति सत्कीर्तिकरं सुधीरं वंशावतंसं कुशलं कलासु ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जन्मसमयमें यदि पन्द्रहसे वीस संख्यातक किरण होवें तो वे उस मनुष्यको सुशील, उत्तम कीर्तिवान्, अत्यंत धीरजवाला, वंशमें श्रेष्ठ और कलाओंमें कुशल करते हैं ॥ ४ ॥

यस्य प्रसूतौ च नखा मयूखास्तद्भाग्यरेखा सुहृदां सुखाय ॥
पंचाधिकाविंशतिरत्र यावत्तावत्फलाधिक्यमनुक्रमेण ॥ ५ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें वीस किरण होवें वह तो बडा भाग्यवाला हो जाता है और उसके भाग्यकी रेषा उसके मित्रोंके सुखके लियेभी होती है और उन किरणोंकी संख्या वीससे पचीसतक जितनी २ अधिक होवें उतना २ अनुक्रमसे फलभी अधिकाधिक प्राप्त होजाता है ॥ ५ ॥

यावत्त्रिंशत्सम्मिताः पंचवर्गा येषां सूतौ चेन्मयूखा नराणाम् ॥
भूमीपालप्राप्तसौख्याः प्रधाना नानासम्पत्संयुतास्ते भवन्ति॥६॥

भाषार्थ—जिनके जन्मसमयमें पचीससे अधिक तीसपर्यन्त किरण होवें उन मनुष्योंको राजासे सुख प्राप्त होवै, वे राजाके मंत्री वा अपने कुलमें श्रेष्ठ और नाना प्रकारकी सम्पदासे युक्त होते हैं ॥ ६ ॥

येषां नूनं मानवानां प्रसूतावेकत्रिंशत्संख्यकाश्चेन्मयूखाः ॥
विख्यातास्ते राजतुल्या प्रधाना नानासेनास्वामिनः सम्भवन्ति७

भाषार्थ—जिन मनुष्योंके जन्मकालमें इकतीस संख्या किरण हों वे राजाके तुल्य प्रसिद्ध वा प्रधान और अनेक सेनाओंके स्वामी होते हैं ॥ ७ ॥

प्रसूतिकाले किरणा नराणां द्वित्रिप्रमाणा यदि सम्भवन्ति ॥
नानापुराणामथवा गिरीणां ते स्वामिनो ग्रामशताधिपा वा॥८॥

भाषार्थ—यदि मनुष्योंके जन्मसमयमें बत्तीस संख्या किरण होवे तो वे अनेक नगर अथवा पर्वतोंके स्वामी वा सौ ग्रामोंके अधिपति होते हैं ॥ ८ ॥

रामाग्निभिश्चापि युगाग्निभिर्वा करैर्नरस्य प्रसवो यदि स्यात् ॥
क्रमात्सहस्रं त्रिसहस्रकं च ग्रामान् स पातीति वदन्ति केचित् ९

भापार्थ—यदि मनुष्यके जन्मसमयमें तेंतीस अथवा चौंतीस किरण संख्या होवे तो वह क्रमसे एक हजार और तीन हजार ग्रामोंकी रक्षा करनेवाला होता है. ऐसा कोई आचार्य कहते हैं ॥ ९ ॥

पंचत्रिसंख्यैः खलु यो मयूखैर्जातो भवेन्मण्डलनायकश्च ॥
विलाससत्त्वामलशीलशाली यशोविशेषाधिककोशयुक्तः १०॥

भापार्थ—जो किसीके जन्मसमय पैंतीस संख्या किरण हों तो मनुष्य मण्डल का स्वामी होवै और वह हास्य विलास बल पराक्रम व उत्तम शीलस्वभावसे युक्त, बडी कीर्ति और बड़े खजानेसे संपन्न होता है ॥ १० ॥

रसाग्निसंख्यैश्च नगाग्निसंख्यैर्जातो मयूखैः खलु यः क्रमेण ॥
ग्रामान् मनुष्यः स तु सार्द्धलक्षं लक्षत्रयं पाति महत्प्रतापात् ११

भापार्थ—जो छत्तीस और सैंतीस संख्या किरण जन्मसमयमें हों तो क्रमसे वह मनुष्य अपने बडे पराक्रम करके डेढलाख और तीन लाख ग्रामोंका रक्षक होता है अर्थात् छत्तीस किरणोंसे डेढ लाख ग्रामोंका राजा और सैंतीस किरणोंसे तीन लाख ग्रामोंका राजा होता है ॥ ११ ॥

यस्य प्रसूतौ किरणप्रमाणमष्टत्रिसंख्यं स भवेन्महौजाः ॥
भूमीपतिर्लक्षचतुष्टयं हि ग्रामान् प्रशास्तीन्द्रसमानसम्पत् १२॥

भापार्थ—जिसके जन्मसमयमें अडतीस संख्या किरण हों वह मनुष्य निश्चय करके महा प्रतापी वा तेजस्वी और चार लाख गावोंका पालनेवाला राजा इन्द्रके समान सम्पदावाला होता है ॥ १२ ॥

नवत्रिसंख्या जनने मयूखा विख्यातकीर्तिर्नृपतिर्भवेत्सः ॥
प्रौढप्रतापाद्गरुडस्वरूपो गर्वोद्धतारातिभुजङ्गमेषु ॥ १३ ॥

भापार्थ—जिसके जन्मसमयमें उनतालीस संख्या किरण हों वह मनुष्य गर्वसे उद्धत हुए शत्रुरूपी सर्पको अपने बडे प्रतापसे गरुडके समान नाश करनेवाला होनेके कारण बडा प्रसिद्ध कीर्तिवाला राजा होता है ॥ १३ ॥

खाब्धिप्रमाणैः किरणैः प्रसूतः क्षोणीपतिस्तद्विजयप्रमाणे ॥
भवन्ति सेनागजगर्जितानां प्रतिस्वना खे घनगर्जितानि ॥१४॥

भावार्थ—जन्मसमय जिसके चालीस संख्या किरण हों वह मनुष्य ( अनेक राजाओंको जीतनेवाला ) राजा होता है उसका विजय होनेका प्रमाण ऐसा जानना कि, उसकी सेनामें हाथी घोडे आदिकोंकी गर्जना आकाशस्थ मेघगर्जनाके समान होती है ॥ १४ ॥

मयूखजालं परिसूतिकाले यस्यैकवेदाह्वयकं नरस्य ॥
द्व्यम्भोधिवेलामलमेखलाया भवेदिलायाः परिपालकः सः॥१५॥

भावार्थ—जिस मनुष्यके जन्मसमयमें इकतालीस वा बयालीस किरणोंका बल हो वह दो समुद्रोंसे घिरीहुई पृथ्वीका परिपालक (महाराजा)होता है ॥१५॥

यमलजलधितुल्यो वा गुणाब्धिप्रमाणो भवति किरणयोगश्चेन्नराणां प्रसूतौ ॥ अतुलबलविलासत्रासितारातिवर्गास्त्रिजलधिवलयायाः पालकास्ते पृथिव्याः ॥ १६ ॥

भावार्थ—यदि मनुष्यके जन्मसमय बयालीस वा तेतालीस किरणसंख्या हो तो वे उपमारहित बहुत बलके विलाससे अनेक शत्रुओंको व्याकुल करनेवाले, तीन समुद्रोंसे घिरी हुई पृथ्वीके पालक राजा होते हैं ॥ १६ ॥

सूतौ वेदयुगप्रमाणकिरणाश्चेत्सार्वभौमः स ना
यत्सेनाजलधौ गलन्मदजला दन्तावलाः शैलताम् ॥
यान्ति च्छत्रविचित्रिताः कमठतां मीनध्वजा मीनतां
नौकात्वं च रथास्तथायुधरुचिः कल्लोलमालातुलाम् ॥ १७ ॥

भावार्थ—जन्मकालमें यदि चवालीस किरणसंख्या हो तो वह पुरुष ऐसा चक्रवर्ती राजा होता है कि, जिसकी सेना तो समुद्रके समान बडी विस्तीर्ण दीख पडे, हाथियोंके गण्डस्थलसे बहनेवाला मद उस समुद्रमें जलके जैसा दीख पडे, वे मदोन्मत्त हाथी पर्वतसे दीख पडें, राजाओंके छत्र कछुएकी पीठके समान दीख पडें, तरहतरहकी मत्स्यचिन्हित फहराती हुई ध्वजायें व पताका मछलीके समान दीख पडें, रथ जो है सो नौकाके समान दीख पडें, तथा जो अनेक प्रकारके चमकीले शस्त्र–अस्त्र (हथियार) हैं वे इस सेनारूप समुद्रमें अनेक तरंगोंके समान दीख पडें १७

पञ्चाब्धितश्चेत्परतो भवन्ति गभस्तयो जन्मनि मानवानाम् ॥
ते देवतानामपि दुर्जयाः स्युर्द्वीपान्तरोद्गीतयशोविशेषाः॥१८॥

भावार्थ—और जिनके जन्मसमय पैंतालीस वा इन्होंसे अधिक ( ६० तक )

किरणोंका बल होवे वे मनुष्य देवताओंसेभी अजिंक्य अर्थात् पराजयको प्राप्त न होनेवाले होवें और उनकी बडी कीर्ति द्वीपान्तरोंमें भी फैल जावे ॥ १८ ॥

॥ इति जातकाभरणे रश्मिजातकाऽध्यायः ॥

---

# अथ दीप्तादिग्रहफलम् ।

दीप्तस्तुङ्गगतः खगो निजगृहे स्वस्थो हिते हर्षितः
शान्तः शोभनवर्गगश्च खचरः शक्तः स्फुरद्रश्मिभाक् ॥
लुप्तः स्याद्विकलः स्वनीचगृहगो दीनः खलः पापयुक्
खेटो यः परिपीडितश्च खचरैः स प्रोच्यते पीडितः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अपनी उच्चराशिमें स्थित भया हुआ ग्रह 'दीप्त' संज्ञक होता है; अपनी राशिमें स्थित होनेवाला ग्रह 'स्वस्थ' कहाता है; अपने मित्रके घरमें स्थित हुआ ग्रह 'हर्षित' कहाता है; तथा शुभग्रहके वर्ग (नवांशआदि)में स्थित हुए ग्रहको 'शान्त' कहते हैं; जिस ग्रहकी किरणें प्रकाशवान् हैं; अर्थात् जो उदयको प्राप्त है (अस्त नहीं) वह 'शक्त' जानना; और जो ग्रह लुप्त है अर्थात् अस्त हो गया है वह 'विकल' जानना; जो ग्रह अपनी नीच राशिमें है वह 'दीन' है; जो पापग्रहोंके साथ हो वह 'खल' (दुष्ट) जानना, तथा जो ग्रह पापग्रहोंसे पीडित है वह 'पीडित' कहलाता है ॥ १ ॥

दीप्ते प्रतापादतितापितारिर्गलन्मदालंकृतकुञ्जरेशः ॥
नरो भवेत्तन्निलये सलीलं पद्मालयाऽलंकुरुते विलासम् ॥ २ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकुंडलीमें दीप्त अवस्थावाला ग्रह होवे वह मनुष्य अपने प्रतापसे शत्रुजनोंको त्रास देनेवाला, और मतवाले हाथियोंका स्वामी होता है तथा उसके घरमें लक्ष्मी सदा लीलापूर्वक विलास करती है ॥ २ ॥

स्वस्थे महद्वाहनधान्यरत्नविशालशालाबहुलत्वयुक्तः ॥
सेनापतिः स्यान्मनुजो महौजा वैरिव्रजावाप्तजयाधिशाली॥३॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकुंडलीमें ग्रह स्वस्थावस्थामें स्थित हो वह मनुष्य बहुत वाहन धान्य रत्न इनकी उत्तम शालाओंसे युक्त, सेनाका स्वामी, महातेजस्वी वा बली वा प्रतापी तथा शत्रुसमूहसे विजय पानेवाला होता है ॥ ३ ॥

हर्षिते भवति कामिनीजनात्यन्तभूषणमणिव्रजवित्तः ॥
धर्मकर्मकरणैकमानसो मानसोद्भवचयो हतशत्रुः ॥ ४ ॥

भावार्थ—जन्मकालमें कोई ग्रह हर्षित अवस्थामें होनेसे मनुष्य स्त्रीजनोंसे बहुत सुख, बहुत रत्न आभूषण व बहुत धनसे सम्पन्न, धर्म-कर्म करनेमें एकाग्रचित्त ( मन लगानेवाला ) और कामी व शत्रुरहित होता है ॥ ४ ॥

शान्तेऽतिशान्तो हि महीपतीनां मंत्री स्वतंत्रो बहुपुत्रमित्रः ॥
शास्त्राधिकारी सुतरां नरः स्यात्परोपकारी सुकृतैकचित्तः ॥५॥

भावार्थ—जन्मसमयमें कोई ग्रह जो शान्तावस्थामें स्थित हो तो पुरुष अतिशान्तचित्त, राजाओंका मंत्री, स्वतंत्र, बहुत पुत्र और मित्रोंसे युक्त, शास्त्रोंका अधिकारी (पढनेवाला), बडा परोपकारी और सदा पुण्यकर्म करनेमें मन लगानेवाला होता है ॥ ५ ॥

शक्तेऽतिशक्तः पुरुषो विशेषात् सुगन्धमाल्याभिरुचिः शुचिश्च ॥
विख्यातकीर्तिः सुजनप्रसन्नो जनोपकर्ताऽरिजनप्रहर्ता ॥ ६ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मसमयमें शक्तअवस्थामें ग्रह हो वह मनुष्य अतिसामर्थ्यवान्, सुगन्ध फूलआदि पदार्थोंमें विशेष प्रीति रखनेवाला, पवित्रआत्मा, विख्यातकीर्ति, सुजनोंमें प्रसन्न होनेवाला, मनुष्योंका उपकार करनेवाला, और शत्रुजनोंका नाश करनेवाला होता है ॥ ६ ॥

हतबलो विकलो मलिनः सदा रिपुकुलप्रबलश्च गलन्मतिः ॥
खलसखः स्थलसञ्चलितो नरः कृशतरः परकार्यगतादरः ॥ ७ ॥

भावार्थ—जो ग्रह विकलावस्थामें हो तो मनुष्य निर्बल, मलिनवेष, बलवान् शत्रुकुलसे परिपीडित, बुद्धिहीन, दुष्टजनोंकी मित्रता करनेवाला, स्थानसे च्युत अर्थात् परदेशमें निवास करनेवाला, बहुत दुबला और पराये कार्यका बिगानेवाला होता है ॥ ७ ॥

दीनेऽतिदीनोऽपचयेन तप्तः संप्राप्तभूमीपतिशत्रुभीतिः ॥
सन्त्यक्तनीतिः खलु हीनकान्तिः स्वजातिवैरं हि नरः करोति ८

भावार्थ—दीनअवस्थामें ग्रह होनेसे मनुष्य अत्यन्तदीन, बहुत धनव्यय ( खरच ) होनेके कारण सन्तप्त, राजासे और शत्रुओंसे प्राप्तहुए भयसे संयुक्त रीतिसे रहित, कान्तिसे हीन, और अपने ज्ञातिवालोंको वैर करनेवालोंसे होता है ८

खलाभिधाने हि खलैःकलिःस्यात्कान्तातिचिन्तापरितप्तचित्तः॥
विदेशयानं धनहीनता च प्रकोपताप्तसमतिप्रकाशः ॥ ९ ॥

भाषार्थ—जन्मकुंडलीमें खलावस्थामें यदि कोई ग्रह स्थित हो तो मनुष्य खल पुरुषोंसे कलह करनेवाला, स्त्रीकी अति चिन्तासे सन्तापयुक्त, परदेशमें भ्रमण करनेवाला, धनहीन, और बहुत क्रोधी होनेके कारण हीनबुद्धिवाला हो जाता है ॥ ९ ॥

पीडिते भवति पीडितः सदा व्याधिभिर्व्यसनतोऽपि नितान्तम्॥
याति संचलनतां निजस्थलाद्व्याकुलत्वनिजबन्धुचिन्तया ॥१०॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकुंडलीमें पीडितअवस्थामें ग्रह स्थित हो वह पुरुष सदा व्याधियों ( रोगों ) से पीडित, बहुत प्रकारके व्यसनों ( दुःखों ) से भी बहुत पीडित अपने स्थानसे परदेश गमन करनेवाला, और निरंतर अपने बन्धुओंकी चिन्तासे व्याकुलचित्त रहता है ॥ १० ॥

॥ इति दीप्तादिग्रहफलम् ॥

## स्थानादिबलयुक्तग्रहफलानि ।

परां विभूतिं जनयत्यवश्यं बलाधिकत्वं महसः प्रवृद्धिम् ॥
नानाधनं कौशलगौरवादि कुर्याद्बलं स्थानबलोपपन्नः ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब स्थान आदि बलसे युक्त ग्रहोंके फल लिखते हैं-जो ग्रह संपूर्ण स्थानबलसे संयुक्त होता है वह अवश्य परम विभूति ( संपदा ), अधिक बल, बडाई वा बडा तेज, नानाप्रकारका धन, चतुराई और गौरव आदिकी वृद्धि करता है ॥ १ ॥

आशाबलं यस्य भवेत्प्रकृष्टं खेटः स्वकाष्ठां नियमेन नीत्वा ॥
विशिष्टलाभं कुरुते दशायां पुंसां निजद्रव्यविमिश्रितं हि ॥२॥

भाषार्थ—जिस ग्रहका आशाबल पूर्ण होता है वह ग्रह अपनी दिशामें पुरुषोंको नियमसे प्राप्त करके बहुत बड़े ऐसे लाभको प्राप्ति करता है कि जिसमें आग्रहकी प्रिय वस्तु मिली हुई हो ॥ २ ॥

शत्रुक्षयं भूगजवाजिवृद्धिं शौर्यं च रत्नाम्बरसम्पदं च ॥
लीलाविलासं विमलां च कीर्तिं कुर्याद्ग्रहःकालबलाधिशाली॥३॥

**भावार्थ**—पूर्ण कालबलसे युक्त भया हुआ ग्रह शत्रुका क्षय, भूमि हाथी व घोडोंकी वृद्धि, शूरवीरता, रत्न, वस्त्र आदिकी सम्पदाको करदेता है; तथा अनेक लीला विलासोंको कराता हुआ निर्मल यश प्राप्त कर देता है ॥ ३ ॥

आचारशौचशुभसत्ययुताः सुरूपास्तेजस्विनः
कृतविदो द्विजदेवभक्ताः ॥ पुष्पाम्बरोत्तमवि-
भूषणसादराश्च सौम्यग्रहैर्बलयुतैः पुरुषा भवन्ति ॥ ४ ॥

**भावार्थ**—जिसके पुरुषोंके जन्मसमय शुभग्रह बलवान् होवे वे मनुष्य आचार-विचार शौच व सत्यसे युक्त, सुन्दर रूपवान्, तेजस्वी, कृतज्ञ (किये उपकारको जाननेवाले) ब्राह्मण व देवताओंके भक्त, उत्तम पुष्पमाला, वस्त्र व आभूषणोंको आदरपूर्वक धारण करनेवाले होते हैं ॥ ४ ॥

लुब्धाः कुकर्मनिरता निजकार्यनिष्ठाः साधुद्विषः
स्वकुलहाश्च तमोगुणाढ्याः ॥ क्रूरस्वभावनिरता
मलिनाः कृतघ्नाः पापग्रहैर्बलयुतैः पुरुषा भवन्ति ॥ ५ ॥

**भावार्थ**—जिनके जन्मसमयमें पापग्रह बलसंयुक्त होवें वे पुरुष लोभी, कुकर्ममें तत्पर, अपनेही काममें निष्ठा रखनेवाले, साधुजनोंसे द्रोह करनेवाले, अपने वंशको हानि पहुँचानेवाले, तमोगुणसे युक्त, दुष्टस्वभावसे युक्त, मलिनवेषवाले और कृतघ्न (किये उपकारको न जाननेवाले) होते हैं ॥ ५ ॥

द्वौ वा त्रयो वा बलिनो भवन्ति फलप्रदानत्वमिति प्रकल्प्यम् ।
मन्दारसौम्येज्यसितेन्दुसूर्या यथोत्तरं स्युर्बलिनो निसर्गात् ॥ ६ ॥

**भावार्थ**—यह निसर्ग बल है कि, जन्मसमय जिसके दो वा तीन ग्रह बलवान् होते हैं तब उनके फलकी ऐसी कल्पना करना. शनि, मंगल, बुध, बृहस्पति, शुक्र, चन्द्रमा व सूर्य ये ग्रह क्रमसे स्वभावहीसे उत्तरोत्तर बलवान् होतेहैं. जैसे प्रथम शनि बली, शनिसे अधिक बली मंगल, मंगलसे बुध, बुधसे बृहस्पति, बृहस्पतिसे शुक्र, शुक्रसे चन्द्रमा, और चन्द्रमासे अधिक बली सूर्य स्वभावसेही होता है. ऐसा ग्रहोंका निसर्गबल जानना ॥ ६ ॥

क्वचिद्राज्यं क्वचित्पूजां क्वचिद्द्रव्यं क्वचिद्यशः ॥
ददाति खेचरश्चित्रं चेष्टावीर्यसमन्वितः ॥ ७ ॥

**भावार्थ**—चेष्टाबलसे युक्त होनेवाला ग्रह कभी राज्य, कभी पूजा (सत्कार, सन्मान) कभी द्रव्य, और कभी यशको देता है ॥ ७ ॥

दुष्टप्रदः सौम्यनिरीक्षितश्चेद्दुष्टं फलं नो सकलं ददाति ॥
क्रूरेक्षितः सत्फलदोऽपि चैवं विचारणेयं किल दृग्बलस्य ॥ ८ ॥

भावार्थ—अब दृष्टिवलका फल कहते हैं. दुष्ट फलका देनेवाला ग्रह यदि शुभग्रहोंसे देखा जाता हो तो वह अपना सम्पूर्ण दुष्टफल नहीं देसकता और क्रूरग्रहोंसे देखा हुआ शुभश्रेष्ठ फल देनेवाला ग्रहभी पूर्ण शुभ फलको नहीं देता है. यह दृष्टिवलका विचार वर्णन किया है ॥ ८ ॥

॥ इति स्थानादिवलयुक्तग्रहफलानि ॥

## अथ सूर्ययोगाध्यायः।

खेचरा दिनमणेर्विधुवर्ज्यं द्वादशे च धनभे ह्युभये वा ॥
वोशिवेश्युभयचर्यभिधानाः प्राक्तनैः समुदिता इति योगाः ॥ १ ॥

भावार्थ—सूर्यस्थित राशिसे चन्द्रमाको छोडकर सब ग्रह बारहवें, दूसरे, अथवा दोनों स्थानोंमें स्थित हों तो क्रमसे वोशि वेशि व उभयचरी नाम तीन योग होते हैं. जैसे सूर्यसे बारहवें घरमें चन्द्रविना सब ग्रह हों तो वोशियोग, दूसरे घरमें हों तो वेशियोग और बारहवें व दूसरे दोनों स्थानोंमें सब ग्रह हों तो उभयचरी योग जानना. ये योग प्राचीन आचार्योंने कहे हैं ॥ १ ॥

स्यान्मन्ददृष्टिर्बहुकर्मकर्ता पश्यत्यधश्चोन्नतपूर्वकायः ॥
असत्यवादी यदि वोशियोगः प्रसूतिकाले मनुजस्य यस्य ॥ २ ॥

भावार्थ—जिस मनुष्यके जन्मकालमें वोशियोग होता है, वह मन्ददृष्टि, बहुत कामोंको करनेवाला, नीची दृष्टिवाला, ऊंचे शरीरवाला और असत्यवादी होता है ॥ २ ॥

चेत्संभवे यस्य च वेशियोगो भवेद्दयालुः पृथुपूर्वकायः ॥
स्याद्वाग्विलासी लसतासमेतस्तिर्यक्प्रचारः खलु तस्य दृष्टेः ॥ ३

भावार्थ—जिसकी जन्मकुण्डलीमें वेशियोग होवे, वह पुरुष दयावान्, कमरसे लेकर मस्तकतक मोटा शरीरवाला, वाणीके विलाससे युक्त ( बोलनेमें बड़ा ।२५।१ और आलसी होता है तथा उसकी दृष्टिभी निश्चय तिरछी होती है ॥ ३ ॥

सर्वंसहः स्थिरतरोऽतितरां समृद्धः सत्त्वाधिकः समशरीरविराजमानः ॥ नात्युच्चकः सरलदृक् प्रबलामलश्रीयुक्तः किलोभयचरीप्रभवो नरः स्यात् ॥ ४ ॥

भापार्थ—उभयचरी योगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष सबके अपराधोंको सहन करनेवाला, अत्यन्त स्थिरचित्त, अत्यंतही बड़ी समृद्धिवाला, बहुत सतोगुणी, समान शरीर होनेके कारण शोभनेवाला, बहुत ऊंचा नहीं, बहुत छोटा नहीं, सीधी दृष्टिवाला, अत्यंत बलयुक्त और सुन्दर लक्ष्मीसे युक्त होता है ॥ ४ ॥

सूर्यस्य वीर्यात् खचरानुसाराद्राश्यंशयोगात्प्रविचार्य सर्वम् ॥ न्यूनं समं वा प्रबलं नराणां फलं सुधीभिः परिकल्पनीयम् ॥५॥

भापार्थ—यहाँ सूर्यके बलसे और योगकर्ता ग्रहोंके बलके अनुसार और राशि अंशके योगसे इन तीनोंका संपूर्ण विचार करके न्यून, अधिक वा समान फलकी कल्पना विद्वानोंको करनी चाहिये ॥ ५ ॥

॥ इति सूर्ययोगाध्यायः ॥

## अथ चन्द्रयोगाध्यायः ।

द्विजपतेर्धनगैः सुनफा भवेद्व्ययगतैरनफा रविवर्जितैः ॥ दुरुधरा खचरैरुभयस्थितैर्मुनिवरैरुदिता महदादरात् ॥ १ ॥

भापार्थ—अब चन्द्रयोगाध्याय कहते हैं. चन्द्रमासे दूसरे घरमें सूर्यको छोड़कर अन्य सब ग्रह स्थित हों तो सुनफायोग होता है और चन्द्रमासे सूर्यको छोड़कर बारहवें घरमें सब ग्रह स्थित हों तो अनफायोग होताहै और जो चंद्रमासे दूसरे व बारहवें दोनों स्थानोंमें सूर्य विना सब ग्रह स्थित हों तो दुरुधरायोग होता है. यह दैवज्ञ मुनिवरोंने बड़े आदरसे कहा है ॥ १ ॥

निशाकराज्जन्मनि खेचरेन्द्रा धनव्ययस्थानगता न चेत्स्युः ॥ वदन्ति केमद्रुमनामयोगं लक्ष्मीवियोगं कुरुते स नूनम् ॥ २ ॥

भापार्थ—जन्मसमय चन्द्रमासे दूसरे वा बारहवें घरमें कोई एकभी ग्रह स्थित न हो तो वह केमद्रुम नाम योग होता है. वह केमद्रुमयोग निश्चयकरके लक्ष्मीसे वियोग करता है अर्थात् निर्धनी बनाता है ॥ २ ॥

निजभुजार्जितमानसमुन्नतो विशदकीर्तियुतो मतिमान्सुखी ॥
ननु नरः सुनफाप्रभवो भवेन्नरपतेः सचिवः सुकृती कृती ॥ ३ ॥

भावार्थ—सुनफायोगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष अपने बाहुबलसे मानको बढ़ानेवाला, बड़ी विशाल कीर्तिसे युक्त, बड़ा बुद्धिवान्, सुखी और राजाका मंत्री, पुण्यात्मा तथा परम पंडित होता है ॥ ३ ॥

उदारमूर्तिर्गुणकीर्तिशाली कन्दर्पकेलिः शुभवाग्विलासः ॥
सद्वृत्तयुक्तः सततं विनीतः प्रभुर्नरः स्यादनफाभिधाने ॥ ४ ॥

भावार्थ—अनफायोगमें उत्पन्न भयाहुआ पुरुष उदारमूर्ति, बड़ा गुणवान् व कीर्तिमान्, कामक्रीडासे युक्त, सुन्दर वाणी बोलनेवाला, उत्तम आचरणोंसे युक्त, निरंतर विनयसम्पन्न, और अनेक मनुष्योंका स्वामी वा बड़ा समर्थ होता है ॥ ४ ॥

द्रविणवाहनवाहवसुन्धरासुखयुतं सततं कुरुते नृपम् ॥
दुरुधराऽतितरां जितवैरिणं सुनयनानयनाचललालसम् ॥ ५ ॥

भावार्थ—दुरुधरायोगमें उत्पन्न मनुष्य धन, वाहन (हाथी घोडा आदि) वाह (पालकी आदि) भूमि इनके सुखसे युक्त राजा होता है और वह शत्रुओंको अतिशय करके जीतनेवाला, सुनयनी स्त्रियोंके कटाक्षोंके हावभावोंको चाहनेवाला होता है ५

विरुद्धवृत्तिर्मलिनः कुवेषः प्रेष्यो मनुष्यो हि विदेशवासी ॥
कांतासुहृत्सूनुधनैर्विहीनः केमद्रुमे भूमिपतेः सुतोऽपि ॥ ६ ॥

भावार्थ—केमद्रुमयोगमें उत्पन्न होनेवाला पुरुष राजपुत्र होनेपरभी विरुद्ध (अपने कुलको अनुचित) आजीविका (निर्वाह) करनेवाला, मलिन, बुरा वेषवाला, पराया काम करनेवाला( नौकर ), परदेशवासी और मित्र, पुत्र, कलत्र (स्त्री) व धनसे हीन होता है ॥ ६ ॥

केन्द्रादिगामी यदि यामिनीशः स्यात्पद्मिनीनायकतः करोति ॥
विज्ञानमानोन्नतिनैपुणानि कनिष्ठमध्योत्तमतायुतानि ॥ ७ ॥

भावार्थ—सूर्यसे यदि चन्द्रमा केन्द्रआदि स्थानोंमें स्थित हो तो विज्ञान, मान, उन्नति व निपुणता यह फल कनिष्ठ मध्यम उत्तम भावसे युक्त होता है अर्थात् जिसकी जन्मकुण्डलीमें सूर्यसे केन्द्र १।४।७।१० में यदि चन्द्रमा बैठा हो तो वह पुरुष अल्पभाग्यवाला होता है. यदि सूर्यसे चन्द्रमा पणफर २।५।८।११

स्थानमें हो तो मध्यम भाग्यवाला होता है और यदि चन्द्रमा आपोक्लिम ३।६।९।१२ स्थानमें हो तो उत्तम भाग्यवाला होता है ॥ ७ ॥

प्रालेयरश्मिः परिसूतिकाले निरीक्ष्यमाणः सकलैर्नभोगैः ॥
नरं चिरंजीवितसौख्ययुक्तं करोति केमद्रुममाशु हत्वा ॥ ८ ॥

भाषार्थ—जन्मसमय चन्द्रमाको सम्पूर्ण ग्रह देखते हों तो वह चन्द्रमा केमद्रुमयोगका भंग करके मनुष्यको चिरंजीवी और सम्पूर्ण सुखोंसे युक्त करता है ॥ ८ ॥

चतुर्षु केन्द्रेषु भवन्ति खेटा दुष्टोऽपि केमद्रुमयोग एषः ॥
विहाय केमद्रुमतां नितान्तं कल्पद्रुमः स्यात्किल सत्फलाप्त्यै ९

भाषार्थ—चन्द्रमासे चारों केन्द्रोंमें सब ग्रह स्थित होनेसे उपरोक्त बड़ा दुष्ट केमद्रुमयोग होनेपरभी वह योग अपने केमद्रुमरूपको अर्थात् दुष्टफलको छोड़कर कल्पवृक्षके समान श्रेष्ठ फल देनेवाला होता है ॥ ९ ॥

क्षितिसुतयुतजीवे भूतिकाले तुलायां विलसति नलिनीनां नायकः कन्यकायाम् ॥ विधुरपि यदि शेषैर्नेक्षितो मेषवर्ती जनयति नृपतीन्द्रं हन्ति केमद्रुमं च ॥ १० ॥

भाषार्थ—जन्मकालमें यदि बृहस्पतिसहित मंगल तुलाराशिमें स्थित हो, सूर्य कन्याराशिमें हो और चन्द्रमा मेषराशिमें हो, परइसको शेषग्रह न देखते हों तो केमद्रुमयोगको भंग करके राजयोगको प्रगट करता है ॥ १० ॥

॥ इति चन्द्रयोगाध्यायः ॥

## अथ प्रव्रज्याध्यायः ॥

येषां सूतौ राजयोगा नराणां प्रव्रज्या चेत्तापसास्ते भवेयुः ॥
वक्ष्ये संक्षेपेण तांस्तापसानां योगोत्पन्नान्संमतान्प्राक्तनानाम् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब प्रव्रज्या (सन्यासयोग) अध्याय कहते हैं. जिन मनुष्योंके जन्मसमयमें राजयोग होते हैं वेभी उन्हींमें यदि प्रव्रज्यायोग होवे तो तपस्वी (संन्यासी) होजाते हैं अर्थात् राजयोग होनेभी सन्यासी

होजाते हैं इसलिये तापसियोंके उन योगोंको जो कि प्राचीन आचार्योंने कहे हैं; वर्णन करता हूं ॥ १ ॥

ग्रहैश्चतुर्भिर्यदि पञ्चभिर्वा षड्भिस्तथैकालयसंस्थितैश्च ॥
नश्यन्ति सर्वे खलु राजयोगाः प्रव्राजिको योग इति प्रदिष्टः ॥२॥

भावार्थ—यदि चार वा पांच ग्रह अथवा छः ग्रह एकही स्थानमें स्थित हों तो सम्पूर्ण राजयोग नष्ट होकर वह प्राव्राजिकयोग होता है ॥ २ ॥

अन्यग्रहालोकनवर्जितश्चेज्जन्मेश्वरो नैव शनिं प्रपश्येत् ॥
मन्दोऽपि नो जन्मपतिं विसत्त्वं दीक्षाविचक्षाप्रचुरो नरः स्यात् ३

भावार्थ—यदि जन्मलग्नका स्वामी अन्यग्रहोंकी दृष्टिसे रहित हो और शनिको न देखता हो और शनैश्चरभी निर्बल जन्मलग्नेशको न देखता हो, तो वह पुरुष दीक्षा लेकर संन्यासी हो जावे ॥ ३ ॥

जन्माधिराजो रविजत्रिभागे कुजार्कजांशेऽर्कजवीक्षितश्च ॥
करोति जातं कुटिलं कुशीलं पाखण्डिकं मण्डनतत्परं च ॥ ४ ॥

भावार्थ—यदि जन्मलग्नस्वामी शनैश्चरके द्रेष्काणमें या मंगल अथवा शनैश्चरके नवांशमें स्थित हो और शनैश्चरकी उसपर दृष्टि हो तो मनुष्य कुटिल, कुशील, पाखण्डी, और वेषधारी ( संन्यासी ) मात्र होता है ॥ ४ ॥

होराशीतकरामरेन्द्रसचिवाः सौरेण संवीक्षिताः
पुण्यस्थे सुरमंत्रिणि प्रणयकृत्तीर्थाटनैर्मानवः ॥
कोणे पुण्यग्रहाश्रितेऽप्यखचरैर्नैवेक्षिते दीक्षितः
स्यान्नूनं तदपि प्रसूतिसमये सद्राजयोगोद्भवः ॥ ५ ॥

भावार्थ—यदि लग्न, चंद्रमा, और बृहस्पति इन्होंपर शनिकी दृष्टि हो और नवमस्थानमें बृहस्पति स्थित हो तो मनुष्य प्रेमपूर्वक तीर्थयात्रा करनेवाला होवे. तथा कोण९।५स्थानमें कोई शुभग्रह स्थित हो और कोईभी ग्रह उसको देखता न हो तो यद्यपि जन्मसमयमें राजयोग पडे हों तथापि वह संन्यासीही होता है ॥ ५ ॥

प्राव्राजिकोऽर्कादिबलक्रमेण वैखानसः खर्परधृक् च लिङ्गी ॥
दण्डी यतिश्चक्रधरश्च नग्नस्तत्प्रच्युतो जन्मपतौ जिते स्यात् ६

भावार्थ—उपरोक्त प्रव्रज्यायोग होनेपर सूर्यआदि ग्रहोंके बलानुसार क्रमसे ये प्राव्राजिकयोग कथन करते हैं–प्रव्राज्यायोगमें सूर्य बलवान् हो तो पुरुष प्राव्राजिक सन्यासी होवै, चन्द्रमा बली हो तो वैखानस सन्यासी होवै मंगल बलवान् हो तो खर्पर सन्यासी होवै; बुध बली हो तो एकलिंगी सन्यासी होवै, बृहस्पति बली हो तो दण्डी सन्यासी होवै, शुक्र बली हो तो चक्रधारी सन्यासी हो, शनि बली हो तो नग्नवेष सन्यासी होवै, यदि जन्मलग्नका स्वामी निर्बल हो तो सन्यासपदसे भ्रष्ट होजावै ॥ ६ ॥

एकस्थानस्थितैः खेटैः सर्वैश्च बलसंयुतैः ॥
निरम्बरा निराहारा योगमार्गपरायणाः ॥ ७ ॥

भावार्थ—यदि सब ग्रह बलवान् होकर एकस्थानमें स्थित हों तो ऐसे योगमें उत्पन्न पुरुष वस्त्रहीन ( नग्नशरीर ), निराहार, योगमार्गमें तत्पर होते है ॥ ७ ॥

एकस्थाने खेचराणां चतुर्णां योगश्चेत्स्यान्मानवानां प्रसूतौ ॥
ते स्युर्भूमीपालवंशेऽपि जाताः कान्तारान्तर्वासिनः सर्वथैव॥८॥

भावार्थ—जिन मनुष्योंके जन्मसमयमें यदि एकही स्थानमें चार ग्रह बली होकर स्थित हों तो वे राजवंशमें उत्पन्न होनेपरभी सदैव वनमें निवास करे ॥ ८ ॥

पंच खेचरपतिर्यदि सूतौ भूपतेरपि सुतः स च नित्यम् ॥
कन्दमूलफलभक्षणचित्तोऽत्यन्तशान्तिविजितेन्द्रियशत्रुः ॥९॥

भावार्थ—जन्मसमयमें यदि पांच ग्रह एकस्थानमें ( जन्मलग्नमें ) हों तो राजपुत्र होनेपरभी वह नित्य कन्द मूल फल भक्षण करताहुआ अत्यन्त शान्तचित्त और जितेन्द्रिय ऐसा तपस्वी होवे ॥ ९ ॥

एकत्र षण्णां गगनेचराणां प्रसूतिकाले मिलनं यदि स्यात् ॥
ते केवलं शैलशिलातलेषु तिष्ठन्ति भूपालकुलेषु जाताः ॥१०॥

भावार्थ—जन्मसमयमें यदि एकस्थानमें छ ग्रहोंका योग हो तो राजकुलमें उत्पन्न होनेपरभी वे पुरुष पर्वतके वडे २ पत्थरोंपर निवास करते है ॥ १० ॥

प्रव्राजितानामथ भूपतीनां योगद्वयं चेत्प्रबलं प्रसूतौ ॥
फलं विरुद्धं ह्यनुभूय पूर्वं ततो व्रजेद्राजपदाधिकारम् ॥११॥

भाषार्थ—संन्यासयोग और राजयोग ये दोनों योग यदि जन्मकालमें प्रबल होवें तो पहले प्रव्रज्यायोगका अनुभव लेके अर्थात् तपस्वी वेष धारण करके फिरभी वह पुरुष राजपदके अधिकारको प्राप्त होवै ॥ ११ ॥

॥ इति प्रव्रज्यायोगाध्यायः ॥

# अथारिष्टाध्यायः ।

रिष्टाध्यायाधीनमायुर्नराणां यस्मात्तस्माद्रिष्टमात्रं प्रवच्मि ॥
यस्याभावे साधितायुःप्रमाणे प्रामाण्यं स्यात्सम्भवे सर्वथैव ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब अरिष्टाध्याय लिखते हैं. अरिष्टअध्यायके आधीन मनुष्य मात्रकी आयु होवै है; इस कारण अब मैं अरिष्ट योगोंका वर्णन करता हूं क्योंकि, अरिष्टोंके न होनेसे ज्योतिषमें कहेहुए गणितसे सिद्ध की हुई (निकली हुई) आयुका प्रमाण बराबर पायाजाता है और तिससे पूर्वोक्त सब प्रकारके संभवित योगफलोंका अनुभव किया जाता है ॥ १ ॥

भौमालयेऽर्कारशनीन्दुदृष्टे गृहेऽष्टमे चित्रशिखण्डिसूनुः ॥
अदृष्टमूर्तिर्भृगुणाऽत्र योगे प्राणैर्वियोगं लभते मनुष्यः ॥ २ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मलग्नमे आठवें घरमें मंगलकी राशि ( मेष या वृश्चिक ) हो और बृहस्पति उसमें स्थित हो और उसपर सूर्य मंगल शनि और चन्द्रमाकी दृष्टि हो वा इनमेंसे किसी एककी दृष्टि हो तथा उसपर शुक्रकी दृष्टि न हो तो ऐसे योगसे वह बालक प्राणोंसे वियोग पाता ( मरता ) है ॥ २ ॥

षष्ठेऽष्टमे वापि चतुष्टये वा विलोमगामी कुजमन्दिरस्थः ॥
बलान्वितेनाऽवनिजेन दृष्टो वर्षैस्त्रिभी रिष्टकरः शनिः स्यात् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—छठे वा आठवें अथवा केन्द्र १।४।७।१० में वक्री शनि हो और वह स्थान मंगलकी राशि १।८ हो तथा बलवान् मंगल उस शनैश्चरको देखता हो तो तीन वर्षमें मृत्यु करता है ॥ ३ ॥

चन्द्रार्कयुक् जन्मनि भानुसूनुः करोति नूनं निधनं नवाब्दैः ॥
मासेन मन्दावनिसूनुसूर्याश्छिद्रेऽरिगेहाश्रितताःसमेताः ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय शनैश्चर चन्द्रमा और सूर्यके साथ हो तो नि-

अथ नव वर्षमें मृत्युयोग होताहै और शनि मंगल व सूर्य ये तीनों आठवें वा छठे स्थानमें स्थित हों तो एकमासमें मृत्युयोग जानना ॥ ४ ॥

एकोऽपि पापोऽष्टमगेऽरिगेहे पापेक्षितोऽब्देन शिशुं निहन्यात् ॥
सुधारसो यद्यपि तेन पीतः किमत्र चित्रं न हि येन पीतः ॥५॥

भापार्थ—एकभी पापग्रह यदि आठवें वा छठे घरमें स्थित हो और उसपर पापग्रहकी दृष्टि हो तो एकही वर्षमें बालककी मृत्यु होजावे. यद्यपि उसने अमृतभी पान किया हो तोभी उसकी अवश्य मृत्यु होवे. तो फिर जिसने नहीं पिया है उसका मरण होनेमें आश्चर्यही क्या है ? ॥ ५ ॥

सूर्येन्दुगेहे दनुजेन्द्रमंत्री व्ययाष्टमारिस्थितसौम्यखेटैः ॥
सर्वैः प्रदृष्टः खलु षड्भिरब्दैर्जातस्य जन्तोर्वितनोति रिष्टम् ॥६॥

भापार्थ—सूर्य अथवा चन्द्रमाके घरमें बैठेहुए शुक्रको आठवें छठे वा बारहवें स्थानमें स्थितहुए संपूर्ण शुभग्रह देखते हों तो उस बालककी छः वर्षमें मृत्यु होजाती है ॥ ६ ॥

सोमस्य सूनुर्यदि कर्कटस्थः षष्ठेऽष्टमे वा भवने विलग्नात् ॥
चन्द्रेण दृष्टोऽब्दचतुष्टयेन जातस्य जन्तोः प्रकरोति रिष्टम् ॥७॥

भापार्थ—यदि कर्कस्थित बुध जन्मलग्नसे छठे वा आठवें घरमें स्थित हो और उसपर चन्द्रमाकी दृष्टि हो तो ऐसे योगमें उत्पन्न हुए बालकको चार वर्षमें मृत्युयोग प्राप्त होता है ॥ ७ ॥

केतूदयो भे प्रभवेच्च यस्मिंस्तस्मिन्प्रसूतिर्यदि यस्य जन्तोः ॥
स्यात्तस्य मासद्वितयेन नाशो विनिश्चयेनेति वदन्ति पूर्वे ॥८॥

भापार्थ—जिस नक्षत्रमें आकाशविषे केतुका उदय हो उसी नक्षत्रमें जिस बालकका जन्म होता है उसका दो महीनेमें नाश हो जाता है. यह पूर्वाचार्योंने निश्चयकरके कहा है ॥ ८ ॥

मेषूरणेऽर्को धरणीसुतस्य गेहेऽथवाऽर्कात्मजधामसंस्थः ॥
पापैरनेकैश्च निरीक्ष्यमाणः प्राणैर्वियोगं स तु याति तूर्णम् ॥ ९ ॥

भापार्थ—यदि दशमस्थानमें स्थित सूर्य मंगलके घरमें अथवा शनिकी रा-

१ वास्तवमें यहां अर्थ ऐसाही करना ठीक है कि–शनि, मंगल, व सूर्य ये तीनों एकसाथ आठवें घरमें [illegible] और वह अष्टम स्थान इनमेंसे किसी एकके शत्रुका घर हो तो. २ यहांभी 'अपने शत्रुकी राशि जो जन्मलग्नसे अष्टम स्थान उसमें पापग्रह बैठाहुआ हो ऐसाही अर्थ जानना.

शिमें हो और उसपर अनेक पापग्रहोंकी दृष्टि हो तो बालक शीघ्रही प्राणोंसे वियोग पाता है अर्थात् उसकी मृत्यु होती है ॥ ९ ॥

लग्ने भवन्ति द्रेष्काणाः शृंखलापाशपक्षिणाम् ॥
सपापा मरणं कुर्युः सप्तवर्षैर्न संशयः ॥ १० ॥

भाषार्थ— जन्मलग्नमें यदि पाश, शृंखला, व पक्षी इनका द्रेष्काण होय और उसमें पापग्रहभी स्थित हों तो सातवें वर्षमें निस्सन्देह उस बालकका मरण होता है ॥ १० ॥

राहुर्भवेज्जन्मनि केन्द्रवर्ती क्रूरग्रहैश्चापि निरीक्षितश्चेत् ॥
करोति वर्षैर्दशभिर्विनाशं वदन्ति वा षोडशभिश्च केचित्॥११॥

भाषार्थ—जन्मसमयमें यदि राहु केन्द्रमें स्थित हो और क्रूर ग्रहोंकी उसपर दृष्टि हो तो दशवर्षमें मृत्युयोग करता है. कोई आचार्य कहते हैं कि, सोलहवर्षमें मृत्युयोग करता है ॥ ११ ॥

षष्ठाष्टमस्था शुभखेचरेन्द्राः पापास्त्रिकोणे यदि जन्मलग्नात् ॥
क्रूरेक्षितास्ते निधनं विदध्युर्वर्षाष्टकेनैव खलप्रदृष्टाः ॥ १२ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मलग्नसे छठे व आठवें स्थानमें शुभ ग्रह बैठे हों और पापग्रह त्रिकोण ९।५ में हों तथा उनपर पापग्रहोंकी दृष्टि हो तो आठवें वर्षमें मृत्युयोग जानना ॥ १२ ॥

सूतिकाले भवेच्चन्द्रः षष्ठो वाऽष्टमसंस्थितः ॥
बालस्य कुरुते सद्यो मृत्युं पापविलोकितः ॥ १३ ॥

भाषार्थ—जन्मसमयमें यदि चन्द्रमा छठे वा आठवें स्थानमें स्थित हो और उसपर पापग्रहोंकी दृष्टि हो तो बालककी शीघ्र मृत्यु होती है ॥ १३ ॥

शुभाशुभालोकनतुल्यतायां वर्षैश्चतुर्भिर्निधनं तदानीम् ॥
न्यूनाधिकत्वे सुधिया विधेयस्त्रैराशिकेनैव विनिश्चयोऽयम् १४

भाषार्थ—शुभग्रह व पापग्रहोंकी चन्द्रमापर यदि समान दृष्टि हो तो चौथेवर्षमें मृत्युयोग जानना और जो शुभग्रह व पापग्रहोंकी दृष्टिमें न्यूनाधिकता हो तो त्रैराशिकगणितसे तारतम्यसे विचार करके उसमें न्यूनाधिक वर्षोंको जान लेना ॥ १४ ॥

भावार्थ—जिसकी कुंडलीमें सब क्रूरग्रह दूसरे व बारहवें स्थित हों वा छठे व आठवें स्थित हों, वा नवें वा आठवेंमें स्थित हों वा बारहवें व छठे स्थानमें क्रूरग्रह स्थित हों तो छठे वा आठवें महीनामें उसकी मृत्यु होती है ॥ १५ ॥

षष्ठाऽष्टमस्थाः शुभखेचरेन्द्रा विलोमगैः पापखगैः प्रदृष्टाः ॥
शुभैरदृष्टा यदि ते भवन्ति मासेन नूनं निधनं तदानीम् ॥ १६ ॥

भावार्थ—छठे व आठवें स्थानमें शुभग्रह स्थित हों, उनको वक्री पापग्रह देखते हों और शुभग्रह कोईभी न देखता हो तो ऐसे योगमें उत्पन्नहुए बालकका एक मासमें निश्चय करके मरण होताहै ॥ १६ ॥

विलग्नजन्माधिपती भवेतामस्तङ्गतावष्टरिपुव्ययस्थौ ॥
जातस्य जन्तोर्मरणप्रदौ तौ वदन्ति राशिप्रमितैर्हि वर्षैः ॥ १७ ॥

भावार्थ—जन्मलग्नस्वामी और जन्मराशिस्वामी ये दोनों अस्त होकर आठवें छठे वा बारहवें स्थानमें स्थित हों तो जिस राशिमें योगकर्त्ता ग्रह हो उसी-राशिकी जितनी संख्या हो उसके परिमित वर्षमें मरणयोग जानना. ऐसा पूर्वाचार्य कहतेहैं ॥ १७ ॥

होराधिपः पापखगैः प्रदृष्टश्चतुर्थमासे मृतिकृन्मृतिस्थः ॥
जन्मेश्वरस्तन्निधनेदिनेशः शुक्रेक्षितोऽब्दैर्भवनप्रमाणैः ॥ १८ ॥

भावार्थ—जन्मलग्नके स्वामीको पापग्रह देखते हों तो चौथे महीनेमें मृत्युकारक योग होताहै, परंतु वह जन्मलग्नस्वामी आठवें स्थानमें हो, और जन्मलग्नस्वामीसे आठवें घरमें सूर्य हो और शुक्रकी उसपर दृष्टि हो तो वह चार वर्ष प्रमाणमें मृत्युकारक जानना ॥ १८ ॥

होराधिपः पापयुतः स्मरस्थः करोति नाशं खलु जीवितस्य ॥
मासेन जन्माधिपतिस्तु तद्वत्पापान्वितो रन्ध्रगृहाश्रितश्च १९

भावार्थ—पापग्रहसे युक्त जन्मलग्नस्वामी सप्तमस्थानमें स्थित हो तो एक महीनामें मृत्यु होवै; इसीप्रकार पापग्रहसे युक्त जन्मलग्नस्वामी यदि अष्टम स्थानमें हो तोभी एकमासमें मृत्युयोग जानना ॥ १९ ॥

युक्तो भवेदारदिवाकराभ्यां निशाकरश्चारुखगैर्न दृष्टः ॥
स्वसूनुगेहोपगतो विनाशं करोति वर्षे नवमेऽर्भकस्य ॥ २० ॥

भापार्थ —मंगल व सूर्यसे युक्त चन्द्रमा स्वक्षेत्रसे यदि पंचमस्थानमें हो और उसपर शुभग्रहकी दृष्टि न हो तो नवें वर्षमें बालकको विनाश करताहै ॥ २० ॥

लग्नास्तरन्ध्रान्त्यगते शशांके पापान्विते सौम्यग्रहैरदृष्टे ॥
केन्द्रेषु सौम्यग्रहवर्जितेषु कीनाशदेशं हि शिशुः प्रयाति ॥ २१ ॥

भापार्थ—लग्नमें, सातवें, आठवेंमें अथवा बारहवें स्थानमें स्थितहुआ चन्द्रमा यदि पापग्रहसे युक्त हो और उसपर शुभग्रहोंकी दृष्टि न हो तथा केन्द्र-स्थान शुभग्रहोंसे रहित हों तो ऐसे योगमें उत्पन्न होनेवाला बालक यमपुरको गमन करताहै अर्थात् मरताहै ॥ २१ ॥

रन्ध्रालये वाऽथ चतुष्टयेषु खलग्रहाणां मिलनं यदि स्यात् ॥
कलानिधौ क्षीणकलाकलापे लग्नस्थिते नश्यति यः प्रसूतः २२

भावार्थ—समस्त पापग्रहोंका यदि आठवेंमें और चारों केन्द्रोंमें इकट्ठा मिलना होवे तथा अत्यंत क्षीण चन्द्रमा लग्नमें स्थित होवे तो ऐसे योगमें जो बालक उत्पन्न होताहै वह नाशको प्राप्त होजाताहै ॥ २२ ॥

लग्ने कुलीरेऽप्यथवाऽलिसंज्ञे खलग्रहाः पूर्वदले यदि स्युः ॥
सौम्याः परार्द्धे खलु वज्रमुष्टियोगोऽयमुक्तः प्रकरोति रिष्टम् २३

भावार्थ—जन्मलग्न कर्क अथवा वृश्चिक होकर उसके पूर्वदलमें पापग्रह और परदलमें शुभग्रह हों तो यह वज्रमुष्टिनाम योग मृत्यु-कारक कहा है ॥ २३ ॥

व्ययारिरन्ध्रेषु शुभाभिधानास्त्रिकोणकेन्द्रेषु भवन्ति पापाः ॥
सरोजबन्धोरुदये प्रसूतिर्यस्यान्यलोकं त्वरया स याति ॥२४॥

भावार्थ—जिसके जन्मकालमें बारहवें, छठे, और आठवें स्थानमें शुभग्रह हों और त्रिकोण ९ । ५ व केन्द्र १ । ४ । ७ । १० स्थानमें पापग्रह स्थित हों सूर्य वा चंद्रकी राशिमें जन्म हुआ हो तो वह बालक शीघ्र दूसरे लोकको जाताहै अर्थात् मरजाताहै ॥ २४ ॥

सौरस्यालयसंस्थो देवगुरुर्निधनभावगो लग्नात् ॥
पापग्रहदृष्टतनुर्निधनायैकादशे हि तुल्यः स्यात् ॥ २५ ॥

भाषार्थ—शनैश्चरके घर (मकर वा कुंभ) में स्थित बृहस्पति जन्मलग्नसे अष्टम भावमें हो और उसे पापग्रह देखते हों तो ग्यारहवें वर्ष वा ग्यारहवें दिन मृत्यु होवैहै ॥ २५ ॥

रन्ध्राम्बुजायाभवनेषु खेटा विधौ च पापद्वयमध्ययाते ।
यस्य प्रसूतिः स तु याति कामं यमस्य धाम प्रवदन्ति पूर्वे॥२६॥

भावार्थ—सब ग्रह आठवें चौथे व सातवें स्थानमें हों और चन्द्रमा दो पापग्रहोंके मध्यमें हो तो जिसके जन्मसमयमें यह योग होता है वह जल्दी यमस्थानको जाताहै अर्थात् मरण पाता है. ऐसा पूर्वाचार्य कहते हैं ॥ २६ ॥

सन्ध्याद्वये भान्त्यगताश्च पापाश्चन्द्रस्य होरा यदि जन्मकाले ।
चतुर्षु केन्द्रेषु भवन्ति पापाः स याति बालः किल कालगेहम्॥२७॥

भाषार्थ—प्रातःसन्ध्या अथवा सायंसंध्यामें जिसका जन्म हो और जन्मलग्न वा जन्मराशिके अन्त्य ( बारहवें ) स्थानमें पापग्रह हों और जन्मकालमें चन्द्रमाका होरा हो, तथा चारों केन्द्रोंमें पापग्रह स्थित हों तो बालक निश्चय करके मृत्युको प्राप्त होताहै ॥ २७ ॥

स्मराष्टमस्था यदि पापखेटाः पापेक्षिताः साधुखगैर्न दृष्टाः ।
करोति रिष्टं त्वरयाऽर्भकस्य सार्कं जनन्याऽभिमतं बहूनाम्॥ २८ ॥

भावार्थ—सातवें व आठवें स्थानमें पापग्रह स्थित हों, उन्हें अन्य पापग्रह देखते हों और उनपर शुभग्रहोंकी दृष्टि न हो, तो उस बालककी मातासमेत शीघ्र मृत्यु होतीहै. ऐसा बहुतोंका मत है ॥ २८ ॥

निजोपरागे त्वशुभान्वितेन्दुर्लग्नस्थितो भूमिसुतोऽष्टमस्थः ।
ततो जनन्या सह बालकस्य मृत्युस्तथाऽर्के सति शस्त्रघातः॥२९॥

भावार्थ—अपने ग्रहणके समयमें पापग्रहयुक्त चन्द्रमा लग्नमें स्थित हो, और मंगल आठवेंमें हो तो मातासहित बालकी मृत्यु होवै, तथा सूर्य अपने ग्रहणसमय पापग्रहयुक्त लग्नमें हो और अष्टम मंगल हो तो शस्त्रघातसे मृत्यु होती है ॥ २९ ॥

भूमीसुते वाऽर्कसुते विलग्ने भानौ स्मरस्थानगतेऽन्यथा वा ।
युक्ते तयोरन्यतमेन चन्द्रेऽचिरेण मृत्युः परिवेदितव्यः ॥ ३० ॥

भापार्थ—मंगल वा शनैश्चर लग्नमें हो और सूर्य लग्नसे सातवें घरमें हो अथवा इससे अन्यथा हो अर्थात् मंगल वा शनि सातवें हो और सूर्य लग्नमें हो, और उनमेंसे किसी एक ग्रहसे चन्द्रमा युक्त हो तो कुछकालमें मृत्युयोग जानना ॥ ३० ॥

पापैर्विलग्नाष्टमधामसंस्थैः क्षीणे विधौ द्वादशभावयाते ।
केन्द्रेषु सौम्या न भवन्ति नूनं शिशोस्तदानीं निधनं प्रकल्प्यम् ३१

भावार्थ—पापग्रह यदि लग्नमें और आठवें स्थानमें स्थित हों, और क्षीण चन्द्रमा बारहवें घरमें हो तथा सौम्य ( शुभ ) ग्रह केन्द्र १ । ४ । ७ । १० में न हों तो बालकका तत्काल मरण जानना ॥ ३१ ॥

त्रिकोणकेन्द्रेषु भवन्ति पापाः शुभग्रहालोकनवर्जिताश्चेत् ।
लग्नोपयाते सति भास्करे वा निशाकरे रिष्टसमुद्भवः स्यात् ॥३२॥

भावार्थ—त्रिकोण ९ । ५ और केन्द्र १ । ४ । ७ । १० में पापग्रह बैठे हों, पर उन्हें शुभग्रह यदि न देखते हों और लग्नमें सूर्य वा चन्द्रमा हो तो अरिष्टयोग उत्पन्न होताहै ॥ ३२ ॥

भानुभानुतनयोशनसः स्युश्चेत्प्रसूतिसमये खलयुक्ताः ।
यद्यपीन्द्रगुरुणा परिदृष्टा रिष्टदास्तनुभृतां नवमेऽब्दे ॥ ३३ ॥

भावार्थ—यदि जन्मसमयमें सूर्य,शनि, और शुक्र ये तीनों अन्य पापग्रहोंसे युक्त हों और यद्यपि इन तीनोंपर बृहस्पतिकी दृष्टि हो तोभी वे प्राणियोंको नवमवर्षमें अरिष्टफल देतेहैं अर्थात् मृत्युयोग करतेहैं ॥ ३३ ॥

कामिनीभवनगस्तु हिमांशुर्लग्नगो मृतपतिः शनिदृष्टः ॥
रिष्टदो नवसमाभिरीडितो जातकज्ञमुनिभिः पुरातनैः ॥ ३४ ॥

भावार्थ—सप्तमभवनमें चन्द्रमा हो,और शनैश्चरकी दृष्टिसे युक्त अष्टमभावका स्वामी लग्नमें हो तो नवमवर्षमें मृत्यु होवे. ऐसा जातकशास्त्रके जाननेवाले पुरातन मुनियोंने कथन किया है ॥ ३४ ॥

दृष्टेऽरिष्टे नाप्रदृष्टेऽस्य काले प्रालेयांशो स्वालयं वा विलग्नम् ॥
वीर्योपेतं संगते पापदृष्टे शक्त्या युक्ते मृत्युकालोऽब्दमध्ये॥३५॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें अरिष्टयोग पड़े परंतु उसका समय मालूम न होवे तब बलीचंद्रमा अपनी बलयुक्त राशिमें वा बलयुक्त लग्नमें स्थित हो और वह बलवान् पापग्रहोंकी दृष्टिसे युक्त हो तो एक वर्षके मध्यमें मृत्युयोग जानना। ३५।

लग्नत्रिकोणान्तिमसप्तरन्ध्रे चन्द्रे सपापेऽपचयं प्रयाते ॥
शुभैर्न युक्ते यदि न प्रदृष्टेऽरिष्टं भवेदत्र किमत्र चित्रम् ॥ ३६ ॥

भाषार्थ—लग्नमें, त्रिकोण ९।५ में, बारहवें सातवें, व आठवें, इन स्थानोंमेंसे किसी एक स्थानमें पापग्रहसहित चन्द्रमा स्थित हो, और वह शुभग्रहोंसे युक्त न हो अथवा न दृष्ट हो तो मृत्यु होनेमें यहां आश्चर्यही क्या है ॥३६॥

शुक्रज्ञजीवाः शनिशुक्रभौमाः सूर्यारमन्दाश्च यदीन्दुयुक्ताः ॥
प्रसूतिकाले मिलिता यदि स्युर्नाशः शिशोरब्दकपञ्चकेन ॥३७॥

भाषार्थ—जिसके जन्मसमयमें यदि शुक्र बुध व बृहस्पति वा शनि शुक्र व मंगल अथवा सूर्य मंगल व शनि ये तीन २ ग्रह चन्द्रमाके साथ होवें, तो पांच वर्षमें उस बालकका नाश होताहै ॥ ३७ ॥

विलग्ननाथो भवनप्रमाणैर्वर्षैर्विनाशं कुरुते रिपुस्थः ॥
मासैर्द्रेकाणाधिपतिर्लवेशो दिनैर्मुनीन्द्राः प्रवदन्ति सर्वे ॥ ३८ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मलग्नका स्वामी छठे स्थानमें स्थित हो तो जन्मलग्नके राश्यंकके प्रमाण वर्षमें मृत्यु करे, और द्रेष्काणस्वामी षष्ठस्थानमें हो तो द्रेष्काणके राश्यंकके समान मासमें मृत्यु होतीहै. व नवांशस्वामी षष्ठस्थानमें हो तो नवमांश राशिके अंकके समान दिनसंख्यासे मृत्यु जानना. ऐसा सर्व मुनि वर्णन करतेहैं ३८

लग्ने शनिः क्रूरनिरीक्षितश्चेच्छिशोर्विनाशं खलु षोडशाहात् ॥
करोति मासेन च पापयुक्तः पापैर्वियुक्तः खलु वत्सरेण ॥ ३९ ॥

भाषार्थ—लग्नमें शनि हो और उसपर क्रूरग्रहकी यदि दृष्टि हो तो सोलह दिनमें बालककी मृत्यु होवे. वही शनि पापग्रहके साथ हो तो एक महीनामें मृत्यु हो, और पापग्रह कोई साथ न हो तो एकवर्षमें अवश्य मृत्यु होवे ॥ ३९ ॥

रवीन्दुयुक् पापनिरीक्षितो ज्ञश्चैकादशाब्दैः कुरुते विनाशम् ॥
लग्नेऽर्कमन्दावनिजा क्रशेन्दुः स्मरे षडब्दैरथ सप्तभिर्वा ॥ ४० ॥

भापार्थ—सूर्य व चन्द्रमासे युक्त बुधपर पापग्रहोंकी दृष्टि हो तो वह ग्यारहवें वर्पमें उसकी मृत्यु करैहै और सूर्य शनि व मंगल लग्नमें हों, और क्षीणचन्द्रमा सातवें हो तो छठे, अथवा सातवें वर्पमें मृत्युयोग जानना ॥ ४० ॥

कृशः शशाङ्कः स्मरगो विलग्ने मन्दारशुक्रा गुरुदृष्टिहीनाः ॥
विनाशनं तेऽब्दकसप्तकेन कुर्वन्ति जातस्य विनिश्चयेन ॥ ४१ ॥

भापार्थ—क्षीणचन्द्रमा लग्नसे सातवें घरमें हो और शनि मंगल व शुक्र लग्नमें हों और उनपर वृहस्पतिकी दृष्टि न हो तो सातवें वर्पमें निश्चय बालकका मरण करते हैं ॥ ४१ ॥

चन्द्रः सचांद्रिर्यदि केन्द्रसंस्थः सूर्यांशुलुप्तः कुजमन्ददृष्टः ॥
वर्पद्वयेन प्रकरोति रिष्टं स्पष्टं वसिष्ठादय एवमूचुः ॥ ४२ ॥

भापार्थ—यदि चन्द्रमा बुधसहित केंद्रमें हो और वह सूर्यकी किरणोंमें लुप्त ( अस्त ) हो तथा उसपर मंगल वा शनैश्चरकी दृष्टि हो तो दो वर्पमें मृत्युयोग करता है. इस प्रकार वसिष्ठआदि मुनि वर्णन करते हैं ॥ ४२ ॥

निशापतिर्लग्नपतेः सकाशाच्चेदष्टमस्थः कृशतांप्रयातः ।
क्रूरैश्च दृष्टश्च शुभैर्न दृष्टो वर्पद्वयान्ते स करोति रिष्टम् ॥ ४३ ॥

भापार्थ—जन्मलग्नस्वामीसे आठवें स्थानमें क्षीणचन्द्रमा स्थित हो और उसे क्रूरग्रह देखते हों पर शुभग्रहोंकी दृष्टि न हो तो वह दो वर्पमें उसको अरिष्ट करताहै ॥ ४३ ॥

लग्नाधिपः पापखगो नवांशे चन्द्रस्य चेद्द्वादशगः शशांकात् ।
पापेक्षितो मारयति प्रसूतौ शिशुं नवाब्दैः खलु कीर्तयन्ति ४४

भापार्थ—जन्मसमयमें लग्नका स्वामी पापग्रह यदि चन्द्रमाके नवांशमें हो और चन्द्रमासे बारहवें स्थानमें स्थित हो तथा उसपर पापग्रहोंकी दृष्टि हो तो बालकको नवमवर्पमें मृत्युयोग होताहै. ऐसा पूर्वाचार्य कहतेहैं ॥ ४४ ॥

लग्नेश्वरः सूर्यमयूखलुप्तोऽष्टमेश्वरेण प्रविलोक्यमानः ।
रिष्टंकरो राशिसमानवर्पैः मांडव्यहारि नरस्य जन्म ॥ ४५ ॥

भाषार्थ—लग्नका स्वामी सूर्यकिरणोंसे लुप्त हो अर्थात् अस्तगत हो और अष्टमभावके स्वामी करके देखाजाता हो तो पण्डितोंनें राशिके अंक समान वर्षमें जन्मधारी बालकका मरण निश्चय कियाहै ॥ ४२ ॥

अदृश्यभागे यदि पापखेटा दृश्ये विभागे शुभदा भवन्ति ।
स्वर्भानुनामा तनुभावगामी जीवे प्रसूतोऽब्दकसप्तकं हि ॥४६॥

भाषार्थ—पापग्रह यदि अस्तगत हों और शुभग्रह उदयी हों, व राहु लग्नमें हो तो बालक सात वर्ष जीवै ॥ ४६ ॥

सिंहीसुतः सप्तमभावसंस्थो शनैश्चरादित्यनिरीक्षितश्चेत् ।
नालोकितः सौम्यखगैस्तु जीवेद्वर्षाणि हि द्वादश यः प्रसूतः ॥४७॥

भाषार्थ—राहु सातवें हो और शनैश्चर व सूर्यकी उसपर दृष्टि हो, तथा कोई शुभग्रह उसे देखता न हो तो ऐसे योगमें उत्पन्न भया हुआ बालक बारह वर्षतक जीताहै अनन्तर मरण पाताहै ॥ ४७ ॥

सिंहालिकुंभस्थितसैंहिकेयो विलोकितः क्रूरखगैर्यदि स्यात् ।
वर्षाणि सप्तैव वदन्ति चायुः प्रकीर्तितं जातकशास्त्रविद्भिः ॥४८॥

भाषार्थ—सिंह, वृश्चिक अथवा कुंभमें राहु स्थित हो, और उसे क्रूरग्रह यदि देखते हों वो सातही वर्षकी आयु कहतेहैं. ऐसा जातकशास्त्रवेत्ताओंने वर्णन कियाहै ॥ ४८ ॥

केतूदयः स्यात्प्रथमं ततश्चेन्निर्घातवाताशनयो भवन्ति ।
यो रौद्रसर्पाख्यमुहूर्तजन्मा प्राप्नोति कामं यममन्दिरं सः ॥४९॥

भाषार्थ—जन्मके समयसे प्रथम केतुका उदय हो तथा जन्मसमय पाषाणवृष्टि व प्रचण्डवायु चली होवै वा वज्रपात होवे अथवा रौद्रमुहूर्त व सार्पमुहूर्तमें उसका जन्म हुआ हो तो बालक शीघ्र यममन्दिरको जाताहै अर्थात् मरजाताहै ॥ ४९ ॥

चन्द्रं क्रूरयुतं क्षीणं पश्येद्राहुर्यदा तदा ।
दिनैः स्वल्पतरैर्बालः कालस्यालयमाव्रजेत् ॥ ५० ॥

भापार्थ—क्रूरग्रहयुक्त क्षीण चन्द्रमाको जो राहु देखता हो तो बालक थोड़ेही कालमें मृत्युको प्राप्त होजाताहै ॥ ५० ॥

मातङ्गै८र्नवभि९श्च रामनयनै२३र्नेत्राश्वि२२भिः सायकैः५
रेकै१र्नाम्बुधिभि४स्त्रिलोचन२३मितैर्धृत्या १८ च विंश२०
न्मितैः ॥ भूनेत्रै२१र्दशभि१०र्लवैर्यदि भवेन्मेषादिसंस्थोविधु
र्वर्षैर्भोगसमः करोति निधनं कालोऽयमत्रोदितः ॥ ५१ ॥

भापार्थ—पूर्वोक्त अरिष्टयोगोंमें चन्द्रमा यदि मेषराशिका हो तो आठवें वर्षमें मृत्यु करै; वृषराशिमें हो तो नववर्षमें, मिथुनराशिमें हो तो तेईस वर्षमें, कर्कराशिमें हो तो बाइस वर्षमें, सिंहराशिमें हो तो पांच वर्षमें, कन्याराशिमें हो तो प्रथमवर्षमें, तुलाराशिमें हो तो चार वर्षमें, वृश्चिक राशिमें हो तो तेईस वर्षमें, धनुराशिमें हो तो अठारहवर्षमें, मकरराशिमें हो तो वीस वर्षमें, कुम्भराशिमें हो तो इकीस वर्षमें, और मीनराशिमें चन्द्रमा* हो तो दशवें वर्षमें मृत्युयोग जानताहै ॥ ५१ ॥

॥ इति अरिष्टयोगाध्यायः ॥

---

# अथ चन्द्रारिष्टभंगाध्यायः ।

होरागमज्ञैर्बहुविस्तरेण रिष्टाख्ययोगा यदपि प्रदिष्टाः ।
तेऽरिष्टभङ्गे यदि नो समर्थाः स रिष्टभङ्गोप्यभिधीयते ततः ॥ १ ॥

भापार्थ—अब चन्द्रारिष्टभंगाध्याय वर्णन करतेहैं.-होराशास्त्रके जानने वाले पण्डितोंने यद्यपि बहुत विस्तारसे अरिष्टयोग वर्णन कियेहै, और वे अरिष्टयोगसे अनिष्टफलभी करते हैं. तथापि अरिष्टभंगयोग होनेसे अल्पायुयोगभी दीर्घायु करताहै. इसकारण अब यहां अरिष्टभङ्गयोग वर्णन किया जाताहै ॥ १ ॥

---

* कोई कोई ज्योतिर्विद इस श्लोकका ऐसाभी अर्थ करतेहैं कि—मेषराशिका चन्द्रमा आठवें अंशमें हो तो आठवें वर्षमें मृत्यु करता है. वृषमका नवें अंशमें हो तो नवमही और मिथुनका २१ वें अंशमें हो तो २१ वें वर्षमें मृत्यु करता है. इसप्रकार जानना.

पूर्णैः कैरविणीपतिर्दिविचरैः सर्वैः प्रदृष्टस्तदा
ऽरिष्टं हन्त्यथवा सुहृद्धवगतः सद्वीक्षितोऽतिप्रभः ॥
क्षीणो वापि निजोच्चगः शुभखगैः शुक्रेण च प्रेक्षितो
ऽरिष्टं यः समुपागतं-स तु हरेस्सिंहो यथा सिन्धुरम् ॥ २ ॥

भावार्थ—यदि पूर्णचन्द्रमापर सम्पूर्ण ग्रहोंकी दृष्टि हो तो अरिष्टयोगका भगहोता है, अथवा मित्रके नवांशमें पूर्णचन्द्रमा हो, और शुभग्रहोंकी, दृष्टि हो अथवा क्षीणचन्द्रमाभी अपनी उच्चराशिमें हो,और शुभग्रह व शुक्रकी दृष्टि हों तो उत्पन्न अरिष्टका भग जानना. जैसे कि सिंह हाथीका विनाश करता है ॥ २ ॥

रिष्टं निहन्युः शुभदाः शशाङ्कात्पापैर्विनाऽस्तेऽष्टमशत्रुसंस्थाः ।
शुभान्वितः साधुदृकाणवर्ती पीयूषमूर्तिः शमयेत्स रिष्टम् ॥ ३ ॥

भावार्थ—चन्द्रमासे सातवें आठवें या छठे स्थानमें शुभग्रह स्थित हों परतु उन शुभग्रहोंके साथ कोई पापग्रह न हो, अथवा चन्द्रमा शुभग्रहके साथ शुभग्रहके द्रेष्काणमें हो तोभी समस्त अरिष्टोंको नाश करके शुभफल प्रधान करता है ॥ ३ ॥

शुभग्रहैर्द्वादशभावसंस्थः पूर्णः शशी रिष्टहरः प्रदिष्टः ।
लग्नेशदृष्टः शुभराशियातो नान्येक्षितो रक्षति रिष्टयोगात् ॥ ४ ॥

भावार्थ—जन्मलग्नसे पूर्णचन्द्रमा शुभग्रहसहित बारहवें भावमें हो तो अरिष्ट नाशक जानना, और शुभग्रहकी राशिमें स्थित चन्द्रमा लग्नस्वामी करके देखा जाता हो पर कोई पापग्रह उसको न देखता हो तो ऐसा चन्द्रमा सब अरिष्टोंको नाश करके रक्षा करताहै ॥ ४ ॥

वलक्षपक्षे यदि जन्म रात्रौ कृष्णे दिवाऽथारिगतोऽपि चंद्रः ॥
क्रमेण दृष्टः शुभपापखेटैः पितेव बालं परिपालयेत्सः ॥ ५ ॥

भावार्थ-यदि शुक्लपक्षमें रात्रिसमय जन्म हो और शुभग्रहसे देखा हुआ चद्रमा छठे वा आठवें घरमें स्थित हो अथवा कृष्णपक्षमें दिनको जन्म हो और पापग्रहोंसे देखाहुआ चन्द्रमा आठवें वा छठे स्थानमें स्थित हो तो वह पिताके समान बालककी रक्षा करे ॥ ५ ॥

संस्थः शशी क्रूरखगस्य राशौ राशीश्वरेणापि विलोकितश्च ॥
तद्वर्गयोगो यदि तेन युक्तः कुर्यादलं मंगलमेव नान्यत् ॥ ६ ॥

भावार्थ-यदि चन्द्रमा क्रूरग्रहकी राशिमें हो और उसपर राशिस्वामीकी दृष्टि हो और लग्नेशके षड्वर्गमें हो वा लग्नेशसे युक्त हो तो ऐसा चन्द्रमा अरिष्टको भंग करके मंगलयोग करताहै ॥ ६ ॥

जन्माधिपालो बलवान् किल स्यात्सौम्यैः सुहृद्भिश्च निरीक्ष्यमाणः॥
यद्वा तनुस्थः सकलैः प्रदृष्टो रिष्टं हि चन्द्रेण कृतं निहन्ति ॥ ७ ॥

भावार्थ-जन्मलग्नका स्वामी बलवान् हो और उसपर शुभग्रह व मित्रग्रहकी दृष्टि हो, अथवा लग्नस्वामी लग्नमें हो और शुभग्रह व पापग्रह सबकी उसपर दृष्टि हो तो चन्द्रकृत अरिष्टयोगको नाश करताहै ॥ ७ ॥

स्वोच्चे स्वभे वा यदि वारमवर्गे स्थितो हितानां च सतां प्रदृष्टः ॥
शुभैर्न पापारियुतेक्षितश्च रिष्टं हरेत्पूर्णकलः कलावान् ॥ ८ ॥

भावार्थ-पूर्ण चन्द्रमा अपने उच्च ( वृष ) में वा अपनी राशि ( कर्क ) में अथवा अपने षड्वर्ग व मित्रके घरमें स्थित हो, मित्रग्रह व शुभग्रह चन्द्रमाको देखतेहों और पापग्रह व शत्रुग्रह न युक्त हों और न देखते हों तो ऐसा चन्द्रमा अरिष्टयोगका भंग करके शुभफल करताहै ॥ ८ ॥

वाचामधीशो दशमे शशांकाद्व्यये ज्ञशुक्रौ च खलाः किलाये ॥
विलग्नपात्र्यम्बुदशान्तलाभे शुभेक्षितेन्दुश्च हरेत्सरिष्टम् ॥९॥

भावार्थ-चन्द्रमासे दशमघरमें बृहस्पति हो, बारहवें बुध व शुक्र हों, पापग्रह ग्यारहवें हों, लग्नस्वामीसे तीसरे, चौथे, दशवें, बारहवें वा ग्यारहवें स्थानमें चन्द्रमा हो और उसपर शुभग्रहोंकी दृष्टि हो तो अरिष्टभंग जानना ॥ ९ ॥

प्रसूतिकाले यदि जन्मपालः किलेक्षितो निर्मलखेचरैश्च ॥
बलाधिशाली प्रलयं करोति रिष्टस्य शीतांशुसमुद्भवस्य ॥१०॥

भावार्थ-जन्मकालमें यदि जन्मलग्नका स्वामी शुभग्रहोंकरके देखाजाताहो और वह बलवान् हो तो चन्द्रमासे उत्पन्न भये हुए अरिष्टयोगको भंग करताहै ॥ १० ॥

भवेन्निशा जन्मनि पद्मिनीशः परोच्चगामी निजवेश्मगो वा ॥
तदंशगो वापि शुभेक्षितश्च पूर्णःशशांको निधनं निहन्ति ॥११॥

भावार्थ—रात्रिमें जन्म हो और सूर्य अपने परमोच्चमें यानी मेषराशिमें १० अंशतक अथवा अपनी राशिमें स्थित हो वा पूर्ण चन्द्रमा सूर्यके नवांशमें हो और उसपर शुभग्रहोंकी दृष्टि हो तो अरिष्टयोगका भंग होताहै ॥ ११ ॥

दास्रेऽग्निभे वा गुरुभे शशाङ्के वर्गोत्तमे पूर्णकलाकलापे ॥
त्रिपुष्करे शीतकरे हि रिष्टं प्रकृष्टमप्याशु लयं प्रयाति ॥१२॥

भावार्थ—अश्विनी कृत्तिका अथवा पुष्यनक्षत्रका पूर्ण चन्द्रमा होकर वर्गोत्तमी हो वा पूर्णचन्द्रमा त्रिपुष्करयोगमें हो, तो सम्पूर्ण अरिष्टोंको शीघ्र नाश करता है ॥ १२ ॥

पादे द्वितीये यदि वा तृतीये पुष्यस्य ताराधिपतिर्यदि स्यात् ॥
वा रोहिणीनां चरणे द्वितीये सौम्येक्षितो रक्षति मृत्युदोषात् १३

भावार्थ—यदि शुभग्रहकी दृष्टिसे युक्त चन्द्रमा पुष्यनक्षत्रके दूसरे चरण अथवा तीसरे चरणमें हो अथवा रोहिणीनक्षत्रके दूसरे चरणमें हो और उसपर शुभग्रहकी दृष्टि हो तो मृत्युयोगको भंग करके उस बालककी रक्षा करताहै ॥ १३ ॥

कुलीरमेषगश्चन्द्रः केन्द्रस्थः शुभवीक्षितः ॥
ग्रस्तोऽपि रिष्टभङ्गाय भवेदत्र न संशयः ॥ १४ ॥

भावार्थ—कर्क वा मेषका चन्द्रमा केन्द्रस्थानमें स्थित हो और उसपर शुभग्रहकी दृष्टि हो तो पापग्रहोंसे ग्रस्त होनेपरभी वह अरिष्टभंग करताहै. इसमें सन्देह नहीं जानना ॥ १४ ॥

केन्द्रेषु चेदम्बरमार्गगानां द्वयं द्वयं सौम्यखगे विलग्ने ॥
क्षीणोऽपि चन्द्रः स्मरभावसंस्थः सम्प्राप्तरिष्टं शमयेदवश्यम्॥१५॥

भावार्थ—दो दो ग्रह प्रति केन्द्रमें हों, शुभग्रह लग्नमें हो और चन्द्रमा क्षीण होनेपरभी सातवें भावमें हो तो वह अरिष्टयोगको अवश्यही भंग करताहै ॥ १५ ॥

॥ इति चन्द्रारिष्टभंगाध्याय ॥

# अथ सर्वग्रहारिष्टभंगाध्यायः ।

मरीचिमालामलकान्तिशाली प्रसूतिकाले प्रबलो यदि स्यात् ॥
बृहस्पतिर्मूर्तिगतो विहन्ति रिष्टानि नूनं मुनयो वदन्ति ॥१॥

भापार्थ—अब सब ग्रहोंका अरिष्टभंगाध्याय लिखते हैं– जन्मसमयमें यदि सूर्य पूर्ण बलवान् हो और बृहस्पति मूर्ति ( लग्न ) में स्थित हो तो सम्पूर्ण अरिष्ट को भंग करताहै. ऐसा मुनिजनोंने वर्णन कियाहै ॥ १ ॥

पापैरवीर्यैश्च शुभैः सवीर्यैः शुभस्य राशौ तनुभावयाते ॥
निरीक्षिते व्योमचरैः शुभाख्यैः संक्षीयते रिष्टमुपागतं वै ॥ २ ॥

भापार्थ—पापग्रह निर्बल हों और शुभग्रह बलवान् हों तथा जन्मलग्नमें शुभ ग्रहकी राशि हो और शुभग्रह उसे देखतेहों तो सम्पूर्ण अरिष्टयोग नाश हो-जातेहैं ॥ २ ॥

सौम्यवर्गाश्रिताः पापाः सौम्यवर्गाश्रितैः शुभैः ॥
दृष्टा अपि प्रकृष्टं ते रिष्टं नाशयितुं क्षमाः ॥ ३ ॥

भापार्थ—शुभग्रहोंके षड्वर्गमें संपूर्ण पापग्रह हों और शुभग्रहभी शुभग्रहोंके वर्गमें हों तथा उन पापग्रहोंको वे शुभग्रह देखते हों तो वे पापग्रहभी अरिष्टयोगको नाश करनेमें समर्थ होतेहैं ॥ ३ ॥

मूर्तेस्तु राहुस्त्रिषडायवर्ती रिष्टं हरत्येव शुभैः प्रदृष्टः ॥
शीर्षोदयस्थैर्विकृतिं न यातैः समस्तखेटैः खलु रिष्टभंगः ॥ ४ ॥

भापार्थ—लग्नसे तीसरे छठे वा ग्यारहवें घरमें राहु स्थित हो और उसपर, शुभग्रहोंकी दृष्टि हो अथवा विकार ( वक्र अस्तादि ) को न प्राप्त भयेहुए सभी ग्रह शीर्षोदयराशिमें हों तो निश्चय करके अरिष्टोंका भंग होजाताहै ॥ ४ ॥

प्रसूतिकाले विजयाधिशाली शुभो हरेद्रिष्टमपापदृष्टः ॥
कश्चिद्ग्रहश्चेत्परिवेषगामी क्रूरैरदृष्टः स तु रिष्टभंक्ता ॥ ५ ॥

भापार्थ—जन्मसमयमें यदि एकही शुभग्रह बलवान् हो और उसपर पापग्रहोंकी

दृष्टि न हो तो अरिष्टका भंग होताहै- तथा कोई ग्रह सूर्य वा चंद्रमाके परिवेष अर्थात् किरणोंसे घिरे हुए मंडलमें स्थित होकर उसपर क्रूरग्रहकी दृष्टि न हो, तो अरिष्टयोग भंग होजातेहैं ॥ ५ ॥

रजोविहीनं गगनं चरस्थाः स्वस्था भवेयुर्जलदाः सुनीलाः ।
मन्दानिलाश्चेद्विमला मुहूर्ताः प्रसूतिकाले किल रिष्टभंगः॥६॥

भाषार्थ—यदि रज ( धूल ) से रहित आकाश हो अर्थात् आकाश निर्मल हो, सब ग्रह शांत हों, जल देनेवाले नीलवर्ण मेघ घिर आये हों, मन्दमन्द वायु बह रही हो, और निर्मल मुहूर्त हो और ऐसे सुअवसरमें किसीका जन्म हो तो सम्पूर्ण ग्रहोंका अरिष्ट भंग होजाताहै ॥ ६ ॥

कुम्भयोनेर्मुनीनां चेदुद्गमे जननं भवेत् ॥
विलीयते तदा रिष्टं नूनं लाक्षेव वह्निना ॥ ७ ॥

भाषार्थ—अगस्त्यमुनिके उदयकालमें यदि किसी आदमीका जन्म होवे तो अरिष्टभंग होजाताहै; जैसे कि अग्निसे लाख गल जातीहै ॥ ७ ॥

वृषाजकर्काख्यविलग्नसंस्थो राहुर्भवेद्रिष्टविनाशकर्ता ॥
शुभाश्च योगा बहवो यदि स्युस्तथापि रिष्टं विलयं प्रयाति ८

भाषार्थ—वृष, मेष वा कर्क जन्मलग्न हो और राहु उसमें स्थित हो तो अरिष्टभंगकारक जानना और यदि बहुतसे शुभयोग होवैं तोभी अरिष्ट नाश होजातेहैं ॥ ८ ॥

नक्रत्रये लाभरिपुत्रिसंस्थः केतुस्तु हेतुर्निधनोपशान्त्यै ।
परस्परं भार्गवजीवसौम्यास्त्रिकोणगास्तेऽपि हरन्ति रिष्टम् ॥९॥

भाषार्थ—मकर, कुंभ वा मीन इनमेंसे कोई एकराशि तीसरे छठे वा ग्यारहवें स्थानमें होकर उसमें केतु स्थित हो तो वह मृत्युयोगको शान्ति करता है, और शुक्र बृहस्पति व बुध ये तीनों ग्रह परस्पर नवें पांचवें स्थानमें हों तोभी अरिष्टको भंग करतेहैं ॥ ९ ॥

सन्ध्याभवा वैधृतिपातभद्रागण्डान्तयुक्ता अपि जन्मकाले ॥
भवन्ति रिष्टस्य विनाशनार्थं निरन्तरा दृश्यदलेऽथ सर्वे ॥ १० ॥

भाषार्थ—जिसका जन्म सन्ध्याकालमें वैधृतियोग वा व्यतीपातयोग वा

भद्रा वा गण्डान्तमें होवै और सब ग्रह दृश्यभागमें हों अर्थात् अस्तंगत न हों तोभी अरिष्टका नाश होजाताहै ॥ १० ॥

न्यायारितुंगेषु गतः पतंगो नोपप्लुतोऽरिष्टविनाशकर्ता ॥
एकर्क्षगाः षट्त्रिदशायसंस्थाः सर्वेपि रिष्टं शमयन्ति खेटाः ११

भाषार्थ—जिसके जन्मसमय उच्चका सूर्य तीसरे ग्यारहवें वा छठे हो, पर ग्रहण ग्रस्त न हो तो अरिष्टयोगका भंग जानना और जन्मलग्नसे तीसरे छठे वा ग्यारहवें इनमेंसे किसी एक स्थानमें सब ग्रह स्थित हों तोभी वे अरिष्ट योगका भंग करतेहैं ॥ ११ ॥

शीतभानोस्तनोर्वापि द्वौ त्रयो वाऽप्यनेकशः ॥
एकान्तस्थास्तदा रिष्टभंगो भवति निश्चितम् ॥ १२ ॥

भाषार्थ— जन्मराशिसे वा जन्मलग्नसे दो वा तीन ग्रह वा अनेक ग्रह पहले वा बारहवेंमें स्थित हों तोभी सब ग्रहोंका अरिष्ट भंग होजाताहै ॥ १२ ॥

पातालयातः प्रबलेन्दुदृष्टो निजालयस्थो यदि जन्मकाले ॥
देवेन्द्रमंत्री दलयत्यवश्यममंगलं रिष्टभवं क्षणेन ॥ १३ ॥

भाषार्थ—जन्मसमयमें यदि धन वा मीन राशिस्थित बृहस्पति पाताल ( चतुर्थ ) स्थानमें हो और बलवान् चन्द्रमाकी उसपर दृष्टि हो तो अरिष्ट योगोंका अवश्य नाश होवै ॥ १३ ॥

लग्नस्थितस्य खेटस्य व्यये वित्ते त्रयस्त्रयः ॥
तत्कालमुद्भवाः खेटा रिष्टदारणकारिणः ॥ १४ ॥

भाषार्थ—लग्नमें कोई ग्रह स्थित होकर उसके बारहवें और दूसरे स्थानमें दोनों ओर तीन तीन ग्रह बैठे हों तो ग्रहोंसे उत्पन्न अरिष्टयोगको भंग करके तत्काल शुभफल प्रदान करते हैं ॥ १४ ॥

केन्द्रेष्वापोक्लिमेष्वेव यद्वा पणफरेषु च ॥
शुभांशस्था ग्रहाः सर्वे रिष्टभंगकराः स्मृताः ॥ १५ ॥

भाषार्थ—केन्द्र १।४।७।१० में, आपोक्लिम ३।६।९।१२ में अथवा पणफर २।५।८।११में शुभग्रहके नवांशमें सम्पूर्ण ग्रह स्थित हों तो समस्त अरिष्टोंका भंग होता है. ऐसा कहाहै ॥ १५ ॥

अन्योन्यं हि चतुर्थस्था युग्मभावमुपागताः ।
स्वर्भानुसंयुताः खेटा रिष्टदोषापहारकाः ॥ १६ ॥

**भाषार्थ**—राहु सहित दो २ सम्पूर्ण ग्रह परस्पर चौथे २ स्थानमें स्थित हों तोभी अरिष्टयोगका नाश होजाताहै ॥ १६ ॥

चतुष्टये श्रेष्ठबलाधिशाली शुभो नभोगोऽमष्टगो न कश्चित् ॥
त्रिंशन्मितायुः प्रकरोति नूनं दशान्वितं तच्छुभखेटदृष्टः ॥ १७ ॥

**भाषार्थ**—यदि शुभग्रह उत्तम बली होकर केन्द्र १।४।७।१० में स्थित हो पर जन्मलग्नसे आठवें स्थानमें कोईभी ग्रह न हो, और उस केन्द्रस्थित ग्रहपर शुभग्रहकी दृष्टि हो तो तीस वर्षकी आयु होतीहै ॥ १७ ॥

निजत्रिभागे स्वगृहे गुरुश्चेदायुर्मितिः स्यात् खलु सप्तविंशत् ॥
बृहस्पतिस्तुङ्गगतो विलग्ने भृगोः सुतः केंद्रगतः शतायुः ॥ १८ ॥

**भाषार्थ**—यदि अपनी ९।१२ राशिका बृहस्पति अपनेही द्रेष्काणमें स्थित हो तो सत्ताइस वर्षकी आयु कहना और जो बृहस्पति अपने उच्च ( कर्क ) में होकर वही जन्मलग्न हो और शुक्र केन्द्रमें हो तो उसकी सौ वर्षकी आयु जानना ॥ १८ ॥

लग्ने स्वतुङ्गे बलशालिनीन्दौ सौम्याः स्वभस्थाः खलु षष्टिरायुः ॥
मूलत्रिकोणेषु शुभेषु तुङ्गे लग्ने गुरावायुरशीतिरेव ॥ १९ ॥

**भाषार्थ**—अपनी उच्चराशि (वृष) का बलवान् चन्द्रमा जन्मलग्नमें स्थित हो और सब शुभग्रह अपनी २ राशिमें हों तो साठ वर्षकी आयु होतीहै २ शुभग्रह अपने मूलत्रिकोणमें हों और बृहस्पति अपने उच्च ( कर्क ) राशिका होकर लग्नमें बैठा होवे तो अस्सी ८० वर्षकी आयु होतीहै ॥ १९ ॥

लग्नाष्टमारीन्दुयुता न चेत्स्युः क्रूराः स्वभस्था यदि खेचरौ द्वौ ॥
बलान्वितावम्बरगौ भवेतां जातः शतायुः कथितो मुनीन्द्रैः २०

**भाषार्थ**—यदि लग्नमें, आठवेंमें वा छठे स्थानमें चन्द्रमाके साथ पापग्रह न हों, क्रूरग्रह अपनी अपनी राशिमें हों, और दो ग्रह बलवान् होकर

दशवें घरमें हों, तो उसकी सौ वर्षकी आयु होतीहै ऐसा मुनिवरोंने वर्णन कियाहै ॥ २० ॥

शून्ये रन्ध्रे केन्द्रगैः सौम्यखेटैर्लग्ने जीवे नैधनेन्दूदयश्चेत् ॥
नो संदृष्टः पापखेटैस्तदा स्यादायुर्मानं सप्ततिर्वत्सराणाम् २१

भापार्थ—यदि अष्टम स्थानमें कोई ग्रह न हो, सब शुभग्रह केन्द्रमें हों, लग्नमें बृहस्पति हो, अष्टम स्थानमें पूर्ण चन्द्रमा हो और इन सबोंपर पापग्रहोंकी दृष्टि न हो तो सत्तरवर्षकी आयुर्दाय होतीहै ॥ २१ ॥

॥ इति जातकाभरणे सर्वग्रहरिष्टभंगाध्यायः ॥

# अथ सदसद्दशाविचारणा।

राजयोगग्रहभावसंभवं रिष्टयोगजनितं च यत्फलम् ॥
तद्दशाफलगतं यतो भवेत्तेन तत्फलमलं ब्रुवेऽधुना ॥ १ ॥

भापार्थ—राजयोग व ग्रहभावसे उत्पन्न तथा अरिष्टयोगजनित जो शुभाशुभ फल है सो सब फल ग्रहोंकी दशामें होताहै; इस कारण अब दशाफलका विचार वर्णन करतेहै ॥ १ ॥

सर्वदेववरदो वरदो वः शारदापि वरदा वदनाब्जे ।
इन्दिरा च खलु मन्दिरसंस्था प्रस्थिता जलनिधीन्प्रतिकीर्तिः २

भापार्थ—संपूर्ण देवतानको वर देनेवाले श्रीगणेशजी सदा तुम्हें वरदान देवैं; वर देनेवाली सरस्वती तुम्हारे मुखकमल (जिव्हापर) सदा विराजमान हों, लक्ष्मीजी तुम्हारे घरमें सदा निवास करैं तथा समुद्र पर्यन्त उनकी कीर्ति फैले (जिन २ की जन्मपत्री मैंने लिखीहै) ॥ २ ॥

स्वोच्चे स्वगेहे यदि वा त्रिकोणे वर्गे स्वकीयेऽथ चतुष्टये वा ॥
नास्तंगतो नोऽशुभदृष्टियुक्तो जन्माधिपः स्याच्छुभदः स्वपाके ३

भापार्थ—यदि जन्मलग्नका स्वामी अपने उच्चमें, अपने घरमें अथवा अपने मूलत्रिकोणमें वा अपने षड्वर्गमें यद्वा केन्द्रमें स्थित होकर वह अस्त न हो और उसपर पापग्रहकी दृष्टि न हो तथा शुभग्रहकी दृष्टिसे युक्त हो तो वह अपनी दशामें शुभफल प्रदान करताहै ॥ ३ ॥

त्रिषष्ठलाभेषु गतैः समस्तैः सौम्यैः सुखार्थाश्च भवन्ति बाल्ये ॥
तत्रैव पापैर्वयसोऽन्त्यभागे जायार्थपुत्रादिसुखानि सम्यक् ॥४॥

भावार्थ-जन्मलग्नसे तीसरे,छठे और ग्यारहवेंमें सब शुभग्रह स्थित रहे हों तो बाल्यावस्थामें सुख व धन देनेवाले होतेहै. ऐसेही उन्हीं स्थानोंमें सब पापग्रह बैठे होवें तो आयुके अन्तभागमें अर्थात् वृद्धावस्थामें स्त्री, धन, पुत्र आदि समस्त सुख प्रदान करते है ॥ ४ ॥

तुंगे स्वगेहे स्वसुहृद्गृहांशे नीचारिभस्थेऽपि च खेचरेन्द्रे ॥
मिश्रं फलं स्यात्खलु तस्य पाके होरागमज्ञैः परिकल्पनीयम् ५

भावार्थ-जो अपने उच्चमें, अपने घरमें, अपने मित्रके घरमें, वा मित्रके नवांशमें होकर यदि नीचराशि वा शत्रुके घरमें भी स्थित हो तोभी वह ग्रह अपनी दशामें निश्चय करके मिश्रित ( शुभाशुभ ) फल प्रदान करनेवाला होताहै, ऐसा होरा ( ज्योतिष ) शास्त्रके जाननेवालोंने वर्णन कियाहै ॥ ५ ॥

वाचाम्पतिर्लग्नगतः स्वतुङ्गे स्वर्क्षे दशायत्रिगतश्च सूतौ ॥
करोति राज्यं स्वकुलानुमानान्नानाविधोत्कर्षविशेषयुक्तम् ॥ ६ ॥

भावार्थ-जन्मसमयमें अपने उच्च ( कर्क ) राशिमें स्थित हुआ बृहस्पति लग्नमें हो अथवा अपनी राशि (धन वा मीन) में होकर दशवें, ग्यारहवें वा तीसरे स्थानमें हो, तो वह अपने कुलके अनुसार अनेक प्रकारके उत्कर्ष सहित विशेषतापूर्वक राज्यसुख देनेवाला होताहै ॥ ६ ॥

आरोहिणी दशा यस्य खेचरः सत्फलप्रदः ॥
सत्फलापचयं कुर्याद्दशा चेदवरोहिणी ॥ ७ ॥

भावार्थ—जिस ग्रहकी आरोहिणी दशा हो वह श्रेष्ठफल देताहै और यदि किसीकी अवरोहिणी दशा होतीहै तो वह श्रेष्ठफलका नाश करताहै ॥ ७ ॥

स्त्रीमित्रपुत्रद्रविणोपलब्धिं कर्के हिमांशुः कुरुते दशायाम् ॥
जायापशूनां हनने प्रवृत्तिं करोति पृथ्वीतनुजस्य गेहे ॥ ८ ॥

भावार्थ—कर्क राशिस्थित चन्द्रमा अपनी दशामें स्त्री,मित्र,पुत्र,और धनमे सुखलाभ करे है, और मंगलके घरमें स्थित हुआ चन्द्रमा अपनी दशामें स्त्री व पशुओंके मारनेमें प्रवृत्ति करैहै ॥८॥

सच्छात्रमित्राधिगमं करोति बुधस्य राशौ गुरुधामसंस्थः ॥
नृपप्रसादं विपुलां च लक्ष्मीं शुक्रस्य गेहे फलमेतदेव ॥ ९ ॥

भावार्थ—चन्द्रमा बुधकी राशिमें स्थित हो तो अपनी दशामें उत्तम शिष्यका और मित्रका समागम, बृहस्पतिकी राशिमें बैठा हो तो राजाकी प्रसन्नता और बहुत लक्ष्मी प्राप्त होवे तथा शुक्रकी राशिमें बैठाहुआ होवे तो इसी फलकी प्राप्ति जानना ॥ ९ ॥

तुषाररश्मिः शनिवेश्मसंस्थः प्रेष्यं मनुष्यं कुरुते दशायाम् ॥
अरण्यदुर्गस्थितिमाददाति प्रीतिं मरुद्गोगृहनिर्मितौ च ॥ १० ॥

भावार्थ—यदि चन्द्रमा शनैश्चरके घरमें स्थित हो तो अपनी दशामें मनुष्यकी सेवकवृत्ति करैहै और वन व पर्वतमें निवास, तथा गोशाला बनानेमें प्रीति करै है ॥ १० ॥

मित्रोच्चोपचयस्थाने त्रिकोणे सप्तमेऽपि वा ॥
पाकेश्वरात् स्थितश्चन्द्रः कुरुते सत्फलां दशाम् ॥ ११ ॥

भावार्थ—जो चन्द्रमा मित्रके घरमें हो, और उपचयघर ३।६। १०।११ में स्थित हो, वा दशास्वामीसे नवें पाचवें वा सातवें घरमें स्थित हो तो अपनी दशामें श्रेष्ठ फल करैहै ॥ ११ ॥

॥ इति श्रीजातकाभरणे सदसद्दशाविचारणा ॥

# अथ रविदशाफलविचारणा ।

तत्र सामान्यफलम् ।

भानोर्दशायां हि विदेशवासो भवेत्कदाचिन्ननु मानवानाम् ॥
भूवह्निभूपद्विजवर्यशस्त्रभैषज्यतोऽतीव धनागमः स्यात् ॥ १ ॥
मंत्राभिचारेऽभिरुचिर्विचित्रा धात्रीपतेः सख्यविधिर्विशेषात् ॥
विख्यातकर्माभिरतिर्मतिः स्यादनल्पजल्पे च रणे न चिन्ता २
व्ययश्च दन्तोदरनेत्रबाधा कान्तासुताभ्यां वियुतिश्च चिन्ता ॥
नृपाग्निचौराहितबन्धुवर्गैः स्वगोत्रजैर्वा प्रबलः कलिः स्यात्॥३॥

भावार्थ—अब सूर्यकी दशाका फल विचारसे लिखा जाताहै– तहाँ पहले सामान्य फल कहतेहैं– सूर्यकी दशामें मनुष्योंको कभी २ परदेशवास हो, और भूमि, वह्निकर्म, राजा, द्विजवर, शस्त्रकर्म व औषधिकर्म इनसे बहुत धनलाभ प्राप्त होवै ॥ १ ॥ मन्त्राभिचार यानी मन्त्र तंत्र यन्त्र व मारण आदि कर्ममें अधिक रुचि हो, राजासे विशेषमित्रता हो, प्रसिद्ध कर्म करनेमें मनकी प्रीति हो, और बहुत वार्तालाप ( बकवाद ) करने व युद्धवार्तामें चिन्ता न रहै ॥ २ ॥ धनका व्यय ( खर्च ) अधिक हो; दांत उदर व नेत्रोंमें पीडा हो, स्त्री व पुत्रपक्षके वियोगसे चिन्ता रहे, और राजा, अग्नि, चोर, शत्रु, बन्धुवर्ग, तथा अपने गोत्रसम्बन्धी जनोंसे भय व प्रबल कलह होवै ॥ ३ ॥

विशेषफलम् ।

दशा दिनेशस्य निजोच्चगस्य स्वधर्मकर्माभिरुचिं करोति ॥
ताताजितद्रव्यगृहादिलाभं नानासुखानि प्रमदासुतेभ्यः ॥ ४ ॥

भावार्थ—अब विशेष फल कहा जाताहै–अपने उच्च ( मेष ) राशिमें स्थित हुए सूर्यकी दशामें धर्मकर्ममें प्रीति हो; पिताका संचय किया हुआ धन और घर भूमि आदिका लाभ तथा स्त्री पुत्र आदिकोंसे अनेकप्रकारका सुख प्राप्त होता है ॥ ४ ॥

उच्चच्युतस्यातितरामरिष्टं कष्टं च रोगात्स्वजनैर्विरोधम् ॥
रवेर्दशाऽतीव चतुष्पदानां करोति हानिं ननु मानवानाम् ॥ ५ ॥

भावार्थ—यदि सूर्य अपनी उच्चराशिसे च्युत ( मेषके दश अंशोंसे अधिक अंशों का) होगया हो तो उसकी दशामें मनुष्योंको अति अरिष्ट, रोगसे कष्ट, स्वजनोंसे विरोध, और चतुष्पदोंकी हानि होतीहै ॥ ५ ॥

कान्तासुतानां कृषिवाहनानां प्रपीडनं स्यान्नयनाननेषु ॥
हृद्रोगबाधा बहुधा नराणां वृषाधिरूढस्य रवेर्दशायाम् ॥ ६ ॥

भावार्थ—वृषराशिस्थित सूर्यकी दशामें स्त्री पुत्रादिकोंसे व कृषि और वाहनसे पीडा, नेत्र व मुखमें रोग, और हृदयमें निरन्तर चिंताआदि रोग रहताहै ॥ ६ ॥

स्यान्मंत्रशास्त्रोत्तमकाव्यकर्ता प्रीतिः पुराणे च भवेन्नराणाम् ॥
कृषिक्रियाधान्यधनैः सुखानि नृयुग्मसंस्थस्य रवेर्दशायाम् ॥ ७ ॥

भावार्थ—मिथुनराशिमें स्थित सूर्यकी दशा हो तो मन्त्रशास्त्रमें अभ्यासवाला

वा उसका कर्ता होवै. उसकी उत्तम काव्य करनेमें प्रीति, पुराणोंके पठनश्रवणमें रुचि, और कृषिक्रिया ( खेती ) व धनधान्यकरके सुख होवै ॥ ७ ॥

ख्यातिर्नृपप्रीतिरतीव नित्यं स्त्रीनिर्जितत्वं च महत्प्रकोपः ॥
सुहृज्जने नूनमनूनपीडा कर्काधिरूढस्य रवेर्दशायाम् ॥ ८ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित सूर्यकी दशा हो तो कीर्तिकी वृद्धि, राजासे प्रीति, स्त्रीसे निर्जित (स्त्रीवश) और अधिक क्रोध, और मित्रोंसे पीडा वा इससे मित्रोंको पीडा वहुत होवै ॥ ८ ॥

दुर्गादरण्याच्च कृषिक्रियायां धनान्यनेकानि भवन्ति नूनम् ।
स्यात्ख्यातिरुच्चैर्नृपगौरवं च कण्ठीरवस्थार्कदशाप्रवेशे ॥ ९ ॥

भावार्थ—सिंहराशिस्थित सूर्यकी दशामें वनपर्वतआदिसे वा खेती करनेसे अनेक प्रकारका धनलाभ, बहुतही वडी उत्तम कीर्ति, और राजद्वारसे गौरव सन्मान ( वडाई आदि ) प्राप्त होवै ॥ ९ ॥

स्यात्कन्यकानां जननं च मानो देवद्विजानामनुपूजनं च ॥
लब्धिः पशूनां च भवेद्दशायां कन्यागतस्याम्बुजबान्धवस्य १०

भावार्थ—जो कन्याराशिका सूर्य हो तो उसकी दशामें कन्याओंका जन्म, सन्मान व देवता और ब्राह्मणोंके पूजनमें प्रीति, तथा पशुओंका लाभ होताहै ॥ १० ॥

क्षेत्रात्मजार्थप्रमदासु पीडा चोराग्निभीतिश्च विदेशयानम्॥
नीचत्वमुच्चैः खलु मानवानां तुलाधरस्थस्य रवेर्दशायाम् ॥११॥

भावार्थ—तुलाराशिस्थित (१० अंशोंतक) सूर्यकी दशामें मनुष्योंको स्थानहानि, पुत्रपीडा, धनहानि, स्त्रीसे पीडा, चोर व अग्निसे भय, और विदेशयात्रा होती है तथा सब मनुष्योंमें नीचपन प्राप्त होताहै ॥ ११ ॥

नीचांशमुक्तस्य रवेर्दशायां सुखेन लाभः परवञ्चनं च ॥
जायानिमित्तोद्यतदुःखलब्धिर्नीचैर्भवेत्सख्यविधिर्नितान्तम् १२

भावार्थ—यदि सूर्य नीचराशि ( तुला ) के नीच १० अंशोंमेंसे निकल गयाहो तो वह अपनी दशामें धनादिका सुखपूर्वक लाभ कराताहै; दूसरे लोगोंसे

ठगाताहै, स्त्रीके निमित्तसे दुःखकी प्राप्ति और नीचजनोंसे मित्रता कराताहै ॥ १२ ॥

नीचाष्टमस्थस्य रवेर्दशायामुद्विग्नतादिःपसमुद्भवः स्यात् ॥
षष्ठाश्रितस्य व्रणजन्यपीडा पित्रोश्च बाधा बहुधाऽवगम्या॥१३॥

भावार्थ—जो नीचराशिका सूर्य लग्नसे आठवें घरमें बैठा हो तो उसकी दशामें चित्त उदास रहे, और नीचराशिगत सूर्य छठे स्थानमें हो तो व्रणरोग उत्पन्न हो तथा उसकी मातापिताको प्रायः क्लेश होवै ॥ १३ ॥

तेजोविशेषाभियुतो नितान्तं विषाग्निशस्त्रैः परिपीडितश्च ॥
पित्रा जनन्या गतचित्तशुद्धिः स्याद्वृश्चिकस्थस्य रवेर्दशायाम्॥१४॥

भावार्थ—वृश्चिकराशिमें स्थित भयेहुए सूर्यकी दशामें मनुष्यका तेज अधिक हो; विष अग्नि व शस्त्रसे अत्यंत पीडा हो; और वह पिता माताके संबंधमे चित्तकी शुद्धिसे रहित होवैहै ॥ १४ ॥

कलत्रपुत्रद्रविणादिसौख्यं स्याद्गौरवं राजकुलाद्द्विजेभ्यः ॥
सङ्गीतशास्त्रागमसौख्यमुच्चैश्चापोपयातस्य रवेर्दशायाम् ॥१५॥

भावार्थ—धनराशिस्थित सूर्यकी जब दशा आतीहै तब उसमे स्त्रीपुत्रद्रव्य आदिसे सुखप्राप्ति और राजकुल व द्विजोंसे सन्मान, तथा गाने बजानेकी विद्यामें अधिक निपुणता होनेके कारण बहुतही सुख प्राप्त होताहै ॥ १५ ॥

जायात्मजद्रव्यसुखाल्पता स्यादनल्पपीडाऽऽमयतो नितान्तम् ॥
भवेत्पराधीनतयाऽतिचिन्ता नक्रोपयातस्य रवेर्दशायाम् ॥१६॥

भावार्थ—जब मकरराशिस्थित सूर्यकी दशा प्राप्त होतीहै तब पुरुषको स्त्री पुत्र और धनसे अल्पसुख, रोगसे अत्यंतही बहुत पीडा और पराधीनताके कारण अतिचिन्ता होवैहै ॥ १६ ॥

हृद्रोगबाधा सुतवित्तकान्ताचिन्ता परान्नादि सुखं न किंचित् ॥
शत्रूद्गमश्चाप्यतिदीनता स्याद्घटाधिरूढस्य रवेर्दशायाम् ॥१७॥

भावार्थ—कुंभराशिस्थित सूर्यकी दशामे मनुष्यको हृदयक्षयीरोग होवे;

पुत्र धन व स्त्रीसे चिन्ता होवे, पराये अन्नसे शरीरका पालन करै, सुख थोडाभी न मिलै; शत्रुकी उत्पत्ति हो और अतिदीनता होवैहै ॥ १७ ॥

स्त्रीवित्तसौख्योपचयः प्रतिष्ठा ज्वरादिपीडा च सुतादिकानाम् ॥
वृथाटनत्वं ननु मानवानां मीने दिनेशस्य दशाप्रवेशे ॥ १८ ॥

भाषार्थ—यदि जन्मसमय सूर्य मीनराशिका हो तो उसकी दशामें मनुष्योंको स्त्रीसुख और धनके सुखकी बडी वृद्धि होतीहै; प्रतिष्ठाकी प्राप्ति होतीहै; पुत्रादिकोंको ज्वरादिरोगसे पीडा होवे और वृथा यात्रा करै अर्थात् भटकता रहै ॥ १८ ॥

स्वोच्चस्थितस्याष्टमभावगस्य दशा दिनेशस्य च दोषदा स्यात् ॥
षष्ठस्थितस्य व्रणजातपीडां करोति बाधां च पितुर्जनन्याः ॥ १९ ॥

भाषार्थ—यदि सूर्य अपने उच्चराशि ( मेष ) में स्थित होकर अष्टमभावमें हो तो उसकी दशामें दोष (रोग) आदि प्रगट होवै; और उच्चस्थ सूर्य लग्नसे छठे स्थानमें हो तो व्रणरोगसे पीडा हो, तथा उसकी माता पिताको क्लेश प्राप्त होवै ॥ १९ ॥

पूर्वं भवेत्सूर्यदशाप्रवेशः पित्रोश्च बाधा विविधा तदानीम् ॥
लग्नाद्दशा क्लेशविशेषदात्री नक्षत्रनाथस्य दशाऽतिशस्ता ॥ २० ॥

भाषार्थ—प्रथमही यानी बचपनमेंही सूर्यकी दशाका प्रवेश हो तो उसकी मातापिताको विविध प्रकारकी बाधा होती है लग्नसे प्रथम सूर्यकी दशाका आरंभ हो तो वह विशेष क्लेश देनेवाली जानना; परंतु प्रथम चन्द्रमाकी दशा हो तो वह उसके पितामाताको अति शुभ फल देनेवाली होतीहै ॥ २० ॥

॥ इति सूर्यदशाफलविचार. ॥

## अथ चन्द्रदशाफलानि ।

### तत्रादौ सामान्यफलम् ।

आरोहिणी चन्द्रदशा नराणां सर्वार्थसिद्ध्यै कथिता विशेषात् ॥
तथाऽवरोहा कुरुते विलम्बं सर्वेषु कार्येषु च बुद्धिमान्द्यम् ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब चन्द्रदशाका फल लिखते है—चन्द्रमाकी आरोहिणी दशा अर्थात् प्रथम लगी हुई दशा सर्वार्थसिद्धिको विशेष करके करैहै. और चन्द्रमाकी अवरोहिणी अर्थात् उतरती हुई दशा ( आधी होनेपर ) विलम्बसे सब कार्य सिद्धि करतीहै और वह बुद्धिको मन्द करतीहै ॥ १ ॥

नक्षत्रनाथस्य दशाप्रवेशे भवेन्नराणां महती प्रतिष्ठा ॥
मंत्रित्वमुच्चैर्नृपतेः प्रसादो भूदेवदेवार्चनताप्रवृद्धिः ॥ २ ॥
सन्मंत्रविद्या विविधा धनाप्तिर्नानाकलाकौशलशालिता च ।
गन्धैस्तिलैश्चापि फलैः प्रसूनैर्वृक्षैरलं वा द्रविणोपलब्धिः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—चन्द्रमाकी दशाके प्रवेशमें मनुष्योंकी बडी प्रतिष्ठा ( बड़प्पन ) होवे; राजाकी प्रसन्नता होनेके कारण उत्तम मंत्रीकी पदवी, और ब्राह्मणोंकी भक्ति, व देवताओंके पूजनसे सब तरहकी वृद्धि होवे ॥ २ ॥ उत्तम मंत्रविद्या व अनेक प्रकारके धनकी प्राप्ति, नानाप्रकारकी कलाओंमें निपुणता, सुगन्धित पदार्थ, तिल, फल, फूल, और वृक्षोंसे बहुत द्रव्यका लाभ होवैहै ॥ ३ ॥

ख्यातिः सुकीर्तिर्विनयाधिकत्वं परोपकाराय मतिर्यशश्च ॥
इतस्ततः संचलनप्रियत्वं कन्याप्रजासंजननं मृदुत्वम् ॥ ४ ॥
जलस्य कर्मण्यतिसादरत्वमालस्यनिद्राकुलता क्षमा च ॥
कृष्यादिकर्माभिरुचिः शुचित्वं कफानिलाधिक्यमतीव सत्त्वम् ५
भवेद्विरोधः स्वजनेन नूनं कलिप्रसङ्गो बहुजल्पता च ॥
चित्तस्थितिर्नैव च साधुकार्ये सामान्यतः कीर्तितमेतदत्र ॥६॥

भाषार्थ—चन्द्रमाकी दशाके प्रवेशमें मनुष्यके नामकी सब जगह प्रसिद्धि, उत्तम कीर्ति, अधिक विनयभाव, परोपकारमें मति व यश, इधर उधर वृथा भ्रमणमें प्रीति, कन्याओंकी उत्पत्ति, और कोमलता ॥ ४ ॥ कूआ तालावादि जलसम्बन्धी कर्म करनेमें अति प्रीति, आलस्य, निद्रा, आकुलता, और क्षमा खेती-आदि कर्ममें रुचि, पवित्रता, कफवातकी अधिकता, अतीव सत्त्व ( पराक्रम ) यह फल जानना ॥ ५ ॥ ( क्षीणचन्द्रमाकी दशामें ) अपने जनोंसे विरोध होनेके हेतु निरन्तर कलह, बहुत बातचीत करना और उत्तम कार्यमें चित्तकी स्थिति न होना, यह चन्द्रमाकी दशाका फल सामान्यरीतिसे वर्णन किया ॥ ६ ॥

विशेषफलम् ।

मेषे शशाङ्कस्य दशाप्रवेशे योषात्मजानन्दभरो जनानाम् ॥
विदेशकर्माभिरतिर्व्ययः स्यात्क्रौर्यं शिरोरुक्सहजारिबाधा ॥ ७ ॥

भाषार्थ—जब मेषके चन्द्रमाकी दशाका प्रवेश होताहै तब मनुष्योंके

स्त्री पुत्रके संबंधसे अत्यंत आनन्द, विदेश जाने आदिमें प्रीति, बड़ा खर्च क्रूर स्वभाव, शिरमें रोग, और सब सहज यानी अपने भाईरूप शत्रुकी या स्वाभाविक ( सहज ) सेही शत्रुकी बाधा होवै ॥ ७ ॥

**उच्चाधिरूढस्य दशा जडांशोः कुलानुसारं हि ददाति राज्यम् ॥**
**योषाविभूषात्मजगोतुरंगगजाप्तिसौख्योपचयं जयं च ॥ ८ ॥**

भावार्थ—यदि *उच्चमें स्थित हुए चन्द्रमाकी दशा आवे तो वह कुलके अनुसार राज्य देवैहै और स्त्री, पुत्र, अलंकार, गौ, घोड़ा, और हाथी इनकी प्राप्ति होनेसे सुखसन्तोषकी वृद्धि व सर्वजगह विजय होताहै ॥ ८ ॥

**मूलत्रिकोणाश्रितशीतरश्मेर्दशा विदेशाभिगमं करोति ॥**
**कृषेः क्रयाद्विक्रयतो धनाप्तिं कफानिलार्तिं स्वजनैर्विरोधम् ॥ ९ ॥**

भावार्थ—यदि चन्द्रमा अपने मूलत्रिकोणराशिमें हो तो उसकी दशामें यात्रा होवै; खेतीके क्रयविक्रयसे ( खरीदने वेचनेसे ) धनलाभ होवै; कफवात रोग होवै और स्वजनोंसे विरोध होवै ॥ ९ ॥

**वृषस्य पूर्वार्द्धगतो हिमांशुः पापान्वितः संजनयेज्जनन्याः ॥**
**मृत्युं परार्द्धे जनकस्य सौम्यसङ्गेक्षणान्मृत्युसमानरोगम् ॥ १० ॥**

भावार्थ—यदि वृषके पूर्वार्द्धमें चन्द्रमा पापग्रहसे युक्त हो तो उसकी दशामें माताकी मृत्यु होवै; और वृषके उत्तरार्द्धमें पापग्रहयुक्त चन्द्रमा हो तो उसकी दशामें पिताकी मृत्यु होवै, तथा उक्तप्रकारसे चन्द्रमा शुभग्रहसे युक्त वा दृष्ट हो तो उसकी दशामें उसकी माता व पिताको मृत्युके समान दुःखदायक रोग होवै ॥ १० ॥

**द्वन्द्वाधिसंस्थेन्दुदशाप्रवेशे देवद्विजार्चा धनभोगसौख्यम् ॥**
**स्थलान्तरे संचलनं किल स्यात्सुखेन सम्यङ्मतिवैभवं च ॥ ११ ॥**

भावार्थ—मिथुनराशिस्थित चन्द्रमाकी दशाके प्रवेशमें देवता व ब्राह्मणोंका पूजन, धन और भोगसे सुख, सुखपूर्वक अनेकस्थानोंकी यात्रा, तथा उत्तमप्रकारकी बुद्धिका वैभव प्राप्त होवै ॥ ११ ॥

* चंद्रमाका वृषराशिमें तीन अंशोंतक उच्च और उसके आगे सत्ताईस अंशोंतक अर्थात् वृषराशिके अंत ( ३० अंशों ) तक मूलत्रिकोण जानना.

कुलीरसंस्थस्य कलानिधेः स्यात्पाके पशुद्रव्यकृषिप्रवृद्धिः ॥
कलाकलापाकलनं च शैले वने रुचिर्गुह्यगदप्रकोपः ॥ १२ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिस्थित चन्द्रमाकी दशामें पशु, धन, और खेतीकी सर्वप्रकारसे वृद्धि होवे; अनेक कलाओंमें चतुरता, पर्वत व वनमें विचरनेकी रुचि, और गुदारोगका प्रकोप होवे ॥ १२ ॥

कण्ठीरवस्थस्य निशाकरस्य पाके नरोऽर्थं लभते च नित्यम् ॥
श्रेष्ठां प्रतिष्ठां विकलत्वमंगेऽनङ्गेपि हीनत्वमनुप्रयाति ॥ १३ ॥

भाषार्थ—जब सिंहराशिस्थित चन्द्रमाकी दशा प्राप्त होवे तब उसमें मनुष्य नित्य धनकी प्राप्तिसे युक्त होताहै; उत्तम प्रतिष्ठाका लाभ होताहै; और शरीरमें विकलता होवे है व उसकी कामचेष्टाभी न्यून होवे है ॥ १३ ॥

कन्याश्रितेन्दोश्च दशाप्रवेशे विदेशयानं वनितोपलब्धिः ॥
कलाकलापामलबुद्धिवृद्धिः स्वल्पार्थसिद्धिश्च भवेन्नराणाम् ॥ १४ ॥

भाषार्थ—कन्याराशिका चन्द्रमा हो तो उसकी दशाके प्रवेशमें मनुष्योंको विदेश गमन, स्त्रीकी प्राप्ति, अनेक प्रकारकी कारीगरीमें निर्मल बुद्धिकी वृद्धि, और थोडीसी धनप्राप्ति होवे ॥ १४ ॥

कलानिधेस्तौलिगतस्य पाके लोलं मनः स्याद्वनिताविषादः ॥
वादश्च कैश्चिद्धनहीनता च प्रोत्साहभङ्गः खलु नीचसंगः ॥ १५ ॥

भाषार्थ—तुलाराशिगत चन्द्रमाकी दशामें मन चंचल हो; स्त्रीके द्वारा विषाद यानी रंज हो; कितनेएक मनुष्योंके साथ विवाद हो; धनकी हानि हो; उत्साह भंग हो; और नीचआदमीका संग निश्चय करके होता है ॥ १५ ॥

नीचोपयातस्य विधोर्दशायां स्याद्व्याधिवृद्धिर्बहुधा नराणाम् ॥
वियोजनं वै स्वजनैन नूनं मानाल्पताऽनल्पविकल्पचिन्ता १६

भाषार्थ—नीच यानी वृश्चिकराशिके तीन अंशोंतक स्थित चन्द्रमाकी दशा जभी आतीहै तब मनुष्योंके शरीरमें व्याधि ( रोग ) की वृद्धि होवे; स्वजनोंसे वियोग हो; मानकी हानि हो; और मनमें बहुतसी विकल्प व चिन्ता रहे ॥ १६ ॥

विमुक्तनीचोडुपतेर्दशायां भवेदवाप्तिः क्रयविक्रयाभ्याम् ॥
धर्मव्यथा धर्मविधानमल्पमल्पं च सख्यं जनमित्रवर्गैः ॥ १७ ॥

भापार्थ—नीच ३ अंशोंको छोडकर वृश्चिकस्थ चन्द्रमाकी दशामें क्रयविक्रय ( खरीदने बेचने ) से लाभ, धर्मके द्वारा व्यथा, धर्माचरणकी अल्पता, तथा लोग व मित्रवर्गोंसे अल्प मित्रता होवै ॥ १७ ॥

चापोपयातस्य च शीतरश्मेर्दशाप्रवेशे गजवाजिवृद्धिः ।
पूर्वार्जितार्थोपहतिर्नितान्तमन्यत्र सौभाग्यसुखानि नूनम् ॥१८ ॥

भापार्थ—धनराशिस्थित चन्द्रमाकी दशामें हाथी व घोडोंकी वृद्धि हो, प्रथम संचितधनका बिलकुल नाश हो; ( नवीन धनकी प्राप्ति हो ) और सौभाग्यसुखका लाभ होवै ॥ १८ ॥

हिमकरस्य दशा मकरस्थिता सुतसुखानि धनागमनानि च ॥
वितनुते तनुतामनिलात्तनोरनुदिनं गमनागमनानि वै ॥१९॥

भापार्थ—मकरराशिस्थित चन्द्रमाकी दशामें पुत्रसुख, धनलाभ, वातवृद्धिके कारण शरीरमें दुबलापन, और प्रतिदिन जाना आना यह फल होता है ॥ १९ ॥

क्रीडा* च पीडा व्यसनानि नूनं स्युर्मानवानां तनुता शरीरे ॥
ऋणोपलब्धिश्चलता नितान्तं दशाप्रवेशे कलशस्थितेन्दोः २०

भापार्थ—कुम्भराशिस्थित चन्द्रमाकी दशाके प्रवेशमें मनुष्योंको शरीरमें पीडा, अनेक दुःख वा आपदा, शरीरकी दुर्बलता, ऋणकी वृद्धि, और निरन्तर दूरदेशकी यात्रा वा मनकी चंचलता होती है ॥ २० ॥

वर्गोत्तमस्थस्य घटे हिमांशोर्दशाप्रवेशे बलिभिर्विरोधः ॥
कलत्रमित्रद्रविणात्मजाद्यैर्भवेद्वियोगो दशनास्यपीडा ॥ २१ ॥

भापार्थ—यदि वर्गोत्तमी चन्द्रमा कुंभराशिमें हो तो उसकी दशाके प्रवेशमें बलवान् जनोंसे विरोध, और स्त्री पुत्र मित्र धन धान्य आदिसे वियोग तथा दांत व मुखमें पीडा होवै ॥ २१ ॥

* जहां पीडा व्यसन आदि होते हैं वहां क्रीडा या सुखावहा नामभी नहीं सुना जाता. इसलिये क्रीडाशब्द अपपाठ्यात्यादसे लेखकी भूलसे पडगया होगा, ऐसा मालूम होता है.

मीनोपयातस्य च शीतभानोर्दशाप्रवेशे हि जलोद्भवार्थः ॥
कलत्रपुत्रादिसुखानि नूनं शत्रुक्षयो बुद्धिविवृद्धिरुच्चैः ॥ २२ ॥

भावार्थ—जो मीनराशिका चन्द्रमा हो तो उसकी दशामें निश्चय करके जलसे उत्पन्न [ कुआँ बावडी तालाब आदि बनानेसे ] धनका लाभ, स्त्रीपुत्र आदिकोंसे सुखप्राप्ति, शत्रुका नाश और बुद्धिकी बहुतही वृद्धि होवै ॥ २२ ॥

वर्गोत्तमस्थस्य झषे हिमांशोर्दशाप्रवेशे महिषीगजाश्वान् ॥
पुत्रादितोषं रिपुनाशमुच्चैर्लभेन्मनुष्यो हि यशो मनीषाम् २३

भावार्थ—मीनमें वर्गोत्तमी चन्द्रमा हो तो उसकी दशाके प्रवेशमें वह प्राणी महिषी, गज और अश्व आदि चतुष्पदोंका लाभ, पुत्रआदिसे संतोष व शत्रुओंका नाश और बहुतही बड़ा यश व बुद्धिसे युक्त होताहै ॥ २३ ॥

दशाप्रवेशे व्ययभावगेन्दोः पापार्जितद्रव्यसमुद्भवः स्यात् ॥
क्षीणो रिपुस्थानगते हिमांशौ सम्यक्फलं प्रागुदितं तथैव २४

भावार्थ—बारहवें भावमें चन्द्रमा हो तो उसकी दशामें पापसे संचित किये हुए धनका लाभ होताहै और क्षीणचन्द्रमा यदि छठे स्थानमें बैठा हो तो पूर्वोक्त सम्पूर्ण वही फल देताहै ॥ २४ ॥

नीचस्थितस्याष्टमभावगेन्दोर्दशाप्रवेशे हि गदोद्गमः स्यात् ॥
चेत्पापयुक्तो निधनं तदानीं जातिच्युतिं वा लभते मनुष्यः २५

भावार्थ—नीच ( वृश्चिक ) राशिस्थित चन्द्रमा जो आठवें भावमें होतो उसकी दशामें रोगकी उत्पत्ति होती है और यदि पापग्रहसे युक्त चन्द्रमा आठवें भावमें हो तो उस मनुष्यकी मृत्यु होतीहै वा अपनी जातिसे वह भ्रष्ट हो जाताहै ॥ २५ ॥

॥ इति चन्द्रदशाफलानि ॥

---

* चरे चाद्यंशको ज्ञेयः स्थिरे मध्यनवांशकः । अन्त्यांशके द्विस्वभावे वर्गोत्तम इति स्मृतः ॥

अर्थः– चरराशिका पहला (३।२०) नवांश, स्थिरराशिका मध्य ( १३।२० से १६।४० ) नवांश और द्विभावराशिका अंत्य ( २६।४० से ३०।० ) नवांश वर्गोत्तम कहाता है.

# अथ भौमदशाफलानि ।

ताराग्रहाः स्वोच्चगृहादिसंस्था वक्रास्तमानानुगता यदि स्युः ॥
मिश्रं फलं ते निजपाककाले यच्छन्ति नूनं सुधिया विचिन्त्यम् १

भाषार्थ—अब मंगलकी दशाका फल लिखतेहैं-×ताराग्रह यानी मंगल आदि पांचों ग्रह अपनी उच्चराशिमें, स्वगृहमें, वर्गोत्तममें, या अपने २ नवांशोंमें स्थित होकरभी यदि वक्र या अस्तंगत हो जावें तो वे अपनी २ दशामें मिश्रित यानी शुभ व अशुभ दोनों प्रकारका फल देते हैं सो विद्वान् पुरुषोंने अपनी बुद्धिसे विचार करके निश्चय करलेना चाहिये ॥ १ ॥

स्यात्पाके क्षितिनन्दनस्य च धनं शस्त्राच्च धात्रीपते-
र्भैषज्याच्च चतुष्पदादपि तथा नानाविधैरुद्यमैः ॥
पित्तासृग्ज्वरपीडनं क्षितिपतेर्भीतिं च नीतिच्युतिं
मूर्च्छाद्यं च निजालये कलिरिति प्रोक्तं फलं सूरिभिः ॥ २ ॥

भाषार्थ—मंगलकी दशामें शस्त्र, राजा, औषध, चतुष्पद (चौपाये पशु) तथा अनेकप्रकारके उद्यमोंसे धनका लाभ होताहै; परंतु पित्तविकार, रुधिरप्रकोप, ज्वरपीडा, राजासे भय, नीतिसे भ्रष्ट, मूर्च्छा आदि विकार और निज घरमें कलह ऐसे फल पण्डितोंने वर्णन किये हैं ॥ २ ॥

मूलत्रिकोणोपगतस्य पाके क्षोणीसुतस्यात्मजदारसौख्यम् ॥
अर्थोपलब्धिः खलु साहसेन रणाङ्गणे चारु यशो विशेषात् ॥३॥

भावार्थ—यदि अपनी *मूलत्रिकोण राशिमें मंगल हो तो, उसकी दशामें मनुष्य पुत्र व स्त्रीके सुखसे युक्त होताहै; साहसकर्मसे धनका लाभ होताहै; और लड़ाईमें विशेष करके निर्मल यश प्राप्त होताहै ॥ ३ ॥

मेषोपजातस्य च भूसुतस्य स्युः पाककाले किल मंगलानि ॥
स्यात्सन्ततिः साहसमग्निबाधा नानाविधारातिसमुद्भवः स्यात् ४

भाषार्थ—जब मेषराशिस्थित मंगलकी दशा आतीहै तब उसमें अनेक

मंगलकार्य और सन्तानकी प्राप्ति होती है, साहस कर्म व अग्निभय, और नानाप्रकारके कारणोंसे शत्रुओंकी उत्पत्ति होतीहै ॥ ४ ॥

वृषस्थितस्यावनिनन्दनस्य पाकप्रवेशे पुरुषः सहर्षः ॥
अनल्पजल्पो गुरुदेवभक्तः परोपकारादरतासमेतः ॥ ५ ॥

भावार्थ—वृषराशिस्थित मंगलकी दशा जब प्राप्त होवे तब पुरुष हर्षयुक्त, बहुत बातचीत करनेवाला, गुरु व देवताओंका भक्त और पराया उपकार करनेमें आदरसहित होताहै ॥ ५ ॥

युग्मस्थितोर्वीतनयस्य पाके प्रवासशीलोऽनिलपित्तकोपः ॥
बहुव्ययः स्यात्स्वजनैर्विरोधी नरः कलाज्ञो नितरां विधिज्ञः ॥६॥

भावार्थ—मिथुनराशिस्थित मंगलकी दशा जब आती है तब उसमें परदेशयात्रा करनी पड़े; वातपित्तका प्रकोप हो; बहुत खर्च हो; स्वजनोंसे विरोध हो, और कलाओंका जाननेवाला, तथा विधिविधानको जाननेमें कुशल मनुष्य होवै ॥ ६ ॥

कर्कस्थभौमस्य भवेद्दशायामुद्यानवह्निप्रभवार्थयुक्तः ॥
नरो हि दारासुतदूरवर्ती क्लेशोपलब्धेर्बलहीनमूर्तिः ॥ ७ ॥

भावार्थ—कर्कराशिस्थित मंगलकी दशामें बगीचा और अग्निके प्रभावसे धनका लाभ,स्त्रीपुत्र आदिकोंसे दूर रहनेके कारण उनका वियोग, और क्लेशयुक्त होनेके कारण शरीरके बलकी हानि होवै ॥ ७ ॥

सन्त्यक्तनीचांशकुजस्य पाके ख्यातः पुमान्सर्वगुणोपपन्नः ॥
चतुष्पदाढ्यो बलवानकस्मात्प्रजायते गुह्यरुजाभिभूतः ॥ ८ ॥

भावार्थ—नीचांशको अर्थात् कर्कराशिके २८ अंशोंको त्यागकर मंगलकी दशामें मनुष्य प्रसिद्ध कीर्तियुक्त, सर्वगुणसम्पन्न, चौपाये पशुओंसे युक्त, बलवान्, और अकस्मात् ( एकाएक ) इन्द्रियके रोगसे संयुक्त होताहै ॥ ८ ॥

सिंहाश्रितक्ष्मातनयस्य पाके नूनं भवेन्नायकता बहूनाम् ॥
कान्तासुताद्यैश्च वियोगता च बाधा तथा हेतिहुताशजाता॥९॥

भावार्थ—सिंहराशिस्थित मंगलकी जब दशा आती है तब मनुष्य बहुतोंपर

आज्ञा करै; स्त्री पुत्र आदिकोंसे वियोग होवै; तथा सूर्यकिरण या शस्त्र या अग्निसे बाधा होतीहै ॥ ९ ॥

कन्यानुयातावनिनंदनस्य पाके सदाचारपरो नरः स्यात् ॥
यज्ञक्रियायामपि सादरः स्याद्दारात्मजोर्वीधनधान्यसौख्यः॥१०॥

भावार्थ—कन्याराशिस्थित मंगलकी दशामें मनुष्य श्रेष्ठ आचारसे युक्त, यज्ञआदि उत्तम कर्ममें आदरसहित, स्त्री पुत्र भूमि धन और धान्यके सुखसे युक्त होताहै ॥ १० ॥

तुलागतेलासुतपाककाले स्याद्द्रव्यभार्यावियुतो हि मर्त्यः ॥
चतुष्पदाभावकलिप्रसंगैर्हतोत्सवो वै विकलाङ्गयष्टिः ॥ ११ ॥

भावार्थ—तुलाराशिस्थित मंगलकी दशामें मनुष्य द्रव्य और स्त्रीके वियोगसे युक्त होताहै तथा चतुष्पदोंकी हानि और लोगोंके साथ कलहप्रसंग होनेसे उत्सवरहित होताहै और शरीरमें विकलता होनेसे दुबला होजाता है ॥११॥

पुमान्भवेद्वृश्चिकराशिगस्य भौमस्य पाके कृषिकर्मकर्ता ॥
सुसंग्रहे जातमनःप्रवृत्तिर्द्वेषी बहूनामतिजल्पकश्च ॥ १२ ॥

भावार्थ—वृश्चिकराशिमें स्थित मंगलकी दशामें मनुष्य कृषिकर्म ( खेती ) करै; अनेक प्रकारके पदार्थोंका संग्रह करनेमें मन लगावै; और बहुत जनोंसे द्वेष करै; व बहुत बातचीत करतारहै ॥ १२ ॥

धनुर्द्धरस्थस्य धरासुतस्य पाकप्रवेशे द्विजदेवभक्तः ॥
नरो नरेन्द्राप्तमनोरथः स्यात्कलिप्रसंगोपहतोत्सवश्च ॥ १३ ॥

भावार्थ—धनुराशिस्थित मंगलकी दशामें मनुष्य ब्राह्मण व देवताओंका भक्त, राजासे प्राप्त भयेहुए मनोरथोंसे युक्त, तथा कलह होनेके कारण उत्सव रहित अर्थात् उदासीन रहताहै ॥ १३ ॥

वक्रस्य नक्रोपगतस्य पाके राज्योपलब्धिः स्वकुलानुमानात् ॥
युद्धे विवादे विजयो नितान्तं सद्रत्नचामीकरवाजिसौख्यम् १४

भावार्थ—मकरराशिमें स्थित मंगलकी दशामें मनुष्यको अपने कुलके अनुसार राज्यका लाभ होताहै; युद्ध और वादविवादमें सदा विजय प्राप्त होताहै और श्रेष्ठ रत्न, सुवर्ण व घोडे आदि वाहनोंके सुखकी प्राप्ति होतीहै ॥ १४ ॥

उच्चांशमुक्तस्य महीसुतस्य पाके प्रयत्नात्खलु कार्यसिद्धिः ॥
शस्त्राग्निचेच्श्वापदतोपि भीतिः सन्तोषजाल्पत्वमहाप्रयासः॥१५॥

भाषार्थ—यदि मंगल उच्चांशों ( मकरके २८ अंशों ) से निकल गया हो तो अपनी दशामें यत्नसे कार्यकी सिद्धि,शस्त्र और श्वापदसे भय,अल्पसन्तोष, तथा बहुत परिश्रमसे धनलाभ करे ॥ १५ ॥

आचारहीनश्च सुतादिचिन्ता बहुव्ययोद्वेगसमाकुलत्वम् ॥
कुम्भोपयातस्य च मंगलस्य स्यात्पाककाले फलमेतदेव॥१६॥

भाषार्थ—जब कुंभराशिमें बैठेहुए मंगलकी दशा आतीहै तब यही फल होताहै कि, वह मनुष्य आचार विचारसे हीन होताहै; उसको पुत्र आदिकी चिन्ता, बहुत खर्च होनेके कारण मनमें उद्वेग, और व्याकुलता होतीहै ॥१६॥

मीनोपयातावनिनन्दनस्य दशाप्रवेशे हि सुतादिचिन्ता ॥
व्ययामयत्वं च ऋणोपलब्धिर्विचर्चिकादद्रुविदेशवासाः॥ १७॥

भाषार्थ—मीनराशिस्थित मंगलकी दशामें पुत्रआदिकी चिन्ता और बहुत खर्चरूप रोग होनेके कारण ऋणकी वृद्धि, खुजली-फुंशी दाद खाज और विदेशवास यह फल होताहै ॥ १७ ॥

संग्रामसम्प्राप्तजयाधिशाली बलान्वितोऽत्यन्तगुणाभिरामः ॥
वर्गोत्तमांशस्थितभूसुतस्य पाके च नानाविधवस्तुलब्धिः॥१८॥

भाषार्थ—वर्गोत्तममें ( पृष्ठ ३१३ टीपणी देखो ) स्थितहुए मंगलकी दशामें मनुष्य संग्राममें विजय पानेवाला, बलवान् और बहुत उत्तम गुणोंसे विराजमान तथा उसको अनेक प्रकारकी वस्तुओंका लाभ होवेहै ॥ १८ ॥

नीचांशसंस्थस्य कुजस्य पाके वृथाटनत्वं मनसो विषादः ॥
फलोन्मुखं कार्यमतीव दूरे नीचत्वमुच्चैर्विगताधिकत्वम्॥१९॥

भाषार्थ—जब नीचअंशमें स्थितहुए मंगलकी दशा आतीहै तब उसमें मनको विषाद ( रंज ), वृथागमन ( कारणरहित भटकना ), बहुत देरीमें भी कामकी सिद्धि न होना, बड़ा नीचपना और बड़ाईकी हानि होतीहै ॥ १९ ॥

मूलत्रिकोणोच्चगृहस्थितस्य कुजस्य कर्माधिगतस्य पाके ॥
राज्योपलब्धिर्विजयो रिपुभ्यः सद्वाहनालङ्करणानि नूनम्॥ २०॥

भाषार्थ—अपने मूलत्रिकोणमें वा उच्चराशिमें स्थितहुआ मंगल दशम स्थानमें हो तो उसकी दशामें राज्यका लाभ, शत्रुओंसे विजय, और उत्तम वाहन ( सवारी ) व अलंकारआदिकी प्राप्ति होतीहै ॥ २० ॥

॥ इति भौमदशाफलानि ॥

## अथ बुधदशाफलानि ।

### तत्र सामान्यफलम् ।

विद्याविवेकप्रभुतासमेतः कृषिक्रियायज्ञविधानचित्तः ॥
महोद्यमादाप्तधनश्च नूनं भवेन्मनुष्यः शशिजस्य पाके ॥ १ ॥
शिल्पादिकर्मण्यतिकौशलं स्यान्नित्योत्सवोत्कर्षविशेष एव ॥
सद्वाद्यगीताभिरुचिर्नवीनसद्भाण्डभूषागृहनिर्मितत्वम् ॥ २ ॥
कुतूहलैर्भाषणहास्यहर्षैः कालक्रमत्वं विनयोपलब्धिः ॥
आचार्यविद्वद्गुरुसम्मतत्वं कलत्रपुत्रादिसुखोपलब्धिः॥ ३ ॥
पीडापि गाढा कफवातपित्तैरसंचयोऽर्थस्य च सौम्यपाके ॥
बलाबलत्वं प्रविचार्य सर्वं शुभाशुभत्वं सुधिया विचिन्त्यम् ॥४॥

भाषार्थ— अब बुधकी दशाका फल लिखतेहैं—जब बुधकी दशा आतीहै तब उसमें मनुष्य विद्या, विवेक, और प्रभुतासे युक्त, खेती और यज्ञकर्ममें चित्तको लगानेवाला, तथा बडे उद्यमसे धन पानेवाला होताहै ॥ १ ॥ शिल्प-आदि कर्ममें अतिकुशल, नित्य उत्सव व उत्कर्षसे संयुक्त, उत्तम बाजा व गीत-आदिमें विशेष रुचि रखनेवाला,और नवीन उत्तम २ बर्तन आभूषण व स्थानोंके निर्माण करनेमें प्रीति रखनेवाला होताहै ॥ २ ॥ अनेक प्रकारकी क्रीडा सम्भाषण, हास्य विलास व आनंदसे समयका व्यतीत होना, विनयभावसे सम्पन्न, आचार्य, विद्वान् व गुरुजन इन्होंको सम्मत तथा स्त्री पुत्र आदिकोंके सुखकी प्राप्ति होतीहै ॥ ३ ॥ वात पित्त व कफ विकारसे बहुतही पीडा, होती है और यह संचितधनसे रहित होताहै. इस प्रकार बुधकी दशामें उसके बलाबलका विचार करके शुभाशुभ फल बुद्धिवानोंको विचार लेना चाहिये ॥ ४ ॥

विशेषफलम् ।

मेषस्थशीतद्युतिसूनुपाके नैकत्रसंस्थानकरो नरः स्यात् ॥
स्तेयानृतद्यूतशठत्वयुक्तो विमुक्तसौजन्यविधिस्तु निःस्वः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—मेषराशिस्थित बुधकी दशामें मनुष्यका निवास एकस्थानमें न होवै, और वह चौरकर्म, मिथ्यावाद, द्यूतकर्म ( जुआं खेलना ) व ठगाई करनेमें मनकी प्रवृत्ति रखताहै, तथा सुस्वभावसे रहित, व दरिद्रभावसे युक्त होवै ॥ ५ ॥

वृषाधिरूढस्य जडांशुसूनोर्दशाप्रवेशे व्ययकृन्मनुष्यः ॥
मातुस्त्वनिष्टश्च कलत्रपुत्रमित्रादिचिन्तागलरुक् भयार्तः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—जब वृषराशिमें स्थित बुधकी दशा आती है तब उसमें मनुष्य व्यय ( खर्च ) अधिक करने वाला, माताको कष्टकारक और स्त्री, पुत्र, मित्र आदिकोंकी चिन्ता, गलेमें रोग व भयसे युक्त रहताहै ॥ ६ ॥

द्वन्द्वाधिसंस्थस्य बुधस्य पाके त्वनेकवार्ताबहुजल्पकर्ता ॥
दारात्मजज्ञातिसुखोपपन्नो नूनं जनन्याश्च सुखेन हीनः ॥ ७ ॥

भाषार्थ—मिथुन राशिस्थित बुधकी दशामें मनुष्य अनेक वार्ताओंके कथनमें मन लगानेवाला, स्त्री पुत्र व जातिके सुखसे सपन्न, तथा निश्चयकरके माताके सुखसे हीन होताहै ॥ ७ ॥

कर्काश्रितस्येंदुसुतस्य पाके विदेशवासाल्पसुखो विरोधी ॥
मित्रैश्च सत्काव्यकलार्जितार्थोऽत्यर्थं मनुष्यो व्यवसाययुक्तः ॥ ८ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिस्थित बुधकी जब दशा आवे तब मनुष्य विदेशमें निवास होनेसे अल्पसुखवाला, मित्रोंसे विरोध रखनेवाला, उत्तम काव्य आदि कलाचातुरीसे बहुत धनकी प्राप्ति करानेवाला तथा अनेक उद्यमोंसे युक्त होता है ॥ ८ ॥

सिंहस्थितस्येन्दुसुतस्य पाके लोलं भवेद्वैभवमेव धैर्यम् ॥
स्वमित्रदारात्मजसौख्यहानिः स्यान्मानवानां मतिहीनता च ॥ ९ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित बुधकी दशामें मनुष्योंका ऐश्वर्य चंचल होता है; धीरज बडा होता है तथा उसके मित्र, स्त्री, व पुत्रके सुखकी हानि और मतिकी हीनता होवे है ॥ ९ ॥

उच्चाश्रितस्येन्दुसुतस्य पाके स्यान्मानवो वै बहुवैभवाढ्यः ॥
लेखक्रियाकाव्यकलानुरक्तो जितारिपक्षश्च सुनीतियुक्तः ॥१०॥

भावार्थ—उच्च ( कन्या ) राशिके १५ अंशोंमें स्थित बुधकी दशामें मनुष्य वैभवसे युक्त, लेखनकर्म और काव्यकलामें अनुराग (प्रीति)युक्त, शत्रुसे विजय पानेवाला, तथा श्रेष्ठ नीतिसे युक्त रहता है ॥ १० ॥

मूलत्रिकोणोपगतस्य पाके विवेकविख्यातिगुणैः प्रपूर्णः ॥
विदेशयानानुरतो नरः स्यात्पराक्रमादाप्तधनो विधिज्ञः ॥ ११ ॥

भावार्थ— *मूल त्रिकोण अर्थात् कन्याराशिके १६ अंशोंसे पचीस अंशोंतक स्थित हुए बुधकी दशामें मनुष्य विवेकबुद्धि, और बड़ीकीर्ति व गुणों से परिपूर्ण, विदेशगमनमें रुचि रखनेवाला, तथा अपने पराक्रम ( बाहुबल ) से प्राप्त हुए धनसे युक्त होताहै ॥ ११ ॥

तुङ्गत्रिकोणक्रमणप्रकर्तुर्बुधस्य पाके पशुसौख्यहानिः ॥
स्वबन्धुवैरं विकलत्वमङ्गे कलिप्रसङ्गेऽतिविहीनता स्यात् ॥१२॥

भावार्थ—यदि बुध उच्च व मूलत्रिकोणके अंशोंसे अधिक व्यतीत होगया हो तो उसकी दशामें मनुष्यको पशुओंके सुखकी हानि, अपने बन्धुओंसे वैर, शरीरमें विकलता, और कलहप्रसंगमें अधिक हानि होवे ॥ १२ ॥

तुलागतस्येन्दुसुतस्य पाके स्यात् क्षीणता दृङ्मतिवाग्विलासे ॥
शिल्पादिकर्मण्यतिनैपुणं च वाणिज्यतोऽर्थः पशुपीडनं च ॥ १३ ॥

भावार्थ—तुलाराशिस्थित बुधकी दशामें दृष्टि व मतिके विलासकी क्षीणता, अनेक तरहकी कारीगरी आदिकर्ममें अति निपुणता, व्यापारसे अर्थलाभ, और पशुओंके संबंधसे पीडा होवै ॥ १३ ॥

पाके भवेद्वृश्चिकसंस्थितस्य मृगाङ्कसूनोर्मनुजोऽल्पतुष्टः ॥
आचारकर्मक्रमणानुरक्तो व्ययेन युक्तः स्वजनैर्वियुक्तः ॥ १४ ॥

भावार्थ—वृश्चिकराशिमें स्थित बुधकी दशामें मनुष्य अल्पसंतुष्ट, अपने आचारकर्ममें प्रीति रखनेवाला, धनका खर्च अधिक करनेवाला और स्वजनोंके वियोगसे युक्त होताहै ॥ १४ ॥

*"कन्यार्धभुवं शशिजस्य कोण दशांशकाः स्वर्क्षफलं धरांशाः" अर्थ—कन्याराशिके तीस अंशोंमेंसे पहले १५ अंशोतक बुधका उच्च, उसके आगे १० अंश मूलत्रिकोण और उसके आगे ५ अंश स्वगृह जानना. [ज्ञा. पा.]

शरासनाध्यासनतां गतस्य बुधस्य पाके बहुनायकः स्यात् ॥
मैत्री च नामद्वयतासमेतः कृषिक्रियावित्तयुतो मनुष्यः ॥१५॥

भाषार्थ—धनुराशिमें स्थित बुधकी दशामें मनुष्य बहुतजनोंका स्वामी, राजाका प्रधान, दो नामोंसे प्रसिद्ध, और कृषिकर्म(खेती)मे धनकी प्राप्ति करनेवाला होवै १५

मृगाङ्कसूनोर्हि मृगस्थितस्य पाके भवेद्भूरि ऋणं नराणाम् ॥
बह्वाटनं वै कपटत्वमुच्चैर्नीचैश्च सख्यं मतिहीनता च ॥ १६ ॥

भावार्थ—मकरराशिस्थित बुधकी दशामें मनुष्योंको ऋण बहुत होजावै, वह बहुत भ्रमण करै; छलकपट बहुतही करै; नीचजनोंसे मित्रता करै; और मतिकी हीनता होवै ॥ १६ ॥

सौम्यस्य कुंभोपयुतस्य पाके विहीनतेजा मनुजोऽतिनिस्वः ॥
मित्रादिपीडापरिपीडितात्मा विदेशयानव्यसनानुरक्तः ॥ १७ ॥

भावार्थ—कुंभराशिस्थित बुधकी दशामें मनुष्य तेजहीन, धनहीन, मित्रादिजनोंकी पीडासे अत्यंत पीडित, और परदेश जानेमें सदा आसक्त होवै ॥ १७ ॥

नीचांशसंस्थस्य बुधस्य पाके विवेकसत्योपहितो हि मर्त्यः ॥
स्थानान्तरस्थो व्यवसायशीलः स्यादल्पलाभःकृशकायकान्तिः १८

भावार्थ—नीचांश यानी मीनराशिमें १९अंशोंके अंदर स्थित बुधकी दशामें मनुष्य विवेक सत्यसे हीन, अन्यस्थानमें निवास करनेवाला, सदा प्रयत्न करनेवाला, अल्पलाभवाला, दुर्बल शरीरवाला, और हीनकान्तिवाला होवै ॥ १८ ॥

॥ इति बुधदशाफलानि ॥

## अथ गुरुदशाफलानि ।

तत्र सामान्यफलम् ।

दशाप्रवेशे त्रिदशार्चितस्य भूपप्रधानाप्तमनोरथः स्यात् ॥
सत्कर्मधर्मागमशास्त्रवेत्ता भवेन्मनुष्यः सततं विनीतः ॥ १ ॥
यज्ञादिकर्मण्यतिसादरत्वं भवेत्प्रवृत्तिर्द्विजदेवभक्तौ ॥
अत्यर्थमर्थो विभुताविशेषः पुत्रादितोषः पुरुषस्य नूनम् ॥ २ ॥
भूम्यम्बराश्वादिसुखोपलब्धिर्बलोपपन्नः कुलधुर्यता च ॥
गतागतागामिविचारणोच्चैः सत्संगतिश्चारुमतिर्धृतिश्च ॥ ३ ॥

दाहादिपीडापि गले कदाचिद्विरुद्धभावस्थिततो विचिन्त्यम् ॥
सामान्यमेतत्फलमुक्तमार्यैर्वक्ष्येऽधुना यत्प्रतिराशिपूर्वकम् ॥४॥

भापार्थ-अव बृहस्पतिकी दशाका फल लिखते हैं-बृहस्पतिकीदशाके प्रवेशमें मनुष्य राजाके मंत्रीसे प्राप्तहुए मनोरथसे युक्त, उत्तम कर्म धर्म व शास्त्रका जाननेवाला और निरन्तर विनीतभावसे संपन्न होताहै ॥ १ ॥ उस मनुष्यको यज्ञ आदि कर्मोंमें अति आदर, ब्राह्मण व देवताओंकी भक्तिमें प्रवृत्ति, अतिधन व बड़ा स्वामित्व और पुत्र आदिकोंसे सन्तोष होताहै ॥ २ ॥ उसको भूमि वस्त्र व घोड़ा आदि वाहनोंसे सुखकी प्राप्ति होतीहै; वह बलसे युक्त, अपने कुलमें श्रेष्ठ, और पूर्वापर अर्थात् आगे पीछेकी वातका विचार करनेवाला, उत्तमजनोंकी संगतिवाला, निर्मल मतिवाला और धैर्ययुक्त होताहै ॥ ३ ॥ यदि बृहस्पति विरुद्ध भावमें स्थित हो तो कभी २ गलेमें दाह आदि पीड़ा होवे. यह सामान्य फल श्रेष्ठजनोंने वर्णन कियाहै. अब प्रति राशिमें स्थित गुरुकी दशाका विशेष फल वर्णन किया जाताहै ॥ ४ ॥

विशेषफलम् ।

दशाप्रवेशे त्रिदशार्चितस्य मेषोपयातस्य भवेन्नराणाम् ॥
धनं धनेशाद्बहुनायकत्वं कलत्रपुत्रादिसुखोपलब्धिः ॥ ५ ॥

भापार्थ—जब मेषराशिस्थित बृहस्पतिकी दशा आतीहै तब उसमें मनुष्योंको धनी लोगोंसे विशेष धनका लाभ, बहुत जनोंपर नायकता, तथा स्त्री पुत्र आदिसे अधिक सुखकी प्राप्ति होवैहै ॥ ५ ॥

वृषोपयातस्य च गीष्पतेः स्याद्दशाप्रवेशे पुरुषोऽतिदुःखी ॥
विदेशवासी बहुसाहसश्च वित्ताल्पताचित्तगतोत्सवश्च ॥ ६ ॥

भापार्थ—वृषराशिस्थित बृहस्पतिकी दशामें पुरुष अतिदुखी, विदेशवासी, बहु साहसी, और धन बहुतही कम होनेसे चित्तमें आनन्दरहित होताहै ॥ ६ ॥

युग्मोपयातस्य बृहस्पतेश्च दशाप्रवेशे पुरुषः शुचिः स्यात् ॥
मात्रा च गोत्रप्रभवैर्विरोधी कलत्रवादातिविषादतप्तः ॥ ७ ॥

भापार्थ—मिथुनराशिस्थित बृहस्पतिकी जिसवक्त दशा आतीहै उसवक्त मनुष्य पवित्रशरीर, माता व ज्ञातिजनोंसे विरोध, रखनेवाला, और स्त्रीसे कलह होनेके कारण विषादसे संतप्त रहताहै ॥ ७ ॥

वाचस्पतेरुच्चसमाश्रितस्य स्यात्पाककाले कुलराज्यलब्धिः ॥
विशिष्टनाम्ना प्रथितत्वमुच्चैरुच्चैश्च सख्यं बहुवैभवं च ॥ ८ ॥

भावार्थ—यदि बृहस्पति उच्च यानी कर्कराशिमें पांच अंशोंके अंदरही हो तो उसकी दशामें मनुष्यको अपने कुलके राज्यकी प्राप्ति,विशेष बड़े नामसे प्रसिद्धि, उत्तम जनोंसे मित्रता, और बहुत ऐश्वर्यकी प्राप्ति होतीहै ॥ ८ ॥

वाचाम्पतेरुच्चसमुत्थितस्य पाकप्रवेशे पितृमातृदुःखी ॥
पूर्वार्जितद्रव्यपरिक्षयेण ततश्च नानाव्यसनाभिभूतः ॥ ९ ॥

भावार्थ—जब उच्चराशिके उच्चांश अर्थात् कर्कके ५ अंशोंपरसे निकलकर बृहस्पति आगे बढ़जाता है तब उसकी दशामें मनुष्य माता पिता से दुःखी, पूर्वसंचित धनका नाश होजानेसे संताप करनेवाला, और अनेक प्रकारके व्यसनोंसे युक्त रहताहै ॥ ९ ॥

सिंहस्थितस्यामरपूजितस्य पाकप्रवेशे धनवान् वदान्यः ॥
नृपाप्तमानो ननु मानवः स्याज्जायातनूजानुजजातहर्षः ॥१०॥

भावार्थ—सिंहराशिमें स्थित बृहस्पतिकी दशा आतीहै तब उसमें मनुष्य धनवान्, बड़ा दानी वा प्रिय मधुरवक्ता, राजासे प्राप्त हुए आदर सन्मानसे युक्त और स्त्री पुत्र व छुटभैयासे उत्पन्न हुए हर्षसे युक्त होताहै ॥ १० ॥

कन्याधिरूढस्य गुरोर्दशायां भवेन्मनुष्यो नृपलब्धमानः ॥
कान्तासुताप्तसुखः कदाचिच्छूद्रादिनीचैः कलहप्रसक्तः॥११॥

भावार्थ—कन्याराशिमें स्थित हुए बृहस्पतिकी दशामें मनुष्य राजद्वारसे प्राप्त मान प्रतिष्ठावाला, स्त्री पुत्रोंसे सुख पानेवाला, और कभी २ शूद्रआदि नीचजनोंसे कलह करनेमें आसक्त होताहै ॥ ११ ॥

तुलास्थदम्भोलिभृदीज्यपाके विवेकहीनः प्रमितान्नभोक्ता ॥
कलत्रपुत्रैः कृतशत्रुभावश्चोत्साहहीनो ननु मानवः स्यात् ॥१२॥

भावार्थ—तुलाराशिस्थ बृहस्पतिकी दशामें मनुष्य विवेकहीन, मित भोजन करनेवाला, स्त्री व पुत्रोंसे वैर करनेवाला, और उत्साहहीन होताहै ॥ १२ ॥

बृहस्पतेर्वृश्चिकराशिगस्य दशाप्रवेशे मतिमान् समर्थः ॥
प्राज्ञः सुतोत्साहयुतो विनीतोऽनृणी भवेन्ना नियमेन हीनः ॥ १३ ॥

भापार्थ—वृश्चिकराशिस्थित बृहस्पतिकी दशामें मनुष्य मतिमान्, समर्थ, बड़ा पंडित, पुत्रउत्साहसे युक्त, बड़ा विनीत और ऋणरहित होकर नियमसे रहित होताहै ॥ १३ ॥

मूलत्रिकोणांशगतस्य पाके गुरोर्दशायां मतिमान् मनुष्यः ॥
स्यान्माण्डलीको यदि वा प्रधानः पित्रान्वितः स्त्रीवचनानुषक्तः ॥ १४ ॥

भापार्थः—मूलत्रिकोणमें अर्थात् धनुराशिके वीस अंशोंमें स्थितहुए बृहस्पति-की दशामें मनुष्य मतिमान्, माण्डलीक राजा अथवा राजमंत्री, मातापिताके सुखसे युक्त और स्त्रीके वचनोंमें आसक्त होताहै ॥ १४ ॥

नखांशकेभ्यः परतश्च चापे संस्थस्य देवेन्द्रगुरोर्दशायाम् ॥
कृषिक्रियायज्ञचतुष्पदेषु भवेन्मनुष्यस्य मनःप्रवृत्तिः ॥ १५ ॥

भापार्थ—धनुराशिमेंही वीसअंशोंसे अधिक बृहस्पति हो तो उसकी दशामें मनुष्य कृपिकर्म ( खेती ) में मन लगानेवाला यज्ञ आदि उत्तमकर्म करने-वाला और चौपाये पशुओंमें मनकी प्रवृत्ति रखनेवाला होवै है ॥ १५ ॥

नीचांशसंस्थस्य मृगान्वितस्य गुरोर्दशायां परकर्मकर्ता ॥
मर्त्यो भवेज्जाठरगुह्यरोगी सार्द्धं वियोगी धनबंधुभिश्च ॥ १६ ॥

भापार्थ—नीच यानी मकर-राशिमें पहले ५ अंशोंमें स्थित बृहस्पतिकी दशामें मनुष्य पराया कार्य करनेवाला,उदर व गुह्यस्थानमें रोगसे युक्त और धन व बन्धुजनोंके वियोगसे युक्त होवे ॥ १६ ॥

वाचस्पतेर्नीचलवोर्जितस्य पाके निपादात्कृषितो धनाप्तिः ॥
भूमीरुहेभ्यो धनवंचनाद्वा क्लेशोपलब्धिर्ननु मानवस्य ॥ १७ ॥

भापार्थ—यदि मकरराशिस्थित बृहस्पति नीचनवांश ५ से निकल गया हो, तो उसकी दशामें उस मनुष्यको निषाद-गणोंसे और कृषिकर्मसेभी धनकी प्राप्ति होवे,तथा वृक्षोंके लगानेसे या पराया धन हरण करनेसे क्लेशकी प्राप्ति होवेहै॥१७॥

पाकप्रवेशे कलशस्थितस्य वाचामधीशस्य नरः कलाज्ञः ॥
विद्याप्रभादार्थमहामतिः स्यात्कान्ताविलासानुरतो नितान्तम् ॥ १८ ॥

भापार्थ—कुम्भराशिस्थित बृहस्पतिकी दशाके प्रवेशकालमें मनुष्य कला-

ओंका ज्ञाता, विद्याके प्रसादसे धनयुक्त, महामतिमान्, और निरन्तर स्त्रीके हास्य विलाससे आसक्त रहताहै ॥ १८ ॥

झषोपयातस्य च गीष्पतेः स्याद्दशाप्रवेशे पुरुषो मनीषी ॥
सम्मानसूनुप्रमदादिसम्पद्राजान्वयोपात्तमहासुखश्च ॥ १९ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें मीनराशिमें बृहस्पति होवे उसकी दशामें पुरुष बड़ा पंडित, उत्तम मान पुत्र व स्त्री आदि सम्पदासे संयुक्त और राजकुलसे प्राप्तहुए महासुखसे युक्त होताहै ॥ १९ ॥

# अथ शुक्रदशाफलानि ।

## तत्र सामान्यफलम् ।

दैत्यामात्यः स्वीयपाकप्रवेशे योषाभूषारत्नवस्त्रोपलब्धिम् ॥
नानामानं मानवानां प्रकुर्यात्कन्दर्पस्याभ्युद्गमात्सौख्यमुच्चैः॥१॥
गीते नृत्येऽत्यन्तसंजातहर्षो विद्याभ्यासप्रीतिकृच्चारुशीलः ॥
बुद्ध्याधिक्यश्चान्नदानप्रवृत्तिर्दक्षो मर्त्यो विक्रये वा क्रये वा ॥२॥
गोवाहनेभ्यो ननु नन्दनेभ्यः सौख्यं भवेन्नन्दननन्दनेभ्यः ॥
पूर्वार्जितस्य द्रविणस्य लब्धिः कलिः कुले स्याच्चलनं स्थलाच्च ३
कफानिलाभ्यां किल निर्बलं स्यात्कलेवरं नीचतरैश्च वैरम् ॥
विप्रादिचिन्तापरितप्तमेव चित्तं च सख्यं कुजनैः कदाचित् ॥४॥
सामान्यतः प्रोक्तमिदं सितस्य दशाफलं पूर्वमुनिप्रणीतम् ॥
अथोच्यतेऽत्र प्रतिराशिजातं फलं प्रयोज्यं बलतारतम्यात् ॥५॥

भाषार्थ—शुक्र अपनी दशाके प्रवेशमें मनुष्योंको स्त्री, आभूषण, रत्न, और वस्त्रोंका लाभ, अनेक प्रकारसे मान, तथा कामदेवके उदयसे अधिक सुख करताहै ॥ १ ॥ वह आदमी गाने नाचनेमें अत्यन्त प्रसन्नचित्त, विद्याके अभ्यासमें प्रीति रखनेवाला, उत्तम स्वभाववाला, बड़ा बुद्धिवान्, अन्नदानमें प्रवृत्तिवाला, बड़ा चतुर, तथा क्रय वा विक्रयसे लाभ संयुक्त होवे ॥२॥ उसको बैलआदि वाहनोंसे, पुत्रोंसे, और पुत्रके पुत्रों ( पौत्रों ) से सुख प्राप्त होवै,और पूर्वसंचित धनका लाभ होताहै; उसके कुलमें कलह होताहै तथा वह स्थानसे च्युत होताहै ॥३॥ तथा कफ व वातविकारसे शरीर निर्बल, नीचजनोंसे वैर, विप्र आदिकी चिन्तासे चित्त सन्ताप युक्त और कभी कभी दुष्टजनोंसे

प्रीति होवैहै ॥ ४ ॥ इस प्रकार यह शुक्रकी दशाका साधारण फल पूर्व मुनियोंके कथनानुसार वर्णन किया. अब बलकी न्यूनाधिक्यतासे प्रतिराशि स्थित शुक्रकी दशाका फल वर्णन करतेहैं ॥ ५ ॥

विशेषफलम् ।

शुक्रस्य पाके क्रियसंस्थितस्य स्त्रीवित्तसौख्यापचयो नराणाम् ॥
सदाटनत्वं व्यसनानि नूनमुद्वेगता चञ्चलचित्तवृत्तिः ॥ ६ ॥

भापार्थ—मेषराशिस्थित शुक्रकी दशामें मनुष्य स्त्रीसुख व धनसुखकी हानिवाला, सदा परदेश विचरनेवाला, बड़ा व्यसनी, उद्वेग युक्त तथा चंचल चित्तवृत्तिवाला होवै ॥ ६ ॥

वृषोपयातोशनसो दशायां कृषिक्रियासत्पशुसौख्यवृद्धिः ॥
शास्त्रे मतिः स्यात्सुतरां विचित्रा दातृत्वकन्याजननप्रसादाः ॥ ७ ॥

भापार्थ—वृषराशिस्थित शुक्रकी दशामें मनुष्यको कृषिक्रिया और उत्तम चौपाये पशुओंसे अनेक तरहसे सुखकी वृद्धि होतीहै; शास्त्रमें अत्यंत विचित्र बुद्धिकी प्रवृत्ति, दातापन, और कन्यारत्नोंकी उत्पत्ति होतीहै ॥ ७ ॥

युग्मगामिभृगुजस्य दशायां मानुषो भवति काव्यकलाज्ञः ॥
हास्यविस्मयकथारुचिरुच्चैरन्यदेशगमनोत्सुकचित्तः ॥ ८ ॥

भापार्थ—मिथुनराशिस्थित शुक्रकी दशामें मनुष्य काव्यकलाका जाननेवाला होताहै; हास्य विस्मय कथामें विशेष रुचिवाला होताहै और दूसरे देशको गमन करनेमें सदैव इच्छा करनेवाला होताहै ॥ ८ ॥

कर्कोपयातस्य सितस्य पाके भवेन्मनुष्यो निजकार्यदक्षः ॥
भार्यान्तरावाप्तिसमुत्सुकोपि नानाप्रकारोद्यमकृत्कृतज्ञः ॥ ९ ॥

भापार्थ—कर्कराशिस्थित शुक्रकी दशामें मनुष्य अपने कार्यमें चतुर, दुसरी स्त्रीकी प्राप्ति होनेसे उत्साह युक्त, नानाप्रकारका उद्यम करनेवाला तथा कृतज्ञ होताहै ॥ ९ ॥

दैत्येन्द्रवन्द्यस्य मृगेन्द्रगस्य पाकप्रवेशे वनितातवित्तः ॥
नूनं भवेदन्यधनोपजीवी पश्वादिपुत्राल्पसुखो मनुष्यः ॥ १० ॥

भापार्थ—सिंहराशिस्थित शुक्रकी दशामें मनुष्यको स्त्रीसे धनकी प्राप्ति होतीहै. वह पराये धनसे जीविका करनेवाला होताहै और उसको पशुआदि जीव और पुत्रोंसे अल्पसुख होताहै ॥ १० ॥

पाके भवेद्दानववन्दितस्य कन्यास्थितस्यापचयः सुखानाम् ॥
वित्ताल्पता भग्नमनोरथत्वं लोलं मनः स्वस्थलतश्चलत्वम् ११

भाषार्थ—कन्याराशिस्थित शुक्रकी दशामें सब सुखोंकी हानि, धनकी अल्पता, मनोरथोंका नाश, चंचल मन, और स्वभूमिसे दूसरी-जगहपर जाना यह फल होवै है ॥ ११ ॥

तुलाधरस्थासुरपूजितस्य दशाप्रवेशे कृषिकृन्मनुष्यः ॥
विशिष्टमानो धनवाहनाढ्यः स्वज्ञातिसम्प्राप्तमहासुखः स्यात् १२

भाषार्थ—तुलाराशिस्थित शुक्रकी दशामें मनुष्य खेती करनेवाला, लोकोंमें विशेष मान पानेवाला, धन व वाहनसे युक्त और अपनी जातिसे प्राप्त भयेहुए महासुखसे युक्त होताहै ॥ १२ ॥

भवेद्भृगोर्वृश्चिकराशिगस्य दशाप्रवेशे पुरुषः प्रवासी ॥
परस्य कार्ये निरतः प्रतापी ऋणार्थयुक्तः कलहानुरक्तः ॥१३॥

भाषार्थ—वृश्चिकराशिस्थित शुक्रकी दशाके प्रवेशमें पुरुष परदेशवासी,पराये कार्यमें निरत, प्रतापवान्, ऋणधनसे युक्त और कलहमें प्रीति करनेवाला होताहै ॥ १३ ॥

चापोपयातासुरपूजितस्य पाके प्रकामं नृपतेः प्रतिष्ठा ॥
कलाकलापाकलनं किल स्यात्क्लेशाधिकत्वं द्विषतां प्रवृद्धिः १४

भाषार्थ—धनराशिस्थित शुक्रकी दशामें राजासे सन्मान प्रतिष्ठा प्राप्त हो; उसे अनेक कलाओंमें निपुणता, क्लेशकी अधिकता,और शत्रुओंकी वृद्धि होवै १४

नक्रस्थशुक्रस्य दशाप्रवेशे स्यात्पुरुषः शत्रुविनाशदक्षः ॥
श्लेष्मानिलाभ्यां विबलःकदाचित्कुटुम्बचिन्तासहितः सहिष्णुः १५

भाषार्थ—मकरराशिस्थित शुक्रकी दशामें पुरुष शत्रुका विनाश करनेमें चतुर, कफ व वातविकारसे कभी २ निर्बल, कुटुम्बकी चिन्तासे युक्त तथा सहनशील होताहै ॥ १५ ॥

उशनसः कलशस्थितिकारिणो यदि दशा पुरुषो व्यसनाकुलः ॥
गदयुतो वियुतः शुभकर्मणा व्रतहतोऽप्यनृतोक्तिरतो भवेत् १६

भाषार्थ—यदि कुंभराशिस्थित शुक्रकी दशा हो तो मनुष्य बहुत व्यसनों-

से आकुल, रोगयुक्त, शुभकर्मसे रहित, प्रतिज्ञासे भ्रष्ट व मिथ्यावचन बोलनेमें प्रीति करनेवाला होताहै ॥ १६ ॥

दशाप्रवेशे भृगुनन्दनस्य मीनाधिसंस्थस्य नृपप्रधानः ॥
स्यान्मानवोऽत्यन्तधनप्रसन्नः कृषिक्रियाभोगभरोपपन्नः ॥१७॥

भापार्थ—मीनराशिस्थित शुक्रकी दशामें मनुष्य राजाका मंत्री, बहुत धन प्राप्त होनेसे प्रसन्नचित्त, और (खेती) से प्राप्त भयेहुए पूर्णभोगोंसे सम्पन्न होताहै ॥ १७ ॥

स्वोच्चांशभाजो भृगुजस्य पाके विलग्नकर्मोपगतस्य मर्त्यः ॥
क्षोणीहिरण्योत्तमवारणाद्यैर्युतो भवेद्वै निजवंशनाथः ॥ १८ ॥

भापार्थ—मीनराशिस्थित शुक्र उच्च २७ अंशमें प्राप्त होके लग्नमें अथवा दशमस्थानमें विद्यमान हो तो उसकी दशामें मनुष्य भूमि,सुवर्ण, उत्तम हाथी, घोड़ा आदि सवारियोंके सुखसे युक्त और अपने कुलमें प्रधान (श्रेष्ठ) होताहै ॥१८॥

---

## अथ शनिदशाफलानि ।

### सामान्यफलम् ।

भवेद्दशायां हि शनैश्चरस्य नरः पुरग्रामकृताधिकारः ॥
धीमांश्च दानाधिकतातिशाली नानाकलाकौशलसंयुतश्च ॥ १ ॥
तुरङ्गहेमाम्बरकुंजराद्यैः सम्पन्नतां याति विनीततां च ॥
देवद्विजार्चाभिरतो विशेषात्पुरातनस्थानकलब्धसौख्यः ॥ २ ॥
देवद्विजेन्द्रालयकृत्सुशीलो विशालकीर्तिः स्वकुलावतंसः ॥
आलस्यनिद्राकफवातपित्तज्वराङ्गनादद्रुविचर्चिकार्तः ॥ ३ ॥
सामान्यमेतत्फलमुक्तमत्र शनेर्दशायां गदितं हि पूर्वैः ॥
अथाभिधास्ये प्रतिराशिजाते फलं सुधीभिर्बलतो विचिन्त्यम् ४

भापार्थ—अब शनिकी दशाका फल वर्णन करतेहैं—जब शनैश्चरकी दशा आवीहै तब मनुष्य नगर गांवपर अधिकार करनेवाला अर्थात् पटवारी आदि, बड़ा बुद्धिमान्, अधिकदानी, और नानाप्रकारकी कलाओंमें कुशल होताहै॥१॥

वह मनुष्य घोड़ा, सुवर्ण, वस्त्र और हाथी आदि वाहनोंकी सम्पत्तिसे युक्त, विनीतभावसे पूर्ण, देवता और ब्राह्मणोंके पूजनमें तत्पर, तथा प्राचीन स्थानका लाभ होनेसे सुख पानेवाला होताहै ॥ २ ॥ देवता व ब्राह्मणोंके स्थान निर्माण करानेवाला, सुशील, बडी कीर्तिवाला, अपने कुलमें श्रेष्ठ, और आलस्य, निद्रा, कफ, वात, पित्त, ज्वर, तथा स्त्रीजन्य विकार, दाद, खुजली, खाज, इन रोगोंमे पीडित होताहै ॥ ३ ॥ यह शनैश्चरकी दशाका साधारण फल कहा कि जो पूर्वाचार्योंने वर्णन (अन्य ग्रंथोंमें) कियाहै; परंतु बुद्धिवानोंको प्रतिराशिस्थित शनिदशाका जो फल बलाबलके अनुसार विशेषतापूर्वक चिन्तवन करना चाहिये सो अब लिखतेहैं ॥ ४ ॥

विशेषफलम् ।

मेषोपयातस्य शनैश्चरस्य दशाप्रवेशे पुरुषो विशेषात् ॥
क्लेशाभिभूतः पतनाप्तदुःखो विचर्चिकाद्यामयतः कृशाङ्गः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—जब मेषराशिस्थित शनैश्चरकी दशाका प्रवेश होवे तब पुरुषको विशेष करके शरीरके क्लेश, ऊँचेसे गिरकर अथवा काष्ठपाषाणआदि लगनेसे प्राप्त होनेवाला दुःख, और खुजली खाज आदि रोगोंके कारण शरीरमें दुर्बलता यह फल होवैहै ॥ ५ ॥

वृषोपयातस्य दिनेशसूनोः पाकप्रवेशे मतिमान् मनुष्यः ॥
नरेन्द्रसन्मानविराजमानः संग्रामसम्प्राप्तयशोविशेषः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—वृषराशिस्थित शनैश्चरकी दशाके प्रवेशमें मनुष्य बुद्धिवान्, राजासे प्राप्तहुए सन्मानसे विराजमान, और संग्राममें बहुतसा यश पानेवाला होताहै ॥ ६ ॥

शनेर्दशायां मिथुनाश्रितस्य नरो भवेच्चारुविलासशीलः ॥
चौराच्च दारादिजनाद्धनाप्ती रणप्रसंगाच्च परोपकारी ॥ ७ ॥

मिथुनराशिस्थित शनिकी दशामें मनुष्य हास्यविलासमें प्रीति करनेवाला, चोरसे और स्त्रीजनोंसे तथा रणप्रसंगसे द्रव्य पानेवाला व परोपकारी होवैहै ७

कर्कस्थितार्कात्मजपाककाले लोलं मनः पुत्रकलत्रमित्रैः ॥
श्रोत्रे च नेत्रे परिपीडनं स्यात्कलेवरं निर्बलतां प्रयाति ॥ ८ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिस्थित शनैश्चरकी दशामें मनुष्यका पुत्र, स्त्री व मित्रोंके संबंधसे मन चंचल वा चिन्तायुक्त होवे; उसके कान और नेत्रोंमें पीडा हो, और शरीर बलहीन होजावै ॥ ८ ॥

पञ्चाननस्थस्य शनेर्दशायां बाधा भवेद्वै विविधा नराणाम् ॥
दारात्मजाद्यैः कलहप्रसङ्गस्तुरंगगोदासजनेष्वसौख्यम् ॥ ९ ॥

भाषार्थ—सिंहराशिस्थित शनैश्चरकी दशामें मनुष्योंको अनेक प्रकारकी बाधा, स्त्री पुत्र आदिकोंसे कलह तथा घोडा आदि वाहन, गौ आदि पशु और दासदासीजनोंसे सुखकी हानि, यह फल प्राप्त होवै ॥ ९ ॥

कन्योपयातस्य शनेर्दशायां भवेत्क्रमेण द्रविणोपलब्धिः ॥
जलाच्च भूमीरुहतस्तथोच्चप्रदेशतश्चापि महाप्रमोदः ॥ १० ॥

भाषार्थ—कन्याराशिस्थित शनैश्चरकी दशामें क्रमकरके ( धीरे २ ) धनकी प्राप्ति होतीहै तथा जलसे वृक्षसे तथा ऊँचे प्रदेशसे महान् आनन्द होवैहै ॥ १० ॥

काले दशायां नलिनीशसूनोस्तुलागतस्योत्तमराज्यलक्ष्मीः ॥
गजाश्वहेमाम्बररत्नपूर्णा भवेन्नराणां करुणाधिकत्वम् ॥ ११ ॥

भाषार्थ—तुलाराशिस्थित शनिकी दशामें मनुष्यको हाथी, घोडा, सुवर्ण, वस्त्र, व रत्न इनकी प्राप्तिसे युक्त उत्तम, राज्यलक्ष्मी और चित्तमें दयाभावकी अधिकता, यह फल प्राप्त होताहै ॥ ११ ॥

सरीसृपस्थस्य शनैश्चरस्य पाके नरः साहसकर्मयुक्तः ॥
वृथाटनो वै कृपणोऽनृतश्च नीचानुरक्तश्च दयाविहीनः ॥१२॥

भाषार्थ—वृश्चिकराशिस्थित शनैश्चरकी दशामें मनुष्य साहसकर्म (डाकत) करनेवाला, वृथाही इधर उधर विचरनेवाला, कृपणस्वभाव, मिथ्यावादी, नीच-संगतिवाला, और दयाहीन होजाताहै ॥१२ ॥

धनुर्द्धरस्थस्य शनैश्चरस्य पाके नरः स्यात्सचिवो नृपाणाम् ॥
संग्रामधीरश्चतुरंघ्रियुक्तः कान्तासुतानन्दविनोदयुक्तः ॥ १३ ॥

भाषार्थ—धनुराशिमें स्थित शनैश्चरकी दशामें मनुष्य राजाओंका मंत्री, संग्राममें धीरजवाला, चौपाये पशुओंसे युक्त, और स्त्री पुत्र आदिकोंके आनन्द व विनोदसे युक्त होताहै ॥ १३ ॥

शनेर्दशायां मकराश्रितस्य बहुश्रमोत्पन्नधनं नराणाम् ॥
नपुंसकस्त्रीजनसेवनत्वं विश्वासघातेन धनक्षतिश्च ॥ १४ ॥

भाषार्थ—मकरराशिस्थित शनैश्चरकी दशामें मनुष्योंको बहुत परिश्रम करनेसे धनकी प्राप्ति, नपुंसक व स्त्रीआदि जनोंकी संगति, और विश्वासघातसे धनका नाश, यह फल प्राप्त होताहै ॥ १४ ॥

शनेर्दशायां कलशाश्रितस्य सुखानि नूनं महती प्रतिष्ठा ॥
श्रेष्ठत्वमुच्चैः स्वकुले नरस्य कृषिक्रियापुत्रधनादिलब्धिः ॥१५॥

भाषार्थ—कुंभराशिस्थित शनिकी दशामें मनुष्यको अनेक सुख, बहुतही बड़ी प्रतिष्ठा, अपने कुलमें परम श्रेष्ठता, कृषिक्रिया (खेती) पुत्र और धन आदिकी प्राप्ति होतीहै ॥ १५ ॥

भवेद्दशायां ननु भानुसूनोर्मीनोपयातस्य च मानवस्य ॥
नानापुरग्रामधनांगनाभ्यः सुखं तथोत्साहविहीनता च ॥१६॥

भाषार्थ—मीनराशिस्थित शनैश्चरकी दशामें मनुष्यको अनेक नगर, ग्राम, धन और स्त्रीकरके सुखलाभ होवै; तथा उत्साहभंग होवै है ॥ १६ ॥

॥ इति जातकाभरणे दशाफलानि ॥

---

## अथ महादशाफलानि ।

दशा दृकाणैश्च तनोः क्रमेण स्यादुत्तमा मध्यतमाऽधमा च ॥
स्थिरे च कष्टा शुभदा च मध्या मिश्रेऽधमा मध्यतमोत्तमा च १

भाषार्थ—लग्नकी दशाका फल द्रेष्काणके क्रमसे होताहै. सो कहतेहैं—यदि जन्मलग्न चरसंज्ञक हो और उसका पहला द्रेष्काण हो तो उत्तमफल, दूसरा द्रेष्काण हो तो मध्यम फल, और तीसरा द्रेष्काण हो तो अधम फल जानना. तथा जन्मलग्न यदि स्थिरसंज्ञक हो और उसका पहला द्रेष्काण हो तो कष्टदायक फल, दूसरा द्रेष्काण हो तो श्रेष्ठफल, और तीसरा द्रेष्काण हो तो मध्यम फल जानना; तथा यदि जन्मलग्न द्विस्वभावसंज्ञक हो और उसका पहला द्रेष्काण हो तो अधम फल, दूसरा द्रेष्काण हो तो मध्यम फल, और तीसरा द्रेष्काण हो तो उत्तम फल होताहै ॥ १ ॥

शुभानि मध्यानि च निन्दितानि फलानि लग्नेशदशोदितानि ॥
तान्येव कल्प्यानि सुधीभिरत्र बलानुमानात्तनुनायकस्य ॥२॥

भाषार्थ—लग्नेशकी दशाके शुभ मध्यम और निन्दित फल लग्नेशके बलके अनुमानसे बुद्धिवानोंको कहना चाहिये अर्थात् लग्नेशका जैसा बल होवै वैसा फल बलाबलविचार करके पण्डितोंको कल्पना करना योग्य है ॥ २ ॥

संशालते यः किल दिग्बलेन खेटः स्वकाष्ठां पुरुषं च नीत्वा ॥
महाप्रतिष्ठां कुरुते दशायां नानाधनाभ्यागमनानि नूनम् ॥३॥

भावार्थ—जो ग्रह पूर्ण दिग्बलसे युक्त होता है, वह ग्रह अपनी दशामें पुरुषको अपनी दिशामें लेजाकर, महाप्रतिष्ठा और अनेक प्रकारके धनका लाभ करावाहै ३

विलोमगामिग्रहपाककाले स्थानार्थसौख्यान्यतिचंचलानि ॥
प्रवासशीलत्वमतीव जन्तोर्लोके महत्त्वापचयत्वमेव ॥ ४ ॥

भावार्थ—वक्री ग्रहकी दशामें स्थान धन और सुख ये सब अति चंचल होतेहैं; परदेश जानेमें परम प्रीति होतीहै और लोकमें प्रतिष्ठाकी हानि होतीहै ४

ऋजुप्रयातद्युचरस्य पाके सन्मानसौख्यार्थयशःप्रवृद्धिः ॥
षष्ठाष्टमद्वादशवर्जितस्य ग्रहस्य पाकेऽभिमतार्थसिद्धिः ॥ ५ ॥

भावार्थ—मार्गगामी ग्रहकी दशामें सन्मान, अनेक तरहका सौख्य, धन, व यशकी वृद्धि होवे; परंतु छठे आठवें व बारहवें स्थानमें जो ग्रह स्थित न हो तो उसकी दशामें उपरोक्त फल और मनोकामना सिद्धि होतीहै ॥ ५ ॥

नीचारिभस्थस्य च वक्रिणो वा पाके कुकर्माभिरतिर्मनुष्यः ॥
विदेशवासी निजबन्धुवर्गैस्त्यक्तो भवेदाग्रहताभियुक्तः ॥ ६ ॥

भावार्थ—जो ग्रह अपनी नीचराशि वा शत्रुराशिमें बैठा हो वा वक्री हो तो उसकी दशामें मनुष्यकी कुकर्ममें प्रीति होतीहै और वह मनुष्य विदेशवासी, अपने बन्धुवर्गोंसे त्यक्त, तथा आग्रहता ( हठभाव ) से युक्त होताहै ॥ ६ ॥

स्वर्भानुयुक्तस्य च खेचरस्य दशा वरिष्ठाऽप्यतिरिष्टदा स्यात् ॥
पाकावसाने ननु मानावानां दुःखानि हानिश्च विदेशयानम् ७

भावार्थ—किसी ग्रहकी दशा अतिश्रेष्ठ होनेपरभी वह ग्रह यदि राहुयुक्त हो तो उसके परिपाकके अन्तमें वह अतिकष्टफल देनेवाली होतीहै अर्थात् मनुष्यों-को अनेकदुःख, हानि व विदेशयात्रा होती है ॥ ७ ॥

जननराशिजनुस्तनुनाथयो रिपुदशासमये मतिविभ्रमः ॥
भयमरेरपि राज्यपरिच्युतिः खलजनैः कलहो बलहीनता ॥८॥

भावार्थ—जन्मराशि स्वामी और जन्मलग्नस्वामी इनके शत्रुकी दशाके समयमें मतिभ्रम, शत्रुसे भय, अधिकारपदसे हीन व दुष्टजनोंसे कलह तथा बलहीनता होवे है ॥ ८ ॥

लग्नेश्वरस्याष्टमभावगस्य भवेद्दशायामतिपीडनं हि ॥
दशावसानेपि च मानवानां भवेत्समाप्तिः खलु जीवितस्य॥९॥

भावार्थ—लग्नका स्वामी यदि आठवें घरमें हो तो उसकी दशामें

मनुष्योंको अति क्लेश होतेहैं और उस दशाके अंतमेंभी जीवनकी समाप्ति अर्थात् मरण होवैहै ॥ ९ ॥

क्रूराख्यखेटस्य दशान्तराले क्रूरग्रहस्यान्तरजा दशा चेत् ॥
शत्रूद्गमोऽर्थस्य परिक्षयः स्यादायुःक्षयो वेति वदेन्नराणाम् १०

भावार्थ—यदि क्रूरग्रहकी दशाके मध्यमें दूसरे क्रूरग्रहकी अंतर्दशा हो तो शत्रुकी उत्पत्ति, धनका नाश और आयुकी क्षीणता, यह फल मनुष्योंको कहना ॥ १० ॥

दशाप्रवेशेऽपि खगाः सलग्नाः कार्याः स्फुटास्तत्र दशापतिश्चेत्॥
लग्नत्रिखायारिगतोऽथ लग्ने तन्मित्रवर्गः शुभदा दशा सा ११

भावार्थ—दशाप्रवेशके समयमेंभी लग्नसमेत सातों ग्रह स्पष्ट करके रखना. जिस ग्रहकी दशा हो, वह ग्रह यदि लग्नमें, तीसरे, दशवें, ग्यारहवें वा छठे घरमें हो, अथवा लग्नमें उस ग्रहके मित्रका षड्वर्ग हो तो वह दशा शुभ फल देनेवाली जानना ॥ ११ ॥

श्रेष्ठा प्रदिष्टेष्टफलाधिकस्य दुष्टा दशा कष्टफलाधिकस्य ॥
यस्येष्टकष्टे भवतः समाने फलं विमिश्रं किल तस्य पाके ॥१२॥

भावार्थ—पहलेही ज्योतिषमें कहेहुए गणितके अनुसार सब ग्रहोंका इष्टफल और कष्टफल निकालके रखना. फिर जिस ग्रहका इष्टफल अधिक होता है, उसकी दशा श्रेष्ठफलवाली जानना और जिस ग्रहका कष्टफल अधिक होता है उसकी दशाभी अनिष्टफल देनेवाली तथा जिस ग्रहका इष्टफल व कष्टफल समान होताहै, उसकी दशाका फलभी मिश्रित जानना ॥ १२ ॥

दशाप्रवेशे खचरः स्वतुङ्गे मूलत्रिकोणे यदि वा स्वगेहे ॥
शुभेष्टवर्गस्थितिकृच्छुभेष्टैर्दृष्टे दशारिष्टहरो भवेत्सः ॥ १३ ॥

भावार्थ—दशाप्रवेशके समय जो ग्रह अपने उच्चराशिमें वा मूलत्रिकोणमें वा अपने घरमें बैठा हुआ हो और उसे शुभमित्र ग्रह देखते हों तो वह दशा संबन्धि अरिष्टोंका नाश करनेवाला और उत्तम मित्रवर्गका लाभ करनेवाला या उत्तम इच्छित मनोरथोंको देनेवाला होताहै ॥ १३ ॥

॥ इति महादशाफलानि ॥

# अथान्तर्दशाफलानि ।

तत्र विशेषफलानि,

अथ प्रवक्ष्ये खलु खेचराणामन्तर्दशासूक्ष्मफलप्रसिद्ध्यै ॥
विचारपूर्वं सदसत्प्रकल्प्यं फलं सुधीभिर्विधिनोदितेन ॥ १ ॥

भावार्थ—अब ग्रहोंकी अन्तर्दशाका सूक्ष्मफल प्रसिद्ध करनेके अर्थ वर्णन करते हैं सो वह बुद्धिमान् ज्योतिषियोंनें इसी अध्यायमें आगे कहेहुई विधिसे शुभ और अशुभ फलका विचार करके कल्पना करनी चाहिये ॥ १ ॥

अन्तर्दशा चेदशुभग्रहाणामेकर्क्षगानां कुरुते सदैव ॥
गदं विवादं रिपुभूपभीतिं दैन्यं धनस्यापचयं विशेषात् ॥ २ ॥

भावार्थ—यदि एकही राशिमें बैठेहुए पापग्रहोंकी अन्तर्दशा हो, अर्थात् महादशाका स्वामी और अन्तर्दशाका स्वामी ये दोनों एकस्थानमें हों, तो वह अन्तर्दशा सदाही रोग विवाद शत्रु व राजासे भय, दीनता, और विशेष धनहानि करनेवाली होवैहै ॥ २ ॥

अन्तर्दशायां मदनस्थितस्य खेचारिणः स्यान्मरणं गृहिण्याः ॥
रोगः कुभोगः कलहादिभंगः संगश्च निन्द्यैर्हरणं धनस्य ॥ ३ ॥

भावार्थ—जन्मलग्नसे सातवें घरमें बैठे हुए ग्रहकी अन्तर्दशामें स्त्रीका मरण, रोग, कुत्सित भोग, कलह आदिसे भंग, निन्दितजनोंका संग, तथा धनकी हानि होवे है ॥ ३ ॥

खेचारिणामष्टमभावगानामन्तर्दशा संजनयेदरिष्टम् ॥
धनस्य नाशं व्यसनानि पुंसां षष्ठोपगस्यापि गदप्रवृद्धिम् ॥ ४ ॥

भावार्थ—अष्टम भावमें स्थितहुए ग्रहोंकी अन्तर्दशामें मनुष्योंको अरिष्ट, धननाश और अनेकप्रकारके व्यसन प्राप्त होवें और जो छठे स्थानमें स्थित ग्रहकी अंतर्दशा हो तो रोगकी वृद्धि होवें ॥ ४ ॥

त्रिकोणमेपूरणवेश्मगानामन्तर्दशा सौख्यमतीव नित्यम् ॥
करोति लाभं विविधं नराणामारोग्यतां मानसमुन्नतिं च ॥ ५ ॥

भावार्थ—त्रिकोण ( नवम पंचम ) व दशमस्थानमें स्थित हुए ग्रहोंकी अन्तर्दशामें मनुष्योंको नित्य बहुत सुख, अनेकप्रकारसे धनादिलाभ, आरोग्यता, व मानप्रतिष्ठाकी वृद्धि, ये फल प्राप्त होतेहैं ॥ ५ ॥

अथ सूर्यान्तर्दशाफलानि ।

करोति चन्द्रस्तरणेर्दशायां सुवर्णभूषाम्बरविद्रुमाप्तिम् ॥
समुन्नतिं मानसुखाभिवृद्धिं विरोधिवर्गापचयं जयं च ॥ १ ॥

भाषार्थ—जब सूर्यकी महादशामें चन्द्रमाकी अन्तर्दशा होतीहै तब सुवर्ण अलंकार, वस्त्र और मूँगाआदिकी प्राप्ति, सबप्रकारसे बढती, जगत्में मान सुखकी वृद्धि, शत्रुजनोंका नाश और विजय होवैहै ॥ १ ॥

पङ्केरुहेशस्य चरन्विपाके कुर्यान्मृगाङ्को यदि लाभमुच्चैः ॥
प्रमादमङ्गयो ग्रहणी च पाण्डुं केषांचिदेतन्मतमत्र चोक्तम्॥२॥

भाषार्थ—इस विषे कितनेएक आचार्योंका मत ऐसा है कि, यदि सूर्यकी महादशामें चन्द्रमाकी अन्तर्दशा हो तो उन्मत्तजनोंसे बडाभारी लाभ होताहै और संग्रहणी व पाण्डु रोग होताहै ॥ २ ॥

सत्प्रवालकलधौतसुचेलं मंगलानि विजयं च विधत्ते ॥
मंगलः कमलिनीशदशायां भूमिपालकुलतः किल मानम् ॥३॥

भाषार्थ—यदि सूर्यमहादशामें मंगलकी अन्तर्दशा हो तो उत्तम मूँगा,सुवर्ण, सुन्दर वस्त्र, अनेक प्रकारके मंगल, विजय, तथा राजकुलसे मानप्रतिष्ठाकी प्राप्ति होवैहै ॥ ३ ॥

विचर्चिका दद्रुविकारपूर्वैः पामामयैर्देहनिपीडनं स्यात् ॥
धनव्ययश्चापि हतोत्सवश्च विधोः सुते भानुदशां प्रयाते ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जब सूर्यमहादशामें बुधकी अन्तर्दशा आतीहै तब फुंसी, खुजली व दादके विकारसे और खाजरोगसे शरीरमें पीडा, धनका खर्च और उत्सवभंग होवैहै ॥ ४ ॥

सद्वस्त्रधान्यादिषु संग्रहेच्छा स्वच्छा मतिर्विप्रसुरार्चनेषु ॥
भूषाप्तसंमानधनानि नूनं भानोर्दशायां चरतीन्द्रवन्द्ये ॥ ५ ॥

भाषार्थ—सूर्यमहादशामें यदि बृहस्पतिकी अन्तर्दशा हो तो उत्तम वस्त्र व धान्यआदिका संचय करनेकी इच्छा, ब्राह्मण व देवताओंके पूजनमें निर्मल प्रीति, आभूषणोंकी प्राप्ति और आप्तजनोंसे मान-धनकी प्राप्ति होवै ॥ ५ ॥

विदेशयानं कलहाकुलत्वं शूलं च मौलिस्थलकर्णपीडाम् ॥
गाढज्वरं चापि करोति नित्यं दैत्यार्चितो भानुदशाम्प्रयातः॥६॥

भाषार्थ—सूर्यकी महादशामें शुक्रकी अन्तर्दशा प्राप्त होवै तो विदेशयात्रा, कलहसे व्याकुलता, पेटमें शूल, माथा व कानमें पीडा, और विशेष ज्वररोगसे नित्यप्रति क्लेश होवैहै ॥ ६ ॥

नीचारिभूमीपतिभीतिरुच्चैः कण्डूयनाद्यामयसम्भवः स्यात् ॥
मित्राण्यमित्राणि भवन्ति नूनं शनैश्चरे भानुदशान्तरस्थे॥७॥

भाषार्थ—सूर्यकी महादशामें शनैश्चरकी अन्तर्दशा हो तो नीच आदमी, शत्रु व राजासे विशेष भय, और कण्डु ( खुजुहाई ) आदि रोगकी उत्पत्ति और उसके मित्रही शत्रु होजातेहैं ॥ ७ ॥

॥ इति सूर्यान्तर्दशाफलानि ॥

अथ चन्द्रान्तर्दशाफलानि ।

नरेश्वराद्गौरवमर्थलाभं क्षयामयार्तिं प्रकृतेर्विकारम् ॥
चौराग्निवैरिप्रभवां च भीतिं शीतांशुपाके कुरुते दिनेशः ॥ १ ॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रमाकी महादशामें सूर्यकी अन्तर्दशा हो तो राजासे गौरव ( मान ), धनका लाभ,क्षयरोगकी पीडा तथा प्रकृतिमें विकार होवै। और चोरसे, अग्निसे व शत्रुसे भय होवै ॥ १ ॥

कोशभ्रंशं रक्तपित्तादिदोषं रोषोत्पत्तिं स्थानतः प्रच्युतिं च ॥
कुर्यात्पीडां मातृपित्रादिवर्गैर्भूमीसूनुर्यामिनीनाथपाके ॥ २ ॥

भाषार्थ—चन्द्रमाकी महादशामें यदि मंगलकी अन्तर्दशा हो तो खजानेका नाश,रक्तपित्त आदि दोष, क्रोधकी उत्पत्ति, स्थानसे भ्रष्ट होना तथा मातापिता आदिकोंसे पीडा अधिक होवै ॥ २ ॥

उदारनामान्तरलब्धिमुच्चैर्लाभमगोभूमिगजाश्ववृद्धिम्॥
विद्याधनैश्वर्यसमुन्नतित्वं कुर्याद्बुधश्चन्द्रदशान्तराले ॥ ३ ॥

भाषार्थ—चन्द्रमहादशामें यदि बुधकी अन्तर्दशा हो तो उदार दूसरे बड़े नामकी प्राप्ति, बहुत उत्तम गौ, भूमि, हाथी व घोडा इनकी बहुतायत तथा विद्या धन व ऐश्वर्यकी वृद्धि होवैहै ॥ ३ ॥

विशिष्टधर्मो धनधान्यभोगानन्दाभिवृद्धिर्गजवाजिसम्पत् ॥
पुत्रोत्सवश्चापि भवेन्नराणां गुरौ सुराणां शशिपाकसंस्थे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—चन्द्रमाकी महादशामें यदि बृहस्पतिकी अन्तर्दशा हो तो श्रेष्ठ-धर्मका आचरण, धन धान्य, बहुत तरहके भोग व आनन्दकी वृद्धि होवै; हाथी घोड़े आदि वाहनोंसे सुखसम्पदा प्राप्त होवै; तथा पुत्रोत्सवसेभी मनुष्योंको सुख प्राप्त होवै ॥ ४ ॥

नानाङ्गनाकेलिविलासशीलो जलोद्भवैर्धान्यधनैश्च युक्तः ॥
मुक्ताफलाद्याभरणैरपि स्यादिन्दोर्दशायां हि सिते मनुष्यः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—चन्द्रदशामें यदि शुक्रकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्य अनेक स्त्रियों-के साथ क्रीडा व हास्यविलास करनेवाला,जलसे उत्पन्न होनेवाले धान्य व धन-से युक्त,तथा मोती आदिके आभूपणोंसेभी युक्त होताहै ॥ ५ ॥

नरेन्द्रचाराहितवह्निभीतिं कलत्रपुत्रासुखरुक्प्रवृद्धिम् ॥
करोति नानाव्यसनानि पुंसां शनिर्निशानाथदशां प्रविष्टः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—चन्द्रमाकी महादशामें यदि शनिकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्यों-को राजसेवक शत्रु व अग्निसे भय होवे; स्त्री पुत्रसे सुखहानि, रोगकी वृद्धि, तथा अनेकप्रकारके व्यसन होतेहैं ॥ ६ ॥

॥ इति चन्द्रान्तर्दशाफलानि ॥

---

अथ भौमान्तर्दशाफलानि ।

नानाधनाभ्यागमनानि नूनं सन्मानवृद्धिं मनुजाधिराजात् ॥
चण्डत्वमाजौ विजयं विदध्याद्धरासूनुदशान्तरस्थः ॥ १ ॥

भाषार्थ–जब मंगलकी महादशामें सूर्यकी अन्तर्दशा आतीहै तब वह मनुष्यको निश्चय करके राजाके द्वारा अनेक प्रकारसे धनका लाभ और सन्मानकी वृद्धि, यानी लाभ और युद्धमें सर्वत्र प्रचण्ड विजय प्रदान करैहै ॥ १ ॥

दुर्गशैलवनसंचलनेच्छा बन्धुतातजनितातिविरोधः ॥
मानवो भवति भूतनयान्तर्भास्करे चरति केऽपि वदन्ति ॥ २ ॥

भाषार्थ—मंगलकी महादशामें यदि सूर्यकी अन्तर्दशा हो तो कोई आचार्य

कहतेहैं कि-कोठ(कीला) पर्वत व वनमें विचरनेकी इच्छा और बन्धु व पिता माता आदिकोंसे मनुष्यका विरोध होवे ॥ २ ॥

नित्योत्सवानन्दमहापदानि मुक्ताफलद्रव्यविभूषणानि ॥
मित्रोद्गमं श्लेष्मविकारमिन्दुर्भौमस्य पाके विचरन्करोति ॥३॥

भापार्थ—मंगलकी महादशामें चन्द्रमाकी अन्तर्दशा हो तो वह नित्य उत्सव आनन्द बड़ी पदवी और मोती, धन, आभूपण, मित्रसमागम, तथा श्लेष्म-(कफ) विकार यह फल करताहै ॥ ३ ॥

अरातिभूपामयतस्करेभ्यः पीडां वियोगं सुतदारमित्रैः ॥
स्वल्पोत्सवं यच्छति चन्द्रसूनुर्भौमस्य पाके यदि सम्प्रविष्टः ४

भापार्थ—मंगलकी महादशामें यदि बुधकी अन्तर्दशाका प्रवेश हो तो शत्रुसे, राजासे, रोगसे, व चोरोंसे पीडा होवे; पुत्र, स्त्री व मित्रोंसे वियोग होवे; और आनंदकी न्यूनता होवे ॥ ४ ॥

कलाधिकत्वं नृपतेर्धनाप्तिं कलत्रमित्रात्मजवाहसौख्यम् ॥
सत्कर्मधर्मानुरतत्वमुच्चैर्बृहस्पतिर्भौमदशां प्रविष्टः ॥ ५ ॥

भापार्थ—मंगलकी महादशामें यदि बृहस्पतिकी अन्तर्दशा हो, तो कला ( कारीगरी ) की अधिकता, राजासे धनकी प्राप्ति, स्त्री-मित्र-पुत्र व वाहनोंसे सुख, और श्रेष्ठ कर्म व धर्ममें मनकी अधिक प्रवृत्ति होतीहै ॥ ५ ॥

विदेशयानव्यसनामयाद्यैः कुटुम्बवादद्रविणव्ययैश्च ॥
नानाप्रवासैश्चलचित्तवृत्तिर्भौमान्तरे दानवराजपूज्ये ॥ ६ ॥

भापार्थ—मंगलकी महादशामें यदि शुक्रकी अन्तर्दशा हो तो विदेशगमन, अनेक व्यसन व रोग, कुटुम्बियोंसे विवाद, द्रव्यका वृथा व्यय और अनेक स्थानोंमें विचरना इन्होंसे सर्वदा मनकी वृत्ति चंचल बनीरहै ॥ ६ ॥

कलत्रपुत्रात्मजनेषु बाधा प्राणप्रयाणान्तशरीरपीडा ॥
स्वस्थानयानं यदि भानुसूनोरन्तर्दशा भौमदशान्तराले ॥ ७ ॥

भापार्थ—मंगलकी महादशामें यदि शनिकी अन्तर्दशा हो तो स्त्री, पुत्र व आप्तजनोंसे पीडा होवे या उनको पीडा होवे; मरणके समान शरीरपीडा होवे; तथा अपने स्थानकी यात्रा या अपने स्थानसे गमन होवे ॥ ७ ॥

॥ इति भौमान्तर्दशाफलानि ॥

अथ बुधान्तर्दशाफलानि ।

तुरंगहेम्नां च सुविद्रुमाणां सदम्बराणामपि वारणानाम् ॥
भवेदवाप्तिर्बहुवैभवानां सौम्यस्य पाके तपने प्रपन्ने ॥ १ ॥
स्वस्थानतः संचलनं कदाचिद्रदप्रकोपात्मजजन्मवित्तम् ॥
धर्मे प्रवृत्तिं कुरुते ज्ञपाके पङ्केरुहेशः प्रवदन्ति केचित् ॥ २॥

भाषार्थ—बुधकी महादशामें सूर्यकी अन्तर्दशा हो, तो घोडा ( वाहन ) सुवर्ण, मूँगा, सुन्दर उत्तम वस्त्र, हाथी और बहुतसा ऐश्वर्य इनकी प्राप्ति होतीहै ॥१॥ कोई आचार्य कहतेहै कि,बुधकी महादशामें यदि सूर्यकी अन्तर्दशा हो तो वह अपने स्थानसे दूसरे स्थानको गमन, कभी २ रोगका प्रकोप, पुत्रजन्म, धनलाभ, और धर्ममें प्रवृत्ति कराता है ॥ २ ॥

पामादिनानामयसंभवः स्यान्मृतप्रजासंजननं विवादः ॥
पित्तप्रकोपः खलु यानपीडा यदा जडांशुर्ज्ञदशाम्प्रपन्नः ॥ ३॥

भाषार्थ—जब बुधकी महादशामें चन्द्रमाकी अन्तर्दशा होती है तब पामा ( खाज-खुजली ) आदि अनेक रोगोंकी उत्पत्ति होतीहै; मरीहुई संतति होतीहै; सबकिसीसे विवाद, पित्तप्रकोप और वाहनसे पीडा होतीहै ॥ ३ ॥

गुह्यामयार्थव्यसने युतः स्यात्कान्तासुतप्रीतिविमुक्तचित्तः॥
विलुप्तधर्मो मनुजः प्रविष्टे बुधस्य मध्ये वसुधातनूजे ॥ ४ ॥

भाषार्थ—यदि बुधकी महादशाके भीतर मंगलकी अन्तर्दशाका प्रवेश हो तो मनुष्य गुप्तरोग और धनके व्यसन(दुःख)से युक्त,स्त्री व पुत्रादिकोंकी प्रीतिसे रहित मनवाला तथा स्वधर्मसे रहित होताहै ॥ ४ ॥

कान्तासुतानन्दयुतोऽरिहन्ता सत्कर्मकृच्चारुमतिर्विनीतः ॥
मंत्री नरः स्यात्पितृमातृदुःखी बृहस्पतौ ज्ञस्य दशां प्रयाते ५

भाषार्थ—बुधकी महादशाके भीतर बृहस्पतिकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्य स्त्री व पुत्रोंके आनन्दसे युक्त, शत्रुओंका नाशकर्ता, श्रेष्ठकर्म करनेवाला, निर्मल बुद्धिवाला, विनययुक्त, राजाका मंत्री तथा पिता मातासे दुःखी होताहै ॥ ५ ॥

विबुधसाधुजनातिथिसादरः सुकृतकर्मसमुत्सुकमानसः ॥
विविधवस्त्रविभूषणभाङ्नरो बुधदशान्तरगे सति भार्गवे ॥६॥

नानाप्रयासैश्च निरोधनैर्वा शिरोरुजा वापि शरीरभाजाम् ॥
करोति बाधां विबुधान्तराले सितः प्रयातः प्रवदन्ति केचित् ७

भाषार्थ—यदि किसीको बुधकी महादशामें शुक्रकी अन्तर्दशा आवे तो वह पुरुष पण्डित साधुजन व अतिथिजनोंका सत्कार करनेमें आसक्त, पुण्यकर्म करनेमें उत्कंठित होके मनको लगानेवाला, और अनेक प्रकारके वस्त्र व आभूषण धारण करनेवाला होताहै ॥ ६ ॥ कितनेएक पण्डित कहतेहैं कि, मनुष्योंको यदि बुधकी महादशामें शुक्रकी अन्तर्दशा होवे तो बहुत तरहके प्रयास यानी श्रम करनेसे, जेलखानेमें या दूसरी किसी जगहपर रुक जानेसे या शिरोरोगसे पीडा होतीहै ॥ ७ ॥

सत्कर्मधर्मद्रविणानुकम्पाकन्दर्पहीनो मनुजः प्रलापी ॥
वातामयार्तोऽतिमृदुस्वभावः सौम्यान्तराले नलिनीशसूनौ ८

भाषार्थ—बुधमहादशामें यदि शनिकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्य उत्तम धर्म कर्म, धन, दया, व कामदेवसे हीन होताहै; तथा वह प्रलापी ( बकवादी ) वातरोगसे पीडित और कोमलस्वभाव होताहै ॥ ८ ॥

॥ इति बुधान्तर्दशाफलानि ॥

---

अथ गुर्वन्तर्दशाफलानि ।

सुतार्थनानाविधवस्तुलाभं विशिष्टनामान्तरमाधिपत्यम् ॥
मानं नरेशात्कुरुते दिनेशो वाचामधीशस्य दशां प्रपन्नः ॥ १ ॥

भाषार्थ—जब बृहस्पतिकी महादशामें सूर्यकी अन्तर्दशा होतीहै तब वह पुत्र, धन व नानाप्रकारकी वस्तुओंका लाभ, द्वितीय विशेष श्रेष्ठ नामसे प्रसिद्ध, कितनेएक लोगोंका स्वामित्व और राजासे मान यह फल करैहै ॥१॥

नानाङ्गनाक्रीडनजातचित्तः श्रीराजचिह्नैश्च विराजमानः ॥
विद्यानवद्यार्थयुतो नरः स्याज्जीवान्तरे शीतकरप्रचारे ॥ २ ॥

भाषार्थ—बृहस्पतिकी महादशामें यदि चन्द्रमाकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्य अनेक स्त्रियोंके साथ क्रीडा करनेमें चित्त लगानेवाला, सुन्दर राजचिन्होंसे विराजमान, तथा सम्पूर्ण विद्या निर्मल सुंदर संपदासे सम्पन्न होताहै ॥ २ ॥

रणाङ्गणप्राप्तयशोविशेषः सद्भोगसौख्यार्थसमन्वितश्च ॥
प्रौढप्रतापोऽतितरां नरः स्याद्धरासुते जीवदशां प्रयाते ॥ ३ ॥

भाषार्थ—बृहस्पतिकी महादशामें यदि मंगलकी अन्तर्दशा होवे तो मनुष्य संग्रामभूमिमें प्राप्तहुए विशेष यशसे युक्त, उत्तम भोग सौख्य व धनधान्यसे सम्पन्न तथा अति प्रतापवाला होताहै ॥ ३ ॥

शीर्षे गुदे वापि भवेत्कदाचित्पीडा नराणामरिभीतियुक्ता ॥
बलक्षयः संचलनं कुजस्य जीवान्तराले प्रवदन्ति केचित् ॥४॥

भाषार्थ—वैसेही कोई आचार्य कहतेहैं कि-यदि बृहस्पतिकी महादशामें मंगलकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्योंको शिर व गुदामें कभी २ पीडा होवे; शत्रुसे भय होवै और बलका नाश होवे ॥ ४ ॥

सद्बुद्धिकौशल्यसुरार्चनानि सदिन्दिरामन्दिरवाहनानि ॥
कलत्रपुत्रादिसुखानि नूनं कुर्याद्बुधो जीवदशां प्रपन्नः ॥ ५ ॥

भाषार्थ—जब बृहस्पतिकी महादशाके भीतर बुधकी अन्तर्दशा होतीहै तब उत्तम बुद्धि,सब कामोंमें कुशलता व देवपूजनमें भक्ति उत्पन्न होवै तथा उत्तम लक्ष्मी, उत्तम मन्दिर, वाहन और स्त्री पुत्र आदिके सुखकी प्राप्ति होतीहै ॥ ५ ॥

विदेशयानं चलचित्तवृत्तिर्जलात्प्रमादः शिरसि प्रपीडा ॥
गुरोर्दशायां चरतीन्दुपुत्रे केषाञ्चिदेवात्र मतं निरुक्तम् ॥ ६ ॥

भाषार्थ—किसी आचार्योंका मत ऐसाभी वर्णन कियाहै कि-बृहस्पतिकी महादशामें यदि बुधकी अन्तर्दशा हो तो विदेशयात्रा, चित्तकी वृत्ति चंचल, जलसे भय और शरीरमें पीडा, यह फल होताहै ॥ ६ ॥

निजैर्वियोगोऽर्थविनाशनं च श्लेष्मानिलश्चापि कलिप्रसङ्गः ॥
स्यान्मानवानां व्यसनोपलब्धिर्भृगोः सुते जीवदशां प्रयाते॥७॥

भाषार्थ—बृहस्पतिकी महादशामें यदि शुक्रकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्योंको निजजनोंसे वियोग, धनका नाश, कफ व वातकी वृद्धि, कलह और व्यसन यानी दुःख-संकटोंकी प्राप्ति, यह फल प्राप्त होताहै ॥ ७ ॥

धर्मक्रियायां निरतत्वमुच्चैर्विद्याम्बरान्नादिकसंग्रहश्च ॥
द्विजाश्रयश्चेद्गुरुपाकयाते सिते वदन्तीति फलं तु केचित् ॥८॥

भाषार्थ—कितनेएक आचार्य कहते हैं कि-बृहस्पतिकी महादशामें यदि शुक्रकी अन्तर्दशा होवे तो धर्मकर्ममें अत्यंत निरत, विद्या वस्त्र और अन्न आदिकके संचयसे युक्त और ब्राह्मणोंका आश्रय यानी भक्त होताहै ॥ ८ ॥

वेश्यासवद्यूतकृषिक्रियाद्यैर्विलुप्तधर्मार्थयशाः कृशाङ्गः ॥
खरक्रमेलादियुतो नरः स्याद्गुरोर्दशायां चलितेऽर्कसूनौ ॥ ९ ॥

भाषार्थ—यदि बृहस्पतिकी महादशामें शनिकी अन्तर्दशा हो तो वेश्याप्रसंग, मद्यपान, द्यूतकर्म व कृषिक्रिया ( खेती ) आदि व्यसन होनेके कारण धर्म अर्थ और यशका नाश करनेवाला, दुर्बल शरीरवाला, तथा गधे ऊंट आदि पशुओंसे युक्त मनुष्य होताहै ॥ ९ ॥

॥ इति गुर्वन्तर्दशाफलानि ॥

अथ शुक्रान्तर्दशाफलानि ।

भूपभीतिरपि बन्धुनिमित्तं वित्तनाशनमरात्युदयः स्यात् ॥
क्रोडगण्डनयनेष्वपि पीडा भार्गवे यदि रवेर्विनिवेशः ॥ १ ॥

भाषार्थ—शुक्रकी महादशाके भीतर जब सूर्यकी अन्तर्दशा होतीहै तब राजासे भय, बन्धुजनों करके धनका नाश, शत्रुकी उत्पत्ति और क्रोड यानी गोदी या दोनों भुजाओंका मध्यभाग, कपोल व नेत्रोंमें पीडा, यह फल होवाहै ॥ १ ॥

शीर्षदन्तनखपीडनमुच्चैः कामलप्रबलता किल पित्तम् ॥
श्वापदादपि भयं च नराणां भार्गवान्तरगते हिमरश्मौ ॥ २ ॥

भाषार्थ—शुक्रमहादशामें यदि चन्द्रमाकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्योंको शिर दांत व नखोंमें पीडा, कामला आदि रोग, पित्तप्रकोप तथा कुत्ता बाघ आदि हिंसक पशुओंसे भय, यह फल होवाहै ॥ २ ॥

भूदेवदेवाग्निमनःप्रवृत्ती रणाङ्गणे स्याद्विजयो नराणाम् ॥
मातङ्गकार्याद्वनिताश्रयाद्वा लाभः सिते चन्द्रदशेति केचित् ॥३॥

भाषार्थ—कोई आचार्य कहतेहैं कि–शुक्रमहादशामें यदि चन्द्रमाकी अन्तर्दशा हो तो मनुष्यको ब्राह्मणोंमें भक्ति, देवताओंका पूजन, अग्निहोत्रआदि शुभकर्ममें मनकी प्रवृत्ति, रणभूमिमें विजय, तथा मातंग यानी हाथी या चाण्डाल इनसे वा स्त्रीके आश्रयसे धनलाभ, यह फल प्राप्त होताहै ॥ ३ ॥

पित्तास्रक्षताद्रक्तविकारतो वा वैकल्यमङ्गे प्रभवेन्नराणाम् ॥
उत्साहहीनत्वमतीव याते भूमीसुते दैत्यगुरोर्दशायाम् ॥ ४ ॥

भाषार्थ—शुक्रकी महादशामें यदि मंगलकी अन्तर्दशा हो तो पित्तप्रकोप,

व्रणरोग, वा रुधिरविकारसे मनुष्योंके शरीरमें विकलता होवे; और वह बहुतही उत्साहरहित होवे ॥ ४ ॥

सन्माननानाविधवस्तुसौख्यं भूमीपतेः स्यात्सतु भूमिलाभः ॥
अङ्गारके भार्गवपाकसंस्थे केषांचिदेवं मतमस्ति शस्तम् ॥ ५ ॥

भाषार्थ—कितनेएक आचार्योंका यहभी विशेष मत है कि-शुक्रमहादशा-में मंगलकी अन्तर्दशा होवे तब राजासे सन्मान, अनेक प्रकारकी वस्तुओंसे सुख, और निश्चय करके भूमिलाभ होवे ॥ ५ ॥

वृक्षैः फलैश्चापि चतुष्पदाद्यैर्वित्तं भवेत्सख्यविधिर्नृपेण ॥
दुरन्तकार्याभिरतिर्नितान्तं भृगोर्दशायां चरतीन्दुसूनौ ॥ ६ ॥

भाषार्थ—शुक्रमहादशामें यदि बुधकी अन्तर्दशा हो तो वृक्ष व फलों करके और चौपाये पशुओं करके धनका लाभ होवे; राजासे मित्रता होवे तथा अत्यंत कठिन कार्यकी सिद्धि करनेमें प्रीति होवेहै ॥ ६ ॥

यज्ञादिसत्कर्मणि सादरत्वं गतार्थसिद्धिः सुतदारसौख्यम् ॥
महापदानेकविभूषणाप्तिर्भृगोर्दशायां चरतीन्द्रवन्द्ये ॥ ७ ॥

भाषार्थ—शुक्रमहादशामें यदि बृहस्पतिकी अन्तर्दशा हो तो यज्ञआदि शुभकर्म करनेमें चित्तकी प्रवृत्ति, नष्ट भयेहुए धनकी सिद्धि यानी प्राप्ति, पुत्र व स्त्रीसे सुख, और बड़ा अधिकार वा बडे स्थानसे अनेक आभूषणों-की प्राप्ति होतीहै ॥ ७ ॥

मित्रोन्नतिर्ग्रामपुराधिपत्यं वृद्धांगनाकेलिरतीव नित्यम् ॥
स्याद्वैरिनाशो ह्युशनोदशायां शनैश्चरस्यांतरजा दशा चेत् ॥ ८ ॥

भाषार्थ—शुक्रकी महादशामें यदि शनैश्चरकी अन्तर्दशा हो तो मित्रोंकी उन्नति ( वृद्धि ) होवे; ग्राम पुरका अधिकार मिले; नित्य वृद्धा स्त्रीसे अत्यंत संगम होवे और शत्रुका नाश होवे ॥ ८ ॥

॥ इति शुक्रान्तर्दशाफलानि ॥

---

अथ मन्दान्तर्दशाफलानि ।

धनाङ्गनानन्दनबन्धुपीडा गाढापि बाधाऽऽत्मकलेवरे स्यात् ॥
रिपूद्गमः संचलनं नलिन्यापतौ स्थिते मन्ददशान्तराले ॥ १ ॥

भापार्थ—शनिकी महादशामें यदि सूर्यकी अन्तर्दशा हो तो धनहानि, स्त्री पुत्र और बन्धुजनों द्वारा पीडा, अपने शरीरमें बड़ी भारी बाधा, तथा शत्रुओंकी वृद्धि होवे ॥ १ ॥

नित्यं कलिर्बन्धुजनैर्वियोगो हृतिर्मृतिर्वापि भवेद्गृहिण्याः ॥
उत्साहसौख्योपहतिर्नितान्तं शीतद्युतौ मन्ददशान्तराले ॥२॥

भापार्थ—जिसको शनिकी महादशामें चन्द्रमाकी अन्तर्दशा होतीहै उसको बन्धुजनोंसे नित्य कलह, स्त्रीका वियोग, हरण अथवा मृत्यु तथा उत्साह और सुखकी बड़ी हानि होवे ॥ २ ॥

स्वस्थानयानं विकलत्वमङ्गे धनाङ्गनासूनुवियोजनं स्यात् ॥
सन्मानहानिर्ननु सूर्यसूनोर्दशान्तरे भूमिसुतप्रचारे ॥ ३ ॥
अथवा "अन्तर्दशा चेन्नलिनीशसूनोर्दशान्तराले किल मङ्गलस्य ॥
भवेत्तदानीं निधनं नराणां यद्यप्यहो दीर्घमवाप्तमायुः ॥ ४ ॥"

भापार्थ—शनैश्चरकी महादशामें यदि मंगलकी अन्तर्दशा हो तो अपने स्थानसे यात्रा, शरीरमें विकलता, धन, स्त्री व पुत्रोंसे वियोग, और सन्मानकी हानि होवेहै ॥ ३ ॥ यदि शनिकी महादशामें मंगलकी अन्तर्दशा आजावे तो यद्यपि दीर्घायु योग पड़े तोभी मरण होवे अथवा मरणसमान कष्ट होवे ॥ ४ ॥

धनाङ्गनासूनुसुखोपपन्नः सद्राजमानेन विराजमानः ॥
विद्वज्जनानन्दकरः कफार्तो मर्त्यो भवेज्ज्ञे शनिपाकसंस्थे ॥५॥

भापार्थ—जब शनिकी महादशामें बुधकी अन्तर्दशा होतीहै तब मनुष्य धन और स्त्री व पुत्रोंके सुखसे युक्त, सदा राजाके श्रेष्ठ सन्मानसे विराजमान, विद्वानोंको आनंद देनेवाला अर्थात् बड़ा भारी विद्वान् और कफके विकारसे पीडित होताहै ॥ ५ ॥

कलाकलापे कुशलो विलासी पद्मालयालंकृतचारुशीलः ॥
भूपालभूलाभयुतो नरः स्याद्बृहस्पतौ मन्ददशां प्रयाते ॥ ६ ॥

भापार्थ—शनिकी महादशामें बृहस्पतिकी अन्तर्दशा होवे तो वह पुरुष कलासमूहमें कुशल अर्थात् अनेक तरहकी कारीगरीमें निपुण, हास्य विलासमें आसक्त, लक्ष्मी (संपदा) से शोभायमान और सुन्दरशील स्वभावसे युक्त होताहै और उसको राजाके आश्रयसे भूमिका लाभ होवेहै ॥ ६ ॥

योषाविभूषासुतसौख्यलब्धिः श्रीग्रामदेशाधिकृतत्वमुच्चैः ॥
यशःप्रकाशोऽरिकुलस्य नाशः शनेर्दशायामुशनःप्रवेशे ॥ ७ ॥

भाषार्थ—शनिकी महादशामें यदि शुक्रकी अन्तर्दशा हो तो स्त्रीसे सुख, आभूषणप्राप्ति व पुत्रसुखका लाभ होवै; संपदासे भरेहुए ग्राम व देशपर विशेष अधिकारकी प्राप्ति तथा उज्ज्वल यशकी प्राप्ति और शत्रुकुलका नाश होताहै॥७॥

लग्ननाथरिपुर्लग्नदशायां प्रविशेद्यदि ॥
अकस्मान्मरणं कुर्यात्प्राणिनां सत्यसम्मतम् ॥ ८ ॥

भाषार्थ—लग्नकी महादशामें लग्नेशके शत्रुग्रहकी यदि अन्तर्दशा हो तो उसमें अकस्मात् प्राणियोंकी मृत्यु होवै; यह प्राचीन आचार्योंका सत्य सम्मत है॥८॥

॥ इति जातकाभरणेऽन्तर्दशाध्यायः ॥

---

## अथ दानाध्यायः ।

ये खेचरा गोचरतोऽष्टवर्गाद्दशाक्रमाद्वाऽप्यशुभा भवन्ति ॥
दानादिना ते सुतरां प्रसन्नास्तेनाधुना दानविधिं प्रवच्मि ॥१॥

भाषार्थ—अब दानाध्याय वर्णन करतेहैं—जो २ ग्रह गोचरविचारसे वा अष्टकवर्गके विचारसे अथवा दशाफलमें अशुभ होतेहैं वे दान जप आदि उपायों करके अत्यंत प्रसन्न होतेहै अर्थात् दान और जपआदिसे ग्रहोंके अरिष्टकी शान्ति होतीहै; इस कारण अब यहां ग्रहोंके दानकी विधि वर्णन करताहूं ॥ १ ॥

तत्र नवग्रहदानद्रव्याणि ।

माणिक्यगोधूमसवत्सधेनुः कौसुम्भवासो गुडहेम ताम्रम् ॥
आरक्तकं चन्दनमम्बुजं च वदन्ति दानं हि विरोचनाय ॥ २ ॥

भाषार्थ—माणिक्यरत्न, गेहूं, बछरा समेत लाल गौ, कुसुमके समान लाल वस्त्र, गुड, सुवर्ण, तांबा, रक्तचन्दन, और लाल कमल, ये सूर्यके निमित्त दान पूर्वाचार्योंने कहेहैं ॥ २ ॥

सद्वंशपात्रस्थिततण्डुलांश्च कर्पूरमुक्ताफलशुभ्रवस्त्रम् ॥
युगोपयुक्तं वृषभं च रौप्यं चन्द्राय दद्याद्घृतपूर्णकुम्भम् ॥३॥

भाषार्थ—उत्तम बाँसके वर्तनमें भरेहुए चावल, कपूर, मोती, श्वेत वस्त्र, जोतने-

के योग्य श्वेत वृषभ, चांदी, तथा घीसे भराहुआ पूर्ण कुंभ, ये दान चन्द्रमाकी प्रसन्नताके अर्थ देवै ॥ ३ ॥

प्रवालगोधूममसूरिकाश्च वृषोऽरुणश्चापि गुडः सुवर्णम् ॥
आरक्तवस्त्रं करवीरपुष्पं ताम्रं हि भौमाय वदन्ति दानम् ॥ ४ ॥

भावार्थ—मूँगा, गेहूँ, मसूर, लाल वृषभ, गुड, सुवर्ण, रक्तवस्त्र, लाल कनेरके फूल, और ताँबा, ये दान मंगलकी शान्तिके अर्थ कहे हैं ॥ ४ ॥

चैलं च नीलं कलधौतकांस्ये मुद्गाज्यगारुत्मतसर्वपुष्पम् ॥
दासी च दन्तो द्विरदस्य नूनं वदन्ति दानं विधुनन्दनाय ॥ ५ ॥

भावार्थ—नीला वस्त्र, सुवर्ण, कांस्यपात्र, मूँग, घी, गारुत्मतमणि ( पन्ना ), सब प्रकारके फूल, दासी और हाथीदांत, ये दान बुधकी प्रीतिके अर्थ कहेहैं ५

शर्करा च रजनी तुरंगमः पीतधान्यमपि पीतमम्बरम् ॥
पुष्परागलवणे च कांचनं प्रीतये सुरगुरोः प्रदीयताम् ॥ ६ ॥

भावार्थ—शर्करा ( चीनी ), हरदी, घोडा, चनेकी दाल, पीला वस्त्र, पुखराजमणि, लवण और सुवर्ण, ये दान बृहस्पतिकी प्रसन्नताके अर्थ देना ॥ ६ ॥

चित्राम्बरं शुभ्रतरस्तुरङ्गो धेनुश्च वज्रं रजतं सुवर्णम् ॥
सुतण्डुलाज्योत्तमगन्धयुक्तं वदन्ति दानं भृगुनन्दनाय ॥ ७ ॥

भावार्थ—विचित्र वस्त्र, श्वेतवर्ण घोडा, श्वेतवर्ण गौ, वज्र (हीरा), चांदी, सोना, उत्तम चावल, उत्तम घी और उत्तम सुगन्धवाला श्वेतपुष्प, ये दान शुक्रकी शांतिके अर्थ देना ॥ ७ ॥

माषांश्च तैलं विमलेन्द्रनीलस्तिलाः कुलित्था महिषी च लोहम् ॥
सदक्षिणं चेति वदन्ति नूनं दुष्टाय दानं रविनन्दनाय ॥ ८ ॥

भावार्थ—उडद, तेल, सुन्दर इन्द्रनील मणि, तिल, कुलथी, भैंस, लोहा, ये दक्षिणा सहित दान प्रतिकूल शनिकी शान्तिके अर्थ कहेहैं ॥ ८ ॥

गोमेदरत्नं च तुरंगमश्च सुनीलचैलानि च कम्बलश्च ॥
तिलाश्च तैलं खलु लोहमिश्रं स्वर्भानवे दानमिदं वदन्ति ॥ ९ ॥

भावार्थ—गोमेदरत्न, घोडा, नीलवस्त्र, काला कम्बल, तिलोंका तेल और लोहा ये राहुके प्रीत्यर्थ दान कहेहैं ॥ ९ ॥

वैडूर्यरत्नं सतिलं च तैलं सुकम्बलश्चापि मदो मृगस्य ॥
शस्त्रं च केतोः परितोषहेतोश्छागस्य [illegible] ॥ १० ॥

भावार्थ—वैडूर्यरत्न (नीलम), तिल, तेल, कम्बल, कस्तूरी, और खड्ग, ये दान केतुकी प्रसन्नताके हेतु देना. इसप्रकार अनिष्ट ग्रहोंके दान मुनिजनोंने वर्णन कियेहैं ॥ १० ॥

॥ इति दानाध्यायः ॥

# अथ नष्टजातकाध्यायः ।

अब नष्टजातकका अध्याय लिखतेहैं

आधानकालोऽप्यथ जन्मकालो न ज्ञायते यस्य नरस्य नूनम् ॥
प्रसूतिकालं प्रवदन्ति तस्य नष्टाभिधानादपि जातकाञ्च ॥ १ ॥

भावार्थ—अब नष्टजातकका अध्याय लिखते हैं–जिस मनुष्यका गर्भाधानकाल अथवा जन्मकाल जाना नहीं जाता उसका नष्टनाम जातकपरसे जन्मका समय ( ज्योतिषी लोग प्रश्नलग्नद्वारा ) कहा करते हैं ॥ १ ॥

तज्जातकं येन शुभाशुभाप्तिर्जातस्य जन्तोर्जननोपकालात् ॥
तस्मिन्प्रनष्टे सति जन्मकालो येनोच्यते नष्टकजातकं तत् ॥ २ ॥

भावार्थ—वही 'जातक' कहलाता है कि–जिससे उत्पन्न भयेहुए प्राणीके जन्मकालसे शुभ व अशुभ सब फलकी प्राप्ति होवैहै; और उस जन्मकालके नष्ट होजानेपर अर्थात् जन्मसमय मालूम न हो तो जिस विचार करके जन्मकाल जाना जावै वह 'नष्टजातक' कहाताहै ॥ २ ॥

मेषादितः प्रश्नविलग्नलिप्ताः कार्याः क्रमात्ता मुनिभिः खचन्द्रैः॥
गजैश्च वेदैर्दशभिश्च वाणैः शैलैर्भुजंगैः खचरैः शरैश्च ॥३॥
शिवैः'' पतंगैर्निहताः पुरस्ताद्विलग्नगाश्चेद्गुरुभौमजीवाः ॥
तदा तुरंगैः करिभिः खचन्द्रैर्गुण्याः शरैरन्यखगा यदि स्युः॥४॥
ग्रहद्वयं वा बहवो विलग्ने तदा तदीयैर्गुणकैश्च गुण्याः ॥
एवंकृते कर्मविधानयोगो राशिः पृथक्स्थः परिरक्षणीयः ॥५॥

भावार्थ—मेषआदि मीनपर्यन्त बारह राशियोंमेंसे जो लग्न नष्टजातक वालेके प्रश्न समयमें हो उस लग्नकी कला करै, यदि प्रश्नलग्न मेष हो तो वह सात ७ से गुणा करै, वृष हो तो १० से गुणा करै, मिथुन हो तो ८ से गुणा करै; कर्क हो तो ४ से गुणा करै, सिंह हो तो १० से गुणा करै, कन्या हो तो ५ से गुणा करै; तुला हो तो ७ से गुणा करै, वृश्चिक हो तो ८ से गुणा करै, धनु हो

तो ९ से गुणा करै; मकर हो तो ५ से गुणा करै; ॥ ३ ॥ कुम्भलग्न हो तो ११से गुणा करै; और यदि मीनलग्न हो तो १२ से गुणा करै; इसप्रकार कला कियेहुए प्रश्नलग्नको गुणनेके अंक कहे. अब प्रश्नलग्नमें कोई ग्रह स्थित हो तो उसके वास्ते फिरभी ग्रहगुणनविधि कहतेहैं. प्रश्नलग्नमें जो शुक्र स्थित हो तो पूर्वोक्त गुणेहुए अंकोंका फिरभी ७ से गुणा करै; प्रश्नलग्नमें मंगल हो तो उस अंकको ८ से गुणा करै और लग्नमें बृहस्पति हो तो उस अंकको १० से गुणा करै. तथा सूर्य, चन्द्रमा, बुध व शनि इनमेंसे कोई ग्रह प्रश्नलग्नमें हों तो उन अंकोंको पांचसे गुणा करै ॥ ४ ॥ जो दो ग्रह अथवा दोसे अधिक यानी बहुतसे ग्रह लग्नमें बैठेहुए हों तो जितने ग्रह लग्नमें स्थित हुए हों उतनी बार उन २ के गुणकांकोंसे गुणा करै ऐसे करनेपर कर्मविधानयोग्य अर्थात् आगे कहेहुए गणित विधिको करनेलायक राशिके उन अंकोंको पृथक् पृथक् ( दो जगह ) स्थापित करै. यहां स्थापित किये अंकोंकी रक्षा करनी चाहिये ॥ ५ ॥

| राशिगुणकाक चक्रम् । | | | | | | | | | | | | ग्रहगुणकांकचक्रम् । | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मे | वृ | मि | क | सिं | क | तु | वृ | ध | म | कुं | मी | सू | चं | मं | बु | बृ | शु | श |
| ७ | १० | ८ | ० | १० | ५ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ | ५ | ५ | ८ | ५ | १० | ७ | ५ |

अथ नक्षत्रज्ञानमाह ।

पृथक्स्थराशिर्मुनिभिर्विनिघ्नस्त्वाद्ये दृकाणे नवयुग्द्वितीये ॥
यथास्थितोऽयं नववर्जितोऽन्त्ये भसंज्ञयाऽऽप्तो ह्यवशेषमृक्षम् ६

भावार्थ--पृथक् स्थापित कीहुई जो राशि है उसको फिर सातसे गुणा करै और यदि प्रश्नलग्नमें प्रथम द्रेष्काणका उदय हो तो सातसे गुणेहुए अंकोंमें नव ९ संयुक्त करना, लग्नमें दूसरा द्रेष्काण हो तो न कुछ मिलावै और न घटावै; और तीसरा द्रेष्काण हो तो नव घटा देना. फिर उन अंकोंमें २७ का भाग देवै. भाग देनेसे जो लब्ध अंक हो उसको त्याग देवै; और शेष अंकको अश्विनी आदिसे गणना करके जन्मनक्षत्र जानना ॥ ६ ॥

परपृच्छकविधिः ।

स्त्रीपुत्रमित्रादिनिमित्तकं चेत्पृच्छाविलग्नं त्वृतुभिश्च वेदैः ।
त्रिभिः शरैर्युक्तमनुक्रमेण ततो विलग्नस्य कला विधेयाः ॥७॥

भावार्थ—अब प्रश्नकर्ता अन्यही होवे तो उसके विषे दो श्लोकोंसे विशेष विधि कहतेहैं—स्त्री, पुत्र और मित्र आदिके निमित्त प्रश्न हो वे तो क्रमसे प्रश्नलग्नमें ६ ४ ३ ५ संयुक्त करै अथात् स्त्रीके निमित्त प्रश्न हो तो ६ जोडे

पुत्रके निमित्त प्रश्न हो तो ४ जोडै; मित्रके निमित्त प्रश्न हो तो ३ जोडै और शत्रु वा अन्य किसीके निमित्त प्रश्न हो तो ९ जोडै. अनन्तर उस लग्नकी कला करै॥७॥

लग्नस्य राशेर्गुणकेन गुण्याश्चेत्संभवो लग्नगतग्रहस्य ॥
पुनस्तदीयेन गुणेन गुण्याः प्रागुक्तवद्भं परिवेदितव्यम् ॥ ८ ॥

भावार्थ—यह विधि करनेपर फिर उसको पूर्वोक्त लग्नकी राशिके गुणकसे गुणा करके लग्नमें स्थितहुए ग्रहके गुणकसेभी फिर गुणा करै. उसके उपरांत पूर्वोक्त रीतिके अनुसार द्रेष्काणमें ९ घटाय बढाय सत्ताईसका भाग देकर नक्षत्र निकाल लेवै ॥ ८ ॥

अथ वर्षज्ञानमाह ।

दशाहते कर्मविधानराशौ प्राग्वन्नवोनेऽप्यथवाऽधिकेऽस्मिन् ॥
खांकैर्हृते शेषमिताऽब्दसंख्यामायुर्गतं तत्खलु पृच्छकस्य॥९॥

भावार्थ—जो कर्मविधानराशि पृथक् ( अलग ) स्थापित है, उसको दूसरी जगहपर लिखकर १० से गुणा करै, और पूर्वोक्त रीतिके अनुसार ९ घटावै, अथवा ९ बढावै. फिर उसमें १२०का भाग देकर जो अंक बचे हों वह वर्षसंख्या समझके उतनीही प्रश्नकर्ताकी गत आयु जानना ॥ ९ ॥

अथ ऋतुज्ञानमाह ।

षड्भिर्विभक्ते ऋतवो भवन्ति शेषांकतुल्याः शिशिरादयः स्युः ॥
द्विभाजिते शेषकमेकमभ्रं पूर्वापरौ तावृतुजौ च मासौ ॥१०॥

भावार्थ—पूर्वोक्त कर्मविधानयोग्य राशि जो पृथक् रक्खा है उसमें ६ का भाग देनेपर जो शेष अंक रहे उस अंकके समान शिशिरआदि ऋतुयें होतीहैं. ( जैसे एक शेष रहे तो शिशिरऋतु, दो शेष रहें तो वसन्तऋतु, तीन शेपने ग्रीष्मऋतु चार शेषसे वर्षा, पांच शेषसे शरद और छ. शेषसे हेमन्तऋतु जानना. ) और उसीमें दोका भाग देनेसे एक बचे तो उस ऋतुका पहला महीना और दो शेष रहें तो उसी ऋतुका दूसरा महीना जानना ॥ १० ॥

अथ पक्षज्ञानमाह ।

अष्टाहते कर्मविधानराशौ प्राग्वन्नवोनेऽप्यथवाऽधिकेऽस्मिन् ॥
द्विभाजिते शेषकमेकमभ्रतुल्येऽस्ति पूर्वापरपक्षकौऽस्तः॥११॥

भावार्थ—आठसे गुणा की हुई पूर्वोक्त कर्मविधानराशिमें पहले कहे अनुसार प्रथम द्रेष्काण हो तो नव घटावै और तृतीय द्रेष्काण हो तो नव बढावै; फिर उसमें

दोका भाग देवै. जो एक शेष रहे तो शुक्ल पक्ष और शून्य अर्थात् दो शेष रहें तो कृष्णपक्ष जानना ॥ ११ ॥

अथ तिथिज्ञानमाह ।

पञ्चेन्दुभक्ते सति शेषतुल्याः पक्षे च तस्मिंस्तिथयो भवन्ति ॥
नक्षत्रतिथ्यानयनाय योग्यादहर्गणाद्वारविचारणाऽत्र ॥ १२ ॥

भाषार्थ—( आठसे गुणीहुई ) कर्मविधानराशिमें १५ का भाग देनेपर शेष अंकके समान तिथि उपरोक्त पक्षमें जानलेना. यहां नक्षत्र और तिथि निकलनेके लिये जो अहर्गण कहाहै उसके द्वारा वारका विचार करलेना ॥ १२ ॥

अथ दिनरात्रिकालज्ञानमाह ।

सप्ताहते कर्मविधानराशौ प्राग्वन्नवोनेऽप्यथवाऽधिकेऽस्मिन् ॥
द्विभाजिते शेषकमेकमभ्रं दिवा च रात्रौ जननं तदानीम् ॥ १३ ॥

भाषार्थ—सातसे गुणा की हुई कर्मविधानराशिमें पूर्व कहे अनुसार नव घटावै अथवा बढावै; फिर उसमें दोका भाग देवै. शेष १ से दिनमें और शून्य० शेपसे रात्रिमें जन्म जानना ॥ १३ ॥

अथ इष्टकालज्ञानमाह ।

पञ्चाहते कर्मविधानराशौ प्राग्वन्नवोनेऽप्यथवाऽधिकेऽस्मिन् ॥
दिनस्य रात्रेरथवा प्रमित्या भक्तेऽवशिष्टं दिनरात्रिनाड्यः ॥ १४ ॥

भाषार्थ-पांचसे गुणन करी हुई कर्मविधानराशिमें पूर्वोक्त रीतिके अनुसार द्रेष्काणमें नव घटाय वा बढाय उसमें दिन अथवा रात्रिके प्रमाणसे भाग लेवै. अर्थात् दिनका जन्म हो तो दिनप्रमाण घटिपलोंसे और रात्रिका जन्म हो तो रात्रिके प्रमाण घटि पलोंसे भाग लेकर शेष रहेहुए अंकोंको दिनकी वा रात्रिकी इष्टघड़ी जानलेना अर्थात् उसीको नष्टजातकवालेका जन्मसमय समझना ॥ १४ ॥

॥ इति नष्टजातकाध्यायः ॥

## अथ निर्याणाध्यायः ।

दिनकरप्रमुखैर्निधनस्थितैर्भवति मृत्युरिति प्रवदेत्क्रमात् ॥
अनलतो जलतः करवालतो ज्वरभवो गदतः क्षुधया तृषा ॥ १ ॥

भाषार्थ—अब निर्याण यानी मृत्युज्ञानका अध्याय कहते हैं- सूर्यआदि ग्रह यदि आठवें स्थानमें बैठे हों तो सूर्यआदिके क्रमसे मृत्युका कारण कहना. जो सूर्य आठवें हो तो अग्निसे मृत्यु कहना; चन्द्रमा यदि आठवें घरमें हो तो जलसे मृत्यु कहना; मंगल आठवें हो तो तरवार आदि शस्त्रसे, बुध आठवें हो तो ज्वरविकारसे, बृहस्पति आठवें हो तो किसी रोगसे, शुक्र आठवें हो तो

क्षुधासे और यदि शनि आठवें हो तो प्याससे मृत्यु होवै ऐसे कहना ॥ १ ॥

स्थिरश्चरो द्व्यंगसमाह्वयश्च राशिर्यदा जन्मनि चाष्टमस्थः ॥
स्वकीयदेशे विषयान्तरे च मार्गे प्रकुर्यान्मरणं क्रमेण ॥ २ ॥

भाषार्थ—जो जन्मकुण्डलीमें लग्नसे आठवा घर स्थिर राशि हो तो अपने देशमें मृत्यु होवै; आठवें स्थानमें जो चर राशि हो तो परदेशमें मृत्यु होवै. तथा द्विस्वभावराशि आठवें घरमें हो तो मार्गमें मृत्यु होवै ॥ २ ॥

आयुर्गृहं खेटविवर्जितं चेद्विलोकयेद्वा बलवान् ग्रहेन्द्रः ॥
तद्धेतुजातं प्रवदन्ति मृत्युं बहुप्रकारं बहवो बलिष्ठाः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—यदि आठवें घरमें कोईभी ग्रह न हो तो जो बलवान् ग्रह आठवें घरको देखता,हो उसी ग्रहके अग्निआदि हेतुसे मृत्यु होवै; तथा जो बहुतसे ग्रह बलवान् होकर आठवें घरको देखते हो तो अनेक रोगोंसे मरण होवै. ऐसा कोई आचार्य कहते है ॥ ३ ॥

पित्तं कफः पित्तमथ त्रिदोषः श्लेष्मानिलौ वाऽप्यनिलः क्रमेण॥
सूर्यादिकेभ्यो मरणस्य हेतुः प्रकल्पितः प्राक्तनजातकज्ञैः॥४॥

भाषार्थ—पित्त, कफ, पित्त, त्रिदोष ( वात, पित्त, व कफ ) कफ, वात, और वात, ये दोष क्रमसे सूर्य आदि ग्रहों करके मरणके हेतु प्राचीन जातकवेत्ताओंने कल्पना किये है. जैसे सूर्य मृत्युकारक हो तो पित्तसे चन्द्रमा मारक हो तो कफविकारसे, मंगल हो तो पित्तविकारसे, बुध हो तो त्रिदोष ( वातपित्तकफ ) से, बृहस्पति हो तो कफसे, शुक्र हो तो वातविकारसे और शनि मारक हो तो वातविकारसे मृत्यु होती है ॥ ४ ॥

युक्तं नैवालोकितं खेचरेन्द्रैर्मृत्युस्थानं यो विलग्ने दृकाणः ॥
द्वाविंशोस्मात्सोपि तस्यापि भर्ता कुर्यान्मृत्युं हेतुना स्वेन नूनम् ५

भाषार्थ—अष्टमस्थानमें कोई ग्रह स्थित न हो वा न देखता हो तो जन्मलग्नसे जो बाईसवा द्रेष्काण हो उस द्रेष्काणका स्वामी जो ग्रह हो वही अपने हेतु ( दोष ) से निश्चय मृत्यु करै है ॥ ५ ॥

अनलतो जलतो यदुदीरितं भवति तत्रिलवाधिपहेतुकम् ॥
अथ दृकाणफलानि सविस्तरं मुनिवरैरुदितानि वदाम्यहम्॥६॥

भाषार्थ—"अनलतो जलतो" इस श्लोकसे जो ऊपर संक्षेप कहा है वह

द्रेष्काणस्वामीके संबंधसे मृत्युका हेतु कथन किया है इसलिये अब, द्रेष्काणका फल कि, जो मुनिवरोंने कहा है उसको अब मैं विस्तारसहित वर्णन करताहूं ६

मेषस्य पूर्वत्रिलवे न दृष्टे शुभग्रहैः पापनिरीक्ष्यमाणे ॥
प्लीहोद्भवो वा विषपित्तजो वा मृत्युस्तदानीं परिवेदितव्यः ॥ ७॥

भाषार्थ—मेषके पहले द्रेष्काणपर शुभ ग्रहोंकी दृष्टि न हो परंतु पापग्रह उसे देखते हों तो तिल्ली रोगसे,वा विषसे अथवा पित्तप्रकोपसे मृत्यु जानना ॥ ७॥

मेषे द्वितीये जलजो वनान्ते तृतीयके कूपतडागजातः ॥
वृषस्य पूर्वत्रिलवे खराश्व क्रमेलकादिप्रभवो हि मृत्युः ॥ ८॥

भाषार्थ—उसी रीतिसे मेषके दूसरे द्रेष्काणमें शुभग्रहोंकी दृष्टि न होकर पापग्रहोंकी दृष्टि हो तो जलसे वा वनके बीच मृत्यु कहना; वैसेही मेषका तीसरा द्रेष्काण हो तो कूप व तडागके हेतुसे मृत्यु होवै. वृषके पहले द्रेष्काणको शुभ ग्रह न देखते हों केवल पापग्रहही देखते हों तो गधा ऊँटआदिहेतुसे मृत्यु होवे ॥ ८ ॥

द्वितीयके पित्तहुताशचौरैरुच्चस्थलाश्वादिभवस्तृतीये ॥
आद्ये दृकाणो मिथुने च वातश्वासैर्द्वितीये कथितस्त्रिदोषैः ॥ ९ ॥

भाषार्थ—वृषका दूसरा द्रेष्काण हो तो पित्तप्रकोपसे वा अग्निके हेतुसे, वा चोरोंसे मृत्यु जानना और वृषका तीसरा द्रेष्काण हो तो ऊंचे स्थानसे वा घोडाआदि वाहनपरसे गिरकर मृत्यु होवै है. मिथुनके पहले द्रेष्काणमें शुभग्रहोंकी दृष्टि न हो,केवल अशुभग्रहोंकीही दृष्टि हो तो वातविकारसे वा श्वासरोगसे मृत्यु कहना .मिथुनका दूसरा द्रेष्काण हो तो त्रिदोष ( वात, पित्त, कफविकार ) से मृत्यु कहना ॥ ९ ॥

गजादितः पर्वतपाततो वा भवेदरण्ये मिथुनान्तदृक्के ॥
अपेयपानादपि कण्टकाच्च स्वप्नाच्च कर्कप्रथमे दृकाणे ॥ १० ॥

भाषार्थ—मिथुनके तीसरे द्रेष्काणमें हाथी घोडा आदि वाहन वा पर्वत परसे गिरकर अथवा वनमें मृत्यु जानना. पूर्वकहे अनुसार कर्कका प्रथम द्रेष्काण हो तो मद्य और अयोग्य पदार्थके पीनेसे वा कांटेवाले वृक्षसे ( या शत्रुसे ) वा स्वप्नविकारसे मृत्यु कहना ॥ १० ॥

विषादिदोषादतिसारतो वा कर्कस्य मध्यत्रिलवे मृतिः स्यात्॥
महाश्मप्लीहकगुल्मदोषैः कर्कान्तदृक्के निधनं निरुक्तम् ॥ ११॥

भाषार्थ—कर्कका दूसरा द्रेष्काण हो तो विष आदि दोषसे वा अतिसाररोगसे मृत्यु होवैहै और कर्कके तीसरे द्रेष्काणमें महाभ्रम, तिल्ली व गुल्मरोगसे मृत्यु कहीहै ॥ १२ ॥

विषाम्बुरोगैः श्वसनाम्बुरोगैरपानपीडाविषशस्त्रकैश्च ॥
क्रमेण सिंहस्थदृकाणकेषु नूनं मुनीन्द्रैर्मरणं प्रदिष्टम् ॥ १२ ॥

भाषार्थ—सिंहका पहला द्रेष्काण हो तो विष ( जहरसंबंधी ) रोगसे वा जलसे अर्थात् उदररोग जलंधर आदिसे, दूसरा द्रेष्काण हो तो कास श्वास वा,जलरोगसे, और तीसरा द्रेष्काण हो तो अपानपीडा ( बवासीर आदि ) से व विषसे वा शस्त्रघातसे मरण कहना, यह सिंहराशिके द्रेष्काणपरसे मरणका हेतु मुनिवरोंने वर्णन कियाहै ॥ १२ ॥

कन्याद्यदृक्केऽनिलमौलिरुग्जो दुर्गाद्रिपाताच्च नृपैर्द्वितीये ॥
खरोष्ट्रशस्त्राम्बुनिपातकान्तानिमित्तजातं निधनं तृतीये ॥१३॥

भाषार्थ—कन्याका पहला द्रेष्काण हो तो वातविकार वा शिररोगसे मृत्यु कहना दूसरा द्रेष्काण हो तो दुर्ग यानी गढ़ घाट आदि वा पर्वतपरसे गिरकर मरण होवै, और तीसरा द्रेष्काण हो तो गधा ऊँट आदिके हेतुसे, शस्त्रघातसे, जलमें डूबनेसे तथा स्त्रीके हेतुसे मरण कहाहै ॥ १३ ॥

तुलादृकाणे प्रथमे निपाताद् कलत्रतो वा पशुतोऽपि मृत्युः ॥
नूनं द्वितीये जठरामयैश्च व्यालाज्जलाच्चापि भवेत्तृतीये ॥१४॥

भाषार्थ—तुलाका पहला द्रेष्काण होकर उसे शुभग्रह देखते न हों,और पापग्रह देखते हों तो ऊँचेसे गिरकर वा स्त्रीके हेतुसे अथवा पशुसे मृत्यु कहना, दूसरा द्रेष्काण हो तो उदररोगसे मृत्यु कहना; और तीसरा द्रेष्काण हो तो सर्पसे वा जलसे मृत्यु होवै ॥ १४ ॥

पूर्वे दृकाणे खलु वृश्चिकस्य मृत्युर्विषान्नास्त्रभवोऽवगम्यः ॥
भारश्रमाद्वा कटिवस्तिरोगैर्भवेद्द्वितीये त्रिलवे तु मार्गे ॥ १५ ॥

भाषार्थ—वृश्चिकका प्रथम द्रेष्काण हो तो विषसे व अन्नसम्बन्धी ( अजीर्ण ) रोगसे, वा शस्त्रघातसे मृत्यु जानना; दूसरा द्रेष्काण हो तो बोझा उठानेके श्रम ( बहुत मिहनत ) से अथवा कटि या वस्ति ( पेडू, मूत्रस्थान ) के रोगसे मार्गमें मृत्यु होवै ॥ १५ ॥

जंघास्थिभंगाश्मकलोष्ठकाष्ठैर्भवेत्तृतीये त्रिलवेऽलिराशेः ॥
आद्ये दृकाणे धनुषो मृतिः स्याद्गुदामयैश्चापि मरुद्विकारैः १६

भावार्थ—वृश्चिकका तीसरा द्रेष्काण हो तो जंघके रोगसे वा अस्थिभंग होनेसे अथवा जंघाका अस्थि ( हाड़ ) टूट जानेसे, वा पत्थर लोहा वा काठके प्रहारसे मृत्यु होवै; धनुलग्नका पहला द्रेष्काण हो तो गुदारोग ( बवासीर आदि ) वा वातव्याधिसे मृत्यु होवै ॥ १६ ॥

विदाहतो वा विषतः शराद्वा नाशो दृकाणे धनुषो द्वितीये ॥
भवेज्जलाद्वा जलचारिणो वा क्रोडामयाद्वा धनुषस्तृतीये॥१७॥

भावार्थ—धनुलग्नका दूसरा द्रेष्काण हो तो दाह होनेसे या विषसे, वा बाण लगनेसे मृत्यु होवै; और तीसरा द्रेष्काण हो तो जलसे वा जलचरजीवोंसे वा दोनों भुजाओंके बीचमें रोग होनेसे मृत्यु होवै ॥ १७ ॥

पूर्वे दृकाणे मकरस्य सिंहाद्व्याघ्राद्वराहाद्वृकतो द्वितीये ॥
यादोभुजङ्गैश्च तथा तृतीये चौराग्निशस्त्रज्वरतो हि मृत्युः ॥१८॥

भावार्थ—मकरके पहले द्रेष्काणमें सिंहसे, व्याघ्रसे वा शूकरसे या भेड़ियासे मृत्यु होवै; दूसरा द्रेष्काण हो तो जलजीवसे, तथा सर्पसे मृत्यु होवै; और तीसरा द्रेष्काण हो तो चोरसे,अग्निसे, शस्त्रप्रहारसे वा ज्वरविकारसे मृत्यु होवै ॥ १८ ॥

कुंभस्य पूर्वत्रिलवेऽम्बुपत्नीसुतोदरव्याधिकृतो द्वितीये ॥
गुह्यामयात्पर्वतपातनाद्वा विषात्तृतीये मुखरुक्पशुभ्यः ॥१९॥

भावार्थ—कुम्भका पहला द्रेष्काण हो तो स्त्री वा पुत्रके हेतुसे, वा जल उदर रोगसे मृत्यु होवै; दूसरा द्रेष्काण हो तो गुदारोगसे वा पर्वतपरसे गिरनेसे वा विषसे मृत्यु होवै; और तीसरा द्रेष्काण हो तो मुखरोग वा पशुओंके निमित्तसे मृत्यु होवै ॥ १९ ॥

मीनाद्यदृक्के ग्रहणीप्रमेहगुल्माङ्गनाभ्यश्च भवेद्द्वितीये ॥
जलोदराद्यैश्च गजग्रहैर्वा जलस्य मध्येऽपि च नौप्रभेदात् ॥२०॥

भाषार्थ—मीनके पहले द्रेष्काणमें ग्रहणी, प्रमेह व गुल्मरोग, और स्त्रीके हेतुसे मृत्यु होवे; दूसरा द्रेष्काण हो तो जलोदरआदि रोगसे अथवा हार्थीसे व ग्राहसे या नौकाके हेतुसे जलके बीच मग्न होनेसे मृत्यु होवे ॥ २० ॥

प्रान्त्ये दृकाणे पृथुरोमसंस्थे मृत्युः कुरोगैः परिवेदितव्यः ॥
एवं तदानीं निधनं नियुक्तं नैव प्रदिष्टं गगनेचरेन्द्रैः ॥ २१ ॥

भाषार्थ—मीनके तीसरे द्रेष्काणमें कुत्सितरोगद्वारा मृत्यु जानना. इसप्रकार उपरोक्त जो २ मरणहेतु कहेहैं, वे जब उस २ राशिका द्रेष्काण आताहै तभी मरणको हेतुभूत कहेहैं यहां ग्रहोंके दृष्टि आदिका विचार नहीं कहाहै ॥ २१ ॥

पापान्तरे शीतकरे कुमार्यां शोषान्मृतिर्वा रुधिरप्रकोपात् ॥
शुभान्तरे शीतकरेऽष्टमस्थे पातेन पाशेन हुताशनेन ॥ २२ ॥

भाषार्थ—पापग्रहोंके वीचमें कन्याराशिका चन्द्रमा हो तो शोष ( क्षय ) रोगसे वा खूनके प्रकोपसे मृत्यु होवे और शुभग्रहोंके बीचमें चन्द्रमा लग्नसे आठवें घरमें हो तो ऊंचे परसे गिरनेसे वा फांसीसे वा अग्निसे मृत्यु होवे ॥ २१ ॥

पापेक्षितौ पापखगौ त्रिकोणे यद्वाऽष्टमे बंधभुजंगपाशाः ॥
दृकाणकाः स्युर्जनने हि यस्य कारागृहे स्यान्मरणं हि तस्य ॥ २३ ॥

भाषार्थ—त्रिकोण अर्थात् लग्नसे पंचमनवममें दो पापग्रह स्थित होकर उन्हें पापग्रहही देखते हों अथवा आठवें स्थानमें दो पापग्रह स्थित होकर उन्हें पापग्रह देखते हों, तो बन्धनसे, सर्पसे वा फांसीसे मृत्यु होवे; जिसके जन्मसमयमें नवम पंचममें और अष्टम स्थानमें पापग्रहोंके द्रेष्काण पापग्रहोंसे दृष्ट वा युत होतेहैं उसकी कारागारमें मृत्यु होवेहै; अथवा " यद्वाऽष्टमे बंधभुजंगपाशाः " इसका यह दूसरा अर्थ होताहै कि-अष्टमस्थानके बंध भुजंग व पाश नामसे तीन द्रेष्काण होतेहैं. जिस मनुष्यके,जन्मकालमें ये द्रेष्काण होतेहैं उसकी जेलमें मृत्यु होतीहै ॥ २३ ॥

मीनोदयेऽर्केऽस्तगते मृगाङ्के सपापके चास्फुजिति क्रियस्थे ॥
भार्याकृतं स्यान्मरणं स्वगेहे वदन्ति सर्वे मुनयः पुराणाः ॥ २४ ॥

भाषार्थ—मीनलग्नमें सूर्य हो, सातवेंमें चन्द्रमा पापग्रहके साथ हो और शुक्र मेषमें हो, तो अपनेही घरमें स्त्रीके हेतुसे मरण होवे; ऐसा सम्पूर्ण प्राचीन मुनिजन वर्णन करतेहैं ॥ २४ ॥

क्षीणेन्दुमन्दौ गगने चतुर्थे दिनाधिनाथोऽवनिजोऽथवा स्यात् ॥
मूर्तित्रिकोणोपगताः खलाख्याः शूलस्य मौलौ प्रलयं प्रयान्ति २५

भावार्थ—क्षीण चन्द्रमा और शनैश्चर दशवें हों अथवा सूर्य व मंगल चौथे हों, और लग्नमें व त्रिकोण ( नवें पांचवें ) स्थानमें पापग्रह हों तो ऐसे योगमें शूलके मस्तकपर मरण होताहै अर्थात् शूलीकी सजा होकर मरण होता है ॥ २५ ॥

मेषूरणस्थे धरणीतनूजे दिवामणौ भूतलभावसंस्थे ॥
क्षीणेन्दुमन्दप्रविलोक्यमाने कष्टाभिघातेन वदन्ति मृत्युम् २६

भावार्थ—दशमस्थानमें मंगल हो और सूर्य चौथे घरमें स्थित होकर उनपर क्षीणचन्द्रमा और शनैश्चरकी दृष्टि हो तो अत्यन्त आघातसे मृत्यु होवै, ऐसा कहतेहै ॥ २६ ॥

क्षीणेन्दुमन्दार्किदिवाकरैः स्यादायुः खलग्नांबुगतैर्गदाद्यैः ॥
मृत्युः स्वपुण्योदयपञ्चमस्थैस्तैरेव नानाविधकुट्टनेन ॥ २७ ॥

भावार्थ—क्षीणचन्द्रमा, मंगल, शनि, व सूर्य ये क्रमसे दशवें स्थानमें, लग्नमें, व चौथे स्थानमें हों तो अनेक रोगोंसे मृत्यु होवैहै और वेही ग्रह जो दूसरे नवें लग्नमें व पांचवें स्थित हों तोभी अनेक प्रकारके कुट्टनसे मृत्यु होवैहै ॥ २७ ॥

भूसूनुसूर्यार्कसुता यदि स्युश्चतुर्थजामित्रनभोगृहस्थाः ॥
कुर्वन्ति ते शस्त्रहुताशभूपप्रकोपजातं नियमेन मृत्युम् ॥२८॥

भावार्थ—मंगल, सूर्य व शनि, ये ग्रह यदि चौथे, सातवें व दशवें स्थानमें हों तो वे शस्त्रसे अग्निसे व राजाके कोपसे निश्चय करके मृत्यु करतेहै ॥ २८ ॥

कुजेन्दुमन्दाः खजलद्विसंस्थाः कृमिक्षतैस्ते मरणं प्रकुर्युः ॥
मेषूरणस्थे रविभौमसोमैर्भवेत्प्रवासेऽनलवाहनाद्यैः ॥ २९ ॥

भावार्थ—मंगल, चन्द्रमा व शनैश्चर ये ग्रह यदि दशवें, चौथे, व दूसरे स्थानमें स्थित हों तो कृमिसहित क्षतरोग ( घाव ) से मृत्युकारक होते है, और दशमस्थानमें सूर्य मंगल व चन्द्रमा हों तो परदेशमें अग्नि व वाहनके निमित्तसे मृत्यु होवैहै ॥ २९ ॥

क्षीणेन्दुमन्दार्कयुते विलग्ने भूमीसुते सप्तमभावसंस्थे ॥
विनाशनं यंत्रनिपीडनेन भवेदवश्यं परिवेदितव्यम् ॥ ३० ॥

भाषार्थ—क्षीणचन्द्रमा, शनि व सूर्य लग्नमें बैठहुए हों, और मंगल सातवें स्थानमें हों, तो यंत्र पीडन ( कोल्हू वा अंजन आदिमें दबने ) से अवश्य उसका विनाश जानना ॥ ३० ॥

भौमे तुलायां च यमे च कर्के प्रालेयरश्मौ रविजालयस्थे ॥
विण्मूत्रतासंकुलितप्रदेशेऽवश्यं विनाशः परिवेदितव्यः ॥ ३१ ॥

भाषार्थ—मंगल तुलामें, शनैश्वर कर्कमें व शनैश्वरके घरमें चन्द्रमा स्थित हो तो विष्ठामूत्रसे युक्त देशमें अर्थात् अशुद्धस्थानमें उसका अवश्य विनाश जानना ॥ ३१ ॥

मेषूरणास्ताम्बुग्रहैः क्रमेण क्षीणेन्दुमन्दावनिपुत्रयुक्तैः ॥
दुर्गान्तराले च शिलोच्चये वा वनान्तराले प्रलयः किल स्यात् ३२

भाषार्थ—दशवें क्षीणचन्द्रमा हो, सातवें शनि हो, और चौथे मंगल हो, तो कोटके बीच, वा पर्वतपर वा वनके मध्य निश्चय मृत्यु होवैहै ॥ ३२ ॥

बलोपपन्नावनिसूनुदृष्टे क्षीणे विधौ रन्ध्रगतेऽर्कपुत्रे ॥
गुह्यामयाद्वा कृमिहेतुतो वा भवेदवश्यं मरणं रणाद्वा ॥ ३३ ॥

भाषार्थ—बलवान् मंगलकी दृष्टिसे युक्त क्षीण चन्द्रमा और शनैश्चर आठवें घरमें हों तो गुदारोगसे वा कृमिरोगसे अथवा रणसे अवश्य मरण होवै ॥ ३३ ॥

मित्रे कलत्रोपगते सभौमे मन्देऽष्टमस्थे च विधौ चतुर्थे ॥
विहङ्गमश्वापदकारणेन निर्याणमाहुर्मुनयः पुराणाः ॥ ३४ ॥

भाषार्थ—यदि सूर्य सातवें स्थानमें मंगलके साथ हो और शनैश्चर आठवें हो और चन्द्रमा चौथे हो तो पक्षीसे वा श्वापदोंसे मृत्यु होवैहै. यह प्राचीन मुनियोंने वर्णन कियाहै ॥ ३४ ॥

लग्नाष्टमत्रिकोणेषु भानुभौमार्कजेन्दुषु ॥
पार्वतीयो भवेन्मृत्युर्भित्तिपातभवोऽथवा ॥ ३५ ॥

भावार्थ—लग्नमें, आठवेंमें, व त्रिकोण ( नवम पंचम ) स्थानमें सूर्य, मंगल, और शनि व चन्द्रमा हों तो पर्वतपर मृत्यु हो, अथवा भीतपरसे गिरनेसे मृत्यु होवै ॥ ३५ ॥

सौम्येऽष्टमस्थे शुभदृष्टियुक्ते धर्मेश्वरे वा शुभखेचरेन्द्रे ॥
तीर्थे मृतिः स्याद्यदि योगयुग्मं तीर्थे हि विष्णुस्मरणेन मृत्युः ३६

भावार्थ—बुध आठवेंमें स्थित होके उसपर शुभग्रहोंकी दृष्टि हो, वा नवम भावका स्वामी शुभग्रह हो तो तीर्थपर मृत्यु होवै और यदि ये दोनों योग हों तो विष्णुस्मरणपूर्वक तीर्थपर मृत्यु होवै ॥ ३६ ॥

धर्मस्वामी धर्मगो धर्मसंस्थौ सूर्यक्ष्माजौ चेत्तदाऽग्निप्रवेशम् ॥
कुर्यात्पत्नीलग्नजामित्रनाथौ मित्रे स्यातां नान्यथा सद्भिरुक्तम्३७

भावार्थ—नवमस्थानका स्वामी नवमस्थानमें हो और उसी नवमस्थानमें जो सूर्य व मंगल हों, तथा लग्नस्वामी और सप्तमस्थानका स्वामी ये दोनों परस्पर मित्र हों तो ऐसे योगमें उसकी स्त्री अग्निमें प्रवेश करै अर्थात् सती होवै॥३७॥

॥ इति निर्याणाध्यायः ॥

---

अथ यवनमतेन निर्याणम् ।

इति प्रणीतं निर्याणं प्राचीनमुनिसम्मतम् ॥
यवनैरुदितं यत्र सविस्तरमथोच्यते ॥ १ ॥

भावार्थ—यह निर्याण प्राचीन मुनियोंके मतसे वर्णन किया है अब यवनाचार्यका कहाहुआ जो निर्याण है सो यहां विस्तारपूर्वक कहाजाताहै ॥ १ ॥

तत्र मेषराशिस्थचन्द्रकृतनिर्याणम् ।

धनवान्पुत्रवानुग्रः परोपकरणे रतः ॥
सर्वकर्मसमायुक्तः सुशीलो राजवल्लभः ॥ १ ॥
गुणाभिरामः सततं देवब्राह्मणपूजकः ॥
कोष्णशाकाल्पभोक्ता च ताम्रविस्तृतलोचनः ॥ २ ॥
शूरः शीघ्रप्रमादी च कामी दुर्बलजानुकः ॥
शिरोव्रणयुतो दाता कुनखी सेवकप्रियः ॥ ३ ॥

द्विभार्यः संगरे भीरुश्चपलो नितरां भवेत् ॥
प्रथमे सप्तमे वर्षे त्रयोदशमिते ज्वरः ॥ ४ ॥
षोडशे वा सप्तदशे वर्षे स्यात्तु विषूचिका ॥
तृतीये द्वादशे वापि जलाद्भीतिः प्रजायते ॥ ५॥
पञ्चविंशन्मिते वर्षे सन्तानं च निशान्धता ॥
द्वात्रिंशत्प्रमिते वर्षे शस्त्रघातः प्रजायते ॥ ६ ॥
कार्यारम्भप्रलापी च विदेशगमने रतः ॥
कृशाङ्गः शीघ्रगो मानी शुभलक्षणसंयुतः ॥ ७ ॥
वाताधिक्यः शुभैर्दृष्टे चन्द्रे नवतिसम्मितम् ॥
आयुस्तस्य विनिर्देश्यं कार्तिकस्य सितेतरे ॥ ८ ॥
पक्षे बुधे नवम्यां च निशीथे च शिरोरुजा ॥
निधनं जायते नूनं जन्मनीन्दावजस्थिते ॥ ९ ॥

भाषार्थ—जिस मनुष्यके जन्मकुंडलीमें चन्द्रमा मेषराशिका होता है वह मनुष्य धनवान्, पुत्रवान्, उग्रस्वभाववाला, परोपकारमें तत्पर, सब काम करनेमें बड़ा कुशल, राजाका प्रिय, ॥ १ ॥ सब गुणोंसे सुंदर, निरंतर देवता व ब्राह्मणोंका पूजक, थोडी गरम २ साग व भोजन करनेवाला, लाल २ बड़े विशाल नेत्रोंवाला, ॥ २ ॥ शूरवीर, शीघ्र प्रमाद करनेवाला, कामी, दुर्बल जंघावाला, शिरमें व्रणसे युक्त, दाता, कुत्सित नखोंवाला, सेवकोंका प्रिय, ॥ ३ ॥ दो स्त्रियोंसे युक्त, संग्राममें डरपोक और अत्यन्त चंचलचित्त होता है. उसे पहले सातवें वा तेरहवें वर्षमें ज्वरसे बाधा होतीहै ॥ ४ ॥ सोलहवें वा सत्तरहवें वर्षमें विषूचिका ( हैजा ) रोगसे पीडा होतीहै- तीसरे व बारहवें वर्षमें जलसे भय होवै ॥ ५ ॥ उसको पचीसवें वर्षमें सन्तानोत्पत्ति होतीहै व निशान्धरोग अर्थात् रतौंधी होतीहै; उसे बत्तीसवें वर्षमें शस्त्रघात हो अर्थात् किसी हथियार-से चोट लगे ॥ ६ ॥ वह आदमी कार्यके आरंभमें बकवाद करनेवाला, विदेश गमनमें तत्पर, दुर्बल अंगवाला, शीघ्र चलनेवाला, बड़ा मानी, उत्तम लक्षणोंसे युक्त ॥ ७ ॥ और वातकी अधिकतासे युक्त होता है. यदि चन्द्रमापर शुभ-

ग्रहोंकी दृष्टि हो तो उसकी नब्बे वर्षकी आयु जानना. कार्तिकमासके शुक्लपक्षमें बुधवार नवमीको अर्द्धरात्रिसमय शिररोगसे उस मनुष्यका मरण होवै. यह मेषराशिस्थित चन्द्रमाका निर्याणं है ॥ ९ ॥

॥ इति मेषस्थचन्द्रनिर्याणम् ॥

वृषराशिस्थे चन्द्रे निर्याणम् ।

अल्पतेजा नरः स्तब्धः कर्मशुद्धिविवर्जितः ॥
सत्यवागर्थवान् कामी कामिनीवचनानुगः ॥ १ ॥
चिरायुरल्पकेशश्च परोपकरणे रतः ॥
पितुर्मातुर्गुरूणां च भक्तो भूपतिवल्लभः ॥ २ ॥
सभायां चतुरो नित्यं सन्तुष्टो येन केनचित् ॥
पीडा स्यात्प्रथमे वर्षे तृतीयेऽग्निभयं दिशेत् ॥ ३ ॥
विषूचिकाभयं विद्यात्सप्तमे नवमे व्यथा ॥
दशमे रुधिरोद्गाराद्द्वादशे पतनं तरोः ॥ ४ ॥
सर्पाच्च षोडशे भीतिः पीडा चैकोनविंशके ॥
पञ्चविंशमिते तोयाद्भयं भवति निश्चितम् ॥ ५ ॥
त्रिंशन्मिते तथा पीडा द्वात्रिंशत्प्रमितेऽपि च ॥
श्लेष्मलः शान्तिभाक् शूरः सहिष्णुर्बुद्धिमान्नरः ॥ ६ ॥
सौम्यग्रहेक्षिते चन्द्रे षण्णवत्यष्टसंख्यकम् ॥
आयुर्जन्तोर्विनिर्दिश्यमवश्यं वचनात्सताम् ॥ ७ ॥
माघमासे नवम्यां च शुक्लपक्षे भृगोर्दिने ॥
रोहिण्यां निधनं विद्याज्जन्मनीन्दौ वृषस्थिते ॥ ८ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकुंडलीमें चन्द्रमा वृषका हो वह मनुष्य अल्प तेजवाला, आलस्यसे युक्त, श्रेष्ठ कर्मसे रहित, सत्यवादी, धनवान्, कामी, स्त्रीके वचन माननेवाला, ॥ १ ॥ बहुत आयुवाला, थोडे केशवाला, परोपकार करनेमें प्रीति रखनेवाला, पितामाता और गुरुका भक्त, राजाका मित्र, ॥ २ ॥ सभामें चतुर

और निरन्तर अल्पवस्तुसेभी सन्तुष्टचित्त होवे. उसको प्रथमवर्षमें पीडा व तीसरे वर्षमें अग्निसे भय होवे ॥३॥ उसे सातवें वर्षमें विषूचिकासे भय, नवें वर्षमें व्यथा, व दशवें वर्षमें रुधिरप्रकोपसे पीडा होवै. बारहवें वर्षमें वृक्षसे पतन होवे ॥ ४ ॥ सोलहवें वर्षमें सर्पसे भय, उन्नीसवें वर्षमें पीडा और पचीसवें वर्षमें जलसे भय होताहै ॥ ५ ॥ उसको तीसवें वर्षमें तथा बत्तीसवें वर्षमें पीडा होवे; वह मनुष्य कफ प्रकृति, शान्तस्वरूप, शूरवीर, सहनशील और बुद्धिवान् होताहै ॥६॥ शुभ ग्रहोंकी दृष्टिसे युक्त चन्द्रमा हो तो छयानवे वर्षकी उसकी आयु होवे. श्रेष्ठ पण्डितोंके वचनानुसार यह सत्य जानना ॥ ७ । माघमासके शुक्लपक्षमें नवमी तिथि शुक्र वार व रोहिणीनक्षत्रमें वृषराशिवाले मनुष्यका निधन जानना ॥ ८ ॥

॥ इति वृषराशिस्थितचन्द्रनिर्याणम् ॥

मिथुनस्थे चन्द्रे निर्याणम् ।

ग्रामण्यां चतुरः प्राज्ञो दृढसौहृदकारकः ॥
मिष्टान्नाशी सुशीलश्च छिन्नवाक् चललोचनः ॥ १ ॥
कुटुम्बवत्सलः कामी कुतूहलरतिप्रियः ॥
वयसः पूर्वभागे तु सुखी मध्ये तु मध्यमः ॥ २ ॥
चरमेऽतितरां दुःखी द्विभार्यो गुरुवत्सलः ॥
स्वल्पापत्यो गुणैर्युक्तो नरो भवति निश्चितम् ॥ ३ ॥
वृक्षाद्रीः पंचमे वर्षे षोडशेऽरिकृतं भयम् ॥
अष्टादशप्रमाणे तु कर्णरुक्परिपीडनम् ॥ ४ ॥
विंशत्याप्रमिते वर्षे पीडाऽत्यन्तं प्रजायते ॥
अष्टत्रिंशन्मिते नूनं पीडा स्यान्मृत्युना समा ॥ ५ ॥
भोगी दानरतो नित्यं सत्यधर्मपरायणः ॥
सुभगो विषयासक्तो गीतनृत्यप्रियः सुधीः ॥ ६ ॥
शास्त्रज्ञः शुभवाग्जीवेदशीतिशरदां नरः ॥
वैशाखशुक्लपक्षे च द्वादश्यां बुधवासरे ॥ ७ ॥
मध्याह्ने हस्तनक्षत्रे निर्याणं खलु निर्दिशेत् ॥
इत्युक्तं मिथुनस्थे तु जन्मकाले कलानिधौ ॥ ८ ॥

भापार्थ-जिसके जन्मकालमें चंद्रमा मिथुनराशिपर बैठता है वह पुरुष ग्रामाधिकारी पुरुषोंमें बड़ा चतुर, पण्डित, दृढ मैत्री करनेवाला, मिष्टान्नभोजी, सुशील, अटककर बोलनेवाला (तोतला), चंचल नेत्रोंवाला, ॥ १ ॥ अपना कुटुम्ब जिसको प्यारा है ऐसा, कामी, कुतूहल और स्त्रीप्रसंगमें अधिक प्रीतिवाला, बाल्यावस्थामें सुखी, मध्यम अवस्थामें मध्यम सुखी, ॥२॥ और वृद्धावस्थामें अति दुखी, दो स्त्रियोंसे युक्त, गुरुभक्त, अल्पसन्तान और निश्चयकरके अनेक गुणोंसे युक्त होताहै ॥ ३ ॥ उसको पांचवें वर्षमें वृक्षसे भय हो; सोलहवें वर्षमें शत्रुसे भय होवे; अठारहवें वर्षमें कानके रोगसे पीडा होवे ॥ ४ ॥ उसे वीसवें वर्षमें बहुत पीड़ा होवे; और अडतीसवें वर्षमें मृत्युके समान पीडा होवे ॥ ५ ॥ वह आदमी बड़ा भोगी, दान करनेमें नित्य तत्पर, सत्यधर्मपरायण, अत्यंत सुन्दर स्वरूप, विषयोंमें आसक्त, गाने व नाचनेमें प्रीति रखनेवाला, उत्तम बुद्धिवान् ॥६॥ शास्त्रका ज्ञाता, मधुरभाषी और अस्सी वर्षकी आयुपर्यन्त जीनेवाला होता है. वैशाखमासके शुक्लपक्षमें द्वादशीबुधवारके दिन हस्तनक्षत्रमें मध्यान्हसमय उस मनुष्यका निधन (मरण) कहना. जन्मसमयमें मिथुनराशिके चन्द्रमाका यह निर्याण कहा ॥ ७ ॥ ८ ॥

॥ इति मिथुनस्थे चन्द्रे निर्याणम् ॥

---

कर्कराशिस्थे चन्द्रे निर्याणम् ।

परोपकृतिकर्ता च सर्वसंग्रहतत्परः ॥
पुत्रवान् गुणवान् साधुर्भक्तः पित्रोः स्त्रिया जितः ॥ १ ॥
अल्पायुः प्रथमे भागे निःस्वो मध्ये सुखी भवेत् ॥
तृतीये धर्मसंसक्तस्तीर्थयात्रापरायणः ॥ २ ॥
रेखा तस्य भवेन्नूनं ललाटे मध्यगामिनी ॥
वामाङ्गेऽग्निभयं विद्याच्छीर्परुक्परिपीडितः ॥ ३ ॥
बान्धवैर्बहुभिर्युक्तो बहुभार्यः प्रजायते ॥
भग्रहस्थितिवेत्ता च बहुमित्रः प्रियंवदः ॥ ४ ॥
रोगी स्यात्प्रथमे वर्षे तृतीये लिङ्गपीडनम् ॥
एकत्रिंशन्मिते वर्षे सर्पतो भयमादिशेत् ॥ ५ ॥
द्वात्रिंशत्प्रमिते वर्षे बहुपीडोद्भवो भवेत् ॥

पञ्चाशीतिमितं ब्रूयादायुः षण्णवतिश्च वा ॥ ६ ॥
माघे मासे सिते पक्षे नवम्यां भृगुवासरे ॥
रोहिणीनामनक्षत्रे व्रजेदायुः प्रपूर्णताम् ॥ ७ ॥
प्रसूतो कर्कराशिस्थे कुमुदानन्दने सति ॥
पुराणैर्मुनिभिः प्रोक्तं निर्याणमिति निश्चितम् ॥ ८ ॥

भाषार्थ—कर्कराशिमें उत्पन्न पुरुष पराया उपकार करनेवाला, सपूर्ण वस्तुओंके सग्रह करनेमें तत्पर, पुत्रवान्, गुणवान्, बडा साधु, मातापिताका भक्त, स्त्रीका आज्ञाकारी ॥ १ ॥ बचपनमें अल्पायु और धनहीन, मध्य (युवा) अवस्थामें सुखी और वृद्धावस्थामें धर्म करनेवाला व तीर्थयात्रा करनेमें परायण होताहै ॥ २ ॥ उसके मस्तकके बीचमें रेखाका चिह्न होताहै वायें अगमें अग्निसे भय, तथा शिरपीडासे युक्त होताहै ॥ ३ ॥ वह बहुत बन्धुजनोंसे व बहुत स्त्रियोंसे युक्त, नक्षत्र व ग्रहोंकी स्थितिको जाननेवाला अर्थात् ज्योतिषी, बहुत मित्रोंवाला और प्रिय वचन बोलनेवाला होताहै ॥ ४ ॥ प्रथमवर्षमें रोगी, तृतीय वर्षमें लिंगपीडासे युक्त, और इकतीसवें वर्षमें सर्पसे भय होताहै ॥ ५ ॥ बत्तीसवें वर्षमें बहुत पीडा होतीहै पचासी वर्ष अथवा छयानवें वर्षकी आयुर्दाय होतीहै ॥ ६ ॥ माघमासके शुक्लपक्षमें नवमी शुक्रवारके दिन रोहिणी नामनक्षत्रमें उसकी आयुकी पूर्णता ( मृत्यु ) होतीहै ॥ ७ ॥ यदि जन्मसमय कर्कराशिमें चन्द्रमा स्थित हो तो प्राचीन मुनियाने यह निर्याण निश्चयकरके वर्णन कियाहै ॥ ८ ॥

इति कर्कराशिस्थचन्द्रफलं निर्याणम् ।

---

सिंहराशिस्थचन्द्रफलनिर्याणम् ।

धनधान्यसमायुक्तः श्रीमांश्च समरप्रियः ॥
विद्वान् सर्वकलाभिज्ञो विदेशगमने रतः ॥ १ ॥
विशालपिङ्गलाक्षश्च क्रोधी स्वल्पात्मजो नरः ॥
सगर्वः शत्रुहन्ता च शिरोरुड्रिपुरो महान् ॥ २ ॥
भूताद्बाधाऽऽदिमे वर्षे पञ्चमेऽब्देऽग्नितो भयम् ॥
सप्तमे ज्वरबाधा च नृणां भवति निश्चितम् ॥ ३ ॥

विषूचिकोद्भवा पीडा नृणां भवति निश्चितम् ॥
विंशन्मिते भयं सर्पादेकविंशे प्रपीडनम् ॥ ४ ॥
अष्टाविंशन्मिते वर्षे चापवादभयान्वितः ॥
द्वात्रिंशत्प्रमिते नूनं वत्सरे परिपीडनम् ॥ ५ ॥
उदरे सव्यभागे तु वातगुल्मादिसम्भवः ॥
सुशीलः कृपणोऽत्यन्तं सत्यवादी विचक्षणः ॥ ६ ॥
शुभग्रहेक्षिते चन्द्रे शतायुर्जायते नरः ॥
फाल्गुनस्यासिते पक्षे पञ्चम्यां भौमवासरे ॥ ७ ॥
मध्याह्ने जलमध्ये च मृत्युर्नूनं न संशयः ॥
सिंहराशिस्थिते चन्द्रे निर्याणमिदमीरितम् ॥ ८ ॥

भावार्थ- चन्द्रमा सिंहराशिमें स्थित हो तो मनुष्य धनधान्योंसे संयुक्त, लक्ष्मीवान्, समर( कलह ) प्रिय, विद्वान्, सब कलाओंका जाननेवाला, परदेशगमनमें तत्पर ॥ १ ॥ बड़े और पिंगल ( पीले ) नेत्रवाला, क्रोधी, थोड़ी सन्तानवाला, सब जगह संचार करनेवाला, शत्रुओंका दमन करनेवाला, शिररोगी, और महानिठुर होताहै ॥ २ ॥ उसको पहले वर्षमें भूतसे बाधा, पांचवें वर्षमें अग्निसे भय और सातवें वर्षमें ज्वरसे पीडा निश्चय करके होतीहै ॥ ३ ॥ उसे विषूचिका ( हैजा ) रोगसे पीडा अवश्य होतीहै; बीसवें वर्षमें सर्पसे भय, व इक्कीसवें वर्षमेंभी पीडा होतीहै ॥ ४ ॥ वह अट्ठाईसवें वर्षमें अपवादभयसे युक्त होताहै. उसे बत्तीसवें वर्षमें पीडा होतीहै ॥ ५ ॥ उसके उदरमें पीडा और बाईं कुक्षिमें वातगुल्म आदिसे पीडा होवे वह सुशील, अत्यन्तकृपण, सत्यवादी व बुद्धिवान् होताहै ॥ ६ ॥ चन्द्रमापर शुभग्रहोंकी दृष्टि हो तो उस मनुष्यकी आयु सौ वर्षकी होताहै. फाल्गुन मासके कृष्णपक्षमें पंचमी मंगलके दिन मध्याह्नसमय जलके बीच निस्सन्देह उसकी मृत्यु होवे. सिंहराशिस्थित चन्द्रमा संबंधी यह निर्याण कहा गया ॥ ७ ॥ ८ ॥

इति सिंहराशिस्थितचन्द्रे निर्याणम् ।

---

कन्याराशिस्थे चन्द्रे निर्याणम् ।

स्वजनानन्दकृन्नित्यं धनवान् बहुसेवकः ॥
प्रवासी च कलाभिज्ञो गुरुभक्तः प्रियंवदः ॥ १ ॥

देवताद्विजवर्याणां भक्तौ तत्परमानसः ॥
धर्मकर्मसमायुक्तो जनानामतिदुर्लभः ॥ २ ॥
कन्याल्पकत्वमापन्नो भूरिपुत्रो भवेन्नरः ॥
शिश्ने कण्ठप्रदेशे च लाञ्छनं निश्चितं भवेत् ॥ ३ ॥
वह्निपीडा तृतीयेऽब्दे पंचमे लोचनव्यथा ॥
नवमे द्वारबाधा च त्रयोदशमितेऽपि च ॥ ४ ॥
तथा पंचदशे वर्षे सर्पतो भयमादिशेत् ॥
एकविंशन्मिते वर्षे पतनं वृक्षभित्तितः ॥ ५ ॥
अरण्ये शस्त्रघातः स्याद्वर्षे त्रिंशन्मिते ध्रुवम् ॥
अशीत्यब्दं भवेदायुश्चन्द्रे सौम्यग्रहेक्षिते ॥ ६ ॥
चैत्रकृष्णत्रयोदश्यां निधनं रविवासरे ॥
शीतद्युतौ स्थिते सूतौ कन्यायामिति संस्मृतम् ॥ ७ ॥

**भाषार्थ**—कन्याराशिमें बैठा हुआ चंद्रमा जिसके जन्मसमय होवे वह पुरुष स्वजनोंको नित्य आनंद करनेवाला, धनवान्, बहुत सेवकोंसे युक्त, परदेशमें रहनेवाला, अनेक कलाओंका ज्ञाता, गुरुभक्त, प्रिय वचन बोलनेवाला ॥ १ ॥ देवता व श्रेष्ठ ब्राह्मणोंकी भक्तिमें मनको तत्पर रखनेवाला, अपने धर्म व कर्मसे संयुक्त मनुष्योंको अति दुर्लभ ॥ २ ॥ थोडी कन्याओंसे युक्त और बहुत पुत्रोंवाला होता है. उसके लिंग व कण्ठमें निश्चय करके कोई तिल आदिका चिन्ह होताहै ॥ ३ ॥ उसको तीसरे वर्षमें अग्निसे पीडा, पांचवें वर्षमें नेत्रबाधा नवें वर्षमें द्वारबाधा, तथा तेरहवें वर्षमेंभी प्रेतबाधा होतीहै ॥ ४ ॥ उसको पन्द्रहवें वर्षमें सर्पसे भय हो. वह इक्कीसवें वर्षमें वृक्ष वा भित्ति ( दीवार ) परसे गिरे ॥ ५ ॥ तीसवें वर्षमें वनके बीच उसका शस्त्रसे घात अवश्य होवे. चन्द्रमा पर यदि शुभग्रहोंकी दृष्टि हो तो उसकी अस्सी वर्षकी आयु होवे ॥ ६ ॥ चैत्रकृष्णपक्षमें त्रयोदशी रविवारके दिन उसका निधन होवे. जन्मसमय यदि कन्याराशिमें चन्द्रमा हो तो यह फल कहाहै ॥ ७ ॥

इति कन्याराशिस्थिते चन्द्रे निर्णयः ।

अष्टमीतिथि शुक्रवारको पहले प्रहरमें उसका निधन होवै. तुलाराशिस्थित चन्द्रमावालेका यह निर्याण सूचित कियागया ॥ ६ ॥ ७ ॥

॥ इति तुलाराशिस्थे चन्द्रे निर्याणम् ॥

---

वृश्चिकराशिगतचन्द्रकृतनिर्याणम् ॥

परतापकरः क्रोधी विद्वेषी कलहप्रियः ॥
विश्वासघातकश्चापि मित्रद्रोही विचक्षणः ॥ १ ॥
असन्तुष्टो नृपैः पूज्यो विघ्नकर्ताऽन्यकर्मणि ॥
शुभलक्षणसंयुक्तो गुप्तपापश्च विक्रमी ॥ २ ॥
बहुभृत्यश्चतुर्बन्धुर्द्विभार्यो जायते पुमान् ॥
प्रथमेऽब्दे ज्वरात्पीडा तृतीये भयमग्नितः ॥ ३ ॥
पञ्चमेऽब्दे ज्वरात्पीडा तथा पञ्चदशेऽपि च ॥
पञ्चविंशन्मिते वर्षे पीडा स्यान्महती ध्रुवम् ॥ ४ ॥
चन्द्रे सौम्यग्रहैर्दृष्टे नवत्यब्दान्स जीवति ॥
ज्येष्ठे मासि सिते पक्षे दशम्यां बुधवासरे ॥
हस्तनक्षत्रसंयुक्ते मध्यरात्रे गते सति ॥
चन्द्रे वृश्चिकराशिस्थे निर्याणमिति कीर्तितम् ॥ ६ ॥

**भावार्थ—**जिसके जन्मकुंडलीमें चन्द्रमा वृश्चिकराशिका होता है वह मनुष्य परजनोंको सन्तापकारक, क्रोधी, वृथा वैर और कलह करनेवाला, विश्वासघातकी, मित्रद्रोही, बड़ा विचक्षण ॥ १ ॥ संतोषरहित, राजाओंसे आदर सन्मान पानेवाला, दूसरोंके कामर्मे विघ्न करनेवाला, शुभलक्षणोंमें युक्त, गुप्त पाप करनेवाला, बड़ा पराक्रमी ॥ २ ॥ बहुत सेवकोंवाला और चार बन्धुओं व दो स्त्रियोंसे युक्त होता है. उसको पहले वर्षमें ज्वरसे पीडा, तीसरे वर्षमें अग्निसे भय, पांचवें वर्षमें ज्वरसे पीडा व पन्द्रहवें वर्षमेंभी ज्वरसे पीडा और पचीसवें वर्षमें बहुतही बड़ी पीडा होवे ॥ ३ ॥ ४ ॥ चन्द्रमापर शुभग्रहोंकी दृष्टि हो तो वह मनुष्य नब्बेवर्षपर्यन्त जीवाहै. ज्येष्ठमासके शुक्लपक्षमें दशमी बुधवारमें हस्तनक्षत्रपर आधी रात बीत जानेपर वृश्चिकराशिस्थ चन्द्रमावाले मनुष्यका निर्याण कहना ॥ ५ ॥ ६ ॥

इति वृश्चिकराशिस्थचन्द्रनिर्याणम् ॥

---

## धनूराशिस्थितचन्द्रकृतनिर्याणम् ।

प्राज्ञो धर्मी सुपुत्रश्च राजमान्यो जनप्रियः ॥
देवद्विजार्चनप्रीतिर्वस्तुसंग्रहतत्परः ॥ १ ॥
सभायां च भवेद्वक्ता सुनखी सुमतिः शुचिः ॥
स्थूलदन्ताधरग्रीवः काव्यकर्ता प्रगल्भकः ॥ २ ॥
कुलशाली वदान्यश्च सभाग्यो दृढसौहृदः ॥
निम्नपादतलः क्लेशी साहसी विनयान्वितः ॥ ३ ॥
शान्तः क्षिप्रप्रकोपी च तापसः स्वल्पभुक्नरः ॥
स्वल्पापत्यः सुबन्धुश्च पूर्वे वयसि वित्तवान् ॥ ४ ॥
सबाधः प्रथमे वर्षे महापीडा त्रयोदशे ॥
अष्टषष्टिमितं प्राहुरायुर्वा पञ्चसप्ततिः ॥ ५ ॥
चन्द्रे सर्वशुभैर्दृष्टे शतवर्षाणि जीवति ॥
आषाढस्य सिते पक्षे पञ्चम्यां भृगुवासरे ॥ ६ ॥
निशायां हस्तनक्षत्रे निधनं सर्वथा भवेत् ॥
निर्याणमिति सम्प्रोक्तं चन्द्रे सूतौ धनुःस्थिते ॥ ७ ॥

**भाषार्थ**—जिस मनुष्यके जन्मसमय चंद्रमा धनुराशिपर बैठता है वह आदमी बड़ा पंडित, धार्मिक, श्रेष्ठ पुत्रोंमे युक्त, राजमान्य, सब मनुष्योंका प्रिय, देवता व ब्राह्मणोंके पूजनमें प्रीति रखनेवाला, वस्तुसंग्रहमें तत्पर, ॥ १ ॥ सभामें व्याख्यान देनेवाला, सुंदरनख व श्रेष्ठमतिवाला, पवित्रात्मा, मोटे दांत व ऊंची ग्रीवावाला, काव्यकर्ता, सामर्थ्यवान्, ॥ २ ॥ अपने कुलमें श्रेष्ठ, बहुत बोलनेवाला, भाग्यवान्, दृढमित्रता करनेवाला, पांवोंके तलुए जिसके गहरे है ऐसा, क्लेशयुक्त, साहसी, विनयी, ॥ ३ ॥ शान्तस्वभाव,शीघ्र कोप करनेवाला, तपस्वी, थोड़ा भोजन करनेवाला, अल्पपुत्र और श्रेष्ठ बन्धुवाला, और बाल्यावस्थामें धनवान् होता है ॥ ४ ॥ उसको पहले वर्षमें बाधा व तेरहवें वर्षमें महापीडा होवे. उस आदमीकी अडसठ वर्ष वा पचहत्तर वर्षकी आयु होवे ॥ ५ ॥ यदि चन्द्रमाको सब शुभग्रह देखते हों तो वह मनुष्य सौवर्ष पर्यन्त जीता रहै. आषाढ कृष्णपक्षमें पंचमी शुक्रवारको रात्रिसमय हस्तनक्षत्रमें उसका मरण अवश्य

होवै. यदि जन्मसमय धनूराशिपर चन्द्रमा स्थित हो तो यह निर्याण कहाहै ॥ ६ ॥ ७ ॥

॥ इति धनूराशिस्थितचन्द्रकृतनिर्याणम् ॥

मकरराशिस्थितचन्द्रकृतनिर्याणम् ।

धीरो विचक्षणः क्लेशी पुत्रवान् नृपतिप्रियः ॥ १ ॥
कृपालुः सत्यसम्पन्नो वदान्यः सुभगोऽलसः ॥
कृष्णकेशः पुमान्नूनं विस्तीर्णकटिरुद्भवेत् ॥
पञ्चमे वत्सरे पीडा सप्तमे च जलाद्भयम् ॥ २ ॥
दशमे पतनं वृक्षाद्द्वादशे शस्त्रपीडनम् ॥
विंशन्मिते ज्वराद्बाधा शाखासु पञ्चविंशके ॥ ३ ॥
पंचत्रिंशत्समाकाले वामाङ्गेऽग्निभयं दिशेत् ॥
अब्दानां नवतिर्नूनमायुस्तस्य प्रकीर्तितम् ॥ ४ ॥
श्रावणस्यासिते पक्षे दशम्यां भौमवासरे ॥
ज्येष्ठायां निधनं नूनं चन्द्रे मकरसंस्थिते ॥ ५ ॥

भाषार्थ–जिस मनुष्यके जन्मसमय चंद्रमा मकरराशिका होकर बैठता है वह धीर, बुद्धिवान्, क्लेशी, पुत्रवान्, राजाका प्रिय, दयालु, सत्यसम्पन्न, सुंदर वक्ता वा दाता, सुंदर स्वरूपवान्, आलसी ॥ १ ॥ काले केशवाला और विस्तृत कटिवाला होताहै. उसको पांचवें वर्षमें पीडा, सातवें वर्षमें जलसे भय, ॥ २ ॥ दशवें वर्षमें वृक्षसे पतन, बारहवें वर्षमें शस्त्रसे पीडा, बीसवें वर्षमें ज्वरसे बाधा, पचीसवें वर्षमें वृक्षकी शाखासे पीडा ॥ ३ ॥ और पैंतीसवें वर्षमें बायें अंगमें अग्निसे भय होवै. नब्बे वर्षकी उसकी आयु कही है ॥ ४ ॥ श्रावणमासके कृष्णपक्षमें दशमीमंगलवारको ज्येष्ठानक्षत्र पर मकरराशिस्थित चन्द्रमावालेका निधन कहना ॥ ५ ॥

॥ इति मकरराशिस्थितचन्द्रकृतनिर्याणम् ॥

कुम्भराशिस्थे चन्द्रे निर्याणम् ।

दाता मिष्टान्नभोक्ता च धर्मकार्येषु सत्वरः ॥
प्रियवक्तृत्वसंयुक्तो नरः क्षीणकलेवरः ॥ १ ॥

स्वल्पापत्यो द्विभार्यश्च कामी द्रव्यविवर्जितः ॥
वामहस्ते भवेल्लक्ष्म पीडा प्रथमवत्सरे ॥ २ ॥
पञ्चमेऽग्निभयं विद्यादथ द्वादशवत्सरे ॥
व्यालाद्वा जलतो भीतिरष्टाविंशतिमे क्षतिः ॥ ३ ॥
चौरेभ्यश्च भवेदायुर्वर्षाणां नवतिर्ध्रुवम् ॥
भाद्रे मास्यसिते पक्षे चतुर्थ्यां शनिवासरे ॥ ४ ॥
भरणीनामनक्षत्रे गृणन्ति मरणं नृणाम् ॥
एवमुक्तं मुनिश्रेष्ठैश्चन्द्रे जन्मनि कुम्भगे ॥ ५ ॥

भाषार्थ—जिसके जन्मकालमें कुंभराशिस्थ चन्द्रमा होताहै वह मनुष्य दाता, मिष्टान्न भोजन करनेवाला, धर्मकार्यको शीघ्रही करनेवाला, प्रियवचन बोलनेवाला, दुर्बलशरीर, ॥१॥ अल्प संततिवाला, दो स्त्रियोंसे युक्त, कामी और धनहीन होता है. उसके बायें हाथमें तिलआदिका चिन्ह होताहै. उसको प्रथम वर्षमें पीडा होवे. ॥२॥ पांचवें वर्षमें अग्निभय, बारहवें वर्षमें सर्पसे वा जलसे भय, और अठ्ठाईसवें वर्षमें चोरोंसे धनकी हानि होवे ॥३॥ उसकी नव्वेव पैकी आयु निश्चय होती है. भाद्रमासके कृष्णपक्षमें चतुर्थी शनिवारको ॥ ४ ॥ भरणी नक्षत्रपर उसका मरण होवे. जन्मसमयमें कुम्भराशिका चन्द्रमा हो तो मुनिवरोंने इसप्रकार फल वर्णन कियाहै ॥ ५ ॥

॥ इति कुम्भराशिगतचन्द्रकृतनिर्याणम् ॥

---

मीनराशिस्थचन्द्रकृतनिर्याणम् ।

धनी मानी विनीतश्च भोगी संहृष्टमानसः ॥
पितृमातृसुराचार्यगुरुभक्तिपरो नरः ॥ १ ॥
उदारो रूपवान् श्रेष्ठो गन्धमाल्यविभूषणः ॥
पञ्चमेऽब्दे जलाद्भीतिरष्टमे ज्वरपीडनम् ॥ २ ॥
द्वाविंशे महती पीडा चतुर्विंशमितेऽब्दके ॥
पूर्वाशां गमनं चायुरब्दानां नवतिः स्मृता ॥ ३ ॥
आश्विनस्यासिते पक्षे द्वितीयायां गुरोर्दिने ॥
कृत्तिकानामनक्षत्रे सायं मृत्युर्न संशयः ॥ ४ ॥

इतीरितं तु निर्याणं यवनाचार्यसम्मतम् ॥
मीनस्थे यामिनीनाथे भवेदत्र न संशयः ॥ ५ ॥

भावार्थ—जिसके जन्मकालमें चंद्रमा मीनराशि पर बैठताहै वह पुरुष धनी, मानी, विनीत, भोगी, प्रसन्नचित, माता पिता, देवता आचार्य और गुरुका भक्त, ॥ १ ॥ उदार, रूपवान्, सब जनोंमें श्रेष्ठ और सुगन्धित मालाओंको धारण करनेवाला होताहै. उसको पांचवें वर्षमें जलसे भय, आठवें वर्षमें ज्वर से पीडा, ॥ २ ॥ बाईसवें वर्षमें और चौवीसवें वर्षमें महा पीडा होवै. पूर्वदिशामें यात्रा होवै. उसकी नव्वे वर्षकी आयु होवै, ॥ ३ ॥ आश्विनमासके कृष्णपक्ष में द्वितीयागुरुवारको कृत्तिकानामक नक्षत्रपर सन्ध्यासमय निस्सन्देह उसकी मृत्यु होवै ॥ ४ ॥ इसप्रकार कहाहुआ यवनाचार्यके मतसे मीनराशिस्थित चन्द्रमाका निर्याण होताहै. इसमें संशय नहीं ॥ ५ ॥

॥ इति निर्याणाध्यायः ॥

---

# अथ स्त्रीजातकाध्यायः ।

यज्जन्मकालाद्गदितं नराणां होराप्रवीणैः फलमेतदेव ॥
स्त्रीणां प्रकल्प्यं खलु चेदयोग्यं तन्नायके तत्परिवेदितव्यम् ॥ १ ॥

भावार्थ—होरा यानी ज्योतिष शास्त्रके जाननेवाले प्रवीण पण्डितोंने जो राजयोगआदि फल पुरुषोंकी जन्मकुंडलीसे कहाहै वही फल स्त्रियोंकी जन्मकुंडलीसे भी जानना; परंतु कदाचित् जो स्त्रियोंकी कुंडलीसे उत्पन्न होनेवाला फल बराबर नहीं मिलसके तो वही फल उनके पतिके लिये कल्पना करना. यहां यहभी बात अवश्य समझाने योग्य है कि कितनेएक राजयोगादि फल स्त्रीके पतिको प्राप्त होतेहै, और सुख-दुःख आदि फल उसीके शरीरपर होताहै. पतिके न होनेपर राज्यादि फलभी स्त्रीहीको प्राप्त होताहै ॥ १ ॥

लग्ने शशाङ्के च वपुर्विचिन्त्यं तयोः कलत्रे पतिवैभवानि ॥
सुताख्यभावे प्रसवोऽवगम्यो वैधव्यमस्याः किल कालगेहे २

भावार्थ—स्त्रीका लग्न और चन्द्रमा ( जन्मराशि ) से उसके शरीर संबंधका सब विचार करना तथा जन्मलग्न वा जन्मराशिमें सातवें घरसे पतिके वैभव

आदिका विचार करना. तथा जन्मलग्न वा जन्मराशिसे पांचवें घरसे उसके सन्तान का विचार करना औ जन्मलग्न वा जन्मराशिसे आठवें घरसे स्त्रीके वैधव्य योगका विचार करना ॥ २ ॥

लग्ने च चन्द्रे समराशियाते कान्ता नितान्तं प्रकृतिस्थिता स्यात् ॥
सद्रत्नभूषासहिताऽथ सौम्यैर्निरीक्षितौ तौ यदि चारुशीला ॥ ३ ॥

भाषार्थ—जिस स्त्रीका लग्न और चन्द्रमा समराशिका होवे वह स्त्री अत्यंत अपनी प्रकृतिमें स्थित उचित स्वभावगुणवाली होतीहै, और लग्न व चन्द्रमा दोनोंपर यदि शुभग्रहोंकी दृष्टि होय तो वह स्त्री उत्तम रत्न व आभूषणोंसहित सुन्दर शील स्वभाववाली होती है ॥ ३ ॥

तयोः स्थितिश्चेद्विषमाख्यराशौ नारी नराकारधरा कुरूपा ॥
पापग्रहालोकनयोगयातौ तौ चेत्कुशीला गुणवर्जिताऽलम् ॥ ४ ॥

भाषार्थ—जन्मलग्न और चन्द्रमा ( जन्मराशि ) ये दोनों यदि विषमराशिके हों तो वह स्त्री पुरुषके जैसी आकारवाली कुरूपा अत्यंत कुशीला और सुगुणोंसे रहित होतीहै ॥ ४ ॥

लग्नेन्दोर्बलवान् कुजस्य भवने शुक्रस्य खाग्न्यंशके
कन्या स्यादतिनिन्दिता सुरगुरोः साध्वी नितान्तं भवेत् ॥
दुष्टा भूतनयस्य नूनमुदिता सौम्यस्य मायाविनी दासी
तिग्ममरीचिसूनुगगनाग्न्यंशे फलानि क्रमात् ॥ ५ ॥

भाषार्थ—यदि लग्न वा चन्द्रमा इनमेंसे जो बलवान् हो, वह मंगलके घरमें अर्थात् मेष वृश्चिकमें शुक्रके त्रिंशांशमें हो तो वह कन्या अत्यंत निन्दित होतीहै. यदि लग्न व चंद्रमामेंसे जो बलवान् हो वह बृहस्पतिके त्रिंशांशमें हो तो स्त्री बडी साध्वी होतीहै. जो मंगलके त्रिंशांशमें हो तो दुष्ट, बुधके त्रिंशांशमें हो तो मायाविनी (छल बल करनेवाली) और शनिके त्रिंशांशमें हो तो दासी होतीहै ॥ ५ ॥

तारानायकपुत्रभेऽवनिसुतत्रिंशल्लवे कार्पटा
शौक्रे हीनमनोभवा शशिसुतस्यातीव युक्ता गुणैः ॥
देवाधीशपुरोहितस्य हि भवेत्साध्वी नितान्तं तथा
खाग्न्यंशेऽर्कसुतस्य सा निगदिता क्लीवस्य भार्या बुधैः ॥ ६ ॥

भाषार्थ—यदि बलयुक्त लग्न व चन्द्रमा बुधकी राशि(मिथुन वा कन्या)में होकर मंगलके त्रिंशांशमें हो तो वह स्त्री कापटा यानी तीर्थसेविनी (जोगन) होती है. बुधकी राशिमें शुक्रके त्रिंशांशमें हो तो कामदेवसे हीन बुधकी राशिमें बुधकेही त्रिंशांशमें हो तो बहुतगुणोंसे युक्त,बृहस्पतिके त्रिंशांशमें हो तो बडी साध्वी, और शनिके त्रिंशांशमें हो तो वह स्त्री नपुसक पुरुषकी भार्या होतीहै. ऐसा ज्योतिषी पण्डितोंने वर्णन कियाहै ॥ ६ ॥

देवाचार्यगृहेऽमृतांशुरथवा लग्नं खवह्न्यंशके
भूसूनोर्गुणशालिनी सुरगुरोः ख्याता गुणानां गणैः ॥
तारानाथसुतस्य चारुविभवा शुक्रस्य साध्वी भवे
नूनं भानुसुतस्य चाल्पसुरता कान्ता बुधैः कीर्तिता ॥ ७ ॥

भाषार्थ—बृहस्पतिकी राशि धनु मीनमें मंगलकेत्रिंशांशमें यदि चन्द्रमा वा लग्न हो तो स्त्री बहुतगुणोंसे युक्त होतीहै;बृहस्पतिके त्रिंशांशमें हो तो अनेक गुणगणोंसे प्रसिद्ध व बुधके त्रिंशांशमें हो तो बडी ऐश्वर्यवाली होतीहै. शुक्रके त्रिंशांशमें हो तो साध्वी और शनिके त्रिंशांशमें हो तो अल्पकामदेववाली होतीहै; ऐसा पंण्डितोंने कहाहै ॥ ७ ॥

दैत्याचार्यगृहे सुरेन्द्रसचिवस्याकाशवह्न्यंशके ॥
लग्ने वाऽप्युडुनायके गुणवती भौमस्य दौष्ट्याधिका ॥
सौम्यस्यातिकलाकलापकुशला शुक्रस्य चञ्चद्गुणै-
र्युक्तार्यैर्निपुणैर्दिवा मणिसुतस्यांशे पुनर्भूरिति ॥ ८ ॥

भाषार्थ—बलवान् लग्न वा चन्द्रमा शुक्रकी राशि(वृष वा तुला)का होकर बृहस्पतिके त्रिंशांशमें हो तो स्त्री गुणवती होतीहै, मंगलके त्रिंशांशके हो तो अधिक दुष्टा हो; बुधके त्रिंशांशमें हो तो कारीगरीविद्यामें कुशल होतीहै, शुक्रके त्रिंशांशमें हो तो उत्तमगुणोंसे युक्त होतीहै और शनिके त्रिंशांशमें हो तो दूसरे पतिवाली होतीहै ॥ ८ ॥

मन्दालये खाग्निलवे कुजस्य दासी च सौम्यस्य खला हि बाला ॥
बृहस्पतेः स्यात्पतिदेवता सा वन्ध्या भृगोर्नीचरताऽर्कसूनोः ॥९॥

भाषार्थ—बलयुक्त लग्न वा चद्रमा यदि शनिके घर (मकर वा कुभ) में यदि

मंगलके त्रिंशांशमें हो तो स्त्री दासी होजावे; बुधके त्रिंशांशमें हो तो वह दुष्टा होवै; बृहस्पतिके त्रिंशांशमें हो तो पतिव्रता होवै; शुक्रके त्रिंशांशमें हो तो वन्ध्या और शनैश्चरके त्रिंशांशमें हो तो नीचपुरुषसे भोग करनेवाली होवै ॥९॥

लग्नं वा विधुरर्कमन्दिरगतौ भौमस्य खाग्यंशके
स्वेच्छसंचरणोद्यता शशिसुतस्यातीव दुष्टाशया ॥
देवाधीशपुरोधसो निगदिता सा राजपत्नी भृगोः
पौंश्चल्याभिरता शनेरतितरां पुंवत्प्रगल्भांगना ॥ १० ॥

भाषार्थ—यदि सूर्यके मन्दिर(सिंह)में बलयुक्त लग्न वा चन्द्रमा स्थित होकर मंगलके त्रिंशांशमें हो तो वह स्त्री स्वेच्छा चारिणी होय; सिंहराशिमें बुधके त्रिंशांशमें हो तो अतीव दुष्टा होय; बृहस्पतिके त्रिंशांशमें हो तो राजपत्नी (रानी) होय. शुक्रके त्रिंशांशमें हो तो पुंश्चली ( अनेक पुरुषोंसे भोग करनेवाली ) होवै; और शनैश्चरके त्रिंशांशमें हो तो वह स्त्री पुरुषके समान आचरण करनेवाली होवै ॥ १० ॥

चन्द्रागारे खाग्निभागे कुजस्य स्वेच्छावृत्तिर्बुधस्य शिल्पे प्रवीणा ॥
वाचाम्पत्युः सद्गुणा भार्गवस्य साध्वी मन्दस्य प्रियमाणहंत्री ११

भाषार्थ—जिसके चन्द्रमाके घर ( कर्क ) का लग्न वा चंद्रमा होकर मंगलके त्रिंशांशमें स्थित हो तो वह स्त्री स्वेच्छाचारिणी व शिल्पविद्यामें प्रवीण होती है. कर्कमें बृहस्पतिके त्रिंशांशमें हो तो श्रेष्ठगुणवाली, शुक्रके त्रिंशांशमें हो तो साध्वी, तथा शनिके त्रिंशांशमें हो तो अपने पतिके प्राण हरनेवाली होतीहै ॥ ११ ॥

अन्योन्यभागेक्षणगौ सितार्की यद्वा सितार्क्षे तनुगे घटांशे ॥
कन्दर्पशांतिं कुरुते नितान्तं नारी नराकारकरांगनाभिः ॥१२॥

भाषार्थ—शुक्र और शनैश्चर ये दोनों परस्पर एक दूसरेके नवमांशमें होकर परस्परको देखते हों अर्थात् शुक्र शनैश्चरके नवमांशमें और शनैश्चर शुक्रके नवमांशमें होकर परस्परको देखते हों यद्वा जन्मलग्न शुक्रकी राशि होकर तुलाके नवांशमें हो तो नितान्त कामकी शान्ति होवे, तथा वह स्त्री पुरुषाकार स्त्रियोंसे संयुक्त रहे ॥ १२ ॥

शून्ये मन्मथमन्दिरे शुभखगैर्नालोकिते निर्बले

बालायाः किल नायका मुनिवरैः कापूरुषः कीर्तितः ॥
जामित्रं बुधमन्दयोर्यदि गृहं पण्ढो भवेन्निश्चितं
राशौ तत्र चरे विदेशनिरतो व्यङ्गे च मिश्रस्थितिः ॥ १३ ॥

भाषार्थ—स्त्रीकी जन्मकुंडलीमें यदि जन्मलग्नसे सातवें घर शुभग्रहोंसे रहित हो या उसमें शुभग्रहोंकी दृष्टि न हो, तथा सातवां घर बलहीन हो, तो उसका पति कापुरुष यानी नीच-खराब आदमी होवे, ऐसा मुनिवरोंने वर्णन कियाहै; और सप्तमभावमें बुध वा शनिश्चरकी राशि हो तो उस स्त्रीका पति नपुंसक होताहै; सप्तमभाव यदि चरराशि हो तो उसका पति विदेशवास करनेमें प्रीति रखनेवाला होताहै और यदि सप्तमभाव द्विःस्वभाव राशि हो तो उस स्त्री का पति कभी स्वदेशमें और कभी परदेशमें निवास करनेवाला होताहै ॥ १३ ॥

सप्तमे दिनपतौ पतिमुक्ता क्षोणिजे च विधवा खलु बाल्ये ॥
पापखेचरविलोकनयाते मन्दगे च युवतिर्जरती स्यात् ॥१४॥

भापार्थ—जिस स्त्रीके सातवें घरमें सूर्य होवे उसका पति उसको त्याग कर देवे; मंगल हो तो वह बाल्यावस्थामें विधवा होजावे और पापग्रहोंकी दृष्टिसे युक्त सप्तम स्थान होवे वा शनैश्चर सातवेंमें हो तो वह स्त्री युवावस्थामें बूढीसी दीख पडे ॥ १४ ॥

खलैः कलत्रे च गतालका स्यात्कान्ता विमिश्रैश्च भवेत्पुनर्भूः ॥
कलत्र संस्थे विबले खलाख्ये सौम्यैरदृष्टे विभुना विमुक्ता ॥१५॥

भाषार्थ—जिसके सातवें घरमें पापग्रह हों वह स्त्री विरले केशवाली होतीहै. जो मिश्रित अर्थात् पापग्रह व शुभग्रह दोनों सातवें घरमें बैठे होवें वह स्त्री पुनर्विवाह करनेवाली होतीहै तथा जो पापग्रह सातवेंमें बलहीन होकर स्थित हो और उसे कोई शुभग्रह देखता न हो तो उसका पति उसको त्याग करताहै ॥१५॥

अन्योन्यांशावस्थितौ भौमशुक्रौ स्यातां कान्तासंगताऽन्येन नूनम्॥
चन्द्रोपेतौ शुक्रवक्रौ स्मरस्थावाज्ञैव स्यात्स्वामिनश्चामनन्ति ॥१६॥

भापार्थ—मंगल व शुक्र ये दोनों परस्पर एक दूसरेके नवांशमें स्थित हों अर्थात् मंगल शुक्रके और शुक्र मंगलके नवांशमें हो तो वह स्त्री दूसरे पुरुषोंसे प्रसंग करतीहै, और चन्द्रमा मंगल व शुक्र सप्तमभावमें हों तो वह स्त्री अपने स्वामीके सुखसे विहीन होतीहै ॥ १६ ॥

लग्ने सितेन्दू कुजमन्दभस्थौ क्रूरेक्षितौ साऽन्यरता निरुक्त ॥
स्मरे कुजे साऽर्कसुतेन दृष्टे विनष्टयोगेनिश्च शुभाशुभांशे ॥१७॥

भाषार्थ—शुक्र और चन्द्रमा मंगलकी अथवा शनैश्चरकी राशिके लग्नमें स्थित होकर उन्हें क्रूरग्रह देखते हों तो वह स्त्री दूसरे पुरुषसे प्रसंग करै और यदि सातवें स्थानमें बैठे हुए मंगलपर शनिकी दृष्टि हो तो वह विनष्टयोनि अर्थात् योनिरहित या दूषित योनिवाली होवीहै. और शुभग्रहके नवांशमें वह मंगल हो तो वह स्त्री सुभाग्य होवै ॥ १७ ॥

भानोर्भे यदि वा लवः स्मरगृहं सम्भोगमन्दः पति
श्चन्द्रस्यातिमदो मृदुः क्षितिसुतस्य स्त्रीप्रियः क्रोधयुक् ॥
विद्वान् ज्ञस्य गुरोर्वशो गुणयुतः शुक्रस्य भाग्यान्वितो
मन्दस्य प्रवयास्तु गूढमतिरित्युक्तो बुधैर्होरिकैः ॥ १८ ॥

भाषार्थ—जिसके सप्तमस्थानमें सूर्यकी राशि अथवा सूर्यका नवांश हो उस स्त्रीका पति अल्पसंभोगी होताहै; जो सातवें घरमें चन्द्रमाकी राशि वा नवांश हो तो उसका पति अतिकामी और कोमल होताहै; सातवां घर मंगलकी राशि वा नवांश होतो उसका पति स्त्रीप्रिय और क्रोधी होताहै;सप्तम स्थानमें बुधकी राशि व नवांश हो तो उसका पति विद्वान् होवै; बृहस्पतिकी राशि वा नवांश सप्तममें हो तो उसका पति गुणवान् होताहै; शुक्रकी राशि वा नवांश सप्तममें हो तो उसका पति भाग्यवान् होताहै; तथा जो सप्तमभावमें शनिकी राशि वा नवांश हो तो उस स्त्रीका पति बूढा परंतु गूढमति होताहै; ऐसा होराशास्त्रके जाननेवाले ज्योतिषी लोग कहतेहैं ॥ १८ ॥

शुक्रेन्दू स्मरगौ स्त्रियं प्रकुरुतः सेर्ष्यां सुखेनान्वितां
सौम्येन्दु च कलासुखोत्तमगुणां शुक्रेन्दुपुत्रावथ ॥
चञ्चद्भाग्यकलाज्ञताभिरुचिरां सौम्यग्रहेन्द्रास्तनौ
नानाभूषणसद्गुणाम्बरसुखापापग्रहैस्त्वन्यथा ॥ १९ ॥

भाषार्थ—शुक्र और चन्द्रमा सातवें घरमें बैठेहुए हों तो स्त्री ईर्षा सहित और सुख सौभाग्यसे युक्त करतेहैं; सप्तमभावमें बुध वा चन्द्रमा स्थित हो तो वह स्त्री चतुर, सुख व उत्तमगुणोंसे युक्त होवीहै; तथा शुक्र व बुध सप्तमभावमें हों तो उत्तमभाग्यमें युक्त व कला जाननेवाली सुन्दरस्वरूपा होतीहै; जिसके

शुभग्रह लग्नमें हों वह अनेक आभूषण धारण करनेवाली, उत्तमगुणोंवाली, परमोत्तम वस्त्रोंसे युक्त व सुख भोगनेवाली होतीहै और पापग्रहोंसे युक्त लग्न हो तो इससे विपरीत अर्थात् अशुभ फलवाली होतीहै ॥ १९ ॥

वैधव्यं स्यात्पापखेटेऽष्टमस्थे रन्ध्रस्वामी संस्थितो यस्य चांशे ॥
मृत्युःपाके तस्यवाच्योऽङ्गनायाःसौम्यैरर्थस्थानगैःस्यात्स्वयंहि२०

भाषार्थ—जिसके आठवें स्थानमें पापग्रह हो वह विधवा होतीहै; अष्टम भावका स्वामी जिस ग्रहके नवांशमें हो उस ग्रहकी दशामें उस स्त्रीकी मृत्यु होतीहै और जो शुभग्रह धनस्थानमें हों तो वे अपनीही दशामें उस स्त्रीकी मृत्यु करतेहैं ॥ २० ॥

सूर्यारौ खजलाश्रितौ हिमवतः शैलाग्रपातान्मृति-
र्भौमेन्द्वर्कसुताः स्वसप्तजलगाः स्यात्कूपवाप्यादितः ॥
सूर्याचन्द्रमसौ खलेक्षितयुतौ कन्यास्थितौ बन्धना-
त्तौ चेद्द्यंगविलग्नसंस्थितकरौ तोये विलग्ना स्वतः ॥ २१ ॥

भाषार्थ—जिसको लग्नसे सूर्य दशवें और मंगल चौथे हो उस स्त्रीका हिमाचल जैसे बडे पर्वतपरसे गिरकर मरण होताहै. अथवा मंगल दूसरे, चन्द्रमा सातवें व शनैश्चर चौथे भावमें हो तो कूआ बावली आदि हेतुसे उसकी मृत्यु होती है; तथा सूर्य और चन्द्रमा पापग्रहोंसे दृष्ट व युक्त होकर कन्याराशिमें स्थित हों तो बन्धनसे उसकी मृत्यु होतीहै और वेही दोनों ग्रह द्विःस्वभावराशिमें हों तो उस स्त्रीकी आपही जलमें गिरकर मृत्यु होतीहै ॥ २१ ॥

रविसुतो यदि कर्कमुपागतो हिमकरो मकरोपगतो भवेत् ॥
किल जलोदरसंजनिता तदा निधनता वनितासु च कीर्तिता २२

भाषार्थ—शनैश्चर कर्कराशिका हो और चन्द्रमा मकरका हो तो उस स्त्रीकी मृत्यु जलोदर रोगसे होतीहै ऐसा कहाहै ॥ २२ ॥

निशाकरः पापखगान्तरस्थः शस्त्राग्निमृत्युं कुजभे करोति ॥
पापे स्मरस्थेऽन्यखगे च धर्मे किलांगना प्रव्रजितत्वमेति ॥२३

भाषार्थ—चन्द्रमा मंगलकी राशिमें पापग्रहोंके बीचमें स्थित हो तो शस्त्र वा अग्निसे मृत्यु होतीहै और पापग्रह सातवेंमें व शुभग्रह नवेंमें हों तो स्त्री अवश्य घर छोड़कर संन्यासिनी [ जोगन ] होजातीहै ॥ २३ ॥

कन्यालिगे सिंहगते शशांके पंकेरुहाक्षी खलु साऽल्पपुत्रा ॥
पुत्रालयं चेत्खलु खेचरेन्द्रैर्दृष्टं युतं वा बहुता च तेषाम् ॥ २४ ॥

भापार्थ—कन्या वृश्चिक वा सिंहका चंद्रमा हो तो उस स्त्रीको अल्पपुत्र होवै परंतु पांचवें घरपर शुभग्रहोंकी दृष्टि हो वा उसमें बहुत ग्रह स्थित हों तो अधिक सन्तान होवैं ॥ २४ ॥

शुक्रेन्दुसौम्या विबला भवेयुः शनैश्चरो मध्यबलो यदि स्यात् ॥
शेषाः सवीर्या विषमे च लग्ने योषा विशेषात्पुरुषप्रगल्भा ॥२५॥

भापार्थ—यदि शुक्र चन्द्रमा व बुध निर्बल होवें, शनैश्चर मध्यम बली होवे और शेषग्रह अर्थात् रवि मंगल व गुरु बलवान् होकर विषम लग्नमें स्थित हों तो वह स्त्री पुरुष ( पति ) से भी धीरजवाली वा सामर्थ्यवती होतीहै ॥ २५ ॥

समे विलग्ने यदि संस्थिताः स्युर्बलान्विताः शुक्रबुधेन्दुजीवाः ॥
स्यात्कामिनी ब्रह्मविचारचर्चापराऽऽगमज्ञानविराजमाना ॥२६॥

भापार्थ—यदि शुक्र, बुध, चन्द्रमा व बृहस्पति ये बलवान् होकर समलग्नमें स्थित हों तो वह स्त्री ब्रह्मविद्याके विचारमें चतुर अर्थात् वेदांतविचार करनेवाली और शास्त्रको जाननेवाली होतीहै ॥ २६ ॥

पूर्वैर्यन्मुनिभिः सविस्तरतया स्त्रीजातके कीर्तितं
सम्यग्वाऽप्यशुभं च यन्मतिमता वाच्यं विदित्वा बलम् ॥
योगानां च नियोजयेत्फलमिदं पृच्छाविलग्ने तथा
पाणिप्रग्रहणे तथा च वरणे सम्भूतिकालेऽपि च ॥ २७ ॥

भापार्थ—पूर्वाचार्य अथवा प्राचीन मुनियोंने जो फलादेश स्त्रीजातकमें विस्तारपूर्वक वर्णन कियाहै; वह सम्पूर्ण शुभ अथवा अशुभ फल ग्रहोंके योगोंके बलका विचारकर पण्डितजन कहैं. स्त्रियोंके विषे प्रश्नलग्नमें तथा विवाहलग्नमें एवं कन्यावरण समयमें या जन्मकालमेंभी विचार कर यह फल कहैं ॥ २७ ॥

नारीचक्रे मस्तके त्रीणि भानि वक्त्रे भानां सप्तकं स्थापनीयम् ॥
प्रत्येकं स्युर्वेदतारा उरोजे तिस्रस्तारा हृत्प्रदेशे निवश्याः ॥२८॥
नाभौ देयं भत्रयं त्रीणि गुह्ये भानोर्धिष्ण्याच्चन्द्रधिष्ण्याऽवधिस्थम् ॥
सरसन्तापःशीर्षभे वक्त्रसंस्थे नित्यं मिष्टान्नानि सौख्योपलब्धिः २९

भाषार्थ—नारीचक्रसे स्त्रियोंका शुभाशुभ फल जानाजाताहै. तहां प्रथम स्त्रीके आकार चक्र बनाकर उसके अंगोंमें सूर्यनक्षत्रसे चंद्रनक्षत्र पर्यंत स्थापन करै; सो इसप्रकार कि सूर्यनक्षत्रसे प्रथम ३ नक्षत्र मस्तकमें, ७ नक्षत्र मुखमें, ४ नक्षत्र कुचोंमें और ३ नक्षत्र हृदयमें धरै, ॥ २८ ॥ नाभिमें ३ नक्षत्र, तथा ३ नक्षत्र गुदामें स्थापन करै. शिरमें यदि चन्द्रनक्षत्र (जन्मनक्षत्र) पड़े तो संताप हो; मुखमें पडे तो मिष्टान्न भोजन और सुखलाभ होताहै ॥ २९ ॥

कामं स्वामिप्रेमवृद्धिः स्तनस्थे वक्षोदेशावस्थितेऽत्यन्तहर्षः ॥
पत्युश्चिन्ताऽनन्तवृद्धिश्च नाभौ गुह्यस्थे स्यान्मन्मथाधिक्यमुच्चैः॥

भाषार्थ—यदि चन्द्रनक्षत्र कुचोंमें पडे तो स्वामीसे अत्यंही प्रेमकी वृद्धि होवै, हृदयमें पडे तो अति आनंद होवै; नाभिमें पडे तो पतिकी ओरसे अनेक प्रकारसे बहुतही चिन्ता होवै और गुदामें चंद्रनक्षत्र पडे तो कामदेवकी आधिक्यता होवै ॥ ३० ॥

अथ ग्रन्थालङ्कारः ।

गोदावरीतीरविराजमानं पार्थाभिधानं पुटभेदनं यत् ॥
सद्गोलविद्याऽमलकीर्तिभाजां मत्पूर्वजानां वसतिस्थलं तत् ३१

भाषार्थ— गोदावरी नदीके तीर जो पार्थनाम नगर विराजमान है वह नगर सम्पूर्ण गोलविद्याके जाननेवाले और निर्मल कीर्तिसे युक्त ऐसे हमारे पूर्वजों का निवासस्थान है ॥ ३१ ॥

तत्रत्यदैवज्ञनृसिंहसूनुर्गजाननाराधनजाभिमानः॥
श्रीढुण्ढिराजो रचयाम्बभूव होरागमेऽनुक्रममादरेण ॥ ३२ ॥

भाषार्थ—उस पार्थनगरमेंही सदा रहनेवाले ज्योतिर्विद नृसिंह नाम ब्राह्मणके श्रीढुण्ढिराजनाम कि जिनको श्रीगजाननजीकी अति उत्तमप्रकारसे आराधना ( भजन-पूजन आदि ) करनेके कारण सब जगह आदर-मान प्राप्त हुआहै ऐसा पुत्र पैदा हुआ उसने यह जातकाभरण ग्रंथ (लोकोपकारार्थ)आदर पूर्वक रचाहै,कि जिस ग्रंथमें सपूर्ण ज्योतिःशास्त्रोंका अनुक्रम ग्रथित किया है ३२

इति ज्योतिर्वित्श्रीढुण्ढिराजविरचितं जातकाभरणं समाप्तम् ।

# अथ परिशिष्टम् ।

राहुकेत्वोरुच्चादिसर्वार्थे चिंतामणौ ॥

राहोः कन्यागृहं प्रोक्तं राहूच्चं मिथुनं स्मृतम् ॥
एतत्सप्तमराशिस्तु केतोश्चैव तथैव च ॥ १ ॥
राहोर्वृषं च केतोस्तु वृश्चिकं तुंगसंज्ञितम् ॥
मूलत्रिकोणं कर्कं च क्रिया मित्रभमुच्यते ।
एतत्सप्तमराशिस्तु केतोर्मूलत्रिकोणकम् ॥ २ ॥ इति ज्ञेयम् ॥

भाषार्थ—राहुका क्षेत्र कन्याराशि और उच्च मिथुनराशि कहा है. इसी प्रकार इससे सातवीं राशि केतुका क्षेत्र व उच्च है अर्थात् केतुका क्षेत्र मीन राशि और उच्च धनुराशि है ॥ १ ॥ कितनेएक आचार्य कहते हैं कि– राहुकी उच्चराशि वृष है, और केतुकी वृश्चिकराशि उच्चसंज्ञक है तथा राहुकी मूलत्रिकोण राशि कर्क और मेष मित्रराशि कही है. इससे सातवीं राशि केतुकी जानना अर्थात् केतुकी मूलत्रिकोणराशि मकर और मित्रराशि तुला जानना ॥ २ ॥

राहुकेत्वोः रुचादि चक्रम्

| | स्वगृहं | उच्चम् | नीचम् | मूलत्रिकोणं | मतांतरेउ. | मतां.नीचम् |
|---|---|---|---|---|---|---|
| राहोः | ६ | ३ | १२ | ४ | २ | ८ |
| केतोः | १२ | ९ | ६ | १० | ८ | २ |

अथेष्टशोधनम् ।

चन्द्रलग्नाधिपो यत्र तत्त्रिकोणमथापि वा ॥
तत्सप्तमं त्रिकोणं वा भवेल्लग्नस्य निर्णयः ॥ ३ ॥

भाषार्थ—चन्द्रवालग्नका स्वामी जहां स्थित होय उससे त्रिकोण ( नवीं पांचवीं ) राशिको जन्मलग्न जानना. अथवा उससे सातवीं का त्रिकोण ( नवीं पांचवीं ) राशि जन्मलग्न होवीहै ॥ ३ ॥

अथारिष्टशान्त्युपायः ।

सुरार्चनेन दानेन साधूनां संगमेन च ॥
शुश्रूषया हि विप्राणामपमृत्युर्विनश्यति ॥ ४ ॥

भाषार्थ—देवताओंके पूजनसे, दान करनेसे, साधुओंके संगमसे और ब्राह्मणोंकी सेवा करनेसे अकालमृत्युका विनाश होता है ॥ ४ ॥

इति परिशिष्टम् ।

---

भाषासमाप्तिसमय ।

मुनिबाणाङ्कचन्द्रेऽब्दे चैत्रे मासि सिते दले ॥
पंचम्यां बुधवारे च भाषासम्पूर्णतामगात् ॥ १ ॥

भाषार्थ—श्रीमन्महाराजा विक्रमादित्यजीके संवत् १९५७ चैत्रमास शुक्लपक्षमें पंचमी बुधवारको यह भाषाटीका सम्पूर्णताको प्राप्त हुई ॥ १ ॥

भाषाकारकृतप्रार्थना ।

भाषेयं रचिता प्रेम्णा श्रीनारायणशर्म्मणा ॥
यत्र कुत्राप्यशुद्धं चेत्क्षन्तव्यं विबुधैर्जनैः ॥ २ ॥

भाषार्थ—यह भाषाटीका पण्डित नारायण प्रसाद मिश्रने प्रेमपूर्वक रची है. जहां कहींभी इसमें कोई अक्षर जो अशुद्ध रह गया हो तो बुधजनोंको क्षमा करना चाहिये ॥ २ ।

ग्रन्थसमर्पणम् ।

लक्ष्मीपुरे वरेल्यां च नारायणमुकुन्दकौ ।
ताभ्यां हरिप्रसादाय जातकाभरणमर्पितम् ॥ ३ ॥

भाषार्थ—लखीमपुरखीरी और बांसबरेलीमें ( संस्कृत व भाषा पुस्तकालय के स्वामी ) पण्डित नारायणप्रसाद और मुकुन्दराम, इन दोनोंने बंबईमें पंडित हरिप्रसाद भागीरथजीके अर्थ यह जातकाभरणनाम ग्रन्थ भाषाटीका सहित समर्पण किया ॥ ३ ॥

समाप्तोऽयं ग्रन्थः ।

# दत्तात्रेयतंत्र ।

## २८ पटल भाषाटीका सहित.

मारण, मोहन, स्तंभन, विद्वेषण, उच्चाटन, वशीकरण, आकर्षण,
इन्द्रजालकौतुक, यक्षिणीसाधन, कालज्ञान, निधिदर्शन,
वन्ध्यापुत्रवतीकरण आदि विषयोंका
सविस्तर वर्णन.

यह दत्तात्रेयतंत्र शिव और दत्तात्रेयजीके संवादरूपसे श्रीशिवजीका कहा प्रसिद्ध है, इसीसे सब तंत्रोंमें यह उत्तम होनेसे इसमें मनुष्योंकी अधिकतर रुचि है. तंत्रग्रंथोंमें यह बहुत प्रसिद्ध और प्राचीन भी है. इस ग्रंथमें तांत्रिक जनोंके प्रीत्यर्थ यथावश्यक सबही विषय लिखे हैं. आजतक जितने दत्तात्रेयतंत्र जहां तहां छपे हैं उन सबमें चौवीस २४ पटल हैं, परंतु हमने बड़ी खोजसे यह दत्तात्रेयतंत्र २८ पटलसे विभूषित कर इसकी भाषाटीका ज्योतिर्वित्पण्डित नारायणप्रसादात्मज सीताराम लखीमपुरनिवासीसे सरल सुबोध कराकर अति शुद्धतापूर्वक छपाकर प्रसिद्ध किया है. इसमें मारण, मोहन, स्तंभन, विद्वेषण, उच्चाटन, वशीकरण, आकर्षण, इन्द्रजालकौतुक, यक्षिणीसाधन, कालज्ञाननिधिदर्शन, वन्ध्यापुत्रवतीकरण आदि सबही आवश्यकविषय उत्तम रीतिसे वर्णन किये गये हैं. लेखमें यह ग्रन्थ तीस पटल संयुक्त था, उनमेंसे दो दो विषयोंका एक २ विषय करके इसके २८ पटल छापे हैं. अब यह ग्रन्थ संपूर्ण तांत्रिकजनोंके मानने योग्य परमोत्तम हो गया है, तो भी सबके सुगमार्थ इसका मूल्य केवल ॥) आना रक्खा है.